सखीनके यूथ और बत्तीस सखीनके यूथ हे ब्रह्मन् ! व्रजमें जन्म लेंयगे ॥ १५ ॥ और श्रुतिरूपा गोपी, मुनिरूपा गोपी, मिथिलापुरवासिनी गोपी कोसलदेशवासिनी गोपी, अयोध्यावासिनी गोपी यज्ञसीतारूपागोपी पुलिंदी कन्या गोपी ॥ १६ ॥ और जिनकूं मैंने पहिले २ युगोंमें वर दीनोंहे विन सब गोपीनके यूथ मेरे शुभ व्रजमें होयंगे ॥ १७ ॥ तब ब्रह्माजी बोले कि, ये व्रजमें कैसें होंयगी इनकौ कहा पुण्य, कहा तप है और कौन २ वर इने मिलै हैं क्योंकि हे पुरुषोत्तम! तुम्हारौ पद तौ योगीनकूंहूं दुर्लभ है ॥ १८ ॥ तब भगवान् बोले कि, हे ब्रह्मन् ! श्वेतद्वीपमे पहले श्रुतिननें भूमा परपुरुषकी मनोहर वाणीसों स्तुति करी तब सहस्र चरण भगवान् प्रसन्न हैकें श्रीहरि बोले ॥ १९ ॥ तुम वर मांगो जो तुम्हारे मनमें होय सो जिनपै मैं साक्षात् प्रसन्न होऊं तिनकूं कहा दुर्लभ है ॥ २० ॥ तब श्रुति बोली–मन वाणीके परें तुम हौ सो जाने नही जाऔहौ,

श्रुतिरूपाऋषिरूपामैथिलाःकौशलास्तथा ॥ अयोध्यापुरवासिन्योयज्ञसीतापुलिंदकाः ॥ १६ ॥ यासांमयावरोदत्तोपूर्वेपूर्वेयुगेयुगे ॥ तासां यूथाभविष्यंतिगोपीनांमद्व्रजेशुभे ॥ १७ ॥ ॥ श्रीब्रह्मोवाच ॥ ॥ एताःकथंव्रजेभाव्याःकेनपुण्येनकैर्वरैः ॥ दुर्लभंहिपदंतुभ्यंयोगिभिः पुरुषोत्तम ॥ १८ ॥ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ श्वेतदीपेचभूमानंश्रुतयस्तुष्टुवुःपरम् ॥ उशतीभिर्गिराभिश्चप्रसन्नोभूत्सहस्रपात् ॥ १९ ॥ ॥ श्रीहरिरुवाच ॥ ॥ वरंवृणीतयूयंवैयन्मनोवाञ्छितंमहत् ॥ येषांप्रसन्नोहंसाक्षात्तेषांकिंदुर्लभंहितत् ॥ २० ॥ ॥ श्रीश्रुतयऊचुः ॥ ॥ वाङ्मनोगोचरातीतंततोनज्ञायतेतुतत् ॥ आनन्दमात्रमितियद्वदंतीहपुराविदः ॥ २१ ॥ तद्रूपंदर्शयास्माकंयदिदेयोवरोहिनः ॥ श्रुत्वैतद्दर्शयामासस्वंलोकंप्रकृतेःपरम् ॥ २२ ॥ केवलानुभवानंदमात्रमक्षरमव्ययम् ॥ यत्रवृंदावनंनामवनंकामदुघैर्द्रुमैः ॥ २३ ॥ मनोरमनिकुञ्जाढ्यं सर्वर्तुसुखसंयुतम् ॥ यत्रगोवर्द्धनोनामसुनिर्झरदरीयुतः ॥ २४ ॥ रत्नधातुमयःश्रीमान्सुपक्षिगणसंवृतः ॥ यत्रनिर्मलपानीयाकालिन्दी सरितांवरा ॥ रत्नबद्धोभयतटीहंसपद्मादिसंकुला ॥ २५ ॥ नानारासरसोन्मत्तंयत्रगोपीकदंबकम् ॥ तत्कदंबकमध्यस्थःकिशोराकृतिरच्युतः ॥ २६ ॥ दर्शयित्वाचताःप्राहब्रूतकिंकरवाणिवः ॥ दृष्टोमदीयोलोकोयंयतोनास्तिपरंवरम् ॥ २७ ॥

तुमकूं विद्वान् आनंदमात्र वर्णन करैहै ॥ २१ ॥ ता रूपकूं हमे दिखाऔ जो वर देउहो तो यही वर हमकूं देउ, ऐसें सुनिके तुम प्रकृतितें परें जो अपनों लोक है ताहि दिखावत भये ॥ २२ ॥ जो केवल अनुभव आनंदमात्र है अक्षर और अव्यय है सो दिखायौ तहां वृंदावन नाम वन है और जहां कल्पवृक्षनकौ वन है ॥ २३ ॥ और जो मनोहर निकुंजनसो युक्त है सब ऋतुमें सुखदायी यहां गोवर्धन पर्वत है, जामेंते झरना झरै हैं और अनेक खोह है ॥ २४ ॥ कैसौ हैं गोवर्धन रत्न धातुमय है, सुंदर पक्षीनके गणकरिकें सेवित है और रत्नकी सिढी जाकी निर्मल जाकौ जल ऐसो श्रीकालिंदी नदीनमें मुख्य जहां वहैहै ॥ २५ ॥ नाना रासके रसते उन्मत्त जहां गोपीनकौ उन्मत गण है तिनके मध्यमें किशोरमूर्ति श्रीकृष्ण विराजें है ॥ २६ ॥ ऐसें दिखायकें उन देवतानसों बोले कि, मांगौ कहा चहिये में तुमारो कहा करौं,

मेरो ये लोक तुमनें देख्यौ जाते परें और वर नही है ॥ २७ ॥ तब श्रुति बोली—कोटि कंदर्पकी सुंदरता जामें ऐसें तुम्हारे रूपकूं देखिकें हमारे मन कामदेवके वशते कामिनीकौ भावको प्राप्त हैके कामदेवसे व्याप्त हैगये है ॥ २८ ॥ जैसें तुम्हारे लोककी वसनवारी गोपी कामतत्त्व करिकें रमण जे तुम हौ तिनं भजेहैं तैसेंही हमारीह्न भजन करबेकी इच्छा भईहै ॥ २९ ॥ तब भगवान् बोले—हे श्रुतियौ ! तुम्हारौ मनोरथ तौ बड़ौ दुर्लभ और बड़ौ दुर्घट है पर जो मैनें तुमकूं वर दैनो कह्यौ है सो तौ सत्यही होयगौ॥ ३० ॥ जब दूसरी बेर ब्रह्माको सृष्टिके अर्थ उद्यम होयगौ तब तुम सारस्वत कल्प व्यतीत हौजाय तब व्रजमें गोपी होउगी ॥ ३१ ॥ पृथ्वीमे भरतखंडमें मथुरा नाम मेरे मंडलमें वृन्दावनमें रासमण्डलमें तुमारो अत्यंत प्यारो होऊंगो ॥ ३२ ॥ तब जारभावकरिकें सबसे अधिक अत्यन्त दृढ स्नेहको

॥ ॥ श्रीश्रुतयऊचुः ॥ ॥ कन्दर्पकोटिलावण्येत्वयिदृष्टेमनांसिनः ॥ कामिनीभावमासाद्यस्मरक्षितान्यसंशयम् ॥ २८ ॥ यथात्वल्लोकवासिन्यःकामतत्त्वेनगोपिकाः ॥ भजंतिरमणंत्वांचचिकीर्षाऽजनिनस्तथा ॥ २९ ॥ ॥ श्रीहरिरुवाच ॥ ॥ दुर्लभोदुर्घटश्चैवयुष्माकंतुमनोरथः ॥ मयानुमोदितःसम्यक्सत्योभवितुमर्हति ॥ ३० ॥ आगामिनिविरिंचौतुजातेसृष्ट्यर्थमुद्यते ॥ कल्पेसारस्वतेतीतेव्रजेगोप्योभविष्यथ ॥ ३१ ॥ पृथिव्यांभारतेक्षेत्रेमाथुरेममंडले ॥ वृंदावनेभविष्यामिप्रेयान्वोरासमंडले ॥ ३२ ॥ जारधर्मेणसुस्नेहंसुदृढंसर्वतोधिकम् ॥ मयिसंप्राप्यसर्वाहिकृतकृत्याभविष्यथ ॥ ३३ ॥ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ ताश्चगोप्योभविष्यंतिपूर्वकल्पवरान्मम ॥ अन्यासांचैवगोपीनांलक्षणंशृणुतद्विधे ॥ ३४ ॥ सुराणांरक्षणार्थायराक्षसानांवधायच ॥ त्रेतायांरामचंद्रोभूद्वीरोदशरथात्मजः ॥ ३५ ॥ सीतास्वयंवरंगत्वाधनुर्भंगंचकारसः ॥ उवाहजानकींसीतांरामोराजीवलोचनः ॥ ३६ ॥ तंदृष्ट्वामैथिलाःसर्वाःपुरन्ध्र्योमुमुहुर्विधे ॥ रहस्यूचुर्महात्मानंभर्तानोभवहेरघो ॥ ३७ ॥ ताआहराघवेन्द्रस्तुमाशोकंकुरुतस्त्रियः ॥ द्वापरान्तेकरिष्यामिभवतीनांमनोरथम् ॥ ३८ ॥ तीर्थदानंतपःशौचंसमाचरततत्त्वतः ॥ श्रद्धयापरयाभक्त्याव्रजेगोप्योभविष्यथ ॥ ३९ ॥ इतिताभ्योवरंदत्त्वाश्रीरामःकरुणानिधिः ॥ कौसलान्प्रययौधन्वीतेजसाजितभार्गवः ॥ ४० ॥

मेरे बीचमें प्राप्त हैके तुम सब कृतकृत्य हैजाउगी ॥ ३३ ॥ सो हे ब्रह्माजी ! वे तो पहले कल्पके वरते गोपी होंयंगी और जे गोपी औरभी होंयगी तिनकौ लक्षण तू सुन ॥ ३४ ॥ देवतानकी रक्षाके अर्थ और राक्षसनके मारिवेके लियें त्रेतायुगमें दशरथके पुत्र श्रीरामचन्द्र वीर भयेहैं ॥ ३५ ॥ उन्ने सीताके स्वयंवरमें जायकें कमललोचन रामने जब धनुष तोड़ौ और जानकी व्याहीही ॥ ३६ ॥ तब मिथिलापुरवासिनी सब स्त्री हे विधे ! रामचन्द्रकूं देखकें सब मोहित हुईं और महात्मा श्रीरामचंद्रसों एकांतमे यह बोली हे रघुवर ! तुम हमारे पति होउ ॥ ३७ ॥ तब विनते रामचंद्र बोले कि, हे स्त्रियौ ! तुम शोच मत करौ द्वापरके अंतमें मै तुम्हारौ मनोरथ पूरौ करौंगौ ॥ ३८ ॥ तबताई तीर्थ, दान, तप और शौचको परम श्रद्धातें तथा भक्तितें भलीभाँतिसे आचरण करौ तब तुम व्रजमें गोपी होओगी ॥ ३९ ॥ ऐसें धनुषधारी करुणानिधि श्रीरामचन्द्र

उनकूं वर देकें परशुरामकौ गर्व हरके अयोध्याकूं आये ॥४०॥ तब मार्गमें कोसलदेशवासिनी स्त्री कामदेवते सुंदर रामचंद्रकूं देखिकें उन्ने काममोहन रघुनाथको मनहीते पति वरलीने ॥४१॥ तब अशेषके देखिवेवारे रामचन्द्रनेहूं मनहीतें उनकूं वर दियो कि, तुम ब्रजमें गोपी होओगी तब में तुमारौ मनोरथ पूरौ करौंगौ ॥ ४२ ॥ विवाह करकें सीतासहित सेनाकूं लियें आवत जो रघुवर तिनकूं आये सुनिकें अयोध्यापुरवासिनी स्त्री देखवेकूं आई ॥ ४३ ॥ वे स्त्री रामचन्द्रकौ रूप देखके मोहकूं प्राप्त हैगई प्रेममें मूर्छित हैगई विन्ने सरजूके तीर श्रीरामकी प्राप्तिके लिये व्रत धारण करकें तप कियो ॥ ४४ ॥ तब उनकूं आकाशवाणी भई कि, द्वापरके अंतमें कालिंदीके तीर वनमें तुम्हारौ मनोरथ निस्सन्देह पूर्ण होयगो ॥ ४५ ॥ फेर पिताके वचनते जब राम दंडकारण्य वनकूं गये हैं वहां सीता और लक्ष्मण सहित धनुषधारी रघुनाथ विचरे हैं ॥ ४६ ॥ तहां जे गोपालजीके उपासक दंडकारण्यवासी मुनि

मार्गेचकौसलानार्योरामंदृष्ट्वातिसुंदरम् ॥ मनसावव्रिरेतंवैपतिंकन्दर्पमोहनम् ॥ ४१ ॥ मनसापिवरंरामोददौताभ्योह्यशेषवित् ॥ मनोरथंक रिष्यामिव्रजेगोप्योभविष्यथ ॥ ४२ ॥ आगतंसीतयासार्द्धंसैनिकैःसहितंरघुम् ॥ अयोध्यापुरवासिन्यःश्रुत्वाद्रष्टुंसमाययुः ॥ ४३ ॥ वीक्ष्यतंमोहमापन्नामूर्च्छिताः प्रेमविह्वलाः ॥ तेपुस्तपस्ताःसरयूतीरेरामधृतव्रताः ॥ ४४ ॥ आकाशवागभूत्तासांद्वापरांतेमनोरथः ॥ भवि ष्यतिनसन्देहःकालिंदीतीरजेवने ॥ ४५ ॥ पितुर्वाक्याद्यदारामोदंडकाख्यंवनंगतः ॥ चचारसीतयासार्धंलक्ष्मणेनधनुष्मता ॥ ४६ ॥ गोपालोपासकाःसर्वेदण्डकारण्यवासिनः ॥ ध्यायन्तःसततंमांवैरासार्थंध्यानतत्पराः ॥४७॥ येषामाश्रममासाद्यधनुर्बाणधरोयुवा ॥ तेषां ध्यानेगतोरामोजटामुकुटमंडितः ॥ ४८ ॥ अन्याकृतिंतेतंवीक्ष्यपरंविस्मितमानसाः ॥ ध्यानादुत्थायददृशुःकोटिकंदर्पसन्निभम् ॥ ४९ ॥ ऊचुस्तेयंतुगोपालोवंशीवेत्रंविनाप्रभुः ॥ इत्थंविचार्यमनसानेमुश्चक्रुःस्तुतिम्पराम् ॥ ५० ॥ वरंवृणीतमुनयःश्रीरामस्तानुवाचह ॥ यथासीता तथासर्वेभूयास्मइतिवादिनः॥ ५१ ॥ ॥ श्रीरामउवाच ॥ ॥ यथाहिलक्ष्मणोभ्रातातथाप्रार्थ्योवरोयदि ॥ अद्यैवसफलोभाव्योभवद्भि र्मत्प्रसंगतः ॥ ५२ ॥ सीतोपमेयवाक्येनदुर्घटोदुर्लभोवरः ॥ एकपत्नीव्रतोहंवैमर्यादापुरुषोत्तमः ॥ ५३ ॥

रासके अर्थ ध्यानमे तत्पर हे जे निरंतर मेरो ध्यान करते है ॥ ४७ ॥ तब तरुणमूर्त्ति धनुषबाणधारी रामचन्द्र जटाकौ मुकुट बनायें उनके हृदयमें प्राप्त हैगये ॥ ४८ ॥ तब तौ वे और दूसरी आकृति देखिकें बडे विस्मित मन हैके ध्यानते उठकें जो देखे सोई किरोड कामसे सुंदर राम देखे ॥ ४९ ॥ तब वे बोले कि, ये वेंत और वंसीके विना ये गोपालजी है ऐसे विचार करकें उन्ने मनसों दंडवत करी फिर स्तुति करनलगे ॥ ५० ॥ तब रामचन्द्र बोले–हे मुनीश्वरौ ! तुम वर मांगौ तब मुनीश्वर यह बोले कि, जैसें आपकी सीता पत्नी हैं तैसेही हमहू होंय ५१ ॥ या वचनकूं सुनकें श्रीराम बोले कि, हे ऋषिओ ! जो तुम यह वर मांगते कि, जैसें लक्ष्मण हैं तैसे हम होंय तो यह तुमारो मनोरथ अबही मेरे संगते सफल हैजातौ ॥ ५२ ॥ पन जो सीताकी उपमाते तुमने वर मागौ ये बडौ दुर्लभ और दुर्घट है क्योंकि मै एकपत्नीव्रत और

मर्य्यादापुरुषोत्तम हूं ॥ ५३ ॥ तातें तुम मेरे वरतें द्वापरके अंतमें जन्म लेउगे तब मैं तुम्हारो वांछित मनोरथ पूर्ण करूंगो ॥ ५४ ॥ ऐसे रामजी उनकूं वर देकें पंचवटीकूं चलेगये. तहां पर्णशालामें बैठिकें वनवास कीनों ॥ ५५ ॥ ताही रामके दर्शनतें कामकौ रोग जिनकूं भयौ ऐसी भीलिनी प्रेममें विह्वल ह्वैके रामकी पाइनकी रजको शिरपै धारण करिकें प्राण त्याग करिवेकूं उद्यत भई ॥ ५६ ॥ तबही ब्रह्मचारीको रूप धरिकें राम वहां आये और यह बोले–हे स्त्रियो ! वृथा प्राणत्याग मति करो ॥ ५७ ॥ द्वापरके अंतमें वृंदावनमें तुम्हारो मनोरथ पूरौ होयगो ऐसें कहि ब्रह्मचारी तहीं अंतर्ध्यान ह्वैगये ॥ ५८ ॥ ताके अनंतर रामचंद्र सुग्रीवआदि वानरेन्द्रनको संग लें रावणादिक राक्षसनकूं जीतिके लंकामें जायके सीताजीकूं पुष्पक विमानमें बैठारि अयोध्याकूं आवत भये ॥ ५९ ॥ फेर लोकके अपवादतें श्रीरामचन्द्रजीनें सीताकूं वनमें त्यागदीनी,

तस्मात्तुमद्वरेणापिद्वापरांतेभविष्यथ ॥ मनोरथंकरिष्यामिभवतांवांछितंपरम् ॥ ५४ ॥ इतिदत्त्वावरंरामस्ततःपंचवटींगतः ॥ पर्णशालां समासाद्यवनवासंचकारह ॥ ५५ ॥ तद्दर्शनस्मररुजःपुलिंद्यःप्रेमविह्वलाः ॥ श्रीमत्पादरजोधृत्वाप्राणांस्त्यक्तुंसमुद्यताः ॥ ५६ ॥ ब्रह्म चारीवपुर्भूत्वारामस्तत्रसमागतः ॥ उवाचप्राणसंत्यागंमाकुर्वीतस्त्रियोवृथा ॥ ५७ ॥ वृन्दावनेद्वापरांतेभविताचोमनोरथः ॥ इत्युक्त्वाब्रह्मचा रीतुतत्रैवांतरधीयत ॥५८॥ अथरामोवानरेन्द्रैरावणादीन्निशाचरान् ॥ जित्वालङ्कामेत्यसीतांपुष्पकेणपुरींययौ ॥ ५९ ॥ सीतांतत्त्याज राजेन्द्रोवनेलोकापवादतः ॥ अहोसतामपिभुविभवनंभूरिदुःखदम् ॥ ६० ॥ यदायदाकरोद्यज्ञंरामोराजीवलोचनः ॥ तदातदास्वर्णम यींसीतांकृत्वाविधानतः ॥ ६१ ॥ यज्ञसीतासमूहोभून्मंदिरेराघवस्यच ॥ ताश्चैतन्यघनाभूत्वारंतुंराममंसमागताः ॥ ६२ ॥ ताआहराघवे शेन्द्रोनाहंगृह्णामिहेप्रियाः ॥ तदोचुस्ताःप्रेमपरारामंदशरथात्मजम् ॥ ६३ ॥ कथंचास्मान्नगृह्णासिभजन्तीर्मैथिलीःसतीः ॥ अर्धांगीर्य ज्ञकालेषुसततंकार्यसाधिनीः ॥ ६४ ॥ धर्मिष्ठस्त्वंश्रुतिधरोऽधर्मवद्भाषसेकथम् ॥ करंगृहीत्वात्यजसिततःपापमवाप्स्यसि ॥ ६५ ॥ ॥ ॥ श्रीराम उवाच ॥ ॥ समीचीनंवचःसत्योयुष्माभिर्गदितंचमे ॥ एकपत्नीव्रतोहंहिराजर्षिःसीतयैकया ॥ ६६ ॥

अहो ! देखो भूमिमें असंतनको होनो बडो दुखदाई है ॥ ६० ॥ जब २ राजीवलोचन रामने यज्ञ करे तब २ विधितें सोनेकी सीता बनाय २ के यज्ञ किये ॥ ६१ ॥ तब राघवके मंदिरमें बहुतसी यज्ञसीतानकी मूर्त्ति जुरिगई वे मूर्त्ति चैतन्यघन ह्वैके राममें रमिवेकूं प्राप्त होतभई ॥ ६२ ॥ तिनतें रामचन्द्र बोले हे प्यारीऔ ! मैं तौ तुमकूं ग्रहण नहीं करिसकूं हूं, तब तौ वे प्रेममें तत्पर ह्वैकें दशरथके बेटा रामचंद्रतें बोली ॥ ६३ ॥ भजन करनवारी जे हम हैं तिन हमकूं कैसें ग्रहण नहीं करौगे हम तौ सीता हैं, सती है, तुमकूं भजें है, अर्द्धांगी हैं, और यज्ञसमय कार्यकी साधिवेवारी हैं ॥ ६४ ॥ तुम धर्मात्मा हौ, वेदमार्गमें चलौ हौ फिर अधर्मीकी नाईं कैसें बोलौहौ, हमारौ हाथ पकरिकें हमकूं त्यागौहौ तो तुमकूं पाप होयगौ ॥ ६५ ॥ तब रामचन्द्र बोले किं, जो तुम कहौ सो बहुत ठीक है परन्तु या अवतारमें तौ

मेरो एक पत्नीव्रत है यासों तुमारे मनोरथको पूर्ण नही करसकूं ॥ ६६ ॥ याते जब तुम वृंदावनमें जन्म लेउगी तब द्वापरके अंतमें वृंदावनमें तुम्हारौ मनोरथ पूर्ण करूंगो ॥ ६७ ॥ श्रीकृष्ण बोले वे यज्ञसीताऊ व्रजमें गोपी होंयगी औरहू गोपीनके हैवेके लक्षण हैं उने ब्रह्माजी तुम औरहू सुनों ॥ ६८ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां गोलोकखंडे भाषाटीकायां प्रश्नवर्णनं नाम चतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥ और भगवान् कहेंहैं कि जो रमावैकुंठवासिनी हैं, श्वेतद्वीपकी सखीजन हैं, उर्द्ध वैकुंठकी वसनहारि हैं, तैसेही अजित भगवान्के पदकी आश्रिता हैं ॥ १ ॥ और जे श्रीलोकाचलवासिनी हैं, समुद्रसे उत्पन्नभई लक्ष्मीकी सखी हैं, वे सब लक्ष्मीपतिके वरते व्रजमें गोपी होंयगी ॥ २ ॥ कोई दिव्या हैं, कोई अदिव्या है, कोई त्रिगुणवृत्तिवारी हैं, कोई नाना प्रकारके पुण्यनकरिकें व्रजमें गोपी होंयगी ॥ ३ ॥ और रुचिके बेटा यज्ञावतार भगवान् स्वर्गके पति भये तिनके रूपकूं देखिकें

तस्माद्यूयंद्वापरान्तेपुण्येवृंदावनेवने ॥ भविष्यथकरिष्यामियुष्माकंतुमनोरथम् ॥ ६७ ॥ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ तात्रजेपिभविष्यन्ति यज्ञसीताश्चगोपिकाः ॥ अन्यासांचैवगोपीनांलक्षणंशृणुतद्विधे ॥ ६८ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायांगोलोकखंडेभगवद्ब्रह्मसंवादेउद्योगप्रश्नवर्णनंनामचतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ रमावैकुंठवासिन्यःश्वेतद्वीपसखीजनाः ॥ ऊर्द्धवैकुण्ठवासिन्यस्तथा जितपदाश्रिताः ॥ १ ॥ श्रीलोकाचलवासिन्यःश्रीसख्योपिसमुद्रजाः ॥ तागोप्योपिभविष्यंतिलक्ष्मीपतिवराद्व्रजे ॥ २ ॥ कश्चिद्दिव्याअ दिव्याश्चतथात्रिगुणवृत्तयः ॥ भूमिगोप्योभविष्यंतिपुण्यैर्नानाविधैःकृतैः ॥ ३ ॥ यज्ञावतारंरुचिरंरुचिपुत्रंदिवस्पतिम् ॥ मोहिताःप्रीतिभावेन वीक्ष्यदेवजनास्त्रियः ॥ ४ ॥ ताश्चदेवलवाक्येन तपस्तेपुर्हिमाचले ॥ भक्त्यापरमयातामेगोप्योभाव्योव्रजेविधे ॥ ५ ॥ अन्तर्हितेभगवतिदेवेधन्वंतरौभुवि ॥ औषध्योदुःखमापन्नानिष्फलाभारतेभवन् ॥ ६ ॥ सिद्ध्यर्थन्तास्तपस्तेपुः स्त्रियोभूत्वामनोहराः ॥ चतुर्युगेव्यतीतेतुप्रसन्नोभूद्धरिःपरम् ॥ ७ ॥ वरंवृणीतचेत्युक्तंश्रुत्वानार्योमहावने ॥ तंदृष्ट्वामोहमापन्नाऊचुर्भर्ताभवात्रनः ॥ ८ ॥ ॥ श्रीहरिरुवाच ॥ ॥ वृन्दावनेद्वापरान्तेलताभूत्वामनोहराः ॥ भविष्यथस्त्रियोरासेकरिष्यामिवचश्चवः ॥ ९ ॥ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ भक्तिभावसमायुक्ता भूरिभाग्यावरांगनाः ॥ लतागोप्योभविष्यन्तिवृन्दारण्येपितामह ॥ १० ॥

स्वर्गका देवी देवकन्या मोहित हैगई है ॥ ४ ॥ इनने देवलऋषिकी आज्ञाते हिमालयमें तप कीनों वेहू हे विधे ! बड़ी भक्तिके प्रतापसे व्रजमें गोपी होंयगी ॥ ५ ॥ भगवान् धन्वंतरि जब अंतर्ध्यान हैगये तब भूमिसे सब औषधी बडी दुःखी भई कि, अब हम भरतखंडमें निष्फल हैगई ॥ ६ ॥ तब तो अपनी सिद्धिके लिये मनोहर स्त्री हैकें तप करन लगी, जब चार युग व्यतीत हैगये तब भगवान् विनपै प्रसन्न भये ॥ ७ ॥ यह बोले कि, तुम वर मांगौ या वचनकूं सुनकें वे नारी वा सुंदर रूप देखकें मोहमे प्राप्त हैगई तब यह बोली कि, तुम हमारे पति होउ ॥ ८ ॥ तब श्रीहरि बोले द्वापरके अंतमें वृंदावनमें मनोहर लता होउगी फिर रासके समय तुम स्त्री हैजाउगी तब तुमारे कहेको मै करूंगो ॥ ९ ॥ श्रीकृष्णभगवान् कहें हैं वे भक्तिभावते युक्त बड़ी भाग्यवान् श्रेष्ठ अंगना हे ब्रह्मन ! वृन्दावनमें गोपी होंयगी ॥ १० ॥

॥ ११ ॥ तब उनकूं आकाशवाणी भई कि,
जलंधरके पुरकी स्त्री वृंदाके पति हरिकूँ देखके यह बोली कि, यही साक्षात् हरि हमारे साक्षात् वर होउ ॥ १२ ॥ और समुद्रकी कन्या मत्स्य
तुम सब जलदी लक्ष्मीकांतको भजन करो तब तुम जैसें वृंदा है तैसेंई तुम वृंदावनमें होऔ ॥ १३ ॥ आगें पृथुराजा मेरौ साक्षात् अंश प्रचंड पराक्रमी नृपनमें
भगवानकूं देख मोहित हैगई, वेऊ मत्स्यभगवान्‌के वरते व्रजमें गोपी होंयगी ॥ १४ ॥ बर्हिष्मतीपुरीकी वसनहारी स्त्री पृथुराजाको देखके
श्रेष्ठ होतौभयौ तानें शत्रुनकूं जीतकें पृथ्वीमेंते सबरी अभीष्ट वस्तु ऐसें दुही ही जैसें कोई गौकूं दुहैहै ॥ १५ ॥ यह बोली कि, यह राजराजेंद्र बड़ौ पराक्रमी पृथुराजा हमारौ वर कैसें होय सो उपाय हे महामुने ! हमकूं
मोहमे विह्वल हैकें अत्रिऋषिके समीप आई ॥ १६ ॥

॥ आकाशवागभूत्तासांभजताशुरमापतिम् ॥ जालंधर्य्यश्चयानार्योवीक्ष्यवृन्दापतिंहरिम् ॥ ऊचुर्वाऽयंहरिःसाक्षादस्माकन्तुवरोभवेत् ॥ ११ ॥ यथावृंदातथायूयंवृन्दारण्येभविष्यथ ॥ १२ ॥ समुद्रकन्याःश्रीमत्स्यंहरिंदृष्ट्वाचमोहिताः ॥ ताहिगोप्योभविष्यंतिश्रीमत्स्यस्यवराद्व्रजे ॥ १३ ॥ आसीद्राजापृथुःसाक्षान्ममांशश्चंडविक्रमः ॥ जित्वाशत्रून्नृपश्रेष्ठोधरांकामान्दुदोहह ॥ १४ ॥ बर्हिष्मतीभवास्तत्रपृथुंदृष्ट्वापुर स्त्रियः ॥ अत्रेःसमीपमागत्यताऊचुर्मोहविह्वलाः ॥ १५ ॥ अयंतुराजराजेन्द्रःपृथुःपृथुलविक्रमः ॥ कथंवरोभवेन्नोवैतद्वदत्वंमहामुने ॥ १६ ॥ अत्रिरुवाच ॥ ॥ गोदोहंकुरुताश्चयपृथ्वीयंधारणामयी ॥ सर्वदास्यतिवोदुर्गंमनोरथमहार्णवम् ॥ १७ ॥ मनोरथंप्रदुदुहुर्मनःपात्रेणता श्चगाम् ॥ तस्माद्गोप्योभविष्यंतिवृन्दारण्येपितामह ॥ १८ ॥ कामसेनामोहनार्थंदिव्याअप्सरसोवराः ॥ नारायणस्यसहसाबभूवुर्गंधमादने॥ १९ ॥ भर्तुकामाश्चताआहसिद्धोनारायणोमुनिः ॥ मनोरथोवोभविताव्रजेगोप्योभविष्यथ ॥ २० ॥ स्त्रियःसुतलवासिन्योवामनं वीक्ष्यमोहिताः ॥ तपस्तप्त्वाभविष्यन्तिगोप्योवृंदावनेविधे ॥ २१ ॥ नागेंद्रकन्यायाःशेषंभेजुर्भक्त्यावरेच्छया ॥ संकर्षणस्यरासार्थंभवि ष्यंतिव्रजेचताः ॥ २२ ॥

कठिनते कठिन मनोरथ समुद्रसो तुमे
बताऔ ॥ १६ ॥ अत्रिमुनि कहनलगे कि, हे स्त्री हौ ! तुम शीघ्रही गोदोहकूं करौ तब ये धारणामयी पृथ्वी दुही सो पृथ्वी तुम्हारौ
पारकैरगी ॥ १७ ॥ तब उन्नेहूं मनरूपी पात्रमें भूमिसे अपनों मनोरथ दूध दुहिलीनों, हे पितामह ! तेऊ वृंदावनमे गोपी होंयगी ॥ १८ ॥ दिव्य कामकी
सेना श्रेष्ठ अप्सरा नारायणके मोहिवेके लिये गन्धमादनपर्वतमें आईही ॥ १९ ॥ ते अप्सरा नारायणके रूपसों मोहित हैगई याहीसों उन्ने यह
चाही कि, हमारो नारायण भर्ता होय तब उनको अत्रिने वरदान दियो कि, तुम व्रजमें गोपी होउंगी ॥ २० ॥ ऐसेंही सुतल लोककी रहनेवारी स्त्री
वामनजीके रूपको देखकें मोहित हैके तप करैंगी वेहू हे विधे ! वृंदावनमें गोपी होवेंगी ॥ २१ ॥ और जिन नागकन्याननें वर ( पति ) हैवेकी इच्छा करके भक्तिसों

शेषजीको रासार्थ सेवन कियोहै वेह्‌ व्रजमें जन्म ले गोपी होंयगी ॥ २२ ॥ कश्यपजी वसुदेव हौंयगे, अदितिजी देवकी होंयगी, प्राणनामको वसु सूर होयगो और ध्रुवनामको वसु देवक होयगो ॥ २३ ॥ और वसु नामको जो वसु है वो उद्धव होयगो, दक्षको अवतार अक्रूर होयगो, कुबेरको अवतार हृदीक यादव होयगो, वरुणको अवतार कृतवर्मा हौयगो ॥ २४ ॥ प्राचीनबर्हिको अवतार गद, मरुतनको अवतार उग्रसेन होयगो, ता उग्रसेनकों राज्य देकें मैं रक्षा करौंगो ॥ २५ ॥ अंबरीषराजा युयुधान यादव, प्रह्लादको अवतार सात्यकि, क्षीरसमुद्रको अवतार शन्तनु राजा और द्रोणवसुको अवतार भीष्मजी हौयँगे ॥ २६ ॥ दिवोदासको अवतार शल राजा, भगनाम सूर्यको अवतार धृतराष्ट्र, पूषादेवताको अवतार पाण्डु और धर्मको अवतार युधिष्ठिर होयगो ॥ २७ ॥ पवनको अवतार भीमसेन, स्वायम्भू मनुको अवतार अर्जुन

कश्यपोवसुदेवश्चदेवकीचादितिःपरा ॥ शूरःप्राणोध्रुवःसोपिदेवकोवतरिष्यति ॥ २३ ॥ वसुश्चैवोद्धवःसाक्षाद्दक्षोक्रूरोदयापरः ॥ हृदीकोधनदश्चै वकृतवर्मात्वपांपतिः ॥ २४ ॥ गदः प्राचीनबर्हिश्चमरुतोह्युग्रसेनउत् ॥ तस्यरक्षांकरिष्यामिराज्यंदत्त्वाविधानतः ॥ २५ ॥ युयुधानश्चांब रीषःप्रह्लादःसात्यकिस्तथा ॥ क्षीराब्धिःशंतनुःसाक्षाद्भीष्मोद्रोणोवसूत्तमः ॥ २६ ॥ शलश्चैवदिवोदासोधृतराष्ट्रोभगोरविः ॥ पांडुःपूषास तांश्रेष्ठधर्मोराजायुधिष्ठिरः ॥ २७ ॥ भीमोयायुर्बलिष्ठश्चमनुः स्वायंभुवोर्जुनः ॥ शतरूपासुभद्राचसविताकर्णएवहि ॥ २८ ॥ नकुलः सहदेवश्चस्मृतौद्वावश्विनीसुतौ ॥ धाताबाह्लीकवीरश्चवह्निर्द्रोणःप्रतापवान् ॥ २९ ॥ दुर्योधनः कलेरंशोभिमन्युस्सोमएवच ॥ द्रौणिः साक्षा च्छिवस्यापिरूपंभूमौभविष्यति ॥ ३० ॥ इत्थंयदोः कौरवाणामन्येषांभूभुजांनृणाम् ॥ कुलेकुलेचभवतः स्वांशैस्त्रीभिर्ममाज्ञया ॥ ३१ ॥ येऽवतारामेपूर्वंतेषांराज्ञोरमांशकाः ॥ भविष्याराजराज्ञीषुसहस्राणिचषोडश ॥ ३२ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ इत्युक्त्वाश्रीहरिस्तत्रब्रह्माणं कमलासनम् ॥ दिव्यरूपांभगवतींयोगमायामुवाचह ॥ ३३ ॥ ॥ भगवानुवाच ॥ ॥ देवक्याः सप्तमंगर्भंसंनिकृष्यमहामते ॥ वसुदेवस्यभार्यायांकंसत्रासभयात्पुनः ॥ ३४ ॥ नन्दव्रजेस्थितायांचरोहिण्यांसंनिवेशय ॥ नंदपत्न्यांभवत्वंवैकृत्वेदंकर्मचाद्भुतम् ॥ ३५ ॥

शतरूपा रानीको अवतार सुभद्राजी और सूर्यको अवतार कर्ण होयगो ॥ २८ ॥ अश्विनीकुमारके अवतार नकुल, सहदेव, धाताको अवतार वीर बाह्लीक और अग्निको अवतार द्रोणाचार्य बडे प्रतापी हौयँगे ॥ २९ ॥ कलियुगको अंश दुर्योधन, चंद्रमाको अंश अभिमन्यु साक्षात् शिवजीको अंश अश्वत्थामा भूमिमें होयगो ॥ ३० ॥ या प्रकार यादव तथा कौरव तथा और राजा मनुष्यनके कुलकुलमें अपनी स्त्रीनको संग लेके मेरी आज्ञाते जन्म लेयँगे ॥ ३१ ॥ और जेजे मेरे अवतार पहले भये उनकी पत्नी सब लक्ष्मीकी अंश सोलह हजार होयँगी ॥ ३२ ॥ नारदजी बोले कि, ऐसे श्रीहरि कमलासन ब्रह्माजीसे कहिके दिव्यरूप जो भगवती योगमाया है तासे बोले ॥ ३३ ॥ कि हे योगमाये ! तू देवकीके सातमें गर्भको खैंचके हे महामते ! वसुदेवकी भार्या जो कंसके डरसे नंदके व्रजमें रहैहै वाके गर्भमें प्रवेश

करदे फिर ये सब काम करके तूं नदकी पत्नीके गर्भमें जन्म लै ॥ ३४ ॥ ३५ ॥ नारदजी कहैहैं कि, ब्रह्माजी भगवद्वचनको सुनके देवगणनके सहित भूमिको आश्वासन कर अपने लोकको चलेगये ॥ ३६ ॥ हे मैथिल ! आप श्रीकृष्णको परिपूर्णतम जानौ ये कंसादि दुष्टनके मारवेके लिये भूमिमें आये हैं ॥ ३७ ॥ हे नृप ! यदि रोमसंख्या समान जिह्वा होय तोभी भगवान्के गुण कहनेमें नही आवैं ॥ ३८ ॥ जैसे अपनी २ उडानके अनुसार आकाशमें पक्षी उडैहैं तैसेंही विद्वान्लोग कृष्णलीलाको जितनी जाकी पोहच है तितनी कहैहैं ॥३९॥ इति गर्गसंहितायां गोलोकखंडे भाषाटीकायां पंचमोऽध्यायः ॥५॥ बहुलाश्वराजा बोले कि, हे महाराज ! ये कंसराजा पहले जन्ममें कौन दैत्य हो या कंसके जन्म और कर्मको हे देवर्षिसत्तम ! मोसे कहौ ॥ १ ॥ तब नारदजी बोले कि, हे राजन् ! पहले समुद्रमंथनके समय

॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ श्रुत्वाब्रह्मादेवगणैर्नत्वाकृष्णंपरात्परम् ॥ भूमिमाश्वास्यवाणीभिःस्वधामचसमाययौ ॥ ३६ ॥ परिपूर्णतमंसाक्षाच्छ्रीकृष्णंविद्धिमैथिल ॥ कंसादीनांवधार्थायप्राप्तोयंभूमिमंडले ॥ ३७ ॥ रोममात्रतनौजिह्वाभवतीत्थंयदानृप ॥ तदपिश्रीहरेस्तस्यवर्ण्यतेनगुणोमहान् ॥ ३८ ॥ नभःपतंतिविहगायथाह्यात्मसमंनृप ॥ तथाकृष्णगतिंदिव्यांवदंतीत्थंविपश्चितः ॥ ३९ ॥ इतिश्रीगर्गसंहितायांगोलोकखण्डेनारदबहुलाश्वसंवादेअवतारव्यवस्थानामपञ्चमोध्यायः ॥ ५ ॥ ॥ बहुलाश्वउवाच ॥ ॥ कंसः कोयंपुरादैत्योमहाबलपराक्रमः ॥ तस्यजन्मानिकर्माणिब्रूहिदेवर्षिसत्तम ॥ १ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ समुद्रमथनेपूर्वकालनेमिर्महासुरः ॥ युयुधेविष्णुनासार्द्धंयुद्धेतेनबलाद्धतः ॥ २ ॥ शुक्रेणजीवितस्तत्रसंजीविन्यास्वविद्यया ॥ पुनर्विष्णुंयोद्धुकामउद्योगंमनसाकरोत् ॥ ३ ॥ तपस्तेपेतदादैत्योमन्दराचलसन्निधौ ॥ नित्यंदूर्वारसंपीत्वाभजन्देवंपितामहम् ॥ ४ ॥ दिव्येषुशतवर्षेषुव्यतीतेषुपितामहः ॥ अस्थिशेषंसवल्मीकंवरंब्रूहीत्युवाचतम् ॥ ५ ॥ ॥ कालनेमिरुवाच ॥ ॥ ब्रह्मांडेयेस्थितादेवाविष्णुमूलामहाबलाः ॥ तेषांहस्तैर्नमेमृत्युः पूर्णानामपिमाभवेत् ॥ ॥ ६ ॥ ॥ ब्रह्मोवाच ॥ ॥ दुर्लभोयंवरोदैत्ययस्त्वयाप्रार्थितः परः ॥ कालांतरेतेप्राप्तःस्यान्मद्वाक्यंनमृषाभवेत् ॥ ७ ॥

कालनेमि नाम दैत्य विष्णुके संग लडोहो तब विष्णुने कालनेमि जबराईसो मारोहै ॥ २ ॥ तब शुक्राचार्यने संजीविनी अपनी विद्यासो वाकूँ जिवाय दियो तब वाने विष्णुके संग युद्ध करवेको मनसो उद्योग कियो ॥ ३ ॥ तब कालनेमिने मंदराचलके समीप तप कियो केवल दूबके रसको पी तेने देव ब्रह्माजीको भजन ( सेवन ) कियो ॥ ४ ॥ जप तप करते २ दिव्य देवतान्के सौवर्ष १०० बीतगये और हाडमात्र बाकी रहे और जब याके शरीरपे वामी चढगई तब ब्रह्माजीने कहा कि, वर मांग ॥ ५ ॥ तब कालनेमिने कही कि, जितने या ब्रह्मांडमें बलवान् देवता हैं जिनकी जड विष्णु हैं उनमें पूर्ण देवता है उनके हाथ मेरी मृत्यु न होय ॥ ६ ॥ तब ब्रह्माजीने कही कि, हे दैत्य ! जो वर तैने मागो ये वर बडो कठिन है और दुर्लभ है ये वर तोकों कालांतरमें मिलेगो मेरी कही झूठ नहीं होयहै ॥७॥

नारदजी कहें हैं वह कालनेमि असुर भूमिमें उग्रसेनकी पत्नीमें फिर जन्म लेतभयो तब बालकपनमें भी महा मल्लनते निरंतर युद्ध करतो भयो ॥ ८ ॥ जरासंध मगधदेशको राजा दिग्विजयके लिये निकस्यो यमुनाजीके किनारेपै वाको डेरा इत वित जायपरो ॥ ९ ॥ तब वाको कुवलयापीड हाथी जामें एकहजार हाथीको पराक्रम ऐसो मतवारो हाथी सांकरनको तोरकें डेरामेंते भाजगयौ ॥ १० ॥ वो डेराकूं घरकूं तथा पर्वतनके टीलनकूं तोडत रंगभूमिमें चल्योआयौ जहां कंस खड रह्योहो ॥ ११ ॥ जब मल्ल सब भाजगये तब कंसनें आयकें सूंडपकर वाकूं पृथ्वीमे देमारौ ॥ १२ ॥ फिर उग्रसेनके बेटा कंसनें वा कुवलयापीड हाथीकूं दोनों हाथनसों घेर घुमाय जरासंधके डेरानें सौयोजन परें फेंकदियो ॥ १३ ॥ तब वा कंसके अद्भुत बलकूं देख जरासंध प्रसन्न हेगयौ और अपनी अस्ति प्राप्ति दो कन्यानकूं कंसकूं ब्याहि देतभयो ॥ १४ ॥ और दायजेमें दसकिरोड घोडा

श्रीनारदउवाच ॥ ॥ कौमारेपिमहामल्लैःसततंसयुयोधह ॥ उग्रसेनस्यपत्न्यांकोजन्मलेभेऽसुरःपुनः ॥ ८ ॥ जरासंधोमागधेंद्रोदिग्जयाय विनिर्गतः ॥ यमुनानिकटेतस्यशिविरोभूदितस्ततः ॥ ९ ॥ द्विपःकुवलयापीडःसहस्रद्विपसत्त्वभृत् ॥ बभंज शृंखलासंघंदुद्रावशिविरान्मदी ॥ १० ॥ निपातयन्सशिविरान्गृहांश्चभूभृतस्तटान् ॥ रंगभूम्यामाजगामयत्रकंसोप्ययुध्यत ॥ ११ ॥ पलायितेषुमल्लेषुकंसस्तंतुसमागतम् ॥ शुंडादंडेसंगृहीत्वापातयामासभूतले ॥ १२ ॥ पुनर्गृहीत्वाहस्ताभ्यांभ्रामयित्वोग्रसेनजः ॥ जरासंधस्यसेनायांनिक्षेपशतयोजनम् ॥ १३ ॥ तदद्भुतंबलंदृष्ट्वाप्रसन्नोमगधेश्वरः ॥ अस्तिप्राप्तीददौकन्ये तस्मैकंसायशंसिते ॥ १४ ॥ अश्वार्बुदंहस्तिलक्षंरथानांचत्रिलक्षकम् ॥ अयुतंचैवदासीनांपारिबर्हंजरासुतः ॥ १५ ॥ द्वंद्वयोधीततःकंसोभुजवीर्यमदोद्धतः ॥ माहिष्मतींययौवीरश्चैकाकीचंडविक्रमः ॥ १६ ॥ चाणूरोमुष्टिकःकूटःशलस्तोशलकस्तथा ॥ माहिष्मतीपतेःपुत्रामल्लायुद्धजयैषिणः ॥ १७ ॥ कंसस्तानाहसाम्नापिदीयध्वंरंगमेवमे ॥ अहंदासोभवेयंवोभवंतोजयिनोयदि ॥ १८ ॥ अहंजयीचेद्भवतोदासान्सर्वान्करोम्यहम् ॥ सर्वेषांपश्यतांतेषांनागराणांमहात्मनाम् ॥ १९ ॥ इतिप्रतिज्ञांकृत्वाथयुयुधेतेर्जयैषिभिः ॥ यदागतंसचाणूरंगृहीत्वायादवेश्वरः ॥ २० ॥ भूपृष्ठेपोथयामासशब्दमुच्चैस्समुच्चरन् ॥ तदायान्तंमुष्टिकाख्यंमुष्टिभिर्युद्धनिर्गतम् ॥ २१ ॥ एकेनमुष्टिनातंवैपातयामासभूतले ॥ कूटंसमागतंकंसोगृहीत्वापादयोश्चतम् ॥ २२ ॥

एकलाख हाथी और तीनलाख रथ और दसहजार दासी दीनी ॥ १५ ॥ तदनंतर द्वंद्वयुद्धको करनवारो कंस भुजानके बलतें उद्धत भयो इकलोई चंडपराक्रमी माहिष्मती पुरीकूं चल्यो गयौ ॥ १६ ॥ वा सामसों माहिष्मतीपुरीके राजाके चाणूर, मुष्टिक, कूट, शल, तोशल, ये पांच बेटा मल्लयुद्धतें जीतनेकी इच्छा करनवारे हैं ॥ १७ ॥ तिनतें कंस बोल्यो कि, तुम हमसे कुस्ती लडो जो तुम मोकूं पछाड देउगे तो मैं तुम्हारो दास हेजाउंगो ॥ १८ ॥ जो मैं जीतूंगो तौ तुम सबकूं अपनो दास करलेऊंगो, सब नगरके महात्मा लोगनके आगे हमारी तुम्हारी कुस्ती होयगी ॥ १९ ॥ ऐसें प्रतिज्ञा करके जयेच्छुनसें उनसें कुस्ती लड्यौ जब चाणूर आयो तब कंसनें वाकूं पकरकें ॥ २० ॥ पृथ्वीमें देमारो और गर्जनलग्यौ फिर जब मुक्का बांधके आये मुष्टिकको ॥ २१ ॥ कंसने एकही घूंसाके मारें धरतीमें मार पटकदियो फिर

कूट आयौ वाके दोनों पांव पकरके मुष्टिककी नाईं मारके पटकदियो ॥ २२ ॥ फिर खंब ठोककें शलभी आयौ तब कंसने एकही हाथसो पकर पछारकें धरनीमें खेचन लग्यौ ॥ २३ ॥ फिर तोशल आयो वाके दोनों हाथ जोरते पकर पृथ्वीमें पटक फिर उठायके चालीस कोसपै फेंकदियो ॥ २४ ॥ तब उनकूं दास बनाकें अपनै संग लै वो यादवेश्वर कंस नारदजी कहैहै कि, मेरे कहेसो प्रवर्षण पर्वतकूं शाघ्रही चल्यौ गयौ ॥ २५ ॥ तहां द्विविद बंदरते अपनों अभिप्राय कह्यौ तब द्विविदते कंसको वीसदिन निरंतरत विश्रामरहित युद्ध होत भयौ ॥ २६ ॥ तब द्विविद बन्दरनें एक पर्वतकूं उखारकें कंसके मूँडके ऊपर फेक्यौ तब कंसनें पर्वतकूं पकरके द्विविदके ऊपर फेकदेत भयौ ॥ २७ ॥ तब द्विविद कंसकें घूंसा मारि आकाशमें उछरगयौ तब कंसनें उछरते द्विविदकूं पकरकें पृथ्वीमें पटकदियौ ॥ २८ ॥ ता प्रहारके मारें द्विविद मूर्च्छा खायकें जायपरौ, बल नष्ट हैगयौ, हाड़ फूटगये,

भुजमास्फोट्यधावन्तंशलंनीत्वाभुजेनसः ॥ पातयित्वापुनर्नीत्वाभूमिंतंविचकर्षह ॥ २३ ॥ अथतोशलकंकंसोगृहीत्वाभुजयोर्बलात् ॥ निपात्यभूमावुत्थाप्यचिक्षेपदशयोजनम् ॥ २४ ॥ दासभावेचतान्कृत्वातैः सार्द्धयादवेश्वरः ॥ मद्वाक्येनययावाशुप्रवर्षणगिरिंवरम् ॥ २५ ॥ तस्मैनिवेद्याभिप्रायंयुयुधेवानरेणसः ॥ द्विविदेनापिविंशत्यादिनैःकंसोह्यविश्रमम् ॥ २६ ॥ द्विविदोगिरिमुत्पाट्यचिक्षेपतस्यमूर्द्धनि ॥ कंसोगिरिंगृहीत्वाचतस्यौपरिसमाक्षिपत् ॥ २७ ॥ द्विविदोमुष्टिनाकंसंघातयित्वानभोगतः ॥ धावन्कंसश्चतंनीत्वापातयामासभूतले ॥ २८ ॥ मूर्च्छितस्तत्प्रहारेणपरंकल्मषमाययौ ॥ क्षीणसत्त्वश्चूर्णितास्थिर्दासभावंगतस्तदा ॥ २९ ॥ तेनैवाथगतःकंसऋष्यमूकवनंततः ॥ तत्रकेशीमहादैत्योहयरूपोघनस्वनः ॥ ३० ॥ मुष्टिभिर्घातयित्वातंवशीकृत्वारुरोहतम् ॥ इत्थंकंसोमहावीर्योमहेंद्राख्यंगिरिंययौ ॥ ३१ ॥ शतवारंचोज्जहारगिरिमुत्पाट्यदैत्यराट् ॥ पुनस्तत्रस्थितंरामंक्रोधसंरक्तलोचनम् ॥ ३२ ॥ प्रलयार्कप्रभंदृष्ट्वाननामशिरसामुनिम् ॥ पुनःप्रदक्षिणीकृत्यतदंध्र्योर्निपपातह ॥ ३३ ॥ ततःशान्तोभार्गवोपिकंसंप्राहमहोग्रदृक् ॥ हेकीटमर्कटीडिंभतुच्छोसिमशकोयथा ॥ ३४ ॥ अद्यैवत्वांहन्मिदुष्टक्षत्रियंवीर्यमानिनम् ॥ मत्समीपेधनुरिदंलक्षभारसमंमहत् ॥ ३५ ॥ इदंचविष्णुनादत्तंशंभवेत्रैपुरेयुधि ॥ शंभोःकरादिहप्रातंक्षत्रियाणांवधायच ॥ ३६ ॥

तब द्विविदहू कंसकौ दास हैगयौ ॥ २९ ॥ फिर द्विविदहूकूं संग लेकें ऋष्यमूक पर्वतके वनकूं गयौ तहां बादलकी गरजके समान हिनहिनामनवारौ केशीदानव घोडाके रूपते रह तो हो ॥ ३० ॥ ता केशीकूं घूंसानते मार वशकरकें वाके ऊपर चढ़कें महेन्द्रपर्वतकूं चल्यौगयौ ॥ ३१ ॥ वहां जाय सौ बेर वा पर्वतकूं उखार उखारकें धरदीनों तहां क्रोधके मारे लाल लाल जिनके नेत्र और प्रलयके सूर्यकौसौ जिनको तेज ऐसे परशुरामको देख शिरते दंडवतकरि फिर परिक्रमा दैकें उनके चरणनमें जायपरौ ॥ ३२ ॥ ३३ ॥ तब उग्रदृष्टीवारे परशरामजी शांत हैकें कंसते बोले—अरे कीरा ! बंदरियाके बच्चा तुच्छ तू मच्छरकी बराबर है ॥ ३४ ॥ हे दुष्ट ! वीर्याभिमानी क्षत्री तोकूं अभी मारूहूं मेरे पास यह लाखभारकौ धनुष धरौहै ॥ ३५ ॥ यह धनुष विष्णुने त्रिपुरासुरकी लड़ाईमें महादेवकूं दीनों हो महादेवसों दुष्ट क्षत्रीनके नाशके लिये ये मेरे पास आयो है ॥ ३६ ॥

जो तू या धनुषकूं चढ़ायलेगौ तौ तो भलीभला है और जो तोपै न चढ्यौ तौ तेरे प्राण लैडारूंगो ॥ ३७ ॥ कंस ऐसें परशुरामकौ वचन सुनकें सात ताल लंबे धनुषकूं उठायकें उनके देखतै देखतेइ वा धनुषको खेलकरकेही चढ़ाय लेतोभयौ ॥ ३८॥ और कानतलक खेंचकें सौ बेर टंकारतो भयौ तब वाकी टंकारमें सौ विजलीकौसौ तडतडाहट भयौ॥३९॥ ता शब्दतें सब ब्रह्मांड झनकार ऊठ्यौ, सातोंलोक नीचेके तलनसुद्धां झंकार उठे, दिग्गज चलायमान हैगए, तारागण टूट २ कें पृथ्वीपर गिरे ॥ ४० ॥ कंस फिर धनुष धरिकें बेर २ दंडोत करिके परशुरामजीते यह बोल्यौ हे देव ! मैं क्षत्री नही हूं मैं तो दैत्य आपकौ टहलुआ हूं ॥ ४१ ॥ तुमारे दासनकौ दास हूं हे पुरुषोत्तम ! मेरी रक्षा करौ, तब तो प्रसन्न हैकें परशुराम वो धनुष कंसकूं दैदेते भये ॥ ४२ ॥ और कहनलगे कि, जो या धनुषकूं तोडेगौ सोई परिपूर्णतम अवतार तोकूं मारेगौ यामें

यदिचेदंतनोषित्वंतदाचकुशलंभवेत् ॥ चेदस्यकर्षणंनस्याद्घातयिष्यामितेबलम् ॥ ३७ ॥ श्रुत्वावचस्तदादैत्यःकोदंडंसततालकम् ॥ गृहीत्वा पश्यतस्तस्यसज्यंकृत्वाथलीलया ॥ ३८ ॥ आकृष्यकर्णपर्यंतंशतवारंततानह ॥ प्रत्यंचास्फोटनेनैवटंकारोभूत्तडित्स्वनः ॥ ३९ ॥ ननाद तेनब्रह्मांडंसप्तलोकैर्बिलैःसह ॥ विचेलुर्दिग्गजास्ताराह्यपतन्भूमिमंडलम् ॥ ४० ॥ धनुःसंस्थाप्यतत्कंसोनत्वानत्वाहभार्गवम् ॥ हेदेवक्ष त्रियोनास्मिदैत्योहंतेचकिंकरः ॥ ४१ ॥ तवदासस्यदासोहंपाहिमांपुरुषोत्तम ॥ श्रुत्वाप्रसन्नःश्रीरामस्तस्मैप्रादाद्धनुश्चतत् ॥ ४२ ॥ ॥ ॥ श्रीजामदग्न्युवाच ॥ ॥ यत्कोदंडंवैष्णवंतद्येनभंगीभविष्यति ॥ परिपूर्णतमोनात्रसोपित्वांघातयिष्यति ॥ ४३ ॥ ॥ श्रीनारद उवाच ॥ ॥ अथनत्वामुनिंकंसोविचरन्समदोन्मदः ॥ नकेपियुयुधुस्तेनराजानश्चबलिंददुः ॥ ४४ ॥ समुद्रस्यतटेकंसोदैत्यंनाम्नाह्यघासु रम् ॥ सर्पाकारंचफूत्कारैर्लेलिहानंददर्शह ॥ ४५ ॥ आगच्छन्तंदशन्तंचगृहीत्वातंनिपात्यसः ॥ चकारस्वगलेहारंनिर्भयोदैत्यराड्बली ॥ ॥ ४६ ॥ प्राच्यांतुवंगदेशेषुदैत्योरिष्टोमहावृषः ॥ तेनसार्द्धंसयुयुधेगजेनापिगजोयथा ॥ ४७ ॥ शृंगाभ्यांपर्वतानुच्चांश्चिक्षेपकंसमूर्द्धनि ॥ कंसोगिरिंसंगृहीत्वाचाक्षिपत्तस्यमस्तके ॥ ४८ ॥ जघानमुष्टिनारिष्टंकंसोवैदैत्यपुंगवः ॥ मूर्च्छितंतंविनिर्जित्यतेनोदीचींदिशंगतः ॥ ४९ ॥

संदह नही है ॥ ४३ ॥ नारदजी बहुलाश्वराजाते कहनलगे कि, तब कंस परशुरामजीकूं नमस्कार करिकें मतवारौ विचरतोभयो तब काऊ राजानें फिर यासो युद्ध न कीनों सब राजा आय २ कें भेंट देतेभये ॥ ४४ ॥ तब समुद्रके किनारेपै सर्पके आकारवारे फुंकार मारते और जीभकूं लपलपावते अघासुरकूं देखतभयौ ॥ ४५ ॥ सन्मुख आते और काटते अघासुरकों हाथते पकरिके धरतीमें मारिके निर्भय हैकें दैत्यराट् कंसनें अपने गलेमें हारके सदृश पहर लीनों ॥ ४६ ॥ और पूर्वमें वंगदेशोंमें अरिष्टासर नाम बैलके रूपते वसैहौ ताकें संग युद्ध कीना जस हाथीते हाथी लडै है ॥ ४७ वह अरिष्टासुरने सींगनते पर्वतकूं कंसके मूँडपें फेंके तब कंस उन्हीं पर्वतनकूं लैलैकें वृषभासुरकेही मूँडपे फेंकत भयौ ॥ ४८ ॥ तब फिर कंस वा अरिष्टकूं घूंसानते मार मूर्छितकूं जीतकें उत्तरदिशाकूं चलौ गयौ ॥ ४९ ॥

वहां प्राग्ज्योतिषपुरकौ राजा भौमासुर नरक जाको नाम महाबली राजा हो तातें यह बोल्यौ कि, हे दैत्यनके राजा ! मैं कंसहूँ युद्धके लिये आयोहूँ युद्ध दै ॥ ५० ॥ जो तुम मोय जीतलेउगे तो मैं तुम्हारौ दास हैजाउंगो, जो मैं जीतुंगो तो मैं तुमें दास करलेऊंगो ॥ ५१ ॥ नारदजी कहें है पहलें तो प्रलंबासुर महाबली कंसतें लड़ौ जैसें पर्वतमें नाहरतें नाहर और उद्भटतें उद्भट लड़ें हैं तैसें लडतो भयो ॥ ५२ ॥ मल्लयुद्धमें कंस प्रलंबासुरकूं धरतीमें पटककें फिर वाके दोनों पांव पकरि फिरायकें प्राग्ज्योतिषपुरके राजाको फैंकदियौ ॥ ५३ ॥ फिर धेनुकासुर नाम दैत्य आयौ वो बड़े क्रोधतें कंसकूं पकरकें बडे जोरसो बड़ी दूरतलक हटाय लैगयौ ॥ ५४ ॥ फिर कंसनें धनुषको सौ योजन ताईं हटाय लैगयौ फिर पृथ्वीमें पटककें मारे घूंसानके मारें धेनुकके अंगको चूर २ करदियौ ॥ ५५ ॥

प्राग्ज्योतिषेश्वरंभौमंनरकाख्यंमहाबलम् ॥ उवाचकंसोयुद्धार्थीयुद्धंमेदेहिदैत्यराट् ॥ ५० ॥ अहंदासोभवेयंवोभवन्तोजयिनोयदि ॥ अहंजयीचेद्भवतोदासान्सर्वान्करोम्यहम् ॥ ५१ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ पूर्वंप्रलंबोयुयुधेकंसेनापिमहाबलः ॥ मृगेन्द्रेण मृगेंद्रोऽद्रावुद्भटेनयथोद्भटः ॥ ५२ ॥ मल्लयुद्धेगृहीत्वातंकंसोभूमौनिपात्यच ॥ पुनर्गृहीत्वाचिक्षेपप्राग्ज्योतिषपुरंदरे ॥ ५३ ॥ आगतोधेनुकोनाम्नाकंसंजग्राहरोषतः ॥ नोदयामासदूरेणबलंकृत्वाथदारुणम् ॥ ५४ ॥ कंसस्तन्नोदयामासधेनुकंशतयोजनम् ॥ निपात्यचूर्णयामासतदंगंमुष्टिभिर्दृढैः ॥ ॥ ५५ ॥ तृणावर्त्तोभौमवाक्यात्कंसंनीत्वानभोगतः ॥ तत्रैवयुयुधेदैत्यऊर्द्ध्वंवैलक्षयोजनम् ॥ ५६ ॥ कंसोऽनंतबलंकृत्वादैत्यंनीत्वातदांबरात् ॥ भूम्यां संपातयामासवमंतंरुधिरंमुखात् ॥ ५७ ॥ तुंडेनाथग्रसन्तंचबकंदैत्यंमहाबलम् ॥ कंसोनिपातयामासमुष्टिनावज्रघातिना ॥ ५८ ॥ उत्थायदैत्योबलवान्सितपक्षोघनस्वनः ॥ क्रोधयुक्तःसमुत्पत्यतीक्ष्णतुंडोग्रसच्चतम् ॥ ५९ ॥ निगीर्णोऽपिसवज्रांगोयद्गलेरोधकृच्चयः ॥ सद्यश्चच्छर्दतंकंसंक्षतकंठोमहाबकः ॥ ६० ॥ कंसोबकंसंगृहीत्वापातयित्वामहीतले ॥ कराभ्यांभ्रामयित्वाचयुद्धेतंविचकर्षह ॥ ॥ ६१ ॥ तत्स्वसारंपूतनाख्यांयोद्धुकामामवस्थिताम् ॥ तामाहकंसःप्रहसन्वाक्यंमेशृणुपूतने ॥ ६२ ॥ स्त्रियासार्द्धमहंयुद्धंनकरोमिकदाचन ॥ बकासुरःस्यान्मेभ्रातात्वंचमेभगिनीभव ॥ ६३ ॥

फिर भौमासुरके कहेतें तृणावर्त कंसकूं पकरकें आकाशमें लैगयौ और वहीं लक्षयोजन ऊपर जायके युद्ध कियौ ॥ ५६ ॥ तब कंसने अनंत बलकरके दैत्यकूं लोहूकी उलटी करतेको आकाशसो पृथ्वीमें दैमारौ ॥ ५७ ॥ फिर आयकें अपनी चौंचसो कंसकूं निगलते बकासुरको कंसनें वज्रके तुल्य एक घूंसा मारकै धरतीमें पटको ॥ ५८ ॥ तब बडो बली सुफेद जाके पंख मेघकीसी जाकी गर्जना ऐसे बकासुरनें चोंच फारकें कंसकूं निगललियौ ॥ ५९ ॥ निगलहू लीयौ तौहू वज्रांगी कंस बकासुरके गलेमें अटक गयौ तब यानें कंसको जल्दी उगलदीनों, बकासुरके गरेमें घाव हैगये ॥ ६० ॥ तब कंसनें बकासुरकूं पकरकें धरतीमें गेरकें युद्धमें घसीटो ॥ ६१ ॥ तब वाकी बहन पूतना लड़वेकूं आई वाते कंस हँसिके यह वचन बोल्यौ हे पूतने ! तू मेरौ वचन सुन ॥ ६२ ॥ में स्त्रीके संग कभीभी युद्ध नहीं

करूंगो, बकासुर मेरौ भैयाहै तू मेरी बहन हैजा॥६३॥ तब कसकूं अनंत बली जानके भौमासुरहू धर्षित हेगयौ फिर कंसकूं देवतानते संग्राममें सहायके लिये मित्र करलीनों ॥६४॥ इति श्रीगर्गसंहितायां गोलोकखंडे भाषाटीकायां नारदबहुलाश्वसंवादे कंसबलवर्णनं नाम षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥ नारदजी बोले—याके पीछें कंसप्रलंबादिक दैत्य और पहले दैत्यकूं संग लैके शंबरासुरके पुरमे जायके अपनो लड़वेकौ मतलब जतावत भयौ॥ १ ॥ शंबरहू अति बली हो परंतु कंससो लड़ौ नहीं तब कंसने अतिबलीनके संग मित्रता करलीनी ॥ २ ॥ फिर त्रिशृंगशिखिर पर्वतमें बडो बली व्योमासुर सौवैहो महाबली कंसनें वाकें एक लात मारी तब वो कंसकी लातके मारें जागपरो और क्रोधसो वाके लाल लाल नेत्र है आये ॥३॥ तब व्योमासुरनें उठिकें मारे घूंसानके मारें कंसकूं पिलपिलौ करदीनों फिर इन दोनोंनकौ घूंसानते बडो युद्ध भयौ ॥ ४ ॥ तब कंसके घूंसानके मारे भ्रमातुर हैकें व्योमासुरहू निःसत्त्व हैगयौ तब कंस वाहूको

ततोनन्तबलंकंसंवीक्ष्यभौमोपिधर्षितः ॥ चकारसौहृदंकंसेसहायार्थसुरान्प्रति ॥ ६४ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांगोलोकखंडेनारदबहुलाश्व संवादेकंसबलवर्णनंनामषष्ठोध्यायः ॥६॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ अथकंसःप्रलंबाद्यैरन्यैःपूर्वजितैश्वतैः ॥ शंबरस्यपुरंप्रागात्स्वाभिप्रायं न्यवेदयत् ॥ १ ॥ शंबरोह्यतिवीर्योपिनयुयोधसतेनवै ॥ चकारसौहृदंकंसोसर्वैरतिबलैःसह ॥२॥ त्रिशृंगशिखरेशेतेव्योमोनामाऽसुरोबली ॥ कंसपादप्रबुद्धोभूत्क्रोधसंरक्तलोचनः ॥ ३ ॥ कंसंजघानचोत्थायप्रबलैर्दृढमुष्टिभिः ॥ तयोर्युद्धमभूद्धोरमितरेतरमुष्टिभिः ॥ ४ ॥ कंसस्यमु ष्टिभिःसोपिनिःसत्त्वोभूद्भ्रमातुरः ॥ भृत्यंकृत्वाथतंकंसःप्रातंमांप्रणनामह ॥ ५ ॥ हेदेवयुद्धाकांक्षोऽस्मिकयामित्वंवदाशुमे ॥ प्रोवाच तंतदागच्छदैत्यंबाणंमहाबलम् ॥ ६ ॥ प्रेरितश्चेतिकंसाख्योमयायुद्धदिदृक्षुणा ॥ भुजवीर्यमदोन्नद्धःशोणिताख्यंपुरंययौ ॥ ७ ॥ बाणासुर स्तत्प्रतिज्ञांश्रुत्वाक्रुद्धोह्यभून्महान् ॥ तताडलत्तांभूमध्येजगर्जघनवद्बली ॥ ८ ॥ आजानुभूमिगांलत्तांपातालांतमुपागताम् ॥ कृत्वातमाह बाणस्तुपूर्वंचैनांसमुद्धर ॥ ९ ॥ श्रुत्वावचःकराभ्यांतामुज्जहारमदोत्कटः ॥ प्रचंडविक्रमःकंसःखरदंडंगजोयथा ॥ १० ॥ तयाचोद्धृतयो त्खाताल्लोकाःसप्ततलादृढाः ॥ निपेतुर्गिरयोनेकाविचेलुर्दृढदिग्गजाः ॥ ११ ॥

अपनो दास बनायके चल्यो सोई मे रस्तामें मिल्यो तब मोते यह बोल्यौ ॥५॥ हे महाराज ! मेरें युद्धकी चाहना है मैं कहां जाऊं मोते जल्दी कहौ तब मैंने कही कि, तूं महाबली बाणासुरसौ जायके लड ॥ ६ ॥ तब मैंनें युद्ध देखवेकों प्रेरणा करी तब भुजानके बलते उद्धत कंस शोणितनाम पुरकूं गयौ ॥ ७ ॥ तब बाणासुर कंसकी प्रतिज्ञाकों सुनकें बडौ क्रोधित भयौ और पृथ्वीमें एक लात मारी और महाबलीने मेघके समान गर्जना की ॥ ८ ॥ वो बाणासुरकी लात जांघतलक धरतीमें गढगई और पातालकी जडमें पहुंची तब ये बाण कंसते बोल्यौ कि, पहले तू मेरे पांवको तौ उखारलै ॥ ९ ॥ तब मदोद्धत और चंडविक्रमवारे कंसने वाके वचन सुनकें दोनों हाथनते पकडकें पांव ऐसें उखाडलीनों जैसें हाथी कमलदंडकूं उखाड लेयहै ॥ १० ॥ जा लातके उखाडवेमे सातौं पाताल उखड आये और अनेक पर्वत जायपरे और खडे दृढ जे

दिग्गज हैं वे भी चलायमान हैगए ॥ ११ ॥ तब बाणासुरको युद्ध करवेकूं तैयार भयो देखके महादेवजीने आयके सबनकूं संबोधन दैके बलिके पुत्र बाणासुरते कही ॥ १२ ॥ कि, श्रीकृष्णके बिना याकूं भूमिमें कोई नही जीतैगो क्योंकि परशुरामजीनें याकूं वर दीनों है और विष्णुभगवान्कौ दियौभयौ धनुषभी याकूं दीनोंहे ॥ १३ ॥ नारदजी कहैहै कि, ऐसें कहिकें कंसकी और बाणासुरकी साक्षात् शिवनें मित्रता करायदीनी ॥ १४ ॥ फिर कंसनें पश्चिम दिशामें वत्सासुरको सुन्यौ तब वत्सरूप धारी वा दैत्यतो वह दैत्य कंस लड्यौ ॥ १५ ॥ तब तौ कंसनें पूंछ पकरकें वत्सासुरको पृथ्वीमें दैमारौ, ऐसे वा पर्वतकूं वशमें करकें म्लेच्छदेशनकूं कंस गयौ ॥ १६ ॥ नारदजी कहैहै कि, तब मेरे मुखतें महाबली जो कालयवन दैत्य सो कंसकौ आगमन सुनिकें गदा हाथमें लेकें लाल २ हैं मूंछ जाकी ऐसौ कालयवनहू युद्ध करवे

योद्धुतमुद्यतंबाणंदृष्ट्वागत्यवृषध्वजः ॥ सर्वान्संबोधयामासप्रोवाचबलिनंदनम् ॥ १२ ॥ कृष्णंविनापरंचैतंभूमौकोपिनजेष्यति ॥ भार्गवेणवरंदत्तंधनुरस्मैचवैष्णवम् ॥ १३ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ इत्युक्त्वासौहृदंहृद्यंसद्योवैकंसबाणयोः ॥ चकारपरयाशांत्याशिवःसाक्षान्महेश्वरः ॥ १४ ॥ अथकंसोदिक्प्रतीच्यांश्रुत्वावत्संमहासुरम् ॥ तेनसार्द्धंसयुयुधेवत्सरूपेणदैत्यराट् ॥ १५ ॥ पुच्छेगृहीत्वातंवत्संपोथयामासभूतले ॥ वशेकृत्वाथतंशैलंम्लेच्छदेशांस्ततोययौ ॥ १६ ॥ सम्मुखात्कालयवनःश्रुत्वादैत्यंमहाबलम् ॥ निर्ययौसन्मुखेयोद्धुंरक्तश्मश्रुर्गदाधरः ॥ १७ ॥ कंसोगदांगृहीत्वास्वांलक्षभारविनिर्मिताम् ॥ प्राक्षिपद्यवनेन्द्रायसिंहनादमथाकरोत् ॥ १८ ॥ गदायुद्धमभूद्घोरंतत्तहिंकंसकालयोः ॥ विस्फुलिंगान्क्षरंत्यौद्वेगदेचूर्णीबभूवतुः ॥ १९ ॥ कंसःकालंसंगृहीत्वापातयामासभूतले ॥ पुनर्गृहीत्वानिष्पात्यमृततुल्यंचकारह ॥ २० ॥ बाणवर्षंप्रकुर्वन्तींसेनांतांयवनस्यच ॥ गदयापोथयामासकंसोदैत्याधिपोबली ॥ २१ ॥ गजांस्तुरंगान्सुरथान्वीरान्भूमौनिपात्यच ॥ जगर्जघनवद्वीरोगदायुद्धेमृधांगणे ॥ २२ ॥ ततश्चदुद्रुवुर्म्लेच्छास्त्यक्त्वास्वंस्वंरणंपरम् ॥ भीतान्पलायितान्म्लेच्छान्नजघानाथनीतिमान् ॥ २३ ॥ उच्चपादोदीर्घजानुः स्तम्भोरुर्लघिमाकटिः ॥ कपाटवक्षाः पीनांसः पुष्टः प्रांशुर्बृहद्भुजः ॥ २४ ॥

कूं सन्मुख निकस्यौ ॥ १७ ॥ तब कंसहू अपनी एकलक्ष भार बोझकी गदाकूं लेकें कालयवनके ऊपर फेंककें सिंहनाद करतभयौ ॥ १८ ॥ जब कंस और कालयवन दोनोंनकौ बडो गदा युद्ध भयौ गदानमेंते पतंगा उडते २ दोनोंनकी गदा चूर्ण हैगयी ॥ १९ ॥ तब कंसनें कालयवनकूं पकरकें पृथ्वीमें दै मारौ फिर उठाय २ कें ऐसो मारौ कि, मरेके तुल्य करदीनों ॥ २० ॥ और बाणनकी वर्षा करतो कालयवनकी सेनाकौ गदानके मारे बली कंसनें चूरण करडारी ॥ २१ ॥ हाथीनकूं रथनकूं घोडानकूं, वीरनकूं भूमिमे पटककें फिर गदायुद्धमें कंस मेघके समान गर्जौ ॥ २२ ॥ तब तौ सबरे म्लेच्छ अपने २ रणकूं छोडकें भाजगये, भयभीत भाजे जाय ऐसें म्लेच्छनकूं देखकें नीतिके जाननहारौ कंस फिर नही मारतभयौ ॥ २३ ॥ फिर ऊंचे पांववारौ, मोटी जाकी जांघ, खंभसे जाके ऊरू, पतरी कमर, किवारसी छाती, मोटे कन्धा,

मोटी देह, ऊंची बड़ी भुजा ॥ २४ ॥ कमलदलसे नेत्र है, बड़े २ केश हैं, लाल जाकौ रंग है, कारे वस्त्र धारण कररक्खे हैं, किरीट, कुंडल, हार, पद्ममाल इत्यादिते शोभित ॥ २५ ॥ और ढाल, तरवार, धनुष, बाण, तर्कश, कवच, मुद्गरको बाधे मदोत्कट जो कंस है वो देवतानके जीतिवेकूं अमरावती पुरीमें जातभयौ ॥ २६ ॥ चाणूर, मुष्टिक, अरिष्ट, शल, तोशल, प्रलंब, बकासुर, द्विविद बंदर, ॥ २७ ॥ तृणावर्त, अघासुर, कूट, भौमासुर, बाणासुर, शंबर, व्योमासुर, धेनुकासुर, वत्सासुर, इनकूं संग लैकें कंसने अमरावतीपुरी घेरलीनी ॥ २८ ॥ तब कंसादिकनकूं आयौ देखिकें देवतानकौ राजा इन्द्र क्रोधकरकें सब देवतानकूं संग लैकें युद्ध करवेकूं बाहर निकस्यौ ॥ २९ ॥ तब दिव्य शस्त्रनके समूह और बडे प्रकाश करते बाणनसों विन दोनोंनको ऐसो भयंकर युद्ध भयौ जाय देखकें रोंगटा ठाडे हैजांय ॥ ३० ॥ जब शस्त्रनकौ अंधकार हैगयो तब रथमें बैठिकें इंद्रनें कंसके मारिवेके लियें विजलीकीसी कांति जाकी ऐसौ सौधारकौ वज्र चलायौ ॥ ३१ ॥ तब कंस शीघ्रही

पद्मनेत्रोबृहत्केशोऽरुणवर्णोऽसितांबरः ॥ किरीटीकुण्डलीहारीपद्ममालीलयार्करुक् ॥२५॥ खड्गीनिषंगीकवचीमुद्गराढ्योधनुर्धरः ॥ मदोत्कटो ययौजेतुंदेवान्कंसोऽमरावतीम् ॥२६॥ चाणूरमुष्टिकारिष्टशलतोशलकेशिभिः ॥ प्रलंबेनबकेनापिद्विविदेनसमावृतः ॥२७॥ तृणावर्त्ताघकूटैश्च भौमबाणाख्यशंबरैः ॥ व्योमधेनुकवत्सैश्चरुरुधेसोमरावतीम् ॥ २८ ॥ कंसादीनागतान्दृष्ट्वाशक्रोदेवाधिपः स्वराट् ॥ सर्वैर्देवगणैःसार्द्धयोद्धुं क्रुद्धोविनिर्ययौ ॥ २९ ॥ तयोर्युद्धमभूद्घोरंतुमुलंरोमहर्षणम् ॥ दिव्यैश्चशस्त्रसंघातैर्बाणैस्तीक्ष्णैः स्फुरत्प्रभैः ॥ ३० ॥ शस्त्रांधकारेसंजातेरथारूढोमहेश्वरः ॥ चिक्षेपवज्रंकंसायशतधारंतडिद्द्युति ॥ ३१ ॥ मुद्गरेणापितद्वज्रंतताडाशुमहासुरः ॥ पपातकुलिशंयुद्धेछिन्नधारंबभूवह ॥३२॥ त्यक्त्वावज्रंयदावज्रीखड्गंजग्राहरोपतः ॥ कंसंमूर्ध्नितताडाशुनादंकृत्वाथभैरवम् ॥ ३३ ॥ सक्षतोनाभवत्कंसोमालाहतइवद्विपः ॥ गृहीत्वासगदां गुर्वीमष्टधातुमयींदृढाम् ॥ ३४ ॥ लक्षभारसमांकंसश्चिक्षेपेन्द्रायदैत्यराट् ॥ तांसमापततींवीक्ष्यजग्राहाशुपुरंदरः ॥ ३५ ॥ ततश्चिक्षेपदैत्याय वीरोनमुचिसूदनः ॥ चचारयुद्धेविदलन्नरीन्मातलिसारथिः ॥ ३६ ॥ कंसोगृहीत्वापरिघंतताडाऽसेसुरद्विपम् ॥ तत्प्रहारेणदेवेंद्रःक्षणंमूर्च्छामवापसः ॥ ३७ ॥ कंसंमरुद्गणाःसर्वेगृध्रपक्षैःस्फुरत्प्रभैः ॥ बाणौघैश्छादयामासुर्वर्षासूर्यमिवांबुदः ॥ ३८ ॥

मुद्गरते वज्रकूं मारतभयौ ताईसमय मुद्गरकौ मारौ वज्र धार जाकी कटगई सो युद्धमें जाय परौ ॥ ३२ ॥ फिर वज्रधारी इंद्रनें वज्रकूं छोडकें खड्ग लीनों और बडे रोषते एक खड्ग कंसके माथेमें मारौ फिर बड़ो भयंकर नाद कीनों ॥ ३३ ॥ खड्गके प्रहारसो कंसकें नेंकहू घाव नही भयौ जैसें फूलनकी माला मारेंते हाथीकें घाव नहीं होयहै फिर कंसनें अष्टधातुकी बड़ी बोझल और दृढ ॥ ३४ ॥ लाखभारकौ बोझ जामें ऐसी गदा लैकें इंद्रके मारिवेकूं फेकी, इंद्रने गदाको आवती देखकें शीघ्रता सो बीचमें पकरलीनी ॥ ३५ ॥ वही गदा बडेवीर नमुचिके मारनवारे इंद्रनें फेंकिकें कंसकें मारी, युद्धमें वैरीनकूं मारतोभयौ इंद्र मातली जाको सारथि सो विचरतोभयौ ॥ ३६ ॥ तब कंसने एक लोहनिर्मित गदा लैकें इंद्रके कन्धामें मारी ता प्रहारके मारें १ क्षणभरकूं इन्द्र मूर्च्छित हगयौ ॥ ३७ ॥ तब तौ मरुद्गणने गीधकेसे जिनकें पंख ऐसे

बडे पैने बाणनते कसंकूं ऐसें ढकदीनों जैसें वर्षाके बादल सूर्यकूं ढक देंय हैं ॥ ३८ ॥ तब तौ हजार भुजावारौ बाणासुर हजार भुजानते पांचसे धनुषकूं टंकारत बाणनके समूहनते मरुद्गणनकूं भजाय देतभयौ और वे सब मारें बाणनके मारें दशोंदिशानमें भाजगये ॥ ३९ ॥ ताके अनन्तर आठौ वसु, ग्यारह रुद्र, बारह सूर्य, ऋभुदेवता सब दिशानते नाना प्रकारके शस्त्रनते बाणासुरकूं मारनलगे ॥ ४० ॥ इतनेईमें प्रलंबादिकनकूं संग लैकें भौमासुर गर्जतो आयौ, वाकी नादते देवता मूर्च्छा खायकें जायपरे ॥ ४१ ॥ तब तौ इंद्र शीघ्रही उठिके ऐरावत हाथीपै बैठिकें आयौ और क्रोधके मारें लाल जाके नेत्र ऐसो इन्द्रनें मदोन्मत्त ऐरावत हाथीकूं कंसपै पेल्यौ ॥ ४२ ॥ तब अंकुशके मारें क्रोधित हाथी वैरीनकौ चूर्ण करत, सूंडकी फुंकारके मारें इतवित मारतो ॥ ४३ ॥ मद चुचावते, हिमालयसे दुर्गम, गर्जते, वारंवार सूंडकूं चलावते ॥ ४४ ॥ घण्टा किंकिणी बजावते, रत्नकूं

दोःसहस्रयुतोवीरश्चापंटंकारयन्मुहुः ॥ तदातान्कालयामासबाणैर्बाणासुरोबली ॥ ३९ ॥ बाणंचवसवोरुद्राआदित्याऋपयःसुराः ॥ जघ्नुर्नानाविधैःशस्त्रैःसर्वतोद्रिंसमागताः ॥ ४० ॥ ततोभौमासुरःप्राप्तःप्रलंबाद्यसुरैर्नदन् ॥ तेननादेनदेवास्तेनिपेतुर्मूर्च्छितारणे ॥ ४१ ॥ उत्थायाशुतदाशक्रोगजमारुह्यरक्तदृक् ॥ नोदयामासकंसायमत्तमैरावतंगजम् ॥ ४२ ॥ अंकुशास्फालनात्क्रुद्धंपातयंतंपदैर्द्विषः ॥ शुंडादंडस्यफूत्कारैर्मर्दयन्तमितस्ततः ॥ ४३ ॥ स्रवन्मदंचतुर्दन्तंहिमाद्रिमिवदुर्गमम् ॥ नदन्तंशृंखलांशुंडांचालयंतंमुहुर्मुहुः ॥ ४४ ॥ घंटाद्यकिंकणीजालरत्नकंबलमंडितम् ॥ गोमूर्धचयसिन्दूरकस्तूरीपत्रभृन्मुखम् ॥ ४५ ॥ दृढेनमुष्टिनाकंसस्तंतताडमहागजम् ॥ द्वितीयमुष्टिनाशक्रंसंजघानरणांगणे ॥ ४६ ॥ तस्यमुष्टिप्रहारेणदूरेशक्रःपपातह ॥ जानुभ्यांधरणींस्पृष्ट्वागजोपिविह्वलोभवत् ॥ ४७ ॥ पुनरुत्थायनागेन्द्रोदन्तैश्चाहत्यदैत्यपम् ॥ शुंडादंडेनचोद्धृत्यचिक्षेपलक्षयोजनम् ॥ ४८ ॥ पतितोपिसवज्रांगःकिंचिद्व्याकुलमानसः ॥ स्फुरदोष्ठोतिरुष्टांगोयुद्धभूमिंसमाययौ ॥ ४९ ॥ कंसोगृहीत्वानागेन्द्रंसंनिपात्यरणांगणे ॥ निष्पीड्यशुंडांतस्यापिदन्तांश्चूर्णीचकारह ॥ ५० ॥ अथचैरावतोनागोदुद्रावाशुरणांगणात् ॥ निपातयन्महावीरान्देवधानींपुरींगतः ॥ ५१ ॥ गृहीत्वावैष्णवंचापंसज्यंकृत्वाऽथदैत्यराट् ॥ देवान्विद्रावयामासबाणौघैश्चधनुःस्वनैः ॥ ५२ ॥

पहिरें, बनाती कामदार झालरते शोभित, गोरोचन, कस्तूरी, सिन्दूरके चित्रविचित्र रचना युक्त मुखवारे वा इंद्रके हाथीको ॥ ४५ ॥ आवत देख कंसनें बड़े जोरते एक घूंसा मारौ और दूसरौ घूंसा इंद्रकें मारौ ॥ ४६ ॥ ताके घूंसाके प्रहारके मारें इंद्रहू दूर जायपरौ और हाथीहू पृथ्वीमें घुटुअन जायपरौ और विह्वल हैगयौ ॥ ४७ ॥ फिर ऐरावत हाथीनें उठकें चारों दांतनते कंसकूं उठाय सूंडते पकरकें फिरायकें लाखयोजनपै फेंक दीनों ॥ ४८ ॥ गिरोभयोभी वज्रकेसे अंगवारो वो कछु विह्वलहू हैगयौ तौऊ क्रोधते होठनकूं फडकावत अत्यंत रोषमें मग्न भयो युद्धभूमिमें फिर आयौ ॥ ४९ ॥ तब कंस ऐरावतकूं पकर रणांगणमें पटक सूंडकूं मोडके दांतनकौ चूर्ण करतभयौ ॥ ॥ ५० ॥ याके अनंतर हाथी रणांगणसों शीघ्रही भाजगयौ और बडे २ वीरनकूं पटकत देवधानी पुरीकूं चल्यौ गयौ ॥ ५१ ॥ फिर कंस विष्णुके दियेभये

धनुषकूं चढायकें बाणनके समूहते तथा धनुषकी टकारके शब्दतैं देवतानकूं भजाय देतभयौ ॥ ५२ ॥ तब कंसके मारे वे देवता दिशानमें भाजगये और सबनकी लीन बुद्धि हैगयी कितने ऊन्ने चुटिया खोलदीनी, कितनेऊ दीनकी तरह कहनलगे कि, हम भयभीत हैं ॥५३॥ कितनेऊ हाथ जोरते अति दीनकी तरह शस्त्रधर संग्राममें अपनी काछ खोल भागगये कितनेऊ कंसके सन्मुखहू न भये मनोरथ जिनके भग्न हैं अति विह्वल हैगये ॥ ५४ ॥ ऐसें भये जो देवता हैं तिनें देखिके उनकौ छत्र सिंहासनको लैकें सब दैत्यनके संग अपनी राजधानी जो मथुरा है ताकूं आवत भयौ ॥ ५५ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां गोलोकखंडे भाषाटीकायां कंसदिग्विजयवर्णनं नाम सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥ अब गर्गजी कहैंहैं कि, हे शौनक ! हरिभक्त जो मैथिल राजा है सो बडे ज्ञानीदेवर्षिपनमें श्रेष्ठ जो नारद तिनकूं दंडवत् करकें ये अद्भुत वृत्तांतके सुनवेको बोल्यौ ॥ १ ॥

ततःसुरास्तेननिहन्यमानाविदुद्रुवुर्लीनधियोदिशान्ते ॥ केचिद्रणेमुक्तशिखाबभूवुर्भीताःस्मइत्थंयुधिवादिनस्ते ॥ ५३ ॥ केचित्तथप्रांजलयोतिदीनवत्संन्यस्तशस्त्रायुधिमुक्तकच्छाः ॥ स्थातुंरणेकंसनृदेवसंमुखेगतेप्सिताःकेचिदतीवविह्वलाः ॥ ५४ ॥ इत्थंसदेवान्प्रगतान्निरीक्ष्यतान्नीत्वाचसिंहासनमातपत्रवत् ॥ सर्वैस्तदादैत्यगणैर्जनाधिपःस्वराजधानींमथुरांसमाययौ ॥ ५५ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांगोलोकखंडेनारदबहुलाश्वसंवादेदिग्विजयवर्णनंनामसप्तमोध्यायः॥७॥ ॥ श्रीगर्गउवाच ॥ ॥ श्रुत्वातदाशौनकभक्तियुक्तःश्रीमैथिलोज्ञानभृतांवरिष्ठम् ॥ नत्वापुनःप्राहमुनिर्महाद्भुतंदेवर्षिवर्यंहरिभक्तिनिष्ठः ॥ १॥ ॥ श्रीबहुलाश्वउवाच ॥ ॥ त्वयाकुलंकोविशदीकृतंमेस्वानंददोर्जद्यशसामलेन ॥ श्रीकृष्णभक्तक्षणसंगमेनजनोपिसत्स्याद्बहुनाकिमुस्वित् ॥ २ ॥ श्रीराधयापूर्णतमस्तुसाक्षाद्भूत्वाव्रजेकिंचरितंचकार॥ तद्ब्रूहिमेदेवऋषेऋषीशत्रितापदुःखात्परिपाहिमांत्वम् ॥ ३ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ धन्यंकुलंयन्निमिनानृपेणश्रीकृष्णभक्तेनपरात्परेण ॥ पूर्णीकृतंयत्रभवान्प्रजातोयुक्तोहिमुक्तोभवतोनचित्रम् ॥ ४ ॥ अथप्रभोस्तस्यपवित्रलीलांसुमंगलांसंशृणुतात्परस्य ॥ अभूत्सतांयोभुविरक्षणार्थंनकेवलंकंसवधायकृष्णः ॥ ५ ॥ अथैवराधांवृषभानुपत्न्यामावेश्यरूपंमहसःपराख्यम् ॥ कालिंदजाकूलनिकुंजदेशेसुमन्दिरेसावततारराजन् ॥ ६ ॥

हे महाराज ! तुमनें जाके निर्मल यश सो मेरो कुल पृथ्वीमें निर्मल करदीनों क्योंकि जा श्रीकृष्णभक्तनके क्षणमात्र संगतें जन आत्माको आनंद देनवारो सत् उत्तम है जाय है, या विषयमें बहुत कहनेकी आवश्यकता नहीं है ॥ २ ॥ श्रीराधिकाके संग पूर्णतम भगवान् व्रजमें जन्म लेके कहा कहा चरित्र करतेभये सो हे देवऋषि ! मेरे आगें कहौ और हे ऋषीश तीन तापनके दुःखसो मेरी रक्षा करौ ॥ ३ ॥ यह सुनिकें नारदजी कहनलगे कि, निमि राजाकौ ये कुल धन्य है, जो उत्तमोत्तम और श्रीकृष्णके भक्त तुमनें कृष्णभक्तिते अपनों कुल कृतार्थ करिदीनों,जामें तोसरीकौ भक्त पैदा भयौ यासौ तुम जीवन्मुक्त हौ यामें कछू अचंभेकी बात नहीं है॥ ४ ॥यासो तू प्रभुकी मंगलकारी पवित्र लीला सुन, जा कृष्णने केवल संतनके रक्षाके लिये जन्म लियौ है कछू कंसके मारिवेकेही लीयो होय सो नहीं ॥ ५ ॥ याके पीछें अपनों परसंज्ञक ( नामक ) जो तेज राधा

है ताकूं वृषभानुकी स्त्रीमे प्रवेश करिके आयेहै सो राधा यमुनाजीके तटपै निकुंजमंदिरमे अवतार लेतभई ॥ ६ ॥ भादों महीना शुक्लपक्षमें अष्टमी सोमवारके मध्याह्नके समय जब मेघनसों आकाश छादित हो तब जन्म लीनो, तब देवता नंदनवनके पुष्पनकी वर्षा करतेभये ॥ ७ ॥ वा समय श्रीराधाके अवतारते नदी निर्मल हैगई, दिशा प्रसन्न हैगई, शीतल कमलकी सुगन्ध लिये मंद मंद पवन चलन लगी ॥ ८ ॥ सो चन्द्रमाकीसी कांति जाकी ऐसी अपनी बेटीकूं देखिके कीर्तिनामकी गोपी वृषभानुकी रानी बड़ी प्रसन्न भई, तब रानीनें शुभकृत्य करायकें अपनी बेटीके कल्याणके निमित्त शीघ्रही आनंदकारी दो लाख गौ ब्राह्मणनकूं दीनी ॥ ९ ॥ जाकौ दर्शन देवतानकूं और जो किरोड़न जन्मनताईं यज्ञकरें तिनहूकूं दुर्लभ है और बडे २ योगीजननको कोटि २ जन्मनके अभ्याससो कठिन सो मिलेहै ता मूर्तिमती राधाकूं वृषभानुके मंदिरमे

घनावृतेव्योम्निदिनस्यमध्येभाद्रेसितेनागतिथौचसोमे ॥ अवाकिरन्देवगणाःस्फुरद्भिस्तन्मन्दिरेनन्दनजैःप्रसूनैः ॥ ७ ॥ राधावतारेणतदा बभूवुर्नद्योमलांभाश्चदिशःप्रसेदुः ॥ ववुश्चवाताअरविन्दरागैःसुशीतलाः सुंदरमंदयानैः ॥ ८ ॥ सुतांशरच्चंद्रशताभिरामांदृष्ट्वाथकीर्त्तिर्मुदमापगोपी ॥ शुभंविधायाशुददौद्विजेभ्योद्विलक्षमानंदकरंगवांच ॥ ९ ॥ यद्दर्शनंदेववरैःसुदुर्लभंतज्ज्ञैरवातंजनजन्मकोटिभिः ॥ सविग्रहांतां वृषभानुमंदिरेलक्षन्तिलोकाललनाप्रलालनैः ॥ १० ॥प्रेंखेखचिद्रत्नमयूखपूर्णेसुवर्णयुक्तेकृतचंदनांगे ॥ आंदोलितासावधृधेसखीजनैर्दिनेदिने चंद्रकलेवभाभिः ॥ ११ ॥ श्रीरासरंगस्यविकासचंद्रिकादीपावलीभिर्वृषभानुमंदिरे ॥ गोलोकचूडामणिकंठभूषणांध्यात्वापरांतांभुविपर्यटाम्यहम् ॥ १२ ॥ ॥ श्रीबहुलाश्वउवाच ॥ ॥ वृषभानोरहोभाग्यंयस्यराधासुताभवत् ॥ कलावत्यासुचंद्रेणकिंकृतंपूर्वजन्मनि ॥ १३ ॥ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ नृगपुत्रोमहाभागःसुचंद्रोनृपतीश्वरः ॥ चक्रवर्तीहरेरंशोबभूवातीवसुंदरः ॥ १४ ॥ पितॄणांमानसीकन्यास्तिस्रोभूवन्मनोहराः ॥ कलावतीरत्नमालामेनकानामनामतः ॥ १५ ॥ कलावतींसुचन्द्रायहरेरंशायधीमते ॥ वैदेहायरत्नमालांमेनकांचहिमाद्रये ॥ पारिबर्हेणविधिनास्वेच्छाभिःपितरोददुः ॥ १६ ॥

गोपीनने लाड़ लड़ाईं सब देखें हैं ॥ १० ॥ सुवर्णके बनेभये रत्नजटित चन्दनसो लिपटे पालनेमें सखीनने झुलाई ऐसी राधिका दिन दिन प्रति ऐसें बढ़ी जैसें प्रकाशसो चन्द्रमाकी कला नित्य बढ़ैहै ॥ ११ ॥ श्रीरासरंगके प्रकाश करनहारी चंद्रिका सो दीपावलीन करिके वृषभानुके मंदिरमें प्रकाश करीगई गोलोकचूड़ामणि श्रीकृष्णकी कंठभूषण राधिकाकौ ध्यान करते मैं पृथ्वीपै विचरूहूं ॥१२॥ ऐसे सुनिकें राजा बहुलाश्व नारदजीते बोल्यौ कि, वृषभानुकौ बड़ौ भाग्य है जाकें राधासी बेटी भई सो कलावती और सुचन्द्रने पूर्वजन्ममें ऐसो कहा तप कीनोहो सो कहौ ॥ १३ ॥ नृगकौ बेटा महाभाग्यवान् राजानकौ ईश्वर होतभयौ चक्रवर्ती हरिकौ अंश अतिसुंदर एक सुचन्द्र नामवारो राजा होतो भयौ ॥ १४ ॥ पितरनके अतिमनोहर तीन कन्या भई तिनकौ नाम कलावती, रत्नमाला और मेनका हो ॥ १५ ॥ इनमेंते कलावती नामकी कन्या तो हरिकौ अंश जो बुद्धिमान

धनुषकूं चढायके बाणनके समूहते तथा धनुषकी टकारके शब्दतें देवतानकूं भजाय देतभयौ ॥ ५२ ॥ तब कंसके मारे वे देवता दिशानमें भाजगये और सबनकी लीन बुद्धि हैगयी कितने ऊन्ने चुटिया खोलदीनी, कितनेऊ दीनकी तरह कहनलगे कि, हम भयभीत हैं ॥५३॥ कितनेऊ हाथ जोरते अति दीनकी तरह शस्त्रधर संग्राममें अपनी काछ खोल भागगये कितनेऊ कंसके सन्मुखहू न भये मनोरथ जिनके भग्न हैं अति विह्वल हैगये ॥ ५४ ॥ ऐसें भये जो देवता हैं तिनें देखिके उनकौ छत्र सिहासनको लेकें सब दैत्यनके संग अपनी राजधानी जो मथुरा है ताकूं आवत भयौ ॥ ५५ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां गोलोकखंडे भाषाटीकायां कंसदिग्विजयवर्णनं नाम सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥ अब गर्गजी कहैहै कि, हे शौनक ! हरिभक्त जो मैथिल राजा है सो बडे ज्ञानीदेवर्षिनमें श्रेष्ठ जो नारद तिनकूं दंडवत् करकें ये अद्भुत वृत्तांतके सुनवेको बोल्यौ ॥ १ ॥

ततःसुरास्तेननिहन्यमानाविदुद्रुवुर्लीनधियोदिशान्ते ॥ केचिद्रणेमुक्तशिखावभूवुर्भीताःस्मइत्थंयुधिवादिनस्ते ॥ ५३ ॥ केचित्तथाप्रांजलयोतिदीनवत्संन्यस्तशस्त्रायुधिमुक्तकच्छाः ॥ स्थातुंरणेकंसनृदेवसंमुखेगतेप्सिताःकेचिदतीवविह्वलाः ॥ ५४ ॥ इत्थंसदेवान्प्रगतान्निरीक्ष्यतान्नीत्वाचसिंहासनमातपत्रवत् ॥ सर्वैस्तदादैत्यगणैर्जनाधिपःस्वराजधानींमथुरांसमाययौ ॥ ५५ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांगोलोकखंडेनारदबहुलाश्वसंवादेदिग्विजयवर्णनंनामसप्तमोध्यायः॥७॥ ॥ श्रीगर्गउवाच ॥ ॥ श्रुत्वातदाशौनकभक्तियुक्तःश्रीमैथिलोज्ञानभृतांवरिष्ठम् ॥ नत्वापुनःप्राहमुनिर्महाद्भुतंदेवर्षिवर्यंहरिभक्तिनिष्ठः ॥ १ ॥ ॥ श्रीबहुलाश्वउवाच ॥ ॥ त्वयाकुलंकौविशदीकृतंमेस्वानंददोर्जद्यशसामलेन ॥ श्रीकृष्णभक्तक्षणसंगमेनजनोपिसत्स्याद्बहुनाकिमुस्वित् ॥ २ ॥ श्रीराधयापूर्णतमस्तुसाक्षाद्भूत्वाव्रजेकिंचरितंचकार ॥ तद्ब्रूहिमेदेवऋषेऋपीश त्रितापदुःखात्परिपाहिमांत्वम् ॥ ३ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ धन्यंकुलंयन्निमिनानृपेणश्रीकृष्णभक्तेनपरात्परेण ॥ पूर्णीकृतंयत्रभवान्प्रजातोयुक्तोहिमुक्तोभवतोनचित्रम् ॥ ४ ॥ अथप्रभोस्तस्यपवित्रलीलांसुमंगलांसंशृणुतात्परस्य ॥ अभूत्सतांयोभुविरक्षणार्थंनकेवलंकंसवधाय कृष्णः ॥ ५ ॥ अथैवराधांवृषभानुपत्न्यामावेश्यरूपंमहसःपराख्यम् ॥ कालिंदजाकूलनिकुंजदेशेसुमन्दिरेसावततारराजन् ॥ ६ ॥

हे महाराज ! तुमने जाके निर्मल यश सो मेरो कुल पृथ्वीमें निर्मल करदीनो क्योंकि जा श्रीकृष्णभक्तनके क्षणमात्र संगते जन आत्माको आनंद देनवारो सत् उत्तम है जाय है, या विषयमें बहुत कहनेकी आवश्यकता नहीं है ॥ २ ॥ श्रीराधिकाके संग पूर्णतम भगवान् व्रजमें जन्म लेके कहा कहा चरित्र करतेभये सो हे देवऋषि ! मेरे आगें कहौ और हे ऋपीश तीन तापनके दुःखसो मेरी रक्षा करौ ॥ ३ ॥ यह सुनिकें नारदजी कहनलगे कि, निमि राजाकौ ये कुल धन्य है, जो उत्तमोत्तम और श्रीकृष्णके भक्त तुमनें कृष्णभक्तिते अपनों कुल कृतार्थ करिदीनो,जामे तोसरीकौ भक्त पैदा भयौ यासौ तुम जीवन्मुक्त हौ यामें कछू अचंभेकी बात नहीं है॥ ४ ॥यासो तू प्रभुकी मंगलकारी

बंदरपै चढ़के मंगल, भासपै बैठो बुध, कालेमृगपै बैठे बृहस्पति, रोजपै बैठे शुक्र ॥ ४७ ॥ मगरपै बैठो शनिश्चर, ऊंटपै चढिके राहु ऐसे नोऊ ग्रह किरोड़ बालार्कसौ तेज जाकौ ता नंदजीके महलमे आये ॥ ४८ ॥ जो नंदराजको मंदिर गोप गोपीनके झुंडते भरौ हौ जामें ऐसौ कोलाहल हेरह्यौहो कि, कानौ कान जहां सुनाई नही देय तहां क्षणभर ठहरकें सम्पूर्ण देवता चलेगय ॥ ४९ ॥ परिपूर्णतम साक्षात् श्रीकृष्णके बालरूपकूं देखकें नमस्कार करकें सब स्तुति करनलगे ॥ ५० ॥ तब देवता ब्रह्मादिक श्रीकृष्णकूं देखिकें ऋषिनसहित स्तुति करिके प्रमम विह्वल दंडवत करिके बडे हर्षित है अपनेर धामकूं चले गये ॥ ५१ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां गोलोकखण्डे भाषाटीकायां द्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥ तब नारदजी कहनलगे के वसुदेवकी कुशल पूछिवेकूं कंसकूं कर देवेके लिये और पुत्रके होयवेकी बधाई देवेकूं नंदराज मथुराकूं चलेगए ॥ १ ॥

मंगलोवानरारूढोभासारूढोबुधःस्मृतः ॥ गीष्पतिःकृष्णसारथ्यःशुक्रोगवयवाहनः ॥ ४७ ॥ शनिश्चमकरारूढउष्ट्रस्थःसिंहिकासुतः ॥ कोटिबालार्कसंकाशआययौनंदमंदिरम् ॥ ४८ ॥ कोलाहलसमायुक्तंगोपगोपीगणाकुलम् ॥ नंदमंदिरमभ्येत्यक्षणंस्थित्वाययुःसुराः ॥ ॥ ४९ ॥ परिपूर्णतमंसाक्षाच्छ्रीकृष्णंबालरूपिणम् ॥ नत्वादृष्ट्वातदादेवाश्चक्रुस्तस्यस्तुतिंपराम् ॥ ५० ॥ वीक्ष्यकृष्णंतदादेवाब्रह्माद्याऋषिभिःसह ॥ स्वधामानिययुःसर्वेहर्षिताःप्रेमविह्वलाः ॥ ५१ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांगोलोकखंडेनारदबहुलाश्वसंवादेश्रीकृष्णदर्शनार्थब्रह्माद्यागमनंनामद्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ शौर्यनामयपृच्छार्थंकरंदातुंनृपस्यच ॥ पुत्रोत्सवंकथयितुंनंदेश्रीमथुरांगते ॥ १ ॥ कंसेनप्रेषितादुष्टापूतनाघातकारिणी ॥ पुरेषुग्रामघोषेषुचरंतीघर्घरस्वना ॥ २ ॥ अथगोकुलमासाद्यगोपगोपीगणाकुलम् ॥ रूपंदधारसादिव्यंवपुःषोडशवार्षिकम् ॥ ३ ॥ नकेपिरुरुधुर्देवाःसुंदरींतांचगोपिकाः ॥ शचींवाणींरमांरंभांरतिंचक्षिपतीमिव ॥ ॥ ४ ॥ रोहिण्यांचयशोदायांधर्षितायांस्फुरत्कुचा ॥ अंकमादायतंबालंलालयंतीपुनःपुनः ॥ ५ ॥ ददौशिशोर्महाघोराकालकूटावृतस्तनम् ॥ प्राणैःसार्द्धंपपौदुग्धंकट्वरोपावृतोहरिः ॥ ६ ॥ मुंचमुंचवदंतीत्थंधावंतीपीडितस्तना ॥ नीत्वाबहिर्गतातंवैगतमायाबभूवह ॥ ७ ॥ पतन्नेत्राश्वेतगात्रारुदंतीपतिताभुवि ॥ ननादतेनब्रह्मांडंसप्तलोकैर्बिलैःसह ॥ ८ ॥

तब कंसने बालघातिनी दुष्टा पूतना भेजी के पुरनमें, गामनमे, घर२ शब्दकरत विचरती ॥ २ ॥ जब नंदजीके गोकुलमें आई तब गोपगोपीनकौ झुंड देखिके दिव्यरूप धारणकरकें सोलहबरषकी दिव्य स्त्री हैगई ॥ ३ ॥ तब याको सुंदर रूप देखिकें काऊ गोपीने न रोकी ऐसी बनी मानो इंद्राणी, सरस्वती, लक्ष्मी, रंभा, रति, इनतेऊ सुंदर ॥ ४ ॥ वाहि देखके रोहिणी यशोदा दोनों धर्षित हैगई, जाके कुचनमे दूध भरो हे सो बालक श्रीकृष्णकूं गोदीमे लैकें पुनः२ प्यार करतीने ॥ ५ ॥ बालकके मुखमें विषको लिपिटौ भयौ स्तन दैदीनो तब श्रीकृष्णकूं रोष आयगयौ सो याको प्राणनसहित दूध पीवन लगे ॥ ६ ॥ जब वाके स्तनमें पीडा होनलगी तब तो छोड़दे २ एसे पुकारत इतउतमें भाजती अपनी मायाकूं भूलिगई और वा बालकको लेके भाजी॥७॥नेत्र पथरायगये श्वेतांग हैगयो रोवती धरती जे जायपरी, तब याके वो रोनेके शब्दसो सातों लोक सातों पाताल

झन्नाय परे ॥ ८ ॥ द्वीपनसहित पृथ्वी चलायमान हैगई ये एक वडो अद्भुतकी तरह भयो, छःकोशके वृक्ष वाकी पीठिके नीचें आयगये ॥ ९ ॥ हे राजन् ! तिन वृक्षनको वज्रसे अंगनते चूरण करिडारौ तव गोपनके गण वाके घोर शरीरकूं देखके यह बोले ॥ १० ॥ अरे ! जाकी गोदीमें जायके बालक कभू न बचै परन्तु वाके वक्षस्थलपै आनन्दते क्रीड़ा करत हँसते बालककूं ॥ ११ ॥ जो दूध पीकें जम्हाई लैरह्यौ है ऐसे श्रीकृष्णकूं देखके गोपीजन सव हँसी बालकको उठायलियो यशोदाजी रोहिणीजी छातीते लगाय अचंभेमें आय गई ॥ १२ ॥ बालककूं लैके सब ओरते रक्षा करनलगी, कालिंदीकौ जल, मृत्तिका, गौकी पूंछकौ फिरायवौ ॥ १३ ॥ गौकी रज, गोवर, गोमूत्रते स्नान कराय यह स्तोत्र पढ़नलगी ॥ १४ ॥ श्रीकृष्ण तेरेशिरकी रक्षा करौ, वैकुंठ कंठकी रक्षा करौ, श्वेतद्वीपके पति काननकी रक्षा करौ, यज्ञ नासिकाकी रक्षा करौ ॥ १५ ॥ नृसिंह तेरे नेत्रनको रक्षा करौ, राम तेरी

चचालवसुधाद्वीपैस्तदद्भुतमिवाभवत् ॥ षट्क्रोशंसाद्दढान्दीर्घान्वृक्षान्पृष्ठतलेगतान् ॥ ९ ॥ चूर्णीचकारवपुपावज्रांगेणनृपेश्वर ॥ वदंतस्तेगोपगणावीक्ष्यघोरंवपुर्महत् ॥ १० ॥ अस्याउत्संगगोबालोनजीवतिकदाचन ॥ तस्याउरसिसानंदंक्रीडंतंसुस्मितंशिशुम् ॥ ११ ॥ दुग्धंपीत्वाजृंभमाणंतंदृष्ट्वाजगृहुःस्त्रियः ॥ यशोदयाचरोहिण्यानिधायोरसिविस्मिताः ॥ १२ ॥ सर्वतोबालकंनीत्वारक्षांचक्रुर्विधानतः ॥ कालिंदीपुण्यमृत्तोयैर्गोपुच्छभ्रमणादिभिः ॥ १३ ॥ गोमूत्रगोरजोभिश्चस्नापयित्वात्विदंजगुः ॥ १४ ॥ ॥ श्रीगोप्यऊचुः ॥ ॥ श्रीकृष्णस्तेशिरःपातुवैकुंठःकंठमेवहि ॥ श्वेतद्वीपपतिःकर्णौनासिकांयज्ञरूपधृक् ॥ १५ ॥ नृसिंहोनेत्रयुग्मंचजिह्वांदशरथात्मजः ॥ अधरावव्वतात्तेतुनरनारायणावृषी ॥ १६ ॥ कपोलौपांतुतेसाक्षात्सनकाद्याःकलाहरेः ॥ भालंतेश्वेतवाराहोनारदोभ्रूलतेवतु ॥ १७ ॥ चिबुकंकपिलःपातुदत्तात्रेयउरोवतु ॥ स्कंधौद्वावृषभःपातुकरौमत्स्यःप्रपातुते ॥ १८ ॥ दोर्दंडंसततंरक्षेत्पृथुःपृथुलविक्रमः ॥ उदरंकमठःपातुनाभिंधन्वन्तरिश्चते ॥ १९ ॥ मोहिनीगुह्यदेशंचकटिंतेवामनोवतु ॥ पृष्ठंपरशुरामश्चतवोरूवादरायणः ॥ २० ॥ बलोजानुद्वयंपातुजंघेबुद्धःप्रपातुते ॥ पादौपातुसगुल्फौचकल्किर्धर्मपतिःप्रभुः ॥ २१ ॥ सर्वरक्षाकरंदिव्यंश्रीकृष्णकवचंपरम् ॥ इदंभगवतादत्तंब्रह्मणेनाभिपंकजे ॥ २२ ॥ ब्रह्मणाशंभवेदत्तंशंभुर्दुर्वाससेददौ ॥ दुर्वासाःश्रीयशोमत्यैप्रादाच्छ्रीनंदमंदिरे ॥ २३ ॥

जीभकी रक्षा करौ, ऋषि नरनारायण तेरे होठनकी रक्षा करौ ॥ १६ ॥ हरिकी कला सनकादिक तेरे कपोलनकी रक्षा करौ श्वेतवाराह तेरे माथेकी रक्षा करौ, नारदजी भ्रूमंडलकी रक्षा करौ ॥ १७ ॥ कपिलदेव तेरी ठोड़ीकी रक्षा करौ, दत्तात्रेय वक्षस्थलकी रक्षा करौ, ऋषभदेवजी कंधानकी रक्षा करौ, मत्स्यभगवान् हाथनकी रक्षा करौ ॥ १८ ॥ पृथुलपराक्रमी पृथु भुजाकी रक्षा करौ, कच्छपजी उदरकी रक्षा करौ, धन्वंतर नाभिकी रक्षा करौ ॥ १९ ॥ मोहनी गुप्तदेशकी रक्षा करौ, वामनजी करमकी रक्षा करौ, पीठकी परशुरामजी रक्षा करौ, वादरायण ऊरुकी रक्षा करौ ॥ २० ॥ बलदेव घोंटूनकी रक्षा करौ, बुद्धभगवान् पीडुरीनकी रक्षाकरौ, कल्किभगवान् पांवनकी और ठकुनानकी रक्षा करौ ॥ २१ ॥ यह सर्व रक्षाको करनहारौ दिव्य कृष्णकवच है, यह नारायणने नाभिकमलपै वैठे ब्रह्माजीकूं दीनों है ॥ २२ ॥ तव ब्रह्मानें महादेवकूं दीनो, महादेवनें दुर्वासाकूं, दुर्वासानें यशोदाकूं नंद मंदिरमे

दीनों ॥ २३ ॥ गोपीनके सग या स्तोत्रते यशोदा रक्षा करक स्तन प्यायकें ब्राह्मणनको अनेक दान देतीभई ॥२४॥ तब नंदादिक गोप सब मथुरासे गोकुल पोहोंचे उस बडी घोरा मरीपरी पूतनानामकी राक्षसीको देखके भयसे विकल होतेभये ॥ २५ ॥ तब सब गोप वाके वा देहको टूक २ काटके यमुनाजीके तटपे अनेक चिता लगाय जलायदियो ॥ २६ ॥ तब कृष्णके स्पर्शसो पवित्रभये याके शरीर जरेके धुआमेंसो इलायची, लोग, चंदन, तगर, अगरकोसो उत्तम गंध निकसोहे ॥ २७ ॥ कहो या लोकमें कृष्णको छोडके और कोनकी शरण जाय जो पतितपावनने पूतनासीहू पापनीको सद्गति देदीनी ॥ २८ ॥ यह वृत्तांत सुनके राजा बहुलाश्व बोले कि, महाराज नारदजी ! ये बालकनकी मारनवारी रांड पूतना कौन ही ! महादुष्टाभिप्रायवारी ये राक्षसी जहर स्तननमे लगाय जाने दूध प्यायो और फिर परमोक्षको कैसे गई सो कहौ॥२९॥ तब नारदजी बोले कि, हे राजन् ! बलिराजाकी

अनेनरक्षांकृत्वास्यगोपीभिःश्रीयशोमती ॥ पाययित्वास्तनंदानंविप्रेभ्यःप्रददौमहत् ॥ २४ ॥ तदानंदादयोगोपाआययुर्मथुरापुरात् ॥ दृष्ट्वाघोरांपूतनाख्यांबभूवुर्भयविह्वलाः ॥ २५ ॥ छित्त्वाकुठारैस्तद्देहंगोपाःश्रीयमुनातटे ॥ अनेकाश्चचिताःकृत्वादाहयामासुरेवताम् ॥ २६ ॥ एलालवंगश्रीखंडतगरागरुगंधिभृत् ॥ धूमोदग्धस्यदेहस्यपवित्रस्यसमुत्थितः ॥ २७ ॥ अहोकृष्णमृतेकंवाव्रजामशरणंत्विह ॥ पूतनायैमोक्षगतिंददौपतितपावनः ॥२८॥ ॥ बहुलाश्वउवाच ॥ ॥ केयंवाराक्षसीपूर्वंपूतनाबालघातिनी ॥ विषस्तनादुष्टभावापरंमोक्षंकथंगता ॥ ॥ २९ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ बलियज्ञेवामनस्यदृष्ट्वारूपमतःपरम् ॥ बलिकन्यारत्नमालापुत्रस्नेहंचकारह ॥ ३० ॥ एतादृशोयदिभवेद्बालस्तंहिशुचिस्मितम् ॥ पाययामिस्तनंतेनप्रसन्नंमेमनस्तदा ॥ ३१ ॥ बलेःपरमभक्तस्यसुतायैवामनोहरिः ॥ मनोरथस्तुतेभूयान्मनस्यपिवरं ददौ ॥ ३२ ॥ साभवद्द्वापरान्तेवैपूतनानामविश्रुता ॥ श्रीकृष्णस्पर्शसंभूतापरंप्राप्तमनोरथा ॥ ३३ ॥ यःपूतनामोक्षमिमंशृणोतिकृष्णस्यदेवस्यपरात्परस्य ॥ भक्तिर्भवेत्प्रेमयुतापितस्यत्रिवर्गसिद्धिःकिमुमैथिलेन्द्र ॥ ३४ ॥ ॥ इति गर्गसंहितायां गोलोकखंडे नारदबहुलाश्वसंवादे पूतनामोक्षोनामत्रयोदशोध्यायः ॥ १३ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ इत्येवंकथितंदिव्यंश्रीकृष्णचरितंवरम् ॥ यःशृणोतिनरोभक्त्यासकृतार्थोनसंशयः ॥ १ ॥

रत्नमाला नाम बेटीने वामनजीकौ रूप यज्ञमें देखो तब याने विचारकियो कि, ऐसो बेटा मेरे होय ऐसें याने पुत्रकें स्नेहमय भाव विचारो ॥ ३० ॥ जो मंदमुस्करातो ऐसो मेरै बालक होय और वाकूं मै अपने बोंबा प्याऊं तब मेरो चित्त प्रसन्न होय ॥ ३१ ॥ तब परमभक्त बलिराजाकी बेटीको आपने अपने मनमेंही ये वर दियो कि, री रत्नमाला ! जा तेरो ये मनोरथ पूरो होयगो ॥ ३२ ॥ तब वोही रत्नमाला द्वापरके अंतमें पूतनानाम विख्यात भई सो वो श्रीकृष्णचंद्रके अंगके स्पर्शको पायके अपने मनोरथको अच्छीतरह प्राप्त भई ॥ ३३ ॥ जो कोई परात्पर श्रीकृष्णके सकाशते जो पूतनाको उद्धार भयो ताको सुनैंहै वो मनुष्य प्रेमयुक्त भक्तिको अधिकारी ( पात्र ) होयहै, फिर त्रिवर्ग ( अर्थ धर्म काम ) की सिद्धिको प्राप्त हैजाय तो आश्चर्यही कहाहै ॥ ३४ ॥ इति गर्गसंहितायां गोलोकखंडे भाषाटीकायां पूतनामोक्षणं नाम त्रयोदशोऽध्यायः ॥ १२ ॥ श्रीगर्गजी कहैहैं

सर्वोत्कृष्ट श्रीकृष्णको चरित्र हमने कह्यौ, जो कोई मनुष्य याकूं भक्तिसे सुनैहे वो निःसंदेह कृतार्थ होयगो ॥१॥ तब शौनक प्रश्न करनलगे कि, महाराजजी ! ये श्रीकृष्णचरित्र सुधाखंडसोहू परम मीठो है ताय आपके मुखसो सुनके हम कृतार्थ हैं यामें संदेह नही हैं ॥ २ ॥ सो वो श्रीकृष्णको भक्त शांत जाकी आत्मा संतनमें श्रेष्ठ जो राजा मैथिल है वो कहा पूछतभयो सो हे तपोधन ! मेरेआगें कहो ॥ ३ ॥ गर्गजी कहें है कि, मैथिलेंद्र राजा हर्षित है प्रेममें विह्वल हैगये सो धर्मात्मा परिपूर्णतम श्रीकृष्णको स्मरण करतो नारदजीते यह बोल्यो ॥ ४ ॥ भूरिकर्मा तुमने हमें कृतार्थ करदीनों यासो मै बड़ो धन्य हों क्यों कि, संसारमें भगवतभक्तनकौ संग बडो दुर्लभ है और दुर्घट है ॥ ५ ॥ श्रीकृष्ण जो साक्षात् बालक है अद्भुतरूप भक्तवत्सल है आगें कहाकहा अद्भुत चरित्र करते भये हे मुने ! सो कहौ ॥ ६ ॥ तब नारदजी बोले हे राजन् ! तैंने भली बात पूछी तूँ भगवद्धर्मी है, साधूनकौ

॥ ॥ श्रीशौनकउवाच ॥ ॥ सुधाखंडपरंमिष्टंश्रीकृष्णचरितंशुभम् ॥ श्रुत्वात्वन्मुखतःसाक्षात्कृतार्थास्मवयंमुने ॥ २ ॥ श्रीकृष्णभक्तः शांतात्माबहुलाश्वः सतांवरः ॥ अथोमुनिंकिंपप्रच्छतन्मेब्रूहितपोधन ॥३॥ ॥ श्रीगर्गउवाच ॥ ॥ अथराजामैथिलेंद्रोहर्षितःप्रेमविह्वलः ॥ नारदंप्राहधर्मात्मापरिपूर्णतमंस्मरन् ॥ ४ ॥ ॥ श्रीबहुलाश्वउवाच ॥ ॥ धन्योहंचकृतार्थोहंभवताभूरिकर्मणा ॥ संगोभगवद्भक्तानांदुर्लभोदुर्घटोस्तिहि ॥ ५ ॥ श्रीकृष्णस्त्वर्भकःसाक्षादद्भुतोभक्तवत्सलः ॥ अग्रेचकारकिंचित्रंचारित्रंवदमेमुने ॥ ६ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ साधुपृष्टंत्वयाराजन्भवताकृष्णधर्मिणा ॥ संगमःखलुसाधूनांसर्वेषांवितनोतिशम् ॥ ७ ॥ एकदाकृष्णजन्मर्क्षेयशोदानंदगेहिनी ॥ गोपीगोपान्समाहूयमंगलंचाकरोद्द्विजैः ॥ ८ ॥ रक्तांबरंकनकभूषणभूषितांगंबालंप्रगृह्यकलितांजनपद्मनेत्रम् ॥ श्यामंस्फुरद्धारिनखावृतचंद्रहारंदेवान्प्रणम्यसुधनंप्रददौद्विजेभ्यः ॥ ९ ॥ प्रेंखेनिधायनिजमात्मजमाशुगोपीसंपूज्यमंगलदिनेप्रतिगोपिकास्ताः ॥ नैवाशृणोत्सुरुदितस्यसुतस्यशब्दंगोपेषुमंगलगृहेषुगतागतेषु ॥ १० ॥ तत्रैवकंसखलनोदितउत्कचाख्योदैत्यःप्रभंजनतनुःशकटंयएत्य ॥ बालस्यमूर्ध्निनयदिपातयितुंप्रवृत्तःकृष्णोपितंकिलतताडतुरोदनेन ॥ ११ ॥ चूर्णंगतेथशकटेपतितेचदैत्येत्यक्त्वाप्रभंजनतनुंविमलोबभूव ॥ नत्वाहरिंशतहयेनरथेनयुक्तोगोलोकधामनिजलोकमलंजगाम ॥ १२ ॥

संग सबकौ कल्याण करै है ॥ ७ ॥ एकदिन श्रीकृष्णके जन्मकौ नक्षत्र आयौ तब नँदरानी यशोदानें गोपी गोपीनकूं बुलायकें और ब्राह्मणनकूं बुलायके मङ्गल करायौ ॥ ८ ॥ फिर श्रीकृष्णकौ शृंगार कीनो, लालजामा, लालदुपट्टा, लालटोपी, सुवर्णके गहनेसे भूषित अंग कर श्यामसुन्दर अंजनलगे कमलसे नेत्र, पन्ना, मोतीनकौ बवनखासहित चन्द्रहार आदि गहने पहराय, देवतानकूं दण्डवत् कराय, सुवर्ण, धन, ब्राह्मणनकूं देतभई ॥ ९ ॥ वा मङ्गलदिनमें गोपीनकौ सत्कार करकें अपने बेटाकूं पालनेमे स्वायकें चली आई, सो श्रीकृष्णकूं भूखलगी तब रोमनलगे, वह बेटाके रुदनकौ शब्द गोप गोपीनके मङ्गलनिमित्तसो आयवे जायवेमे यशोदाजीनें न सुन्यौ ॥ १० ॥ तहां पापी कंसकौ भेज्यौ पवनकौ रूप धारणकर उत्कच नाम दैत्य आयो वो गाडापै बैठिकें गाडाकूं श्रीकृष्णके माथेके ऊपर गेरनलग्यो तबही श्रीकृष्णने रोवत रोवत एक लात मारी ॥११॥ वा लातसों गाडाके टूकर

हैगये, दैत्य मरके नीचे आयपरौ और पवनरूप छोड दिव्यदेह हैगयौ श्रीकृष्णकूं दंडवत् करके सौ घोडानके रथमें बैठ वो दैत्य निजधाम गोलोककूं चल्यौ गयौ ॥ १२ ॥ या शब्दकूं सुनकें नन्दादिक व्रजके लोग और गोपी सब इकट्ठी हैकें बालकनते बोली क्योरे छोराऔ! यह गाडा आपही कैसे आयपरौ तुम जानो हौ तौ कहौ? तब बालक बोले॥१३॥ पालनेमें बैठ्यौ बैठ्यौ दूधकेलिये रोयरह्योहौ सो रोवत २ गाडामे लातमारी सो गाडा आयपरौ ॥ १४ ॥ गोप गोपीनने बालकनकी बात सांच न मानी अचंभो करत यह बोले कि, कहांतो तीन महीनाकौ बालक और कहां इतने बोझ सो भरो गाडा कहौ याकूँ कैसे पटकदेयगौ ॥ १५ ॥ भूतप्रेतके डरते यशोदाजी बालककूं गोदीमें लैके ब्राह्मणनकूं तृप्ति करके विधसो यज्ञ करावती भई ॥ १६ ॥ राजा बहुलाश्व बोल्यौ हे नारदजी ! यह उत्कच पूर्वजन्मकौ कौन हो बडी अचंभोहै कि, जो श्रीकृष्णके चरणके छीयेते मोक्षकूं प्राप्त

नंदादयोव्रजजनाव्रजगोपिकाश्चसर्वेसमेत्ययुगपत्पृथुकांस्तदाहुः ॥ एषस्वयंचपतितःशकटःकथंहिजानीथहेव्रजसुताःसुगताश्चयूयम् ॥ १३ ॥ ॥ बालाऊचुः॥ ॥ प्रेंखस्थोयंक्षिपन्पादौरुदन्दुग्धार्थमेवहि ॥ तताडपादंशकटेतेनेदंशकटंत्वनु ॥१४॥ श्रद्धांनचक्रुर्बालोक्तेगोपागोप्यश्चविस्मिताः ॥ त्रैमासिकःक्वबालोयंक्वचैतद्भारभृत्त्वनः ॥ १५ ॥ बालमंकेसंगृहीत्वायशोदाग्रहशंकिता ॥ कारयामासविधिवद्यज्ञंविप्रैःसुतर्पितैः ॥ १६ ॥ ॥ श्रीबहुलाश्वउवाच ॥ ॥ कोयंपूर्वंतु कुशलीदैत्यउत्कचनामभाक् ॥ अहोकृष्णपदस्पर्शाद्गतोमोक्षंमहामुने ॥ १७ ॥ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ हिरण्याक्षसुतोदैत्यउत्कचोनाममैथिल ॥ लोमशस्याश्रमेगच्छन्वृक्षांश्चूर्णीचकारह ॥ १८ ॥ तंदृष्ट्वास्थूलदेहाढ्यमुत्कचाख्यंमहाबलम् ॥ शशापरोपयुग्विप्रोविदेहोभवदुर्मते ॥ १९ ॥ सर्प्पकंचुकवद्देहंपतन्कर्मविपाकतः ॥ सद्यस्तच्चरणोपांतेपतित्वाप्राहदैत्यराट् ॥ २० ॥ ॥ उत्कचउवाच ॥ हेमुनेहेकृपासिंधोकृपांकुरुममोपरि ॥ तेप्रभावंनजानामिदेहमेदेहिहेप्रभो ॥ २१ ॥ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ तदाप्रसन्नःसमुनिर्दृष्टंनयशतंविधेः ॥ सतांरोपोपिवरदोवरोमोक्षार्थदःकिमु ॥ २२ ॥ ॥ लोमशउवाच ॥ ॥ वातदेहस्तुतेभूयाद्व्यतीतेचाक्षुषांतरे ॥ वैवस्वतांतरेमुक्तिर्भविताचपदाहरेः ॥ २३ ॥

हैगयौ ? ॥ १७ ॥ नारदजी कहें हैं हे मैथिल ! ये हिरण्यकश्यपकौ बेटा उत्कचनाम दैत्य हो सो ये लोमशऋषिके आश्रममें जायकें वृक्षनकूं तोरी करैहो ॥ १८ ॥ या महाबली उत्कचके बडे मोटे देहकूं देख रोषके मारे लोमश शाप देतभये हे दुर्बुद्धे ! तूं विदेह हैजा मरजा ॥ १९ ॥ तब खोटे कर्मके फलते गिरतो २ ये दैत्य सांपकी कांचरी को नाई वा देहको छोडके दैत्यनकौ राजा वाही समय उनके चरणनमें परके यह बोल्यौ ॥२०॥ हे मुने ! हे कृपासिन्धो ! मेरे ऊपर कृपाकरौ आपकौ प्रभाव मैंने नही जान्यो है, हे प्रभो ! मोकूं देह देउ ॥ २१ ॥ नारदजी कहे हैं तबही ऋषि प्रसन्न हैगये ब्रह्माकीसौ नीति जिनने देखीहे संतनकौ रोषहू वरकौ दाताहै फिर वर मोक्ष दाता होय यामेतो कहनोही कहाहै ॥ २२ ॥ तब लोमशऋषि बोले–तेरी पवनकी देह है जाउ और चाक्षुप मन्वंतरके व्यतीत भयेपै वैवस्वत मन्वंतरमें श्रीकृष्णके चरणते तेरी मुक्ति होयगी ॥ २३ ॥

नारदजी कहें है याहीते वो उत्कचदैत्य लोमशके तेजते मुक्ति हैगयौ यासों वर और सापके दैवेमे समर्थ जे संत है तिनके अर्थ मेरो नमस्कार है॥२४॥ एक दिना यशोदा श्रीकृष्णकूं गोदीमें लैके बैठी ही सो श्रीकृष्णने अपनी देहमे वोझ वढायदीनों तव खिलावतमे यशोदाजीपे परवतकोसो वोझ नही सह्योगयौ ॥ २५ ॥ विचारनलगी कि, अहो पर्वतके समान ये बालक कैसे हैगयौ ऐसे अचंभेमे हैगई, तब श्रीकृष्णकूं तत्काल धरतीमे बेठारदीनो पर काहूते कही नही॥२६॥तवही कंसकौ प्रेरौ भयौ तृणावर्त दैत्य महावली आयौ वायुके आवर्तते सुंदर खेल तेभये बालककूं भवूरेमे उडायके गयौ॥२७॥तवही गोकुलमे वडी धूर उडनलगी ताते अंधकार हैगयौ और वडो शब्दभी भयौ आंखिनमे धूर भरिगई, दोघडीतक यह गति हैगई ॥२८॥तदनंतर यशोदाने आंगनमे बेटा नही देखकें मूर्च्छितहै रोमनलगी, घरनके शिखरनकूं देखती भई॥२९॥जब कहीं पुत्रको नही देखो तब मूर्च्छित हैके भूमिमे जायपरी, करुणा उपजावत ऊंचे

॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ तस्मादुत्कचदैत्यस्तुमुक्तोलोमशतेजसा ॥ सद्भ्योनमोस्तुयेनूनंसमर्थावरशापयोः ॥ २४ ॥ उत्संगेक्रीडितं बालंलालयंत्येकदानृप ॥ गिरिभारंनसेहेतंवोढुंश्रीनंदगेहिनी ॥ २५ ॥ अहोगिरिसमोबालःकथंस्यादितिविस्मिता ॥ भूमौनिधायतंसद्योनेदं कस्मैजगादह ॥ २६ ॥ कंसप्रणोदितोदैत्यस्तृणावर्तोमहाबलः ॥ जहारबालंक्रीडंतंवातावर्तेनसुंदरम् ॥ २७ ॥ रजोंधकारोभूत्तत्रघोरशब्द श्चगोकुले ॥ रजस्वलानिचक्षूंपिबभूवुर्घटिकाद्वयम् ॥ २८ ॥ ततोयशोदानापश्यत्पुत्रंतंमंदिराजिरे ॥ मोहितारुदतीघोरान्पश्यंतीगृहशे खरान् ॥ २९ ॥ अदृष्टेचयदापुत्रेपतिताभुविमूर्च्छिता ॥ उच्चैरुरोदकरुणंमृतवत्सायथाहिगौः ॥ ३० ॥ रुरुदुश्चतदागोप्यःप्रेमस्नेहसमा कुलाः ॥ अश्रुमुख्योनंदसूनुंपश्यंत्यस्ताइतस्ततः ॥ ३१ ॥ तृणावर्तोनभःप्राप्तऊर्ध्वंवैलक्षयोजनम् ॥ स्कंधेसुमेरुवद्बालंमन्यमानःप्रपी डितः ॥ ३२ ॥ अथकृष्णंपातयितुंदैत्यस्तत्रसमुद्यतः ॥ गलंजग्राहतस्यापिपरिपूर्णतमःस्वयम् ॥ ३३ ॥ मुंचमुंचेतिगदितेदैत्येकृष्णोद्भुतो र्भकः ॥ गलग्राहेणमहताव्यसुंदैत्यंचकारह ॥ ३४ ॥ तज्ज्योतिःश्रीघनश्यामेलीनंसौदामिनीयथा ॥ दैत्योंबरान्निपपतितःशिलायांशिशु नासह ॥ ३५ ॥ विशीर्णावयवस्यापिपतितस्यस्वनेनवै ॥ विनेदुश्चदिशःसर्वाःकंपितंभूमिमंडलम् ॥ ३६ ॥

स्वरते ऐसे रोवतभई जैसे वछराके मरेते गौ रोवेहै ॥ ३० ॥ तब औरहू सब गोपी स्नेहसो व्याकुल है रोमन लगी, रोवत २ आंखिनमेंसों सबनके आँसूनकी धार वहनलगी, नंदके बेटाकूं इतउत देखन लगी ॥ ३१ ॥ तृणावर्त ऊपरकूं लाखयोजन ऊंचो आकाशमे चढ़िगयो तब आप नारमें कंठीकी नाई श्रीकृष्ण लिपट गये इतनो वोझ बढ्यौ जा बोझको तृणावर्तने सुमेरुपर्वतकी बराबर मान बड़ो पीडित भयो ॥ ३२ ॥ श्रीकृष्णके पटकवेकूं दैत्यने उद्यम कीनो कि, मै याकूं पटकादेउं तब परिपूर्णतम स्वयं भगवान् याके गलेसो लिपटगये ॥ ३३ ॥ तब छोडिछोडि ऐसे दैत्यके पुकारते सन्ते अद्भुत बालक श्रीकृष्णनें गलेकूं भींचिकें याको प्राणनसों रहित करदियो ॥ ३४ ॥ ताकी देहमेते एक जोति निकसी सो घनश्याम श्रीकृष्णमे समाय गई, जैसें मेघमे बिजली लीन हैजायहै तब यह दैत्य बालकसमेत आकाशमेते शिलापे आयके परो ॥ ३५ ॥ धरतीमें परनेते

अंग अंग जाके विखरगये जब ये गिरौ तब याके शब्दते दशोंदिशा झनकारउठी और भूमि हलनलगी ॥ ३६ ॥ ताकी पीठपै चुपचाप स्थित ऐसे बालकको देखिकें रोवती २ सब गोपी दौडी२ और बालककौ याकी छातीपैतें उठाकें मैय्याकी गोदीमे बैठारिके यह बोली ॥ ३७ ॥ हे यशोदे ! तूं मूर्ख है अरी वीर ! तोमें बालकके खिलायबेको तनकभी सहूर नही है कहेतेतो तुम रिस हैजाउगी परवो वीर तेरे नेकभी दया नहीहै॥३८॥ बलोरी वीर ! अंधेरेमें अपनी गोदमेते कोई भी बालककूं धरतीमें बैठारती होयगी निर्दयन तेने ऐसे समय या बालककूं धरतीमे बैठरिदीनों ॥ ३९ ॥ तब यशोदाजी बोली कि, री भैनाहैं मैं नही जानूं कि, ये बालक पहाडको सौ भारी कैसै हैगयौ ताते मैनें वाँ आँधी भभूडेके महाभयमें बालको धरतीमें बैठारदीनो ॥ ४० ॥ तब गोपी बोली ए कल्याणी ! ए यशोदा ए दारी ! झूंठ मत बोलै ये दूधकौ बालक रुईकौसौ फोइया फूलसौ ताकूं पहाड़ बतावै

तत्पृष्ठस्थंशिशुंतूष्णींरुदंत्योगोपिकास्ततः ॥ ददृशुर्युगपत्सर्वानीत्वामात्रेददुर्जगुः ॥ ३७ ॥ ॥ गोप्यऊचुः ॥ ॥ नयोग्यासियशोदेत्वं वालंलालयितुंमनाक् ॥ नघृणातेक्वचिद्दृष्टाकुद्धासिकथितेनवै ॥ ३८ ॥ प्राप्तेंधकारेस्वारोहात्कोपिबालंजहातिहि ॥ त्वयानिर्घृणयाभूमौ धृतोबालोमहाभये ॥ ३९ ॥ ॥ श्रीयशोदोवाच ॥ ॥ नजानामिकथंबालोभारीभूतोगिरींद्रवत् ॥ तस्मान्मयाकृतोभूमौचक्रवातेमहाभये ॥ ४० ॥ ॥ गोप्यऊचुः ॥ ॥ मामृषावदकल्याणिहेयशोदेगतव्यथे ॥ अयंदुग्धमुखोबालोलघुःकुसुमतूलवत् ॥ ४१ ॥ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ तदागोप्योऽथगोपाश्चनंदाद्याआगतेशिशौ ॥ अतीवमोदंसंप्रापुर्वदंतःकुशलंजनैः ॥ ४२ ॥ यशोदाबालकंनीत्वापाययित्वास्तनंमुहुः ॥ आघ्रायोरसिवस्त्रेणरोहिणींप्राहमोहिता ॥ ४३ ॥ ॥ श्रीयशोदोवाच ॥ ॥ एकोदैवेनदत्तोयंनपुत्राबहवश्चमे ॥ तस्यापिबहवोरिष्टाआगच्छंतिक्षणेनवै ॥ ४४ ॥ अद्यमृत्युमुखान्मुक्तोभविष्यत्किमतःपरम् ॥ किंकरोमिक्वगच्छामिकुत्रवासोभवेदतः ॥ ४५ ॥ धनंदेहोगृहंसौधोरत्नानि विविधानिच ॥ सर्वेपांतुह्यवश्यंवैभूयान्मेकुशलीशिशुः ॥ ४६ ॥ हरेरर्चादानमिष्टंपूर्तंदेवालयंशतम् ॥ करिष्यामितदाबालोरिष्टेभ्योविजयीयदा ॥ ४७ ॥ एकंबालेनमेसौख्यमंधयष्टिरिवप्रिये ॥ बालंनीत्वागमिष्यामिदेशेरोहिणिनिर्भये ॥४८॥

है ॥ ४१ ॥ नारदजी कहेहै तब गोपगोपी नन्दादिक आये बालककूं देखिकें बडे खुशी हैगये और आपसमें कुशल पूछनलगे ॥ ४२ ॥ यशोदा बालककूं लैकें स्तन प्यायकें मांथो सूंघकें ओढ़नीते ढकि कें मोहित हैके रोहिणीते बोली ॥ ४३ ॥ देख भेना रोहिणि ! ये एक बेटा दैवने जाने कैसे मोकूं दीनोंहै बहुतसे तौ कछू मेरें हैंईनही जाऊके ऊपर छिनछिनमे अरिष्ट आमेहे ॥ ४४ ॥ आजतौ मृत्युके मुखमेते निकसिकें आयौहै आगें जानें कहा होयगो कहाकरूं कहांजाऊं यहांतेऊ जायके कहां रहूँ ॥४५॥ महल, मंदिर, घर, बाहिर, धन, रतन, देह, भलेही ये सब जातरहौ पर मेरौ बालक तो खुशी रहै ॥ ४६ ॥ हरिकी पूजा, दान, धर्म, मंदिर, वापी, कूप ये सब मै सेकरान बनवाऊंगी जो मेरौ बालक खुशी रहैगौ तौ ॥ ४७ ॥ हे प्यारी ! एक या बालकतेही मोकूं तौ सुख है जैसे आंधेरेकी लकड़िया, सो मै तो या बालककूं लेकें कहूं निकसिजाऊंगी

जहां निर्भय देश होयगो तहां ॥ ४८ ॥ नारदजी कहेंहे तबही बड़ेबड़े पंडित ब्राह्मण नंदजीके महलमें आये, तब नंदजीने यशोदाजी समेत पूजन करिके आसनपर बैठारे ॥ ४९ ॥ वे ब्राह्मण नंदजीतें बोले-हे नंदराज ! हे नंदरानी ! सोच मतकरो हम या बालककी रक्षा करेंगे तेरो बालक चिरंजीव रहैगो ॥ ५० ॥ नारदजी कहेंहे ऐसे कहकें द्विजनमें मुख्य जे वे ब्राह्मण है वे कुशानके अग्रनसों और आमकी कोपलसों पवित्र कलशानके जलनते चारों वेदनके मंत्रनतें रक्षा करत भये ॥ ५१ ॥ और उत्तम स्वस्तिवाचन करायके विधानतें यज्ञ कराय विधिपूर्वक अग्निकूं पूजि फेरि बालककी रक्षा करन लगे ॥ ५२ ॥ ब्राह्मण बोले कि, दामोदर तौ तेरे चरणनकी रक्षा करौ, विष्टरश्रवा पींडुरीकी रक्षा करौ, हरि जंघाकी रक्षा करौ, परिपूर्णतम नाभिकी रक्षा करौ ॥ ५३ ॥ राधापति कमरकी रक्षा करौ, पीतांबरधारी तेरे पेटकी रक्षा

॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ तदैवविप्राविद्वांसआगतानंदमंदिरम् ॥ यशोदयाच नंदेनपूजिताआसनस्थिताः ॥ ४९ ॥ ॥ श्रीब्राह्मणाऊचुः ॥ ॥ माशोचंकुरुहेनंदहेयशोदेव्रजेश्वरि ॥ करिष्यामःशिशोरक्षांचिरजीवीभवेदयम् ॥ ५० ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ इत्युक्त्वा द्विजमुख्यास्तेकुशाग्रैर्नवपल्लवैः ॥ पवित्रकलशैस्तोयैर्ऋग्यजुःसामजैःस्तवैः ॥ ५१ ॥ परैःस्वस्त्ययनैर्यज्ञंकारयित्वाविधानतः ॥ अग्निं संपूज्यविधिवद्रक्षांविदधिरेशिशोः ॥ ५२ ॥ ॥ ब्राह्मणाऊचुः ॥ ॥ दामोदरःपातुपादौजानुनीविष्टरश्रवाः ॥ ऊरूपातुहरिर्नाभिंपरिपूर्णतमःस्वयम् ॥ ५३ ॥ कटिंराधापतिःपातुपीतवासास्तवोदरम् ॥ हृदयंपद्मनाभश्चभुजौगोवर्द्धनोद्धरः ॥ ५४ ॥ मुखंचमथुरानाथोद्वारकेशःशिरोऽवतु ॥ पृष्ठंपात्वसुरध्वंसीसर्वतोभगवान्स्वयम् ॥ ५५ ॥ श्लोकत्रयमिदंस्तोत्रंयःपठेन्मानवःसदा ॥ महासौख्यंभवेत्तस्यनभयंविद्यतेक्वचित् ॥ ५६ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ नंदस्तेभ्योगवांलक्षंसुवर्णदशलक्षकम् ॥ सहस्रंनवरत्नानांवस्त्रलक्षंददौपरम् ॥ ॥ ५७ ॥ गतेषुद्विजमुख्येषुनंदोगोपान्निमन्त्र्यच ॥ भोजयामाससंपूज्यवस्त्रैर्भूषैर्मनोहरैः ॥ ५८ ॥ ॥ श्रीबहुलाश्वउवाच ॥ ॥ तृणावर्तःपूर्वकालेकोयंसुकृतकृन्नरः ॥ परिपूर्णतमेसाक्षाच्छ्रीकृष्णेलीनतांगतः ॥ ५९ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ पांडुदेशोद्भवोराजासहस्राक्षःप्रतापवान् ॥ हरिभक्तोधर्मनिष्ठोयज्ञकृद्दानतत्परः ॥ ६० ॥

करौ, पद्मनाभ हृदयकी रक्षा करौ, गोवर्द्धनधारी भुजानकी रक्षा करौ ॥ ५४ ॥ मथुरानाथ मुखकी रक्षा करौ द्वारिकानाथ शिरकी रक्षा करौ असुरध्वंसी पीठिकी रक्षा करौ, स्वयं भगवान् सब ओरते रक्षा करौ ॥ ५५ ॥ यह तीन श्लोकनको स्तोत्र है, जोकोई मनुष्य याकौ नित्य पाठ करैगो ताकूं काहूते भय न होयगो और महा सुखी होयगो ॥ ५६ ॥ नारदजी कहेंहें नंदजीनें उनकूं एक लाख गौ, दशलाख महोर दीनी, हजार रत्न दीने, एक लाख वस्त्र दीने, जहां साक्षात् हरि है तहां कहा अचंभौ है ॥५७॥ जब ब्राह्मण चलेगये तब नंदजीनें गोपनकूं बुलाय उन गोपनकूं सुंदर वस्त्र और मनोहर भूषण देके फिर उने खूब अनेकप्रकारके पदार्थनसों भोजन कराये ॥ ५८ ॥ तब बहुलाश्व राजाने नारदजीते प्रश्न कियो कि, यह तृणावर्त पहिले जन्मकौ कौन हो और याने कहा सुकृत कीनोहो जाते परिपूर्णतम श्रीकृष्णमें लीन हैगयो ? ॥५९॥ नारदजी बोले--पांडुदेशको राजा एक सहस्राक्ष प्रतापी होतभयौ ये बडौ

हरिभक्त, धर्मनिष्ठ, यज्ञकर्ता और बडो दान करनवारो होतोभयो ॥ ६० ॥ दिव्य लता वेत जामें ऐसे रेवानदीके किनारेपै हजार स्त्रीनकूं संग लैकें रमण करतो विचरतोभयौ ॥ ६१ ॥ तहां साक्षात् दुर्वासामुनि आये तिनकूं देखिकें याने दंडवत न करी तब दुर्वासानें शाप दियो हे दुर्बुद्धी ! तू राक्षस हैजा ॥ ६२ ॥ तब यह उनके चरणनमें जायपरौ तब प्रसन्न हैकें दुर्वासा याकूं वर देतभये कि, हे राजन् ! श्रीकृष्णके अंगके स्पर्शते तेरी मुक्ति होयगी ॥ ६३ ॥ वोभी दुर्वासाके शापते भूमिमें तृणावर्त भयो सो श्रीकृष्णके शरीर स्पर्शते मोक्षकूं प्राप्त हैगयौ ॥ ६४ ॥ इति श्रीगर्गसंहितायां गोलोकखंडे भाषाटीकायां शकटासुरतृणावर्तमोक्षो नाम चतुर्दशोऽध्यायः ॥ १४ ॥ नारदजी कहें है-एकसमय श्रीकृष्ण रत्नके पालनेमें सोयरहे कैसे है कि, श्यामसुंदर बालक जननके मनके हरनवारे मंदमुसिक्यान कररहे दखिवेईमें सबके पीड़ाके हरनवारे काजर दिठौना जाके लगिरह्यौ

रेवातटेमहादिव्येलतावेत्रसमाकुले ॥ नारीणांचसहस्रेणरममाणश्चचारह ॥ ६१ ॥ दुर्वाससंमुनिंसाक्षादागतंननमामह ॥ तदामुनिर्ददौशापं राक्षसोभवदुर्मते ॥ ६२ ॥ पुनस्तदंघ्र्योःपतितंनृपंप्रादाद्वरंमुनिः ॥ श्रीकृष्णविग्रहस्पर्शान्मुक्तिस्तेभवितानृप ॥ ६३ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ सोपिदुर्वाससःशापात्तृणावर्त्तोभवद्भुवि ॥ श्रीकृष्णविग्रहस्पर्शात्परंमोक्षमवापह ॥ ६४ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांगोलोकखंडेनारदबहुला श्वसंवादेशकटासुरतृणावर्त्तमोक्षोनामचतुर्दशोऽध्यायः ॥ १४ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ प्रेंखेहरिंकनकरत्नमयेशयानंश्यामंशिशुंज नमनोहरमन्दहासम् ॥ दृष्ट्वार्तिहारिमपिबिंदुधरंयशोदास्वांकेचकारधृतकज्जलपद्मनेत्रम् ॥ १ ॥ पादंपिबंतमतिचंचलमद्भुतांगंवक्रैर्विनीलन वकोमलकेशबंधैः ॥ श्रीपत्रकेहरिनखस्फुरदर्द्धचंद्रंतंलालयन्त्यतिघृणामुदमापगोपी ॥ २ ॥ बालस्यपीतपयसोनृपजृंभितस्यतत्त्वावृ तंचवदनेसकलंविराजम् ॥ मातासुराधिपमुखैःप्रयुतंचसर्वंदृष्ट्वापरंभयमवापनिमीलिताक्षी ॥ ३ ॥ राजन्परस्यपरिपूर्णतमस्यसाक्षात्कृष्ण स्यविश्वमखिलंकपटेनसाहि ॥ नष्टस्मृतिःपुनरभूत्स्वसुतेघृणार्ताकिंवर्णयामिसुतपोबहुनंदपत्न्याः ॥ ४ ॥ ॥ श्रीबहुलाश्वउवाच ॥ ॥ नंदोयशोदयासार्द्धंकिंचकारतपोमहत् ॥ येनश्रीकृष्णचन्द्रोपिपुत्रीभूतोबभूवह ॥ ५ ॥

कमलसे नेत्रनमें काजल जाके लगिरह्यो तिनकूं मैयानें पालनेमेंतें गोदीमें बैठार लीनों ॥१॥ पाँवके अँगूठाकूं चोखिरहे हैं, अतिचंचल हैं, अद्भुत जाको अंग, घुघराली नीली जाकी अलकावली, लक्ष्मीके चिह्नके ऊपर वघनखा और सोनेको चंद्रमा कठलामें चमकि रह्योहै तिनकूं लड़ावती गोपी यशोदा अतिदयाते गोदमें लैकें बड़ेआनंद कूं प्राप्त होतभई ॥२॥ दूध पीकें जब कृष्णने जम्हाई लई तबही मुखमें तत्त्वनमें लिपिट्यो ब्रह्मांड देख्यौ, तब माता ब्रह्मादिक देवतान सहित सब जगतकूं देखिके आंख मीचिके भयको प्राप्त भई॥३॥ हे राजन्! सबते परेसो परे परिपूर्णतम साक्षात् श्रीकृष्ण कपटते मनुष्यबालक बन ताके मुखमें विश्वको दर्शन करके फिर वाहीकी पुत्रस्नेहमयी मायासो वा विश्वके देखवेकी स्मृति जाकी भूलगई सो यशोदा फिर मोहमें आयगई, अहो ! नंदरानीके तपकी मैं कहा बडाई करूं॥४॥ बहुलाश्वराजा बोल्यौ कि, हे नारदजी! महाराज नंदने यशोदाजीसहित कौनसौ तप कियोहो याते श्रीकृष्ण इनकौ

बेटा भयौ ॥ ५ ॥ अब नारदजी बोले आठ वसु देवता है तिनमें मुख्य द्रोणनामको जो वसु हो ताकी ये धरानाम स्त्री ही, इनके सन्तान नहीं हो ये दोनों बडे हरिभक्त हैं देव तानके राजा हे ॥ ६ ॥ एकदिन पुत्रकी जिनके अभिलाषा ऐसे ये दोनों ब्रह्माजीकी आज्ञाते मंदराचल पर्वतपै तप करिवेकूं चलेगये ॥ ७ ॥ तब कंद मूल फलकौ आहार कियो फिर सूखे पत्ता खाये फिर जल पीके रहे फिर निर्जल रहे ऐसे इनने निर्जनवनमें तप कियो ॥ ८ ॥ तप करत २ जब इनको दशकरोड वर्ष व्यतीत हैगये तब ब्रह्माजी प्रसन्न है इनके पास आयकै बोले तुम वर मांगौ ॥ ९ ॥ तब तौ वामीमेंते दोनौ निकसिकें ब्रह्माजीकूं दण्डोत पूजन करिकें ब्रह्माजीसों यह बोले ॥ १० ॥ परिपूर्णतम जनार्दन श्रीकृष्ण हमारो बेटा होयँ ता जनार्दनमे हे ब्रह्मन् ! हमारी दोनोंनकी निरंतर प्रेमलक्षणा भक्ति होय ॥ ११ ॥ जा भक्तिते हम दुस्तर संसारसमुद्रसे सहजहीमें तरिजायँ हे विधे! हम येही

॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ अष्टानांवैवसूनांचद्रोणोमुख्योधरापतिः ॥ अनपत्योविष्णुभक्तोदेवराज्यंचकारह ॥ ६ ॥ एकदापुत्रकांक्षीचब्रह्मणानोदितोनृप ॥ मंदराद्रिंगतस्तप्तुंधरयाभार्ययासह ॥ ७ ॥ कंदमूलफलाहारौततपर्णाशनौतपः ॥ जलभक्षौततस्तौतुनिर्जलौनिर्जनेस्थितौ ॥ ८ ॥वर्षाणामर्बुदेयातेतपस्तत्तपतोर्द्वयोः ॥ ब्रह्माप्रसन्नस्तावेत्यवरंब्रूहीत्युवाचह ॥ ९ ॥वल्मीकान्निर्गतोद्रोणोधरयाभार्ययासह ॥ नत्वाविधिंचसंपूज्यहर्पितःप्राहतंप्रभुम् ॥१०॥ ॥श्रीद्रोणउवाच ॥ ॥ परिपूर्णतमेकृष्णेपुत्रीभूतेजनार्दने ॥ भक्तिःस्यादावयोर्ब्रह्मन्सततंप्रेमलक्षणा ॥११॥ ययांजसातरंतीहदुस्तरंभवसागरम्॥ नान्यंवरंवांछितंस्यादावयोस्तपतोर्विधे ॥१२॥ ॥ श्रीब्रह्मोवाच ॥ ॥ युवाभ्यांयाचितंयन्मेदुर्घटंदुर्लभंवरम् ॥ तथापिभूयात्सफलंयुवयोरन्यजन्मनि॥१३॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ द्रोणोनंदोभवद्भूमौयशोदासाधरास्मृता ॥ कृष्णोब्रह्मवचःकर्तुंप्राप्तोघोषंपितुःपुरात् ॥ १४ ॥ सुधाखंडात्परंमिष्टंश्रीकृष्णचरितंशुभम् ॥ गंधमादनशृंगेवैनारायणमुखाच्छ्रुतम् ॥ १५ ॥ कृपयाचकृतार्थोहंनरनारायणस्यच ॥ मयातुभ्यंचकथितंकिंभूयःश्रोतुमिच्छसि॥१६॥ ॥श्रीबहुलाश्वउवाच ॥ ॥ नंदगेहेहरिःसाक्षाच्छिशुरूपःसनातनः॥ किंचकारबलेनापितन्मेब्रूहिमहामुने॥ १७ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ एकदाशिष्यसहितोगर्गाचार्योमहामुनिः ॥ शौरिणानोदितःसाक्षादाययौनंदमंदिरम् ॥ १८ ॥

वर मांगे है यासो अन्य वर नहीं मांगैहे ॥ १२ ॥ तब ब्रह्माजी बोले कि, जो तुमने मांगे यह तौ तुम्हारौ वर बडो दुर्लभ और दुर्घट है तोहू तुमारौ ये वर जन्मान्तरमें सुफल होयगौ ॥ १३ ॥ नारदजी कहे है तब वह द्रोण तो नन्दराय भये, धरा यशोदा भई, श्रीकृष्ण ब्रह्माजीको वचन सत्य करिवेकूं पिताके घरते व्रजमें आयगये ॥ १४ ॥ अमृतखंड तेऊ मीठो यह शुभ श्रीकृष्णको चरित्र है, गन्धमादन पर्वतकी शिखरपै नारायणके मुखते मैने सुन्योहै ॥ १५ ॥ नरनारायणकी कृपाते मै कृतार्थ भयोहूँ वोही चरित्र मैने तेरे आगे कह्योहै अब आगे कहा सुनिवेकी इच्छा करै है ॥ १६ ॥ बहुलाश्व राजा बोल्यो हे महामुने ! साक्षात् सनातन हरि बालकरूपते बलदेवके संग कहा २ चरित्र करतभये सो मेरे अगाडी कहो ॥ १७ ॥ तब नारदजी बोले–एक समय शिष्यनसहित गर्गजी महामुनि

साक्षात् वसुदेवके भेजे नंदजीके महलमें आये ॥ १८ ॥ तब नंदरायनें मुनिश्रेष्ठ गर्गको पाद्यादिकनतें विधिपूर्वक पूजन करिकें परिक्रमा देकें साष्टांग दंडोत करी फिर यह बोले ॥ १९ ॥ आज हमारे पितर देवता और हमारी गार्हपत्यअग्निभी अति प्रसन्न भये और तुम्हारे चरणकमलकी रेणुते हमारौ घरहू पवित्र हैगयौ ॥ २० ॥ हे महामुने ! मेरे बेटाको नामकरण करौ क्योंकि, अनेक पुण्य और तीर्थ सेवनतेहू आपकौ आयवौ दुष्प्राप्य नाम कठिन है ॥ २१ ॥ तब गर्गजी बोले तेरे बेटाकौ नामकरण करूंगो यामे संदेह नही है पहली बात कहूंगो याते हे नन्द ! एकांतमें चलौ ॥ २२ ॥ तब नंदजीकूं संग लैकें और कृष्ण बलदेवकूं यशोदाजीकूं संग लैकें गर्गजी वहांसो उठके एकांतमे गवनके खिरकमें जायकें नाम करण करतभये ॥ २३ ॥ गणेशादिकनकूं पूजकें यत्नसों ग्रहनकूं शोधकें महामुनि गर्ग प्रसन्न है नन्दजीते यह

नंदःसंपूज्यविधिवत्पाद्याद्यैर्मुनिसत्तमम् ॥ ततःप्रदक्षिणीकृत्यसाष्टांगंप्रणनामह ॥ १९ ॥ ॥ श्रीनंदउवाच ॥ ॥ अद्यनःपितरोदेवाःसंतुष्टाअग्नयश्चनः ॥ पवित्रंमंदिरंजातंयुष्मच्चरणरेणुभिः ॥ २० ॥ मत्पुत्रनामकरणंकुरुद्विजमहामुने ॥ पुण्यैस्तीर्थैश्चदुष्प्राप्यंभवदागमनंप्रभो ॥ २१ ॥ ॥ श्रीगर्गउवाच ॥ ॥ तेपुत्रनामकरणंकरिष्यामिनसंशयः ॥ पूर्ववार्तांगदिष्यामिगच्छनंदरहस्यलम् ॥ २२ ॥ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ उत्थाप्यगर्गोनन्देनबालाभ्यांचयशोदया ॥ एकांतेगोव्रजेगत्वातयोर्नामचकारह ॥ २३ ॥ संपूज्यगणनाथादीन्ग्रहान्संशोध्ययत्नतः ॥ नंदंप्राहप्रसन्नांगोगर्गाचार्योमहामुनिः ॥ २४ ॥ ॥ श्रीगर्गउवाच ॥ ॥ रोहिणीनंदनस्यास्यनामोच्चारंशृणुष्वच ॥ रमन्तेयोगिनोह्यस्मिन्सर्वत्ररमतीतिवा ॥ २५ ॥ गुणैश्चरमयन्भक्तांस्तेनरामंविदुःपरे ॥ गर्भसंकर्षणादस्यसंकर्षणइतिस्मृतः ॥ २६ ॥ सर्वावशेषाद्यंशेषंबलाधिक्याद्बलंविदुः ॥ स्वपुत्रस्यापिनामानिशृणुनंदह्यतंद्रितः ॥ २७ ॥ सद्यःप्राणिपवित्राणिजगतांमंगलानिच ॥ ककारःकमलाकांतऋकारोरामइत्यपि ॥ २८ ॥ षकारःषड्गुणपतिःश्वेतद्वीपनिवासकृत् ॥ णकारोनारसिंहोयमकारोह्यक्षरोग्निभुक् ॥ २९ ॥ विसर्गौचतथाह्येतौनरनारायणावृषी ॥ संप्रलीनाश्चषट्पूर्णायस्मिञ्च्छब्देमहामुनौ ॥ ३० ॥ परिपूर्णतमेसाक्षात्तेनकृष्णःप्रकीर्तितः ॥ शुक्लोरक्तस्तथापीतोवर्णोस्यानुयुगंधृतः ॥ ३१ ॥

बोले ॥ २४ ॥ पहिलें तौ रोहिणीके बेटाके नाम सुनों योगी जामें रमणकरें अथवा आप सर्वत्र रमें सो ये तेरो बेटा राम होयगो ॥ २५ ॥ अथवा अपने गुणनमें भक्तनकूं रमावै तातें एक नाम तौ याको राम है और योगमायाने जो गर्भ खेंच्यौ तातें दूसरौ नाम संकर्षण होयगौ ॥ २६ ॥ सबके पीछें जो शेष रहै याते एक नाम शेष और बलमें अधिक होनेसे एकनाम बलदेव होयगौ हे नंद ! अब तू अपने बेटाके नामनको सावधान हैकें सुन ॥ २७ ॥ या तेरे बेटाके नाम सद्यही प्राणीनकूं पवित्र करनवारे और जगतकूं मंगल करनहारे हैं ककारकौ अर्थ तौ कमलाकांत है और ऋकारकौ अर्थ राम है ॥ २८ ॥ षकारकौ अर्थ छःऐश्वर्यपूर्ण श्वेतद्वीपपति है णकारके नरसिंह है और अकारकौ अर्थ अग्निभुक् है ॥ २९ ॥ विसर्ग हैं सो नर नारायण हैं ये छः और जा शब्दमे मैं पूर्णरूपसो वर्तमान होय ॥ ३० ॥ सो परिपूर्णतम साक्षात्

कृष्ण नाम होयगो और सुपेद लाल पीले ये तीन रंग यानें तीनों युगनमें धारण कीने हैं ॥ ३१ ॥ अब द्वापरके अंतमें कलियुगकी आदिमें याने कृष्णरूप धरयोहै ताते यह नंदनन्दन श्रीकृष्ण कहावैगो ॥ ३२ ॥ दूसरो नाम याकौ वासुदेव है वसु नाम तौ इन्द्रीनकौ है और इन्द्रीनके देवता और चित्त इनमें जो चेष्टाकरे सो वासुदेव मानो है ॥ ३३ ॥ वृषभानकी बेटी कीर्तिमे भई राधा जाकौ नाम ताको ये पति है ताते राधापति कहावैगो ॥ ३४ ॥ ये साक्षात् पुरुषोत्तम परिपूर्णतम अखिल ब्रह्मांडको पति हैं जो गोलोकमें विराजें हैं ॥ ३५ ॥ सोई ये तेरौ बेटा भयौ है भूमिके भार उतारवेकूं और कंस आदिकनके मारवेके लियें और भक्तनकी रक्षाके लिये ॥ ३६ ॥ हे नंद ! वेदमें गुह्य अनंत याके नाम जो २ लीला करी है तिनके निमित्तसे होंयगे ताते याके कर्मनमें तू कछू अचंभौ मत करियो ॥ ३७ ॥ हे नंद !

द्वापरांतेकलेरादौ बालोयंकृष्णतांगतः ॥ तस्मात्कृष्णइतिख्यातोनाम्नायंनंदनंदनः ॥ ३२ ॥ वसवश्चेंद्रियाणीतितद्देवाश्चित्तमेवहि ॥ तस्मिन्यश्चेष्टतेसोपिवासुदेवइतिस्मृतः ॥ ३३ ॥ वृषभानुसुताराधायाजाताकीर्तिमंदिरे ॥ तस्याःपतिरयंसाक्षात्तेनराधापतिःस्मृतः ॥ ३४ ॥ परिपूर्णतमःसाक्षाच्छ्रीकृष्णोभगवान्स्वयम् ॥ असंख्यब्रह्मांडपतिर्गोलोकेधाम्निराजते ॥ ३५ ॥ सोयंतवशिशुर्जातोभारावतरणायच ॥ कंसादीनांवधार्थायभक्तानांरक्षणायच ॥ ३६ ॥ अनंतान्यस्यनामानिवेदगुह्यानिभारत ॥ लीलाभिश्चभविष्यंतितत्कर्मसुनविस्मयः ॥ ३७ ॥ अहोभाग्यंतु तेनंदसाक्षाच्छ्रीपुरुषोत्तमः ॥ त्वद्गृहेवर्तमानोयंशिशुरूपःपरात्परः ॥ ३८ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ इत्युक्त्वाथगतेगर्गेस्वात्मानंपूर्णमाशिषम् ॥ मेनेप्रमुदितः पत्न्यानंदराजोमहामतिः ॥ ३९ ॥ अथगर्गोज्ञानिवरोज्ञानदोमुनिसत्तमः ॥ कालिंदीतीरशोभाढ्यांवृषभानुपुरंगतः ॥ ४० ॥ छत्रेणशोभितंविप्रंद्वितीयमिववासवम् ॥ दंडेनराजितं साक्षाद्धर्मराजमिवस्थितम् ॥ ४१ ॥ तेजसाद्योतितदिशंसाक्षात्सूर्यमिवापरम् ॥ पुस्तकीमेखलायुक्तंद्वितीयमिवपद्मजम् ॥ ४२ ॥ शोभितंशुक्लवासोभिर्देवंविष्णुमिवस्थितम् ॥ तंदृष्ट्वामुनिशार्दूलंसहसोत्थायसादरम् ॥ ४३ ॥ प्रणम्यशिरसासद्यःसंमुखोभूत्कृतांजलिः ॥ मुनिंचपीठकेस्थाप्यपाद्याद्यैरुपचारवित् ॥ ४४ ॥

तेरौ अहोभाग्य है जो साक्षात् पुरुषोत्तम श्रीकृष्ण सो बालरूप तेरे घरमे विराजें हैं जो परे सो परे हैं ॥ ३८ ॥ नारदजी कहैं है ऐसें कहकें जब गर्गजी चलेगये तब महामति नंदजी अपनेकूं यशोदासहित पूर्णमनोरथ मानतभये ॥ ३९ ॥ अनंतर गर्गजी ज्ञानके देनवारे ज्ञानीनमें श्रेष्ठ कालिंदीके किनारे अतिसुशोभित वृषभानके पुरमें गये तब वृषभानने देखे कैसे हैं गर्गजी तिनकौ वर्णन करेंहैं ॥ ४० ॥ छत्र धारण कररारूयौहै याते तौ दूसरे इन्द्रसे दीखें है और दंडको हाथमें लिये ते यमराजसे दीखें हैं ॥ ४१ ॥ तेजते दशों दिशानमें उजीतो हैगयौ सो मानों दूसरौ सूर्य हैं पुस्तक लिये और मेखला पहरै याते मानों दूसरे ब्रह्माही है ॥ ४२ ॥ सुफेद वस्त्रनसे विष्णुसे दीखें हैं मुनिनमें श्रेष्ठ ऐसे गर्गमुनिकूं देखिकें आदरते वृषभान ठाडे हैगये ॥ ४३ ॥ जलदीही शिरते दंडोत करिकें शीघ्रही सिंहासनपै बैठारिकें पाद्यादिक सामिग्रीते पूजनकर हाथ जोरके

आगारी खडे भये ॥४४॥ ज्ञानीनमे श्रेष्ठ गर्गजीकौ विधिते पूजन करि परिक्रमा दैकें दंडवत करिके वृषभानवर बोले ॥ ४५ ॥ संतनकौ डोलिवौ शांतिकौ करनहारौ है गृहस्थीनकी बाधाकूं शांति करें है मनुष्यनके भीतरके अंधकारके दूर करनवारे साधुही हैं सूर्य नही है ॥ ४६ ॥ हे प्रभो ! तुम्हारे दर्शनते हम सब गोप पवित्र हैगये भूलतमें तुमसरीके साधु तीर्थनकूंहू पवित्र करें हैं ॥ ४७ ॥ सो हे मुने ! एक मेरें राधा नामकी मंगलरूपा कन्या है सो कौनसे वरकूं देऊं सो तुम निश्चय करके कहौ ॥ ४८ ॥ तुम सूर्यकी नाईं दिव्यदर्शन त्रिलोकीमे विचरौ हो सो याके समान जो वर होय ताकूं मै देऊं ॥ ४९ ॥ नारदजी कहेहै कि, तब गर्गजी वृषभानकौ हाथ पकरकें यमुनाके किनारेपै निर्जन सुंदर एक स्थलमें लैगये ॥ ५० ॥ जहां कालिंदीके जलकी लहरनकौ कोलाहल है, तहां गोपराजको बैठारके धर्मवेत्ता मुनि वृषभानुते ये बोले ॥ ५१ ॥ हे गोप ! एक मैं गुप्त बात कहूंहूं या बातोको काहूते कहियो

पूजयामासविधिवच्छ्रीगर्गंज्ञानिनांवरम् ॥ ततःप्रदक्षिणीकृत्यवृषभानुवरोमहान् ॥ ४५ ॥ ॥ श्रीवृषभानुरुवाच ॥ ॥ सतांपर्यटनंशांतंगृहिणांशांतयेस्मृतम् ॥ नृणामंतस्तमोहारीसाधुरेवनभास्करः ॥४६॥ तीर्थीभूतावयंगोपाजातास्त्वद्दर्शनात्प्रभो ॥ तीर्थानितीर्थीकुर्वंतित्वादृशाः साधवःक्षितौ ॥ ४७ ॥ हेमुनेराधिकानामकन्याममेमंगलायना ॥ कस्मैवरायदातव्यावदत्वंमेसुनिश्चितम् ॥ ४८ ॥ त्वंपर्यटन्नर्कइवत्रिलोकींदिव्यदर्शनः ॥ वरोनयासमोयोवैतस्मैदास्यामिकन्यकाम् ॥ ४९ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ हस्तंगृहीत्वाश्रीगर्गोवृषभानोर्महामुनिः ॥ जगामयमुनातीरंनिर्जनंसुंदरस्थलम् ॥ ५० ॥ कालिंदीजलकल्लोलकोलाहलसमाकुलम् ॥ तत्रोपवेश्यगोपेशंमुनींद्रःप्राहधर्मवित् ॥ ५१ ॥ ॥ ॥ श्रीगर्गउवाच ॥ ॥ हेगोपगुप्तमाख्यानंकथनीयंनचत्वया ॥ परिपूर्णतमःसाक्षाच्छ्रीकृष्णोभगवान्स्वयम् ॥ ५२ ॥ असंख्यब्रह्मांडपतिर्गोलोकेशःपरात्परः ॥ तस्मात्परोवरोनास्तिजातोनंदगृहेपतिः ॥ ५३ ॥ ॥ श्रीवृषभानुरुवाच ॥ ॥ अहोभाग्यमहोभाग्यंनंदस्यापिमहामुने ॥ श्रीकृष्णस्यावतारस्यसर्वंत्वंवदकारणम् ॥ ५४ ॥ ॥ श्रीगर्गउवाच ॥ ॥ भुवोभारावतारायकंसादीनांवधायच ॥ ब्रह्मणाप्रार्थितःकृष्णोबभूवजगतीतले ॥ ५५ ॥ श्रीकृष्णपट्टराज्ञीयागोलोकेराधिकाऽभिधा ॥ त्वद्गृहेसापिसंजातात्वंनजानासितांपराम् ॥ ॥ ५६ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ तदाप्रहर्षितोगोपोवृषभानुःसुविस्मितः ॥ कलावतींसमाहूयतयासार्द्धंविचार्यच ॥ ५७ ॥

मती, परिपूर्णतम स्वयं भगवान् साक्षात् श्रीकृष्ण है ॥ ५२ ॥ परेते परें अखिल ब्रह्मांडनके पति गोलोकके ईश्वर एही श्रीकृष्ण हैं, ताते परे तेरी राधाको और कोई वर नही है जाने नंदके घरमे जन्म लीनोंहै ॥ ५३ ॥ तब वृषभानु बोले कि, हे महामुने ! अहोभाग्य तो नंदजीकौही है हे महामुनिजी ! कृष्णके अवतारकौ सब कारण कहौ ॥ ५४ ॥ गर्गजी बोले कि, पृथ्वीकौ भार उतारिवेकूं कंसादिकनके मारिवेकूं ब्रह्माजीकी प्रार्थनाते श्रीकृष्ण भगवान् भूमितलमें आये हैं ॥ ५५ ॥ जो श्रीकृष्णकी पटरानी राधा गोलोकमें ही ताने तेरे घरमे जन्म लीनो है तू नही जाने है ॥ ५६ ॥ नारदजी कहेहैं तब तौ वृषभानु गोप बड़े प्रसन्न भये अचंभौ करनलगे तब तौ कलावतीकूं बुलाय विचार करनलगे ॥ ५७ ॥

राधा, कृष्णकौ प्रभाव जानके वृषभानु आनन्दके आंसू छोड़त फिर गर्गजीते ये बोल्यौ ॥ ५८ ॥ हे ब्रह्मन् ! मै श्रीकृष्णकूं अपनी कमलनयनी राधाकूं देऊंगो तुमनेही मोकूं रस्ता दिखाईहै सो तुमही व्याह करायदीजो ॥ ५९ ॥ तब गर्गजी बोले हे राजन् ! मैं व्याहकूं नही कराऊंगो इनकौ व्याह भाण्डीरवनमें कालिंदीके किनारेपै होयगौ ॥ ६० ॥ वृन्दावनके समीपमे निर्जन सुन्दर स्थलमैं इनके व्याहको ब्रह्माजी आयके करावेगे ॥ ६१ ॥ तातें हे गोपवर ! तूं राधाकूं श्रीकृष्णकी अर्द्धांगी जान यह या लोकमें राजानको चूडामणि तू है और लोकनको चूडामणि गोलोकमंदिर है॥ ६२ ॥ तुमहू सवेरे गोपाल गोलोकते आयेहौ सब गोपीहू, राधिकाकी इच्छाते आई है ॥ ६३ ॥ याकौ दर्शन दुर्लभ है और दुर्घट है देवतानकूंहू यज्ञ करेउते नही मिले सो मूर्तिमती राधिका तुम्हारे मंदिरमें विराज रही है ताहि सब गोप गोपी देखें है ॥ ६४ ॥ नारदजी कहें हैं तब तौ दोनों स्त्री पुरुष बड़े

राधाकृष्णानुभावंचज्ञात्वागोपवरःपरः ॥ आनंदाश्रुकलांमुंचन्पुनराहमहामुनिम् ॥ ५८ ॥ ॥ श्रीवृषभानुरुवाच ॥ ॥ तस्मैदास्यामिहे ब्रह्मन्कन्यांकमललोचनाम् ॥ त्वयापंथादर्शितोमेत्वयाकार्योयमुद्वहः ॥ ५९ ॥ ॥ श्रीगर्गउवाच ॥ ॥ अहंनकारयिष्यामिविवाहमनयो र्नृप ॥ तयोर्विवाहोभविताभांडीरेयमुनातटे ॥ ६० ॥ वृंदावनसमीपेचनिर्जनेसुन्दरस्थले ॥ परमेष्ठीसमागत्यविवाहंकारयिष्यति ॥ ६१ ॥ तस्माद्राधांगोपवरविद्धयर्धांगींवरस्यच ॥ लोकेचूडामणिःसाक्षाद्राज्ञांगोलोकमंदिरम् ॥ ६२ ॥ यूयंसर्वेपिगोपालागोलोकादागताभुवि ॥ तथागोपीगणागोपागोलोकेराधिकेच्छया ॥ ६३ ॥ यद्दर्शनंदुर्लभमेवदुर्घटंदेवैश्चयज्ञैर्नचजन्मभिःकिमु ॥ सविग्रहांतांतवमंदिराजिरेलक्ष्यं तिगुप्तांबहुगोपगोपिकाः ॥ ६४ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ तदाचविस्मितौराजन्दंपतीहार्पितौपरम् ॥ राधाकृष्णप्रभावंचश्रुत्वाश्रीगर्गमू चतुः ॥ ॥ ६५ ॥ ॥ दंपतीऊचतुः ॥ ॥ राधाशब्दस्यहेब्रह्मन्व्याख्यानंवदतत्त्वतः ॥ त्वत्तोनसंशयच्छेत्ताकोपिभूमौमहामुने ॥ ६६ ॥ ॥ ॥ श्रीगर्गउवाच ॥ ॥ सामवेदस्यभावार्थंगंधमादनपर्वते ॥ शिष्येणापिमयातत्रनारायणमुखाच्छ्रुतम् ॥ ६७ ॥ रमयातुरकारःस्या दाकारस्त्वादिगोपिका ॥ धकारोधरयाहिस्यादाकारोविरजानदी ॥ ६८ ॥ श्रीकृष्णस्यपरस्यापिचतुर्द्धातेजसोभवत् ॥ लीलाभूःश्रीश्च विरजाचतस्रःपत्न्यएवहि ॥ ६९ ॥ संप्रलीनाश्चताःसर्वाराधायांकुंजमंदिरे ॥ परिपूर्णतमांराधांतस्मादाहुर्मनीषिणः ॥ ७० ॥ राधाकृ ष्णेतिहेगोपयेजपंतिपुनःपुनः ॥ चतुष्पदार्थंकिंतेषांसाक्षात्कृष्णोपिलभ्यते ॥ ७१ ॥

खुसी भये, विस्मित भये और राधा कृष्णके प्रभावको सुनके गर्गजीते ये बोले ॥ ६५ ॥ कि, हे ब्रह्मन् ! राधाशब्दकी व्याख्याको तत्त्वसे करौ हे मुने ! तुमते अधिक या संसारमें संशयकौ दूर करनहारौ और कोऊ नहीं है ॥ ६६ ॥ तब गर्गजी बोले कि, गंधमादन पर्वतमें सामवेदकौ भावार्थ जौ मैनें नारायणके मुखतें सुन्योहै ताहि सुनौ ॥ ६७ ॥ रमाको अर्थ रकार आदि, गोपिकाकौ अर्थ ककार, धराको अर्थ धकार और विरजा नदीको अर्थ आकार है ॥ ६८ ॥ श्रीकृष्णको जो परम तेज है ताके चार रूप भये लीला १, भू २, विरजा ३, श्री ४, ये चार स्त्री भईं ॥ ६९ ॥ वे ४ स्त्री कुंजमंदिरमें राधामे लीन हैगईं ताते जै बडे बुद्धिमान् हैं के श्रीराधाजीकूं परिपूर्णतम कहेंहै ॥ ७० ॥ हे गोप !

राधाकृष्ण राधाकृष्ण ऐसे जो कोई वारंवार जपैहैं ताकूं धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष, कछू दुर्लभ नहीं है, किंतु जे साक्षात् श्रीकृष्ण हैं वेहू मिलजायहैं ॥ ७१ ॥ नारदजी कहैहैं तब तो वृषभानु स्त्रीसहित बड़ौ प्रसन्न भयौ, विस्मित हैगयो और राधाकृष्णके प्रभावकूं जानिके आनंदमय हैगये ॥ ७२ ॥ या प्रकार ज्ञानीनमें श्रेष्ठ गर्गजीकूं वृषभानुने जो पूजा की ताको अंगीकार कर सर्ववेत्ता जे मुनि बडे कवि श्रीगर्गजी हैं, वे अपने घरकूं चलेगए ॥ ७३ ॥ इति श्रीगर्गसंहितायां गोलोकखंडे भाषाटीकायां श्रीकृष्णनामकरणं नाम पंचदशोऽध्यायः ॥ ॥ १५ ॥ अब श्रीनारदजी कहैहैं कि, एकदिना गौ चरावत २ नंदजी बेटाकूं गोदीमें लेके खिलावत २ पहले पास फिर दूर भांडीरवनमें जातेभये, कालिंदीके तीर जहां मंद २ पवन चलैहै फिर ऐसेही भांडीरवनमे गये ॥ १ ॥ वहां कृष्णकी इच्छाते बडी भारी आंधी आई ताके संगही बादर चलेआये आकाश मलीन हैगयो कदंब पसेंदूनके हल २ के

॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ तदातिविस्मितोराजन्वृषभानुःप्रियायुतः ॥ राधाकृष्णप्रभावंतंज्ञात्वाऽऽनंदमयोह्यभूत् ॥ ७२ ॥ इत्थं गर्गोज्ञानिवरःपूजितोवृषभानुना ॥ जगामस्वगृहंसाक्षान्मुनींद्रःसर्ववित्कविः ॥ ७३ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांगोलोकखंडेनारदबहुलाश्व संवादेनंदपत्न्याविश्वरूपदर्शनंश्रीकृष्णनामकरणंनामपंचदशोऽध्यायः ॥ १५ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ गाश्चारयन्नंदनमंकदेशेसंलालय न्दूरतमंसकाशात् ॥ कालिंदजातीरसमीरकंपितंनंदोपिभांडीरवनंजगाम ॥ १ ॥ कृष्णेच्छयावेगतरोऽथवातोघनैरभून्मेदुरमंबरंच ॥ तमा लनीपद्रुमपल्लवैश्चपतद्भिरेजद्भिरतीवभीकैः ॥ २ ॥ तदांधकारेमहतिप्रजातेबालेरुदत्यंकगतेतिभीते ॥ नंदोभयंप्रापशिशुंसबिभ्रद्धरिंपरेशं शरणंजगाम ॥ ३ ॥ तदैवकोटचर्कसमूहदीप्तिरागच्छतीवाचलतीदिशासु ॥ बभूवतस्यांवृषभानुपुत्रींददर्शराधांनवनंदराजः ॥ ४ ॥ कोटीं दुबिंबद्युतिमादधानांनीलांबरंसुन्दरमादिवर्णम् ॥ मंजीरधीरध्वनिनूपुराणामाबिभ्रतींशब्दमतीवमंजुम् ॥ ५ ॥ कांचीकलाकंकणशब्द मिश्रांहारांगुलीयांगदविस्फुरंतीम् ॥ श्रीनासिकामौक्तिकहंसिकीभिःश्रीकंठचूडामणिकुंडलाढ्याम् ॥ ६ ॥ तत्तेजसाधर्षितआशुनंदोनत्वा थतामाहकृतांजलिःसन् ॥ अयंतुसाक्षात्पुरुषोत्तमस्त्वंप्रियासिमुख्यासिसदैवराधे ॥ ७ ॥ गुप्तंत्विदंगर्गमुखेनवेद्मिगृहाणराधेनिजनाथमं कात् ॥ एनंगृहंप्रापयमेवभीतंवदामिचेत्थंप्रकृतेर्गुणाढ्यम् ॥ ८ ॥

पत्ता झरन लगे भयंकर दीखनलग्यो ॥ २ ॥ तहां बडे भारी अंधकारमें भयते गोदीके बालक श्रीकृष्ण रोमनलगे, बालककूं भयभीत देखिके बालककूं लिये नंदजीकूंहू भय लगो तबही नंदजी परेश भगवानकी शरण प्राप्तभये ॥ ३ ॥ तबही किरोड सूर्यकेसे तेजकी जाकी दीप्ति मानो दशों दिशानमें चली आवेहे ता दीप्तिमें नौनंदनके राजाकूं राधाके दर्शन भये ॥ ४ ॥ कैसी हे किरोड़ चन्द्रमाकीसी कांतिको और अतिसुंदर आदि वर्ण नीलांबरकूं व मधुर मंद २ बोछिया तथा नूपुरनकी झंकारको धारण करे है ॥ ५ ॥ कोंधनीके घुंघुरू बजैहैं, झांझन बजैहैं, हार, कंकण, छल्ला, अंगूठी, चमकि रहें हैं, नासिकामें मुरवारी हंसिनीसी बेसर लटकि रही है, श्रीकंठ, चूडामणि, कुंडल, पहरे है ॥ ६ ॥ ऐसें वाके रूपकूं देखि नंदजी धर्षित हैके प्रणाम करे, हाथ जोरके बोले कि, ये तो साक्षात् पुराणपुरुष हैं और हे राधे ! त इनकी सदाही प्राणप्यारी है ॥ ७ ॥ गर्गजीके कहेते गुप्त जो तुम्हारी

महिमा है ताहि मैं जानूंहूं याते हे राधे ! मायासो मनुष्य नाव्यवारे अपने नाथकूं तू मेरी गोदमेंसें लेके याकूं घर पहुंचायदेउ यह मेहते डरपैहै ये मेरी प्रार्थना है ॥ ८ ॥ मैं प्राणीमात्रको अलभ्या जो तू है वा तेरे अर्थ नमस्कार करूहूं तू मेरी रक्षा कर और काहूकी सामर्थ नहीं है, तब राधिकाजी बोली–हे नंद! मैं तेरे भक्तिभावते प्रसन्न हूं मेरौ जो दर्शन है वो अवश्य दुर्लभ ही है ॥ ९ ॥ तब नंदजी बोले–जो तुम मोपै प्रसन्न भईहो तो तुम्हारे दोनोंनके चरणकमलमें मेरी दृढभक्ति होय जुगजुगमे तुमारे भक्तनको संग होय ॥१०॥ नारदजी कहैहै तब राधिका तथास्तु तैसेई होय ऐसे कहिके नंदजीकी गोदमेंते अपने नाथकूं लेके भांडीर वनकूं जाति भई ॥ ११ ॥ गोलोकते जो भूमि आई ही सो अपने स्वरूपकूं धारण करतभई, पद्मराग, पुखराजमणि जामें जड़रही ऐसी सुवर्णकी सब भूमि हैगई ॥ १२ ॥ वृंदावनने दिव्यस्वरूप धरिलीनो, कलपवृक्षकी लता झूमन लगी और सुवर्णमय महल

नमामितुभ्यंभुविरक्षमांत्वंयथेप्सितंसर्वजनैर्दुरापाम् ॥ श्रीराधोवाच ॥ अहंप्रसन्नातवभक्तिभावान्मद्दर्शनंदुर्लभमेवनंद ॥९॥ ॥ श्रीनंदउवाच ॥ ॥ यदिप्रसन्नासितदाभवेन्मेभक्तिर्दृढाकौयुवयोःपदाब्जे ॥ सतांचभक्तिस्तवभक्तिभाजांसंगःसदामेऽथयुगेयुगेच ॥ १० ॥ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ तथास्तुचोक्त्वाथहरिंकराभ्यांजग्राहराधानिजनाथमंकात् ॥ गतेऽथनंदेप्रणतेव्रजेशेतदाहिभांडीरवनंजगाम ॥ ॥ ११ ॥ गोलोकलोकाच्चपुरासमागताभूमिर्निजंस्वंवपुरादधाना ॥ यापद्मरागादिखचित्सुवर्णबभूवसातत्क्षणमेवसर्वम् ॥ १२ ॥ वृंदावनंदिव्यवपुर्दधानंवृक्षैर्वरैःकामदुघैस्सहैव ॥ कलिंदपुत्रीचसुवर्णसौधैःश्रीरत्नसोपानमयीबभूव ॥ १३ ॥ गोवर्द्धनोरत्नशिलामयोभूत्सुवर्णशृंगैःपरितःस्फुरद्भिः ॥ मत्तालिभिर्निर्झरसुन्दरीभिर्दरीभिरुच्चांगकरीवराजन् ॥ १४ ॥ तदानिकुंजोपिनिजंवपुर्दधत्सभायुतंप्रांगणदिव्यमंडपम् ॥ वसंतमाधुर्यधरंमधुव्रतैर्मयूरपारावतकोकिलध्वनिम् ॥ १५ ॥ सुवर्णरत्नादिखचिद्भटैर्वृतंपतत्पताकावलिभिर्विराजितम् ॥ सरःस्फुरद्भिर्भ्रमरावलीढितैर्विचर्चितं कांचनचारुपंकजैः ॥ १६ ॥ तदैवसाक्षात्पुरुषोत्तमोत्तमोबभूवकैशोरवपुर्घनप्रभः ॥ पीतांबरःकौस्तुभरत्नभूपणोवंशीधरोमन्मथराशिमोहनः ॥ १७ ॥

मंदिरनसो युक्त रत्ननकी सिढी जाकी ऐसी यमुनाजी हैगई ॥ १३ ॥ जाके रत्ननकी शिला, सुवर्णके शिखर दूरतेई झलमलाय रहेहैं, मतवारे भौंरा वहां गुंजारेहैं, झरना झरें, सुंदर जाकी गुहा ता गोवर्द्धनने ऐसौ रूप धरलीनो जैसे सज्यौभयौ ऊंचेशरिरवारो हाथी होयहै ॥ १४ ॥ तब ही निकुंजननें अपनों रूप धरिलीनो लतानकेही सभा, कचेरी, छत्री, बँगला, कमारा, आंगन, चौक, दरवज्जे, बनिगये, वसंत ऋतु आय गई मीठी २ गुंजार भौंरा करनलगे, मोर बोलन लगे, कोकिला बोलनलगी, पपीहा झंनकारनलगे. कबूतर गुटकन लगे॥१५॥ जिन निकुंजमंदिरनमे सुवर्णके रतनजड़े महल मंदिर जिनपै ध्वजानकी पंक्ति फहरायरही जगेजगे जिनमें बलिदान दरवाजेनपे बडे २ योधा तिनसों युक्त और मत्तभ्रमरनने जिनके मकरंदको आस्वादन कियो ऐसे हजारन खिले सुनहरी कमलवनयुक्त दिव्य सुंदर सरोवर ॥ १६ ॥ तबही साक्षात् पुरुषोत्तमोत्तम किशोररूप धरे, श्यामसुंदर, पीतांबर औढ़े,

कौस्तुभमणि पहरें, वंशी धरें, किरोड़न कामदेवसे सुंदर मदनमोहन हैगये ॥ १७ ॥ हँसत २ भुजाते प्रियाके गलेमें गलबांही डारिकें विवाहके माडयेमें चलेगये जामें विवाहकी सब सामग्री धरी है, चौक पुरौ है, घट धरे है, पंचपल्लव, हरी डाभ, केलाके खंभ, वंदनवार बँधिरही हैं, चंदोआ मोतीनकी झालरके टंग रहेहै ॥१८॥ तहां ऊंचे रत्नसिंहासनपै परस्पर दोनों विराजमान मधुर वाणीते आपसमें बतरावते घनमे बीजुरीकी तरह अत्यंत सुशोभित भये ॥१९॥ तवही आकाशमेंते देवमुख्य श्रीब्रह्माजी आये दोनोंनके चरणनकूं नमस्कार करि उनके सामने बैठके हाथ जोड़ श्रीचतुर्मुख अपने चारौं मुखनसों सुंदर वाणीनते स्तुति करनलगे॥२०॥ आपही अनादि और सबको आदि पुरुषोत्तमोत्तम अपने भक्तनके वत्सल, असंख्य ब्रह्मांडनके पति, परेते परे, श्रीराधाके पति हो तिनकी मैं शरण प्राप्त होउं ॥ २१ ॥ हे गोलोकनाथ ! तुम्हारी अनेक लीला है और निजलोक ( गोलोक ) में अनेक लीला विहार करनवारी ये श्रीराधा लीलावती है और जब तुम वैकुंठनाथ होऔ हौ तब यह वृषभानुजा राधाही लक्ष्मी होयहै ॥ २२ ॥ जब भूमिमें तुम रामचंद्र होऔहो तब यह जानकी होयहै

भुजेनसंगृह्यहसन्प्रियांहरिर्जगाममध्येसुविवाहमंडपम् ॥ विवाहसंभारयुतःसमेखलंसदर्भमृद्वारिघटादिमंडितम् ॥ १८ ॥ तत्रैवसिंहासनउद्गतेवरेपरस्परंसंमिलितौविरेजतुः ॥ परंब्रुवंतौमधुरंचदंपतीस्फुरत्प्रभौखेचतडिद्घनाविव ॥ १९ ॥ तदांबरादेववरोविधिःप्रभुःसमागतस्तस्यपरस्यसंमुखे ॥ नत्वातदंघ्रीउशतीगिराभिःकृतांजलिश्चारुचतुर्मुखोजगौ ॥ २० ॥ ॥ श्रीब्रह्मोवाच ॥ ॥ अनादिमाद्यंपुरुषोत्तमोत्तमं श्रीकृष्णचंद्रंनिजभक्तवत्सलम् ॥ स्वयंत्वसंख्यांडपतिंपरात्परंराधापतिंत्वांशरणंव्रजाम्यहम् ॥ २१ ॥ गोलोकनाथस्त्वमतीवलीलोलीलावतीयंनिजलोकलीला ॥ वैकुंठनाथोसियदात्वमेवलक्ष्मीस्तदेयंवृषभानुजाहि ॥२२॥ त्वंरामचंद्रोजनकात्मजेयंभूमौहरिस्त्वंकमलालयेयम् ॥ यज्ञावतारोसियदातदेयंश्रीदक्षिणास्त्रीपतिपत्निमुख्या ॥ २३ ॥ त्वंनारसिंहोसिरमाहृदीयंनारायणस्त्वंचनरेणयुक्तः ॥ तदात्वियंशांतिरतीवसाक्षाच्छायेवयाताचतवानुरूपा ॥ २४ ॥ त्वंब्रह्मचेयंप्रकृतिस्तटस्थाकालोयदेमांचविदुःप्रधानम् ॥ महान्यदात्वंजगदंकुरोसिराधातदेयंसगुणाचमाया ॥ २५ ॥यदांतरात्माविदितश्चतुर्भिस्तदात्वियंलक्षणरूपवृत्तिः ॥ यदाविराड्देहधरस्त्वमेवतदाऽखिलंवाभुविधारणेयम् ॥ २६ ॥

जब हरि होऔ हौ तब यह कमलालया होयहै, जब यज्ञअवतार धरौहो तब यही राधा प्रतिपत्नीनमें मुख्य दक्षिणा हैजायहै ॥ २३ ॥ तुम नरसिंह होऔहो तब यह रमाहृदी होयहै, जब नरनारायण होऔहो तब यह शांति होयहै, या प्रकार ये सदा छायाकी नाई तुम्हारे अनुरूप रूप धारणकर सदा आपकेई संग रहेहै ॥ २४ ॥ तुम जब ब्रह्मरूप होऔहो तब कह तटस्था होके प्रकृति होयहै, जब कालरूप होऔहौ तब यह प्रधान होयहै और जब तुम जगत्को अंकुर महान्रूप होउहौ तब यही राधा सगुणा माया बनजाय है ॥ २५ ॥ और जब तुम मन, बुद्धि, चित्त, अहंकार, इन चारौनसे विदित अंतरात्मा होउहौ, तब यह लक्षणरूप, और वृत्तिरूप होय है और जब आप विराट्देह धरौहौ अथवा अखिलरूप भूमिमें होउहो तब यह पृथ्वीरूपा होय है ॥ २६ ॥

हे पुरुषोत्तमोत्तम जो गौर तेज और श्याम तेज जानोगयो है सो दोऊ तेरोही साक्षात्तेज हैं और गोलोकधामके पति ब्रह्मादिकनके ईश परेते परे तिनकी मै शरण प्राप्ति भयोहूं ॥२७॥ जो सर्वोत्कृष्ट या जुगुलस्तोत्रकूं नित्य पढै वो सर्वलोकोत्तम गोलोकधामको जाय और याही लोकमे वाकों स्वाभाविकी संपूर्ण समृद्धि होयँ ॥ २८ ॥ यद्यपि आप प्रीति युक्त दोनो स्त्री पुरुष हौ और दोनोंनकौ दोनोंनके अनुरूप रूप है तौऊ लोकव्यवहारके संग्रहके लिये में विवाहकी विधि कराऊंहूं ॥ २९ ॥ नारदजी कहे हैं तब ब्रह्माजी उठकें कुण्डमें अग्नि प्रज्वलित करके तिनके अगाड़ीही वेदविधिते परस्पर पाणिग्रहण करायकें बैठगये ॥ ३० ॥ तब ब्रह्माजीनें श्रीराधाकृष्ण दोनोनको अग्निकी सात परिक्रमा दिवायी नमस्कार करायके ब्रह्माजी जे सात मन्त्र है तिनै पढतेभये॥३१॥ ताके पीछें हरिके हृदयपै राधिकाकौ हाथ धरायके फिर श्रीकृष्णकौ हाथ प्रियाजीकी पीठपै धरायके तत्कालीन जे

श्यामंचगौरंविदितंद्विधामहस्तवैवसाक्षात्पुरुषोत्तमोत्तम ॥ गोलोकधामाधिपतिंपरेशंपरात्परंत्वांशरणंव्रजाम्यहम् ॥ २७ ॥ सदापठेद्योयुगलस्तवंपरंगोलोकधामप्रवरंप्रयातिसः ॥ इहैवसौंदर्यसमृद्धिसिद्धयोभवंतितस्यापिनिसर्गतःपुनः ॥ २८ ॥ यदायुवांप्रीतियुतौचदंपतीपरात्परौतावनुरूपरूपितौ ॥ तथापिलोकव्यवहारसंग्रहाद्विधिंविवाहस्यतुकारयाम्यहम् ॥ २९ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ तदासउत्थायविधिर्हुताशनंप्रज्वाल्यकुंडेस्थितयोस्तयोःपुरः ॥ श्रुतेःकरग्राहविधिंविधानतोविधायधातासमवस्थितोभवत् ॥ ३० ॥ सवाहयामासहरिंचराधिकांप्रदक्षिणंसप्तहिरण्यरेतसः ॥ ततश्चतौतेप्रणमय्यवेदवित्तौपाठयामासचसप्तमंत्रकम् ॥ ३१ ॥ ततोहरेर्वक्षसिराधिकायाःकरंचसंस्थाप्यहरेःकरंपुनः ॥ श्रीराधिकायाःकिलपृष्ठदेशकेसंस्थाप्यमंत्रांश्चविधिःप्रपाठयन् ॥ ३२ ॥ राधाकराभ्यांप्रददौचमालिकांकिंजल्किनींकृष्णगलेऽलिनादिनीम् ॥ हरेःकराभ्यांवृषभानुजागलेततश्चवह्निंप्रणमय्यवेदवित ॥ ३३ ॥ संवासयामाससुपीठयोश्चतौकृतांजलीमौनयुतौपितामहः ॥ तौपाठयामासतुपंचमंत्रकंसमर्प्यराधांचपितेवकन्यकाम् ॥ ३४ ॥ पुष्पाणिदेवाववृषुस्तदानृपविद्याधरीभिर्ननृतुःसुरांगनाः ॥ गंधर्वविद्याधरचारणाःकलंसकिन्नराःकृष्णसुमंगलंजगुः ॥ ३५ ॥ मृदंगवीणामुरुयष्टिवेणवःशंखानकादुंदुभयःसतालकाः ॥ नेदुर्मुहुर्देववरैर्दिविस्थितैर्जयेत्यभून्मंगलशब्दमुच्चकैः ॥ ३६ ॥

विवाहपद्धत्युक्त मन्त्र है तिने पढ़तेभये ॥ ३२ ॥ राधिकाजीके हाथते भ्रमर जामें गुंजारकरें ऐसी मकरंदयुक्त कमलनकी माला श्रीकृष्णकूं पहिरवायके श्रीकृष्णके हाथते राधिकाके गलेमे पहिरावतेभये ॥ ३३ ॥ फिर दोनोंनकूं उत्तम सिंहासनपै बैठारे फिर हाथ जोरें मौन धरें बैठे जो राधाकृष्ण तिनकूं पांच मन्त्र पढ़ायकें जैसें पिता कन्याकूं समर्पण करै तैसे करतेभये ॥ ३४ ॥ हे राजन् ! देवतानें तब पुष्पनकी वर्षा करी और विद्याधरीनके संग देवांगना नाचनलगी, वीणा, गन्धर्व, विद्याधर, चारण, किंनर, राधाकृष्णको मङ्गलाष्टक गामनलगे ॥३५॥ और आकाशमे ठाड़े देवता मृदंग,वीणा, मुहचंग, बांसुरी, शंख, नागाड़े, मजीरा, बँव, बजामनलगे और उच्चस्वरसो जयजय शब्द करनलगे ॥ ३६ ॥

निरन्तर निष्काम भक्ति होउ ॥ ३५ ॥ तथास्तु तैसेई होयगी ऐसे कहिके हरिकी प्रिया तुलसीजी अन्तर्ध्यान है गई, हे मैथिलराज ! तबही राधिकाजी अपने नगरमें प्रसन्न चित्त हैगई ॥ ३६ ॥ यह श्रीराधिकाको विचित्र चरित्र है ताकूं जो कोऊ मनुष्य या भूमिमें भक्तिते सुने है सो त्रिवर्गके फलको मनसो भोगिके परम गतिकूं जायहै ॥ ३७ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां वृंदावनखंडे भाषाटीकायां तुलसीपूजनं नाम त्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥ बहुलाश्व राजा पूछै है हे महामुनि ! राधाकृष्णको चरित्र सुन सुन मेरौ मन नहीं अघाय है, जैसे शरदऋतुके कमलकूँ भौंरा सूंघत २ नही अघाय है ॥ १ ॥ रासेश्वरी कृष्णपत्नीको हे ब्रह्मन् ! हे तपोधन ! तुलसीको सेवन करे पीछे जो कछू भयो होय सो मोते कहो ॥ २ ॥ नारदजी कहैं हैं राधिकाको तुलसीसेवनको तप जानिके श्रीकृष्ण राधिकाकी प्रीतिकी परीक्षा करिबेकूँ बरषानेमें आये ॥ ३ ॥ अद्भुत गोपीको रूप धरिके

तथास्तुचोक्तातुलसीहरिप्रियाऽथांतर्दधेमैथिलराजसत्तम ॥ तदैवराधावृषभानुनन्दिनीप्रसन्नचित्तास्वपुरेबभूवह ॥ ३६ ॥ श्रीराधिकाख्यानमिदंविचित्रंशृणोतियोभक्तिपरःपृथिव्याम् ॥ त्रैवर्ग्यभावंमनसासमेत्यराजंस्ततोयातिनरःकृतार्थताम् ॥ ३७ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायां वृन्दावनखण्डेतुलसीपूजनंनामत्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥ ॥ बहुलाश्वउवाच ॥ ॥ राधाकृष्णस्यचरितंशृण्वतोमेमनोमुने ॥ नतृप्तिंयातिशरदःपंकजेभ्रमरायथा ॥ १ ॥ रासेश्वर्य्याकृष्णपत्न्यातुलसीसेवनेकृते ॥ यद्बभूवततोब्रह्मंस्तन्मेब्रूहितपोधन ॥२॥ ॥ नारदउवाच ॥ राधिकायाश्चविज्ञायतुलसीसेवनेतपः ॥ प्रीतिंपरीक्षञ्छ्रीकृष्णोवृषभानुपुरंययौ ॥ ३ ॥ अद्भुतंगोपिकारूपंचलज्झंकारनूपुरम् ॥ किंकिणीघंटिकाशब्दमंगुलीयकभूषितम् ॥ ॥ ४ ॥ रत्नकंकणकेयूरमुक्ताहारविराजितम् ॥ बालार्कताटंकलसत्कबरीपाशकौशलम् ॥ ५ ॥ नासामौक्तिकदिव्याभंश्यामकुन्तलसन्निभम् ॥ धृत्वासौवृषभानोश्चमन्दिरंसंददर्शह ॥ ६ ॥ प्राकारपरिखायुक्तंचतुर्द्वारसमन्वितम् ॥ करीन्द्रैःकज्जलाकारैर्द्वारिद्वारिमनोहरम् ॥ ७ ॥ वायुवेगैर्मनोवेगैश्चित्रवर्णैस्तुरंगमैः ॥ हारचामरसंयुक्तंप्रोल्लसन्मंडपाजिरम् ॥ ८ ॥ गवांगणैःसवत्सैश्चवृषैर्धर्मधुरंधरैः ॥ गोपालायत्रगायन्तेवंशीवेत्रधरानृप ॥ ९ ॥ मायायुवतिवेषोसौततोह्यन्तःपुरंययौ ॥ १० ॥ यत्रकोटिरविस्फूर्जत्कपाटस्तंभपंक्तयः ॥ रत्नाजिरेषुशोभन्तेललनारत्नसंयुताः ॥ ११ ॥

छल्ला, ॲगूठी, कोंधनी पहरिके नूपुरनकी झनकार करते चले ॥ ४ ॥ रतनजटित कंकण, मोतीनके हार, बालसूर्यसे चमकते कर्णफूल पहरिके, सुन्दर केशनको जूडा बांधि चोटी लटकाय ॥ ५ ॥ नकबेसरि पहरि, घूंघुरवारी अलकावली छिटकाय, वृषभानुके मन्दिर पहुँचे ॥ ६ ॥ कैसो महल है जाके खाई परिकोटा बनरहेहैं, चार जाके दरवज्जे हैं जिनपे कारे २ काजरसे मतवारे हाथी झूम रहे हैं, तिनसों मनको हरनवारे हैं ॥ ७ ॥ मन और पवनकेसे बेगवारे चित्र विचित्र रंगनके घोडे बन्ध रहे हैं, हार, चमरसों युक्त सुशोभित मंडपसहित चंदोहा आंगनमें तन रहे हैं ॥ ८ ॥ और हे नृप ! जहां बछडानशुद्धा सुहावनी गौ और धर्मधुरंधर बडे २ वृष बँधिरहेहैं, गोप गायरहे हैं, बेत लीये रक्षाकूं ठाढे हैं, मनोहर वंशीनमें अनेक राग गायरहे हैं ॥ ९ ॥ कपटते स्त्रीको वेश धरिके श्रीकृष्ण आप वृषभानुके मंदिरमें रणवासमें पहुँचे ॥ १० ॥ जहां अनेक

रत्नजटित किवाड तथा खम्भ तिनकी शोभासों युक्त आंगन हैं तिनमें सैंकडन स्त्रीरत्न बैठी हैं ॥ ११ ॥ जे वीणा, मृदंग, मँजीरानकूं बजायरही ऐसी अति मनोहरा फूलनकी छड़ी हाथमें लेके राधिकाके गुण गामें हैं ॥ १२ ॥ ता रत्नमंदिरमें सुन्दर एक नजर बगीचा लग रह्यो है, ता बगीचामें आम, अनार, कुन्द, मन्दार, अर्जुन, अशोक, आंवले, अनन्नास, अखरोट, नीबू, नारंगी, नारियल, केला, कदंब, कंजा लग रहे हैं ॥ १३ ॥ और कुन्द, केतकी, केवड़ो, कनेर, कोइल, कमल, चम्पा, कठचम्पा, चांदनी, चमेली, बेला, बगुला, वावूना, वसन्त, माधवी, मालती, मोरसिरी, मोतिया, सेव, सेवती, सदासुहागिल, सोनजुही, गेंदा, गुलमहदी, गुलाब इन पुष्पन करिके शोभित बगीचा तामें श्रीराधिकाजीकी निकुंज तहां कल्पवृक्षनके फूलनकी सुगन्ध आय रही है ॥ १४ ॥ तहां सुगंधिके मतवारे भौंरा गुंजारि रहे है और हे नृपेश्वर ! जहां सुगंधित पवन शीतल मंद मंद चली आवें हैं ॥ १५ ॥ जे पवनसों हजारन कमलकी रज उड़ी चली आवें हैं, तहां मोर, कोयल, सारस, तोता, ॥ १६ ॥ निकुंजकी गुमटीपै बैठे मधुर वाणी बोलरहे

वीणातालमृदंगादीन्वादयंत्योमनोहराः ॥ पुष्पयष्टिसमायुक्तागायंत्योराधिकागुणम् ॥ १२ ॥ तस्मिन्नन्तःपुरेदिव्यंभ्राजच्चोपवनंमहत् ॥ दाडिमीकुन्दमन्दारनिंबून्नतद्रुमावृतम् ॥१३॥ केतकीमालतीवृंदैर्माधवीभिर्विराजितम् ॥ तत्रराधानिकुंजोस्तिकल्पवृक्षसुगन्धिभृत् ॥ १४ ॥ पतन्तियत्रभ्रमरामधुमत्तानृपेश्वर ॥ गन्धाक्तःशीतलोवायुर्मन्दगामीवहत्यलम् ॥ १५ ॥ सहस्रदलपद्मानांरजोविक्षेपयन्मुहुः ॥ पुंस्कोकिलाकोकिलाश्चमयूराःसारसाःशुकाः ॥ १६ ॥ कूजन्तेमधुरंनादंनिकुंजशिखरेषुच ॥ पुष्पशय्यासहस्राणिजलकुल्याःसहस्रशः ॥ १७ ॥ प्रोच्छलन्तिस्फुरच्छारायत्रवैमेघमन्दिरे ॥ बालार्ककुंडलधराश्चित्रवस्त्रावराननाः ॥ १८ ॥ वर्तन्तेकोटिशोयत्रसख्यस्तत्कर्मकौशलाः ॥ तन्मध्येराधिकाराज्ञीभ्रमन्तीराजमंदिरे ॥ १९ ॥ काश्मीरपंक्तिसंयुक्तेसूक्ष्मवस्त्रविराजिते ॥ शिलाम्बुपुष्पक्षितिजदलैरागुल्फपूरके ॥ २० ॥ मालतीमकरंदानांक्षरद्भिर्बिन्दुभिर्वृते ॥ कोटिचन्द्रप्रतीकाशातन्वीकोमलविग्रहा ॥ शनैःशनैःपादपद्मंचालयन्तीचकोमलम् ॥ २१ ॥ समागतांतांमणिमन्दिराजिरेददर्शराधावृषभानुनन्दिनी ॥ यत्तेजसातद्ललनाहतत्विषोजातास्त्वरंचन्द्रमसेवतारकः ॥ २२ ॥

हैं, जहां हजारन फूलनकी सेज और हजारनहीं अनेकन छोटी २ तलैया ॥ १७ ॥ और जहां मेघमंदिर हैं तहां सैकड़न फुहारे छूटरहेहै, और जहां चित्र विचित्र वस्त्रनको धारण करें मातःकालीन सूर्यकेसे कुंडल पहरे, चंदसे मुख जिनके ऐसी किरोडन राधिकाकी सखी बैठी हैं जे राधिकाजीके सेवा कर्ममें कुशल है तिनके बीचमें वा राजमंदिरमें राधिकाजी डोलि रहीं है ॥ १८ ॥ १९ ॥ जहां केशरके रंगके रंगे सूक्ष्मवस्त्रके बिछौना बिछ रहे हैं और जहाँ अनेक मकार पुष्पनके टकुना २ गेहरे गद्दा बिछरहे हैं ॥ २० ॥ जे मालतीके मकरंदकी झरती बूंदके छिडके भये है, तहां किरोड चन्द्रमाकोसौ जाको मकाश अति नाजुक बहुत पतले जाको अग्र ऐसी श्रीराधिकाजी होले होले कोमल चरणकमलकूं चलावती विचरे है ॥ २१ ॥ वा मणिमंदिरमें आई जो सखी कृष्णरूप ताहि श्रीवृषभानुसुता देखती भई, जाके तेजमें सब सखीनको तेज

फीको पडगयौ, जैसे चंद्रमाके उदयते तारागण फीके पडजायं हैं ॥ २२ ॥ ता सखीको बडो उत्तम गौरव जानिके राधिकाजी उठ ठाढी भइ और दोनों भुजानसों प्यार कर मिलीं, फिर दिव्य सिंहासनपै बैठारिके लोकरीतिते जल बीडाको आदर करन लगी, अतर लगावन लगीं, फिर यह बोलीं ॥ २३ ॥ हे शुभे ! आपु भले आई, आपको नाम कहा है सो कहो आपु अपनी ओरते कृपा करिके जो आई यही हमारो आजु बडो भाग्य है ॥ २४ ॥ तुम्हारे समान दिव्यरूप या पृथ्वीमें तो काहूकौ नहीं दीखै है जा महलमें तुम विराजौहौ हे सुभ्रु ! वही महल धन्य है ॥ २५ ॥ हे देवि ! अपने आयवेको कारण विस्तारसों कहौ मेरे लायक जो कछू आपको काम होय तो आपु नेकहू संकोच मति करियो ॥ २६ ॥ या समय आप कटाक्ष करके, गति करके, सुंदर दृष्टि करके, सुंदर वचन करके और आकृतिते, मंद मुसिक्यानते, मोकूं तो लक्ष्मीपति भगवान्सी दीखौ हौ ॥ २७ ॥ आप तो नित्यही मेरे मिलिवेकूं आयौ करौ जो न आयौ तौ अपनो संकेत मोकूं बताय देउ और जैसे जा प्रकारसो मेरो तुमारो नित्य

विज्ञायतद्गौरवमुत्तमंमहदुत्थायदोर्भ्यांपरिरभ्यराधिका ॥ दिव्यासनेस्थाप्यसुलोकरीत्याजलादिकंचार्हणमारभच्छुभम् ॥ २३ ॥ ॥ राधोवाच ॥ ॥ स्वागतंतेसखिशुभेनामधेयंवदाशुमे ॥ भूरिभाग्यंममैवाद्यभवत्यागतयास्वतः ॥ २४ ॥ त्वत्समानंदिव्यरूपंदृश्यतेनहिभूतले ॥ यत्रत्वंवर्तसेसुभ्रुपत्तनंधन्यमेवतत् ॥ २५ ॥ वददेविसविस्तारंहेतुमागमनस्यच ॥ ममयोग्यंचयत्कार्य्यंवक्तव्यंतत्त्वयाखलु ॥ २६ ॥ कटाक्षेणसुदीप्त्याचवचसासुस्मितेनवै ॥ गत्याकृत्याश्रीपतिवद्दृश्यतेसांप्रतंमया ॥ २७ ॥ नित्यंशुभेमेमिलनार्थमाव्रजनचेत्स्वसंकेतमलंविधेहि ॥ येनैवसंगोविधिनाभवेद्धिविधिर्भवत्याससदाविधेयः ॥ २८ ॥ अयित्वदात्मातिपरंप्रियोमेत्वदाकृतिःश्रीव्रजराजनन्दनः ॥ येनैवमेदेविहृतंतुचेतस्त्वयाननान्देववधूर्ददधामि ॥ २९ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ एवंराधावचःश्रुत्वामायायुवतिवेषधृक् ॥ उवाचभगवान्कृष्णोराधांकमललोचनाम् ॥ ३० ॥ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ रंभोरुनन्दनगरेनंदगेहस्यचोत्तरे ॥ गोकुलेवसतिर्मेस्तिनाम्नाऽहंगोपदेवता ॥ ॥ ३१ ॥ त्वद्रूपगुणमाधुर्यंश्रुतंमेललितामुखात् ॥ द्रष्टुंचंचलापांगित्वद्गृहेऽहंसमागता ॥ ३२ ॥ श्रीमल्लवंगलतिकास्फुटमोदनीनांगुंजानिकुंजमधुपध्वनिकंजपुंजम् ॥ दृष्टंश्रुतंनवनवंतवकंजनेत्रेदिव्यंपुरन्दरपुरोपिनयत्समानम् ॥ ३३ ॥

मिलनो होय सो विधि आपको सदा करनी उचित है ॥ २८ ॥ अये प्यारी ! तूं मोकूं बड़ी प्यारी लगैहै क्योंकि, हे श्यामसखि ! तेरेहीसो स्वरूप ब्रजराजनंदनकौ है, मोकूं तो अब ऐसोही दीखै है, हे प्यारी ! मोकूं तो अत्यंत प्यारी हौ, हे देवि ! जो तैंनें मेरौ चित्त हरिलीनो है वा तोकूं मैं हे वधू ! अपनी ननदकी नाईं मानूंगी ॥ २९ ॥ ऐसे राधाको वचन सुनके माया करके स्त्रीरूप बने जो श्रीभगवान् कृष्ण हैं सो कमलसे नेत्र जिनके ता राधिकाते ये बोले ॥ ३० ॥ हे रंभोरू ! नंदनगरमें नंदमहलके उत्तरमांऊं हमारौ घर है और गोपदेवी हमारौ नाम है ॥ ३१ ॥ तुम्हारो रूप तथा गुण माधुर्य ललिताके मुखते सुन्यौ हौ सो हे चंचलकटाक्षवारी ! ताहि देखिवेकूं मैं आज तुमारे घर चली आई हूं ॥ ३२ ॥ शोभायमान जो लौंगनकी लतानके फूल तिनकी सुगंधि जिनमें ऐसी चिरमिठीनकी निकुंज जिनमें भ्रमर गूंजें

ऐसे कमलनके पुंज जिनमें ऐसे ये नये तेरे घर तिन्हें देखिवेकूं, हे कमललोचनी ! मैं आई हूं, ऐसो तो इंद्रके पुरमें हूं आनंद नहीं है ॥ ३३ ॥ नारदजी कहैं हैं—हे मिथिलापुरीके ईश्वर ! ऐसे तिनको मिलाप भयौ परस्पर प्रीति करके ताईं वनमें विचरन लगे, तब दोनोंनकी अत्यंत शोभा भई ॥ ३४ ॥ आपसमें हँसै हैं, गामें हैं, फूलनकी गेंदनते खेलैं हैं, वनके वृक्षनकूं देखैत भये, हे बहुलाश्व ! वे दोनों वहाँ विचरते भये ॥ ३५ ॥ कलानकी चतुराई जामें ऐसी कमलनयनी जो राधा है ताते गोपदेवता जो श्रीकृष्ण सो मीठी वाणीते यह बोले ॥ ३६ ॥ हे व्रजकी ईश्वरी ! नंदनगर तो यहांते दूर है और संध्या हैगई है प्रातःकाल मै तेरे नगरमें आऊंगी यामें कछू संदेह नही है ॥ ३७ ॥ नारदजी कहैं है—ता सखीको वो वचन सुनकै व्रजकी ईश्वरीकी आखोंमें आँसू भरि आये, रोमावली उठ आई, हर्षके उद्गमसों भक्तिमे भरिगई, अमलसेमें घूमि घूमि केलाके वृक्षकी नाई पृथ्वीमें

॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ एवंतयोर्मेलनंतद्बभूवमिथिलेश्वर ॥ प्रीतिंपरस्परंकृत्वावनेतत्रविरेजतुः ॥ ॥ ३४ ॥ हसंतौतौचगायंतौपुष्पकन्दुकलीलया ॥ पश्यन्तौवनवृक्षांश्चचेरतुर्मैथिलेश्वर ॥ ३५ ॥ कलाकौशलसंपन्नांराधांकमललोचनाम् ॥ गिरामधुरयाराजन्प्राहेदंगोपदेवता ॥ ॥ ३६ ॥ ॥ गोपदेवतोवाच ॥ ॥ दूरेवैनन्दनगरंसन्ध्याजाताव्रजेश्वरि ॥ प्रभातेचागमिष्यामित्वत्सकाशंनसंशयः ॥ ३७ ॥ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ श्रुत्वावचस्तस्यतुतद्व्रजेश्वरीनिक्षिप्यसद्योनयनांबुसन्ततिम् ॥ रोमांचहर्षोद्गमभावसंवृतारंभेवभूमौपतितासमुद्धता ॥ ३८ ॥ शंकागतास्तत्रसखीगणास्त्वरंसुवीजयन्त्योव्यजनैर्व्यवस्थिताः ॥ श्रीखण्डपुष्पद्रवचर्चितांऽशुकांजगादराधांनृपगोपदेवता ॥ ॥ ३९ ॥ ॥ गोपदेवतोवाच ॥ ॥ प्रभातेआगमिष्यामिमाशोचंकुरुराधिके ॥ गोश्चभ्रातुर्गोरसस्यशपथोमेनचेदिदम् ॥ ४० ॥ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ एवमुक्त्वाहरीराधांसमाश्वास्यनृपेश्वर ॥ मायायुवतिवेषोसौययौश्रीनन्दगोकुलम् ॥ ४१ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायांवृन्दावनखण्डेराधाकृष्णसंगमोनाम चतुर्दशोऽध्यायः ॥ १४ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ अथरात्र्यांव्यतीतायांमायायोषिद्वपुर्हरिः ॥ राधादुःखप्रशान्त्यर्थंवृषभानोर्गृहंययौ ॥ १ ॥ राधातमागतंवीक्ष्यसमुत्थायातिहर्षिता ॥ दत्तासनाविधानेनपूजयामासमैथिल ॥ २ ॥

जायपरी ॥ ३८ ॥ ताही समय शंकाकी मारी सखीनके गण चले आये, ठाढ़ी हैके बीजना करनलगीं, चंदनके फूलनके अतरते छिड़कनलगीं, तब सो हे नृप ! ये गोपदेवता राधिकाते बोली ॥ ३९ ॥ हे राधिके ! शोच मत करै मैं प्रातःकाल निश्चय आऊंगी जो न आऊं तो मोकूं गौकी सौगंद, भैयाकी सौगंद और गोरसकी सौगंद है ॥ ४० ॥ नारदजी कहैं है—ऐसे राधाकूं राजी करके जिन्होने मायाते गोपी वेष धर्यौ सो नंदनन्दन गोकुलकूं आवत भयो ॥ ४१ ॥ इति श्रीगर्गसंहितायां वृंदावनखंडे भाषाटीकायां राधाकृष्णसंगमो नाम चतुर्दशोऽध्यायः ॥ १४ ॥ नारदजी कहै है—जब वह रात्रि व्यतीत हैगई तब मायासों गोपीरूप जे श्रीहरि वे राधाके दुःख दूरि करिवेकूं वृषभानुके घर गये ॥ १ ॥ तब राधा

गोपदेवताकूं आई देखिके हांसिके ठाढ़ी हैगई. आसनपै बैठारिके, हे मैथिल ! वाकौ विधिविधान बड़ो पूजन सत्कार कीनो ॥ २ ॥ और यह बोली–हे सखी ! तो विना तो मैं रातकूं बड़ी दुःखी रही, तेरे आयेते ऐसी सुखी भई मानो कोई निधि पाई जैसे कुपथ्यसें पहले सुख पीछे दुःख होय है तैसेई सत्संगते होय है ॥ ३ ॥ ऐसे राधिकाको वचन सुनिके ये गोपदेवता विमना हैगई, राधिकाते कछू नहीं बोली और दुःखिताकी नाई स्थित भई ॥ ४ ॥ राधिका गोपदेवताकूं खेदित देखिके सखीनके संग विचार करिके स्नेहमें तत्पर यह बोली ॥ ५ ॥ हे भद्रे ! तूं विमन क्यों हैरही है, हे गोपदेवता ! तूं मोते कह माताने, ननंदने, पतिने, तूं ललकारी तो ना है ? अथवा सासूने तो क्रोधते तोकूं नाहि ललकारी है ? ॥ ६ ॥ कोई सौत दोष है ? कै पतिको वियोग हैगयौ है ? कै कहूं और जगह तेरो चित्त लग गयौ है ? हे मनकी हरनहारी ! अपने मनकी बात तौ कहौ ? ॥ ७ ॥ कै रस्ताकी

॥ ॥ राधोवाच ॥ ॥ त्वयाविनाहंनिशिदुःखिताऽऽसंत्वय्यागतायांसखिलब्धवस्तुवत् ॥ पूर्वंह्यपथ्यस्यसुखंयथाततोदुःखंतथाभामिनिसत्प्रसंगतः ॥ ३ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ इतिश्रुत्वाथतद्वाक्यंविमनागोपदेवता ॥ नकिंचिदूचेश्रीराधांदुःखितेवव्यवस्थिता ॥ ४ ॥ विज्ञायखेदसंपन्नांराधिकागोपदेवताम् ॥ सखीभिःसंविचार्य्याथजगादस्नेहतत्परा ॥ ५ ॥ ॥ राधोवाच ॥ ॥ विमनास्त्वंकथंभद्रेवदमांगोपदेवते ॥ मात्राभर्त्राननांद्रावाश्वश्र्वाक्रोधेनभर्त्सिता ॥ ६ ॥ सपत्नीकृतदोषेणस्वभर्तुर्विरहेणवा ॥ अन्यत्रलग्नचित्तेनविमनाःकिंमनोहरे ॥ ७ ॥ मार्गखेदेनवाकच्चिद्विह्वलाभूरुजाथवा ॥ शीघ्रंवदमहाभागेस्वस्यदुःखस्यकारणम् ॥ ८ ॥ कृष्णभक्तमृते विप्रंयेनकेनापिकुत्सितम् ॥ कथितंतेऽथरंभोरुतच्चिकित्सांकरोम्यहम् ॥ ९ ॥ गजाश्वादीनिरत्नानिवस्त्राणिचधनानिच ॥ मन्दिराणिविचित्राणिगृहाणत्वंयदीच्छसि ॥ १० ॥ धनंदत्त्वातनुंरक्षेत्तनुंदत्त्वात्रपांव्यधात् ॥ धनंतनुंत्रपांदद्यान्मित्रकार्यार्थमेवहि ॥ धनंदत्त्वाचसततंरक्षेत्प्राणान्निरन्तरम् ॥ ११ ॥ योमित्रतांनिष्कपटंकरोतिनिष्कारणंधन्यतमःसएव ॥ विधायमैत्रंकपटंविदध्यात्तंलंपटंहेतुपटुंनटंधिक् ॥ १२ ॥ तस्याःप्रेमवचःश्रुत्वाभगवान्गोपदेवता ॥ प्रहसन्नाहराजेन्द्रश्रीराधांकीर्तिनन्दिनीम् ॥ १३ ॥

हरारत भई है ? कै कछू तुम्हारे शरीरमें रोग है ? हे महाभाग्यवान् ! अपने दुःखको कारण जल्दी कहौ ॥ ८ ॥ एक तो ब्राह्मण और कृष्णको भक्त इन दोअनपै तो मेरो जोर है नहीं इनसों व्यतिरिक्त जो और काहूने तुम्हारो अपराध कर्यो होय तौ वाको मैं उपाय करूं ॥ ९ ॥ हाथी, घोड़ा, रत्न, वस्त्र, धन, सोनो और महल, मंदिर, जो कछू तुमें चाहना होय सो लेऊ ॥ १० ॥ धनकूं देके तनकी रक्षा करै, तनकूं देके लाज राखे और जो कोई मित्रको काम परे तो धनकूं, तनकूं, लाजकूं, सबकूं देके मित्रको काम करै, और कोईको ऐसोहू मत है धनकूं देके निरंतर प्राणनकी रक्षा करै ॥ ११ ॥ जो विना मतलबके निष्कपट मित्रता करैहै वह तौ धन्यतम है और जो मित्रता करकें फिर कपट करे तो वह मतलबी लंपट है और अपनेही काममें चतुर है वा नटकी तरह वरतनेवालेकूं धिक्कार है ॥ १२ ॥ ता राधिकाको प्रेमको वचन

सुनिके गोपदेवता भगवान् प्रसन्न हैके कीर्तिनन्दिनी जो राधा है ताते यह बोली ॥ १३ ॥ हे राधे ! गोवर्द्धन पर्वतकी संकोच गलीमें हैके दही बेचिवेकूं मै चलीजातीही सो रस्तामें जातमें नंदके बेटाने मोको रोक लई ॥ १४ ॥ वंशी और बेतको लिये हंसते २ निर्लज्जने आयके मेरौ हाथ पकड़के वो रसीलो बोलो कि, री ! मेरो कर लगे है सों दैके जा ऐसे मोसों कर दान मांगन लग्यौ ॥ १५ ॥ तब मैने यह कही मैं तो गोरसके लंपटकूँ दान कबहूं नहीं देऊंगी जब मैंने ऐसे कही तब वाने मेरी गागरी दहीकी भरी फोड़डारी ॥ १६ ॥ हंडियाकूं फोड़के और दहीको पीके मेरी चादर लैके चल्यौगयौ, नंदगामके पर्वतकी खोतरमें दबक गयौ, ताते प्यारी ! मेरौ मन बिगड़ रह्यो है ॥ १७ ॥ जातिको गोप और कालौ जाको वर्ण न तो बडौ धनी, न बड़ो वीर, न कछू सुन्दर, न अच्छो सुभाव, हे

॥ ॥ गोपदेवतोवाच ॥ ॥ राधेव्रजन्सानुगिरेस्तटीषुसंकोचवीथीषुमनोहरासु ॥ यान्तींस्वतोमांदधिविक्रयार्थंरुरोधमार्गेनवनन्दपुत्रः ॥१४॥ वंशीधरोवेत्रकरःकरेमांत्वरंगृहीत्वाप्रहसन्विलज्जः ॥ मह्यंकरादायकरायदानंदेहीतिजल्पन्विपिनेरसज्ञः ॥ १५ ॥ तुभ्यंनदास्यामिकदापिदानं स्वयंभुवेगोरसलंपटाय ॥ एवंमयोक्तेवचनेऽथभाण्डंनीत्वाविशीर्णीकृतवान्सदध्नः ॥ १६ ॥ भाण्डंसभित्त्वादधिकिंचपीत्वानीत्वोत्तरीयंमम चेदुरीयम् ॥ नन्दीश्वराद्रेर्विदिशंजगामतेनाहमाराद्विमनाःस्मजाता ॥ १७ ॥ जात्यासगोपःकिलकृष्णवर्णोऽधनीनवीरोनहिशीलरूपः ॥ यस्मिंस्त्वयाप्रेमकृतंसुशीलेत्यजाशुनिर्मोहनमद्यकृष्णम् ॥ १८ ॥ इत्थंसवैरंपरुषंवचस्तच्छ्रुत्वाचराधावृषभानुनन्दिनी ॥ सुविस्मिता वाक्यपदेसरस्वतीपदंस्मयन्तीनिजगादतांप्रति ॥ १९ ॥ ॥ राधोवाच ॥ ॥ यत्प्राप्तयेविधिहरप्रमुखास्तपन्तिवह्नौतपःपरमयानिजयोग रीत्या ॥ दत्तःशुकःकपिलआसुरिरंगिरायत्पादारविन्दमकरन्दरजःस्पृशन्ति ॥ २० ॥ तंकृष्णमादिपुरुषंपरिपूर्णदेवंलीलावतारमजमा तिंहरंजनानाम् ॥ भूभूरिभारहरणायसतांशुभायजातंविनिन्दसिकथंसखिदुर्विनीते ॥ २१ ॥ गाःपालयन्तिसततंरजसोगवांचगंगांस्पृशंति चजपंतिगवांसुनाम्नाम् ॥ प्रेक्षन्त्यहर्निशमलंसुमुखंगवांचजातिःपरानविदिताभुविगोपजातेः ॥ २२ ॥

शुशीले ! ऐसेमें तैंने कहा समुझिके निर्मोहीमें प्रेम लगायौ है, याते या श्रीकृष्णकूँ तो छोडदे ॥ १८ ॥ ऐसे वैरको भरौ भयौ कठोर वचन वृषभानुनंदिनी सुनिके विस्मित हैगई, वाक्यपदमें सरस्वतीकौ स्थान स्मरण करती ता गोपदेवताते बोली ॥ १९ ॥ जाकी प्राप्तिके लीये ब्रह्मा हरते आदि लेके अग्निमें तप तपैं हैं, परम निज योगकी रीति करिके दत्तात्रेय, शुकदेव, कपिलदेव, आसुरि, अंगिरा सब जाके चरणकमलकी रजकौ स्पर्श करैं हैं ॥ २० ॥ सो श्रीकृष्ण, आदिपुरुष, परिपूर्ण देव, लीलावतार, अजन्मा, जननको आर्ति हर्ता, भूमिको भार उतारिवेकूँ, संतनकी रक्षा करिवेके लीये प्रकट भयौ है तिनकी, हे सखि ! हे दुर्विनीते ! तूँ निन्दा करै है ॥ २१ ॥ गोपनकी जाति तो बड़ी उत्तम है, निरन्तर गौनको पालन करै है, गोरजको स्पर्श करैं हैं वोही मानसी गङ्गाको स्पर्श करैं है, गौनके नामनकूँ जपै हैं, रात दिन गौनको मुख देखै हैं, सो बडी श्रेष्ठ गोपनकी जाति है ताकूँ तूं

नही जानै है ॥ २२ ॥ देखो ! जाकी श्यामरंगमें शोभित सुन्दर कलाको महादेवजी देखिके वा श्रीकृष्णमें लगे मनसो सुन्दर मुख छोडके उन्मत्तकी नाई चलैं हैं, भाजैं हैं, जटाजूट, विष, भस्म, खोपडी और काले सर्प इनकूँ धारण करैं हैं ॥ २३ ॥ स्वर्गलोक, सिद्ध, मुनि, यक्ष, मरुद्गण इनके नाथ और नर, किन्नर, यक्ष, राक्षस, नाग इनके नाथ हैं वेहू सब भक्तिते जाके चरणारविंदमें निरन्तर नमस्कार करके अनेक तरहकी लक्ष्मी पामैं हैं और श्रीकृष्णकूं बलि भेंट देय हैं ॥ २४ ॥ जो श्रीकृष्ण अगणित ब्रह्मांडनकूँ पैदा करैं हैं और नाश करैं हैं ता कृष्णकों वत्सासुर, बकासुर, शकटासुर, तृणावर्त, पूतना, अघासुर इनको मारिबो, यमलार्जुनको उखारिबो, कालीको दमन करिबो, कहा यश है अर्थात् इनको मारबो वाकी कछु बडाई नहीं है ॥ २५ ॥ वा पुरुषोत्तमको भक्तिते प्यारो न तो ब्रह्मा है, न महादेव है, न लक्ष्मी है और न बलदेवजी हैं क्योंकि, भक्तिते बंध्यो है चित्त जिनको ऐसे सकल लोकजननके चूडामणि श्रीकृष्ण अपने भक्तनके पीछे २ डोले हैं ॥ २६ ॥ महान्

तत्कृष्णवर्णविलसत्सुकलांसमीक्ष्यतस्मिन्विलग्नमनसासुमुखंविहाय ॥ उन्मत्तवद्व्रजतिधावतिनीलकण्ठोबिभ्रत्कपर्दविषभस्मकपालसर्पान्॥ ॥ २३ ॥ स्वर्लोकसिद्धमुनियक्षमरुद्गणानांपालाःसमस्तनरकिन्नरनागनाथाः ॥ यत्पादपद्ममनिशंप्रणिपत्यभक्त्यालब्धश्रियःकिलबलिंप्रद दुःस्मतस्मै ॥ २४ ॥ वत्साद्यकालियबकार्जुनधेनुकानामाचक्रवातशकटासुरपूतनानाम् ॥ एषांवधःकिमुततस्य यशोमुरारेर्यःकोटिशोंडनि चयोद्भवनाशहेतुः ॥ २५ ॥ भक्तात्प्रियोनविदितःपुरुषोत्तमस्यशंभुर्विधिर्नचरमानचरौहिणेयः ॥ भक्ताननुव्रजतिभक्तिनिबद्धचित्तश्चूडाम णिःसकललोकजनस्यकृष्णः ॥ २६ ॥ गच्छन्निजंजनमनुप्रपुनातिलोकानावेदयन्हरिजनेस्वरुचिंमहात्मा ॥ तस्मादतीवभजतांभगवान्मुकु न्दोमुक्तिंददातिनकदापिसुभक्तियोगम् ॥ २७ ॥ ॥ गोपदेवतोवाच ॥ ॥ राधेत्वदीयधिषणाधिषणंहसन्तीवाणींश्रुतिंप्रकुशलेनविडंब यन्ती ॥ अत्रागमिष्यतियदाथहरिःपरेशःसत्यंददातिवचनंतवदेविमन्ये ॥ २८ ॥ ॥ राधोवाच ॥ ॥ यद्यागमिष्यतियदाथहरिःपरेशः किंकारयामिभवतींवदतर्हिसुभ्रु ॥ चेदागमोनहिभवेद्वनमालिनःस्वंसर्वंधनंचभवनंचददामितुभ्यम् ॥ २९ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ अथ राधासमुत्थायनत्वाश्रीनंदनन्दनम् ॥ उपविश्यासनेदध्यौध्यानस्तिमितलोचना ॥ ३० ॥

आत्मा जिनको ऐसे भगवान् भक्तनमें अपनी रुचिको दिखावते अपने भक्तनके पीछे २ चलते भक्तनके चरणकमलकी रजते अपने रोमनमें वर्तमान ब्रह्मांडनके जीवनकूँ पवित्र करैं हैं याहीते अपने भक्तनकूँ भगवान् मुक्ति तो देदेय हैं पर भक्तियोग नही देय है क्योंकि, भक्तिते वश होनौ पडे है ॥ २७ ॥ तब गोपदेवता बोली—हे राधे ! ये तुम्हारी बुद्धि बृहस्पतिकी और सरस्वतीकीहू हांसी करै है और अपनी चतुराईते वेदको अनुकरण करै है परन्तु हे राधे ! जो परेश श्रीकृष्ण तुम्हारी याद करेते अबही चल्यौ आवैगो तौ मैं तुम्हारे वचनकूँ सांच मानूं ॥ २८ ॥ जो परेश हरि मेरे बुलायेते अबही चल्यौ आवे तो फिर बताय मैं तेरो कहा करूं और हे सुन्दर भृकुटीवारी ! मेरे बुलायवेते जो वनमाली हे अली ! न आयौ तो मै सबरो अपने धन, महल तोकूँ देदेउं ॥ २९ ॥ नारदजी कहैं हैं अब राधिकाजी उठके नन्दनंदनकूँ दंडोत करिके आसनपै बैठि ध्यान करनलगीं, ध्यानते

मिचैहै लोचन जाके ॥ ३० ॥ तब अत्यंत उत्कंठिता हैं और प्रेमके आंसू जाके वहें तथा ये पसीना जाके आयगये और अपने रूपमें तन्मय भई ऐसी राधिकाकों देखिके भगवान्ने वाही समय गोपीरूपकूँ छोडिके पुरुषरूप धरिलीनों ॥ ३१ ॥ और भक्तवत्सल भगवान् सखीनके देखते देखते प्रसन्न हैके मेघसी गम्भीर वाणीते राधिकाते यह बोले ॥ ३२ ॥ हे रंभोरू ! हे चन्द्रवदने ! हे व्रजसुन्दरीशे ! हे राधे ! हे प्रिये ! हे नये जोवनके मदते मांन करनवारी ! नैक नेत्र खोलिये मैं आयगयौ हूं मोकूँ देखिये, आपुने मीठी वाणीते जो मोकूँ बुलायो सोई मैं आय गयो ॥ ३३ ॥ और हे प्रिये ! जो मैंनें हे श्रीकृष्ण ! आपु जल्दी आओ ऐसो तेरो वचन सुन्यौ सोही जल्दीही गौनकूं और गोपनकूं छोड़िके वंशीवटते यमुनाके तटते भाजिके हे ललने ! मैं तुम्हारे पास यहाँ आयो हूं ॥ ३४ ॥ जब मैं आयो तबही एक सुंदरसी सखी यहांते उठगई

उत्कंठितांस्वेदयुक्तांबाष्पकंठींप्रियांहरिः ॥ अश्रुपूर्णमुखींवीक्ष्यबिभ्रत्स्वांपौरुषींतनूम् ॥ ३१ ॥ पश्यन्तीनांसखीनांचसहसाभक्तवत्सलः ॥ राधांप्राहप्रसन्नात्मामेघगंभीरयागिरा ॥ ३२ ॥ ॥ श्रीकृष्णउवाच ॥ ॥ रंभोरुचन्द्रवदनेव्रजसुन्दरीशेराधेप्रियेनवसुयौवनमानशीले ॥ उन्मील्यनेत्रमपिपश्यसमागतंमांतूर्णंत्वयामधुरयाचगिरोपहूतम् ॥ ३३ ॥ आगच्छकृष्णइतिवाक्यमतःश्रुतंमेसद्योविसृज्यनिजगोकुलगोप वृंदम् ॥ वंशीवटाच्चयमुनानिकटात्प्रधावंस्त्वत्प्रीतयेऽथललनेत्रसमागतोस्मि ॥ ३४ ॥ मय्यागतेसतिगतासखिरूपिणीकायक्ष्यासुरीसुरवधू किलकिन्नरीवा ॥ मायावतीछलयितुंभवतींचतस्माद्विश्वासएवनविधेयउरंगपत्न्याम् ॥ ३५ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ अथराधाहरिंदृष्ट्वा नत्वातत्पादपंकजम् ॥ मुदमापपरंराजन्सद्यःपूर्णमनोरथा ॥ ३६ ॥ एवंश्रीकृष्णचन्द्रस्यचरितान्यद्भुतानिच ॥ यःशृणोतिनरोभक्त्यासकृता र्थोभवेन्नरः ॥ ३७ ॥ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांवृन्दावनखण्डेश्रीकृष्णचन्द्रदर्शनंनामपंचदशोऽध्यायः ॥ १५ ॥ ॥बहुलाश्वउवाच ॥ ॥ राधायैदर्शनंदत्त्वाकृत्वाप्रेमपरीक्षणम् ॥ अग्रेचकारकांलीलांभगवानात्मलीलया ॥१॥ ॥नारदउवाच ॥ ॥ माधवोमाधवेमासिमाधवीभिः समाकुले ॥ वृन्दावनेसमारेभेरासंरासेश्वरःस्वयम् ॥ २ ॥ वैशाखमासिपंचम्यांजातेचन्द्रोदयेशुभे ॥ यमुनोपवनेरेमेरासेश्वर्यामनोहरः ॥३॥

हे सखि ! वो कोई यक्षिणी ही के देववधू ही के आसुरी ही के किनरी ही के नारी ही कि कोई मायावती ही, जो तुमें छलवेको आई ही देखो ऐसी बिनाँ जानती काऊ नागिनीकौ विश्वास करनो नही चाहिये ॥ ३५ ॥ नारदजी कहैहै हे राजन् ! ऐसे राधिकाजी श्रीकृष्णकूं देखिके ताके चरणकमलकूं दंडोत करिके परम आनन्दकूं प्राप्त हैगई और तत्कालही सब मनोरथ पूर्ण हैगयो ॥३६॥ ऐसे ये श्रीकृष्णके अद्भुत चरित्र हैं इने जो भक्तिते सुने वो मनुष्य कृतार्थ हैजायहै ॥३७॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां वृंदावनखण्डे भाषाटीकायां श्रीकृष्णचंद्रदर्शनं नाम पंचदशोऽध्यायः ॥ १५ ॥ अब बहुलाश्व राजा बोलौ कि, श्रीकृष्ण ऐसे राधिकाजीकूं दर्शन दैके प्रेमकी परीक्षा करके आगे अपनी इच्छाते कहा लीला करत भये ? ॥ १ ॥ नारद कहैहैं माधव भगवान् माधवीकी लतानसो शोभित ऐसे वैशाखके महीनामें वृंदावनमे रासके ईश्वर आपुही रासको प्रारंभ करतभये ॥ २ ॥ वैशाख महीनाकी पंचमीके दिन जब

सुंदर चंद्रमा उदय भयौ तब रासेश्वरी राधाके संग यमुनाजीके उपवनमें मनोहर श्रीकृष्ण रासविहार करते भये ॥ ३ ॥ हे मैथिल ! पहले गोलोकते जो भूमी आई ही सो वो सवरी तत्काल सुवर्णमयी और पुखराजते जडी हैगई ॥ ४ ॥ वा समय या वृंदावन दिव्य रूप धारणकरतो भयो और कल्पवृक्षनके वन प्रकट है आये और माधवी मालतीकी लता प्रफुल्लित हैआई ! तब इंद्रके नंदनवनकूंहू लज्जित करन लगो ॥ ५ ॥ रत्ननकी सीढ़ीसा युक्त प्रकाश करती सोनेनकी छत्री तिनपै हंस, राजहंस, सारस, बगुला बैठे है और कमल जामें फूल रहेहैं ऐसी श्रीयमुना शोभित भई ॥ ६ ॥ रत्नमय गोवर्द्धनके शिखरनमें हीरा, पन्ना, मणि, माणिक, लाल, नीलकणनसो जगमगान लगो और सुंदर २ वृक्ष लतानके पुष्पनसो शोभित हैगयो, जामें अनेक वनके जीव डोलैहै और तोता, मैंना, मोर, चकोर, कोयल, कबूतर, पपीहा बोल रहेहैं, तिनसों मनको हरनवारो है गयो ॥ ७ ॥ जिनमें झरना झरैंहैं, भौरा भौरी गुंजारेंहैं ऐसी खोहनसों वा गोवर्द्धनपर्वतकी सजे भये हाथीकीसी शोभा हैगई ॥ ८ ॥ और बांसके अनेकन कुंज निकुंजनको दिव्यरूप

पुरामैथिलगोलोकाद्भूमिर्याकौसमागता ॥ सर्वाबभूवुःसौवर्णपद्मरागमयीत्वरम् ॥ ४ ॥ वृन्दावनंदिव्यवपुर्दधत्कामदुघैर्द्रुमैः ॥ माधवीभिर्लताभिश्चप्रक्षिपन्नन्दनन्दनम् ॥ ५ ॥ रत्नसोपानसंपन्नास्फुरत्सौवर्णतोलिका ॥ रराजयमुनाराजन्हंसपद्मादिसंकुला ॥ ६ ॥ रत्नधातुमयःश्रीमद्रत्नशृंगस्फुरद्युतिः ॥ सपक्षिगणसंयुक्तोलतापुष्पमनोहरः ॥ ७ ॥ निर्झरैःसुन्दरीभिश्चदरीभिर्भ्रमरीवृतः ॥ रेजेगोवर्द्धनोनाम गिरिराजःकरीन्द्रवत् ॥ ८ ॥ सर्वेनिकुंजाःपरितोरेजुर्दिव्यवपुर्धराः ॥ सभामण्डपवीथीभिःप्रांगणस्तंभपंक्तिभिः ॥ ९ ॥ पतत्पताकैर्दिव्याभिःसौवर्णैःकलशैर्नृप ॥ श्वेतारुणैःपुष्पदलैःपुष्पमन्दिरवर्त्तिभिः ॥ १० ॥ वसन्तमाधुर्यधराःकूजत्कोकिलसारसाः ॥ पारावतैर्मयूरैश्चयत्रयत्रनिकुंजिताः ॥ ११ ॥ राधाकृष्णकथांपुण्यांगायमानैर्मधुव्रतैः ॥ पतद्भिर्मधुमत्तैश्चकुंजाःसर्वेविराजिताः ॥ १२ ॥ पुलिनेशीतलोवायुर्मन्दगामीवहत्यलम् ॥ सहस्रदलपद्मानांरजोविक्षेपयन्मुहुः ॥ १३ ॥ काश्चिद्गोलोकवासिन्यःकाश्चिच्छय्योपकारिकाः ॥ शृंगारप्रकराःकाश्चित्काश्चिद्द्वारपालिकाः ॥ १४ ॥ पार्षदाख्याःसख्यजनाश्छत्रचामरपाणयः ॥ पुष्पाभरणकारिण्यःश्रीवृन्दावनपालिकाः ॥ १५ ॥

हैगयो कैसी हैगई कि, जिनमें रत्नमय खंभ लगे ऐसी सभा बनगई, छत्री बनगई, तिवारी, बारहद्वारी, आंगन, चौक, गली, बनगई, तिनसों शोभित भयो ॥ ९ ॥ जिनपै पत्र, फूलनकी दिव्य ध्वजा पताका फहराय रही ऐसे सुनहरी कलशानसों और काले, पीले, लाल, सफेद, सोसनी, सुन्हेरी, सर्वती फूलनके अनेकन महल मंदिर तिनसों ॥ १० ॥ और वसंतऋतुके माधुर्ययुक्त कोकिल, सारस, मोर, कबूतर, पपीहा, तोता, मैंनानके शब्दनसों कूजित ॥ ११ ॥ औरहू अनेकन पक्षी कुंज २ में राधा कृष्णकी पुण्यकथाकूँ गामनवारे भौरानके गानसों युक्त जहाँ अति सुशोभित कुंज बन रही हैं ॥ १२ ॥ पुलिननमें शीतल, मंद, सुगंधित पवन चली आवैहै, जो हजारन कमलके केशरनकी रजको उड़ावैहै ॥ १३ ॥ वा समय चारों ओरते गोपीगण श्रीकृष्णके पास आवती भई हैं उनमें कोई तो गोलोकवासिनी, कोई शृंगार करनहारी, कोई सेज सजावनहारी और कोई द्वारपालकी है ॥ १४ ॥ कोई चमरधारी, कोई छत्रधारी, कोई बीजनाधारी, कोई फूलनके हार, माला गुंजा तुर्रा गहने बनावनहारी कोइ सख्यभावधारी प्यारी २ गोपी सब आई हैं ये सब वृंदावनकी रक्षा करनेवारी हैं ॥ १५ ॥

कोई गोवर्द्धनवासिनी, कोई निकुंज, बनायवेवारी, कोई निकुंजवासिनी, कोई नृत्य करनहारी और कोई बाजे बजावनवारी हैं ॥ १६ ॥ ये सबरी चंद्रवदना गोपी किशोर जिनकी अवस्था है इनके बारह यूथ श्रीकृष्णके पास आये ॥ १७ ॥ तैसैही यमुनाजी अपनो यूथ बांधिके आई, नीलांबर धरे श्याम कमलसे जाके लोचन हैं ॥ १८ ॥ तैसेही जाह्नवी गंगाजी अपनो यूथ बांधके गौरवर्णा, श्वेत वस्त्र पहरै मोतनिक शृंगारते सजी भई आई ॥ १९ ॥ तैसेही रमा (लक्ष्मी) लाल वस्त्र धरे, पद्मराग लालनके गहने पहरि चंद्रमासो जिनको वर्ण मंदजाको हास येहू अपने यूथको बनायके आई है ॥ २० ॥ तैसेही कृष्णपत्नी मधु माधवी जाको नाम कमलवर्णा, फूलनके गहने पहरे उत्तम जाके वस्त्र येभा अपने यूथके संग आई ॥२१॥ तैसैही विरजी नामकी सखी अपने यूथको बांधिके हरे वस्त्रनकों पहरे पन्नानके, रत्ननके भूषण और गौरवर्ण धारण करै आई हैं॥२२॥ फेर ललिताजीको विशाखाको मायाको

गोवर्द्धननिवासिन्यःकाश्चित्कुंजविधायकाः ॥ तन्निकुंजनिवासिन्योनर्तक्योवाद्यतत्पराः ॥ १६ ॥ सर्वाश्चचन्द्रवदनाःकिशोरवयसोनृप ॥ आसांद्वादशयूथाश्चाजग्मुःश्रीकृष्णसन्निधिम् ॥ १७ ॥ तथैवयमुनासाक्षाद्यूथीभूत्वासमाययौ ॥ नीलाम्बरारत्नभूषाश्यामाकमललोचना ॥ ॥ १८ ॥ तथैवजाह्नवीगंगायूथीभूत्वासमाययौ ॥ श्वेताम्बराश्वेतवर्णामुक्ताभरणभूषिता ॥ १९ ॥ तथाययौरमासाक्षाद्यूथीभूत्वारुणाम्बरा ॥ चन्द्रवर्णामन्दहासापद्मरागविभूषिता ॥ २० ॥ तथाययौकृष्णपत्नीनाम्नायामधुमाधवी ॥ पद्मवर्णापुष्पभूषायूथीभूत्वाशुभांबरा ॥ २१ ॥ तथैवविरजासाक्षाद्यूथीभूत्वासमाययौ ॥ हरिद्वस्त्रागौरवर्णारत्नालंकारभूषिता ॥ २२ ॥ ललितायाविशाखायामायायूथःसमाययौ ॥ एवं त्वष्टसखीनांचसखीनांकिलषोडश ॥ २३ ॥ द्वात्रिंशच्चसखीनांचयूथाःसर्वेसमाययुः ॥ रराजभगवान्राजन्स्त्रीगणैरासमण्डले ॥ २४ ॥ वृन्दावनेयथाकाशेचन्द्रस्तारागणैर्यथा ॥ पीतवासःपरिकरोनटवेषोमनोहरः ॥ २५ ॥ वेत्रभृद्वादयन्वंशींगोपीनांप्रीतिमावहन् ॥ मयूरपक्षभृन्मौलीस्रग्वीकुण्डलमण्डितः ॥ २६ ॥ राधयाशुशुभेरासेयथारत्यारतीश्वरः ॥ एवंगायन्हरिःसाक्षात्सुन्दरीरागसंवृतः ॥ २७ ॥ यमुनापुलिनंपुण्यमाययौराधयायुतः ॥ गृहीत्वाहस्तपद्मेनपद्माभंस्वप्रियाकरम् ॥ २८ ॥ निषसादहरिःकृष्णातीरेनीरमनोहरे ॥ पुनर्जल्पन्सुमधुरंपश्यन्वृन्दावनंप्रियम् ॥ २९ चलन्हसद्राधिकयाकुंजंकुंजंचचारह ॥ कुंजेनिलीयमानंतंत्वरंत्यक्त्वाप्रियाकरम् ॥ ३० ॥

इनके तथा अष्ट सखीनके और सोलह सखीनके न्यारे २ यूथ आये हैं ॥२३॥ ऐसेही बत्तीस सखीनके सब यूथ आये, हे राजन्! ता समय श्रीकृष्ण भगवान् रासमंडलमें गोपीगणनते बडी शोभाकूं प्राप्त भये ॥ २४ ॥ जैसे आकाशमें चंद्रमाकी तारागणनते शोभा होयहै तैसैही वृंदावनमें पीतांबरको कमरसो बांधे नटकोसो जाको वेष मनको हरनवारौ ॥ २५ ॥ बेत धरे, पीतांबर ओढ़े, मोरपंखनको मुकुट पहरै वनमाला पहरे, मकराकृत कुंडल धारण करे, वंशी बजावते जे श्रीकृष्ण हैं वे ॥ २६ ॥ राधाके संग ऐसै शोभित भये जैसे रतिके संग रतिराज कामदेवकी शोभा होय है ॥ २७ ॥ ऐसे साक्षात् हरि सुंदर रागको गावते राधिकाके संग पवित्र यमुनाजीके पुलिनमें अपने हस्तकमलसों प्रियाके हस्तकमलको पकडै आवते भये ॥ २८ ॥ मनोहर जल जाको ता कालिंदीके किनारेपै बैठगये, मधुर बतरात प्यारे वृंदावनकूं देखत भये ॥ २९ ॥ हँसत २ राधिकाके संग,

चलत २ कुंज २में विचरत २ प्यारीके हाथकूं छोड़के लतानमें दबाकि गये ॥३०॥ तब राधिकाजीने वृक्षकी डालीकी ओटमें छिपे श्रीकृष्णको देखिके झपटिके जाय पकड़े ऐसेही राधिका हाथ छोड़के झनन २ नूपुर बजावत भाजि उठी ॥३१॥ श्रीकृष्णके देखत निकुंजमें लीन हैगई जबताइ माधव गये तोलों अन्यत्र दबाकि गई॥३२॥कदंबके नीचे एक हाथ के अंतरते इतते वित चलावत हाथमें पकारिवेमें नहीं आये ऐसे श्रीकृष्ण ऐसे शोभित भये जैसे सुनहरी बेलिसी तमालको वृक्ष और बादलकी काली घटा बिजलीसो शोभित होय हैं ॥३३॥और सुवर्णकी खानसो जैसे नीलादि ऐसे विश्वमोहिनी राधाके सग मदनमोहनकी शोभा होतीभई ॥ ३४ ॥ रासरंगमें श्रीकृष्ण नटसें नाचतभये वा वृंदावनमें ऐसे मालुम पड़े जैसे रतिरानीके संग मानो कामदेवही नाचै है, तब जितने रूप गोपिनके हे तितनेई रूप श्रीकृष्णके है गये ॥३५॥ रंगभूमिमें नटवर जैसे नाचैहें तैसेंही रासरूप रंगमें कृष्ण नट नाचते भये

विलोक्यशाखान्तरितंराधाजग्राहमाधवम् ॥ राधादुद्रावतद्धस्ताज्झंकारंकुर्वतीपदे ॥ ३१ ॥ विलीयमानाकुंजषुपश्यतोमाधवस्यच ॥ धावन्हरिर्गतोयावत्तावद्राधाततोगता ॥ ३२ ॥ वृक्षपार्श्वेहस्तमात्रादितश्चेतश्चधावती ॥ तमालोहेमवल्येवघनश्चंचलयायथा ॥ ३३ ॥ हेमखन्येवनीलाद्रीरेजेराधिकयाहरिः ॥ राधयाविश्वमोहिन्याबभौमदनमोहनः ॥ ३४ ॥ वृन्दावनेरासरंगेरत्येवमदनोयथा ॥ धृत्वारूपाणितावन्तियावन्तिव्रजयोषितः ॥ ३५ ॥ ननर्तरासरंगेसौरंगभूम्यांनटोयथा ॥ गायन्त्यश्चापिनृत्यन्त्यःसर्वागोप्योमनोहराः ॥ ३६ ॥ विरेजुःकृष्णचन्द्रैश्चयथाशक्रैःसुरांगनाः ॥ वरंविहारंकृष्णायांचकारमधुसूदनः ॥ ३७ ॥ सर्वैर्गोपीगणैःसार्द्धंयक्षीभिर्यक्षराडिव ॥ कबरीकेशपाशाभ्यांप्रसूनैःप्रच्युतैःशुभैः ॥ ३८ ॥ चित्रवर्णैर्बभौकृष्णायथोष्णिङ्मुद्रितातथा ॥ मृदंगतालैर्मधुरध्वनिस्वनैर्जगुर्यशस्तामधुसूदनस्य ॥ प्रापुर्मुदंपूर्णमनोरथाश्चलत्प्रसूनहाराहारिणागतव्यथाः ॥ ३९ ॥ श्रीहस्तसंताडितवारिबिंदुभिःस्फारासमस्फूर्जितशीकरद्युभिः ॥ वृन्दावनेशोव्रजसुंदरीभीरेजेगजीभिर्गजराडिवस्वयम् ॥ ४० ॥

तब सबही मनोहर गोपी गावती और नाचती ॥३६॥ श्रीकृष्णकी मूर्तिनके संग ऐसी शोभित भयी जैसे इंद्रके संगमें देवांगनानकी शोभा होयहै, यमुनाके किनारपै मधुसूदनने ऐसै श्रेष्ठ विहार कीनो ॥ ३७ ॥ तब सब गोपीगणनके सग श्रीकृष्ण ऐसे शोभाकूं प्राप्त भये जैसे यक्षणीनके संग विहार करतो कुबेर शोभित होय है, तब कबरी और केशपाशते गिरे जे शुभ ॥ ३८ ॥ चित्र विचित्र फूल तिनके यमुनाजीकी बंधी पगड़ीकी शोभा भई, तब मृदंग मजीरानकी मनोहर उनिके सग वे गोपी मधुसूदनके यशकूं गामती भई परम आनन्दकूं प्राप्त भई पूर्ण मनोरथ भये, फूलनके हारनको पहरें वे गोपी श्रीकृष्णके संग सोगई है व्यथा जिनका ऐसी होतीभई ॥ ३९ ॥ महारासको परिश्रम दूरि करिवेकूं यमुनाजलमें जल क्रीड़ा करनलगे, शोभायमान राधिकाके वा ललितादिक गोपीनके हाथनते फेकी जे जलबिंदु और फुहारेके समान बूंद जिनके मुखपै ऐसी व्रजसुंदरीके संग रमण करते श्रीकृष्ण

ऐसे शोभित भये जैसे हथिनीनके संग हाथी शोभित होय है ॥ ४० ॥ विद्याधरी, देव, गंधर्वनकी स्त्री विमाननमें बैठी वा रासरंगको तमासो देखि रही ही, सो अपने २ पतिन सहित फूलनकी वर्षा करती मोहकूं प्राप्त हैगईं, नाडे जिनके सिथल हगये और शरीरनपैसो वस्त्र उतरपरै ॥ ४१ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां वृंदावनखंडे भाषाटीकायां रासक्रीडावर्णनं नाम षोडशोऽध्यायः ॥ १६ ॥ नारदजी कहै है—याके अनंतर श्रीकृष्ण जलविहार लीलाकूं करिके सब गोपिनके गणनकूं संग लेके गोवर्द्धन पर्वतकूं गये ॥ १ ॥ गोवर्द्धनकी कंदरामें जहां रत्नमय भूमि है तहां रासेश्वरी राधिकाके संग स्वयं आप नृत्य करते भये ॥ २ ॥ फेरि रास करिके दोनों रत्नसिहासनपै बैठे, तब सखीजनननै श्रृंगार कीनों तब पर्वतके ऊपर घनमें बीजुलीकी तरह शोभा भई ॥ ३ ॥ तब फिर स्वामिनीको श्रृंगार आनंदते सखीजननें चंदन, केसर, कस्तूरी, अतर, अरगजा, महदी, महावर, अंजन, रोली,

विद्याधर्योदेवगंधर्वपत्न्यःपश्यन्त्यस्तारासरंगंदिविस्थाः ॥ देवैःसार्द्धंचक्रिरेपुष्पवर्षमोहंप्राप्ताःप्रश्लथद्वस्त्रनीव्यः ॥ ४१ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायांवृन्दावनखण्डेरासक्रीडानामषोडशोऽध्यायः ॥१६॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ अथकृष्णोहरिर्वारिलीलांकृत्वामनोहरः ॥ सर्वैर्गोपीगणैःसार्द्धंगिरिंगोवर्धनंययौ ॥ १ ॥ गोवर्धनेकन्दरायांरत्नभूम्यांहरिःस्वयम् ॥ रासंचराधयासार्द्धंरासेश्वर्याचकारह ॥ २ ॥ तत्रसिंहासनेरम्येतस्थतुःपुष्पसंकुले ॥ तडिद्घनाविवगिरौराधाकृष्णौविरेजतुः ॥ ३ ॥ स्वामिन्यास्तत्रशृंगारंचक्रुःसख्योमुदान्विताः ॥ श्रीखण्डकुंकुमाद्यैश्चयावकागुरुकज्जलैः ॥ ४ ॥ मकरन्दैःकीर्तिसुतांसमभ्यर्च्यविधानतः ॥ ददौश्रीयमुनासाक्षाद्राधायैनूपुराण्यलम् ॥ ५ ॥ मंजीरभूषणंदिव्यंश्रीगंगाजह्नुनन्दिनी ॥ श्रीरमाकिंकिणीजालंहारंश्रीमधुमाधवी ॥ ६ ॥ चन्द्रहारंचविरजाकोटिचन्द्रामलंशुभम् ॥ ललिताकंचुकमणिंविशाखाकण्ठभूषणम् ॥ ७ ॥ अंगुलीयकरत्नानिददौचन्द्राननातदा ॥ एकादशीराधिकायैरत्नाढ्यंकंकणद्वयम् ॥ ८ ॥ भुजकंकणरत्नानिशतचन्द्राननाददौ ॥ तस्यैमधुमतीसाक्षात्स्फुरद्रत्नांगदद्वयम् ॥ ९ ॥ ताटंकयुगलंबंदीकुंडलेसुखदायिनी ॥ आनन्दीयासखीमुख्याराधायैभालतोरणम् ॥ १० ॥ पद्मासद्भालतिलकबिन्दुंचन्द्रकलंददौ ॥ नासामौक्तिकमालोलंददौपद्मावतीसती ॥ ११ ॥

सिंदूरसों कियो है ॥ ४ ॥ फिर श्रीवृषभानुनंदिनीको विधिसो अतरते छिरककें श्रीयमुनाजीने मणिमय नूपुर पहिराये है ॥ ५ ॥ दिव्य बीछिया बजने जह्नुनंदिनी श्रीगंगाजीने पहराये, रमाने कोंधनीनको जाल पहरायौ और मधुमाधवीनै हार पहरायो ॥ ६ ॥ विरजाने चंद्रहार दीनों जामें किरोडन चंद्रमा झलकें हैं, ललिताजीने मणिजटित अंगिया दीनी, विशाखाने गुलीबंद पाटिया आदि कंठभूषण दीने ॥ ७ ॥ छल्ला, अंगूठी , आरसी, मुदरी, ये चंद्राननाने दीने, एकादशीने रत्नके जडे दो कंकण दीने ॥ ८ ॥ भुजानके कंकण, पहुंची शतचंद्राननाने दीने; मधुमतीने मणिमय दो बड़ा बाजू दीने ॥ ९ ॥ सुखदेनवारी वंदीने दो ताटंक और दो कुंडल दीने, आनंदी जो मुख्य सखी ही ताने श्रीराधाजीको माथेकी खौर दीनी ॥ १० ॥ पद्मा सखीने चन्द्रकलाके समान मस्तककी शोभा करनहारी बेंदी दीनी और पद्मावती सतीने

बेसर दीनी ॥ ११ ॥ बालसूर्यकोसो तेज जामें ऐसो शिरफूल अति शोभायमान उत्तम सखी चंद्रकांताने दीनों ॥ १२ ॥ सुंदरीने चूडामणी दीने, प्रहर्षिणीने रत्नवेणी दीनी और चंद्र सूर्य नामके गहने किरोड़ बिजलीसी जिनमें चमक ॥ १३ ॥ ये आभूषण वृंदावनेश्वरी वृंदादेवीने राधिकाजीकूं दीने ऐसे शृंगारते राधा कृष्णके रूपकी झलम लानते चकाचोंधके मारे रूपपे काहूकी नजर नहीं ठैरैहै ॥ १४ ॥ तब गिरिराज गोवर्धनपे ऐसी शोभा भई जैसे दक्षिणापत्नीसो यज्ञ नामके भगवान् शोभित होयहै ॥ १५ ॥ वा दिनसो गोवर्द्धनमे वुह शृंगारस्थल कहावै हे, तब फेरि श्रीकृष्ण प्यारी गोपीनकूं संग लैके चंद्रसरोवरकूं चलेगये ॥ १६ ॥ ता चंद्रसरोवरमें जलक्रीड़ा करी जैसो हथिनी नते हाथी करैहै, तहां चंद्रमाने आय दो चंद्रकांतिमणि राधिकाजीकूं दीनी ॥ १७ ॥ हजार २ दलके दो कमल एक राधाजीकूं एक श्रीकृष्णकूं चंद्रमाने दीने, तब श्रीकृष्ण

बालार्कद्युतिसंयुक्तंभालपुष्पंमनोहरम् ॥ श्रीराधायैददौराजंश्चंद्रकान्तासखीशुभा ॥१२॥ शिरोमणिंसुन्दरीचरत्नवेणींप्रहर्षिणी ॥ भूषणेचन्द्र सूर्याख्येविद्युत्कोटिसमप्रभे १३ ॥ राधिकायैददौदेवीवृन्दावृन्दावनेश्वरी ॥ एवंशृंगारसंस्फूर्जद्रूपयाराधयाहरिः ॥ १४ ॥ गिरिराजेबभौरा जन्यज्ञोदक्षिणयायथा ॥ यत्रवैराधयारासेशृंगारोऽकारिमैथिल ॥ १५ ॥ तत्रगोवर्द्धनेजातंस्थलंशृंगारमंडलम् ॥ अथकृष्णःस्वप्रियाभिर्ययौ चन्द्रसरोवरम् ॥ १६ ॥ चकारतज्जलेक्रीडांगजीभिर्गजराडिव ॥ तत्रचन्द्रःसमागत्यचन्द्रकान्तौमणीशुभौ ॥ १७ ॥ सहस्रदलपद्मेद्वेस्वामि न्यैहरयेददौ ॥ अथकृष्णोहरिःसाक्षात्पश्यन्वृन्दावनश्रियम् ॥ १८ ॥ प्रययौबाहुलवनंलताजालसमन्वितम् ॥ तत्रस्वेदसमायुक्तंवीक्ष्यसर्वं सखीजनम् ॥ १९ ॥ रागंतुमेघमल्लारंजगौवंशीधरःस्वयम् ॥ सद्यस्तत्रैववव्षुर्मेघाअंबुकणांस्तथा ॥ २० ॥ तदैवशीतलोवायुर्ववौगन्ध मनोहरः ॥ तेनगोपीगणाःसर्वेसुखंप्राप्ताविदेहराट् ॥ २१ ॥ जगुर्यशःश्रीमुरारेरुच्चैस्तत्रसमन्विताः ॥ तस्मात्तालवनंप्रागाच्छ्रीकृष्णोरा धिकापतिः ॥ २२ ॥ रासमंडलमारेभेगायन्व्रजवधूवृतः ॥ तत्रगोपीगणाःसर्वेस्वेदयुक्तास्तृषातुराः ॥ २३ ॥ ऊचूरासेश्वरंरासेकृतांजलिपुटाः शनैः ॥ ॥ गोप्यऊचुः ॥ ॥ दूरेवैयमुनादेवतृषाजातापरंहिनः ॥ २४ ॥ कर्तव्यंभवताऽत्रैवरासंदिव्यंमनोहरम् ॥ वारांविहारंपानंचकरि ष्यामोहरेवयम् ॥२५॥ जगत्कर्तापालकस्त्वंसंहारस्यापिनायकः ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ तच्छ्रुत्वावेत्रदण्डेनकृष्णोभूमिंतताडह ॥२६॥

वृन्दावनकी शोभा देखते २ ॥ १८ ॥ बहुलावनमें गये जामें बड़े लतानके जाल हैं, तहां सब सखीनकूं पसीना आयगयौ ॥ १९ ॥ तब तो वंशीधर श्रीकृष्ण मेघमल्लार राग गामन लगे, तबही मेघ घिरआये नन्हीं २ फुहार परनलगी ॥ २० ॥ ताही समय शीतल सुगंधित मंद मंद पवन चलनलगी, ताते हे विदेहराट् सब सखीगण सुखी हैगये ॥ २१ ॥ तब वे सब सखी जन वहां ऊंचे स्वर करके श्रीकृष्णको यश गामनलगी, वहांते राधिकापति श्रीकृष्ण तालवनकूं गये॥ २२॥ तहां फिर व्रजवधूनके संग गान करते श्रीकृष्णने रास करबेको आरंभ कियो तब रास करत २ व्रजवधूनके पसीना आयगयौ और प्याससो आतुर भई ॥ २३ ॥ तबही रासमें रासेश्वर जे श्रीकृष्ण तिनते हाथ जोरके होले होले यह बोलीं हे देव ! यमुना तो दूर है और हमे प्यास बहुत लगिआई है ॥ २४ ॥ यासों यहाँही आपकूँ रासविहार कर्तव्य है मनोहर जलको विहार जलको पान कर्त्तव्य है हमहू करेंगी ॥ २५ ॥ जगत्के कर्ता, जगत्के

पालक, जगत्को संहार ताके नायक तुमही हो नारदजी कहैं हैं कि, हे मैथिल ! ऐसे सुनिके श्रीकृष्णने एक वेत पृथ्वीमे मार्‌यो ॥ २६ ॥ तहींतें स्रोता निकस्यौ है वेत्रगङ्गा जाको नाम कहै है जाके जलके स्पर्श करिके ब्रह्महत्या नाश हैजाय है ॥ २७ ॥ ताके जो स्नान करे वो नर गोलोककूँ प्राप्त होयहै, तामें राधिकाके संग गोपीनके संग ॥ ॥ २८ ॥ मदनमोहन जलविहार करन लगे, ताके अनंतर लतानके समूह जामें ता कुमुदवनमें आये ॥ २९ ॥ ता वनमें बड़ी फूलनकी सुगंधि, तहां भौंरानके झुंडनके झुंड गुजारें है, तहां सखीजनके संग रास कीनो, तहां राधिकाजीने श्रीकृष्णको शृंगार कीनों ॥ ३० ॥ तब नाना प्रकारके दिव्य पुष्प और फल, फूल, पत्ता, चिरमिटी इनते श्रीकृष्णने व्रजवासिनीनके चमकती उज्ज्वल फेट बनाई, सोनजुहीके सुन्दर सुन्हेरा बाजू बनाये ॥ ३१ ॥ हजारा कमलके फूलकी बीचकी कली बीचमें लगायके मोहन माला और कुन्द,

तदैवनिर्गतःस्रोतोवेत्रगंगेतिकथ्यते ॥ तज्जलस्पर्शमात्रेणब्रह्महत्याप्रमुच्यते ॥ २७ ॥ तत्रस्नात्वानरःकोपिगोलोकंयातिमैथिल ॥ गोपीभीराधयासार्द्धश्रीकृष्णोभगवान्हरिः ॥ २८ ॥ वारांविहारंकृतवान्देवोमदनमोहनः ॥ ततःकुमुद्वनंप्राप्तोलतावृन्दमनोहरम् ॥ २९ ॥ भ्रमरध्वनिसंयुक्तंचक्रेरासंसखीजनैः ॥ राधातत्रैवशृंगारंश्रीकृष्णस्यचकारह ॥ ३० ॥ पुष्पैर्नानाविधैर्द्रव्यैःपश्यन्तीनांव्रजौकसाम् ॥ चम्पकोद्यत्परिकरःस्वर्णयूथिभुजांगदः ॥ ३१ ॥ सहस्रदलराजीवकर्णिकाविलसच्छुतिः ॥ मोहिनीमालिनीकुंदकेतकीहारभृद्धरिः ॥ ३२ ॥ कदम्बपुष्पविलसत्किरीटकटकोज्वलः ॥ मन्दारपुष्पोत्तरीयःपद्मयष्टिधरःप्रभुः ॥ ३३ ॥ तुलसीमंजरीयुक्तवनमालाविभूषितः ॥ एवंशृंगारतांप्राप्तःश्रीकृष्णःप्रिययास्वया ॥ ३४ ॥ बभौकुमुद्वनेराजन्वसन्तोहर्षितोयथा ॥ मृदंगवीणावंशीभिर्मुरुयष्टिसुकांस्यकैः ॥ ३५ ॥ तालशब्दैस्तलैर्युक्ताजगुर्गोप्योमनोहरम् ॥ भैरवंमेघमह्लारंदीपकंमालकौशकम् ॥ ३६ ॥ श्रीरागंचापिहिन्दोलंरागमेवंपृथक्पृथक् ॥ अष्टतालैस्त्रिभिर्ग्रामैःस्वरैःसप्तभिरग्रतः ॥ ३७ ॥ नृत्यैर्नानाविधैरम्यैर्हावभावसमन्वितैः ॥ तोषयन्त्योहरिंराधांकटाक्षैर्व्रजगोपिकाः ॥ ॥ ३८ ॥ गायन्मधुवनंप्रागात्सुंदरीगणसंवृतः ॥ रासेश्वर्य्यारासलीलांचक्रेरासेश्वरःस्वयम् ॥ ३९ ॥

केतकी, कनेरके हार श्रीकृष्णकूँ पहराये ॥ ३२ ॥ कदंबके पुष्पनके किरीट, मुकुट, कुंडल, कंकण, पहराये, कल्पवृक्षनके फूलको दुपट्टा, कमलके फूलनकी छड़ी ॥ ३३ ॥ तुलसीकी मंजरीकी वनमाला पहराई, ऐसो शृंगार प्यारी राधिकाने श्रीकृष्णको कीनो ॥३४॥ हे राजन् ! तब कुमुदवनमें श्रीकृष्णकी ऐसी बडी शोभा भई जैसे हर्षित वसंतऋतु फूलै है, मृदंग बजन लगे, वीणा बजन लगे, और वेणु, बांसुरी, मञ्जीरा, मोहचंग, झांझ, बजन लगी ॥३५॥ गोपी ताल बजावन लगी, और मनोहर २ राग गावन लगी भैरव, मेघमल्लार, दीपक राग, मालकोश ॥ ३६ ॥ श्रीराग, हिंडोल राग न्यारी २ गातिते आठ ताल, तीन ग्राम, सात स्वरनते गामें हैं ॥ ३७ ॥ मनोहर हाव भावते सुंदर नृत्य करैहैं, श्रीकृष्णकूं और राधिकाजीकूं अपने कटाक्षनते प्रसन्न करैहै ॥ ३८ ॥ फेरि श्रीकृष्ण गान करते सुंदरीनके गणनकूं संग लेके मधुवनकूं आये, तहां रासेश्वरीके संग रासेश्वर श्रीकृष्ण रासलीला करत

भये ॥३९॥ वैशाखकी पूर्णमासीकूं जा मधुवनमें मालतीकी सुंगध चली आवें हैं, कमलके फूलनके केसरनके रज उड़ैहैं ॥ ४० ॥ फूले जे मालतीके झंड तिनेते शोभित निर्जन मधुवनमें गोपीगणनते श्रीकृष्ण रमत भये जैसे नंदनवनके विषै अपसरानते इंद्र रमै है तैसे रमत भये ॥ ४१ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां वृंदावनखंडे भाषाटीकायां रासक्रीडावर्णनं नाम सप्तदशोऽध्यायः ॥ १७ ॥ नारदजी कहैं हैं या प्रकार श्रीकृष्ण मनोहर कुन्दवनमें, सुन्दर मालतीके वनमें, आमनके वनमें, नारंगीके वनमें, नीबूनके वनमें ॥१॥ अनारनके वनमें, दाखनके वनमें, बादामनके वनमें, कदंबनके वनमें, नारियलनके वनमें, कुड़ाके वनमें ॥ २ ॥ वटवनमें, कटहरनके वनमें, पीपरनके वनमें, तुलसीके वनमें, कचनारके वनमें, केतकीके वनमें, केलानके वनमें ॥३॥ करीलवनमें, कुंजवनमे, बकायनके वनमें, कल्पवृक्षनके वनमें, विचरत २ व्रजवधूनके संग कामवनमें

वैशाखचन्द्रकौमुद्यांमालतीगन्धवायुना ॥ स्फुरत्सौगन्धकल्हारपतद्रेणुकरेणवै ॥ ४० ॥ विकचन्माधवीवृन्दैःशोभितेनिर्जनेवने ॥ रेमे गोपीगणैःकृष्णोनन्दनेवृत्रहायथा ॥ ४१ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांवृन्दावनखण्डेरासक्रीडानामसप्तदशोऽध्यायः ॥ १७ ॥ ॥ नारद उवाच ॥ ॥ इत्थंकुन्दवनेरम्येमालतीनांवनेशुभे ॥ आम्राणांनागरंगाणांनिंबूनांसघनेवने ॥ १ ॥ दाडिमीनांचद्राक्षाणांबदामानांवनेनृप ॥ कदम्बानांश्रीफलानांकुटजानांतथैवच ॥ २ ॥ वटानांपनसानांचपिप्पलानांवनेशुभे ॥ तुलसीकोविदाराणांकेतकीकदलीवने ॥ ३ ॥ करीलकुंजबकुलमंदाराणांवनेहरिः ॥ चरन्कामवनंप्रागाद्राजन्व्रजवधूवृतः ॥ ४ ॥ तत्रैवपर्वतेकृष्णोननादमुरलीकलम् ॥ मूर्च्छिताविह्वलाजातास्तन्नादेनव्रजांगनाः ॥ ५ ॥ मनोजबाणभिन्नांगाःश्लथन्नीव्यःसुरैःसह ॥ कश्मलंप्रययूराजन्विमानेष्वमरांगनाः ॥६॥ चतुर्विधाजीवसंघाःस्थावरैर्मोहमास्थिताः [॥ नद्योनदाःस्थिरीभूताःपर्वताद्रवतांगताः ॥ ७ ॥ तत्पादचिह्नसंयुक्तोगिरिःकामवनेभवत् ॥ तस्यदर्शनमात्रेणनरोयातिकृतार्थताम् ॥ ८ ॥ अथगोपीगणैःसाकंश्रीकृष्णोराधिकापतिः ॥ नंदीश्वरबृहत्सानुतटेरासंचकारह ॥९॥ तत्रगोप्योतिमानिन्योबभूवुर्मैथिलेश्वर ॥ तास्त्यक्त्वाराधयासार्धंतत्रैवान्तर्दधेहरिः ॥ १० ॥ गोप्यश्चसर्वाविरहातुराभृशंकृष्णंविनामैथिलनिर्जनेवने ॥ ताबभ्रमुश्चाश्रुकलाकुलाक्ष्योयथाहरिण्यश्चकिताइतस्ततः ॥ ११ ॥

आवत भये ॥४॥ तहां पर्वतके ऊपर श्रीकृष्णने मधुर मुरली बजाई, ताके नादते व्रजांगना आनंदमें विह्वल हैगई ॥५॥ मूर्च्छित हेगई, कामदेवके बाणनकी मारी देवांगना विमाननमें बैठी मूर्च्छित हैगई, नाड़े इनके खुलगये और विमाननमें बैठे देवताऊ मोहकूं प्राप्त हैगये ॥ ६ ॥ चार प्रकारके जीवनके समूह स्थावर जंगम मोहकूं प्राप्त हैगये, नदी, नद थिर हैगये, पर्वत पिघलन लगे ॥ ७ ॥ तहां श्रीकृष्ण चरणकौ चिह्नसों युक्त कामवनके पर्वतमें हैगयौ ताते चरणपहाड़ी कहैहैं ताके दर्शनमात्रतेही मनुष्य कृतार्थ होय है ॥ ८ ॥ ताते पीछे राधिकाके पति नन्दगामके पर्वतपै गोपीगणनके संग रास करतभये ॥ ९ ॥ हे मैथिलेश्वर ! तहां गोपी अति मानवती हैगई तिनकूं छोड़िके राधिकाकूं संग लेके हरि भगवान् वहीं अन्तर्धान हैगये ॥ १० ॥ तब तो सब गोपी विरहमें आतुरी हैके श्रीकृष्ण विना वा निर्जन वनमें भ्रमन लगी, आंसू नेत्रनमें आय गये, हिरनीनकी नाईं इत

वित चौंकन लगी ॥ ११ ॥ श्रीकृष्णके देखेविना जैसे वनमें हाथी विना हथिनी डोलै है, जैसे कुररी कुररकूं देखे है तैसेही सबरी व्रजांगना अत्यन्त विरहमें आतुरी हैके रोमनलगी ॥ १२ ॥ उन्मत्तकी नाई सबरी न्यारी २ वन २ में झुंडके झुंड पेड़नते, लतानते नन्दनन्दनकूँ पूछन लगी कि, हे व्रजके वृक्ष हो ! श्रीनंदनंदन कहां विराजे है सो हमसो कहौ ॥ १३ ॥ श्रीकृष्ण २ ऐसे पुकारें है, श्रीकृष्णके चरणकमलमें जिनको मन लग रह्यौ है, हे राजन ! ऐसी वे गोपी कृष्णमय हैगई, ये बात कुछ आश्चर्य नही है जैसे भृंगीको मूंद्यो कीडा भृंगी हैजाय है ॥ १४ ॥ ऐसेही श्रीकृष्णके पादुकाकी नीचे रहनवारी गोपी वे श्रीकृष्णकी पादुकानेही शरणप्राप्ति हैगई ॥ १५ ॥ ताके अनन्तर वाही कृष्णके अनुग्रहसों वाहीके चरणचिह्नके दर्शन पूजनते वा समय वहां गोपी श्रीकृष्णके चरणकरिके चिह्नित पृथ्वीकूँ देखत भई ॥ १६ ॥ बीचिमेंई राजा पूछै है–हे प्रभो ! राधाके ईश राधा

कृष्णंह्यपश्यन्त्यइतिव्यर्थागतायथाकरिण्यःकरिणंविनावने ॥ यथाकुरर्य्यःकुररंव्रजांगनाःसर्वारुदन्त्योविरहातुराभृशम् ॥१२॥ उन्मत्तवद्वृक्षलताकदम्बकंसर्वामिलित्वाचपृथग्वनेवने ॥ पप्रच्छुराजन्नृपनंदनंदनंकुत्रस्थितंतंवदताशुभूरुहाः ॥ १३ ॥ श्रीकृष्णकृष्णेतिगिरावदन्त्यःश्रीकृष्णपादाम्बुजलग्नमानसाः ॥ श्रीकृष्णरूपास्तुबभूवुरंगनाश्चित्रंनपेशस्कृतमेत्यकीटवत् ॥ १४ ॥ श्रीपादुकाधःस्थलगापिगोप्यःश्रीपादुकाब्जंशरणंप्रपन्नाः ॥ १५ ॥ ततस्तुतत्प्रसादेनतत्पादार्चनदर्शनात् ॥ ददृशुर्गातदागोप्योभगवत्पादचिह्निताम् ॥ १६ ॥ ॥ बहुलाश्व उवाच ॥ ॥ राधेशोराधयासार्धंहित्वागोपीर्ययौक्वभोः ॥ तद्दर्शनंकथंजातंगोपीनांवदमेप्रभो ॥ १७ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ श्रीकृष्णोराधयासार्द्धंसंकेतवटमाविशत् ॥ प्रियायाःकबरीपुष्परचनांसचकारह ॥ १८ ॥ श्रीकृष्णकुन्तलेनीलेवक्रत्वंराधिकाकरोत् ॥ चित्रपत्रावलीःकृष्णापूर्णेन्दुमुखमण्डले ॥ १९ ॥ एवंकृष्णोभद्रवनंखदिराणांवनंमहत् ॥ बिल्वानांचवनंपश्यन्कोकिलाख्यंवनंगतः ॥ ॥ २० ॥ गोप्यःकृष्णंविचिन्वन्त्योददृशुस्तत्पदानिच ॥ यवचक्रध्वजच्छत्रैःस्वस्तिकांकुशबिन्दुभिः ॥ २१ ॥ अष्टकोणेनवज्रेणपद्मेनाभियुतानिच ॥ नीलशंखघटैर्मत्स्यत्रिकोणेषूर्ध्वधारकैः ॥ २२ ॥ धनुर्गोखुरचन्द्रार्द्धशोभितानिमहात्मनः ॥ तत्पदान्यनुसारेणव्रजन्त्योगोपिकास्ततः ॥ २३ ॥ तद्रजःसततंनीत्वाधृत्वामूर्ध्निव्रजांगनाः ॥ पदान्यन्यानिददृशुरन्यचिह्नान्वितानिच ॥ २४ ॥

सहित सब गोपीनकूँ छोड़िके कहां चलेगये ? फिर उन गोपीनकूं उनकौ कैसे दर्शन भयौ ? ये मोसे कहौ ॥ १७ ॥ नारदजी कहैं हैं–श्रीकृष्ण राधिकाकूं संग लेके संकेत वटकूं गये तहां राधिकाजीकी वेनी फूलनसों गुही ॥ १८ ॥ और राधिकाजी श्रीकृष्णके केशनकूं घूँघुरवारे छल्लादार वनाय पूर्ण चन्द्रमासे मुखमैं चित्रभंगी रचना करती भई ॥ १९ ॥ ऐसेही श्रीकृष्ण भद्रवन, खदिरवन, बिल्ववनकूँ देखत २ कोकिलावनकूँ गये ॥ २० ॥ गोपीनने श्रीकृष्णकूँ ढूंढ़ती २ उनके चरणचिह्न फेर देखे चक्र, जौ, ध्वजा, छत्र, स्वतिक और अंकुश, बिन्दु इन चिह्ननते युक्त देखे ॥२१॥ अष्टकोण, वज्र, पद्म, नील, शंख, कुम्भ, मत्स्य त्रिकोण, वाण, ऊर्द्धरेखा, ॥ २२ ॥ धनुष, गोखुर, अर्द्धचन्द ये श्रीकृष्णके चरणचिह्न देखे, इन चरणचिह्ननकूँ देखत २ गोपी आगे चलीं ॥ २३ ॥ गोपीजननने उन चरणनकी रजकूँ उठायके मस्तकपै चढ़ाय लीनी, आगे चलके उन्ही

चरणचिह्नमें मिले औरहू चरण औरही जिनमें चिह्न ये देखे ॥ २४ ॥ विने कहै हैं ध्वजा, कमल, छत्र, यव, ऊर्द्ध्वरेखा, चक्र, चन्द्रार्द्ध और अंकुश, बिन्दु, इनसों शोभित हैं ॥ ॥ २५ ॥ लौंगकी लता, गदा, मत्स्य, शंख, पर्वत, शक्ति ॥ २६ ॥ सिंहासन, रथ, दो विंदु ये उन्नीस चिह्न देखिके यह बोली कि, सुनौ सखी हौ ! राधिकाके संग नन्दनन्दन गये ॥ २७ ॥ इन चरणनकूँ देखत २ कोकिलावनकूं गईं, गोपीनको कोलाहल सुनिके श्रीकृष्ण राधिकाते बोले ॥ २८ ॥ हे कोटिचंद्रप्रकाशे ! हे प्रिये ! हे राधे ! जलदी चलो सर्वरी गोपी आमें हैं, ये सब औरते घेरिके तुमें लेजायँगी ॥ २९ ॥ ऐसे सुनि राधाहू मानवती हैके रमापतिते बोली कैसीहै कि, रूप, यौवन, चतुराई, शील, गर्व इनकी भरी है ॥३०॥ प्यारे ! मेरी तो चलिवेकी सामर्थि नही है, कबहूं घरते बाहिरहू नही निकसीहूं, सुकुमारी हूं, पसीना आयरहे हैं, हे प्यारे ! मोकूँ कैसे लेचलौगे ॥ ३१ ॥ नारदजी कहैं

केतुपद्मातपत्रैश्चयवेनाथोर्ध्वरेखया ॥ चक्रचन्द्रार्द्धांकुशकैर्बिन्दुभिःशोभितानिच ॥ २५ ॥ लवंगलतिकाभिश्चविचित्राणिविदेहराट् ॥ गदापाठीनशंखैश्चगिरिराजेनशक्तिभिः ॥२६॥ सिंहासनरथाभ्यांचबिन्दुद्वययुतानिच ॥ वीक्ष्यप्राहूराधिकयागतोसौनंदनंदनः ॥२७॥ पश्यन्त्यस्तत्पादपद्मंकोकिलाख्यंवनंगताः ॥ गोपीकोलाहलंश्रुत्वाराधिकांप्राहमाधवः ॥ २८ ॥ कोटिचंद्रप्रतीकाशेराधेसर्पत्वरंप्रिये ॥ आगतागोपिकाःसर्वास्त्वांनेष्यन्तिहिसर्वतः ॥२९॥ तदामानवतीराधाभूत्वाप्राहरमापतिम् ॥ रूपयौवनकौशल्यशीलगर्वसमन्विता ॥ ३० ॥ ॥ राधोवाच ॥ ॥ चलितुंनसमर्थाहंमन्दिरान्नविनिर्गता ॥ सुकुमारीस्वेदयुक्ताकथंमांनयसिप्रिय ॥ ३१ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ इतिवाक्यंततःश्रुत्वाश्रीकृष्णोराधिकेश्वरः ॥ पीताम्बरेणदिव्येनवायुंतस्यैचकारह ॥ ३२ ॥ हस्तंगृहीत्वातामाहगच्छराधेयथासुखम् ॥ कृष्णेनापितदाप्रोक्तानययौतेनवैपुनः ॥ ३३ ॥ पृष्ठंदत्त्वाथहरयेतूष्णींभूतास्थितापुनः ॥ प्रियांमानवतींराधांप्राहकृष्णःसतांप्रियः ॥ ३४ ॥ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ विहायगोपीरिहकामयानाभजाम्यहंमानिनिचेतसात्वाम् ॥ यत्तेप्रियंतत्प्रकरोमिराधेमेस्कन्धमारुह्यसुखंव्रजाशु ॥ ३५ ॥ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ एवंप्रियांप्रियतमःस्कन्धयानेप्सितांनृप ॥ विहायान्तर्दधेकृष्णोस्वच्छन्दगतिरीश्वरः ॥३६॥ गतमानाकीर्तिसुताभगवद्विरहातुरा ॥ उच्चैरुरोदराजेन्द्रकोकिलाख्येवनेपरे ॥३७॥ तदैवयूथाःसंप्राप्तागोपीनांमैथिलेश्वर ॥ तद्रोदनंदुःखतरंश्रुत्वाजग्मुस्त्रपातुराः॥३८॥

हैं ऐसे राधिकाको वचन सुनिके श्रीकृष्ण दिव्य पीतांबरते व्यार करनलगे ॥३२॥ हाथमें हाथ पकड़के यह बोले हे प्यारी ! जैसे चल्यौजाय तैसे चलो, ऐसे कृष्णने कहीहू पन तोऊ फिरि उनके संग नहीं चली ॥ ३३ ॥ और श्रीकृष्णकूँ पीठि देके फिर चुप ठाढ़ी हैगई, तब प्यारीकूँ मानवती देखिके सन्तनके प्यारे भगवान् यह बोले॥ ३४ ॥ कि, हे मानिनि ! चाह करनवारी सब गोपीनकूं छोड़िके बडे प्यारते तोकूँ मैं अपने चित्तते तोहि भजोहूँ याहीसे लेआयौहूँ जो तोकूँ अच्छो लगै सोई करूँहूँ तुम मेरे कंधापै बैठिके सुखपूर्वक जलदीसों चलीचलो॥ ३५ ॥नारदजी कहै हे ऐसे प्यारे प्यारीते कहिके जब कंधापे चढिबेकूं उद्यत भयी तबही श्रीकृष्ण अंतर्धान हैगये प्रभुकी इच्छारूप गति है याहीसें ईश्वर है ॥ ३६ ॥ तब तो गतभयो मान जाको ऐसी कीर्तिसुता भगवान्के विरहमे आतुर हैगई, हे राजेंद्र ! वा कोकिलावनमें ऊंचे स्वरते रोमन लगी ॥ ३७ ॥ हे मैथिलेश्वर ! तबही सब गोपीनके यूथ दयाते आतुर हैके वहीं

चले आये, जब प्यारीको अत्यन्त रोदन सुन्यो और अत्यंत लज्जित भई तब ॥ ३८ ॥ कोई तो अपनी स्वामिनीको अतरनते न्हवावन लगी, कोई चन्दन, अगर, केशर, कस्तूरी के घिसे अरगजासों लपेटन लगी और छीटा देनलगी ॥ ॥ ३९ ॥ कोई चमर वीजनानते हवा करनलगी और खुसामद करनेमें चतुरा कोई बाणीनते समझावन लगी ॥ ४० ॥ और कोई गोपी अरी सखी हो ! मैने वा कृष्ण महात्माते कीयो जो मान वाको ये फल पायौ या बातको वाहीके मुखसों सुनिके अति अचंभौ करनलगी ॥ ४१ ॥ इति श्रीगर्गसंहितायां वृंदावनखंडे भाषाटीकायां रासवर्णनं नामाष्टादशोऽध्यायः ॥ १८ ॥ नारदजी कहैं हैं–अब सब सखी मिलिके श्रीकृष्णके रम्य जे गुण हैं तिन्हें रम्य खरतालते श्रीकृष्णके आयवेको लिये गामन लगी ॥ १ ॥ गोपी बोलीं कि, हे लोकाभिराम ! हे जनभूषण ! हे विश्वदीपक ! हे मदनमोहन ! हे जगत्के आर्ति और दुःखनके हारी ! हे आनन्दकन्द ! हे

काश्चित्तांमकरन्दैश्चस्नापयांचक्रुरीश्वरीम् ॥ चन्दनागुरुकस्तूरीकुंकुमद्रवसीकरैः ॥ ३९ ॥ वायुंचक्रुस्तदंगेषुव्यजनान्दोलचामरैः ॥ आश्वास्य वाग्भिःपरमांनानाऽनुनयकोविदैः ॥ ४० ॥ तन्मुखान्मानिनोमानंश्रुत्वाकृष्णस्यगोपिकाः ॥ मानवत्योमैथिलेन्द्रविस्मयंपरमंययुः ॥ ४१ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायांवृन्दावनखण्डेरासक्रीडानामाष्टादशोऽध्यायः ॥ १८ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ अथकृष्णगुणान्रम्यान्समेताःसर्वयोषितः ॥ जगुस्तालस्वरैरम्यैःकृष्णागमनहेतवे ॥ १ ॥ ॥ गोप्यऊचुः ॥ ॥ लोकाभिरामजनभूषणविश्वदीपकन्दर्पमोहनजगद्वृजिनार्तिहारिन् ॥ आनन्दकन्दयदुनन्दननन्दसूनोस्वच्छन्दपद्ममकरन्दनमोनमस्ते ॥ २ ॥ गोविप्रसाधुविजयध्वजदेववन्द्यकंसादिदैत्यवधहेतुकृतावतार ॥ श्रीनन्दराजकुलपद्मदिनेशदेवदेवादिमुक्तजनदर्पणतेजयोऽस्तु ॥ ३ ॥ गोपालसिन्धुपरमौक्तिकरूपधारिन्गोपालवंशगिरिनीलमणेपरात्मन् ॥ गोपालमण्डलसरोवरकंजमूर्तेगोपालचन्दनवनेकलहंसमुख्य ॥ ४ ॥ श्रीराधिकावदनपंकजषट्पदस्त्वश्रीराधिकावदनचन्द्रचकोररूपः ॥ श्रीराधिकाहृदयसुन्दरचन्द्रहारःश्रीराधिकामधुलताकुसुमाकरोसि ॥ ५ ॥ योरासरंगनिजवैभवभूरिलीलोयोगोपिकानयनजीवनमूलहारः ॥ मानंचकाररहसाकिलमानवत्यांसोयंहरिर्भवतुनोनयनाग्रगामी ॥ ६ ॥

यदुनन्दन ! हे नन्दसूनो ! स्वच्छन्दपद्ममकरंद ! आपके अर्थ बारंबार नमस्कार है २ ॥२॥ गौ, ब्राह्मण, साधू, महात्मानकी आप ध्वजा हैं, आप देवतानके पूज्य हैं, कंसादि दैत्यनके वधके लीये आपने अवतार धारण कीन्हौ है, कन्दर्पमोहन ! हे नंदराजकुलकमलके सूर्य ! हे देवादिमुक्तजननके दर्पण ! अपनो उत्कर्ष करौ ॥ ३ ॥ हे गोपालसमुद्रके उत्तम मोती ! हे गोपालवंशही जो भयो पर्वत ताकी नीलमणि ! हे परात्मन् ! हे गोपालमंडल रूप सरोवरके कमलरूप ! हे गोपालचन्दनवनके कलहंसनमें मुख्य! ॥ ४ ॥ आप श्रीराधिकाके मुखकमलके भौंरा हौ, श्रीराधिकाके मुखचंद्रके चकोररूप हौ, श्रीराधिकाके हृदयके सुंदर चंद्रहार हौ, राधिकाही जो लता ताकूं वसंतऋतुके तरह प्रफुल्लित करनवारेहो ॥ ॥ ५ ॥ जो तुम रासरंग जो अपनो वैभव तामें अनेक लीलाके करनहारे हो, जो गोपीनके नेत्रनके जीवनके मूलहार हौ, जो मानवती राधाकौ मान बढायौ सो हरि हमारे

नेत्रनके आगाडी आओ ॥ ६ ॥ जो सम्पूर्ण गोपीनके यूथनकूं शोभायमान करतभयौ, जाने अपने चरणकमलकी रजते वृंदावनकी शोभा बढाई और गोवर्द्धनकी शोभा बढाई, जो सब लोकके वैभव बढायवेकूं भूमिमें प्रकट भयेहौ, बहोत लीलानके करनहारे हौ और भुजगेंद्रकीसी सुढार श्याम भुजावारे हो ताकूं हम भजैं हैं ॥ ७ ॥ हे प्यारे ! तेरे विना चंद्रमा तो सूर्य और अग्नि सो तातो लगैहै; महल मन्दिर, अग्निसे जरते दीखें हैं; सम्पूर्ण वन असिपत्र वनसो लगैहै, शीतल, मंद, सुगंधित पवन बाणसी लगैहै; एक तुम विना हम बडी दुःखी हैं ॥ ८ ॥ सौदास राजा वशिष्ठके शापते ब्रह्मराक्षस हैगयो तब वाकी मदयंती रानीकूं जैसा अत्यन्त दुःख भयौ हौ, ताते हजार गुनो नलराजाकी दमयंती रानीकूं भयौ हौ, ताते किरोडगुनो दुःख जनकनन्दिनीकूं भयो हौ, ताते अनंतगुनो दुःख हे हरे ! हमकूं है ॥ ९ ॥ नारदजी कहैंहे–ऐसे जब गोपी रोमनलगीं तब कमललोचन श्रीकृष्ण कृपाकरिके आपही प्रकट होतेभये जैसे अपनो अर्थ आपुही आवैहै ॥१०॥ कैसे प्रकट भयेहैं झलमलाय रहे किरीट, कुंडल, बाजू जाके, चिकनी स्वच्छ और सुगंधित नील घूँघुरवारी अलकावली

योगोपिकासकलयूथमलंचकारवृन्दावनंचनिजपादरजोभिरद्रिम् ॥ यःसर्वलोकविभवायबभूवभूमौतंभूरिनीलमुरगेन्द्रभुजंभजामः ॥ ७ ॥ चंद्रप्रतप्तकिरणज्वलनंप्रसन्नंसर्वंवनांतमसिपत्रवनप्रवेशम् ॥ बाणंप्रभंजनमतीवसुमन्दयानंमन्यामहेकिलभवन्तमृतेव्यथार्ताः ॥ ८ ॥ सौदास राजमहिषीविरहादतीवजातंसहस्रगुणितंनलपट्टराज्ञ्याः ॥ तस्मात्तुकोटिगुणितंजनकात्मजायास्तस्मादनन्तमतिदुःखमलंहरेनः ॥ ९ ॥ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ इत्थंराजन्रुदन्तीनांगोपीनांकमलेक्षणः ॥ आविर्बभूवसहसास्वयमर्थमिवात्मनः ॥ १० ॥ स्फुरत्किरीटकेयूरकुंडलांगदभूषणम् ॥ स्निग्धामलसुगन्धाढ्यनीलकुंचितकुन्तलम् ॥ ११ ॥ आगतंवीक्ष्ययुगपत्समुत्तस्थुर्व्रजांगनाः ॥ तन्मात्रानिचयंदृष्ट्वायथज्ञानेन्द्रियाणिच ॥ १२ ॥ हरिर्ननर्ततन्मध्येवंशीवादनतत्परः ॥ राधयासहितोराजन्यथारत्यारतीश्वरः ॥ १३ ॥ यावतीर्गोपिकाःसर्वास्तावद्रूपधरोहरिः ॥ गच्छंस्ताभिर्व्रजेरेमेस्वावस्थाभिर्मनोयथा ॥ १४ ॥ वनोद्देशेस्थितंकृष्णंगतदुःखाव्रजांगनाः ॥ कृतांजलिपुटाऊचुर्गिरा गद्गदयाहरिम् ॥ १५ ॥ ॥ गोप्यऊचुः ॥ ॥ क्वगतस्त्वंवदहरेत्यक्त्वागोपीगणोमहान् ॥ सर्वंजगत्तृणीकृत्यत्वत्पादेप्राप्तमानसः ॥ १६ ॥ ॥ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ हेगोप्यःपुष्करद्वीपेहंसोनाममहामुनिः ॥ समुद्रेदधिमंडोदेततापान्तर्गतस्ततः ॥ १७ ॥

छिटकि रहीहैं ऐसे रूपते आयें ॥११॥ तब आये श्रीकृष्णकूं देखिके सबरी व्रजगोपी एक साथ उठ ठाढी हैगइ, जैसे जीव बगदेपै सब शब्दादितन्मात्र और ज्ञानइंद्री चेष्टा करन लगैहैं ॥१२॥ तब श्रीकृष्ण तिनके बीचमें प्रसन्न हैके बंशी बजावत नृत्य करनलगे, राधा करिके सहित जैसे रतिके संग कामदेव नाचै है ॥ १३ ॥ जितनी गोपी ही तितनेंही श्रीकृष्णके रूप हैगये तिनके संग व्रजमें उनके संग चलते विहार करनलगे जैसे अपनी अवस्थानके संग मन विहार करैहै ॥ १४ ॥ ता वनमें श्रीकृष्णकूं गद्दीपै बैठारिकें प्रसन्न भयी जे गोपी वे सब हाथ जोडके गद्गद वाणीते कृष्णसों यह बोलीं ॥ १५ ॥ क्यों प्रभू ! सब गोपीगणनकूं छोडिके तुम कहां चलेगये हे ? जिन हमने सब जगतकूं तृणकी समान करिके तुम्हारे चरणकमलमें मन लगायो ॥ १६ ॥ सो तुम हमकूं छोडिके चलेगये, तब भगवान् बोले–हे गोपी हो !

पुष्करद्वीपमें एक हंस नाम मुनीश्वर दधिमंडोद समुद्रमें भीतर तप करैहो ॥१७॥ वो निष्काम भक्तिते मेरे ध्यानमें मग्न हो सो वाकूं तप करत २ हे गोपी हो ! द्वै मन्वंतर व्यतीत हैगये हैं ॥ १८ ॥ सो तब ऋषिको व दो कोशको मगर निगलि गयो, वा मगरकूं पौंड्र नाम एक मत्स्यरूपी असुर निगल गयौ ॥ १९॥ या प्रकार हंसमुनि कष्टकूं प्राप्त हैगयौ, तब वहां जायके मैंने दोनोंनके शिर काटिके सुदर्शन चक्रते मुनिकू छुड़ायो॥२०॥ हे व्रजांगनाओ ! फिर मुनिकूं छुड़ायके मैं श्वेतद्वीपकूं चल्यो गयो तब मैं क्षीरसमुद्रमें शेषशय्यापै सोय रह्यौ ॥ २१ ॥ फिर तुमकूं दुःखी जानके हे प्यारियो ! नींदको त्यागके यहां चल्यो आयोहूँ क्योंकि मैं भक्तवत्सल हूं सो याभी अकस्मात् फिर यहां आयगयौ हूँ ॥ २२ ॥ जे इंद्रियनके दमनवारे अपेक्षा रहित महान्त समदर्शी संत है ते मोकूं जानैहै और वही महात्मा निरपेक्ष मेरे नैरपेक्ष्य सुखकूं जानैहे जैसे ज्ञान इंद्रिय रसकूं जाने है ॥

चकाराहैतुकींभक्तिंममध्यानपरायणः ॥ व्यतीतंतस्यतपतोगोप्योमन्वन्तरद्वयम् ॥ १८ ॥ तमद्यैवाग्रसन्मत्स्योयोजनार्द्धवपुर्द्धरः॥ तन्निर्जगारपौंड्रस्तुमत्स्यरूपधरोऽसुरः ॥ १९ ॥ एवंसंप्राप्तकष्टस्यहंसस्यापिमुनेरहम् ॥ गत्वाथशीघ्रंतयोःशिरश्छित्त्वारिणामुनिम् ॥ २० ॥ मोचयित्वाथगतवाञ्श्वेतद्वीपेव्रजांगनाः ॥ क्षीराब्धौशेषपर्यंकेशयनंतुमयाकृतम् ॥ २१ ॥ दुःखिताभवतीर्ज्ञात्वानिद्रांत्यक्त्वाततःप्रियाः ॥ सहसाभक्तवश्योहंपुनरागतवानिह ॥ २२ ॥ जानन्तिसन्तःसमदर्शिनोयेदान्तामहान्तःकिलनैरपेक्ष्याः ॥ तेनैरपेक्ष्यंपरमंसुखंमेज्ञानेन्द्रियादीनियथारसादीन् ॥ २३ ॥ ॥ गोप्यऊचुः ॥ ॥ क्षीराब्धौशेषपर्यंकेयद्रूपंचत्वयाधृतम् ॥ तद्रूपदर्शनंदेहियदिप्रीतोसिमाधव ॥ २४ ॥ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ तथास्तुचोक्त्वाभगवान्गोपीव्यूहस्यपश्यतः ॥ दधाराष्टभुजंरूपंश्रीराधारूपमेवच ॥ २५ ॥ तत्रक्षीरसमुद्रोभूल्लोलकल्लोलमंडितः ॥ दिव्यानिरत्नसौधानिबभूवुर्मंगलानिच ॥२६॥ तत्रशेषोबिसश्वेतःकुण्डलीभूतसंस्थितः ॥ बालार्कमौलिसाहस्रफणाछत्रविराजितः ॥२७॥ तस्मिन्वैशेषपर्यंकेसुखंसुष्वापमाधवः ॥ यस्यश्रीरूपिणीराधापादसेवांचकारह ॥२८॥ तद्रूपंसुन्दरंदृष्ट्वाकोटिमार्तंडसन्निभम् ॥ नत्वागोपीगणाःसर्वेविस्मयंपरमंगताः॥ २९ ॥ गोपीभ्योदर्शनंदत्तंयत्रकृष्णेनमैथिल ॥ तत्रक्षेत्रंमहापुण्यंजातंपापप्रणाशनम् ॥ ३० ॥

॥ २३ ॥ गोपी बोली कि, हे प्रभो ! क्षीरसमुद्रमें शेषशय्यापै जो रूप तुमने धारण कर्यौ हो सो रूप हमकूं दिखाओ जो तुम प्रसन्न हो तो ॥ २४ ॥ ऐसे जब गोपीननें श्रीकृष्णते कही तब सब गोपीनके देखत देखत अष्टभुजी रूप धारण करिलीयो और श्रीराधाजी लक्ष्मीरूप हैगई ॥ २५ ॥ तहां क्षीरसमुद्र हैगयो जामें चंचल लहरी उठन लगी, दिव्य रत्नके महल बनिगये, अनेक मंगल होनलगे ॥ २६ ॥ तहां कमलनालके समान श्वेत वर्ण जिनको ऐसे कुंडली लगाय बैठे शेषजी प्रकट हैआये, बालसूर्यसे तेज जिनके ऐसे हजार फणनको छत्रसो विराजित भये ॥ २७ ॥ ता शेषशय्यापै सुखते लक्ष्मीपति सोवत भये, जिनकी राधिका लक्ष्मीजी हैके चरणसेवा कर रही है ॥ २८ ॥ किरोड़ सूर्यकोसो जाको तेज ऐसे अतिसुंदर रूपकूं देखिके सब गोपीनके गणने नमस्कार करी और अचंभेमें आयगई ॥ २९ ॥ हे मैथिल ! जहां श्रीकृष्णने गोपीनकूं दर्शन

दीनों दुह पापको नाश करनहारो पवित्र क्षेत्र हैगयो ॥ ३० ॥ फेर गोपगिणनकूं संग लेके श्रीकृष्ण यमुनापे आये कालिन्दीके जलकी धारानमें कलालीला करत भये ॥३१॥ तब राधाजीके हाथमेंते एकलाख दलके कमलको लेके श्रीकृष्ण हँसते भजे सो भागते २ जलमें चलेगये ॥ ३२ ॥ तब राधाजी श्रीकृष्णके हाथमेंते वंशी वेत और पीतांबरकूं लैके हँसत २ यमुनाजलमें प्रवेश हैगई ॥ ३३ ॥ जब श्रीकृष्णने कही कि, हे राधाजी ! हमारी वेत, मुरली, पीतांबर, देउ तब राधा कहन लगी कि, आप कमल वस्त्र देउ ॥ ३४ ॥ तब श्रीकृष्णने तो प्रियाजीकूं लक्षदल कमल और नीलांबर देदीनो और राधाजीने मुरली, वेत, पीतांबर देदीनो ॥ ३५ ॥ याके अनंतर श्रीकृष्ण घुटनेतक लटकती वैजयंती मालाकूं धारण करते मनोहर गान करते भांडीरवनकूं चलेआये ॥ ३६ ॥ वहां आयके चतुरनके ईश्वर श्रीकृष्ण राधाजीको, शृंगार करते भये, पत्रावलीकी रचनाते मेहदी, महावर, अंजन, कज्जल, केसर, फूल, फूलनके गहने, पहराये ॥ ३७ ॥ तब चंदन, अगर, केसर, कस्तूरी, इनते श्रीमतीजीने पत्रभंगी रचना अनेक रंगसों

अथगोपीगणैःसार्द्धंयमुनामेत्यमाधवः ॥ कालिन्दीजलवेगेषुकलांकेलिंचकारह ॥ ३१ ॥ राधाकराल्लक्षदलंपद्मंनीत्वांबरंतथा ॥ धावञ्जलेषु गतवान्प्रहसन्माधवःस्वयम् ॥ ३२ ॥ राधाहरेःपीतपटंवंशीवेत्रस्फुरत्प्रभम् ॥ गृहीत्वाप्रहसन्तीसागच्छन्तीयमुनाजले ॥ ३३ ॥ वंशींदेहीति वदतःश्रीकृष्णस्यमहात्मनः ॥ राधाजगादकमलंवासोदेहीतिमाधव ॥ ३४ ॥ कृष्णोददौराधिकायैपद्मंमंबरमेवच ॥ राधाददौपीतपटंवेत्रंवंशींमहात्मने ॥ ३५ ॥ अथकृष्णःकलंगायन्मालामाजानुलंबिताम् ॥ वैजयन्तीमादधानःश्रीभांडीरंजगामह ॥ ३६ ॥ प्रियायास्तत्रशृंगारंचकारकुशलेश्वरः ॥ पत्रावलीयावकाद्यैःपुष्पैःकज्जलकुंकुमैः ॥ ३७ ॥ चन्दनागुरुकस्तूरीकेसराद्यैर्हरेर्मुखे ॥ पत्रंचकारशृंगारेमनोज्ञंकीर्तिनन्दिनी ॥ ३८ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायांवृंदावनखण्डेरासक्रीडानामैकोनविंशोऽध्यायः ॥ १९ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ अथकृष्णो गोपिकाभिर्लोहजंघवनंययौ ॥ वसन्तमाधवीभिश्चलताभिःसंकुलंनृप ॥ १ ॥ तत्पुष्पदामनिचयैःस्फुरत्सौगंधिशालिभिः ॥ सर्वासांहारिणा तत्रकबर्योगुंफितास्ततः ॥ २ ॥ भ्रमरध्वनिसंयुक्तेसुगन्धानिलवासिते ॥ कालिन्दीनिकटेकृष्णोविचचारप्रियान्वितः ॥ ३ ॥ करीरैःपीलुभिःश्यामैस्तालैश्चसंकुलद्रुमैः ॥ महापुण्यवनंकृष्णोययौरासेश्वरोहरिः ॥ ४ ॥

मुख कपोलादिको चीतनो तासो श्रीकृष्णको शृंगार कीनो ॥ ३८ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां वृंदावनखंडे भाषाटीकायां रासक्रीडावर्णनं नामैकोनविंशोऽध्यायः ॥ १९ ॥ नारदजी कैहहैं याके अनंतर श्रीकृष्ण गोपीनकूं संग लेके लोहजंघवनकूं आये, जो वन वसंतमाधवीकी लतानते सघन हैरह्यो है ता वनमें ॥ १ ॥ तहां श्रीकृष्णने जिन फूलनकी सुगंधिके मारे वो सुगंधित बनीही तिन फूलनते सब गोपीनकी कबरी गुही ॥ २ ॥ ता वनमें मतवारे भौंरानकी गुंजारते वन झनकार रह्यो है, चारों बगलते फूलनकी बड़ी भारी सुगंधिते सुगंधित है, कालिंदीके निकट ता वनमें प्यारीको हाथ पकड़ विचरन लगे ॥ ३ ॥ जो वन शाल, ताल, तमाल, केला, कदंब, पाढर, पीलू, करील, कचनार इत्यादिक वृक्षनते आकुल है रासके ईश्वर हरि ता महापुण्य वनमें आये ॥ ४ ॥

तहां रासेश्वरी राधिकाके संग रास करनलगे, तिनके यशकूं गोगो गावैहैं, जैसे इंद्रके यशकूं अप्सरा गावैं हैं ॥ ५ ॥ तहां एक बड़ो अचंभो भयौ ताहि तूं मेरे मुखते सुनि एक शंखचूड नाम यक्ष कुबेरको चाकर महाबली ॥ ६ ॥ पृथिवीमें जाकी समान कोई बली नहीं, गदायुद्धमें बडौ प्रवीण मेरे मुखते महदुत्कट कंसको बल सुनिके ॥ ७ ॥ एक लाख भारकी गदा अष्टधातुकी ताको लैके कंसकी सभामैं आयके कंसको प्रणाम करके महायक्ष शंखचूड़ प्रचंड पराक्रमी बडो मदसो उद्धत ॥ ८ ॥ सभामें बैठ्यो जो कंस ताते यह बोल्यो कि, हे कंस ! तूं गदायुद्ध मोकूं दे तैंने त्रिलोकी जीती है ॥ ९ ॥ जो तूं जीतिजायगो तो मैं तेरो दास हैजाऊंगो और जो मैं जीतिजाऊं तो तूं मेरो दास हैजैयो ॥ १० ॥ अच्छो ऐसे कंस कहिके बड़ी भारी गदा लेके रंगभूमिमें हे विदेहराज ! शंखचूडके संग कंस लड़्यो ॥ ११ ॥ तब दोनौनको बडो घोर गदायुद्ध भयो जिनके शरीरमें

तत्ररासंसमारेभेरासेश्वर्यासमन्वितः ॥ गीयमानश्चगोपीभिरप्सरोभिःस्वराडिव ॥ ५ ॥ तत्रचित्रमभूद्राजञ्शृणुत्वंतन्मुखान्मम ॥ शंखचूडो नामयक्षोधनदानुचरोबली ॥ ६ ॥ भूतलेतत्समोनास्तिगदायुद्धविशारदः ॥ मन्मुखादौग्रसेनेश्चबलंश्रुत्वामहोत्कटम् ॥ ७ ॥ लक्षभारमयीं गुर्वींगदामादाययक्षराट् ॥ स्वसकाशान्मधुपुरीमाययौचण्डविक्रमः ॥ ८ ॥ सभायामास्थितंप्राहकंसंनत्वामदोद्धतः ॥ गदायुद्धंदेहिमह्यंत्रैलो क्यविजयीभवान् ॥ ९ ॥ अहंदासोभवेयंवैभवांश्चविजयीयदि ॥ अहंजयीचेद्भवंतंदासंशीघ्रंकरोम्यहम् ॥ १० ॥ तथास्तुचोक्त्वाकंसस्तुगृही त्वामहतींगदाम् ॥ शंखचूडेनयुयुधेरंगभूमौविदेहराट् ॥ ११ ॥ तयोश्चगदयायुद्धंघोररूपंबभूवह ॥ ताडनाच्चटचटाशब्दंकालमेघतडिद्ध्वनिः ॥ ॥ १२ ॥ शुशुभातेरंगमध्येमल्लौनाटचनटाविव ॥ इभेन्द्राविवदीर्घाङ्गौमृगेन्द्राविवचोद्भटौ ॥ १३ ॥ द्वयोश्चयुध्यतोराजन्परस्परजिगीषया ॥ विस्फुलिंगान्क्षरन्त्यौद्वेगदेचूर्णीबभूवतुः ॥ १४ ॥ कंसःप्रकुपितंयक्षंमुष्टिनाऽभिजघानह ॥ शंखचूडोपितंकंसंमुष्टिनासंतताडच ॥ १५ ॥ मुष्टा मुष्टितयोरासीद्दिनानांसप्तविंशतिः ॥ द्वयोरक्षीणबलयोर्विस्मयंगतयोस्ततः ॥ १६ ॥ शंखचूडंसंगृहीत्वाकंसोदैत्याधिपोबली ॥ बलाच्चिक्षेप सहसाव्योम्नितंशतयोजनम् ॥ १७ ॥ शंखचूडःप्रपतितःकिंचिद्व्याकुलमानसः ॥ कंसंगृहीत्वानभसिचिक्षेपायुतयोजनम् ॥ १८ ॥

परी प्रहार करी गदानको ऐसो चटचटा शब्द भयो जैसे प्रलयके मेघ गर्जै या जैसे विजुली तडतड़ायके पड़े है ॥ १२ ॥ उन दोनोंनकी वा रंगभूमिमें कैसी शोभा भई जैसे दो मल्ल अथवा नाचते दो नट अथवा पुष्ट अंगवाले दो हाथी अथवा जैसे उद्भट दो नाहर लडेहैं ॥ १३ ॥ हे राजन् ! परस्पर जीतनेकी इच्छाते दोनोनके लडत २ गदानमेंते पतंगा छटि २ के दोनों गदा चूर्ण हे गई ॥ १४ ॥ कंसने कुपित भये शंखचूडके एक घूंसा मार्‍यो तब शंखचूडने भी कंसके एक घूंसा मार्‍यो ॥ १५ ॥ या प्रकार विन दोनोंकी घूंसा घूंसी सताईस दिनताई भयी पर बल काहूको न घट्यौ दोनो अचंभो करनलगे ॥ १६ ॥ तब कंसने शंखचूडकूं पकडके बड़े जोरते आकाशमें सौ योजन ऊंचो फेंकि दीनों ॥ १७ ॥ तब नेक व्याकुल हैके शंखचूड पृथ्वीमें जायपड़ौ, फेर कंसकूं पकड़िके फिरायके आकाशमें फेंकि दीनों तब कंस, आकाशमें दशहजार योजन ऊंचो चल्यौ गयो ॥ १८ ॥

फिर कंस आकाशते धरतीमे आय पऱ्यो, कछू व्याकुल मन है गयो, फिर कंसने शंखचूडकूं लेके धरतीमें देमाऱ्यौ ॥ १९ ॥ फेर शंखचूडने उठायके कंसकूं भूमिमें दैमाऱ्यौ, ऐसे जब दोनानको युद्ध भयो तब भूमंडल काँपन लग्यौ ॥ २० ॥ तब सर्वज्ञ मुनि साक्षात् गर्गाचार्य आये तब दोनोंनने दंडोत करी तब गर्गजी वडी गंभीर वाणीते कंसते बोले ॥ २१ ॥ हे राजेन्द्र ! तू युद्ध मतिकरे यामें कछू फल नही है ये शंखचूडभी तेरीही बराबर महाबली है ॥ २२ ॥ देख पहले तेरे घूंसाके मारे ऐरावत हाथी मूर्च्छा खाय घुटुअन धरतीमें जाय पऱ्यौ हौ और बडे खेदको प्राप्त भयो ॥ २३ ॥ औरहू बडे २ दैत्य तेरे घूंसाके मारे मरिगये पर शंखचूड नही मऱ्यो सो यामें कछू संदेहकी बात नही है ताहि तू सुनि ॥ २४ ॥ जो परिपूर्णतम भगवान् तोकूं मारेगो सोई याकूं मारेगो, यद्यपि महादेवके वरते ऊर्जित है तोऊ

आकाशात्पतितःकंसःकिंचिद्व्याकुलमानसः ॥ यक्षंगृहीत्वासहसापातयामासभूतले ॥ १९ ॥ शंखचूडस्तंगृहीत्वापोथयामासभूतले ॥ एवंयुद्धेसंप्रवृत्तेचकंपेभूमिमंडलम् ॥ २० ॥ मुनीन्द्रःसर्ववित्साक्षाद्गर्गाचार्यःसमागतः ॥ रंगेषुवन्दितस्ताभ्यांकंसंप्राहोर्जयागिरा ॥ २१ ॥ ॥ श्रीगर्गउवाच ॥ ॥ युद्धंमाकुरुराजेंद्रविफलोयंरणोऽत्रवै ॥ त्वत्समानोह्ययंवीरःशंखचूडोमहाबलः ॥ २२ ॥ तवमुष्टिप्रहारेणभृशमैरावतोगजः ॥ जानुभ्यांधरणींस्पृष्ट्वाकश्मलंपरमंययौ ॥ २३ ॥ अन्येपिबलिनोदैत्यामुष्टिनातेमृतिंगताः ॥ शंखचूडोनपतितःसंदेहोनास्तितच्छृणु ॥ २४ ॥ परिपूर्णतमोयोवैसोपित्वांघातयिष्यति ॥ यथेनंशंखचूडाख्यंशिवस्यापिवरोर्जितम् ॥ २५ ॥ तस्मात्प्रेमप्रकर्तव्यंशंखचूडेयदूद्वह ॥ यक्षराट्त्वयाकंसेकर्तव्यंप्रेमनिश्चितम् ॥ २६ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ गर्गेणोक्तौतदातौद्वौमिलित्वाथपरस्परम् ॥ परमांचक्रतुःप्रीतिंशंखचूडयदूद्वहौ ॥ २७ ॥ अथकंसमनुज्ञाप्यगृहंगन्तुंसमुद्यतः ॥ गच्छन्मार्गेशृणोद्रात्रौरासगानंमनोहरम् ॥ २८ ॥ तालशब्दानुसारेणसंप्राप्तेरासमण्डले ॥ रासेश्वर्यासमंरासेपश्यद्रासेश्वरंहरिम् ॥ २९ ॥ श्रीराधयालंकृतवामबाहुंस्वच्छन्दवक्रीकृतदक्षिणांघ्रिम् ॥ वंशीधरंसुन्दरमंदहासंभ्रूमंडलैर्मोहितकामराशिम् ॥ ३० ॥ व्रजांगनायूथपतिंव्रजेश्वरंसुसेवितंचामरछत्रकोटिभिः ॥ विज्ञायकृष्णंह्यतिकोमलंशिशुंगोपीसमाहर्तुमलंमनोकरोत् ॥ ३१ ॥

मारेगो ॥ २५ ॥ तातें हे यदुराज ! तूं शंखचूड़ते प्रीति करले, हे शंखचूड ! तूहूं कंसते प्रीति करिले ॥ २६ ॥ नारदजी कहें हैं–ऐसे गर्गजीके वचनते दोनोंने शंखचूड तथा कंसने आपसमें मिलके परमप्रीति करिलई ॥ २७ ॥ तब ये कंसपैते आज्ञा मांगके शंखचूड घर जायवेकूं उद्यत भयो तब वाने रस्तामें चलतेने रातिमें मनोहर वो रासमे गान सुनो ॥ २८ ॥ और तालशब्दके अनुसार रच्यो जो रासमंडल ता रासके विषय रासेश्वरी जो राधा ता करिके सहित रासेश्वर कृष्णकूं देखत भयो ॥ २९ ॥ राधा करिके अलंकृत है बांई भुजा जिनकी और अपनी इच्छाते टेढ्यो कीनोंहै दाहिनो चरण जिननने बंसीको धरनहारो सुंदर मंद २ हास जिनको भ्रकुटी करिके मोहित कीनीहै कामराशि जाने ॥ ३० ॥ व्रजकी अंगनाके यूथनके पति, किरोडन चमर छत्र जिनपै फिर रहेहै तिन श्रीकृष्णकूं अतिकोमल

बालक जानिके गोपी वाके हरिवेकूं मन करत भई ॥ ३१ ॥ बहुलाश्व राजा पूछे है–हे विप्रेंद्र ! जब वुह शंखचूड रासमे गयो तब कहा भयौ सो हमते कहौ ? तुम भविष्यके जाननेहारे हो ॥ ३२ ॥ नारदजी कहें है बघेरेकोसो तो जाको मुख है, कालो जाको वर्ण, दश ताल लंबो भयंकर जीभ जाकी लफलफाय रही ऐसे वा शंखचूडके रूपकूं देखिके गोपी बहोत डरपी ॥ ३३ ॥ चारों बगलते भाजन लगी, बड़ो कोलाहल मच्यो, हाहाकार शब्द भयो जा बखत शंखचूड पहुंच्यो ॥ ३४ ॥ वुह बडो खल शंखचूड शतचन्द्रानना गोपीकूं लेकै उत्तर दिशाकूं चल्यौ, कामते पीडित है और बडौ निःशंक है ॥ ३५ ॥ जो रोवत जाय ही, कृष्ण २ ऐसे कहत जाय ही, भयके मारे विह्वल ही ता शतचन्द्राननाकूं देखिके श्रीकृष्ण बडे क्रोधते शालवृक्षकूं उखाडिके हाथमें लेके याके पीछे भाजे ॥ ३६ ॥ यक्ष श्रीकृष्णकूं कालरूपके समान आये जानिके सब गोपीनकूँ छोड़िके जीवेकी इच्छा कर भाज्यो, भयमें विह्वल हैगयो ॥ ३७ ॥ जहां जहां महा दुष्ट यक्ष भाजै है तहीं

॥ ॥ बहुलाश्वउवाच ॥ ॥ किंबभूवततोरासेशंखचूडेसमागते ॥ एतन्मेब्रूहिविप्रेंद्रत्वंपरावरवित्तमः ॥ ३२ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ व्याघ्राननंकृष्णवर्णंतालवृक्षदशोच्छ्रितम् ॥ भयंकरंललज्जिह्वंदृष्ट्वागोप्योतितत्रसुः ॥३३॥ दुद्रुवुःसर्वतोगोप्योमहान्कोलाहलोऽभवत् ॥ हाहाकारस्तदैवासीच्छंखचूडेसमागते ॥ ३४ ॥ शतचंद्राननांगोपींगृहीत्वायक्षराट्खलः ॥ दुद्रावाशूत्तरामाशांनिःशंकःकामपीडितः ॥ ३५ ॥ रुदतींकृष्णकृष्णेतिक्रोशन्तींभयविह्वलाम् ॥ तमन्वधावच्छ्रीकृष्णःशालहस्तोरुषाभृशम् ॥ ३६ ॥ यक्षोवीक्ष्यतमायान्तंकृतान्तमिवदुर्जयम् ॥ गोपींत्यक्त्वाजीवितेच्छुःप्राद्रवद्भयविह्वलः ॥ ३७ ॥ यत्रयत्रगतोधावञ्शंखचूडोमहाखलः ॥ तत्रतत्रगतःकृष्णःशालहस्तोभृशंरुषा ॥ ३८ ॥ हिमाचलतटंप्राप्तःशालमुद्यम्ययक्षराट् ॥ तस्थौतत्संमुखेराजन्युद्धकामोविशेषतः ॥ ३९ ॥ तस्मैचिक्षेपभगवाञ्शालवृक्षंभुजौजसा ॥ तेनघातेनपतितोवृक्षोवातहतोयथा ॥ ४० ॥ पुनरुत्थायवैकुंठंमुष्टिनातंजघानह ॥ जगर्जसहसादुष्टोनादयन्मण्डलंदिशाम् ॥ ४१ ॥ गृहीत्वातंहरिर्दोर्भ्यांभ्रामयित्वाभुजौजसा ॥ पातयामासभूपृष्ठेवातःपद्ममिवोद्धृतम् ॥ ४२ ॥ शंखचूडस्तंगृहीत्वापोथयामासभूतले ॥ एवंयुद्धेसंप्रवृत्तेचकम्पेभूमिमण्डलम् ॥४३॥ मुष्टिनातच्छिरश्छित्त्वातस्माच्चूडामणिंहरिः ॥ जग्राहमाधवःसाक्षात्सुकृतीशेवधिंयथा ॥ ४४ ॥

तहीं श्रीकृष्ण शालको लट्ठा लीये बडे क्रोधते आवते दीखैं हैं ॥ ३८ ॥ तब ये हिमाचल पर्वतके नीचे पोहँचो वहां शालके वृक्षको उखाडके विशेष करके युद्ध करिवेकी इच्छासो श्रीकृष्णके सन्मुख ठाडो भयो ॥ ३९ ॥ तब श्रीकृष्णने बडे जोरते शालको लट्ठा मारचो ता चोटके मारे धरतीमे जायपरो आँधीको मारचो पेड जैसे जायपडे है ॥ ४० ॥ फेरि उठके श्रीकृष्णके एक घूँसा मारचौ और ऐसो गरज्यो जा शब्दसो दिशा झनकारन लगी ॥ ४१ ॥ फिर श्रीकृष्णने दोनों हाथते पकरिके फिरायके याको धरतीमें दैमारचो जैसे खिलेहुए कमलकूँ आँधी गेर देयहै ॥ ४२ ॥ शंखचूडनेऊ श्रीकृष्णको पकड़के धरतीमें दैमारचौ, ऐसे जब दोनोंनकौ युद्ध होनलग्यो तब पृथ्वीमण्डल कांपन लग्यौ ॥ ४३ ॥ फिर श्रीकृष्णने वाके माथेमें एक घूँसा मारचौ ताके मारे याको मूंड धडते अलग है धातीमें जायपडौ तब याके मूंडमे जो दिव्य मणि ही वो निकास

श्रीकृष्णने लेलई, सुकृती पुरुष जैसे शेवधि नामकी निधिको लेयहै ॥ ४४ ॥ ताकी देहमेंते बडी भारी एक ज्योति निकसी, दिशानमें उजीतो करत सो ज्योति श्रीकृष्णके सखा श्रीदामामें हे राजन् ! समाय गई ॥ ४५ ॥ ऐसे मधुसूदन भगवान् शंखचूडकूं मारिके मणिकूं हाथमें लिये बहुत जलदी रासमंडलमें आये ॥ ४६ ॥ तब दीनवत्सल हरि वा मणिकूं चन्द्रानना गोपीकूं देके फेरि गोपीगणनकूं संग लेके रास करतेभये ॥ ४७ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां वृंदावनखंडे भाषाटीकायां रासक्रीडायां शंखचूडवधो नाम विंशोऽध्यायः ॥ ॥ २० ॥ नारदजी कहै हे याके अनंतर गोपीगणनके संग यमुनाजीके तटकूं देखत देखत विहार करिबेकूं अति मनोहर जो वृंदावन है ता वृंदावनमें आये ॥ १ ॥ जो औषधी लीन नाम नष्ट हैगई ही वे सवरी श्रीकृष्णके वरसो स्त्री है यूथ बनायके आई ॥ २ ॥ चित्र विचित्र रंग जिनके ऐसी लतारूपा गोपीके संग वृंदावनके ईश्वर तिस वृंदावनमें रमण

तज्ज्योतिर्निर्गतंदीर्घद्योतयन्मंडलंदिशाम् ॥ श्रीदाम्निश्रीकृष्णसखौलीनंजातंव्रजेनृप ॥ ४५ ॥ एवंहत्वाशंखचूडंभगवान्मधुसूदनः ॥ मणिपाणिःपुनःशीघ्रमाययौरासमंडलम् ॥ ४६ ॥ चन्द्राननायैचमणिंदत्त्वातंदीनवत्सलः ॥ पुनर्गोपीगणैःसार्द्धंरासंचक्रेहरिःस्वयम् ॥ ४७ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांवृन्दावनखंडेरासक्रीडायांशंखचूडवधोनामविंशोऽध्यायः ॥ २० ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ अथगोपीगणैःसार्द्धंपश्यञ्छ्रीयमुनातटम् ॥ विहर्तुमाययौकृष्णोवृन्दारण्यंमनोहरम् ॥ १ ॥ वृन्दावनेचौषधयोलीनाजाताहरेर्वरात् ॥ ताःसर्वाश्चांगनाभूत्वायूथीभूत्वासमाययुः ॥ २ ॥ लतागोपीसमूहेनचित्रवर्णेनमैथिल ॥ रेमेवृन्दावनेराजन्हरिर्वृंदावनेश्वरः ॥ ३ ॥ कलिन्दनन्दिनीतीरेकदम्बाच्छादितेशुभे ॥ त्रिविधेनसमीरेणसर्वतःसुरभीकृते ॥ ४ ॥ विलसत्पुलिनेरम्येवंशीवटविराजिते ॥ स्थितोभूद्राधयासार्धंरासश्रमसमन्वितः ॥ ५ ॥ वीणातालमृदंगादिमुरुयष्टियुतानिच ॥ वादित्राण्यंबरेनेदुःसुरैर्गोपीगणैःसहः ॥ ६ ॥ देवेषुपुष्पं वर्षत्सुजयध्वनियुतेषुच ॥ तोषयन्त्योहरिंगोप्योजगुस्तद्यशउत्तमम् ॥ ७ ॥ काश्चिद्वैमेघमल्लारंदीपकंचतथापराः ॥ मालकोशंभैरवंचश्रीरागंचतथैवच ॥ ८ ॥ हिंदोलंचजगुःकाश्चिद्राजन्सप्तस्वरैःसह ॥ काश्चित्तासांप्रमुग्धाश्चकाश्चिन्मुग्धाःस्त्रियोनृप ॥ ९ ॥ काश्चित्प्रौढाःप्रेमपराःश्रीकृष्णेलग्नमानसाः ॥ जारधर्मेणगोविन्दंकाश्चिद्गोप्योभजन्तिहि ॥ १० ॥

करते बडी शोभाको प्राप्त होते भये ॥ ३ ॥ कलिन्दनंदिनीके तीरपे कदंबनकी छायामें जहां सब ओरते शीतल मंद मंद सुगंधित पवन चली आवै है ॥ ४ ॥ जो सुशोभित पुलिनसो अति रमणीय और वंशीवटमें विराजित है तहां रासके श्रमसो श्रमित है राधा कृष्ण बैठे हैं ॥ ५ ॥ तब आकाशमें वीणा, मृदंग, मंजीरा, मोहचंग आदि देवतानके गोपीगणनके बाजनके संग बजे ॥ ६ ॥ देवता पुष्पनकी वर्षा करैं हैं, जय जय शब्द करि रहे हैं, ता समय गोपी श्रीकृष्णको यश गामें हैं, श्रीकृष्णकूं प्रसन्न करैं हैं ॥ ७ ॥ कोई मेघ मल्लार राग गावै है, कोई दीपक राग गावैं है, कोई मालकोश, कोई भैरव, कोई श्रीराग, गामै है ॥ ८ ॥ कोई सप्तस्वरनतें हिंडोल राग गामैं हैं, तिनमें कोई मुग्धा है, कोई प्रमुग्धा है ॥ ९ ॥ और प्रेममें परायण कोई प्रौढ़ा है, कोई प्रगल्भा हैं, गोविन्दमें जिनको मन है और कोई गोपी जार धर्मतै गोविदको भजन करैं हैं ॥ १० ॥

कोई श्रीकृष्णके संग गेदते खेलै हैं, कोई फूलनते श्रीकृष्णके संग खेलै हैं ॥ ११ ॥ कोई आपुसमें खेलै हैं, कोई लतानमें नूपुर बजावत डोलैं हैं, कोई जोरावरीते श्रीकृष्णको अधरामृत पीमै हे ॥ १२ ॥ कोई भुजानमें भरिके हँसिके श्रीकृष्णको आलिगन करैं हैं, जो योगीश्वरनकूं दुर्लभ है ॥ १३ ॥ गोपीनकूँ मनोहर यदुराज भगवान् हरि वृंदावनके ईश्वर वृन्दावनमें रमत भये ॥ १४ ॥ कोई कृष्णकी वंशीके संग वीणा बजामैं है, कोई मृदंग बजाय श्रीकृष्णके गुण गामैं है ॥ १५ ॥ श्रीकृष्णके सन्मुख कोई मधुर ताल बजामैंहै, और कोई माधवी लताके नीचे श्रीकृष्णके संग मोहचंग बजावे हैं ॥ १६ ॥ कोई पृथ्वीमें स्थिर बैठिके हे राजन्! जगतके सुखकूं भूलिके श्रीकृष्णके गुणनकूं गावैं ह, कोई लतानमे श्रीकृष्णकूं भुजानसो लपेटि आलिगन करके॥ १७ ॥ कोई इत वितमे वृंदावनकी शोभाकूं देखती रमण करै

काश्चिच्छ्रीकृष्णसहिताःकन्दुकक्रीडनेरताः ॥ काश्चित्पुष्पैश्चहरिणाक्रीडांचक्रुःपरस्परम् ॥ ११ ॥ काश्चित्परस्परंगोप्यः क्रीडन्त्योधृतनूपुराः नूपुरध्वनिसंयुक्तापिबंत्योह्यधरामृतम् ॥१२॥ काश्चिद्भुजाभ्यांश्रीकृष्णंयोगिनामपिदुर्लभम् ॥ संगृहीत्वाप्रहस्याराच्चक्रुरालिंगनंमहत् ॥१३॥ मनोज्ञोयदुराजाचगोपीनांभगवान्हरिः ॥ काश्मीरमुद्रितोरेमेवनेवृंदावनेश्वरः ॥ १४ ॥ काश्चिद्वीणांवादयन्त्यःसमंवंशीधरेणवै ॥ काश्चिन्मृदंगंवादयंत्योगायन्त्योभगवद्गुणम् ॥ १५ ॥ काश्चिद्वैमधुरंतालंताडयन्त्योहरेःपुरः ॥ मुरयष्टिंसंगृहीत्वाहरिणामाधवीतले ॥१६॥ गायन्त्यः सुस्थिराभूमौविस्मृत्यजगतःसुखम् ॥ काश्चिल्लतासुश्रीकृष्णंभुजेबाहुंनिधायच ॥१७॥ वृंदावनस्यपश्यन्तिशोभांराजन्नितस्ततः॥ तालजालैः संवलितंगोपीनांहारसंचयम् ॥ १८ ॥ पृथक्चकारगोविन्दःस्पृष्ट्वातासामुरःस्थलम् ॥ गोपीनांनासिकामुक्तावलितत्कुंतलंस्वयम् ॥ १९ ॥ शनैःशनैःशोभनंतच्चक्रेश्रीनंदनन्दनः ॥ ताम्बूलंचर्वितंह्यर्द्धंनीत्वासद्योथगोपिकाः ॥ २० ॥ चर्वयन्त्यःसुगन्धाढ्यमहोतासांतपोमहत् ॥ काश्चिच्छ्यामकपोलेषुद्व्यंगुलेनशनैःशनैः ॥ २१ ॥ हसन्त्यस्ताडयन्त्यस्ताःकदम्बेषुबलात्पृथक् ॥ पुंवेषनायकाःकाश्चिन्मौलिकुंडलमंडिताः ॥ २२ ॥ नृत्यन्त्यःकृष्णपुरतःश्रीकृष्णइवमैथिल ॥ राधावेषधरागोप्यःशतचन्द्राननप्रभाः ॥ २३ ॥ तोषयन्त्यश्चराधांतांतथाराधापतिंजगुः ॥ काश्चित्ताःसात्त्विकैर्भावैःसंयुक्ताःप्रेमविह्वलाः ॥ २४ ॥

हैं तब तालनके जालनते इरझे गोपीनके हारनके समुदायको ॥ १८ ॥ श्रीगोविद गोपीनके उरस्थलकूं स्पर्शकरते उनके हारनको सुरझायके पृथक् करै हैं या प्रकार श्रीनंदनंदन गोपीनके नकबेसरनको और अलकनके केशनकूं आप सझारें है ॥ १९ ॥ या प्रकार उनकी शोभाकूं बढामें हैं और हे राजन्! वे गोपी श्रीकृष्णके चबाये सुगंधित तांबूलकूं ॥ २० ॥ मुखते मुखमे ग्रहण करिके चबामै है, उनके वा बडेभारी तपको कोन कहि सकैहे यासो उनको धन्य है कोई उनकें कपोलनको अपनी दो दो अंगुलीनसो स्पर्श करै है ॥ २१ ॥ कोई हंसती २ धीरे २ ताडना करै है कदंबनके विषय, कोई पुरुषरूप हैके मुकुट कुंडल पहरि अलकावली छिटकामै है ॥ २२ ॥ कोई कृष्णके आगे नाचै है, कोई कृष्ण बनी डोलै है, कोई राधा बनी डोलै है, कोई शतचंद्रकीसी जिनके आननकी कांति है ॥ २३ ॥ राधाकूं और राधापतिकूं तुष्ट करती गामैंहै और दोनोनकूं रिझामै हे

और कोई सात्विक भावना करिके युक्त प्रेममें विह्वल हैके ॥ २४ ॥ लतानमें, वृक्षनमें, भूमिमें, दिशानमें विदिशानमें योगीकी नाई परमानंदमें पूर्ण हैके भूमिमें स्थित हौयहे ॥ २५ ॥ कोई लक्ष्मीके पति श्रीकृष्णकूं अपने हृदयमें देखती चुप्प हैके बैठे हें, ऐसें रासमें सबरी गोपवधू पूर्णमनोरथ हैगई ॥ २६ ॥ ऐसें सब गोपी गोविंद मय हैगई सर्वेश भक्तवत्सल श्रीकृष्णकूं प्राप्त हैके ॥ हे महाबुद्धे ! श्रीकृष्णको जो प्रसाद गोपीनकूं प्राप्तभयौ ॥ २७ ॥ सो जब ज्ञानीनहूंकूं नहीं भयो फिर कर्मठीनकूं तो कहां. जो राधापतिको प्रसाद गोपीनकूं प्राप्त भयौ ॥ २८ ॥ हे महामते ! जो रासमें एक अचंभो भयो ताहि सुनि, एक आसुरि नाम मुनीश्वर श्रीकृष्णके इष्टी हे बडे तपस्वी हे ॥ २९ ॥ उन्ने नारद नाम पर्वतमें ध्यानपरायण हैके बडो तप तप्यौ, हृदयकमलमें ज्योतिके मंडलमें श्रीकृष्णको ध्यान कस्त्रो करत्रो हो ॥ ३० ॥ राधासहित नित्य ही ध्यानमें

योगीवदास्थिताभूमौपरमानन्दसंप्लुताः ॥ काश्चिल्लतासुवृक्षेषुभूम्यांवैविदिशासुच ॥ २५ ॥ पश्यन्त्यःश्रीपतिंदेवंस्वस्मिन्वामौनमास्थिताः ॥ एवंरासेगोपवध्वःसर्वाःपूर्णमनोरथाः ॥ २६ ॥ बभूवुरेत्यगोविन्दंसर्वेशंभक्तवत्सलम् ॥ यत्प्रसादस्तुगोपीनांप्राप्तोराजन्महामते ॥ २७ ॥ ज्ञानिनामपिनास्त्येवकर्मिणांतुकुतश्चसः ॥ एवंश्रीकृष्णचन्द्रस्यहरेराधापतेःप्रभोः ॥ २८ ॥ रासेचित्रंयद्बभूवतच्छृणुष्वमहामते ॥ मुनीन्द्र आसुरिर्नामश्रीकृष्णेष्टोमहातपाः ॥ २९ ॥ नारदाद्रौतपस्तेपेहरौध्यानपरायणः ॥ हृत्पुंडरीकेश्रीकृष्णंज्योतिर्मण्डलमास्थितम् ॥ ३० ॥ मनोज्ञंराधयासार्द्धंनित्यंध्यानेददर्शह ॥ एकदाध्यानमध्येतुरात्रौकृष्णोनचागतः ॥ ३१ ॥ वारंवारंकृतंध्यानंखिन्नोजातोमहामुनिः ॥ ध्यानादुत्थायसमुनिःकृष्णदर्शनलालसः ॥ ३२ ॥ नारायणाश्रमंप्रागाद्बदरीखण्डमंडितम् ॥ नददर्शहरिंदेवंनरनारायणंमुनिः ॥ ३३ ॥ तदातिविस्मितोविप्रोलोकालोकगिरिंययौ ॥ सहस्रशिरसंदेवंनददर्शसतत्रवै ॥ ३४ ॥ पप्रच्छपार्षदांस्तत्रक्वगतोभगवानितः ॥ नविज्ञोभोव यंचोक्तोमुनिःखिन्नमनास्तदा ॥ ३५ ॥ श्वेतद्वीपंययौदिव्यंक्षीरसागरशोभितम् ॥ तत्रापिशेषपर्यंकेनददर्शहरिंपुनः ॥ ३६ ॥ तदामुनिःखिन्न मनाःप्रेम्णापुलकिताननः ॥ पप्रच्छपार्षदांस्तत्रक्वगतोभगवानितः ॥ ३७ ॥ नविज्ञोभोवयंचोक्तोमुनिश्चिन्तापरायणः ॥ किंकरोमिक्वग च्छामिदर्शनंतत्कथंभवेत् ॥ ३८ ॥

देख्यो करैहौ, एकसमय रात्रिमें ध्यानमें नहीं आये ॥ ३१ ॥ मुनिने वेरवेर ध्यान कीनो खिन्नमन हैगयो तौहू ध्यानमें न आये तब ध्यानमेंते उठ ठाडेभये कृष्णदर्शनकी लालसाते ॥ ३२ ॥ वेरनके समुदायसों मंडित बदरिकाश्रमकूं नारायणके आश्रममें गये, वहांहू नर नारायणके दर्शन न भये ॥ ३३ ॥ तब तो बडे अचंभेमें आयके ऋषि लोकालोक पर्व तकूं गये तहांहू सहस्रशीर्षा भगवान्कूं न देख्यो ॥ ३४ ॥ तहां पार्षदनते पूछनलगे भगवान् कहां गयेहैं तब पार्षदन्ने कही कि, हम नहीं जानैंहैं, तब तौ औरहू खिन्नमन हैगयो ॥ ३५ ॥ तब दिव्य श्वेतद्वीपकूं गये जो क्षीरसमुद्रमेंसों शोभित हे तहां शेषशय्यापैहूं न देखे ॥ ३६ ॥ तब तो मुनीश्वर अति दुःखी हे प्रेमते रोमावली ठाडी हैआई ऐसो पार्षद नते पूछनलगे कि, भगवान् कहां गये हैं ॥ ३७ ॥ तब पार्षद बोले कि, हम नहीं जानैंहे, तब तौ मुनि चितापरायण हैके यह बोले में अब कहा करूं, कहां जाऊँ, कैसे मोकूं

दर्शन होय ॥ ३८ ॥ ऐसे कहत मनकोसो जाको वेग वो ऋषि वैकुंठकूं चलेगये तब इन्ने रमावैकुंठमें रहनवारे भगवान्कूंहू न देख्यो ॥ ३९ ॥ ऐसे भक्त जे मुनि आसुरी हैं उन्ने जब कहूंही भगवान् नही देखे तब योगीनमें इंद्र जो ऋषि सो गोलोककूं गये ॥ ४० ॥ तहांहूं वृंदावनकी निकुंजमें श्रीकृष्णके दर्शन न भये, तब तो बडेही दुःखी भये विरहमें आतुर हैगये ॥ ४१ ॥ तहां पार्षदनते पूछी कि, भगवान् यहांसो कहां गये तब पार्षद बोले वामनजीके फोड़े मनोहर अंडामें हे ॥ ४२ ॥ जहां पृश्निगर्भ भगवान्ने जन्म लीनोहो, स्वयं भगवान् वहांही है, ऐसे सुनि आसुरि मुनि वा ब्रह्मांडमें आये ॥ ४३ ॥ हरिकूं नही देखके फिर कैलासपर्वतमें आये तहां कृष्णके ध्यानमें परायण महादेवकूं देख्यो ॥ ४४ ॥ खिन्नचेता मुनि तहां शिवजीको प्रणाम करके रात्रीकूं महादेवते बोले कि, हे भगवन्! शिव! इत वितते सब ब्रह्मांड मैंने देख्यो॥४५॥ वैकुंठते लेके गोलोक तलक श्रीकृष्णके देखिबे

एवंब्रुवन्मनोयायीवैकुंठंप्राप्तवांस्ततः ॥ नापश्यत्तत्रदेवेशंरमावैकुंठवासिनम् ॥३९॥ नदृष्टस्तत्रभक्तेषुमुनिनाऽसुरिणानृप ॥ ततोमुनीन्द्रोयोगीन्द्रोगोलोकंसजगामह ॥ ४० ॥ वृन्दावनेनिकुंजेपिनददर्शपरात्परम् ॥ तदामुनिःखिन्नमनाःश्रीकृष्णविरहातुरः ॥ ४१ ॥ पप्रच्छपार्षदांस्तत्रक्वगतोभगवानितः ॥ ऊचुस्तंपार्षदागोपावामनाण्डेमनोहरे ॥ ४२ ॥ पृश्निगर्भोयत्रजातस्तत्रैवभगवान्स्वयम् ॥ इत्युक्तआसुरिस्तस्मादस्मिन्नण्डेसमागतः ॥ ४३ ॥ हरिंह्यपश्यन्प्रचलन्कैलासंप्राप्तवान्मुनिः ॥ तत्रस्थितंमहादेवंकृष्णध्यानपरायणम् ॥ ४४ ॥ नत्वापप्रच्छतद्रात्रौखिन्नचेतामहामुनिः ॥ ॥ आसुरिरुवाच ॥ ॥ भगवन्सर्वब्रह्मांडंमयादृष्टमितस्ततः ॥ ४५ ॥ आवैकुण्ठाच्चगोलोकाद्भ्रमताददिदृक्षुणा ॥ कुत्रापिदेवदेवस्यदर्शनंनबभूवमे ॥ ४६ ॥ कुत्रास्तेभगवानद्यवदसर्वविदांवर ॥ ॥ श्रीमहादेवउवाच ॥ ॥ धन्यस्त्वमासुरेब्रह्मन्कृष्णभक्तोस्यहैतुकः ॥ दिदृक्षुणात्वयाऽऽयासंकृतंवेद्मिमहामुने ॥ ४७ ॥ कर्मेन्द्रियाणीहयथारसादींस्तथासकामामुनयःसुखंयत् ॥ मनाङ्नजानन्तिजनैरपेक्ष्यंगूढंपरंनिर्गुणलक्षणंतत् ॥ ४८ ॥ हंसंमुनिंदुःखगतंमहोदधौयःसर्वतोमोचयितुंगतस्त्वरम् ॥ सोद्यैववृंदाविपिनेसखीजनैःकरोतिरासंरसिकेश्वरःस्वयम् ॥ ४९ ॥ षाण्मासिकीचाद्यकृतानिशीथिनीस्वमाययादेववरेणभोमुने ॥ अहंगमिष्यामितदेवद्रष्टुंत्वमेवगच्छाशुमनोरथंयथा ॥ ५० ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांवृन्दावनखण्डेश्रीनारदबहुलाश्वसंवादेरासक्रीडायामासुर्य्युपाख्यानंनामैकविंशोऽध्यायः ॥ २१ ॥

की इच्छा करिके मै गयो पन मोकूँ कहूं देवदेवके दर्शन नही भये ॥ ४६ ॥ हे सर्ववेत्तानमे श्रेष्ठ ! अब भगवान् कहां है ? तब महादेव बोले आसुरिमुनि तुम धन्य हो तुम निष्काम भगवान्के भक्त हो, दर्शनकी इच्छा करिके तुमने इतनो श्रम कीनो, हे मुने ! या बातको मै जानोहूं ॥ ४७ ॥ जैसे कर्मइन्द्री रसादिक जे विषय है तिंन नही जाने है तैसेई निष्काम जे मुनीश्वर है वे मनुष्यनको वांछित जो सुख हैं वा सुखकूँ नही जाने है, जो गूढ परम निर्गुण सुख है ॥ ४८ ॥ जो भगवान् दुःखकूँ प्राप्तभये हंसमुनिकूँ सब ओरतें छुडायवेके लिये समुद्रमे जलदीसो गयेहे सोई अब वृन्दावनमें सखीजनके संग रसिक जननके ईश्वर आप रास करै है ॥ ४९ ॥ हे मुने ! उन्ही भगवान्ने आज छः महीनाकी रात्री देववरने अपनी मायाकरिके करी है सो मैहूँ उनके देखिवेकूँ वहीं जाऊंगो तैसे तेरो मनोरथ है तो तूँभी वहीं जल्दी जा ॥ ५० ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां

वृन्दावनखण्डे भाषाटीकायां श्रीनारदबहुलाश्वसंवादे रासक्रीडायामासुरिमुन्युपाख्यानं नामैकविंशोऽध्यायः ॥ २१ ॥ नारदजी कहैं हैं ऐसे मनते विचार करिके महादेवजी आसुरि मुनिकूँ संग लैके दोनों कृष्णके दर्शनकूँ व्रजमंडलमें आये ॥ १ ॥ जहां दिव्य वृक्ष लता कुंजकी छत्रीनके समूह तिनते शोभित दिव्य भूमिकूँ देखत कालिंदीके निकट आये ॥ २ ॥ तब गोलोकवासिनी स्त्री महाबली बेंत लीये द्वारपालिका अपने पराक्रमते रोकनलगीं ॥ ३ ॥ तब दोनोंजने उनते बोले हमारे कृष्णदर्शनकी लालसा है तब तो हे राजसिंह ! रस्तामें ठाढी जे द्वारपालिका हैं ते दोनोंनते बोलीं ॥ ४ ॥ हे द्विज हो ! श्रीकृष्णकी आज्ञाते सब बगलते या वृन्दावनमें किरोडन हम गोपी रासकी रक्षा करैं हैं ॥ ५ ॥ यहां एकही पुरुष श्रीकृष्ण या निर्जन रासमण्डलके विषे हैं और कोई या एकांतमें गोपीयूथके विना नहीं जाय है ॥ ६ ॥ तुम कृष्णके देखिवेकी चाहनावारे कौन हौ जो उनै देखो चाहो हौ तौ तुम या मानसरोवरमें स्नान करो तब तुम्हारो गोपीरूप हैजायगो, हे मुनि हो ! तब तुम भीतर चलेजैयो ॥ ७ ॥ नारदजी कहैं है-ऐसे जब कह्यो तब

॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ एवंविचिन्त्यमनसाशिवोवासुरिणासह ॥ तौकृष्णदर्शनार्थायजग्मतुर्व्रजमण्डलम् ॥ १ ॥ दिव्यद्रुमलताकुंजतोलिकापुंजशोभिताम् ॥ पश्यन्तौतौदिव्यभूमिंकालिन्दीनिकटेगतौ ॥२॥ गोलोकवासिन्योनार्य्योवेत्रहस्तामहाबलाः॥चक्रुर्बलात्तन्निषेधंमार्गस्था द्वारपालिकाः ॥ ३ ॥ तावूचतुश्चागतौताःकृष्णदर्शनलालसौ ॥ तावाहुर्नृपशार्दूलमार्गस्थाद्वारपालिकाः ॥४॥ ॥ द्वारपालिकाऊचुः ॥ ॥ सर्व तोवृन्दकारण्यंकोटिशःकोटिशोवयम् ॥ रासरक्षांसदाकुर्मोन्यस्ताकृष्णेनभोद्विजौ ॥५॥ एकोस्तिपुरुषःकृष्णोनिर्जनेरासमण्डले ॥ अन्योन यातिरहसिगोपीयूथंविनाक्वचित् ॥६॥ चेद्दिदृक्षूयुवांतस्यस्नानंमानसगेवरे ॥ कुरुतंतत्रगोपीत्वंप्राप्याशुव्रजतंमुनी ॥ ७ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ इत्युक्तौतौमुनिशिवौस्नात्वामानसरोवरे ॥ गोपीत्वंप्राप्यसहसाजग्मतूरासमण्डले ॥ ८ ॥ सौवर्णप्रखचितपद्मरागभूमिमनोहरे ॥ माधवीलतिकावृन्दकदम्बाच्छादितेशुभे ॥ ९ ॥ वसन्तचन्द्रकौमुद्याप्रदीप्तेसर्वकौशले ॥ यमुनारत्नसोपानतोलिकाभिर्विराजिते ॥ १० ॥ मयूरहंसदात्यूहकोकिलैःकूजितेपरे ॥ यमुनानिलनीलैजत्तरुपल्लवशोभिते ॥ ११ ॥ सभामण्डपवीथीभिःप्रांगणस्तम्भपंक्तिभिः ॥ पतत्पताकैर्दिव्याभैः सौवर्णैःकलशैर्वृते ॥ १२ ॥ श्वेतारुणैःपुष्पसंघैःपुष्पमंदिरवर्त्मभिः ॥ अलिकोलाहलैर्व्याप्तेवादित्रमधुरस्वनैः ॥ १३ ॥

शिवजी और आसुरिमुनि दोनो मानसरोवरमें स्नान करतभये, तब गोपीरूपकूं प्राप्त हैकें रासमंडलमें भीतर गये ॥ ८ ॥ जो रासमंडल कैसो है कि, जहां पुखराजके जडावकी सुवर्णभूमि है और मालती माधवीकी लतानके वृन्दनते ढके जे कदंबनके वृक्ष तिनसों आच्छादित है ॥ ९ ॥ वसंत ऋतुके चन्द्रमाकी चांदनीते उज्ज्वल सब शोभा जामें ऐसी रत्ननकी सिढी और छत्री तिनसों विराजित है ॥ १० ॥ मोर, हंस, पपीहा, कोइल, कपोत, तोता, मैना, जहां बोलि रहे ऐसी यमुनाजीकी शीतल सुगंधित पवनते हलते वृक्षनके पत्र तिनकरिके शोभित है ॥ ११ ॥ सभामंडप, गली, आंगन, चौक, तिनकी पंगति जामें ध्वजा, पताका, जापे फैराय रही ऐसे सुन्हेरी कलशा जहां झलकि रहे हैं ॥ १२ ॥ काले, पीले, लाल, सुपेद, सुन्हेरी, सोसनी, पुष्पनके मन्दिर तिनके मार्गनसों और भौंरानके कोलाहलसे व्याप्त है और मनोहर बाजे जहां बजि रहे हैं ॥ १३ ॥

हजार २ दलनके कमलनकी मन्द २ चलती जो शीतल सुगंधित पवन ताते चारों ओरते सुगंधित हैरह्यो है ॥ १४ ॥ ता निकुञ्जमें किरोर चंद्रमाकीसी कांति हंसकीसी जाकी चाल ऐसी पद्मिनी नायिका जो राधा ता करिके अत्यंत शोभित जे श्रीकृष्ण तिनकूं देखतभये ॥ १५ ॥ स्त्रीरूपी रत्ननकरिके आवृत रासमंडलके बीचमें वर्तमान श्यामसुन्दर किरोड़ कामदेवसे मनोहर पीतांबर पहरे ॥ १६ ॥ वंशी बजावते, वेत लिये, मनोहर श्रीवत्सको चिह्न और कौस्तुभमणि धरे, वनमालाते भूषित, विराजित हैं ॥ १७ ॥ नूपुरनके घूंघुरा जिनके बजि रहे हैं, कोंधनी बाजू तिनते शोभित रत्नके हार कंकण सूर्यसे कानमें कुंडल तिनसों भूषित ॥ १८ ॥ किरोड़ चन्द्रमाकीसी कांतिके मुकुटको धारण करे देवमें चतुर जे अपने कटाक्ष तिन करिके गोपीनके मनकूं हरें ॥ १९ ॥ ऐसे कृष्णको दूरतेंई देखिके आसुरिमुनि और महादेवजी सब गोपीनके देखत २ हे राजन् ! हाथ जोड ॥ २० ॥ हर्षसों

सहस्रदलपद्मानांवायुनामन्दगामिना ॥ शीतलेनसुपुण्येनसर्वतःसुरभीकृते ॥ १४ ॥ तस्मिन्निकुंजेश्रीकृष्णंकोटिचन्द्रप्रकाशया ॥ पद्मिन्या हंसगामिन्याराधयासमलंकृतम् ॥ १५ ॥ स्त्रीरत्नैरावृतंशश्वद्रासमण्डलमध्यगम् ॥ कोटिमन्मथलावण्यंश्यामसुंदरविग्रहम् ॥ १६ ॥ वंशीधरं पीतपटंवेत्रपाणिंमनोहरम् ॥ श्रीवत्सांककौस्तुभिनंवनमालाविराजितम् ॥ १७ ॥ क्वणन्नूपुरमंजीरकांचीकेयूरभूषितम् ॥ हारकंकणबाला र्ककुण्डलद्वयमंडितम् ॥ १८ ॥ कोटिचंद्रप्रतीकाशंमौलिनंनन्दनन्दनम् ॥ दानदक्षैःकटाक्षैश्चहरन्तंगोपितांमनः ॥ १९ ॥ दूरादपश्यतांरा जन्नासुरीशौकृतांजली ॥ गोपीजनानांसर्वेषांपश्यतांनृपसत्तम ॥ २० ॥ नत्वाश्रीकृष्णपादाब्जमूचतुर्हर्षविह्वलौ ॥ ॥ द्वावूचतुः ॥ ॥ कृष्णकृष्णमहायोगिन्देवदेवजगत्पते ॥ २१ ॥ पुण्डरीकाक्षगोविंदगरुडध्वजतेनमः ॥ जनार्दनजगन्नाथपद्मनाभत्रिविक्रम ॥ दामोदरहृ षीकेशवासुदेवनमोस्तुते ॥ २२ ॥ अद्यैवदेवपरिपूर्णतमस्तुसाक्षाद्भूभूरिभारहरणायसतांशुभाय ॥ प्राप्तोऽसिनन्दभवनेपरतःपरस्त्वंकृत्वाहि सर्वनिजलोकमशेषशून्यम् ॥ २३ ॥ अंशांशकांशककलाभिरुताभिरामंवेशप्रपूर्णनिचयाभिरतीवयुक्तः ॥ विश्वंबिभर्षिरसरासमलंकरोषिवृं दावनंचपरिपूर्णतमःस्वयंत्वम् ॥ २४ ॥ गोलोकनाथगिरिराजपतेपरेशवृन्दावनेशकृतनित्यविहारलील ॥ राधापतेव्रजवधूजनगीतकी र्तेगोविन्दगोकुलपतेकिलतेजयोऽस्तु ॥ २५ ॥

विह्वल है श्रीकृष्णके चरणकमलकूं दंडोत करिके यह बोले हे कृष्ण २ ! हे महायोगिन् ! हे देवदेव ! हे जगत्पते ! ॥ २१ ॥ हे पुंडरीकाक्ष ! हे गोविंद ! हे गरुडध्वज ! तुम्हारे अर्थ नमस्कार है, हे जनार्दन ! हे जगन्नाथ ! हे पद्मनाभ ! हे त्रिविक्रम ! हे दामोदर ! हे हृषीकेश ! हे वासुदेव ! तुम्हारे अर्थ नमस्कार है ॥ २२ ॥ हे देव परिपूर्णतम ! तुम साक्षात् अवही पृथ्वीको भार उतारिबेकूं संतनके कल्याणके लीये परते परे तुम अपने सब वैकुंठलोकनकूं खाली करिके नंदभवनमें आये हो ॥ २३ ॥ अंश अंशके अंश कला आवेश पूर्ण तिनकरिके युक्त विश्वको पालन करोहो और परिपूर्ण आप वृंदावनकी शोभा बढावते रासरसकूं पुष्ट करो हो ॥ २४ ॥ हे लोकनाथ ! हे गिरिराजपते ! हे परेश ! हे

हे गोकुलपते ! तुम्हारी जय होय ॥ २५ ॥ शोभायमान निकुंज लतानके
वृंदावनेश ! कीनी है नित्य विहारलीला जिनने, हे राधापते ! हे व्रजवधूजनगीतकीर्ते ! हे गोविन्द ! पृथ्वीके पालक, तुमही हौ ॥ २६ ॥
प्रफुल्लित करनहारे तुम वसंतऋतु हो; श्रीराधिकाके हृदय कंठके भूषण तुमहीं हौ; रासमंडलके पति, व्रजमंडलके पति, ब्रह्मांडमंडलके पति, साठहज्जारवर्ष तप कीनोंहै ताते
नारदजी कहैहैं कि, तब राधा कृष्ण दोनौं प्रसन्न हैके मंदमुसक्यान करते गंभीर-वाणीते बोले ॥ २७ ॥ तुम दोनोंने सब ओरते निरपेक्ष हैके ॥ २९ ॥ तब आसुरि
मेरो दर्शन तुमकूं भयौ है ॥ २८ ॥ जो निष्किंचन है, शांत हैं, काऊते वैर नहीं करै है सो मेरो मित्र है, ताते तुम दो जने जो इच्छा होय सोई वर मांगो ॥ २९ ॥ तब आसुरि
मुनि और महादेवजी यह बोले हे भूमन् ! तुमारे अर्थ नमस्कार है, हमारो तुमारे चरणकमलमें सदाही वृंदावनमें वास होउ, तुमारे चरणकमल बिना और वर हम नहीं

श्रीमन्निकुंजलतिकाकुसुमाकरस्त्वंश्रीराधिकाहृदयकण्ठविभूषणस्त्वम् ॥ श्रीरासमण्डलपतिर्व्रजमण्डलेशोब्रह्मांडमंडलमहीपरिपालकोसि ॥ २६ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ तदाप्रसन्नोभगवान्राधयासहितोहरिः ॥ मन्दस्मितोमुनिंप्राहमेघगंभीरयागिरा ॥ २७ ॥ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ षष्टिवर्षसहस्राणियुवयोस्तपतोस्तपः ॥ मद्दर्शनंतेनजातंसर्वतोनैरपेक्षयोः ॥ २८ ॥ निष्किंचनोयःशान्तश्चाजातशत्रुःसमसखा ॥ तस्माद्युवाभ्यांमनसाव्रियतामीप्सितोवरः ॥ २९ ॥ ॥ शिवासुरीऊचतुः ॥ ॥ नमोस्तुभूमन्युवयोःपदाब्जेसदैववृन्दावनमध्यवासः ॥ नरोचतेन्योन्यमतस्त्वदंघ्रेर्नमोयुवाभ्यांहरिराधिकाभ्याम् ॥ ३० ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ तथास्तुचोक्त्वाभगवान्वृन्दारण्येमनोहरे ॥ कालिन्दीनिकटेराजन्रासमण्डलमण्डिते ॥ ३१ ॥ निकुंजपार्श्वेपुलिनेवंशीवटसमीपतः ॥ शिवोपिचासुरिर्मुनिर्नित्यंवासंचकारह ॥ ३२ ॥ अथकृष्णोरासलीलांचक्रेपद्माकरेवने ॥ पतत्सुगन्धिरजसिगोपीभिर्भ्रमराकुले ॥ ३३ ॥ एवंषाण्मासिकीरात्रिःकृताकृष्णेनमैथिल ॥ गोपीनांरासलीलायांव्यतीताक्षणवत्सुखैः ॥ ३४ ॥ अरुणोदयवेलायांस्वगृहान्व्रजयोषितः ॥ यूथीभूत्वाययूराजन्सर्वाःपूर्णमनोरथाः ॥ ३५ ॥ श्रीनन्दमन्दिरंसाक्षात्प्रययौनन्दनन्दनः ॥ वृषभानुपुरंप्रागाद्वृषभानुसुतात्वरम् ॥ ३६ ॥ एवंश्रीकृष्णचन्द्रस्यरासाख्यानंमनोहरम् ॥ सर्वपापहरंपुण्यंकामदंमंगलायनम् ॥ ३७ ॥

चाहै हैं, तुमारे राधा कृष्णके अर्थ हमारी नमस्कार है ॥ ३० ॥ नारदजी कहैहैं तथास्तु तैसेई होउ ! ऐसे कहिके भगवान् रासमंडलते शोभित कालिंदीके निकट ॥ ३१ ॥
निकुंजके पास वंशीवटके सन्मुख नित्य निवास करते भये, आसुरिमुनि और महादेवहू वहांही वास करते भये ॥ ३२ ॥ याके अनंतर जामें सुगंधित कमलके फूलन
की रज उड़िरही, भौंरा गुंजार रहे ता पद्माकर वनमें गोपीनकों संग लेके श्रीकृष्ण रासलीला करते भये ॥ ३३ ॥ हे मैथिल ! ऐसे श्रीकृष्णने छः महीनाकी राति गोपीनकी
रासलीलामें करिदीनी तोऊ गोपीनकूं वा सुखमें एक क्षणसी मालूम पड़ी ॥ ३४ ॥ जब अरुणोदय भयो तब व्रजसुंदरी अपने २ यूथ बनायके अपने २ मन्दिरनकूं जातभई,
क्योंकि उन सबनके पूर्णमनोरथ हैगये हैं ॥ ३५ ॥ साक्षात् नंदनंदन श्रीनंदमंदिरकूं चलेगये और वृषभानुसुता बरसानेकूं चली गई ॥ ३६ ॥ यह श्रीकृष्णचंद्रको मनोहर रासको

आख्यान वर्णन कन्यो ये सब पापनका हरनहारो परम पवित्र कामको दाता और मंगल करनहारो है, ॥ ३७ ॥ धर्म, अर्थ, कामको देनहारो और मुमुक्षू जननकं मक्ति देनहारो सो मैने तेरे अगाडी कह्यौ है तुम अब कहा सुनिवेकी इच्छा करौ हौ ॥३८॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां वृंदावनखंडे भाषाटीकायां रासक्रीडावर्णनं नाम द्वाविंशोऽध्यायः॥२२॥ तब बहुलाश्व राजा पूछै है कि, अघासुर आदि दैत्यनकी जोति श्रीकृष्णमें लीन हैगई और शंखचूड यक्षकी ज्योति श्रीदामामें लीन भई सो कैसे लीनभई सो कहो ॥ १ ॥ हे महाबुद्धे ! तुम पर अपरके वेत्तानमें श्रेष्ठ हो यह कहो? अहो ! श्रीकृष्णको परम अद्भुत चरित्र है ॥ २ ॥ नारदजी कहेहैं कि, पहलो गोलोकको वृत्तांत है नारायणके मुखते मैंने सुन्यो है ये सब पापनको हरनहारो है पवित्र है ताहि हे राजन् ! महामते ! तुम सुनो ॥ ३ ॥ राधा श्री विजया और भू ये तीन पत्नी ही तिनमें राधाजी श्रीकृष्ण महात्माकी अत्यत प्यारी

त्रिवर्ग्यदंजनानांतुमुमुक्षूणांसुमुक्तिदम् ॥ मयातवाग्रेकथितंकिंभूयःश्रोतुमिच्छसि ॥ ३८ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांवृन्दावनखण्डेरासक्रीडावर्णनंनामद्वाविंशोऽध्यायः ॥ २२ ॥ ॥ बहुलाश्वउवाच ॥ ॥ अघासुरादिदैत्यानांज्योतिःकृष्णेसमाविशत् ॥ श्रीदाम्निशंखचूडस्यकस्माल्लीनंबभूवह ॥ १ ॥ एतद्वदमहाबुद्धेत्वंपरावरवित्तम ॥ अहोश्रीकृष्णचन्द्रस्यचरितंपरमाद्भुतम् ॥ २ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ पुरागोलोकवृत्तान्तंनारायणमुखाच्छ्रुतम् ॥ सर्वपापहरंपुण्यंशृणुराजन्महामते ॥ ३ ॥ राधाश्रीर्विजयाभूश्चतिस्रःपत्न्योऽभवन्हरेः ॥ तासांराधाप्रियातीवश्रीकृष्णस्यमहात्मनः ॥ ४ ॥ राधिकासवयाराजन्कोटिचन्द्रप्रकाशया ॥ कुंजेविरजयारेमेएकान्तेचैकदाप्रभुः ॥ ५ ॥ सपत्नीसहितंकृष्णंराधाश्रुत्वासखीमुखात् ॥ अतीवविमनाजातासपत्नीसौख्यदुःखिता ॥ ६ ॥ शतयोजनविस्तारंशतयोजनमूर्ध्वगम् ॥ कोट्यश्विनीसमायुक्तंकोटिसूर्यसमप्रभम् ॥ ७ ॥ विचित्ररत्नसौवर्णमुक्तादामविलम्बितम् ॥ पताकाहेमकलशैःकोटिभिर्मण्डितंरथम् ॥ ८ ॥ समारुह्यसखीनांसावेत्रहस्तैर्दशार्बुदैः ॥ हरिंद्रष्टुंजगामाशुश्रीराधाभगवत्प्रिया ॥ ९ ॥ तन्निकुंजेद्वारपालंश्रीदामानंमहाबलम् ॥ हरिन्यस्तंसमालोक्ययन्निर्भर्त्स्यसखीजनैः ॥ १० ॥ वेत्रैःसन्ताड्यसहसाद्वारिगन्तुंसमुद्यता ॥ सखीकोलाहलंश्रुत्वाहरिरंतरधीयत ॥ ११ ॥

ही ॥ ४ ॥ किरोड़ चंद्रमाकोसो प्रकाश जाको और श्रीराधाकी सवयानाम अवस्थामें बराबर विरजा नामकी एक सखी ही ताके संग एकांत कुंजमे विहार करते भये ॥ ५ ॥ तब श्रीराधाजी सौतिके संग श्रीकृष्णकूं विहार करत सखीके मुखते सुनिके अत्यन्त विमन हैके सौतके सुखते दुःखी भई ॥ ६ ॥ तब सौ योजन चौडौ, सौ योजन ऊंचौ, किरोड़ घोड़ी जामे लगी,किरोड़ सूर्यकोसा जाको तेज ॥ ७ ॥ चित्र विचित्र रत्न जामे लगे ऐसो सुवर्णको रथ, मोतीनकी झालर जामें लगी किरोड़न पताका किरोड़न जामें कलशा तिनसो भूषित ॥ ८ ॥ ता रथमें बैठिके दश अर्बुद वेतधारी सखीनकूं संग लेके श्रीकृष्णकूं देखिवेकूं हरिकी प्यारी राधा आई ॥ ९ ॥ ता निकुंजके द्वारका द्वारपाल श्रीदामा नाम महाबली गोप हो वाको राधिकाजी देखिके ललकारिके सखीजननके हाथ ॥ १० ॥ वेतनते मारिके भीतर जायवेकूं उद्यत भई, तब सखीनको कोलाहले

सुनिके हरि भीतर विरजाके पास है, सो अंतर्ध्यान हैगये ॥ ११ ॥ और राधाकी भयकी मारी विरजा सखी नदी हैके वह गई, गोलोकमें किरोड़ योजन चौड़ी हैगई ॥ १२ ॥ सहसा अकस्मात कुंडली बाँधिके जैसे पृथ्वीपे समुद्र और रत्न पुष्पनते गुही भई उष्णिग् जैसे तैसेंही वो नदी गोलोकके चारों तरफ सुशोभित भई ॥ १३ ॥ तब हरिको अंतर्धान भयो, और विरजाको नदी हैगई देखिके राधिका अपनी कुंजकूं चलीआई ॥ १४ ॥ याके अनन्तर हे नृपेश्वर ! श्रीकृष्णने नदी भई विरजाको निर्मल वस्त्र धारण करनहारी अपनो वर देके सदेह करिदीनी ॥ १५ ॥ फिर विरजाके तीरके वनमें विरजाके संग रास करतभये, फिर वृंदावनकी निकुंजमें रास करतभये ॥ १६ ॥ विरजाके सात बेटा भये कृष्णके तेजते वे अपनी बाललीलाते निकुंजकूं शोभित करते भये ॥ १७ ॥ एकदिन उन सातो बेटानमें लड़ाई हैपडी, बड़ेनने छोटे बेटाकूं मारचौ तब वो छोटा बेटा डरके

राधाभयाच्चविरजानदीभूत्वाऽवहत्तदा ॥ कोटियोजनमायामेगोलोकेसहसानदी ॥ १२ ॥ सहसाकुण्डलीकृत्वाशुशुभेब्धिरिवावनिम् ॥ रत्नपुष्पैर्विचित्रांगायथोष्णिङ्मुद्रितातथा ॥ १३ ॥ हरिंगतंतंविज्ञायनदीभूतांचतांतथा ॥ आलोक्यतन्निकुंजंचस्वकुंजंराधिकाययौ ॥ १४ ॥ अथकृष्णोनदीभूतांविरजांविरजांबराम् ॥ सविग्रहांचकाराशुस्ववरेणनृपेश्वर ॥ १५ ॥ पुनर्विरजयासार्द्धंविरजातीरजेवने ॥ निकुंजवृन्दकारण्येचक्रेरासंहरिःस्वयम् ॥ १६ ॥ विरजायांसप्तसुताबभूवुःकृष्णतेजसा ॥ निकुंजंतेह्यलंचक्रुःशिशवोबाललीलया ॥ १७ ॥ एकदातैःकलिरभूल्लघुर्ज्येष्ठैश्चताडितः ॥ पलायमानोभयभृन्मातुःक्रोडेजगामह ॥ १८ ॥ तल्लालनंसमारेभेसमाश्वास्यसुतंसती ॥ तदावैभगवान्साक्षात्तत्रैवान्तरधीयत ॥ १९ ॥ रुषासुतंशशापेयंश्रीकृष्णविरहातुरा ॥ त्वंजलंभवदुर्बुद्धेकृष्णविच्छेदकारकः ॥ २० ॥ कदापित्वज्जलंमर्त्यानपिबंतुकदाचन ॥ ज्येष्ठाञ्शशापव्रजतमेदिनींकलिकारकाः ॥ २१ ॥ जलरूपाःपृथग्यानानसमेताभविष्यथ ॥ नैमित्तिकंचभवतांमेलनंस्यात्सदालये ॥ २२ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ इत्थंतेमातृशापेनधरणींवैसमागताः ॥ प्रियव्रतरथांगानांपरिखासुसमास्थिताः ॥ २३ ॥ लवणेक्षुसुरासर्पिर्दधिदुग्धजलार्णवाः ॥ बभूवुःसप्ततेराजन्नक्षोभ्याश्चदुरत्ययाः ॥ २४ ॥ दुर्विगाह्याश्चगंभीराआयामंलक्षयोजनात् ॥ द्विगुणंद्विगुणंजातंद्वीपेद्वीपेपृथक्पृथक् ॥ २५ ॥

मय्याकी गोदीमें गयौ ॥ १८ ॥ तब मैया पुचकारिके लाड लडामन लगी भगवान् तहीं अंतर्धान हैगये, ॥ १९ ॥ तब विरजा रोषकरिके श्रीकृष्णके विरहते वा बेटाको शाप देती भई हे दुर्बुद्धी ! तूं जल हैजा, तैने श्रीकृष्णको वियोग कराय दियौ है ॥ २० ॥ तेरे जलकूं कबहूं कोई मनुष्य नही पीवेगो, बडेनकूं यह शाप दीनों, हे क्लेशके करनहारे हौ ! तुम पृथ्वीमें जाउ ॥ २१ ॥ जलरूप न्यारे २ रहोगे मिलोगे नहीं, तुमारो नैमित्तिक प्रलयमें मिलनो होय ॥ २२ ॥ नारद कहैं हैं, ऐसे जे मैयाके शापते पृथ्वीमें आयेहे वे प्रियव्रतके रथकी करी खाईमें आयके स्थित हैके समुद्र भये ॥ २३ ॥ खारी समुद्र १, ईखके रसको २, मदिराको ३, घृतको ४, दहीको ५, दूधको ६, मीठे जलको ७, ये सात समुद्र बडे अक्षोभ्य तथा दुरत्यय भये ॥ २४ ॥ बडे दुर्विगाह्य और गहरे लाख योजनते लेके दूने २ एक लाख, २ लाख, ४ लाख, ८ लाख, १६ लाख, ३२ लाख, ६४

लाख, द्वीप २ में न्यारे न्यारे भये ॥ २५ ॥ ऐसे जब पुत्र चलेगये तब पुत्रके विरहमें विह्वल हैगई जो अपनी प्यारी विरहिणी विरजा ताकूं श्रीकृष्ण समीप आयके वर देते भये ॥ २६ ॥ हे भीरू ! मेरो तेरो कबहूं वियोग न होयगौ, अपने तेजते अपने बेटानकी सदाई रक्षा करैगी ॥ २७ ॥ याके अनंतर विरहिणी राधिकाकूं जानिके श्रीदामाकूं संग लेके हे वैदेह ! श्रीकृष्ण राधिकाके निकुंजकूं गये ॥ २८ ॥ सखाके संग निकुंजके दरवज्जेपै आये अपने प्राणवल्लभ तिनकूं देखिके मानवती हैके श्रीराधाजी यह वचन बोली ॥ २९ ॥ हे हरे ! जहां तुम्हारो नयो नेह जुर्यो है, तही जाउ वुह नदी हैगई है, तुम नद हैजाउ और वाही निकुंजमें वास करौ मेरो तुम्हारो कहा प्रयोजन है ॥ ३० ॥ नारदजी कहै हैं कि, भगवान् यह सुनके वाही निकुंजमें चलेगये ॥ ३१ ॥ तब श्रीकृष्णको मित्र श्रीदामा क्रोधसो राधाजीसो ये बोल्यो कि, परिपूर्णतम साक्षात् श्रीकृष्ण स्वयं भगवान् ॥ ३२ ॥ गोलोकके पति, असंख्य ब्रह्मांडनके पति, विराजे है, परेते परं है, तासरीकी किरोड़न शक्तिके उत्पत्ति करिवेमें समर्थ है ॥ ३३ ॥ हे राधे ! तिनकी तूं निंदा करैहै याते मान मति करे मति करे तब राधिका बोली–हे मूढ ! पिताकी स्तुति करिके मैयाकी मेरी निंदा करै है ॥ ३४ ॥ हे दुर्बुद्धे ! याते तूं राक्षस हैजा, गोलोकते निकसि बाहिरै परि, फेर श्रीदामा बोल्यो–हे शुभे ! श्रीकृष्ण तो तेरे अनुकूल है ताऊ तैनें मान कीनो ॥ ३५ ॥ याते परिपूर्णतम श्रीकृष्ण प्रभूते पृथ्वीमें जायके सौ वर्षको तेरो वियोग होयगो यामें कछू संदेह नहीं है ॥ ३६ ॥ ऐसे अपने दीने परस्पर शापते भयभीत भये और दोनोनकूं चिंता भई तबही हरि प्रगट भये ॥ ३७ ॥ और यह बोले कि,

अथपुत्रेषुयातेषुपुत्रस्नेहातिविह्वला ॥ स्वप्रियांतांविरहिणीमेत्यकृष्णोवरंददौ ॥ २६ ॥ कदानतेमेविच्छेदोमयिभीरुभविष्यति ॥ स्वतेजसास्वपुत्राणांसदारक्षांकरिष्यसि ॥ २७ ॥ अथराधांविरहिणींज्ञात्वाकृष्णोहरिःस्वयम् ॥ श्रीदाम्नासहवैदेहतन्निकुंजंसमाययौ ॥ २८ ॥ निकुंजद्वारिसंप्राप्तंससखंप्राणवल्लभम् ॥ वीक्ष्यमानवतीभूत्वाराधाप्राहहरिंवचः ॥ २९ ॥ ॥ राधोवाच ॥ ॥ तत्रैवगच्छयत्राभूत्स्नेहस्तेनूतनोहरे ॥ नदीभूताहिविरजानदोभवितुमर्हसि ॥ कुरुवासंतन्निकुंजेमयातेकिंप्रयोजनम् ॥ ३० ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ इतिश्रुत्वाथभगवांस्तन्निकुंजंजगामह ॥ ३१ ॥ श्रीकृष्णमित्रश्रीदामाराधाम्प्राहरुषावचः ॥ ॥ श्रीदामोवाच ॥ ॥ परिपूर्णतमःसाक्षाच्छ्रीकृष्णोभगवान्स्वयम् ॥ ३२ ॥ असंख्यब्रह्माण्डपतिर्गोलोकेशोविराजते ॥ त्वादृशीःकोटिशःशक्तीःकर्तुंशक्तःपरात्परः ॥ ३३ ॥ तंविनिन्दसिराधेत्वंमानंमाकुरुमाकुरु ॥ ॥ राधोवाच ॥ ॥ हेमूढपितरंस्तुत्वामातरंमांविनिन्दसि ॥ ३४ ॥ राक्षसोभवदुर्बुद्धेगोलोकाच्चबहिर्भव ॥ ॥ श्रीदामोवाच ॥ ॥ अनुकूलेनकृष्णेनजातंमानंशुभेतव ॥ ३५ ॥ तस्माद्भुविपरात्कृष्णात्परिपूर्णतमात्प्रभोः ॥ शतवर्षंतेवियोगोभविष्यतिनसंशयः ॥ ३६ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ एवंपरस्परंशापात्स्वकृताद्भयभीतयोः ॥ अतीवचिंतांगतयोराविरासीत्स्वयंप्रभुः ॥ ॥ ३७ ॥ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ वचनंवैस्वनिगमंदूरीकर्तुंक्षमोस्म्यहम् ॥ भक्तानांवचनंराधेदूरीकर्तुंनचक्षमः ॥ ३८ ॥

हे राधे ! अपनो वचन तो चाहै मै दूरि करिसकूं पर भक्तनको वचन दूरि करिवेकूं मेरी सामर्थ्य नही है ॥ ३८ ॥ हे कल्याणी ! तूं शोच मति करे मेरे वरको सुन महीना महीनामें तोकूँ मेरो वियोगके अन्तमे दर्शन भयो करैगौ ॥ ३९ ॥ वाराहकल्पमें पृथ्वीके भार उतारिवेके लीये, भक्तनकूं दर्शन देवेके लीये तोसहित मैं जाऊंगो ॥ ४० ॥ हे श्रीदामा ! तूं मेरो वचन सुन तूं अंश करिके राक्षस हैजा, वैवस्वत मन्वंतरमें तूं मेरो रासमें अपराध करैगो ॥ ४१ ॥ तब मेरे हाथते तेरी मृत्यु होयगी, निश्चय मेरे वरते फिर अपने स्वरूपकूं प्राप्त हैजायगो यामें संदेह नही ॥ ४२ ॥ नारदजा कहैं हैं-हे राजन् ! जा शापते श्रीदामा पहिले यक्षनमें सुधन नामके यक्षके घर जन्म लेत भयो

मा शोचं कुरु कल्याणि वरं मे शृणु राधिके ॥ मासं मासं वियोगांते दर्शनं मे भविष्यति ॥ ३९ ॥ भुवो भारावताराय कल्पे वाराहसंज्ञके ॥ भक्तानां दर्शनं दातुं गमिष्यामि त्वया सह ॥ ४० ॥ श्रीदामञ्छृणु मे वाक्यमंशेन त्वसुरो भव ॥ वैवस्वतान्तरे रासे हेलनं मे करिष्यसि ॥ ४१ ॥ मद्धस्ते नच ते मृत्युर्भविष्यति न संशयः ॥ पुनः स्वविग्रहम्पूर्वम्प्राप्स्यसि त्वं वरान्मम ॥ ४२ ॥ ॥ नारद उवाच ॥ ॥ एवं शापेन श्रीदामा पुरा पुण्यजनालये ॥ सुधनस्य गृहे जन्म लेभे राजन्महातपाः ॥ ४३ ॥ शंखचूड इति ख्यातो धनदानुचरोऽभवत् ॥ तस्माच्छ्रीदाम्नि तज्ज्योतिर्लीनं जातं विदेहराट् ॥ ४४ ॥ स्वात्मारामो लीलया सर्वकार्यं स्वस्मिन्धाम्निह्यद्वितीयः करोति ॥ यः सर्वेशः सर्वरूपो महात्मा चित्रं नेदं नौमि कृष्णाय तस्मै ॥ ॥ ४५ ॥ इदं मया ते कथितं मनोहरं वैदेह वृन्दावनखण्डमग्रतः ॥ शृणोति चैतच्चरितं नरोवरः परम्पदम्पुण्यतमम्प्रयाति सः ॥ ४६ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां वृंदावनखण्डे नारदबहुलाश्वसंवादे शंखचूडोपाख्यानं नाम त्रयोविंशोऽध्यायः ॥ २३ ॥ ॥ समाप्तश्च वृन्दावनखण्डः ॥ २ ॥

॥ ४३ ॥ जाते शंखचूड या नामते प्रसिद्ध भयो, ये कुबेरके अनुचर भयो याते हे राजन् ! वाकी जोति श्रीदामामें लीन हैगई श्रीकृष्णमें न भई ॥ ४४ ॥ आत्माराम भगवान् अपनेही विषय लीला करिके सब कार्यनकूं करें हैं, अद्वितीय सर्वेश्वर सर्वरूप महात्मा हैं सा कछू एसी लीला करिवेको अचंभो नहीं हे ता श्रीकृष्णके अर्थ मेरी नमस्कार है ॥ ४५ ॥ हे वैदेह ! यह मनोहर चरित्र वृंदावनखंड मैंने तेरे अगाडी कह्यौ जो नरोत्तम या चरित्रकूं सुने वो मनुष्य अति पवित्र परमपदकूं प्राप्त होयहै ॥ ४६ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां वृंदावनखंडे भाषाटीकायां शंखचूडोपाख्यानं नाम त्रयोविंशोऽध्यायः ॥ २३ ॥ समाप्तोयं वृंदावनखंडः ॥ २ ॥

---

इदं पुस्तकं क्षेमराज-श्रीकृष्णदासश्रेष्ठिना मुम्बय्यां ( खेतवाडी ७ वीं गली खम्बाटा लैन )
स्वकीये "श्रीवेङ्कटेश्वर" ( स्टीम ) मुद्रणयन्त्रालये मुद्रयित्वा
प्रकाशितम् । संवत १९६७, शके १८३२.

॥ इति गर्गसंहितायां वृन्दावनखण्डं भाषाटीकासमेतं समाप्तम् ॥

# ॥ अथ गर्गसंहितायां गिरिराजखण्डं भाषाटीकासहितं प्रारभ्यते ॥

(तृतीयखण्डम् ३)

श्रीगणेशाय नमः ॥ अथ गिरिराजखंडः ॥ बहुलाश्व राजा नारदजीते पूछैहै कि, भगवान् श्रीकृष्णने गोवर्द्धन पर्वतकूँ सहजमेंही एक हाथपै कैसें धारण करलीनों जैसे बालक छतोनाकूँ उठाय लेय है ॥ १ ॥ हे मुनिसत्तम! परिपूर्णतम साक्षात् महात्मा श्रीकृष्णको जो दिव्य यह अद्भुत चरित्र है ताकूं तौ मोहि सुनाय देउ ॥ २ ॥ ऐसें राजाकौ वचन सुनिकें नारदजी बोले कि, सबरे गोप और किसान लोग जैसे कंसकूं वार्षिक कर देते हे ऐसेही वर्षाके अन्तमें इन्द्रकूँहू बलि दियो करते हे ॥ ३ ॥ सो इन्द्रके यज्ञकी सामग्री इकट्ठी करते उन गोपनको देखके एकदिन सभामें सब गोपनके सुनत सुनत श्रीकृष्ण नन्दजीते यह बोले ॥ ४ ॥ या इन्द्रके पूजनकौ कहा फल है, यह याही लोककौ काम है अथवा ये परलोककौहू सहायक है यह मेरे आगे कहौ ॥ ५ ॥ तब नन्दजी बोले यह इन्द्रकौ जो पूजन है सो या लोकमें सर्वोत्तम भुक्ति (भोगकौ)

श्रीगणेशायनमः ॥ श्रीसरस्वत्यैनमः ॥ ॥ बहुलाश्वउवाच ॥ ॥ कथंदधारभगवान्गिरिंगोवर्द्धनंवरम् ॥ उच्छिलींध्रंयथाबालोहस्तेनैकेनलीलया ॥ १ ॥ परिपूर्णतमस्यास्यश्रीकृष्णस्यमहात्मनः ॥ तदेवचरितंदिव्यमद्भुतंमुनिसत्तम ॥ २ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ वार्षिकंहिकरंराज्ञेयथाशक्रायवैतथा ॥ बलिन्ददुःप्रावृडंतेगोपाःसर्वेकृषीवलाः ॥ ३ ॥ महेन्द्रयागसंभारचयंदृष्ट्वैकदाहरिः ॥ नन्दंपप्रच्छसदसिवल्लभानांचशृण्वताम् ॥ ४ ॥ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ शक्रस्यपूजनंह्येतत्किम्फलंचास्यविद्यते ॥ लौकिकंवावदन्त्येतदथवापारलौकिकम् ॥ ५ ॥ ॥ श्रीनन्दउवाच ॥ ॥ शक्रस्यपूजनंह्येतद्भुक्तिमुक्तिकरम्परम् ॥ एतद्विनानरोभूमौजायतेनसुखीक्वचित् ॥ ६ ॥ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ शक्रादयोदेवगणाश्चसर्वतोभुञ्जन्तियेस्वर्गसुखंस्वकर्मभिः ॥ विशन्तितेमर्त्यपदंशुभक्षयेतत्सेवनंविद्धिनमुक्तिकारणम् ॥ ७ ॥ भयंभवेद्वैपरमेष्ठिनेयतोवार्तातुकाकौकिलतत्कृतात्मनाम् ॥ तस्मात्परंकालमनंतमेवहिसर्वंबलिष्ठंसुबुधाविदुःपरे ॥ ८ ॥ ततस्तमाश्रित्यसुकर्मभिःपरंभजेद्धरिंयज्ञपतिंसुरेश्वरम् ॥ विसृज्यसर्वंमनसाकृतेःफलंव्रजेत्परंमोक्षमसौनचान्यथा ॥ ९ ॥ गोविप्रसाध्वग्निसुराःश्रुतिस्तथाधर्मश्चयज्ञाधिपतेर्विभूतयः ॥ धिष्ण्येषुचैतेषुहरिम्भजन्तियेसदात्विहामुत्रसुखंव्रजन्तिते ॥ १० ॥

दैनहारौ है और परलोकमें मुक्तिकौ दाता है याके पूजन विना मनुष्य पृथ्वीमें कबहू सुखी नही होंय हैं ऐसें नन्दजीकौ वचन सुनकें भगवान् बोले ॥ ६ ॥ इंद्रादिक सबरे देवता अपने २ कर्मनते स्वर्गके सुखकूं भोगें हैं जब उनको पुण्य क्षीण हैजाय है तब फिर मनुष्यलोकमें आयकें जन्म लेंय हैं यासो विनकौ सेवन मुक्तिको कारण नही हैं ऐसो तुम जानौ ॥ ७ ॥ जा परमेश्वरते ब्रह्माकूंहू भय होय है फिर वा ब्रह्माके बनाये जे देव मनुष्य तिनकी भूमिमें कहा गिनती हैं ताते एक केवल कालकोही अनंतरूप और महाबली जे सुबुद्धि हैं ते जानें हैं ॥ ८ ॥ ताते ताकौ आश्रय लेकें और सबको छोडके मन लगायके कर्मनके फलरूप वाही परमेश्वरको सुंदर कर्मनते भजन सेवनकर जो यज्ञपति है देवतानको ईश्वर और सबते पेर है तो परम फल जो मोक्ष है जाकूँ पावें हैं और तरहते मोक्ष नहीं मिले है ॥ ९ ॥ वा भगवान्की

ये विभूति है कौन कौन कि, गौ, ब्राह्मण, साधु, अग्नि, देवता, वेद, और धर्म, ये सब वाके निवासस्थान है याते इनकोही जे पूजन करें हैं वेही या लोकके और परलोकके दोनों सुखनकूं भोगे है ॥ १० ॥ सो हे राजेन्द्र ! देखो यह गोवर्द्धन पर्वत वा भगवान्के वक्षःस्थलते पैदा भयो है ये सब पर्वतनको राजा है और पुलस्त्य ऋषिके तेजते यहां आयो है जो या गोवर्द्धनके दर्शन करते मनुष्यको या संसारमे फिर जन्म नही होय है ॥ ११ ॥ याते तुम गौ, ब्राह्मण और देवता इनको पूजन करिके अवही श्रीगिरिराजकूंही केवल बलि ( भेट ) धरो यह यज्ञ तो मोकूं प्यारो है सर्वोत्तम यज्ञ तो यही है आगे तुम्हारी इच्छा होय सो करो ॥ १२ ॥ नारदजी कहें हे तब एक सन्नंद नामको गोपवृद्ध हो नीतिको वेत्ता हो सो अत्यंत प्रसन्न हैके नन्दजीके सुनत २ श्रीकृष्णसो यह बोले ॥ १३ ॥ हे नन्दसूनो ! हे तात ! तुम साक्षात् ज्ञानकी निधि हो कौनसी विधिते गोवर्द्धनकी पूजा करनी चाहिये सो तत्त्वते कहो ॥ १४ ॥ तब भगवान् बोले जाको पूजन यज्ञ करना हो तो या विधिको करे कि, पहलेही तो गिरिराजकी

समुत्थितोसौहरिवक्षसोगिरिर्गोवर्धनोनामगिरीन्द्रराजराट् ॥ समागतोह्यत्रपुलस्त्यतेजसायद्दर्शनाज्जन्मपुनर्नविद्यते ॥ ११ ॥ सम्पूज्यगोविप्रसुरान्महाद्रयेदातव्यमद्यैवपरंह्युपायनम् ॥ एषप्रियोमेमखराजएवहिनचेद्यथेच्छास्तितथाकुरुव्रज ॥ १२ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ तेषांमध्येऽथसन्नंदोगोपोवृद्धोऽतिनीतिवित् ॥ अतिप्रसन्नःश्रीकृष्णमाहनन्दस्यशृण्वतः ॥ १३ ॥ ॥ संनन्दउवाच ॥ ॥ हेनन्दसूनोहेतातत्वंसाक्षाज्ज्ञानशेवधिः ॥ कर्तव्याकेनविधिनापूजाऽद्रेर्वदतत्त्वतः ॥ १४ ॥ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ आलिप्यगोमयेनापिगिरिराजभुवंह्यधः ॥ धृत्वाथसर्वसम्भारम्भक्तियुक्तोजितेन्द्रियः ॥ १५ ॥ सहस्रशीर्षामंत्रेणाद्रयेस्नानंचकारयेत् ॥ गंगाजलेनयमुनाजलेनापिद्विजैःसह ॥१६॥ शुक्लगोदुग्धधाराभिस्ततःपंचामृतैर्गिरिम् ॥ स्नापयित्वागन्धपुष्पैःपुनःकृष्णाजलेनवै ॥ १७ ॥ वस्त्रंदिव्यंचनैवेद्यमासनंसर्वतोधिकम् ॥ मालालंकारनिचयंदत्त्वादीपावलिम्पराम् ॥१८॥ ततःप्रदक्षिणांकुर्यान्नमस्कुर्यात्ततःपरम् ॥ कृतांजलिपुटोभूत्वात्विदमेवसुदीरयेत् ॥ ॥ १९ ॥ नमोवृन्दावनांकायतुभ्यंगोलोकमौलिने ॥ पूर्णब्रह्मातपत्रायनमोगोवर्द्धनायच ॥ २० ॥ पुष्पांजलिंततःकुर्यान्नीराजनमतःपरम् ॥ घंटाकांस्यमृदंगाद्यैर्वादित्रैर्मधुरस्वनैः ॥ २१ ॥ वेदाहमेतंमंत्रेणवर्षालाजैःसमाचरेत् ॥ तत्समीपेचान्नकूटंकुर्याच्छ्रद्धासमन्वितः ॥ २२ ॥

नीचे २ की धरतीको गोबरते लीपिलेय फिर जितेंद्री हैकें सब सामिग्री तयारकर धरै ॥ १५ ॥ फिर सहस्रशीर्षा, मन्त्रते ब्राह्मणनको संग लेके गङ्गा, यमुनाजलते स्नान करावे ॥ १६ ॥ फिर सफेद गौके दूधकी धारानते फिर पञ्चामृतते फिर यमुनाजलते स्नान करावे फिर केशर, कस्तूरी, कपूर, चन्दन लगावे ॥१७॥ फिर सुगंधित धूप देय, वस्त्र पहरावे, फूल माला पहरावे, गहने चढावे और दीपदान करे ॥ १८ ॥ फिर नमस्कार करके प्रदक्षिणा करे फिर हाथ जोड़के यह स्तुति करै कि ॥ १९ ॥ हे गिरिराज ! तुम वृंदावनकी गोदीमें बैठे हो तुम ही गोलोकके मुकुट हो तुमही पूर्ण ब्रह्म श्रीकृष्णके छत्र हो ऐसे गोवर्द्धनरूप तुम हो तिनके अर्थ हमारी नमस्कार है ॥ २० ॥ फिर पुष्पांजली करै फिर आरती करै आरती करै तब झांझ, घंटा, मृदंग, सुंदर बाजे बजावे ॥ २१ ॥ फिर [ वेदाहमेतं पुरुषं

महांतमादित्यवर्ण तमसः परस्तात् । तमेष विदित्वाऽतिमृत्युमेति नान्यः पंथा विद्यतेऽयनाय ] या मंत्रते खील वर्षावे फिर श्रद्धाते श्रीगिरिराजको अन्नकूट करे ॥ २२ ॥ फिर चौंसठ २ कटोरानकी पांच पंक्ति लगाकै उने गंगाजल यमुनाजलते भरकें उनमें तुलसीदल डारके आगे धरै ॥ २३ ॥ फिर एक २ अन्नके छप्पन छप्पन सामग्री करके भोगनको लगायके सावधान हैके सेवा करै पीछे होम करै फिर अग्नि ब्राह्मण देवतानकौ पुष्प गंधादिकते पूजन करै ॥ २४ ॥ पीछें उत्तम ब्राह्मणनकूं सुगंधित मीठे भोजन करायके औरहू जो कोई यहां गरीबलोग शूद्रादिक चंडालपर्यंत आवे तिनकूं उत्तम भोजन देय ॥ २५ ॥ फिर गोपी, गोपाल तिनके द्वारा गौनको नृत्य करावे फिर मंगल वाणीनते जय जय शब्द करै ऐसे गोवर्द्धनके या उत्सवको करै ॥ २६ ॥ अब जहां गोवर्द्धन न होय तहांकी विधिको कहे है सो सुनों, पहले तो गोवर्द्धनके आकारको एक गोवरको ऊंचौ गोवर्द्धनकैसो पर्वत बनावे ॥ २७ ॥ वामें बहुतसी सीकनको लगायके लतानकी कल्पना करै फूलनसों ढके ऐसें पृथ्वीमें मनुष्यनकूं सदाही गोवर्द्धन पूजिवेयोग्य है ॥ २८ ॥

कचौलानांचतुःषष्टिपंचपंक्तिसमन्वितम् ॥ तुलसीदलमिश्रैश्चश्रीगंगायमुनाजलैः ॥ २३ ॥ षट्पंचाशत्तमैर्भोगैःकुर्यात्सेवांसमाहितः ॥ ततोऽग्नीन्ब्राह्मणान्पूज्यगाःसुरान्गन्धपुष्पकैः ॥ २४ ॥ भोजयित्वाद्विजवरान्सौगंधैर्मिष्टभोजनैः ॥ अन्येभ्यश्चश्वपाकेभ्योदद्याद्भोजनमुत्तमम् ॥ २५ ॥ गोपीगोपालवृन्दैश्चगवांनृत्यंचकारयेत् ॥ मंगलैर्जयशब्दैश्चकुर्याद्गोवर्द्धनोत्सवम् ॥ २६ ॥ यत्रगोवर्द्धनाभावस्तत्रपूजाविधिंशृणु ॥ गोमयैर्वर्द्धनःकुर्यात्तदाकारःपरोन्नतः ॥ २७ ॥ पुष्पव्यूहैर्लताजालैरीषिकाभिःसमन्वितः ॥ पूजनीयःसदामर्त्यैर्गिरिर्गोवर्द्धनो भुवि ॥ २८ ॥ शिलासमानम्पुरटंक्षिप्त्वाऽद्रौतच्छिलांनयेत् ॥ गृह्णीयाद्योविनास्वर्णसमहारौरवंव्रजेत् ॥२९॥ शालग्रामस्यदेवस्यसेवनंकारयेत्सदा ॥ पातकंनस्पृशेत्तंवैपद्मपत्रंयथाजलम् ॥ ३० ॥ गिरिराजशिलासेवांयःकरोतिद्विजोत्तमः ॥ सप्तद्वीपमहीतीर्थावगाहफलमेतिसः ॥ ॥ ३१ ॥ गिरिराजमहापूजांवर्षेवर्षेकरोतियः ॥ इहसर्वसुखंभुक्त्वाऽमुत्रमोक्षंप्रयातिसः ॥ ३२ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांश्रीगिरिराजखण्डे श्रीनारदबहुलाश्वसंवादेश्रीगिरिराजपूजाविधिवर्णनंनामप्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ श्रुत्वावचोनन्दसुतस्यसाक्षाच्छ्रीनन्दसन्नन्दवराव्रजेशाः ॥ सुविस्मिताःपूर्वकृतंविहायप्रचक्रिरेश्रीगिरिराजपूजाम् ॥ १ ॥

और जो गोवर्द्धनकौ लावे तो शिलाके समान सोनों धरके शिलाकूं लैजाय और विना सुवर्ण धरे जो कोई गोवर्द्धनकी शिलाको लावै तौ वो रौरव नरककूं जायहै ॥ ॥ २९ ॥ शालग्रामकौ जो नित्य पूजन करयौकरे ताकूं पाप कबहू ऐसें स्पर्श नही करैहै जैसे कमलके फूलकूं जल स्पर्श नहीं करैहैं वैसेई ॥ ३० ॥ जो कोई द्विजोत्तम गिरिराज शिलाकी सेवा पूजन करै है वा पुरुषकोहू पाप किये स्पर्श नही करै है और वाको सातों द्वीपनके साढेतीन करोड़ तीर्थस्नान करेकौ फल प्राप्त होयहै ॥ ३१ ॥ जो मनुष्य वर्ष २ में ये गोवर्धनकी पूजा करेहे सो यहांहू सब सुखनको भोगकै अंतमें वो मुक्तिको जायहै ॥ ३२ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां गिरिराजखंडे भाषाटीकायां गिरिराजपूजा वर्णनं नाम प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥ नारदजी कहैहैं कि, या प्रकार नंद संनंदते आदि लैकें सबरे व्रजके स्वामी जे गोप हैं वे नंदसुतकौ वचन सुनके अचंभेमें आयगये तब वे

सब पहिले किये इन्द्रके यज्ञकूं छोड़के श्रीगिरिराजकी पूजा करतभये ॥ १ ॥ हे मैथिल ! तब नंदराज बलि भेटनकों और दोनों बेटानकों और यशोदाजीकूं संग लैके गर्गजीकूं संग लैके बडी प्रसन्नताते गिरिराजकी पूजा करवेकूं उद्यत भये ॥ २ ॥ तब बडो ऊंचो विचित्र जाकौ वर्ण सोनेकी सांकर जाके बंधी ऐसे हाथीपे बैठके गोवर्द्धनकी पूजाके अर्थ गौनके गणनकूं संग लैकें गोवर्द्धनके समीप आये तब कैसी शोभा भई है, मानों इंद्राणीकूं लैकें शरदके सुपेद बादरनके संग ऐरावतपे चढ्यौ इन्द्रही आवे है ॥ ३ ॥ नौ नंद, नौ उपनन्द, छः वृषभानु और सब गोप, अपने २ बेटा, नाती, पन्ती, बेटी, नातनी, स्त्री सबनकूं संग लैकें गिरिराजके पास सब यज्ञसंभारको लैकें आये ॥ ४ ॥ हजारन बालसूर्य्यकौसो तेज जाको ऐसी पालकीमें चढ़के सब सखीजननकूं संग लैके दिव्य भूषण वस्त्रनकूं पहिरकें इन्द्राणीसी सजिकें श्रीराधिकाजी वहां ऐसें आईहै जैसे चकोरी भ्रमरीनके झुंडको संग लैके आवे हैं ॥ ५ ॥ और किरोड़ सखी अलंकृत हैके जिनके संग हैं, तिनं सखीनको बीचमें शृंगारकिये चंद्रमाकेसे जिनके मुख चमरको फिरा

नीत्वाबलीन्मैथिलनन्दराजःसुतौसमानीयचरामकृष्णौ ॥ यशोदयाश्रीगिरिपूजनार्थसमुत्सुकोगर्गयुतःप्रसन्नः ॥ २ ॥ त्वरंसमारुह्यमनोन्नतंगजंविचित्रवर्णंधृतहेमशृंखलम् ॥ गोवर्द्धनान्तंप्रययौगवांगणैःशरद्घनैःशक्रइवप्रियायुतः ॥ ३ ॥ नन्दोपनन्दावृषभानवश्चपुत्रैश्चपौत्रैश्चसहांगनाभिः ॥ समाययुःश्रीगिरिराजपार्श्वसर्वसमानीयचयज्ञभारम् ॥ ४ ॥ सहस्रबालार्कपरिस्फुरद्युतिमारुह्यराधाशिबिकांसखीगणैः ॥ शचीवदिव्याम्बररत्नभूषणाबभौचकोरीभ्रमरीसमाकुला ॥ ५ ॥ समागतेपार्श्वगतेस्वलंकृतेराजन्सखीकोटिसमावृतेपरे ॥ सख्यौविभातेललिताविशाखेचन्द्राननेचालितचारुचामरे ॥ ६ ॥ एवंरमावैविरजाचमाधवीमायाचकृष्णानृपजह्नुनंदनी ॥ द्वात्रिंशदष्टौचतथाहिषोडशसख्यश्वतासांकिलयूथआगतः ॥ ७ ॥ श्रीमैथिलानांकिलकोशलानांतथाश्रुतीनामृषिरूपकाणाम् ॥ तथात्वयोध्यापुरवासिनीनांश्रीयज्ञसीतावनवासिनीनाम् ॥ ८ ॥ रमादिवैकुण्ठनिवासिनीनांतथोर्ध्ववैकुण्ठनिवासिनीनाम् ॥ महोज्वलद्वीपनिवाशनीनांध्रुवादिलोकाचलवासिनीनाम् ॥ ९ ॥ समुद्रजादिव्यगुणत्रयाणामदिव्यवैमानिकजौषधीनाम् ॥ जालंधरीणांचसमुद्रकन्याबर्हिष्मतीजासुतलस्थितानाम् ॥ १० ॥ तथाप्सरःसर्वफणीन्द्रजानामासांचयूथाव्रजवासिनीनाम् ॥ समाययुःश्रीगिरिराजपार्श्वस्वलंकृताःपाणिबलिप्रदीपाः ॥ ११ ॥

वती ऐसी ललिता, विशाखा नामकी दोनों सखी जिनके संगमें है, या शोभाते श्रीराधिकाजी वहां झूमतभई आई है, ॥ ६ ॥ ऐसे ही रमा, विरजा, माधवी, माया, कालिंदी, गंगा आदि आठ सखी सोलह सखी बत्तीस सखीनके यूथ आयेहै ॥ ७ ॥ मैथिल देश वासिनीनके, कोशलदेश वासिनीनके, अयोध्या वासिनीनके, श्रुतिरूपानके, मुनिरूपानके, वनवासिनीनके, और यज्ञसीतानके यूथ आयेंहैं ॥ ८ ॥ रमा आदि वैकुंठ वासिनीनके और ऊर्ध्व वैकुंठ निवासिनीनके, तथा श्वेतद्वीप वैकुंठ निवासिनीनके, ध्रुवलोकवासिनीनके और लोकालोकाचलवासिनी सखीनके यूथ आये ॥ ९ ॥ तैसेही जलंधरनगरवासिनीनके, बर्हिष्मतीनगरीकी रहनवारी, सुतलवासिनीनके, समुद्रकी दिव्य औषधीनके और अदिव्य औषधीनके देवांगनारूपानके, दिव्य तीनो गुणके स्वभाववारीनके यूथ आये ॥ १० ॥ तैसेई नागकन्यानके, अप्सरानके और व्रजवासिनी सखीनके यूथ शृंगार करिके भेट लैकें

गये और प्रसन्नहैके यह बोले॥ २२॥ गोपनने आज गिरिराज देव जान लियौ नंदके बेटाने साक्षात् दिखाय दीनो हम यही मागेंहै हमारो गोधन और हमारो बंधुवर्ग या व्रजभूमिमें दिन२ बढौ॥ २३॥ तब नंद, उपनंद, वृषभानुराज, बल, दिव्यवपुधारी गोवर्द्धन किरीट, मुकुट जिनने धारण करराख्यौ वे तथास्तु ऐसेई होय ऐसे कहिके क्षणभरमें अंतर्धान हैगये ॥ २४ ॥ सुचंद्र, नंदराज, श्रीकृष्ण, गोप, गोपी अपने अपने गोधननकूँ लेकें व्रजकूँ आवतभये ॥ २५ ॥ सम्पूर्ण द्विज, योगेश्वर, सिद्धनके समूह, शिवादिक औरहू सब मनुष्य नमस्कार करकरकें गोवर्द्धनकौ पूजन करके प्रसन्न है हैकें अपने अपने घरकूँ चलेगये परंतु अंतःकरणमें उनकी जायवेकी इच्छा नहीं ही ॥ २६ ॥ यह श्रीकृष्णचंद्रको परमोत्तम चरित्र है महोत्सव है सो मैंनें तेरे अगारी वर्णन करचौ है पवित्र है मनुष्यनके पापकौ हरनहारौ है ॥ २७ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां गिरिराजखण्डे भाषाटीकायां गिरिराज

ज्ञातोसिगोपैर्गिरिराजदेवःप्रदर्शितोनन्दसुतेनसाक्षात् ॥ नोगोधनंवाकिलबन्धुवर्गोवृद्धिंसमायातुदिनेदिनेकौ ॥ २३ ॥ तथास्तुचोक्त्वागिरिराजराजोगोवर्द्धनोदिव्यवपुर्दधानः ॥ किरीटकेयूरमनोहरांगःक्षणेनतत्रान्तरधीयताराात् ॥ २४ ॥ नन्दोपनन्दावृषभानवश्चबलःसुचन्द्रोवृषभानुराजः ॥ श्रीनन्दराजश्चहरिश्चगोपागोप्यश्चसर्वानिजगोधनैश्च ॥ २५ ॥ द्विजाश्चयोगेश्वरसिद्धसंघाःशिवादयश्चान्यजनाश्चसर्वे ॥ नत्वाथसम्पूज्यगिरिम्प्रसन्नाःस्वंस्वंगृहंजग्मुरनिच्छयाच ॥ २६ ॥ श्रीकृष्णचन्द्रस्यपरंचरित्रंगिरीन्द्रराजस्यमहोत्सवंच ॥ मयातवाग्रेकथितंविचित्रंनृणांमहापापहरम्पवित्रम् ॥ २७ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांश्रीगिरिराजखण्डेनारदबहुलाश्वसंवादेगिरिराजमहोत्सववर्णनंनामद्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ अथमन्मुखतःश्रुत्वास्वात्मयागस्यनाशनम् ॥ गोवर्द्धनोत्सवंजातंकोपंचक्रेपुरन्दरः ॥ १ ॥ सांवर्तकंनामगणंप्रलयेसुक्तबंधनम् ॥ इन्द्रोव्रजविनाशायप्रेषयामाससत्वरम् ॥२॥ अथमेघगणाःक्रुद्धाध्वनंतश्चित्रवर्णिनः ॥ कृष्णाभाःपीतभाःकेचित्केचिच्चहरितप्रभाः ॥ ३ ॥ इन्द्रगोपनिभाःकेचित्केचित्कर्पूरवत्प्रभाः ॥ नानाविधाश्चयेमेघानीलपंकजसुप्रभाः ॥ ४ ॥ हस्तितुल्यान्वारिबिन्दून्ववृषुस्तेमदोद्धताः ॥ हस्तिशुंडासमाभिश्चधाराभिश्चंचलाश्चये ॥ ५ ॥ निपेतुःकोटिशश्चाद्रिकूटतुल्योपलाभृशम् ॥ वातावबुःप्रचण्डाश्चक्षेपयंतस्तरून्गृहान् ॥ ६ ॥

महोत्सववर्णनं नाम द्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥ श्रीनारदजी कहैं हैं याके अनंतर इन्द्र मेरे मुखते अपने यज्ञको नाश सुनके और गोवर्द्धनकौ उत्सव सुनकें बड़ौ कोप करतभयौ ॥ १ ॥ मेघनकौ सांवर्तकनाम गण जो प्रलयमें छूटै है ता मेघनके गणकूँ व्रजके नाश करवेके लिये इन्द्रने व्रजके ऊपर भेज्यौ ॥ २ ॥ अब मेघनके गण गर्जते क्रोध करके युक्त चित्र विचित्र जिनके वर्ण तिनकी कारी, पीरी, लाल, सुफेद, हरी, घटापे ॥ ३ ॥ कोई बीरबहूटीसी अति लाल, कोई चितकबरी, अनेक रंगकी कोई कपूरी, कोई नीलकमलसी हैं ॥ ४ ॥ वे अतिचंचला मत्त हाथीको सूँडकीसी बूदनसों बरषामनलगी ॥ ५ ॥ और पर्वतकेसे ढौल कोटन ओला पडनलगे और अत्यन्त प्रचण्ड पवन

पेडनकूं उखाडती घरनकूं पटकती चलीहै ॥ ६ ॥ प्रचंड वज्रपात जिनमें ऐसे नाशके करनहारे मेघनमेंते हे मैथिलेन्द्र ! पृथ्वीमें बड़ौ भारी भयंकर शब्द हौतोभयौ ॥ ७ ॥ जाते सातों द्वीप सातों पाताल हलनलगे, पृथ्वी हलनलगी, ब्रह्मांड गूंज उठ्यौ, दिग्गज चलायमान हैगये, तारागण टूट टूटकें पृथ्वीमें गिरनलगे ॥ ८ ॥ सबरे गोप भयभीत हैके जीवेकी इच्छाते कुटुंबसहित अपने अपने बालकनकूं अगाडी करकें नन्दजीके मन्दिरकूँ आये ॥ ९ ॥ श्रीकृष्णकूँ बलदेवजी सहित नमस्कार करकें सबरे व्रजवासी भयभीत हैकें यह बोले कि, हे महाराज ! हम तुम्हारी शरण आये हैं ॥ १० ॥ हे राम ! हे राम ! हे बड़ी भुजानवारे ! हे कृष्ण ! हे कृष्ण ! व्रजके ईश्वर ! पाहि पाहि इन्द्रके दीयेभये कष्टते अपने जननकी रक्षा करौ ॥ ११ ॥ इन्द्रके यज्ञकूं छोडिके तुम्हारे वचनते गोवर्द्धनकौ यज्ञ करयौ है अब इन्द्रनें बडौ कोप कीनों है, अब हम कहा करें ये हमें बताओ ॥

प्रचण्डवज्रपातानांमेघानामंतकारिणाम् ॥ महाशब्दोभवद्भूमौमैथिलेन्द्रभयंकरः ॥ ७ ॥ ननादतेनब्रह्माण्डंसतलोकैर्बिलैःसह ॥ विचेलुर्दिग्गजास्ताराह्यपतन्भूमिमण्डलम् ॥ ८ ॥ भयभीतागोपमुख्याःसकुटुंबाजिगीषवः ॥ शिशून्स्वान्स्वान्पुरस्कृत्यनन्दमन्दिरमाययुः ॥ ९ ॥ श्रीनन्दनन्दनंनत्वासबलम्परमेश्वरम् ॥ ऊचुर्व्रजौकसःसर्वेभयार्ताःशरणंगताः ॥ १० ॥ गोपाऊचुः ॥ ॥ रामराममहाबाहोकृष्णकृष्णव्रजेश्वर ॥ पाहिपाहिमहाकष्टादिन्द्रदत्तान्निजाञ्जनान् ॥ ११ ॥ हित्वेन्द्रयागंत्वद्वाक्यात्कृतोगोवर्द्धनोत्सवः ॥ अद्यशक्रेप्रकुपितेकर्तव्यंकिंवदाशुनः ॥१२॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ व्याकुलंगोकुलंवीक्ष्यगोपीगोपालसंकुलम् ॥ सवत्सकंगोकुलंचगोपानाहनिराकुलः ॥१३॥ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ माभैष्टयाताद्रितटंसर्वैःपरिकरैःसह ॥ वःपूजाप्रहतायेनसरक्षांसंविधास्यति ॥ १४ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ इत्युक्त्वास्वजनैःसार्द्धमेत्यगोवर्द्धनंहरिः ॥ समुत्पाट्यदधाराद्रिंहस्तेनैकेनलीलया ॥ १५ ॥ यथोच्छिलींध्रंशिशुरश्रमोगजःस्वपुष्करेणैवचपुष्करंगिरिम् ॥ धृत्वाबभौश्रीव्रजराजनन्दनःकृपाकरोसौकरुणामयःप्रभुः ॥ १६ ॥ अथाहगोपान्विशताद्रिगर्तहेतातमातर्व्रजवल्लभेशाः ॥ सोपस्करैःसर्वधनैश्चगोभिरत्रैवशक्रस्यभयंनकिंचित् ॥ १७ ॥ इत्थंहरेर्वचःश्रुत्वागोपागोधनसंयुताः ॥ सकुटुंबोपस्करैश्चविविशुःश्रीगिरेस्तलम् ॥ १८ ॥

॥ १२ ॥ नारदजी कहैं हैं कि, ऐसे गोपनकूं, गोपीनकूँ, गोकुलकूँ, बछरा बछिया बालक इनकूँ, व्याकुल देखके निराकुल भगवान् श्रीकृष्ण गोपनसों बोले ॥ १३ ॥ हे व्रजवासियौ ! भय मत करौ तुम अपनों सब परिवार लैकें गिरिराज पर्वतके किनारेपै चलौ जाने तुम्हारी पूजा खाई है सोई तुम्हारी रक्षा करैगो ॥ १४ ॥ नारदजी कहैं हैं ऐसें कह स्वजननकूं संग लैकें सहजमेंही गोवर्द्धनके पास आयके गिरिराजकूँ उखाडकें एक हाथपै धरि लीनो ॥ १५ ॥ जैसे बालक छतौनाको और जैसै हाथी कमलकूँ उठायलेय वैसेंही गोवर्द्धनको उठायके श्रीकरुणामय नन्दनन्दन शोभाको प्राप्त भये हैं ॥१६॥ अब गोपनते बोले–हे मैय्या ! हे बाबा ! हे गोपी हो ! हे गोप हो ! अपनी गौ, बिजार, बछडा, बछिया, बासन, वस्त्र, बालक, पलंग, पिटारे सब लैकें गोवर्द्धनके गढ़ैलामें चलेआऔ, यहां इन्द्रको कछू भय नहीं है ॥ १७ ॥ ऐसे श्रीकृष्णकौ वचन सुनिके कुटुंब

समेत घरकी सामग्री सब लेके अपनी २ गौनकूँ लैके गोवर्द्धनके नीचे सब आयगये ॥ १८ ॥ बलदेवसमेत सबरे बराबरके बालकनने कृष्णके कहेसों अपनी २ लठियानकूं लेले गोवर्द्धनके रोकवेको खंभकी नाई देवकी लगायदीने ॥ १९ ॥ जब भगवान्ने जलनके समूहको गोवर्द्धनके नीचे आमतो देखो तब अपने मनतेई सुदर्शनचक्रकूँ और शेषजीकूँ ऊपर नीचेकी आज्ञा देते भये ॥ २० ॥ और किरोड़ सूर्यनको तेज धरिके सुदर्शनचक्र- गोवर्द्धनके ऊपर जाय बैठ्यो सो ऊपरकी सबरी वर्षा चक्र पीगयो जैसे अगस्त्यजी समुद्रकूं पीगये है ॥ २१ ॥नीचे तो गोवर्धनके चारों ओर कुंडली मारिके शेषजी बैठगये सो सब जल रोकलीनों जैसे वेला समुद्रकी मर्याद समुद्रकूँ रोक लेयहै ॥ २२ ॥ गोवर्द्धनके धरनहारे हरि सात दिन तक स्थिर हैके एकसे जैसेके तैसे ठाढे रहै नेकहू चलायमान नहीं भये और वे सब गोप गोपी श्रीकृष्णकूं ऐसे देखते खडे रहे जैसे चन्द्रमाकूँ रात दिन चकोर देख्यो करै है ॥ २३ ॥ और वा समय इन्द्र क्रोधको मार्‌यौ मत्त ऐरावत हाथीपै बैठिके सब सेनाको संग लेके ब्रजमंडलकूँ आयो है ॥ २४ ॥ और

वयस्याबालकाःसर्वेकृष्णोक्ताःसबलानृप ॥ स्वान्स्वांश्चलगुडानद्रेरवष्टंभान्प्रचक्रिरे ॥ १९ ॥ जलौघमागतंवीक्ष्यभगवांस्तद्गिरेरधः ॥ सुदर्शनंतथाशेषंमनसाऽऽज्ञांचकारह ॥ २० ॥ कोटिसूर्यप्रभंचाद्रेरूर्ध्वंचक्रंसुदर्शनम् ॥ धारासंपातमपिबदगस्त्यइवमैथिल ॥ २१ ॥ अधोधस्तं गिरिंशेषःकुण्डलीभूतआस्थितः ॥ रुरोधतज्जलंदीर्घंयथावेलामहोदधिम् ॥ २२ ॥ सप्ताहंसुस्थिरस्तस्थौगोवर्द्धनधरोहरिः ॥ श्रीकृष्णचंद्रंपश्यंतःचकोराइवतेस्थिताः ॥ २३ ॥ मत्तमैरावतंनागंसमारुह्यपुरन्दरः ॥ ससैन्यःक्रोधसंयुक्तोव्रजमण्डलमाययौ ॥ २४ ॥ दूराच्चिक्षेपवज्रंस्वं नंदगोष्ठजिघांसया ॥ स्तंभयामासशक्रस्यसवज्रंमाधवोभुजम् ॥२५॥ भयभीतस्तदाशक्रःसांवर्तकगणैःसह ॥ दुद्रावसहसादेवैर्यथेभःसिंहताडितः ॥२६॥ तदैवार्कोदयोजातोगतामेघाइतस्ततः ॥ वाताउपरताःसद्योनद्यःस्वल्पजलानृप ॥ २७ ॥ विपंकंभूतलंजातंनिर्मलंखंबभूवह ॥ चतुष्पदाःपक्षिणश्चसुखमापुस्ततस्ततः ॥ २८ ॥ हरिणोक्तास्तदागोपानिर्ययुर्गिरिगर्ततः ॥ स्वंस्वंधनंगोधनंचसमादायशनैःशनैः ॥ २९ ॥ निर्यातेतिवयस्यांश्चप्राहगोवर्द्धनोद्धरः ॥ तेतमाहुश्चनिर्गच्छधारयामोऽद्रिमोजसा ॥ ३० ॥ इतिवादपरान्गोपान्गोवर्द्धनधरोहरिः ॥ तदर्द्धंचगिरेर्भारंप्रादात्तेभ्योमहामनाः ॥ ३१ ॥

नन्दजीके व्रजकूँ नाश करिबेकी इच्छा करिके फेंकके वज्र मारनलगौ सोही श्रीकृष्णने वज्रसमेत इन्द्रको हाथ जकड दीनों ॥ २५ ॥ तब तो इन्द्र डरके मारे सांवर्तक गणनकूँ संग लेके देवतानकूँ संग लेके ऐसे भाजिगयो जैसे सिहको मार्‌यौ हाथी भाजे है ॥ २६ ॥ तबही सूर्य उदय है आयौ, बादल सब जहांके तहां विलाय गये, पवन बन्द हैगई नदीनके जल प्रमाणते बहलनलगे ॥ २७ ॥ पृथ्वीकी कीचड सूख गयी, निर्मल आकाश हैगयौ, चौपाये जीव जन्तु पशु सुखी हैगये पक्षी सब सुखी हैगये ॥ २८ ॥ हरिकी आज्ञाते सब गोप पर्वतके गढेलाते अपने २ धनकू गौनकूं होलै २ निकासिके बाहर आयगये ॥ २९ ॥ जब सब निकसिगये तब भगवान् गोवर्द्धनधारी बराबरके सब ग्वालनते बोले कि, तुमहू निकसो तब सखा श्रीकृष्णते बोले कै, भेया तूं निकसिजा हम या गोवर्द्धनकूं अपने पराक्रमते धारण करलेगे ॥ ३० ॥ ऐसे कहते जे गोप तिनके

ऊपर गोवर्द्धनधारीने आधेसौ बोझ धरिदीनों ॥ ३१ ॥ ताही बोझके मारे निर्बल हैकें सब गोपबालक पृथ्वीमें जायपरे ॥ ३२ ॥ तब एक हाथते सबनको उठाय सबनके देखत देखत जहांको तहांही पर्वत धरिदीनों ॥ ३३ ॥ तबही सबरे गोप और गोपीनने परब्रह्म श्रीकृष्णकूँ जानिके गन्ध, अक्षत, फूल, माला, दीप, दही, दूधते श्रीकृष्णको पूजन कीनो और दंडोत करी ॥ ३४ ॥ तबही नन्द, उपनन्द, यशोदा, रोहिणी, बलदेव, संनन्दते आदि लैकें बूढे बूढे गोप श्रीकृष्णते मिलिकें आशीर्वाद दैनेलगे और धन देतभये बडी दया करत भये ॥ ३५ ॥ गवैया बजवैया ता कृष्णकी बडाई करके गामन लगे, बजामन लगे, नाचन लगे, दूरितेई श्रीकृष्णकूं आगे करके सब व्रजवासी अपने २ घरकूं आये मनोरथ सबके पूर्ण हैगये ॥ ३६ ॥ तबही देवता प्रसन्न हैके नंदनवनके पुष्पनकी वर्षा करनलगे और प्रसन्न भये गंधर्व

पतितास्तेनभारेणगोपबालाश्चनिर्बलाः ॥ ३२ ॥ करेणतान्समुत्थाप्यस्वस्थानेपूर्ववद्गिरिम् ॥ सर्वेषांपश्यतांकृष्णःस्थापयामासलीलया ॥ ॥ ३३ ॥ तदैवगोपीगणगोपमुख्याःसम्पूज्यकृष्णंनृपनन्दसूनुम् ॥ गन्धाक्षताद्यैर्दधिदुग्धभोगैर्ज्ञात्त्वापरंनेमुरतीवसर्वे ॥ ३४ ॥ नन्दोयशोदानृपरोहिणीचबलश्चसन्नन्दमुखाश्चवृद्धाः ॥ आलिंग्यकृष्णंप्रददुर्धनानिशुभाशिषासंयुयुजुर्घृणार्ताः ॥ ३५ ॥ संश्लाघ्यतंगायनवाद्यतत्परानृत्यन्तआरान्नृपनन्दनन्दनम् ॥ आजग्मुरेवस्वगृहान्व्रजौकसोहरिंपुरस्कृत्यमनोरथंगताः ॥ ३६ ॥ तदैवदेवाववृषुःप्रहर्षिताःपुष्पैःशुभैःसुन्दरनन्दनोद्भवैः ॥ जगुर्यशःश्रीगिरिराजधारिणोगन्धर्वमुख्यादिविसिद्धसंघाः ॥ ३७ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायांश्रीगिरिराजखण्डश्रीनारदबहुलाश्वसंवादेगोवर्द्धनोद्धारणंनामतृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ अथदेवगणैःसार्द्धंशक्रस्तत्रसमागतः ॥ गतमानोगिरौकृष्णंरहसिप्रणनामह ॥ १ ॥ ॥ इन्द्रउवाच ॥ ॥ त्वंदेवदेवःपरमेश्वरःप्रभुःपूर्णःपुराणःपुरुषोत्तमोत्तमः ॥ परात्परस्त्वंप्रकृतेःपरोहरिर्मांपाहिपाहिद्युपतेजगत्पते ॥ २ ॥ दशावतारोभगवांस्त्वमेवरिरक्षयाधर्मगवांश्रुतेश्च ॥ अद्यैवजातःपरिपूर्णदेवःकंसादिदैत्येन्द्रविनाशनाय ॥ ३ ॥ त्वन्माययामोहितचित्तवृत्तिंमदोद्धतंहेलनभाजनंमाम् ॥ पितेवपुत्रंद्युपतेक्षमस्वप्रसीददेवेशजगन्निवास ॥ ४ ॥

और सिद्धनके समूह गिरधारीकौ यश स्वर्गमें गामनलगे ॥३७॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां गिरिराजखंडे भाषाटीकायां नारदबहुलाश्वसंवादे गोवर्द्धनोद्धारणं नाम तृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥ नारदजी कहैहे–याके अनंतर देवगणनके संग इंद्र आयौ गोवर्द्धनपै एकांतमें मान जाको भंग हैगयो सो श्रीकृष्णकूं दंडोत करिके यह बोल्यो ॥ १ ॥ तुम देवतानके देवता हौ, परमेश्वर हौ, समर्थ हौ, पूर्ण हौ, पुराणपुरुष हौ, पुरुषोत्तम हौ, परेते परे मायाते परे हरि आपही हौ, हे स्वर्गके पति ! हे जगत्के पति ! मेरी रक्षा करो २ ॥ २ ॥ हे भगवन् ! दशावतार तुमही हौ, धर्म, गौ, वेद इनकी रक्षाके लिये अभी आपने जन्म लियौ हे; हे परिपूर्णदेव ! कंसादिक जे दैत्येंद्र तिनके नाश करिवेकूं आपको प्रादुर्भाव भयौ है ॥ ३ ॥ तुम मायाकरिके मोहितभई चित्तकी वृत्ति जाकी मैं इंद्र हौं या अभिमानसों उद्धत तुम्हारे अपराधको करनहारो जैसे पिता पुत्रके अपराधकूं क्षमा करैं हैं तैसे मेरे अपराधकूं क्षमा करौ

हे देवेश ! हे स्वर्गपते ! हे जगन्निवास ! मेरे ऊपर प्रसन्न होओ ॥ ४ ॥ गोवर्द्धनके उठायवेवारे हौ तिनके अर्थ नमस्कार है, गोविंद हौ, गौनके इंद्र हौ, गोकुलमें निवास करनहारे गौनके पालन करनहारे गोपनके पति हौ, तिनके अर्थ नमस्कार है, गोपीजननके भर्ता हौ, गिरिराजके उद्धर्ता हौ, करुणाकी निधि हौ, जगत्के विधान करिवेवारे हौ, तिनके अर्थ नमस्कार है, जगत्कूं मंगलकारी हौ, जगत्के निवास हौ, जगत्के मोह करनहारे हौ, किरोड़न कामदेवनके मनके मथनहारे हौ, वृषभानुकी बेटीके वर हौ, नंदराजके कुलके दीपकके समान प्रकाश करनहारे हौ, श्रीकृष्ण हौ, तिनके अर्थ नमस्कार है, परिपूर्णतम हौ, असंख्य ब्रह्मांडनके पति हौ, गोलोकधामके पति हो, स्वयं भगवान् हौ, तिनकूं बलदेव सहित नमस्कार है, नमस्कार है, नमस्कार है ॥ ५ ॥ नारदजी कहैं है–या इंद्रके कीये स्तोत्रकूं जो प्रातःकाल उठिकरके पढ़ेगो ताके सबरी सिद्धि होयगी और वह अनेक संकटनके भयते छूटिजायगो ॥ ६ ॥ ऐसे इंद्र सब देवगणनके संग स्तुति करके दोनो हाथ जोड़के दंडवत करतो भयो ॥ ७ ॥ ताके अनन्तर क्षीरसमुद्रकी भई जो सुरभी गौ है मनोहर गोवर्द्धनमे आई अपने दूधकी धारानते श्रीकृष्णकूं स्नान करावती भई ॥ ८ ॥ फिर इन्द्रको ऐरावत हाथी अपनी चार शुंडादंडनसो मंदाकिनी स्वर्गकी गंगाके जलनते श्रीकृष्णको स्नान करावतभयौ ॥ ९ ॥ देव, गंधर्व, किन्नर, ऋषीश्वर, सब वेदकी श्रुतिनते भगवान्की स्तुति करनलगे और हर्षित हैकें पुष्पनकी वर्षा करनलगे ॥ १० ॥ जब श्रीकृष्णको गोविंदाभिषेक भयौ तब गोवर्द्धन पर्वत हर्षके आनंदते इत वित द्रवीभूत हैकें बहनलग्यौ ॥ ११ ॥ तब भगवान्नें प्रसन्न हैके गोवर्द्धनके ऊपर अपनो हाथ धरदीनों ताकौ चिह्न वा गोवर्द्धन पर्वतमे हे नृप ! अबतक दीखे है ॥ १२ ॥ वोही मनुष्यनके पापनको दूर करनहारो तीर्थ हैगयौ, ऐसेही जहां आपने पाँव धरो हो वहां चरणको चिह्न भयौ है हे मैथिल !

ॐनमोगोवर्द्धनोद्धरणायगोविन्दायगोकुलनिवासायगोपालायगोपालपतयेगोपीजनभर्त्रेगिरिजोद्धर्त्रेकरुणानिधयेजगद्विधयेजगन्मङ्गलायजगन्निवासायजगन्मोहनायकोटिमन्मथमन्मथायवृषभानुसुतावरायश्रीनन्दराजकुलप्रदीपायश्रीकृष्णायपरिपूर्णतमायत्वसंख्यब्रह्मांडपतयेगोलोकधामधिषणाधिपतयेस्वयम्भगवतेसबलायनमस्तेनमस्तेनमस्ते ॥ ५ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ इतिशक्रकृतंस्तोत्रंप्रातरुत्थाययःपठेत् ॥ सर्वसिद्धिर्भवेत्तस्यसंकटान्नभयम्भवेत् ॥ ६ ॥ इतिस्तुत्वाहरिंदेवंसर्वैर्देवगणैःसह ॥ कृतांजलिपुटोभूत्वाप्रणनामपुरन्दरः ॥ ७ ॥ अथगोवर्द्धनेरम्येसुरभिर्गौःसमुद्रजा ॥ स्नापयामासगोपेशंदुग्धधाराभिरात्मनः ॥ ८ ॥ शुंडादण्डैश्चतुर्भिश्चद्युगंगाजलपूरितैः ॥ श्रीकृष्णंस्नापयामासमत्तऐरावतोगजः ॥ ९ ॥ ऋषिभिःश्रुतिभिःसर्वैर्देवगन्धर्वकिन्नराः ॥ तुष्टुवुस्तेहरिंराजन्हर्षिताःपुष्पवर्षिणः ॥ १० ॥ कृष्णाभिषेकेसंजातेगिरिर्गोवर्द्धनोमहान् ॥ द्रवीभूतोऽवहद्राजन्हर्षानन्दादितस्ततः ॥ ११ ॥ प्रसन्नोभगवांस्तस्मिन्कृतवान्हस्तपंकजम् ॥ तद्धस्तचिह्नमद्यापिदृश्यतेतद्गिरौनृप ॥ १२ ॥ तत्तीर्थंचपरम्भूतंनराणाम्पापनाशनम् ॥ तदेवपादचिह्नंस्यात्तत्तीर्थंविद्धिमैथिल ॥ १३ ॥

वाहीकूं तीर्थ समझौ ॥ १३ ॥ और जहां भगवान्‌के चरणको चिह्न भयौ हौ तहांही सुरभीके चरणनके चिह्न भये हैं ॥ १४ ॥ और जो वा समय आकाशगंगामें जल गोवर्द्धनमें गिरौ वा स्वर्गकी गंगामे कृष्णके स्नानते वो मानसीगंगा पापकी नाश करनहारी प्रगट भई है ॥ १५ ॥ और जो सुरभीके दूधकी धारानते गोविंदनें स्नान कियो ताते गोवर्द्धनपै गोविदकुंड उत्पन्न भयौ है जो महा पापनकौ स्नान पान करेते दूर करै है ॥ १६ ॥ कभी २ वा जलमें दूधकोसौ स्वाद आवै है या गोविदकुण्डके स्नान करै तो मनुष्य साक्षात् गोविदके पदकूं प्राप्त होय है ॥ १७ ॥ गोवर्द्धनकी परिक्रमा दैकें हरिकूं नमस्कार करकें सब इन्द्रादिक देवता बलि दैकें जय २ ध्वनि करकें पुष्पनकी वर्षा करते सुखी हैकें स्वर्गकूं चलेगये ॥ १८ ॥ जो कोई श्रीकृष्णकी या गोविदाभिषेककी कथाकूं सुनें सो दश अश्वमेध यज्ञके फलते अधिक फलकूं प्राप्त होय है और परलोकमें ब्रह्मलोकसो हूं ऊपर जो

एतावत्तस्यतत्रैवपादचिह्नंबभूवह ॥ सुरभेःपादचिह्नानिबभूवुस्तत्रमैथिल ॥ १४ ॥ द्युगंगाजलपातेनकृष्णस्नानेनमैथिल ॥ तत्रवैमानसीगंगागिरौजाताऽघनाशिनी ॥ १५ ॥ सुरभेर्दुग्धधाराभिर्गोविन्दस्नानतोनृप ॥ जातोगोविन्दकुण्डोद्रौमहापापहरःपरः ॥ १६ ॥ कदाचित्तस्मिन्दुग्धस्यस्वादुत्वंप्रतिपद्यते॥ तत्रस्नात्वानरःसाक्षाद्गोविन्दपदमाप्नुयात् ॥ १७ ॥ प्रदक्षिणीकृत्यहरिंप्रणम्यवैदत्त्वाबलींस्तत्रपुरन्दरादयः ॥ जयध्वनिंकृत्यसुपुष्पवर्षिणोययुःसुराःसौख्ययुतास्त्रिविष्टपम् ॥ १८ ॥ कृष्णाभिषेकस्यकथांशृणोतियोदशाश्वमेधावभृथाधिकंफलम् ॥ प्राप्नोतिराजेन्द्रसएवभूयसःपरम्पदंयातिपरस्यवेधसः ॥ १९ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांश्रीगिरिराजखंडेश्रीनारदबहुलाश्वसंवादेश्रीकृष्णाभिषेकोनामचतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ एकदासर्वगोपालागोप्योनन्दसुतस्यतत् ॥ अद्भुतंचरितंदृष्ट्वानन्दमाहुर्यशोदयम् ॥ १ ॥ ॥ गोपाऊचुः ॥ ॥ हेगोपराजत्वद्वंशेकोपिजातोनचाद्रिधृक् ॥ नक्षमस्त्वंशिलाधर्त्तुंसप्ताहंहेयशोमय ॥ २ ॥ क्वसप्तहायनोबालःक्वाद्रिराजस्यधारणम् ॥ तेननोजायतेशंकातवपुत्रेमहाबले ॥ ३ ॥ अयंबिभ्रद्गिरिवरंकमलंगजराडिव ॥ उच्छिलींध्रंयथाबालोहस्तेनैकेनलीलया ॥ ४ ॥ गौरवर्णायशोदेत्वंनन्दत्वंगौरवर्णधृक् ॥ अयंजातःकृष्णवर्णएतत्कुलविलक्षणम् ॥ ५ ॥

परंपद है ताकूं प्राप्त होय है ॥ १९ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां गिरिराजखण्डे भाषाटीकायां कृष्णाभिषेको नाम चतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥ नारदजी कहेहैं—एकसमयकी बात है कि, सबरी गोपी और गोप नंदके बेटाके वा अद्भुत चरित्रको देखिके नंदजीते यशके उदय करनेवारो यह वचन बोले ॥ १ ॥ हे गोपराज ! तेरे वंशमें आज तलक कोई ऐसौ नही भयौ जाने पर्वत उठायौ होय और हमारी तेरी तो यह्व सामार्थ नही है जो सात दिनताई एक हाथपै एक शिलाको तौ उठायके धरे राखें ॥ २ ॥ कहां तो सात वर्षको बालक और कहां सातदिनताई पर्वतराजको धारण करिबो ताते महाबली या तेरे बेटामें हमकूं शंका होयहै ॥ ३ ॥ जानें गिरिराजकूं एकही हाथते सहजमें ऐसे उठायलीनों जैसें हाथी कमलके फूलकूं और बालक छतोनाकूं उठाय लेयहै ॥ ४ ॥ हे यशोदा ! तुमहूं गोरी हौ और नंदजीहू गोरे है यह बेटा तुम्हारौ कारौ काहेते है यहहू

कुलमे एक विलक्षण बात है ॥ ५ ॥ क्षत्रीनकौ बालक तौ ऐसौ होय है कि, जैसे बलदेव गोरौ है तो यामें कछू दोष नहींहै क्योंकि यह चंद्रवंशमें भयौ है यातें ॥ ६ ॥ जो तुम सांच न कहौगे तो हम तुमें जातिमेंते छेकिदेयेंगे सो यातो याकी उत्पत्ति कहौ और जो याकी उत्पत्ति न कहोगे तो गोपनमें बडी लडाई होयगी ॥ ७ ॥ नारदजी कहै है गोपनकौ वचन सुनिके यशोदा भयविह्वल हैगई और कुपितभये जे गोप है तिनते नंदराज बोले ॥ ८ ॥ हे गोप हो ! मैं सावधान हैके गर्गजीकौ वचन कहूंहूं जा वचनके सुनेते तुम्हारो अभी सब संदेह मिट जायगो ॥ ९ ॥ पहले तो याके नामको अर्थ तुम सुनौ ककारको अर्थ तो कमला लक्ष्मीके पति है ऋको अर्थ राम है षकारको अर्थ छःगुणके पति श्वेतद्वीपवासी है ॥ १० ॥ णकारकौ अर्थ नृसिंह है अकारको अर्थ अक्षर जो सबके पहले भोक्ता है, विसर्गकौ अर्थ नरनारायण है ॥११॥ या प्रकार ये छः पूर्णभगवान् अवतार

यद्वाऽस्तुक्षत्रियाणांतुबालएतादृशोयथा ॥ बलभद्रेनदोषःस्याच्चन्द्रवंशसमुद्भवे ॥ ६ ॥ जातेस्त्यागंकरिष्यामोयदिसत्यंनभाषसे ॥ गोपेषुचास्यवोत्पत्तिंवदचेन्नकलिर्भवेत् ॥७॥ श्रीनारदउवाच ॥ श्रुत्वागोपालवचनंयशोदाभयविह्वला ॥ नन्दराजस्तदाप्राहगोपान्क्रोधप्रपूरितान् ॥ ॥ ८ ॥ ॥श्रीनंदउवाच ॥ ॥ गर्गस्यवाक्यंहेगोपावदिष्यामिसमाहितः ॥ येनगोपगणायूयंभवताऽऽशुगतव्यथाः ॥९॥ ककारःकमलाकांतो ऋकारोरामइत्यपि ॥ षकारःषड्गुणपतिःश्वेतद्वीपनिवासकृत् ॥ १० ॥ णकारोनारसिंहोयमकारोह्यक्षरोऽग्निभुक् ॥ विसर्गौचतथाह्येतौनरनारायणावृषी ॥ ११ ॥ सम्प्रलीनाश्चषट्पूर्णायस्मिञ्छब्देमहात्मनि ॥ परिपूर्णतमेसाक्षात्तेनकृष्णःप्रकीर्तितः ॥ १२ ॥ शुक्लोरक्तस्तथापीतोवर्णोस्यानुयुगंधृतः ॥ द्वापरांतेकलेरादौबालोयंकृष्णतांगतः ॥१३ ॥ तस्मात्कृष्णइतिख्यातोनाम्नायंनंदनन्दनः ॥ वसवश्चेंद्रियाणीतितद्देवाश्चित्त एवहि ॥ १४ ॥ तस्मिन्यश्चेष्टतेसोपिवासुदेवइतिस्मृतः ॥ १५ ॥ वृषभानुसुताराधायाजाताकीर्तिमंदिरे ॥ तस्याःपतिरयंसाक्षात्तेनराधापतिः स्मृतः ॥ १६ ॥ परिपूर्णतमःसाक्षाच्छ्रीकृष्णोभगवान्स्वयम् ॥ असंख्यब्रह्मांडपतिर्गोलोकेधाम्निराजते ॥ १७ ॥ सोऽयंतवशिशुर्जातोभारावतरणायच ॥ कंसादीनांवधार्थायभक्तानांपालनायच ॥ १८ ॥ अनंतान्यस्यनामानिवेदगुह्यानिभारत ॥ लीलाभिश्चभविष्यंति तत्कर्मसुनविस्मयः ॥ १९ ॥

जा शब्दमे प्रवेश होय सो परिपूर्णतम कृष्ण कहावै है ॥ १२ ॥ याकौ सतयुगमे श्वेतरूप हौ, त्रेतामे लाल, द्वापरमें पीरौ, अब द्वापरके अंतमे और कलियुगकी आदिमें याने कृष्णरूप धर्यो है ॥ १३ ॥ याते ये कृष्ण या नामसो विख्यात भयौहै, नाम तो याको नंदनंदन है आर वसु नाम इंद्रीनको और इंद्रीनके देवता और चित्तको है ॥ १४ ॥ तिनमे जो चेष्टाकरे वोहू वासुदेव कहावै है ॥ १५ ॥ और जो वृषभानुकी बेटी राधा कीर्तिरानीके मंदिरमें प्रगट भईहै वाके जो ये साक्षात्पति है याते याको राधापति नाम है ॥ १६ ॥ परिपूर्णतम साक्षात् श्रीकृष्ण स्वयं भगवान् है जो असंख्य ब्रह्मांडनके पति गोलोकधाममें विराजैं है ॥ १७ ॥ सो यह तेरौ बेटा पृथ्वीके भार उतारिवेकूं कंसादिक दैत्यनके मारिवेकूं और भक्तनके पालन करिवेकूं भयौ है ॥ १८ ॥ याके अनंत नाम है जे वेदमेंहू गुप्त हैं वे याके नाम लीला करेते प्रगट होयंगे याते याके कर्मनमें तू अचंभौ

सो हे गोप हो ! ऐसे गर्गके कहेको सुनिके मैं अपने बेटामें संदेह नहीं करूंहूं, या धरतीपे दोही प्रमाण हैं के वेदको वचन
मति करियो ऐसें गर्गजी मोते कहिगये हैं ॥ १९ ॥ सो हे गोप हो ! ऐसे गर्गके कहेको सुनिके मैं अपने बेटामें संदेह नहीं करूंहूं, या धरतीपे दोही प्रमाण हैं के वेदको वचन
के ब्राह्मणको वचन ॥ २० ॥ तब गोप बोले—हे नंदराज ! जब तेरे घर गर्गजी मुनि आये और तैंनें अपने बेटाको नामकरण करायो तब वा नामकरणमें तैंने हमकूं क्यों नहीं
बुलायो ॥ २१ ॥ अपने घरमें आपही आप नाम धरलीनों, भैया तेरी भली रीति है जो सब काम गुप्पचुप्प तूं अपने घरमेंई करिलीयो करैहै ॥ २२ ॥ नारदजी कहैंहैं—ऐसें
कहते २ गोप नंदमहलमेंते निकरिकें क्रोधमें भरेभये वृषभानुसों फिरादवेको बर्षानेकूं गये ॥ २३ ॥ क्योंकि वृषभानुजी नंदजीके सहायक है सो जातिके मदमें भरे ये सब जायके
वृषभानुसों यह वचन बोले ॥ २४ ॥ कि, देखो हे वृषभानुवर ! तुम जातिमें मुख्य हो और ऊंचे मनके हो सो हे गोपनके ईश्वर ! तुम हमारे राजा हो, नंदराजकूं जातिमेंते

इतिश्रुत्वात्मजेगोपाःसंदेहंनकरोम्यहम् ॥ वेदवाक्यंब्रह्मवचःप्रमाणंहिमहीतले ॥ २० ॥ ॥ गोपाऊचुः ॥ ॥ यद्यागतस्तवगृहेगर्गाचार्यो
महामुनिः ॥ तत्क्षणेनामकरणेनाहूताज्ञातयस्त्वया ॥ २१ ॥ स्वगृहेनामकरणंभवताचकृतंशिशोः ॥ तवचैतादृशीरीतिर्गुप्तंसर्वंगृहेपियत्
॥२२॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ एवंवदंतस्तेगोपानिर्गतानंदमंदिरात् ॥ वृषभानुवरंजग्मुःक्रोधपूरितविग्रहाः ॥ २३ ॥ वृषभानुवरंसाक्षान्नंदरा
जसहायकम् ॥ प्राहुर्गोपगणाःसर्वेज्ञातेर्मदसमन्विताः ॥ २४ ॥ ॥ गोपाऊचुः ॥ ॥ वृषभानुवरत्वंवैज्ञातिमुख्योमहामनाः ॥ नंदराजंत्यजज्ञा
तेर्हेगोपेश्वरभूपते ॥ २५ ॥ ॥वृषभानुवरउवाच ॥ ॥ कोदोषोनंदराजस्यज्ञातेस्तंसंत्यजाम्यहम् ॥ गोपेष्टोज्ञातिमुकुटोनंदराजोममप्रियः
॥२६॥ ॥ गोपाऊचुः ॥ ॥ नचेत्त्यजसितंराजंस्त्यजामस्त्वांव्रजौकसः ॥ त्वद्गृहेवर्धिताकन्योद्वाहयोग्यामहामुने ॥ २७ ॥ भवताज्ञातिमुख्ये
नसंपदुन्मदशालिना ॥ नदत्तावरमुख्यायकलुषंतवविद्यते ॥ २८ ॥ अद्यत्वांज्ञातिसंभ्रष्टंपृथङ्मन्यामहेनृप ॥ नचेच्छीघ्रंनंदराजंत्यजत्यजम
हामते ॥ २९ ॥ ॥वृषभानुवरउवाच ॥ ॥ गर्गस्यवाक्यंहेगोपावदिष्यामिसमाहितः ॥ येनगोपगणायूयंभवताशुगतव्यथाः ॥ ३० ॥
असंख्यब्रह्माण्डपतिर्गोलोकेशःपरात्परः ॥ तस्मात्परोवरोनास्तिजातोनंदगृहेशिशुः ॥ ३१ ॥ भुवोभारावतारायकंसादीनांवधायच ॥ ब्रह्म
णाप्रार्थितःकृष्णोबभूवजगतीतले ॥ ३२ ॥

छेकिदेउ ॥ २५ ॥ तब वृषभानुवर बोले—नंदरायको कहा दोष है सो हम जातिमेंते छेकिदेंय सब गोपनको प्यारो जातिको मुकट मेरो प्यारो है, तब यह फेर गोप बोले ॥ २६ ॥
जो तुम न छेकोगे तो हम व्रजवासी तुमेंऊ छेकिदेंगे के मेरो कहा दोष है कि, तेरी कन्या व्याहलायक हेगई है तूं व्याह ही नहीं करे है ॥ २७ ॥ तू जातिमें मुखिया है, तू
धनके मदमें चूर है, अच्छो वर देखिके तैंनें कन्या नहीं दीनी यही तेरो दोष है ॥ २८ ॥ हे राजन ! हमनें तो आजहीते तोकूं ज्ञातिते बाहर करिदीनों ऐसे हमने मानोहे नहीं तो
हे महामते ! तुम नंदराजकूं त्यागिदे ॥ २९ ॥ तब वृषभानु बोले—मैं सावधान हेके गर्गजीको वचन कहूंगो या वचनकूं सुनके हे गोपगण हो ! तुम्हारो संदेह जातो रहैगो ॥
॥ ३० ॥ ये असंख्य ब्रह्मांडको पति परेते परे गोलोकको नाथ परनसो पर है ताते उत्तम और कोई वर नहीं हैं जो यह नन्दको बेटा भयोहे ॥३१॥ यानें पृथ्वीको भार उतारवेके लिये

कंसादिनके मारिवेके लीये ब्रह्माजीकी प्रार्थनाते पृथ्वीमें जन्म लीनों है ॥ ३२ ॥ गोलोकमें जो श्रीकृष्णकी पटरानी राधिका है सो तेरे घरमें जन्मी हे ताकूं तूं नहीं जाने हे ॥ ३३ ॥ मैं इनकौ विवाह नही कराऊंगो इनकौ विवाह तो भांडीरवनमें यमुनाके किनारेपै होयगौ ॥ ३४ ॥ वृंदावनके समीप निर्जन सुंदर स्थलमें ब्रह्माजी आयकें इनको विवाह करावैंगे ॥ ३५ ॥ याते हे गोपवर ! राधाकूं तूं पर श्रीकृष्णकी अर्द्धांगी जानि गोलोकके चूडामणि श्रीकृष्ण तिनकी गोलोकमंदिरकी रानी है ॥ ३६ ॥ तुमहूं सवरे गोपाल गोलोकते भूमिपै आयेहो तैसेई गोपी और गौ सब राधिकाकी इच्छाते यहां गोकुलमें आयेहैं ॥ ३७ ॥ ऐसे कहिकै जा दिनते गर्गाचार्य गये ता दिनते मैं राधिकाजीमें कछ संदेह नही करूहूं ॥ ३८ ॥ वेदवाक्य तथा ब्रह्माके वचन सदाही सत्य हैं भूमिमें प्रमाण हैं, यह मैनें तुम्हारे आगे कह्यौ अब कहा सुनवेकी इच्छा करौहौ ॥ ३९ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां

श्रीकृष्णपट्टराज्ञीयागोलोकेराधिकाभिधा ॥ त्वद्गेहेसापिसंजातात्वंनजानासिताम्पराम् ॥ ३३ ॥ अहंनकारयिष्यामिविवाहमनयोर्नृप ॥ तयोर्विवाहोभविताभाण्डीरेयमुनातटे ॥ ३४ ॥ वृंदावनसमीपेचनिर्जनेसुंदरेस्थले ॥ परमेष्ठीसमागत्यविवाहंकारयिष्यति ॥ ३५ ॥ तस्मा द्राधांगोपवरविद्धयर्द्धांगींपरस्यच ॥ लोकचूडामणेःसाक्षाद्राज्ञींगोलोकमंदिरे ॥ ३६ ॥ यूयंसर्वेपिगोपालागोलोकादागताभुवि ॥ तथागोपी गणागावोगोकुलेराधिकेच्छया ॥ ३७ ॥ एवमुक्त्वागतेसाक्षाद्गर्गाचार्येमहामुनौ ॥ तद्दिनादथराधायांसन्देहंनकरोम्यहम् ॥ ३८ ॥ वेदवाक्यं ब्रह्मवचःप्रमाणंहिमहीतले ॥ इतिवःकथितंगोपाःकिम्भूयःश्रोतुमिच्छथ ॥ ३९ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायांश्रीगिरिराजखण्डेगोपविवादोनाम पंचमोऽध्यायः ॥ ५ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ वृषभानुवरस्येदंवचःश्रुत्वाव्रजौकसः ॥ ऊचुःपुनःशान्तिगताविस्मितामुक्तसंशयाः ॥ ॥ १ ॥ ॥ गोपाऊचुः ॥ ॥ समीचीनंवचोराजन्राधेयंतुहरिप्रिया ॥ तत्प्रभावेणतेदीर्घंवैभवंदृश्यतेभुवि ॥ २ ॥ सहस्रशोगजामत्ताः कोटिशोश्वाश्वचंचलाः ॥ रथाश्चदेवधिष्ण्याभाःशिबिकाःकोटिशःशुभाः ॥ ३ ॥ कोटिशःकोटिशोगावोहेमरत्नमनोहराः ॥ मन्दिराणिवि चित्राणिरत्नानिविविधानिच ॥ ४ ॥ सर्वसौख्यंभोजनादिदृश्यतेसांप्रतंतव ॥ कंसोपिधर्षितोजातोदृष्ट्वातेबलमद्भुतम् ॥ ५ ॥ कान्यकुब्ज पतेःसाक्षाद्भलंदननृपस्यच ॥ जामातात्वंमहावीरकुबेरइवकोशवान् ॥ ६ ॥

गिरिराजखंडे भाषाटीकायां गोपविवादो नाम पञ्चमोऽध्यायः ॥५॥ नारदजी कहे हे-ऐसें वृषभानुवरकौ ये वचन सुनके सब व्रजवासी गोप शांत हैगये, संदेह दूर हैगयौ, अचंभेमें आयके यह बोले ॥ १ ॥ तुम्हरो वचन सांचौ है यह राधिका हरिके प्रिया है ताहीके प्रभावते पृथ्वीमें तुम्हारौ बड़ौ वैभव बढ्यौ है ॥ २ ॥ तुम्हारे सैकरन हजारन तौ मतवारे हाथी है, किरोडन चंचल घोडा है, किरोड़न स्वर्गके विमाननकेसे रथ हैं, किरोड़नही शुभ पालकी हैं ॥ ३ ॥ सुवर्णनकी माला पहिरें किरोड़न गौ मनोहर हैं विचित्र महल मंदिर है, अनेकन रत्न है ॥४॥ भोजनादिक सबरे सुख तुम्हारे घरमें वर्तमानमें दीखें है, तुम्हारे अद्भुत बलकूं देखके कंसहू धर्षित हैगयौ है ॥ ५ ॥ और हे महावीर !

कन्नौजके पति भलंदन नाम राजा ताके तुम जमाई हौ तुम्हारौ कुबेरकोसो वैभव है ॥ ६ ॥ तुम्हारी बराबर वैभव तौ नंदराजहूकें नही है, नंदराज तो किसान और गौनकौं पति बडें गरीब हैं ॥ ७ ॥ जो नंदकौ बेटा परिपूर्णतम साक्षात् हरि है तौ हे प्रभो ! हम सबनकूं हमारे देखते २ वाकी परीक्षा करकें दिखायदेउ ॥ ८ ॥ नारदजी कहेहैं ऐसे वृपभानुवर विनकौ वचन सुनकें नंदराजके वैभवकी परीक्षा करावतेभये ॥ ९ ॥ हे मैथिलेश्वर ! कोटीन किरोड़न माला बड़े २ मोतीनकी जिनमें एक २ मोती एक एक किरोडकौ पुहिरह्यौ है, जिनकी किरणै छटरहीहै ॥ १० ॥ तिनकूं सोनेनके थारनमें धरके बडै कुशल जननके हाथन सबके देखते २ नंदजीकें वृपभानु भेजतभये राधिकाजीकी सगाई करवेकूं ॥ ११ ॥ बडे चतुर उन नेगी महमाननें नंदजीकी सभामें जायकें मोतीनके थार धरदीने और प्रणामकर नंदजीसे हाथ जोड़के यह बोले ॥ १२ ॥ कि, वृषभानुवर बरषानेके

त्वत्समंवैभवंनास्तिनन्दराजगृहेक्कचित् ॥ कृषीवलोनन्दराजोगोपतिर्दीनमानसः ॥ ७ ॥ यदिनन्दसुतःसाक्षात्परिपूर्णतमोहरिः ॥ सर्वेषाम्पश्यतांनस्तत्परीक्षांकारयप्रभो॥ ८ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ तेपांवाक्यंततःश्रुत्वावृषभानुवरोमहान् ॥ चकारनन्दराजस्यवैभवस्यपरीक्षणम् ॥ ९ ॥ कोटिदामानिमुक्तानांस्थूलानांमैथिलेश्वर ॥ एकैकायेषुमुक्ताश्चकोटिमौल्याःस्फुरत्प्रभाः ॥ १० ॥ निधायतानिपात्रेषुवृणानैःकुशलैर्जनैः ॥ प्रेषयामासनन्दायसर्वेषांपश्यतांनृप ॥ ११ ॥ नन्दराजसभांगत्वावृणानाःकुशलाभृशम् ॥ निधायदामपात्राणिनन्दमाहुःप्रणम्यतम् ॥ १२ ॥ ॥ वृणानाऊचुः ॥ ॥ विवाहयोग्यांनवकंजनेत्रांकोटीन्दुबिम्बद्युतिमादधानाम् ॥ विज्ञायराधांवृषभानुमुख्यश्चक्रेविचारंसुवरंविचिन्वन् ॥ १३ ॥ तवांगजंदिव्यमनंगमोहनंगोवर्द्धनोद्धारणदोःसमुद्भटम् ॥ संवीक्ष्यचास्मान्वृषभानुवंदितःसंप्रेषयामासविशाम्पतेप्रभो ॥ १४ ॥ वरस्यचांकेभरणायपूर्वंमुक्ताफलानांनिचयंगृहाण ॥ इतश्चकन्यार्थमलंप्रदेहिसैषाहिचास्मत्कुलजाप्रसिद्धिः ॥ १५ ॥ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ दृष्ट्वाद्रव्यंपरोनंदोविस्मितोपिविचारयन् ॥ प्रष्टुंयशोदांतत्तुल्यंनीत्वाचान्तःपुरंययौ ॥ १६ ॥ चिरंदध्यौतदानन्दोयशोदाचयशस्विनी ॥ एतन्मुक्तासमानंतुद्रव्यंनास्तिगृहेमम ॥ १७ ॥ लोकेलज्जागतासर्वाहासःस्याच्चेद्धनोद्धृतम् ॥ किंकर्तव्यंतत्प्रतियच्छ्रीकृष्णोद्वाहकर्मणि ॥ १८ ॥

राजा विवाहके लायक अपनी राधा कन्याको देखकें वरकूं ढूंढ़े है, कैसी कन्या है, किरोड़ चन्द्रमाकीसी कांति जाकी कमलसे नेत्रवारी है, ताके लिये बहुतकछु विचार कर ॥१३॥ हे व्रजपति ! तुमारो बेटा दिव्य कामहूको मोह करनहारो, गोवर्द्धनकौ उठायवेवारो, महाबली विचारिके हे विशांपते ! हे प्रभो ! हम जे बंदीजन भाट हैं तिनकों सगाईको भेजो हौ ॥१४॥ सो वरकी गोद भरिवेकूं यह मोतीनकी माला भेजी हैं तिनैं तो लेउ और तुम अपनी ओरते कन्याकी गोद भरिवेकूं कछू देउ हमारे कुलकी यही रीति है ॥ १५ ॥ तब नंदजी वा द्रव्यकूं देखिके अचंभेमें आयगये विचार करते उने लेके पूछवेको रणवासमें चलेगये यशोदाजीकूं पूछिवेके लिये कि, ऐसी अनोखी चीज देवेको कछू हमारेऊ है ? ॥ ॥ १६ ॥ तब नंदजी और यशोदाजी बडी देर तलक विचार कर्योकरे फिर कही कि, ऐसी चीज तो हमारे कछू नही है ॥ १७ ॥ आज गोपनमें हमारी लाज न रहैगी

और हमारी हंसी होयगी अब हम कहा करें याके बदलेमें कहा देंय श्रीकृष्णकों विवाह कैसे होयगो ॥ १८ ॥ ताते याको गोदको जो योग्य सगुनको लेवो चाहियेहै सो लेलेउ पीछे कार्य विचारिके करनो चाहिये सो धनके आयेपै करैंगे ऐसें नंदजी और यशोदाजी विचार करि रहेहैं इतनेहीमें ॥ १९ ॥ भगवान् दुःखहर्ता अलक्ष्य छिपके आय गये, तिनमेंते सौ मोती लैके बाहिर खेतनमें गये ॥ २० ॥ जैसे किसान खेतनमें बीज डारैहै तैसे एक २ मोती अपने हाथनसों अपने खेतनमें बोयदीनो ॥ २१ ॥ पीछे नंदजी जो गिननलगे तब तो उनमें सौ मोती कमती हैगये तब तो बडो संदेह करनलगे और यह बोले ॥ २२ ॥ हाल तौ हमारे पहलेई याकी बराबर कछ चीज नहीं ही ताऊमें इनमेंहू सौ मोती कमती हैगये अहो ! यह तो कलंक हमारो सबरी जातिमें होयगो ॥ २३ ॥ अथवा कहूं श्रीकृष्ण अथवा बलदेव खेलवेकूं तो न लेगये होंय तो

ततोयोग्यंतद्ग्रहणंपश्चात्कार्यंधनागते ॥ एवंचिन्तयतस्तस्यनन्दस्यैवयशोदया ॥ १९ ॥ अलक्ष्यआगतस्तत्रभगवान्वृजिनार्दनः ॥ नीत्वादामशतंतेषुबहिःक्षेत्रेषुसर्वतः ॥ २० ॥ मुक्ताफलानिचैकैकम्प्राक्षिपत्स्वकरेणवै ॥ यथाबीजानिचान्नानांस्वक्षेत्रेषुकृषीवलः ॥ २१ ॥ अथनन्दोपिगणयन्कलिकानिचयम्पुनः ॥ शतंन्यूनंचतद्दृष्ट्वासंदेहंसजगामह ॥ २२ ॥ ॥ श्रीनन्दउवाच ॥ ॥ नास्तिपूर्वंयत्समानंतत्रापिन्यूनतांगतम् ॥ अहोकलंकोभविताज्ञातिषुस्वेषुसर्वतः ॥ २३ ॥ अथवाक्रीडनार्थंहिकृष्णोयदिगृहीतवान् ॥ बलदेवोथवाबालस्तौपृच्छेदीनमानसः ॥ २४ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ इत्थंविचार्यनंदोपिकृष्णम्पप्रच्छसादरम् ॥ प्रहसन्भगवान्नंदंप्राहगोवर्द्धनोद्धरः ॥ ॥ २५ ॥ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ कृषीवलावयंगोपाःसर्वबीजप्ररोहकाः ॥ क्षेत्रेमुक्ताप्रबीजानिविकीर्णीकृतवानहम् ॥ २६ ॥ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ श्रुत्वाथस्वात्मजेनोक्तंतंनिर्भर्त्स्यव्रजेश्वरः ॥ तानिनेतुंतत्सहितस्तत्क्षेत्राणिजगामह ॥ २७ ॥ तत्रमुक्ताफलानांतुशाखिनःशतशःशुभाः ॥ दृश्यंतेदीर्घवपुषोहरित्पल्लवशोभिताः ॥ २८ ॥ मुक्तानांस्तबकानांतुकोटिशःकोटिशोनृप ॥ संघाविलंबितारेजुर्ज्योतींषीवनभःस्थले ॥ २९ ॥ तदातिहर्षितोनन्दोज्ञात्वाकृष्णम्परेश्वरम् ॥ मुक्ताफलानिदिव्यानिपूर्वस्थूलसमानिच ॥ ३० ॥

सहजमें पूछूंगो ॥ २४ ॥ नारदजी कहेहैं कि, ऐसे विचारिके नंदजी बडे आदरते श्रीकृष्णते पूछनलगे कि, लाला ! ये बात है तब गोवर्द्धनधारी भगवान् हंसते नंदजीते बोले ॥ २५ ॥ बाबा ! हम तो किसान है, सब बीजनके बोयवेवारे गोप है सो हम तौ जायके उन सब मोतिनकूं बीजकी नाई खेतनमें बिखेरि आये हैं ॥ २६ ॥ नारदजी कैहेहै ऐसे बेटाको वचन सुनिके बेटाकूं ललकारिके श्रीव्रजराज उन्हे संग लेके उन्हीं खेतनपै चलेआये मोतीनकूं लेवेके लीये ॥ २७ ॥ तहां देखे तो मोतीनके सैंकडन सुंदर हरे हरे पत्तानको बडे बडे पेडनमे झुग्गा लागिरहे है ॥ २८ ॥ मोतीनके किरोडन गुच्छानके गुच्छा झुंडनके झुंड झुग्गानके झुग्गा झलर झलर झुकि झुकि झुमि झुमि धरतीकूं चूमिरहे है, तिनकी सोनेनकी शाखा पन्नानके पत्ता, मोतीनके फल पुखराजके फूल, जैसे अंबरमे तारागण खिले है ये ऐसे खेत देखे ॥ २९ ॥ तब तो श्रीकृष्णको पर ईश्वर

जान और विनको ऐश्वर्य जानिके नंदजी अत्यंत प्रसन्न होतभये, दिव्य मोती पहलेनहूंसे मोटे उज्ज्वल ॥ ३० ॥ तिनके श्रीव्रजेश्वर नंदराजने विन नेगिनकूं एक किरोड़ भार मोती गाडानमें भरिके दिये राधिकाकी गोदी भरिवेकूं ॥ ३१ ॥ तब वे सगाई करनवारे मोतीनके गाडा लेके वृषभानुके पास बरसानेमें आये हे राजन्! सबनके सुनत२ नंदजीको ऐश्वर्य वर्णन करते भये ॥ ३२ ॥ तब सब व्रजवासी विस्मित हैगये, नंदके बेटाकूं साक्षात् हरि जानिके वृषभानुकूं दंडोत करिके सब निःसंदेह हैगये ॥ ३३ ॥ हरिकी प्यारी राधाको जानी और राधाके प्यारे हरि हैं ऐसें जानिके हे मैथिलेश्वर! ताही दिनते सब व्रजवासी इनको जानि गये ॥ ३४ ॥ हे मैथिल! जहां हरिने मोतीनको क्षेत्र करयोहो तहां मुक्तासरोवरक्षेत्र हैगयो, वह तीर्थनको राजा है ॥ ३५ ॥ जो कोई वा तीर्थमें जायके एकभी मोतीको दान करै सो लाख मोतीनके दानके फलकूं प्राप्त होयहै यामें संदेह नहीं है ॥ ३६ ॥

तेषांतुकोटिभाराणिनिधायशकटेषुच ॥ ददौतेभ्योवृणानेभ्योनन्दराजोव्रजेश्वरः ॥३१॥ तेगृहीत्वाथतत्सर्ववृषभानुवरंगताः ॥ सर्वेषांशृण्वतांनन्दवैभवंप्रजगुर्नृप ॥ ॥ ३२ ॥ तदातिविस्मिताःसर्वेज्ञात्वानन्दसुतंहरिम् ॥ वृषभानुवरंनेमुर्निःसन्देहाव्रजौकसः ॥ ३३ ॥ राधाहरेःप्रियाज्ञाताराधायाश्चप्रियोहरिः ॥ ज्ञातोव्रजजनैःसर्वैस्तद्दिनान्मैथिलेश्वर ॥३४॥ मुक्ताक्षेपःकृतोयत्रहरिणानन्दसूनुना ॥ मुक्तासरोवरस्तत्रजातोमैथिलतीर्थराट् ॥ ३५ ॥ एकंमुक्ताफलस्यापिदानंतत्रकरोतियः ॥ लक्षमुक्तादानफलंसमाप्नोतिनसंशयः ॥३६॥ एवंतेकथितोराजन्गिरिराजमहोत्सवः ॥ भुक्तिमुक्तिप्रदोनृणांकिम्भूयःश्रोतुमिच्छसि ॥ ३७ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांश्रीगिरिराजखण्डेनारदबहुलाश्वसंवादेहरिपरीक्षणंनामषष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥ ॥ बहुलाश्वउवाच ॥ ॥ कतिमुख्यानितीर्थानिगिरिराजेमहात्मनि ॥ एतद्ब्रूहिमहायोगिन्साक्षात्त्वंदिव्यदर्शनः ॥ १ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ राजन्गोवर्द्धनःसर्वःसर्वतीर्थवरःस्मृतः ॥ वृन्दावनंचगोलोकंमुकुटोद्रिःप्रपूजितः ॥ २ ॥ गोपगोपीगवांरक्षाप्रदःकृष्णप्रियोमहान् ॥ पूर्णब्रह्मातपत्रंयस्तस्मात्तीर्थवरस्तुकः ॥ ३ ॥ इन्द्रयागंविनिर्भर्त्स्यसर्वैर्निजजनैःसह ॥ यत्पूजनंसमारेभेभगवान्भुवनेश्वरः ॥ ४ ॥ परिपूर्णतमःसाक्षाच्छ्रीकृष्णोभगवान्स्वयम् ॥ असंख्यब्रह्माण्डपतिर्गोलोकेशःपरात्परः ॥ ५ ॥

हे राजन्! ऐसे मैंने तेरे अगाडी गिरिराजको महोत्सव वर्णन करयो है या लोकमें भुक्तिको दाता और पर लोकमे मुक्तिको दाता है, अब तूं कहा और सुनिवेकी इच्छा करैहै ॥३७॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां गिरिराजखण्डे भाषाटीकायां हरिपरीक्षणं नाम षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥ बहुलाश्व राजा पूछै है क्यों महाराज! या महात्मा गिरिराजमें कितने तीर्थ हैं सो मेरे अगाड़ी कहो? तुम साक्षात् दिव्यदर्शी हो ॥ १ ॥ नारदजी कहैं हैं कि, हे राजन्! गोवर्द्धन तो सम्पूर्णही सर्व तीर्थनसो श्रेष्ठ है और वृन्दावन हूं सर्व तीर्थमय है और यह गिरिराज गोलोकको मुकुट है, जाको कृष्णने पूजो है ॥ २ ॥ गोप, गोपी, गौ इनको रक्षक है, कृष्णको प्रिय है। पूर्ण ब्रह्मको छत्र है; सब तीर्थनमें श्रेष्ठ है, कहो गिरिराज सों वडो तीर्थ कौनसो है ॥ ३ ॥ इंद्रयज्ञको तिरस्कार करिके सब अपने जननकरिके सहित जाको पूजन भुवनके ईश्वर भगवान्ने कीनो ॥ ४ ॥ परिपूर्णतम साक्षात् श्रीकृष्ण

स्वयं भगवान् असंख्य ब्रह्माण्डनके पति गोलोकके ईश्वर परेते परं हैं ॥ ५ ॥ सो जा गोवर्द्धनपै बैठके बालकनके संग क्रीड़ा करैंहैं ताकौ माहात्म्य हे मैथिल ! चार मुखनसों ब्रह्माजीहू नही कहिसकैं हैं ॥ ६ ॥ जहां मानसीगंगा महापापकी नाश करनहारी है जहां विशद गोविन्दकुण्ड है, जहां शुभ चन्द्रसरोवर है ॥ ७ ॥ जहां राधाकुण्ड, कृष्णकुण्ड, ललिताकुण्ड, गोपालकुण्ड और कुसुमसरोवर है ॥ ८ ॥ और जहां श्रीकृष्णके मुकुटके स्पर्शते मुकुटशिला है ताके दर्शनमात्रते मनुष्य देवतानके मुकुटकी मणि होय है ॥ ९ ॥ और जा शिलामे श्रीकृष्णनें चित्र लिखे हैं सो आजतक बडी विचित्र चित्रशिला कहावै है ॥ १० ॥ और जा शिलाकूं बालकनके संग कृष्ण बजायौ करते हैं,सो बाजनीशिला कहावैहै, यह महापापकी नाश करनहारी है ॥ ११ ॥ और जहां हे मैथिल ! श्रीकृष्णने बालकनके संग गैंदक्रीड़ा करी है वो कंदुकक्षेत्र है ॥ १२ ॥ जहां श्रीकृष्णके पास इन्द्र

यस्मिन्स्थितःसदाक्रीडामर्भकैःसहमैथिल ॥ करोतितस्यमाहात्म्यंवक्तुंनालंचतुर्मुखः ॥ ६ ॥ यत्रवैमानसीगंगामहापापौघनाशिनी ॥ गोविन्दकुण्डंविशदंशुभंचन्द्रसरोवरम् ॥ ७ ॥ राधाकुण्डःकृष्णकुण्डोललिताकुण्डएवच ॥ गोपालकुण्डस्तत्रैवकुसुमाकरएवच ॥ ८ ॥ श्रीकृष्णमौलिसंस्पर्शान्मौलिचिह्नशिलाऽभवत् ॥ तस्यादर्शनमात्रेणदेवमौलिर्भवेज्जनः ॥ ९ ॥ यस्यांशिलायांकृष्णेनचित्राणिलिखिता निच ॥ अद्यापिचित्रितापुण्यानाम्नाचित्रशिलागिरौ ॥ १० ॥ यांशिलामर्भकैःकृष्णोवादयन्क्रीडनेरतः ॥ वादनीसाशिलाजातामहापापौघनाशिनी ॥ ११ ॥ यत्रश्रीकृष्णचन्द्रेणगोपालैःसहमैथिल ॥ कृतावैकंदुकक्रीडातत्क्षेत्रंकंदुकंस्मृतम् ॥ १२ ॥ दृष्ट्वाशक्रपदंयातिनत्वा ब्रह्मपदंचतत् ॥ विलुठन्यस्यरजसासाक्षाद्विष्णुपदंव्रजेत् ॥ १३ ॥ गोपानामुष्णिषाण्यत्रचोरयामासमाधवः ॥ औष्णिषंनामतत्तीर्थंमहापापहरंगिरौ ॥ १४ ॥ तत्रैकदावैदधिविक्रयार्थंविनिर्गतोगोपवधूसमूहः ॥ श्रुत्वाक्वणन्नूपुरशब्दमाराद्रुरोधतन्मार्गमनंगमोही ॥ १५ ॥ वंशीधरोवेत्रवरेणगोपैः पुरश्चतासांविनिधायपादम् ॥ मह्यंकरादानधनायदानंदेहीतिगोपीर्निजगादमार्गे ॥ १६ ॥ ॥ गोप्यऊचुः ॥ ॥ वक्रस्त्वमेवासिसमास्थितःपथिगोपार्भकैर्गोरसलम्पटोभृशम् ॥ मात्राचपित्रासहकारयामोबलाद्भवंतंकिलकंसबन्धने ॥ १७ ॥ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ कंसंहनिष्यामिमहोग्रदण्डंसबांधवंमेशपथोगवांच ॥ एवंकरिष्यामियदोःपुरेबलान्नेष्येसदाहंगिरिराजभूमेः ॥ १८ ॥

आयौहै सो शक्रपद है सोई ब्रह्मपद है जाकी रजमे लौटै तौ साक्षात् विष्णुपदकूं वो मनुष्य जाय है ॥ १३ ॥ जहां श्रीकृष्णने बालकनकी पाग चुराई है सो पर्वतमें औष्णीषतीर्थ कहावैहै वो महापापको हर्ता है ॥ १४ ॥ तहां एक समय दही बेचवेकूं गोपीनको झुंड निकस्यौ, उनके नूपुरनकौ शब्द सुनके कामके मोह करनहारे कृष्ण उनकौ मार्ग रोकलेते भये ॥ १५ ॥ बंशी बजावत बेंतलिये गोपनके संग उनके अगाड़ी पांव जायधर्यौ और यह बोले-हे प्यारियौ ! हमारौ कछू कर लगै है सो दैदीजिये, ये वाक्य रस्ताचलती गोपीनसो आपने कह्यौ ॥ १६ ॥ तब गोपी बोली कि, तुम बड़े टेढ़े हो जो गोपनकूं संग लैकें रस्ता घेरकें ठाड़े हौ कहा गोरसके लोभी हो सो हम तुमें तुमारे मैया बाप समेत कंसके बंधनमे घिरवाय दैयगी ॥ १७ ॥ यह सुनकें भगवान् बोले-तुम कंसकी सेखी मत राखौ कंसकूं बान्धवनसमेत मै मारडारूंगो यह मोकूं गौनकी सौगंद है और मैं चुटिया पकडकें

कंसकी गिरिराजमे खबेर लाऊंगो ॥ १८ ॥ अब नारदजी कहे हैं-ऐसे कहिके बालकनके हाथन दहीके बासन न्यारे २ सबपैते लैलीने, फेरि बडे आनंदते नंदनंदनने वे सब बासन पृथ्वीमें पटकिदीने ॥ १९ ॥ तब गोपी कहनलगी अहो देखो री! यह तौ बडो ढीट है नंदको बेटा कैसो निडर है, काहूकी कहीहू नाहिं माने और बतरायवो कैसो सीखिगयो है, पुरमें तो कैसो गरीबसो बोलै है वनमे कैसो जोरावर बनिजाय है ॥ २० ॥ कहा डर है हम अबहीं व्रजरानीते और नंदराजते कहेंगी तब मालूम परैगी, ऐसें कहती वें सब गोपी हँसती २ अपने २ घरकूं चलीआईं ॥ २१ ॥ तब कदंबके ढाकके पत्तानके दौना बनायके वे चीकने दहीनकूं दौनानमें धर २ के बालकनके संग खानलगे ॥ २२ ॥ तबेत तहां दौनाके आकारके पत्ता अवतलक उपजे हैं, सब वृक्षनके दौनाकार पत्ता हैगये, हे नृपेश्वर! वह महापवित्र द्रोणक्षेत्र हैगयौ ॥ २३ ॥

॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ इत्युक्त्वादधिपात्राणिबालैर्नीत्वापृथक्पृथक् ॥ भूपृष्ठेपोथयामाससानन्दंनन्दनन्दनः ॥१९॥ अहोएषपरंधृष्टोनिर्भयोनन्दनन्दनः ॥ निरंकुशोऽभाषणीयोवनेवीरःपुरेऽबलः ॥ २० ॥ ब्रुवामहेयशोदायैनन्दायचकिलाद्यवै ॥ एवंवदंत्यस्तागोप्यःसस्मिताःप्रययुर्गृहान् ॥ २१ ॥ नीपपालाशपत्राणांकृत्वाद्रोणानिमाधवः ॥ जघासबालकैःसार्द्धंपिच्छिलानिदधीनिच ॥ २२ ॥ द्रोणाकाराणिपत्राणिबभूवुःशाखिनांतदा ॥ तत्क्षेत्रंचमहापुण्यंद्रोणंनामनृपेश्वर ॥ २३ ॥ दधिदानंतत्रकृत्वापीत्वापत्रधृतंदधि ॥ नमस्कुर्यान्नरस्तस्यगोलोकान्नच्युतिर्भवेत् ॥ २४ ॥ नेत्रेआच्छाद्ययत्रैवलीनोभून्माधवोर्भकैः ॥ तत्रतीर्थंलौकिकंचजातंपापप्रणाशनम् ॥ २५ ॥ कदम्बखण्डतीर्थंचलीलायुक्तंहरेःसदा ॥ तस्यदर्शनमात्रेणनरोनारायणोभवेत् ॥ २६ ॥ यत्रवैराधयारासेशृङ्गारोकारिमैथिल ॥ तत्रगोवर्द्धनेजातंस्थलंशृङ्गारमण्डलम् ॥ २७ ॥ येनरूपेणकृष्णेनधृतोगोवर्द्धनोगिरिः ॥ तद्रूपंविद्यतेतत्रनृपशृङ्गारमण्डलम् ॥ २८ ॥ अब्दाश्चतुःसहस्राणितथाचाष्टौशतानिच ॥ गतास्तत्रकलेरादौक्षेत्रेशृङ्गारमण्डले ॥ २९ ॥ गिरिराजगुहामध्यात्सर्वेषाम्पश्यतांनृप ॥ स्वतःसिद्धंचतद्रूपंहरेःप्रादुर्भविष्यति ॥ ३० ॥ श्रीनाथंदेवदमनंतंवदिष्यंतिसज्जनाः ॥ गोवर्द्धनेगिरौराजन्सदालीलांकरोतियः ॥ ३१ ॥

तहां जायके जो कोई मनुष्य दहीकौ दान करै है उन पत्तानमें दही धरके खाय तौ गोलोकमें नित्य वाकी स्थिति रहीआवै वाकूं सब मनुष्य नमस्कार करैं वाकी गोलोकसों कभी च्युति नहीं होयहै ॥ २४ ॥ जहां श्रीकृष्णनें आँखमिचौनीकी लीला करीहै तहां लौकिक नाम तीर्थ महापापकौ नाश करनहारो हैगयौ है ॥ २५ ॥ एक कदम्बखंडी तीर्थ है यह श्रीकृष्णकी लीलायुक्त तीर्थ है, ताके दर्शनमात्रतेही मनुष्य नारायणको रूप होयहै ॥ २६ ॥ हे मैथिल! जहां राधाकौ रासमें शृङ्गार कर्योहै सो वही स्थल गोवर्द्धनमे शृङ्गारमंडल कहावै है ॥ २७ ॥ जा रूपते श्रीकृष्णनें गोवर्द्धन पर्वतकूं धारण कीनों है हे नृप! वही रूप शृंगारमंडलमें विराजै है ॥ २८ ॥ वाही शृंगारमण्डल क्षेत्रमें कलियुगकी आदिमें चार हजार आठसौ वर्ष पीछें ॥२९॥ गिरिराजकी गुहाके मध्यते सबनके देखत २ भगवान्‌कौ एक स्वरूप स्वतःसिद्ध प्रगट होयगौ ॥३०॥ ता रूपको श्रीनाथ

देवदमन सब श्रेष्ठ जन वर्णन करेंगे जो गोवर्द्धन पर्वतमें सदाही लीला करैहैं ॥३१॥ जे पुरुष नेत्रनसों नाथजीके दर्शन करैंगे वे पुरुष हे मैथिलेंद्र ! कलियुगमें कृतार्थ होंयगे ॥ ३२ ॥ जगन्नाथ, रंगनाथ, द्वारिकानाथ और बद्रीनाथ ऐसे जे ये चार नाथ भरतखंडके चारों कोनेनपै विराजमान हैं ॥ ३३ ॥ गोवर्द्धनके बीचमेंहू सदाही ये नाथजी विराजैं है, या पवित्र भरतखण्डमे पांच नाथ है देवनके देव हैं ॥ ३४ ॥ सद्धर्मके मंडपके ये पांचो नाथ पांच खंभ हैं, दुखियानकी रक्षा करन हारे हैं तिनके दर्शनहीते ये मनुष्य नारायणके रूपकूं प्राप्त होंय हैं ॥ ३५ ॥ जगन्नाथ, बद्रीनाथ, द्वारिकानाथ, रंगनाथ इनकी यात्रा करके जो देवदमनके श्रीनाथजीके दर्शन न करै तौ वा मनुष्यको यात्राकौ फल नही होयहै ॥ ३६ ॥ और जो देवदमन और श्रीनाथजीके गोवर्द्धन पर्वतमें दर्शन करलेय वाको चारो नाथनकी यात्राकौ फल प्राप्त हैजाय है ॥ ३७ ॥ जहां ऐरावत हाथीकौ और सुरभीगौको

येकरिष्यंतिनेत्राभ्यांतस्यरूपस्यदर्शनम् ॥ तेकृतार्थाभविष्यंतिमैथिलेन्द्रकलौजनाः ॥ ३२ ॥ जगन्नाथोरंगनाथोद्वारकानाथएवच ॥ बद्रिनाथश्चतुष्कोणेभारतस्यापिवर्तते ॥ ३३ ॥ मध्येगोवर्द्धनस्यापिनाथोयंवर्ततेनृप ॥ पवित्रेभारतेवर्षेपंचनाथाःसुरेश्वराः ॥ ३४ ॥ सद्धर्ममण्डपस्तंभाआर्तत्राणपरायणाः ॥ तेषांतुदर्शनंकृत्वानरोनारायणोभवेत् ॥ ३५ ॥ चतुर्णांभुविनाथानांकृत्वायात्रांनरःसुधीः ॥ नपश्येद्देवदमनंसनयात्राफलंलभेत् ॥ ३६ ॥ श्रीनाथंदेवदमनंपश्येद्गोवर्द्धनेगिरौ ॥ चतुर्णांभुविनाथानांयात्रायाःफलमाप्नुयात् ॥ ३७ ॥ ऐरावतस्यसुरभेःपादचिह्नानियत्रवै ॥ तत्रनत्वानरःपापीवैकुण्ठंयातिमैथिल ॥ ३८ ॥ हस्तचिह्नंपादचिह्नंश्रीकृष्णस्यमहात्मनः ॥ दृष्ट्वानत्वानरःकश्चित्साक्षात्कृष्णपदंव्रजेत् ॥ ३९ ॥ एतानिनृपतीर्थानिकुंडाद्यायतनानिच ॥ अंगानिगिरिराजस्यकिम्भूयःश्रोतुमिच्छसि ॥ ४० ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायांश्रीगिरिराजखण्डेश्रीनारदबहुलाश्वसंवादेश्रीगिरिराजतीर्थवर्णनंनामसप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥ ॥ बहुलाश्वउवाच ॥ ॥ केषुकेषुतदंगेषुकिंकिंतीर्थंसमाश्रितम् ॥ वददेवमहाभागत्वम्परावरवित्तमः ॥ १ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ यत्रयस्यप्रसिद्धिःस्यात्तदंगम्परमंविदुः ॥ क्रमतोनास्त्यंगचयोगिरिराजस्यमैथिल ॥ २ ॥ यथासर्वगतंब्रह्मसर्वांगानिचतस्यवै ॥ विभूतेर्भावतःशश्वत्तथावक्ष्यामिमानद ॥ ३ ॥

चरण चिह्न है तिनके दर्शनकर दण्डवत करै तौ पापी पुरुषहू वैकुण्ठकूं प्राप्त होय है ॥ ३८ ॥ महात्मा श्रीकृष्णके हाथकौ और चरणकौ चिह्न है उनके दर्शन करके नमस्कार करै तो वो पुरुष साक्षात् कृष्णके पदकूँ प्राप्त होय ॥ ३९ ॥ हे राजन् ! ये चिह्न गिरिराजमें हैं जे सरोवर और स्थल है सो मैने तेरे आगे वर्णन करे है, अब आगे कहा सुनवेकी इच्छा है ॥ ४० ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां गिरिराजखण्डे भाषाटीकायां गिरिराजतीर्थवर्णनं नाम सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥ बहुलाश्व राजा प्रश्न करै है कि, कौन कौनसे अंगमें कौन कौनसे तीर्थ हैं सो तुम कहो हे नारदजी ! तुम पर अपरके वेत्ता हौ ॥ १ ॥ यह सुनके नारदजी बोले कि, जहां जाकी प्रसिद्धि है ताहीकूँ परम अंग कहै हैं, हे मैथिल ! क्रम करके गिरिराजके अंगनकी गिनती नहीं हैं ॥ २ ॥ जैसै ब्रह्म सर्वगत है और वाहीके सब अंग है तैसेही गोवर्द्धनकेहू अङ्ग सब

उतारिवेके लिये और कंसादिक राक्षसनके मारिवेके लिये ब्रह्माकी प्रार्थनाते तोकरिके सहित मैंने जन्म लीनो है ॥ ८ ॥ सो मैं मथुरा जाऊंगो और पृथ्वीको भार उतारूंगो
फिर जलदीही में यहां आऊंगो तेरो कल्याण करूंगो ॥ ९ ॥ नारदजी कहेंहैं ऐसे कहते जो जगदीश्वर हरि अपने पति हैं तिनके वियोग करिके विह्वल जो राधा है सो रोंगटा
ठाडे हैंआये कांपि कांपिके मूर्च्छा खायके जायपड़ी, दौंकी आगते वनकी लता जैसी है ऐसी हैंके, फिर बडी देरमें उठके यह बोली ॥ १० ॥ हे प्यारे ! पृथ्वीको भार
उतारवेकूं भलेई मधुपुरी जाओ परि मेरी सोगंद सुनो हे प्राणपतिजी ! जो तुम यहांसे चले जाओगे तो मैं अपने शरीरकूं कैसेऊ न राखूंगी ॥ ११ ॥ जो मेरी या सोगंदकूं न
मानोगे तो दूसरो वचन सुनो जो प्राणनकूं न छोडूंगी तो यह देह तुम्हारे विरहते विह्वल कपूरकी धूलकी नाईं विखर जायगो ॥ १२ ॥ अब श्रीकृष्ण कहें हैं कि, हे राधे !

मथुरांहिगमिष्यामिहरिष्यामिभुवोभरम् ॥ शीघ्रमत्रागमिष्यामिकरिष्यामिशुभंतव ॥ ९ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ इत्युक्तवंतंजग
दीश्वरंहरिंराधापतिंप्राहवियोगविह्वला ॥ दावाग्निनादावलतेवमूर्छितासुकंपरोमांचितभावसंवृता ॥ १० ॥ ॥ राधोवाच ॥ ॥ भुवो
भरंहर्तुमलंपुरींव्रजकृतंपरंमेशपथंश्रृणुत्वतः ॥ गतेत्वयिप्राणपतेचविग्रहंकदाचिदत्रैवनधारयाम्यहम् ॥ ११ ॥ यदात्थमेत्वंशपथंनमन्य
सेद्वितीयवारंवदयामिवाक्पथम् ॥ प्राणोधरेगंतुमतीवविह्वलःकर्पूरधूलेःकणवद्गमिष्यति ॥ १२ ॥ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ वचनंवै
स्वनिगमंदूरीकर्तुंक्षमोस्म्यहम् ॥ भक्तानांवचनंराधेदूरीकर्तुनचक्षमः ॥ १३ ॥ श्रीदामशापात्पूर्वस्माद्गोलोकेकलहान्मम ॥ शतवर्षंतेवि
योगोभविष्यतिनसंशयः ॥ १४ ॥ माशोचंकुरुकल्याणिवरंमेस्मरराधिके ॥ मासंमासंवियोगांतेदर्शनंमेभविष्यति ॥ १५ ॥ ॥ राधो
वाच ॥ ॥ मासंप्रतिवियोगंमेदातुंस्वंदर्शनंहरे ॥ चेन्नागमिष्यसितदाऽसून्दुःखात्संत्यजाम्यहम् ॥ १६ ॥ लोकाभिरामजनभूषणविश्वदी
पकंदर्पमोहनजगद्वृजिनार्तिहारिन् ॥ आनन्दकन्दयदुनन्दननन्दसूनोअद्यागमस्यशपथंकुरुमेपुरस्त्वम् ॥ १७ ॥ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ॥
रंभोरुमासंप्रतितेवियोगंचेन्नागमिष्येशपथंगवांमे ॥ निःसंशयंनिष्कपटंवचस्त्वसवेहिराधेकथितंमयायत् ॥ १८ ॥

अपनी प्रतिज्ञा तो मैं चाहे झूंठी करहू देऊं परि अपने भक्तनको वचन झूंठो नही करि सकूंहूं ॥ १३ ॥ श्रीदामाको शापसो तोकूं मेरो गोलोकमें जो तेरी और श्रीदामानाम
मेरे सखाकी लडाई भई ही सो जो पहले श्रीदामाने तुमको शापदियो हो वासों सौवर्षको वियोग होयगो ॥ १४ ॥ हे कल्याणि ! तू शोच मति करे । हे राधिके ! मेरे वरको
स्मरण करि महीना २ के अंतमें तोको मेरो दर्शन होयगो ॥ १५ ॥ तब राधिकाजी बोली कि, महीना २ कें अंतमें जो आप मोकूँ महीना २ में आयके दर्शन न देउगे तो मैं
प्राणनकूं त्यागि देऊंगी ॥ १६ ॥ हे लोकाभिराम ! हे जनभूषण ! हे विश्वदीप ! हे कंदर्पमोहन ! हे जगद्वृजिनार्तिहारिन् ! हे आनन्दकन्द ! हे यदुनन्दन ! हे नंदसूनो ! आज
मेरे आगे तुम सौगंद खायजाउ कि, मैं जल्दी आऊंगो ॥ १७ ॥ तब भगवान् बोले कि, हे रंभोरु ! जो महीनामें वियोग हैजाय मैं न आऊं तो मोकूं गौनकी सौगंद है ।

हे राधे ! यह मेरो वचन निःसंशय निष्कपट हे जो मैने कह्यो है याकूं ऐसे तुम समझो ॥ १८ ॥ जो मित्रताकौ निष्कपट करै और निष्कारण करे वोही धन्यतम है और जो मित्रताकरिके कपट करै वह लोभी और हेतुपट महालंपट नट है ताकूं धिक्कार है ॥ १९ ॥ कर्मेन्द्रिय जैसे शब्द, रस, रूप, गंध, स्पर्शकूं नहीं जाने हैं तैसेई सकामी जे मुनि है ते निरपेक्ष निर्गुण सुख है ताकूं किंचित्‌भी नही जाने है ॥ २० ॥ जे समदर्शी ब्रह्मदर्शी जे संत निरपेक्ष हैं वेही निरपेक्षनकों जो मेरो सुख हैं ताहि जाने हैं जैसे ज्ञानइन्द्रिय जीभ स्वादकूं, नेत्र रूपकूं, कान शब्दकूं, नाक सुगंधकूं, त्वचा ताते सीरेकूं जाने हैं तैसे वे जानेहैं ॥ २१ ॥ सबनके भावकों आपुसमें सब जानेहैं प्रीति दोनों बगलते होयहै एक बगलते नहीं होय है याते अपनी आरते प्रेम मोमें करनो चाहिये प्रेमके समान और पृथ्वीपें कछू नही है ॥ २२ ॥ सो हे राधे ! जैसे तेरौ मनोरथ भांडीरवटमै भयौ हो तैसेइ अब होयगो निष्काम जो प्रेम है वोही संतनते आश्रय कर्यो है वई सुखको संत निर्गुणसुख जानें है ॥ २३ ॥ जे मनुष्य राधिकामें तोमें और

योमित्रतांनिष्कपटंकरोतिनिष्कारणोधन्यतमःसएव ॥ विधायमैत्रींकपटंविदध्यात्तंलंपटंहेतुपटंनटंधिक् ॥ १९ ॥ कर्मेन्द्रियाणीहयथारसादीं स्तथासकामामुनयःसुखंयत् ॥ मनाङ्नजानंतिहिनैरपेक्ष्यंगूढंपरंनिर्गुणलक्षणंतत् ॥२०॥ जानंतिसंतःसमदर्शिनोयेदांतामहांतःकिलनैरपेक्षाः॥ तेनैरपेक्ष्यंपरमंसुखंमेज्ञानेंद्रियादीनियथारसादीन् ॥ २१ ॥ सर्वंहिभावंमनसःपरस्परंनह्येकतोभामिनिजायतेततः ॥ प्रेमैवकर्तव्यमतोम यिस्वतःप्रेम्णासमानंभुविनास्तिकिंचित् ॥ २२ ॥ यथाहिभांडीरवटेमनोरथोबभूवराधेहितथाभविष्यति ॥ अहैतुकंप्रेमचसद्भिराश्रितंतच्चापि संतःकिलनिर्गुणंविदुः ॥ २३ ॥ येराधिकायांत्वयिकेशवेमयिभेदंनकुर्वंतिहिदुग्धशौक्ल्यवत् ॥ तएवमेब्रह्मपदंप्रयांतितदहैतुकस्फूर्जितभक्तिल क्षणाः॥ २४ ॥ हेराधिकायांत्वयिकेशवेमयिपश्यंतिभेदंकुधियोनराभुवि ॥ तेकालसूत्रंप्रपतंतिदुःखितारंभोरुयावत्किलचंद्रभास्करौ ॥ २५ ॥ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ एवमाश्वास्यतांराधांसर्वंगोपीगणंतथा ॥ आययौनंदभवनंभगवान्नयकोविदः ॥२६॥ अथसूर्योदयेजातेनंदाद्याःशक टैर्बलिम् ॥ नीत्वारथान्समारुह्यसर्वेश्रीमथुरांययुः ॥ २७ ॥ आरुह्यरामकृष्णाभ्यांस्वरथंगांदिनीसुतः ॥ प्रयाणमकरोद्राजन्मथुरांद्रष्टुमु द्यतः ॥ २८ ॥ कोटिशःकोटिशोगोप्योमार्गेमार्गेसमास्थिताः ॥ पश्यंत्यस्तन्निर्गमनंक्रोधाढ्यामोहविह्वलाः ॥ २९ ॥

केशव जो मै हूं ता मोमें भेद नही देखे है जैसे दूध और श्वेततामें भेद नही ऐसेही मोमें तोमें भेद नही देखेहैं वई मनुष्य मेरे ब्रह्मपदकूं प्राप्तहोयहैं वे कैसेहै कि, निरपेक्षताते दीप्यमान हैं भक्तलक्षण धर्म जिनको ॥ २४ ॥ और जे कोई कुबुद्धि मनुष्य मोमें तोमें या पृथ्वीके विष भेद देखेहैं ते मनुष्य महादुःखी हैके कालसूत्रनरकमें परे हैं हे रंभोरु ! जबतलक सूर्य चंद्रमा रहैहैं तबताई ॥ २५ ॥ नारदजी कहैं हैं कि, ऐसे उन राधिकाजीकूं समुझायके और सब गोपीगणनकूं समुझायके नीतिमें चतुर भगवान् नंदके भ वनको चलेआये ॥ २६ ॥ ताके पीछे सूर्यके उदय भयेपै नंदादिक सब गोप बलि भेट लैके रथनमें बैठके मथुराजीकूं आवत भये ॥ २७ ॥ तब अक्रूरजी रामकृष्णकूं संग लेके रथमे बैठ प्रस्थान करते भये मथुराकूं देखिवेकूं उद्यत होतेभये ॥ २८ ॥ वा समय जो किरोडन गोपीनके झुंड रस्ता रस्तामे ठाडे हैं वे वा श्रीकृष्णके निकसिवेकूं देखि रही हीं वे

क्रोधमें भरी और मोहमें विह्वलभई ॥ २९ ॥ अरे क्रूर २ ऐसे अक्रूरसों कठोर वचन कहतीं सब ओरते रथकूँ घेरलेती भई जैसे रथ सहित सूर्यको घन घेर लैयहैं ॥ ३० ॥ नारदजी कहै हैं कि, हे मैथिल ! वा समय जब अक्रूर कृष्णको लेकै चले तब कृष्णविरहमें आतुर जे गोपी है तिननें अक्रूरके रथको रथके घोडा और सारथी इन सबको बडे बडें लट्ठनसों खूब पीटो है ॥ ३१ ॥ मारे जे वे घोड़ा हैं वे इतमें वितमें जाय परे और गोपीनको दोई उंगरीयानके मारे सारथीहू रथमेंसो पटकि दीनों ॥ ३२ ॥ लोककी लाजकूँ छोडिके बलते अक्रूरकूँ रथते खैंचिके रामकृष्णके देखत देखत अक्रूरके ककनीयानकी मारते विह्वल करदियो ॥ ३३ ॥ गोपीनके यूथनको बल देखिके भगवान् बलदेव सहित अक्रूरकी रक्षा करिके गोपीनकूं समुझावत भये ॥ ३४ ॥ हे अंगना हो ! तुम शोचमति करो मैं संध्याहीकूं बगदि आऊंगो जैसे याके देखते व्रजवासी मेरी हाँसी नें

क्रूरक्रूरेतिचाक्रूरंवदन्त्यःपरुषंवचः ॥ रुरुधुःसर्वतोयानंयथार्कंसरथंघनाः ॥३०॥ अक्रूरस्यरथंराजन्निजघ्नुर्यष्टिभिर्भृशम् ॥ अश्वांस्तथासारथिंचभगवद्विरहातुराः ॥ ३१ ॥अश्वास्तत्रसमुत्पेतुस्ताडितास्तइतस्ततः ॥ गोपीद्व्यंगुलिघातेनसारथिःपतितोरथात् ॥ ३२ ॥ विहायलज्जांलोकस्यसमाकृष्यरथाद्बलात् ॥ कंकणैस्तेडुरक्रूरंपश्यतोःकृष्णरामयोः ॥ ३३ ॥ गोपीयूथबलंदृष्ट्वासबलोभगवान्हरिः ॥ गोपीःसंबोधयामासरक्षित्वागांदिनीसुतम् ॥ ३४ ॥ संध्यायामागमिष्यामिमाशोचंकुरुतांगनाः ॥ पश्यतश्चास्यमद्धास्यंमाकुर्यास्तद्व्रजौकसः ॥ ३५ ॥ इत्येवमुक्त्वासरथःसमागतोक्रूरेणकृष्णोबलदेवसंयुतः ॥ तुरंगमैर्वेगमयैर्मनोहरैर्ययौपुरींयादववृन्दमंडिताम् ॥ ३६ ॥ यावद्रथःकेतुरुताश्वरेणुरालक्ष्यतेतावदतीवमोहात् ॥ स्थिताह्यभूवन्पथिचित्रवत्ताःस्मृत्वाहरेर्वाक्यमुतागताशाः ॥ ३७ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांमथुराखण्डेनारदबहुलाश्वसंवादेश्रीमथुरार्थप्रयाणंनामचतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ हरिरक्रूररामाभ्यांमथुरोपवनंगतः ॥ यमुनानिकटंस्थित्वावारिपीत्वारथंययौ ॥ १ ॥ अक्रूरस्तावनुज्ञाप्यस्नातुंश्रीयमुनांगतः ॥ नित्यनैमित्तिकंकर्तुंविवेशविमलेजले ॥ २ ॥ जलेचागाधगंभीरेमहावर्तसमाकुले ॥ ददर्शरामकृष्णौतौवदंतौगांदिनीसुतः ॥ ३ ॥

करै सो तुम करौ ॥ ३५ ॥ ऐसे कहिके बलदेवजीसहित भगवान् अक्रूरकूँ संग लेके मनकेसे जिनके वेग ऐसे घोडेनकरके यादवनके समूहकरिके मंडित जो मथुरापुरी है तामें आवते भये ॥ ३६ ॥ जबतलक रथकेतु दीखी और जबतक रथके घोडानकी रेणु उड़त दीखी तबतलक तो अति मोहित भई चित्रकीसी लिखी ठाढीरहीं क्योंकि हरिके वचनकूं यादि करती श्रीकृष्णकी आयबेकी आशाते फिर सब बगदगई ॥ ३७ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां मथुराखंडे भाषाटीकायां मथुरागमनं नाम चतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥

[illegible] कहैहैं कि, अक्रूर और रामसहित श्रीकृष्ण मथुराके बागमें आयके ठहरे तब कृष्ण बलराम तौ यमुनाके निकट ठहरके जल पीके रथमें जाय बैठे ॥ १ ॥ और अक्रूर [illegible]नते आज्ञा मांगिके यमुनापै स्नान करिवेकूँ गये नित्य नैमित्तिक कर्म करिवेकूँ निर्मल जलमें प्रवेश करतेभये ॥ २ ॥ तब अक्रूरजी वा अथाह गंभीर जलमें

भमर जामें परें ता जलमें श्रीकृष्ण बलदेवकूं बतराते देखते भये ॥ ३ ॥ तब विस्मित ह्वैके अक्रूरजी रथमें देखैं तो रथमें हू बैठे दीखें फिर जलमें देखैं तो जलमें हूँ देखी फिर जो देखैं तो कुंडलीमारे शेषजी बैठे है ॥ ४ ॥ तिनकी गोदीमें लोक जाकूं दंडोत करे ऐसो गोलोक देख्यो गोवर्द्धन देख्यो और मनोहर वृंदावन देख्यो ॥ ५ ॥ तामें असंख्यकिरोड सूर्यमंडलकोसो तेज जिनको ऐसे परिपूर्णतम पुरुषोत्तम श्रीकृष्ण देखे ॥ ६ ॥ किरोड़कामदेवसे सुंदर रासमंडलके बीचमें राधासहित श्रीकृष्णकूँ अक्रूरजी देखतेभये ॥ ७ ॥ तब श्रीकृष्णकूं परब्रह्म जानिके बेर बेर दंड़वत करिके मसन्न ह्वैके हाथ जोड़ बडे हर्षित है स्तुति करनलगे ॥ ८ ॥ तुम परिपूर्णतम श्रीकृष्ण हो तिनके अर्थ नमस्कार है असंख्य ब्रह्मांडनके पति गोलोकपति हो तिनकूं मेरो नमस्कार है ॥ ९ ॥ श्रीराधाके पति व्रजके अधीश नंदके पुत्र यशोदानन्दन तिनके अर्थ नमस्कार है ॥ १० ॥

विस्मितस्तौरथेपश्यत्पुनर्वारिस्थितौनृप ॥ ददर्शतत्रसर्पेन्द्रंकुंडलीभूतमास्थितम् ॥ ४ ॥ तस्योत्संगेमहालोकंगोलोकंलोकवन्दितम् ॥ गोवर्द्धनाद्रियमुनावृन्दारण्यंमनोहरम् ॥ ५ ॥ असंख्यकोटिमार्तंडज्योतिषांमंडलंप्रभुम् ॥ परिपूर्णतमंसाक्षाच्छ्रीकृष्णंपुरुषोत्तमम् ॥ ६ ॥ कोटिमन्मथलावण्यंरासमंडलमध्यगम् ॥ राधयासहितंदेवंतत्राक्रूरोददर्शह ॥ ७ ॥ ज्ञात्वाकृष्णंपरंब्रह्मनत्वानत्वापुनःपुनः ॥ कृतांजलिपुटोक्रूरःस्तुतिंचक्रेतिहर्षितः ॥ ८ ॥ ॥ अक्रूरउवाच ॥ ॥ नमःश्रीकृष्णचंद्रायपरिपूर्णतमायच ॥ असंख्यांडाधिपतयेगोलोकपतयेनमः ॥ ९ ॥ श्रीराधापतयेतुभ्यंव्रजाधीशायतेनमः ॥ नमःश्रीनंदपुत्राययशोदानंदनायच ॥ १० ॥ देवकीसुतगोविंदवासुदेवजगत्पते ॥ यदूत्तम जगन्नाथपाहिमांपुरुषोत्तम ॥ ११ ॥ वाणीसदातेगुणवर्णनेस्यात्कर्णौकथायांममदोश्चकर्मणि ॥ मनःसदात्वच्चरणारविंदयोर्दृशौस्फुरद्धामविशेषदर्शने ॥ १२ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ एवंसंस्तुवतस्तस्यपश्यतोविस्मितस्यच ॥ तत्रैवांतर्दधेकृष्णःसलोकोभगवान्प्रभुः ॥ १३ ॥ नत्वातंचतदाक्रूरःकृत्वानैमित्तिकंविधिम् ॥ ज्ञात्वाकृष्णम्परंब्रह्मविस्मितोरथमाययौ ॥ १४ ॥ दिनात्ययेरामकृष्णावनयद्गांदिनीसुतः ॥ रथेनवायुवेगेनस्निग्धगंभीरनादिना ॥ १५ ॥ पुरस्योपवनेतत्रवीक्ष्यनंदंयदूत्तमः ॥ अक्रूरंप्राहविहसन्मेघगंभीरयागिरा ॥ १६ ॥ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ मथुरायांहिगंतव्यंभवतास्वरथेनवै ॥ गोपालैःसहितःपश्चादागमिष्यामिमानद ॥ १७ ॥

देवकीके सुत वासुदेव जगत्के पति हो हे यदूत्तम ! जगन्नाथ ! हे पुरषोत्तम ! मेरी रक्षा करौ ॥ ११ ॥ वाणी मेरी सदाई तुम्हारे गुण वर्णन करो मेरे हाथ तुम्हारे कर्म करै मेरो मन तुम्हारे चरणकमलमें लगो मेरे नेत्र तुम्हारे दर्शन कर्‌यो करो ॥ १२ ॥ नारदजी कहेहें ऐसे स्तुति करही रहेहें अक्रूरजी विस्मित ह्वैके देखही रहे हैं कि, तबहीं भगवान् गोलोकसमेत वहांही अन्तर्धान ह्वैगये ॥ १३ ॥ उनकूं दंडोत करिके नित्य, नैमित्तिक कर्म करिके श्रीकृष्णकूं परब्रह्म जानिके विस्मित ह्वैके अक्रूरजी फिर रथमें आय बैठे ॥ ॥ १४ ॥ तीसरे पहरके समय अक्रूरजी मीठी गंभीर आवाज जामें पवनकोसो जाको वेग ऐसे रथमें कृष्ण बलदेवकूँ बैठारिके मथुराजीमें लेआये ॥ १५ ॥ तब पुरके पासके बागमें नंदजीको देखिके श्रीकृष्ण मेघके समान गंभीर वाणीते हँसिके अक्रूरजीते ये बोले ॥१६॥ तुम अपने रथकूं लेके मथुराकूं जाओ हम गोपनकूं संग लेके पीछे आवेंगे ॥१७॥

तब अक्रूरजी बोले हे देवदेव ! हे जगन्नाथ ! हे गोविंद ! हे पुरुषोत्तम ! आप गोपनसहित बलदेवजीकूँ संग लेके हे प्रभो ! मेरे घर चलौ ॥ १८ ॥ अपने चरणकमलकी रजकरिके हमारे घरकूं पवित्र करौ हे जगत्के पति ! तुम विना मैं अपने घरकूँ नही जाऊंगो ॥ १९ ॥ तब भगवान् बोले कि, मैं तुमारे घर तवही आऊंगो जब यादवनके वैरी कंसकूं मारिलुंगो और बलदेवसहित तथा गोपनसहित तुमारो प्रिय करूंगो ॥ २० ॥ नारदजी कहें हैं कि, श्रीकृष्ण तो नन्दबाबाकेही पास रहे अक्रूरजी अपने घर चले गये तब कंसते-कहिगये कि, श्रीकृष्ण, बलदेव और नंदादिक सब गोप आयगये यह कहिके अपने घरकूँ चलेगये ॥ २१ ॥ तदनन्तर बलदेवजीसहित गोपनको संग लेके मथुरा पुरीके देखिवेकूं उत्कंठित श्रीकृष्णकूं देखिके नंदजी यह बोले ॥ २२ ॥ कि, सूधीतरेते पुरीको देखिके चले आइयो यह गोकुल नही है यामें भयंकर कंसको राज है ॥ २३ ॥ तब

॥ ॥ अक्रूरउवाच ॥ ॥ देवदेवजगन्नाथगोविंदपुरुषोत्तम ॥ सहाग्रजःसगोपालोगच्छमेमंदिरंप्रभो ॥ १८ ॥ पादारविंदरजसापवित्रीकुरुमद्गृहम् ॥ त्वांविनानगमिष्यामिमंदिरंस्वंजगत्पते ॥ १९ ॥ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ गृहंतवागमिष्यामिहत्वावैयादवाहितम् ॥ सबलोबांधवैःसार्द्धंकरिष्यामितवप्रियम् ॥ २० ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ अथतत्रस्थितेकृष्णेसोक्रूरोमथुरांगतः ॥ निवेद्यचेदंकंसायततःस्वभवनंययौ ॥२१॥ अथापराह्णेसबलंगोविन्दंबालकैःपुरीम् ॥ द्रष्टुमभ्युदितंवीक्ष्यनंदोवाक्यमथाब्रवीत् ॥ २२ ॥ आर्जवेनपुरींवीक्ष्यागंतव्यंभवताकिल ॥ नगोकुलंविद्धिचैनांकंसराज्येमहाभये ॥ २३ ॥ तथास्तुचोक्त्वाभगवान्वृद्धैर्नन्दप्रणोदितैः ॥ गोपालैर्बालकैःसार्द्धंसबलोगतवान्पुरीम् ॥ २४ ॥ प्रासादैर्गगनस्पर्शैर्हेमरत्नखचिद्गृहैः ॥ शोभितांदुर्गसंयुक्तांदेवधानीमिवस्थिताम् ॥ २५ ॥ कालिंदींरत्नसोपानैश्चलदूर्मिकुतूहलैः ॥ अलकामिवशोभाढ्यांदिव्यनारीनरैर्युताम् ॥ २६ ॥ प्रेक्षञ्छ्रीमथुरांकृष्णोधनिनांमंदिराणिच ॥ पश्यन्गोपालकैःसार्द्धंराजमार्गंविवेशह ॥ २७ ॥ श्रुत्वाऽऽगतंतंवसुदेवनंदनंबहुश्रुतावैमथुरापुरीगताः ॥ त्यक्त्वाथकर्माणिविसृज्यताःशिशून्द्रष्टुंव्यधावन्नुदधिंयथापगाः ॥ २८ ॥ काश्चित्तुहर्म्यात्किलजालदेशात्कुड्यात्तुकाश्चित्पटतोगवाक्षात् ॥ विनिर्गताद्वारकपाटदेशात्तच्चत्वरात्तंददृशुःपुरंध्र्यः ॥ २९ ॥

भगवान्ने कही कि, ऐसेंही करेंगे ये कहिके फिर नन्दने जिनको आज्ञा दीनी ऐसे बूढे २ गोपनको और बालकनकूं संग लेके बलदेवजीकूं संग लेके मथुरापुरीके देखवेकूँ गये ॥ २४ ॥ आकाशके छीवनहारे बड़े ऊंचे २ रतननके जड़े सुनहरी रूपेहरी महलनते किलेते ऐसी लगे हैं मानो मूर्तिमान इन्द्रकी देवधानी नाम पुरीही है ॥ २५ ॥ और कालिंदीकी रत्नकी सिढी लेहरिदार तरंग तिनतैं कैसी शोभित है जैसी कुवेरकी अलकापुरीही है दिव्य है स्त्री पुरुष जामें ॥ २६ ॥ ऐसी श्रीमथुराकूं देखत २ धनीनके महलनको देखत २ गोपनके संग बजारमें आये ॥ २७ ॥ बोहोतदिननते सुनती जे मथुरापुरीकी रहनवारी ही विन्ने जब वसुदेवनन्दनकूं आये सुने तब अपने अपने कामनको छोडि और बालकनकूं छोडिके कृष्णके दर्शनकूँ आई जैसे समुद्रमें नदी उमड़िके णामेहें ॥ २८ ॥ तब कोई कोई माथुरी तो महलनपेते कोई कोई जारी झरोखा गाखां

मोखामेते कोई चिकनमेंते और कोई अपने द्वारनपेंते श्रीकृष्ण वलदाउको देखनलगी ॥ २९ ॥ जा श्रीकृष्णकी मुखके ऊपर चलायमान अलकावली अगाडीकेनको मन हरे है और पिछाडीको मुकुटके नीचेकी जुलफें पिछारीकेनको मन हरे है ॥ ३० ॥ आधे पीतांवरते कमर वंधी है आधो कंधापे पर्यो है जैसें श्यामघटामें विजुरी हाथमें कमलको लिये और कण्ठमे वैजयंती माला पहरे वसुदेवनन्दन देखे ॥ ३१ ॥ चंचल है मकराकृत कुण्डल जाके बालसूर्यकोसो तेज जिनमें ऐसे वाजूनते शोभित है भुजदण्ड जाके अखिल ब्रह्मांडनके पति ऐसे श्रीकृष्णकूं देखि मथुरावासिनी सब मोहकूं प्राप्त हैगई ॥ ३२ ॥ तब यह बोली अहो ये वृन्दावन बड़ो रमणीय है जामें ये श्रीकृष्ण विराजे है और वे गोप गोपी धन्य है जे नित्य या श्रीकृष्णकूँ देखै हैं जो कृष्ण मनको हरनहारो है ॥ ३३ ॥ वे गोपनकी रमणी स्त्री धन्य हैं इनने ऐसो कहा सुकृत कीनो है

एकंचलत्कुंतलमाननेस्वेकिमग्रगानांतुमनांसिहर्तुम् ॥ पश्चात्कृतंमौलितलेदधानंकिंपृष्ठगानांहरणंद्वितीयम् ॥ ३० ॥ पीतांबरार्द्धवलिनं स्फुरत्कटावर्द्धतदंसेजलदेयथातडित् ॥ पद्मंकरेस्वांह्रदिवैजयंतींस्रजंदधानंवसुदेवनन्दनम् ॥ ३१ ॥ विलोक्यसर्वामुमुहुःपुरस्त्रियोविलोलपाठी ननवीनकुंडलम् ॥ बालार्कहैमांगदबाहुमंडलंराजन्नसंख्यांडपतिंपरात्परम् ॥ ३२ ॥ ॥ पुरंध्र्यऊचुः ॥ ॥ अहोवृंदावनंरम्यंयत्रसन्निहितो ह्ययम् ॥ धन्यागोपगणाःसर्वेपश्यंत्येनंमनोहरम् ॥ ३३ ॥ धन्यागोपरमण्यस्तास्ताभिःकिंसुकृतंकृतम् ॥ पिबंतियारासरंगेमुहुश्चास्याधरामृ तम् ॥ ३४ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ राजमार्गेरंगकारंरजकंयांतमुन्मुदम् ॥ गोपालातुमतेनैवप्राहतंमधुसूदनः ॥ ३५ ॥ देहिनोमित्रवासां सिरुचिराणिमहामते ॥ दातुस्तेहिपरंश्रेयोभविष्यतिनसंशयः ॥ ३६ ॥ प्रज्वलन्कृष्णवाक्येनघृतेनाग्निर्यथाभृशम् ॥ कंसभृत्योमहादुष्टःप्रा हेदंपथिमाधवम् ॥ ३७ ॥ ॥ रजकउवाच ॥ ॥ ईदृशान्येववस्त्राणिपितृभिर्वःपितामहैः ॥ धारितानिकिमुद्वृत्तास्तेनकौपीनधारकाः ॥ ३८ ॥ याताशुवन्यानगरात्सर्वेवैजीवितेच्छया ॥ कारागारेकारयामियुष्मान्वस्त्रहरानहम् ॥ ३९ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ एवंप्रवदतस्तस्यरज कस्ययदूत्तमः ॥ जहारमस्तकंसद्यःकराग्रेणैवलीलया ॥ ४० ॥

जे गोपी रास रंगमे वारंवार याको अधरामृत पीवें है ॥ ३४ ॥ नारदजी कहै हैं कि, ऐसे आप चलो आमें है कि, सामनेते आवतो आपने वजारमें एक धोवी देखो वो रँगरेजहू हौ वाहि देखि गोपनकी इच्छाते मधुदैत्यके मारनहारे आप यह बोले ॥३५॥ अरे मित्र हे महामते ! तोपै तो बड़े २ सुन्दर कपड़ा हैं इनमेसो हमकूंहू देउ तो देनवारेको तेरो निश्चय बड़ो कल्याण होयगो ॥ ३६ ॥ तो वह धोवी श्रीकृष्णको वचन सुनि एकसंग भभकिउठ्यो घीते अग्नि जैसें क्योंकि, राजा कंसको चाकर है महादुष्ट है वो वजारमें श्रीकृष्णते यह बोल्यो ॥ ३७ ॥ ऐसे कपड़ा तुम्हारे बाप दादेननेहू कभी पहिरे है क्यों उभराय चले हो अरे ! तनीयानके पहरनहारे हो बहुत इतराओ मती ॥ ३८ ॥ अरे मूर्ख वनवासी हो जलदी शहरमेंते निकरिजाउ जो जीयो चाहोहौ नही तो कपरानके चोरनको तुमको मैं अभी बंदीखानेमें दिवाय देऊंगो ॥ ३९ ॥ नारदजी कहें हैं ऐसे वकतो जो

धोबी है ताके श्रीकृष्णने एक तमाचो मार्योसोई शिर वाको टूटिके अलग जाय पर्यौ ॥ ४० ॥ हे विदेहराज ! ताके शरीरमें एक ज्योति निकसी सो कृष्णमें लीन ह्वैगई तबही सब याके चाकर वस्त्रनकी गठरियानकूं छोड़िके॥ ४१ ॥चारों बगलको भाजिगये शरदऋतुमें बादर जैसे तब कृष्णबलरामने विनके सुन्दर २ वस्त्र लीने और बालकननेहू लेलीने और रस्ताके आदमीन्नेहू लिये ४२॥ पर उने पहरी नही जाने श्रीकृष्णके देखत अस्त व्यस्त वस्त्र पहरन लगे॥ ४३ ॥तब वायकनामके दरजीने श्रीकृष्ण बलदेवको विचित्र रंग २ के वस्त्रनसों विचित्र वेष बनायो और सब बालकनकोहूं विचित्र वस्त्र पहराये ॥ ४४ ॥ फिर गोपनको और श्रीकृष्णको उनही वस्त्रनसों यथायोग्य शृंगार करके कृष्णके दर्शन कियो॥ ४५ ॥ तब भगवान्ने वापै प्रसन्न ह्वैके अपनी सारूप्य मुक्ति दई बलदेवजीनेऊ बल लक्ष्मी ऐश्वर्य दीनो ॥ ४६ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां मथुराखंडे भाषाटीकायां श्रीकृष्णमथुराप्रवेशनं नाम पंचमोध्यायः ॥ ५ ॥

तज्ज्योतिःश्रीघनश्यामेलीनंजातंविदेहराट् ॥ सद्यस्तदनुगाःसर्वेवासःकोशान्विसृज्यवै ॥ ४१ ॥ दुद्रुवुःसर्वतोराजञ्शरत्कालेयथाघनाः ॥ गृहीत्वात्मप्रियेवस्त्रेस्थितयोरामकृष्णयोः ॥ ४२ ॥ जगृहुर्गोपबालास्तेराजमार्गजनाअपि ॥ तद्धारणाविदोबालावासांसिरुचिराणिच ॥ अस्तव्यस्तंपरिदधुःश्रीकृष्णस्यप्रपश्यतः ॥ ४३ ॥ वीक्ष्यतौबालकःकश्चिच्छ्रीकृष्णबलदेवयोः ॥ विचित्रवर्णैर्वासोभिर्दिव्यंवेषंचकारह ॥ ४४ ॥ तथान्येषांशिशूनांचयथायोग्यंविधायसः ॥ राजन्परमयाभक्त्यापुनःकृष्णंददर्शह ॥ ४५ ॥ प्रसन्नोभगवांस्तस्मैप्रादात्सारूप्यमात्मनः ॥ बलंश्रियंतथैश्वर्य्यंबलदेवोददौपुनः ॥ ४६ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांश्रीमथुराखण्डेश्रीनारदबहुलाश्वसंवादेश्रीकृष्णमथुराप्रवेशोनामपंचमोध्यायः ॥ ५ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ अथगोपालकैःसार्द्धंश्रीकृष्णोनंदनंदनः ॥ गृहंजगामसबलःसुदाम्नोदाममालिनः ॥ १ ॥ दृष्ट्वातौचसमुत्थायनमस्कृत्यकृतांजलिः ॥ पुष्पसिंहासनेस्थाप्यप्राहगद्गदयागिरा ॥ २ ॥ ॥ सुदामोवाच ॥ ॥ धन्यंकुलंमेभवनंचजन्मत्वय्यागतेदेवकुलानिसप्त ॥ मातुःपितुःसप्ततथाप्रियायावैकुंठलोकंगतवंतिमन्ये ॥ ३ ॥ भूभारमाहर्तुमलंयदोःकुलेजातौयुवांपूर्णतमौपरेश्वरौ ॥ नमोयुवाभ्यांममदीनदीनंगृहंगताभ्यांजगदीश्वरौपरौ ॥ ४ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ इत्युक्त्वापुष्परचनालंकारंमधुपध्वनीन् ॥ निवेद्यमकरंदांश्चमालाकारोननामह ॥ ५ ॥ धृत्वातत्पुष्पनिचयंसबलोभगवान्हरिः ॥ दत्त्वागोपेभ्यआरात्तंप्राहप्रहसिताननः ॥ ६ ॥

नारदजी कहें हे कि, बलदेव सहित और गोपन सहित श्रीकृष्ण माली सुदामाके घर गये ॥ १ ॥ सुदामामाली दोनोंनकूं देखतही उठके ठाढोभयो फूलनके सिंहासनपै बैठारि दंडवत करके हाथ जोडके गद्गदवाणीते यह बोल्यो ॥ २ ॥ आजु मेरो कुल जन्म धन्य भयो आजु मेरौ भवन पवित्र भयौ आज आपके आयेते मेरी सात पीढी पवित्र भई मेरे पिताको कुलकी माताके कुल स्त्रीके कुलकी सात ७ पीढी वैकुंठकूं गयी ॥ ३ ॥ पृथ्वीको भार उतारबेकूं पूर्णपुरुष परमेश्वर तुम दोनो यदुकुलमें प्रकटभयेहो सो जगत्के ईश्वर मेरे घर आये मै तो दीनते दीन हूं नीच हूं मेरी दोनों पुरुषनकूं नमस्कार है ॥ ४ ॥ नारदजी कहें हैं कि, ऐसे कहिके फूलनकी माला गुञ्जाहार गहने पहरावत भयौ जिनपै सुगंधिके मारे भौंरा गुंजारि रहे हैं अनेक फूलनके अतर निवेदन करिके दंडवत करतो भयो ॥ ५ ॥ वाके फूलनके गहने मालानको बलदेवजी सहित भगवान् हरि पहरिके और

गोपनकूं देके हँसते हँसते मालीते बोले ॥ ६ ॥ मेरे चरणकमलमे तेरी उत्कट भक्ति सदा होयगी और मेरे भक्तनको संग होयगो और याही लोकमें तोको मेरी सारूप्य मुक्ति प्राप्त होयगी ॥ ७ ॥ और बलदेवजी या मालीको अन्वयवर्द्धिनी लक्ष्मी देतेभये फेर वहांते दोनो भैया उठिके ओर गलीमें चलेगये ॥ ८ ॥ तहां एक कमलनयनी तरुण स्त्री चन्दन लीये कूबरी रस्तामे देखी आवतीते वाते लक्ष्मीके पति श्रीकृष्ण पूछनलगे ॥ ९ ॥ तुम कौन हो कौनकी बेटी हौ कौनकी बहू हौ यह चन्दन कौनकूं लीये जाओहो हमकूं या चंदनकूं देउ तो तुम्हारो जल्दी ही कल्याण हैजायगो ॥१०॥ तब वह कुब्जा बोली हे सुंदरवर ! हे महामते ! मै दासी हूं मेरो कुब्जा नाम है ये मेरो घिस्यो चंदन कंसकूं अच्छा लगैहै ॥११॥ अबतलक तो मै कंसकी दासी ही अब हाथीकी सूड़से तुमारे सुढार भुजदंड देखिके मैं आपकी दासी हूं ॥ १२ ॥ तुम दोनो विना और को चंदन लगायवेलायक

गरीयसीमत्पदाब्जेभक्तिर्भूयात्सदातव ॥ मद्भक्तानांतुसंगःस्यान्मत्स्वरूपमिहैवहि ॥ ७ ॥ बलदेवोददौतस्मैश्रियंचान्वयवर्द्धिनीम् ॥ उत्थायतौततोराजनन्यांवीथींप्रजग्मतुः ॥ ८ ॥ यांतींस्त्रियंपद्मनेत्रांपाटीरालेपभाजनम् ॥ बिभ्रतींयुवतींकुब्जांपथिपप्रच्छमाधवः ॥ ९ ॥ ॥ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ कात्वंकस्यप्रियासुभ्रुकस्यार्थंचंदनंत्विदम् ॥ देह्यावयोर्येनतवाचिरंश्रेयोभविष्यति ॥ १० ॥ ॥ सैरंध्र्युवाच ॥ ॥ दास्यस्मिसुन्दरवरकुब्जानाममहामते ॥ मद्धस्तोत्थंचपाटीरंजातभोजपतेःप्रियम् ॥ ११ ॥ अद्यापिकंसदास्यस्मिसांप्रतंतवचाग्रतः ॥ हस्तिशुंडादण्डसमेभुजदण्डेस्तिमेमनः ॥ १२ ॥ युवांविनाकोन्यतमोऽनुलेपंकर्तुमर्हति ॥ युवयोस्तुसमंरूपंत्रैलोक्येनहिविद्यते ॥ १३ ॥ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ उभाभ्यांसाददौसांद्रंहर्षितात्ह्यनुलेपनम् ॥ अथतावंगरागेणरामकृष्णौविरेजतुः ॥ १४ ॥ जगृहुश्चन्दनंदिव्यंकिंचित्किंचिद्व्रजार्भकाः ॥ त्रिवक्रामथतांकृष्णोऋज्वींकर्तुमनोदधे ॥ १५ ॥ आक्रम्यपद्भ्यांप्रपदेंगुलिद्वयंप्रोत्तानहस्तेनविभुःपरेश्वरः ॥ प्रगृह्यनूणांचुबुकेप्रपश्यतांवक्रांतनुंतामुदनीनमद्धरिः ॥ १६ ॥ तदैवसायष्टिसमानविग्रहादीप्त्याचरंभांक्षिपतीवरूपिणी ॥ भूत्वागृहीत्वाहहरिंतुवाससिशुचिस्मिताजातमनोजविह्वला ॥ १७ ॥ ॥ सैरन्ध्र्युवाच ॥ ॥ गच्छाशुहेसुंन्दरवर्यमद्गृहंत्यक्तुंभवंतंकिलनोत्सहेहम् ॥ प्रसीदसर्वज्ञरसज्ञमानदत्वयाभृशंप्रोन्मथितंमनोमम ॥ ॥ १८ ॥

है ? तुम्हारे समान रूप त्रिलोकीमें काहूको नही है इनीमे मन मेरो फसगयोहै ॥ १३ ॥ नारदजी कहेहैं ऐसे प्रसन्न हैके याने दोनोनकूं सुन्दर चंदन दीयो तब वा चंदनते कृष्ण बलदेवकी बड़ी शोभा होतीभई ॥ १४ ॥ तब थोड़ो २ वो दिव्य चंदन गोपननेऊ लगायो तब भगवान् तीन जगहसो टेढी वा कुब्जाकूं सूधी करिवेकूं आप मन करते भये ॥ ॥ १५ ॥ विभु परमेश्वर हरि अपने पांवते वाके दोनो पांवनके अग्रभागको दाबिके एक हाथ कमरमें देके दाहिने हाथकी दोनो उंगरियांनसों वाकी ठोडी पकरिके एक झटका ऊपरको दीनो ॥ १६ ॥ ताई समय वो सूधी छडीकी नाई समान शरीरवारी सुन्दर रूपा हैगयी अपने लावण्य सौंदर्यसो मानौ साक्षात् रंभाकोहू मात करैहै तब श्रीकृष्णको पीतांबर पकरिके मुसिक्यान करत यह बोली काममे विह्वल हैगई ॥ १७ ॥ हे सुन्दरवर्य ! मेरे घर चलो मै आपकूं छोंडूंगी नही हे सर्वज्ञ ! हे रसज्ञ ! हे मानद ! आपने मेरो

मन मथिडाऱ्यो काम चढ़ाय दीनों अत्यंत मन वश करि लीनो ॥ १८ ॥ नारदजी कहैहैं कि, ताई समय गोप सब तारी बजाय हँसी करनलगे कि, यह कहा भयौ बलदेवके देखते २ कुब्जाने याचना करी तब तो भगवान् यह वचन बोले ॥ १९ ॥ अहो ! यह मधुपुरी अति धन्य है जामें ऐसे २ भलेमानसमनुष्य वसैहैं जे आदमी रस्ताहू नही जाने तिने घरकूं लिवायके लेजाय है हे प्यारी ! तेरे घर तौ निश्चयही आवेंगे पर मथुरापुरीकूं देखिके आवेंगे॥ २०॥ नारदजी कहैहैं कि,ऐसी मीठी वाणी कहिके वाके हाथमेतें,अपने पीताम्बरको खेंचिके बजारमें चलते२श्रीभगवान् बडे २ साहूकार धनी जे बनियां है तिने देखतेभये॥ २१॥ तब वे मथुराके रहीस वैश्य गंध,पुष्प,फल, तांबूल, दूध इनते हरिकी पूजा कर आसनपै बैठारिके नमस्कार करते भये क्योंकि वे उत्तम बुद्धिवारे है बैठारी है ॥२२॥ तब वे बनियां बोले महाराज ! जो आपको यहां राज होय तो हमारी यादि राखियो हे देव ! हम तुम्हारी रय्यत है पर राजा भयेपै

॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ तदैवगोपाजहसुःपरस्परमहोकिमेतत्करतालनिःस्वनैः ॥ प्रहस्यरामस्यहरिःप्रपश्यतस्तद्याच्यमानोद्धव दत्परंवचः ॥ १९ ॥ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ अहोतिधन्यामथुरापुरीयंवसंतियत्रैवजनास्तुसौम्याः ॥ येऽज्ञातपंथान्स्वगृहंनयंतिदृष्ट्वापु रींधामतवागमिष्ये ॥ २० ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ एवमुक्त्वोत्तरीयांतंसमाकृष्यगिरार्द्रया ॥ राजमार्गंव्रजन्कृष्णोवैश्यानाढ्यान्ददर्शह ॥ २१ ॥ पुष्पताम्बूलगंधाढ्यैःफलैर्दुग्धफलैर्हरिम् ॥ सम्पूज्यस्वासनेस्थाप्यनेमुरग्र्यधियोविशः ॥ २२ ॥ ॥ वैश्याऊचुः ॥ ॥ भवे च्चेदत्रतेराज्यंतावकान्स्मरतात्सदा ॥ वयंतवप्रजादेवराज्येप्राप्तेनकःस्मरेत् ॥ २३ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ पप्रच्छसुस्मितोवैश्यान्कोदं डस्थानमच्युतः ॥ नतेतमूचुःसुधियःकोदंडेभंगशंकया ॥ २४ ॥ तद्रूपगुणमाधुर्यमोहितायेचमाथुराः ॥ कुमारपश्यैहिधनुरित्यूचुस्तदिह क्षवः ॥ २५ ॥ तैर्दृष्टेनपथाकृष्णःप्रविष्टोधनुषःस्थलम् ॥ मैत्रींकुर्वन्वयस्यैश्चमाथुरैःपुरबालकैः ॥ २६ ॥ यथैंद्रंहेमचित्राढ्यंकोदंडंसप्त तालकम् ॥ पुरुषैःपंचसाहस्रैर्नैतुयोग्यंबृहद्भरम् ॥ २७ ॥ अष्टधातुमयंक्लिष्टंलक्षभारसमंपरम् ॥ चतुर्दश्यांपौरजनैरर्चितंयज्ञमंडले ॥ ॥ २८ ॥ भार्गवेणपुरादत्तंयदुराजायमाधवः ॥ ददर्शकुण्डलीभूतंसाक्षाच्छेषमिवस्थितम् ॥ २९ ॥ वार्य्यमाणोनृभिःकृष्णःप्रसह्यधनुराददे ॥ पश्यतांतत्रपौराणांसज्यंकृत्वाथलीलया ॥ ३० ॥

कौन यादि राखै हैं ॥ २३ ॥ तब मंद मुसिक्यान करते भगवान् उन बनियांनते धनुषको स्थान पूंछन लगे सो वे धनुषके तोड़वेके डरके मारे नही बतामें हैं ॥ २४ ॥ वाके रूप गुण माधुर्यताते मोहे जे मथुरावासी हैं वो बोले कि, हे कुमार ! देखो हम तुमें धनुष दिखामे आये ऐसे कहिके लेगये ॥ २५ ॥ विनके बताये रस्तासो भगवान् धनुषके स्थानमें पहुँचिगये बराबरके मथुराके बालकनते मित्रता करते जाय पहुँचे ॥ २६ ॥ इंद्रकोसो धनुष सुन्हेरी बेल बूटा चित्र जामें सात तालनकी बराबर लंबो पांचहजार मनुष्यपै उठवेलायक भारी ॥ २७ ॥ अष्टधातुको एक लाख भारको और चौदशकू पुरवासीनने पूज्यो यज्ञमंडपमै धरौ ॥ २८ ॥ परशुरामने यदुराजको दीयो ताहि श्रीकृष्ण देखतेभये कुंडली मारे मानो शेष नागही बैठ्यो है ॥ २९ ॥ मनुष्य तो वर्जतही रहे परि श्रीकृष्णने जात जात जबरदस्तीसो धनुष उठायलीनो और सब पुरवासीनके देखते देखते सहजमेंई खेलकरके चढाय

लीनो ॥ ३० ॥ फेरि दोनों भुजानते कानताई खेंचिके बीचमेंते तोरडाऱ्यो जैसे ईखके गांडकू हाथी सहजही तोरिडारै है ॥३१॥ जब धनुष टूट्यो तब वाकी टंकोर ऐसी भई मानो कडकडाय बीजुरी परी जाके शब्दसों सात लोक और सातो बिलनसहित ब्रह्मांड सबरे गूँजउठे ॥ ३२ ॥ दिग्गज चलायमान हैगये तारे टूटन लगे पृथ्वीमंडल कांपन लग्यौ वा हीसमय पृथिवीमें सब जनमंडली बहरीसी हैगई ॥ ३३ ॥ कंसको हृदय दो घडी तलक कांप्यो कन्यौ ताके रक्षक आततार्इ लडिवेकूं ठाडे हैगये ॥ ३४ ॥ श्रीकृष्णकूं पकन्यौ चाहें हे पकरि लेउ बांधिलेओ ऐसे कहनलगे फिर शस्त्र लैलैके वे आये तिनो कृष्ण बलदेव दोनों देखे ॥३५॥ धनुषके दोनो टूकनकूं लैके दुर्मद जे वीर तिनकूं अत्यत मारनलगे तब धनुषके टूकनके मारे कितनेऊ तो मूर्च्छा खायके जाय परे ॥ ३६ ॥ टूटे हे कंधा भुजा नख और पांव जिनके ऐसे पांचहजार वीर भूमंडलमे मरिके जाय परे ॥ ३७॥ जे मथुरावासी तमासे देखवेवारे हे वे सब भागगये पुरीमें बडो कोलाहल भयो मनुष्यनको बडो कोलाहल मचो ॥ ३८ ॥ भोजराज कंसको छत्र अकस्मात् जाय पऱ्यौ मथुरापुरीमें कोलाहल मचिगयो

आकृष्यकर्णपर्यंतंदोर्दंडाभ्यांहरिर्धनुः ॥ बभंजमध्यतोराजन्निक्षुदंडंगजोयथा ॥३१॥ भज्यमानस्यधनुषष्टंकारोभूत्तडित्स्वनः ॥ ननादतेनब्रह्मांडंसप्तलोकैर्बिलैःसह ॥ ३२॥ विचेलुर्दिग्गजास्ताराएजद्भूखण्डमंडलम् ॥ तदैवबधिरीभूतापृथिव्यांजनमंडली ॥ ३३॥ कंसस्यहृदयेशब्दो विददारघटीद्वयम् ॥ तद्रक्षिणःप्रकुपिताउत्थिताआततायिनः ॥३४॥ गृहीतुकामाःश्रीकृष्णंप्रत्यूचुर्वध्यतामिति ॥ अथतानागतान्वीक्ष्यसशस्त्रान्बलकेशवौ ॥ ३५ ॥ कोदंडशकलेनीत्वाजघ्नतुर्दुर्मदान्भृशम् ॥ शकलातिप्रहारेणकेचिद्वीरास्तुमूर्च्छिताः ॥ ३६ ॥ भिन्नपादाभिन्ननखाः केचिच्छिन्नांसबाहवः ॥ वीराःपंचसहस्राणिनिपेतुर्भूमिमण्डले ॥ ३७ ॥ विचेलुर्माथुराःसर्वेदुद्रुवुस्तद्दिदृक्षवः ॥ पुर्य्यांकोलाहलेजातेनृणांजातंमहद्भयम् ॥ भोजराजसभाछत्रमकस्मान्निपपातह ॥३८॥ गोपालैःसबलःकृष्णोधावन्चापस्थलान्नृप ॥ आययौनंदनिकटंसन्ध्याकालेऽतिभीतवत् ॥३९॥ निरीक्ष्यगोविंदसुरूपमद्भुतंविमोहितावैमथुरापुरांगनाः ॥ विस्रस्तवासःकबराःस्मराधयःपरस्परंप्राहुरिदंसखीजनम् ॥४०॥ ॥ पुरंध्र्यऊचुः ॥ ॥ कंदर्पकोटिद्युतिमाहरंस्त्वरंस्वैरंचरन्वैमथुरापुरेहरिः ॥ निरीक्ष्यतेकाभिरतीवसाक्षादंगेषुसर्वेष्वपिनःसमादिशत् ॥ ४१ ॥ ॥ कुशलाऊचुः॥ ॥ क्रूराःस्त्रियःकिंनहिसंतिपत्तनेनिरीक्ष्यतेयाभिरनंगमोहनः॥अंगेषुसर्वेष्वपिसर्वसुन्दरोनास्माभिरानन्दमयोनिरीक्ष्यते४२॥

और कोई मनुष्य भयभीत हैके गिरपडे और गोपनसहित बलदेवजीकूँ संग लेके श्रीकृष्ण धनुषके स्थानते संध्यासमय अति डरपोपासे भयभीतसे भागके नंदजीके पास आये ॥ ॥ ३९ ॥ वा समय वो गोविंदको अद्भुत स्वरूप देखिके मथुरावासिनी सब स्त्री मोहित हैगई शिथिल भयेहें वस्त्र, भूषण, केशबंध जिनके कामदेवकी जिनको पीडा उत्पन्न भई ऐसी वे आपसमे ये बोली ॥ ४० ॥ हे सहेली हो ! देखो किशोर कामदेवकी कांतिको हरनहारो श्रीकृष्ण इच्छापूर्वक मथुरापुरीमें विचरतो जाने देख्यो तिन स्त्रीनके और हमारे सबनके अंगनमे कामरूप हैके प्रवेश हैगयोहे ॥ ४१ ॥ तब जे बडी कुशल माथुरी ही वे बोली कि, री भैना हो ! क्रूर स्त्री का शहरमे नही हे पर इननेहूं कामकूं मोह करन हारो श्रीकृष्ण देखिलीये वोही मोहित भई हे क्योंकि काऊ स्त्री पुरुष एकै एक अंग नेत्र नासिका मुख कपोल हाथ पांव बोली चालि सुंदर होय तो जब एकही अंगते सब

मोहित हैजायंहे फिर कहौ जाके सबरेही अंग सुंदर हैं सो कहौ कैसे देखिवेमें आवे और वा सर्वांगसुंदरको देखकै कैसे चित्त स्थिर रहे क्योंकि जाके मुखको नेत्रको या नाकको या कपोलको या ओठको देखे है ताईमें चित्त गढिजाय है ॥ ४२ ॥ जैसे कोई चोर चोरी करिबे गयो सब छोडि रुपैया बांधे जब देखी मोहर तब रुपैया छोडि मोहर बांधी फिर देखे मोती तब मोहर छोडि मोती बांधे फिर देखे हीरा पन्ना तब हीरा पन्ना बांधे मोती छोडि दीने जब देखी मणि तब हीरा पन्नाऊ छोडिदीन ऐसेही हम याके कौन कौनसे अंगकी बडाई करें जा जा अंगको देखे हैं वाही वाहीमें मन दूरउजाय है त्रिलोकीमें और कोई सुन्दर हैंही नही या श्रीकृष्णके विना जाय कोई देखै ॥ ४३ ॥ अंग अंगमें सुंदर नंदकुमार है जा अंगकूं देखे सोई सुन्दरताको समुद्र तामें नेत्र डूबिजाय वे वामेंते निकसे नही तो कैसे दूसरे अंगकूं देखे ॥ ४४ ॥ जा माथुरीने दिनमें व्रजराजनंदन देख्यो ताने स्वप्नमेंहू वही देख्यो फिर हे मैथिल ! जिन गोपीननें जाके संग रासमंडल कीनो वे गोपी वाहि कैसे न याद करेंगी ॥ ४५ ॥

कस्यैकदेशेमधुरत्वमीक्ष्यतेतत्रास्तिनेत्रंप्रपतत्पतंगवत् ॥ यस्त्वेवसर्वांगमनोहरःसखिसएवनेत्रेणकथंसमीक्ष्यते ॥ ४३ ॥ अंगेह्यंगेसुन्दरेनंदसूनोःप्राप्तंप्राप्तंयत्रयत्रापिनेत्रम् ॥ तस्मात्तस्मान्नामवल्लब्धसौख्यंलावण्याब्धौमग्नवल्लग्नचित्तम् ॥ ४४ ॥ दृष्ट्वादिनेयंव्रजराजनन्दनंस्वप्नेपितद्ददृशुःपुरस्त्रियः ॥ गोप्यःकथंतंमधुरंनसस्मरुर्याभिःकृतंमैथिलरासमण्डलम् ॥ ४५ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांश्रीमथुराखण्डेनारदबहुलाश्वसंवादेमथुरादर्शनंनामषष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ रजकस्यशिरश्छेदंकंसोवैरक्षिणांवधम् ॥ धनुर्भंगंततःश्रुत्वापरंत्रासमुपागमत् ॥ १ ॥ तत्क्षणाद्दुर्निमित्तानिवामांगस्फुरणानिच ॥ प्रपश्यन्नंगभंगानिननिद्रांप्रापदैत्यराट् ॥ २ ॥ स्वप्नेप्रेतैःसमायुक्तस्तैलाभ्यक्तोदिगंबरः ॥ जपास्रङ्महिषारूढोदक्षिणाशांजगामसः ॥३॥ प्रातःकालेसमुत्थायकार्यभारकरान्जनान् ॥ आहूयकारयामासमल्लक्रीडामहोत्सवम् ॥ ४ ॥ विशालाजिरसंयुक्तेहेमस्तंभसमन्विते ॥ सभामण्डपदेशाग्रेरंगभूमिर्बभूवह ॥ ५ ॥ वितानैर्हेमसंकाशैर्मुक्तादामविलंबिभिः ॥ सोपानैर्हेममंचैश्चरंगभूमिर्बभौनृप ॥ ६ ॥ राजमंचेरत्नमयेमकरन्दाचितेशुभे ॥ शक्रसिंहासनंतत्रसोपबर्हणमंडलम् ॥ ७ ॥

इति श्रीमद्गर्गसंहितायां मथुराखंडे भाषाटीकायां मथुरादर्शनं नाम षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥ नारदजी कहैहैं कि, धोबीको शिर कट्यो सुनिके और धनुषको टूटिबो और रक्षक पांचहजार वीर तिनको वध सुनके कंसकूं बड़ौ भय भयो ॥ १ ॥ ताही समयसो कंस खोटे निमित्त अशगुन देखन लग्यो बांये अंग फरकन लगे रातिमें निद्रा नही आई और अपने अंग भंग देखतोभयो ॥ २ ॥ स्वप्नमें तेल लगाय दुपहरियाके फूलनकी माला पहरि नंग धरंगो भेंसापै चढ खोपड़ीमें खायबेकूं विष लैके प्रेतनके संग दक्षिण दिशाकूं जायरह्यौंहूं ऐसे स्वप्नमें दीखो है ॥ ३ ॥ प्रातः काल कंस उठिके अपने कामदारनकूं बुलायके मल्लक्रीड़ाको उत्सव करावतो भयो ॥ ४ ॥ बड़ो जामें चौक सुवर्णके जामें खंभ ऐसे सभाके मंडपके अगारी रंगभूमि करावतो भयो ॥ ५ ॥ सुन्हेरी चन्दोहा जिनमें मोतीनकी मालाकी झालर लगी सिढीन सहित सुन्हेरी तखतनसो वा रंगभूमिकी बड़ी शोभा होतीभई ॥ ६ ॥ राजाको तखत रतनमय अतरते छिरक्यो वह बड़ो शुभ तापें इन्द्रासन है जापै चंदोहा झालर लगिरहीहैं तकियों

गेंदुआ ॥ ७ ॥ चन्द्रमण्डलसौ दिव्य छत्र हंससे सुफेद चमर पंखा जिनकी हीरानकी दंडी ॥ ८ ॥ दश हाथ ऊंचो विश्वकर्माको बनायो तापै बैठ्यो जो कंस ताकी कैसी शोभा भई जैसे पर्वतपै सिंह बैठे है ॥ ९ ॥ तहां गवैया गामन लगे वेश्या नाचन लगी मृदंग, ढोल, भेरी, नगाड़े, मजीरा आदि बाजे बजनलगे ॥ १० ॥ मण्डलेश राजा पुरवासी और देशवासी ये सब तखत २ पै बैठे देश २ को मनुष्य वा मल्लयुद्धके देखिवेकूं बैठे हैं ॥ ११ ॥ तहां चाणूर, मुष्टिक, कूट शल, तोशल ये सब दण्ड करन लगे मुगदर भाननलगे और आपुसमें कुश्ती करन लगे ॥ १२ ॥ नन्दराजते आदि लेके सबरे गोप बली कंसको भेंट देके नीची नारिते एक तखतपै येभी जाय बैठे ॥ १३ ॥ बाणासुर, नरकासुर, जरासन्ध इनके यहांसे औरहू बड़े २ शंबरासुर आदि राजानकेते भेंट आई कंसराजाकूं ॥ १४ ॥ याके अनन्तर

आतपत्रेणदिव्येनचंद्रमंडलचारुणा ॥ हंसाभैर्व्यजनैर्युक्तैश्चामरैर्वज्रमुष्टिभिः ॥ ८ ॥ दशहस्तोच्छ्रितंशश्वद्विश्वकर्मविनिर्मितम् ॥ तदारुह्यब भौकंसोऽद्रिशृंगंमृगराडिव ॥ ९ ॥ गायकाःप्रजगुस्तत्रननृतुर्वारयोषितः ॥ नेदुर्मृदंगपटहतालभेर्य्यानकादयः ॥ १० ॥ राजानोमण्डलेशाश्च पौराजानपदानृप ॥ ददृशुर्मल्लयुद्धंतेमंचेमंचेसमास्थिताः ॥ ११ ॥ चाणूरोमुष्टिकःकूटःशलस्तोशलएवच ॥ व्यायाममुद्गरैर्युक्तायुयुधुस्तेपरस्परम् ॥ १२ ॥ नन्दराजादयोगोपाःकंसाहूतानताननाः ॥ दत्त्वाबलिंपरंतस्माएकस्मिन्मंचमाश्रिताः ॥ १३ ॥ बाणासुरजरासंधनरकाणांपुरान्नृप ॥ अन्येषांशंबरादीनांसकाशाद्भूभुजांतथा ॥ १४ ॥ बलयश्चाययूराजन्यदुराजायतत्रवै ॥ अथतौरामकृष्णौद्वौमायाबालकविग्रहौ ॥ १५ ॥ मल्ललीलादर्शनार्थंययतूरंगमण्डलम् ॥ गोमूत्रचयसिंदूरकस्तूरीपत्रभृन्मुखम् ॥ स्रवन्मदंमहामत्तंरत्नकुंडलमण्डितम् ॥ १६ ॥ गजंकुवलयापीडंरंगद्वारमवस्थितम् ॥ वीक्ष्यकृष्णोमहामात्रंप्राहगंभीरयागिरा ॥ १७ ॥ आकर्षयांगनागेन्द्रंमार्गंकुरुममेच्छया ॥ नचेत्त्वांपातयिष्यामि सनागंभूमिमण्डले ॥ १८ ॥ महामात्रस्तदाक्रुद्धोनोदयामासतंगजम् ॥ चीत्कारमुत्कटंदिक्षुकुर्वंतंनन्दसूनवे ॥ १९ ॥ गृहीत्वातंहरिंसद्यःशुंडादंडेननागराट् ॥ उज्जहारततस्तस्मान्निर्गतोभारभृद्धरिः ॥ २० ॥

मायाकरिके बालरूपधारी कृष्ण बलदेव दोनो भाई रंगभूमिमे ॥ १५ ॥ मल्ललीला देखिवेकूं आय सोई दरवज्जेपे देखें तो कुवलयापीड हाथी ठाडो है कैसो है गोमूत्र, पेवरी, कस्तूरी, सिंदूरते पत्रभंगी रचना जाके माथेपै हेरही है मद जाके चुचाय रह्यौ है महामत्त है रत्नके कुण्डलनसो शोभित है ॥ १६ ॥ कुवलयापीड जाको नाम है वो हाथी रंगके दरवज्जेपै ठाडो है ताकूं देखि श्रीकृष्ण मेघकीसी गंभीर वाणीते महावतते बोले ॥ १७ ॥ हे महावत ! या नागेंद्रकूं खेंचिले मेरे इच्छानुसार रस्ता करिदे नही तो तोकूं या हाथी सुद्धा धरतीमे दे मारूंगो ॥ १८ ॥ यह सुनिके महावत बडे क्रोधमें भऱ्यो तब श्रीकृष्णके ऊपर हाथीकूं पेल्यौ दिशानमें चिक्कारी मारत उत्कट कुवलयापीड श्रीकृष्णके ऊपर आयो ॥ १९ ॥ सो जलदीही सूंडिते श्रीकृष्णकूं पकरिके उठायलीनो सोही श्रीकृष्ण याकी झड़ाकदेना सूंडिमेंते

निकासिगये ॥ २० ॥ ताके पांवनमें छिपिगये इत उतमें भ्रमणन लगे जैसे वृन्दावनकी निकुंजमें और वृक्षनमें भ्रमते हैं ॥ २१ ॥ फिर हाथीने सूंडिते भगवान्के हाथमें पकरिलीने तब श्रीकृष्ण वाकी सूंडिको हाथनसों मरोड पीछेकूँ चलेगये ॥ २२ ॥ तब हाथी तिरछो हैके कृष्णको पकरन लग्यो तब वाके घूंसा मारिके आप आगेकूँ भाजे ॥ २३ ॥ तब ये हाथी श्रीकृष्णके पीछे भाज्यो तब हे विदेहराट् ! मथुरामें बड़ो कोलाहल मच्यो तब भगवान् हाथीके दूसरे बगल हैगये ॥ २४ ॥ तब महावली बलदेव हाथीकी पूंछ पकरि पीछेको खेंचन लगे दोनो हाथनते ऐसे खेंचन लगे सर्पकूँ गरुड़ जैसे खेंचे है ॥ २५ ॥ तब हँसके भगवान् श्रीकृष्ण वाकी सूँड पकरके खेंचन लगे जैसे कूँआमेंते वरतकूं सेचेंहैं ॥ २६ ॥ जब दोनों बगलते नाग खिंचनलग्यौ तब घबड़ान्यौ विह्वल हैगयो तब बड़े बलते सात महावत या हाथीपै चढे

तत्पादेषुविलीनोभूत्प्रभ्रमन्सन्नितस्ततः ॥ वृन्दावननिकुंजेषुवृक्षेषुचयथाहरिः ॥ २१ ॥ करेजग्राहतन्नागःशुंडादण्डेनचांघ्रिषु ॥ निष्पीडयशुंडांहस्ताभ्यांहरिःपश्चाद्विनिर्गतः ॥ २२ ॥ तिर्यग्भूतश्चतंनागोगृहीतुमुपचक्रमे ॥ मुष्टिनातंघातयित्वापुरोदुद्रावमाधवः ॥ २३ ॥ तमन्वधावन्नागेन्द्रोमथुरायांविदेहराट् ॥ कोलाहलेतदाजातेहरिस्तस्मादितोययौ ॥ २४ ॥ पुच्छेगृहीत्वातन्नागंबलदेवोमहाबलः ॥ चकर्षभुजदंडाभ्यांफणिनंगरुडोयथा ॥ २५ ॥ प्रहसन्भगवान्कृष्णोगृहीत्वातंकरेबलात् ॥ चकर्षभुजदंडाभ्यांकूपरज्जुंयथानरः ॥ २६ ॥ द्वयोराकर्षणान्नागोविह्वलोभून्नृपेश्वर ॥ महामात्रास्तदासप्तरुरुहुस्तंगजंबलात् ॥ २७ ॥ नीतागजास्तथाचान्यैःकृष्णंहंतुंशतत्रयम् ॥ अंकुशास्फालनात्क्रुद्धंमत्तेभंपुनरागतम् ॥ २८ ॥ श्रीकृष्णोभगवान्साक्षाद्बलदेवस्यपश्यतः ॥ २९ ॥ शुंडादंडेसंगृहीत्वाभ्रामयित्वात्वितस्ततः ॥ पातयामासभूपृष्ठेकमंडलुमिवार्भकः ॥ ३० ॥ दूरेप्रपतितास्तस्यमहामात्राइतस्ततः ॥ सतांप्रपश्यतांनागःसद्योवैनिधनंगतः ॥ ३१ ॥ तज्ज्योतिःश्रीघनश्यामेलीनंजातंविदेहराट् ॥ दंतावुत्पाट्यतस्यापिरामकृष्णौमहाबलौ ॥ निजघ्नतुर्महामात्रान्मृगान्केशरिणौयथा ॥ ३२ ॥ द्विपेहतेपियेचान्येमहामात्राइतस्ततः ॥ विदुद्रुवुर्यथामेघावर्षाकालेगतेसति ॥ ३३ ॥ एवंहत्वाद्विपंगोपैःशेषैस्तैःप्रेक्षणोत्सुकैः ॥ जयारावैरामकृष्णौश्रमवारिमदांकितौ ॥ ३४ ॥

॥२७॥ फेर तीनसो हाथी श्रीकृष्णके ऊपर और महावतन्ने तीनसो हाथी कुवलयापीडकी सहायकूँ और पेले॥२८॥ अंकुशके छिवायेते क्रोध जाकूँ आयो वह हाथी श्रीकृष्णके ऊपर फिर आयो तब श्रीकृष्णभगवान् बलदेवके देखत देखत ॥ २९ ॥ वा हाथीकी सूंडि पकरिके फिराय २ धरतीमें दैमारयौ जैसे बालक कमण्डलुकूं मारै है ॥३०॥ और सातों महावत दूरि जाय परे या प्रकार संतनके देखत २ वह कुवलयापीड मरिके जाय पर्यो ॥ ३१ ॥ वाके दांत दोनो उखारिके कृष्ण राम दोनो भाईनने उनी दांतनते महावत सब मारिडारे जैसे मृगनकूं सिंह मारै है वा हाथीकी देहमेंते जो ज्योति निकसी सो श्रीकृष्णमें लीन हैगई ॥ ३२ ॥ जब हाथी मरिगयो तब जितने महावत हैं वे सब डरके मारे इत उत भाजिगये शरदऋतुके आनेमें मेघ जैसे भाजजायहै ॥ ३३ ॥ ऐसे गोपनके संग हाथीकूं मारिके तमासगीर सब जय २ शब्द करे हैं परिश्रमके पसीना कछू मदके कछू हाथीके

मारिवेंते नहनी २ रुधिरकी बूंद तिनकरिके शोभित मुखकमल जिनको ऐसे कृष्ण बलराम ॥ ३४ ॥ परिश्रमने लाल जिनके मुख हाथीके दांतनकूं कंधापै धरे या शोभाते रंगभूमिमे पहुंचे जैसे अग्निके संग आंधी ॥ ३५ ॥ या प्रकार वा रंगभूमिमें जब दोनों भैया गये तब कृष्णके अङ्गको देखके मल्लनने तो मल्ल जाने नरननें नरेंद्र जाने स्त्रीनने कामदेव जाने गोपनने व्रजेश जाने पितानें पुत्र जाने असन्तनने यमराज जाने कंसने मोति जाने देवताननें विराट् पुरुष जाने ॥ ३६ ॥ योगीननें परम तत्त्व पुरुष जाने या प्रकार अपनी २ भावनाते न्यारो २ रूप परिपूर्ण देवको देखनलगे ॥ ३७ ॥ यद्यपि कंस बड़ो धीरजधारी हो तोउ कुवलयापीडकूं मर्यौ जानिके और महाबली ! दोनोनकूं जानिके चित्तमें बहुत डरप्यो मंचाननपै बैठे जे नगरवासी ते बड़े प्रसन्न भये सुखी भये जैसे चकोर चन्द्रमाकूं देखे तैसे देखनलगे ॥ ३८ ॥ अब नगरवासी परस्पर कान कानमें

परिश्रमारुणमुखौरंगंविविशतुस्त्वरम् ॥ दंतपाणीमहावेगौयथाशामनिलानलौ ॥३५॥ मल्लाश्चमल्लंचनरानरेंद्रंस्त्रियःस्मरंगोपगणाव्रजेशम् ॥ पितासुतंदंडधरंह्यसंतोमृत्युंचकंसोविबुधाविराजम् ॥ ३६ ॥ तत्त्वंपरंयोगिवराश्चभोगादेवंतदारंगगतंबलेन ॥ पृथक्पृथग्भावनयाह्यपश्यन्सर्वे जनास्तंपरिपूर्णदेवम् ॥ ३७ ॥ हतंद्विपंवीक्ष्यचतौमहाबलौकंसोमनस्वीभयमापचेतसि ॥ मंचस्थिताहर्षितमानसाश्चयौचंद्रंचकोराइवतेसुखं ययुः ॥ ३८ ॥ कर्णेचकर्णंविनिधायनागरामहोत्सुकास्तेह्यवदन्परस्परम् ॥ एतौहिसाक्षात्परमेश्वरौपरौबभूवतुर्वैवसुदेवनंदनौ ॥ ३९ ॥ अहो तिरम्यंव्रजमंडलंपरंयत्रैषसाक्षाद्विचचारमाधवः ॥ कृत्वाहियद्दर्शनमद्यदुर्लभंवयंकृतार्थास्तुभवेमसर्वतः ॥ ४० ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ वदत्सुपौरलोकेषुनदत्तूर्येषुमैथिल ॥ चाणूरस्तावुपव्रज्यरामकृष्णावुवाचह ॥ ४१ ॥ ॥ चाणूरउवाच ॥ ॥ हेरामहेकृष्णयुवांमहाबलौराज्ञःपुरोवैकुरुतंमृधंबलात् ॥ प्रहर्षितेराजनिचेद्यदूत्तमेकिंकिंनभद्रंभवतीहवश्चनः ॥ ४२ ॥ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ पुरैवभद्रंनृपतेःप्रसादतो बालावयंतुल्यबलैश्चबालकैः ॥ भूयान्मृधोनोबलवान्यथोचितमधर्मयुद्धंकिलमाभवेदिह ॥ ४३ ॥ ॥चाणूरउवाच ॥ ॥ भवान्नबालो नचवाकिशोरोबलश्चसाक्षाद्बलिनांबलीयान् ॥ सहस्रमत्तेभबलंदधानोद्विपोभवद्भ्यांनिहतःसलीलम् ॥ ४४ ॥

पह बतरानलगे कि, ये दोनो तो पर परमेश्वरही वसुदेवके भयेहैं ॥ ३९ ॥ अहो व्रजमण्डल बडो मनोहर है जहां साक्षात् भगवान् विचरेहैं जिनके दुर्लभ दर्शन करिके हमहूं आज सबतरह कृतार्थ हेगये हैं ॥ ४० ॥ पुरवासी ऐसे कहिरहे हे और नगाडे बजिरहे हैं कि, नारदजी कहेंहैं कि, हे मैथिल ! चाणूर आयके रामकृष्णते यह बोल्यो ॥ ॥ ४१ ॥ हे राम ! हे कृष्ण ! तुम महाबली हो याते राजाके अगाडी अपने बलते युद्ध करो यदुराज राजाके प्रसन्न भयेपै हमकूं और तुमकूं न जाने कहा २ लाभ न होयगो ? ॥ ४२ ॥ तब भगवान् बोले कि, राजाके प्रसादते हमारो तो पहलेईते भलौ हैरह्यौहै पर हम बालक हे बराबरके बालकनते लडेगे जबराईते युद्ध मति करौ जैसो युद्ध उचित होय तैसो करौ राजाकी सभामें अधर्मते युद्ध करनो उचित नहीं ॥ ४३ ॥ तब चाणूर बोल्यो तुम न तो बालक हो न किशोर हो न बलदेव बालक हे तुम तो बलीनमें बली

हौ हजार मतवारे हाथीनको बल जामें सो कुवलयापीड हाथी तुमने खेलते २ ही मारिडारयो फिर तुम बालक कैसौ हौ ॥ ४४ ॥ नारदजी कहें हैं कि, ऐसें चाणूरको वचन सुनिकें भगवान् दुःखके हर्ता चाणूरते लडनलगे बलदेवजी मुष्टिकते लडनलगे ॥ ४५ ॥ भुजानते भुजदंडनको खेंचिवो इत्यादिक दाउं पेच करनलगे सबके देखत देखत हाथी जैसै लडै है तैसे जीतनेकी इच्छा करके लडतेभये ॥ ४६ ॥ श्रीकृष्णने चाणूरकूं उठायके याके देहको बोझ तोलनलगे जैसे पुण्यके भारकूं ब्रह्मा तोलैहै ॥ ४७ ॥ फिर चाणूर नेहू श्रीकृष्णकूं एकही हाथते उठायलीनो जैसै शेषजीने भूमंडल उठायौहै ॥ ४८ ॥ श्रीकृष्णने चाणूरकी नाड़ दाबिके भुजाते याकी कमर पकर एक उखेड मार धरतीमें दैमार्यो ॥ ४९ ॥ हाथनते घोंटुनते पायनसो भुजानते छातीनते उँगरीयानते और घूंसानते कृष्ण चाणूर प्रहार करनलगे और ऐसेंही बलदेव मुष्टिक प्रहार करनलगे ॥ ५० ॥

॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ एवंतस्यवचःश्रुत्वाभगवान्वृजिनार्दनः ॥ चाणूरेणापियुयुधेमुष्टिकेनबलोबली ॥४५॥ आकर्षणंनोदनंचभुजाभ्यांभुजदंडयोः ॥ चक्रतुःपश्यतांनृणांगजाविवजिगीषया ॥ ४६ ॥ हस्ताभ्यांवपुरुत्थाप्यचाणूरस्यहरिःस्वयम् ॥ अतोलयद्देहभारंपुण्यभारंयथाविधिः ॥ ४७ ॥ चाणूरस्तंहरिंदेवंकरेणैकेनलीलया ॥ उज्जहारमहावीरोभूखंडंनागराडिव ॥ ४८ ॥ ग्रीवायांकिलचाणूरंभुजवेगेनमाधवः ॥ कट्यांचोद्धृत्यसहसापातयामासभूतले ॥ ४९ ॥ हस्तैश्चजानुभिःपादैर्भुजोरोंगुलिमुष्टिभिः ॥ जघ्नतुःकृष्णचाणूरौतथैवबलमुष्टिकौ ॥ ॥ ५० ॥ श्रमवारियुतेदृष्ट्वाश्रीमुखेरामकृष्णयोः ॥ सानुकंपास्तदाप्राहुर्गवाक्षस्थानृपस्त्रियः ॥ ५१ ॥ ॥ स्त्रियऊचुः ॥ ॥ अहोअधर्मःसुमहत्सभायांजातःपुरोराजनिवर्तमाने ॥ क्ववज्रतुल्यांगवृतौहिमल्लौक्वपुष्पतुल्यौबतरामकृष्णौ ॥ ५२ ॥ अहोअभाग्यंहिपुरौकसांनोयुद्धेतयोर्दर्शनमद्यजातम् ॥ अहोतिधन्यंबतभूरिभाग्यंवनौकसांरासरसेनजातम् ॥ ५३ ॥ अहोस्थितेराजनिदुष्टचित्तेनकोपिवक्तुंक्षमएवसख्यः ॥ तस्माद्धिनः पुण्यबलेनचेत्तौत्वरंमृधेवैजयतामरीन्स्वान् ॥५४॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांश्रीमथुराखण्डेमल्लयुद्धवर्णनंनामसप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ आर्द्रचित्तंनंदराजंवनितानांमनोरथम् ॥ स्मृत्वाशत्रून्हन्तुकामश्चक्रेयुद्धंबलाद्धरिः ॥ १ ॥

जब कृष्ण बलदेवके परिश्रमके पसीना आयगये तब जारी झरोखानमें बैठी जे राजानकी रानी इनके खेदयुक्त मुखनको देखिके दयाते यह बोलीं ॥ ५१ ॥ देखो राजाकी सभामें तो राजाके आगेही बडो अधर्म होनलग्यो कहां तो वज्रसे अंगवारे मल्ल और कहां ये फूलसे बालक हैं ॥ ५२ ॥ अहो या सभामें पुरवासीनको हमारो बडोही अभाग्य है जो लडते कृष्ण, बलदेवको दर्शन भयौहै और अहो व्रजवासीनकोही बडौ भाग्य हे जो रासरसमें उनकूं कृष्ण बलदेवके दर्शनसो आनंद भयोहै ॥ ५३ ॥ देखो सखी हो! यह राजा कंस बडौ दुष्ट है और जाके अगाड़ी कोई बोलिसके है नहीं ताते हम अपनों पुण्य देंय है हमारे पुण्यते कृष्ण बलदेवकी जय होउ ये दोनो भैया शीघ्रही अपने वैरीनको मारके फते करौ ॥ ५४ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां मथुराखंडे भाषाटीकायां सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥ नारदजी कहें है कि, तब श्रीहरि ( कृष्ण ) स्त्रीनके वचनते

दुःखितचित्त नंदराजको देखिके और स्त्रीनके मनोरथको जानिके शत्रुकूं मारिवेके लिये जोरते युद्ध करनलगे ॥ १ ॥ तव श्रीकृष्ण भुजानते चाणूरकूं पकरिके बडे जोरसे आकाशमें फेंकदेतेभये सहजमेंई पवन जैसे कमलकूं तोडके फेंके है ॥ २ ॥ तव ये चाणूर आकाशमेंते ओंधो मौहडे आयपर्‍यो जैसे तारो टूटेहै फिर उठके याने वडे जोरते श्रीकृष्णके एक घूंसा मार्‍यो ॥ ३ ॥ श्रीकृष्ण तो परात्पर हे याके वा घूसाते कछू चलायमान नही भये फिरि झड़ाक चाणूरकूं पकरिके धरतीमें देमार्‍यो ॥ ४ ॥ तव चाणूरके दांत टूटि गये तोहू बडो मदमत्त ये क्रोध युक्त है उछरिके दोनों मुट्ठीनके घूंसा श्रीकृष्णके मारे ॥ ५ ॥ जो मारिवेको आयो देखो सोई श्रीकृष्णने याके दोनो हाथ पकरि घुमायके सबनके देखत देखत कंसके आगे धरतीमें देमार्‍यो ॥ ६ ॥ ऐसो मार्‍यो जैसे लोटाकूं वालक मारे है श्रीकृष्णके प्रहारते चाणूरको माथो फूटिगयो ॥ ७ ॥

गृहीत्वाभुजदण्डाभ्यांचाणूरंगगनेबलात् ॥ चिक्षेपसहसाकृष्णोवातःपद्ममिवोद्धृतम् ॥ २ ॥ आकाशात्पतितःसोपितारकेवह्यधोमुखः ॥ उत्थायमुष्टिनाकृष्णंताडयामासवेगतः ॥ ३ ॥ तस्यमुष्टिप्रहारेणनचचालपरात्परः ॥ सद्योगृहीत्वाचाणूरंपातयामासभूतले ॥ ४ ॥ भिन्नदं तस्तुचाणूरःक्रोधयुक्तोमदोत्कटः ॥ मुष्टिद्वयेनश्रीकृष्णंतताडहृदिमैथिल ॥ ५ ॥ गृहीत्वाकरयोस्तंवैकराभ्यांभगवान्स्वयम् ॥ कंसस्याग्रेभ्रा मयित्वासर्वेषांपश्यतांनृप ॥ ६ ॥ पातयामासभूपृष्ठेकमण्डलुमिवार्भकः ॥ श्रीकृष्णस्यप्रहारेणचाणूरोभिन्नमस्तकः ॥ ७ ॥ उद्वमन्रुधिरं राजन्सद्योवैनिधनंगतः ॥ तथैवमुष्टिकंमल्लंमुष्टिभिर्युधिदुर्गमम् ॥ ८ ॥ धृत्वांघ्रौभ्रामयित्वाखेबलदेवोमहाबलः ॥ पातयामासभूपृष्ठेफणिनंग रुडोयथा ॥ मुष्टिकोनिधनंप्रापप्रोद्वमन्रुधिरंमुखात् ॥९॥ कूटंसमागतंवीक्ष्यबलदेवोमहाबलः ॥ मुष्टिनापातयामासवज्रेणेन्द्रोयथागिरिम् ॥ ॥ १० ॥ प्राप्तंशलंनंदसूनुर्लत्तयातंतताडह ॥ तीक्ष्णयातुंडयाराजन्कद्रुजंगरुडोयथा ॥ ११ ॥ गृहीत्वातोशलंकृष्णोमध्यतःसंविदार्य्यच ॥ प्राक्षिपत्कंसमंचाग्रेविटपंसिन्धुरोयथा ॥ १२ ॥ एतेनिपातितारंगेसद्योवैनिधनंगताः ॥ तेषांज्योतींषिवैकुंठेविविशुः पश्यतांसताम् ॥१३॥ एवंश्रीरामकृष्णाभ्यांमल्लेषुनिहतेषुच ॥ शेषाःप्रदुद्रुवुर्मल्लाभयार्ताजीवनेच्छया ॥ १४ ॥

मोहडेते रुधिर वमन करतो तबही मरिके जायपर्‍यो तैसेंई मुष्टिक घूंसानते युद्ध करनेको ॥ ८ ॥ महाबल बलदेवजीनेऊ याके पांव पकरिके फिरायके धरतीमें देमार्‍यो जैसें गरुड सर्पकूं मारे हे ये तव मुष्टिकहू मुखते रुधिर वमन करतो मरिके जायपर्‍यो ॥ ९ ॥ फिर कूटकूं आयो देखिके बलदेव महाबली घूंसा मारिके पटकिदेतभये जैसे इंद्र वज्रते पर्वतकूं पटकेहै ॥ १० ॥ फिर प्राप्तभयो जो शल है ताकूं श्रीकृष्णने लातते मारिके पटकिदीनो तीक्ष्ण चोंचते गरुड जैसे सर्पकूं मारेहै ॥ ११ ॥ फिर तोशल आयो ताको श्रीकृष्णने बीचतेई तोड़के कंसके अगाड़ी फेंकिदीयो जैसे हाथी पेड़कूं चीरके शाखाकूं फेंके है ॥ १२ ॥ इतने जे मल्ल हे विनको जव या प्रकार पटके वे सव तभी मरगये तिनकी सबनकी ज्योति संतनके देखते २ कृष्णमें समाय गई ॥ १३ ॥ ऐसे कृष्ण बलदेवने जब सब मल्ल मारिडारे तव औरहू जे बचिरहेहै वे सव भयभीत हैके

जीवेकी इच्छा करिके भाजिगये ॥ १४ ॥ तब श्रीकृष्ण श्रीदामादिक अपनी बराबरके जे गोप हैं तिनकूँ खेंचिके तिनके संग सबनके देखत २ कुस्ती लडन लगिगये ॥ १५ ॥ तब किरीट कुण्डलनको पहरै बालक बराबरनके संगमें रंगभूमिमें विहारकरते दोनो भैया कृष्ण बलदेवको देखके सब मथुरावासी लोग लुगाई विस्मयको प्राप्त होतभये ॥ १६ ॥ तब तो एक फकत कंसके बिना सबके मुखमेंते जय जय शब्द स्याबास स्याबास शब्द निकसो और आकाशमें नगाडे बजे ॥ १७ ॥ तब कंस अपनो अजयशब्द सुन बड़ो क्रोधित भयो तब जे नगाड़े बजतेंहे तिने बंद करवायके होठ जाके फरकतेजायँहे सो यह बोल्यो ॥ १८ ॥ अरे ! जे वसुदेवके बेटा हैं वे बड़े दुर्बुद्धि हें सो इने जलदीही मेरे पुरते जबरदस्तीते बाहर निकारिदेउ और व्रजवासीनको सबनको धन लूटलेउ और या दुर्बुद्धि नंदकूँ जलदी मारिडारो ॥ १९ ॥ और अबही या दुर्बुद्धि मेरे बाप उग्रसेनको तथा

श्रीदामादीन्वयस्यांश्चगोपानाकृष्यमाधवः ॥ तैःसार्द्धंयुद्धमारेभेसर्वेषांपश्यतांसताम् ॥ १५ ॥ किरीटकुण्डलधरौरामकृष्णौसहार्भकैः ॥ विहरंतौवीक्ष्यरंगेविस्मियुःपुरवासिनः ॥ १६ ॥ कंसंविनासर्वमुखाज्जयशब्दोविनिर्गतः ॥ साधुसाध्वितिवादोऽभून्नेदुर्दुंदुभयस्ततः ॥ १७ ॥ स्वस्याऽजयंवीक्ष्यकंसोमहाक्रोधसमाकुलः ॥ वर्जयित्वातूर्यघोषंप्राहप्रस्फुरिताधरः ॥ १८ ॥ ॥ कंसउवाच ॥ ॥ दुर्बुद्धियुक्तौवसुदेवनन्दनौप्रसह्यनिःसारयताशुमत्पुरात् ॥ हरंतुसर्वंव्रजवासिनांधनंबध्नीतनंदंसहसातिदुर्मतिम् ॥ १९ ॥ अद्योग्रसेनस्यपितुःकुबुद्धेःशौरेःशिरश्चाशुहिछिंधिछिंधि ॥ कौयत्रतत्रापितथात्रवृष्णिजातान्सुरांशान्किलसूदयध्वम् ॥ २० ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ एवंविकत्थमानस्यकंसस्ययदुनंदनः ॥ सहसोत्पत्यतंमंचमारुहत्क्रोधपूरितः ॥ २१ ॥ मृत्युंसमागतंवीक्ष्यमंचादुत्थायसत्वरम् ॥ मदोद्धतोभर्त्सयंस्तंजगृहेखड्गचर्मणी ॥ २२ ॥ अग्रहीत्सहसाकंसंदोर्भ्यांचर्मासिसंयुतम् ॥ यथा तुंडविभागाभ्यांसविषंफणिनंविराट् ॥ २३ ॥ पतत्खड्गश्चलच्चर्माभुजबंधाद्बलाद्बली ॥ विनिर्ययौतार्क्ष्यतुंडात्पुंडरीकोयथाफणी ॥ २४ ॥ मंचेतौबलिनौवेगान्मर्दयंतौपरस्परम् ॥ शैलशृंगेयथासिंहौशुशुभातेयथातथम् ॥ २५ ॥ उत्पतंतंबलात्कंसंशतहस्तंमहांबरे ॥ अग्रहीच्चोत्पतन्कृष्णःश्येनंश्येनोयथांबरे ॥ २६ ॥

वसुदेवको शिर काटि डारौ और जितने ये यादव देवतानके अंश हें इनमेंते जो कोई धरतीपे जहां मिले उन सबनकूं वहांही मारिडारो ॥ २० ॥ नारदजी कहे हें ऐसे जब कंस बकन लग्यो तब श्रीकृष्ण सहजही क्रोधमें पूरित है उछरि कंसके तखतपै चढिगये ॥ २१ ॥ तब कंस अपनी मृत्यु आई देखिके जलदीही उठके ठाडोभयो मदमें उद्धत ललकारके ढाल तरवार लैलई ॥ २२ ॥ तब तो श्रीकृष्णने कंसको दोनों भुजानते ढाल तरवार लियेको ऐसे पकरलियो जैसे विषधारी सर्पकूँ चोंचके दोनों फनानते गरुड पकरलेयहै ॥ ॥ २३ ॥ ढाल तरवार तो जायपरी फणफणायके श्रीकृष्णकी भुजानमेंते निकसिगयो गरुडकी चोंचते पुंडरीकनामको नाग जैसे निकसजाय ॥ २४ ॥ वा समय वा मचानपै ये दोनों आपुसमें परस्पर ऐसे लरनलगे जैसे पहाड़के ऊपर दो सिंह लड़ेहं ॥ २५ ॥ तब बलते आकाशमें सौसौ हाथ उछरै ऐसे कंसकूं उछरके श्रीकृष्णने ऐसै पकरिलीनो सिकरा

जैसे सिकराकूँ पकरैहै ॥ २६ ॥ तब प्रचंड जो ये दैत्यपुंगव है ताकूं भुजदंडनते पकरिके त्रैलोक्यके बलकूं धारण करनहारे कृष्णने इत वित फिरायके ॥ २७ ॥ बड़े क्रोधते आकाशते मचानपै दैमाऱ्यो जाते मचानके पाये टूटिगये जैसे बीजुरीसो पेड टूटजायहै॥२८॥धरतीमें गिरपरो वो वज्रांग कंस कछू व्याकुलमन है उठिके फिर श्रीकृष्ण महात्माते लड़नलग्यो ॥२९॥ फिर भुजानते कंसकूँ पकरिके मचानपै देमाऱ्यो फिर वाकी छातीपै चढिके मुकुट उतारि लीनो ॥ ३० ॥ फिर श्रीकृष्णने चुटिया पकरिके मचानपैते रंगभूमिमें देमाऱ्यो पर्वतपैते टौरकूं जैसे पटकैहै ॥ ३१ ॥ ताके ऊपर त्रिलोकीको बोझ लेके आपु जायपरे अनन्त भगवान् अनन्त जिनको पराक्रम ॥ ३२ ॥ ऐसे दोनोनके पडवेते पृथ्वी नीचेकूँ धसकिगई थालीकीसी दोघडी तलक कांप्यो करी ॥ ३३ ॥ मऱ्यो जो भोजराज कंस है ताही सबनके देखते २ जैसे सिंहराज हाथीको घसीटै ऐसेही श्रीकृष्ण पृथ्वीमें

गृहीत्वाभुजदण्डाभ्यांप्रचण्डंदैत्यपुंगवम् ॥ त्रैलोक्यबलधृग्देवोभ्रामयित्वात्वितस्ततः ॥ २७ ॥ आकाशात्पातयामासमंचोपरिरुपान्वितः ॥ भग्नदंडोभवन्मंचस्तडित्पातेयथाद्रुमः ॥ २८ ॥ पतितोपिसवज्रांगःकिंचिद्व्याकुलमानसः ॥ सहसोत्थाययुयुधेश्रीकृष्णेनमहात्मना ॥२९॥ नीत्वातंभुजदण्डाभ्यांमंचेक्षिप्त्वापुनःप्रभुः ॥ आरुह्यहृदयंतस्यमौलिंजग्राहमाधवः ॥ ३० ॥ सद्यःप्रगृह्यकेशेषुरंगोपरिहरिःस्वयम् ॥ मंचात्तंपातयामासशैलाद्वंडशिलामिव ॥ ३१ ॥ तस्योपरिष्टाच्छ्रीकृष्णःसर्वाधारःसनातनः ॥ निपपातस्वयंवेगादनंतोनंतविक्रमः ॥ ॥ ३२ ॥ इत्थंद्वयोर्निपातेननिम्नंभूखण्डमंडलम् ॥ स्थालीवसहसाराजञ्चकंपेघटिकाद्वयम् ॥ ३३ ॥ संपरेतंभोजराजंभूमिंतंविचकर्षह ॥ यथामृगेन्द्रोनागेन्द्रंसर्वेषांपश्यतांनृप ॥ ३४ ॥ हाहाकारस्तदैवासीद्धावतांभूभुजांनृप ॥ वैरभावेनदेवेशंभजन्कंसोमहाबलः ॥ ३५ ॥ जगामतस्यसारूप्यंभृंगिणःकीटकोयथा ॥ कंसंप्रपतितंदृष्ट्वाभ्रातरोष्टौमहाबलाः ॥ सुनामसृष्टिन्यग्रोधतुष्टिमन्राष्ट्रपालकाः ॥ ३६ ॥ सुनामाकंकशंकुभ्यांक्रोधप्रस्फुरिताधराः ॥ खड्गचर्मधरायोद्धुंकृष्णोपरिसमाययुः ॥ ३७ ॥ वीक्ष्यतान्सुद्धरंनीत्वारोहिणीनन्दनोबलः ॥ आराच्चकारहुंकारंयथासिंहोमृगान्प्रति ॥ ३८ ॥ हुंकारेणैवशस्त्राणितेषांहस्तेभ्यआभयात् ॥ पेतुराम्रफलानीवदंडघातैश्चमैथिल ॥ ३९ ॥ निःशस्त्रास्तेमहावीरामुष्टिभिःसर्वतोबलम् ॥ तेडुःशैलंयथानागाशुंडादंडैरितस्ततः ॥ ४० ॥

खेचनलगे ॥ ३४ ॥ तब हाहाकार होन लग्यौ राजा रजवाड़े भाजनलगे महाबली वा कंसने जो वैरभावते भगवान्कूं भज्योहै ॥ ३५ ॥ सो कंस वाकी सारूप्यताकूं प्राप्त हैगयौ मुदौ झीगर जैसे भृंगीके रूपकूं प्राप्त होयहै ॥ ३६ ॥ कंसकूं पऱ्यो देखिके ताके आठ भैया बहाबली ढाल तरवार लेके युद्ध करवेकूँ श्रीकृष्णके ऊपर आये ॥३७॥ तिनकूं देखिके रोहिणीके बेटा बलदेवजीने एकही ऐसी ललकार मारी जैसे सिंह दुकारै ये कौन २ से है तिन आठोनके नाम कहै है सुनाम १ सृष्टि २ न्यग्रोध ३ तुष्टिमान ४ राष्ट्रपालक ५ सुनामा ६ कंक ७ शंकु ८ जे तब ये ॥ ३८ ॥ बलदेवजीकी वा हुंकारतेई डरके मारे हाथमेंते शस्त्र गिरिपरे जैसे पके आम आपुही लकड़ियांपेते गिरपरैहै ॥३९॥ तब निहत्ते ये आठोजने

चारों बगलते घूँसानते बलदेवजीकूँ ऐसे मारनलगे जैसे पवतकूँ हाथी सूंडिनते मारे तैसे ॥ ४० ॥ सुनामाकूं और सृष्टिकूँ तो मुद्गरते मारे न्यग्रोधको भुजाके वेगते कंककूं बांये हाथते ॥ ४१ ॥ शंकु सुहु तुष्टिमान इनकूं बांये पांवते, राष्ट्रपालकूं दाहिने पांवते मारके बलदेवने पटकदिये ॥ ४२ ॥ सहजमेंई आठों जायपरे पवनके मारे वृक्ष जैसे हे विदेहराज ! तिनकी ज्योति भगवान्में लीन हैगई ॥ ४३ ॥ ता समय देवतानकी दुंदुभी बजनलगी जय जय शब्द होन लग्यो देवता नन्दनवनके पुष्पनकी वर्षा करनलगे ॥ ४४ ॥ विद्याधरी और गन्धर्वी हर्षमें विह्वल हैके नाचन लगी विद्याधर गन्धर्व किन्नर ये सब भगवान्को यश गामनलगे ॥ ४५ ॥ ब्रह्मादिक देवता मुनि सिद्ध ये सब विमाननमें बैठिके भगवान्के दर्शनकूँ आये वेदमें परायण वेदवाणीकरिके भगवान् रामकृष्णकी स्तुति करन लगे ॥ ४६ ॥ याके पीछे

सृष्टिंतथासुनामानंमुद्गरेणबलोहनत् ॥ न्यग्रोधंभुजवेगेनकंकंवामकरेणवै ॥ ४१ ॥ शंकुंसुहुंतुष्टिमंतंवामपादेनमाधवः ॥ राष्ट्रपालंदक्षिणेनपादेनाभिजघानह ॥ ४२ ॥ अष्टौनिपेतुःसहसावृक्षावातहताइव ॥ तेषांज्योतिभगवतिलीनंजातंविदेहराट् ॥ ४३ ॥ देवदुंदुभयोनेदुर्जयध्वनिरभूत्तदा ॥ सद्योवैववृषुर्देवाःपुष्पैर्नंदनसंभवैः ॥ ४४ ॥ विद्याधर्यश्चगंधर्व्योननृतुर्हर्षविह्वलाः ॥ विद्याधराश्चगंधर्वाःकिन्नरास्तद्यशोजगुः ॥४५॥ ब्रह्माद्यामुनयःसिद्धाविमानैर्द्रष्टुमागताः ॥ तुष्टुवूरामकृष्णौतौवाग्भिःश्रुतिपरायणाः ॥ ४६ ॥ ताडयंत्यउरोहस्तैरस्तिप्राप्त्यादयस्त्रियः ॥ विनिर्गतास्तारुरुदुर्जातवैधव्यदुःखिताः ॥ ४७ ॥ ॥ स्त्रियऊचुः ॥ ॥ हानाथहेयुद्धपतेक्वगतोसिमहाबल ॥ त्रैलोक्यविजयीसाक्षाद्देवानामपिदुर्जयः ॥ ४८ ॥ जातमात्राःस्वसुःपुत्रानिर्घृणेनत्वयाहताः ॥ आनिर्दशानिर्दशाश्चाऽपरेपिनिहताबलात् ॥ ४९ ॥ तेनपापेनघोरेणदशामेतादृशींगतः ॥ ५० ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ एवमश्रुमुखीर्दीनाआश्वास्यनृपयोषितः ॥ विधाययमुनातीरेचिताःश्रीखंडसंयुताः ॥ ॥ ५१ ॥ हतानांकारयित्वासौक्रियांवैपारलौकिकीम् ॥ सर्वान्संबोधयामासभगवाँल्लोकभावनः ॥ ५२ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांमथुराखण्डे नारदबहुलाश्वसंवादेकंसवधोनामाष्टमोध्यायः ॥ ८ ॥

अस्ति प्राप्तिते लैके जे कंसकी रानी ही वे हाथनसो अपनी छाती पीटतीभई महलनमेंते निकरिके विधवापनेके दुःखते रोमनलगी ॥ ४७ ॥ कंसकी स्त्री कहनलगी हा नाथ ! हे युद्धपते ! हे महाबली ! तू कहां गयो त्रिलोकीको जीतनहारो साक्षात् देवतानकूंहू दुर्जय ॥ ४८ ॥ जो हालके भये बहनके बेटा तेंने निर्दयीने मारिडारे और जे दश दिनाके हे और जे दशदिनकेहू न हैं वे बहुतसे बालक तेंने औरनकेहू मारिडारे ॥ ४९ ॥ वाही घोर पापकरिके तेरी यह गति भईहै ॥ ५० ॥ नारदजी कहें हैं कि, भगवान् श्रीकृष्णने रोयरही बडी दीन कंसकी रानीनकूं समुझाय सावधान करिके यमुनाजीके तीरपै चन्दनकी चिता चिनवाई ॥ ५१ ॥ मरेभये जे कंसादिक तिनकी परलोककी क्रिया करवायके सबकूं समुझायो सावधान करयो क्योंकि, आप तो त्रिलोकीके पालक हैं ॥ ५२ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां मथुराखण्डे भाषाटीकायां कंसवधो नामाष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥

और हम सब बाधाते विनिर्मुक्त होंय ॥ १ ॥ तब संकर्षणजी बोले कि, जब जब तुम मेरो स्मरण करोगे तबई २ मे शरणागत आयेनकी तुमारी रक्षा करूंगो कलियुगमें यह मेरो वचन सत्य है ॥ २ ॥ या स्थलमें तुमने वर पायेहैं और मुनिश्रेष्ठनने मेरो पूजन करयोहै सो याते कलियुगमें यह संकर्षणको स्थान कहावेगो ॥ ३ ॥ जो या जगह गंगामें स्नान करेंगे देवपूजन करेंगे अनेक प्रकारके दान देयगे ब्राह्मणनको भोजन करावेंगे और विष्णुको पूजन करेंगे ॥ तिनको जन्म सफल होयगो स्वर्गमें जायंगे और जो कामना करेंगे उनके मनोरथ पूरे होयंगे ॥ ४ ॥ ५ ॥ ताके अनंतर सबकूं संग लेके संकर्षण मथुराकूं चलेगये, कोल राक्षसकूं मारि गंगामें स्नान करिके ॥ ६ ॥ जो नर राम बलदेवकी कथाकूँ सुनै सो सब पापनते छूटिके परम गतिकूँ प्राप्त होयहै ॥१०७॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां मथुराखण्डे भाषाटीकायां कोलदैत्यवधो नाम चतुर्विंशोऽध्यायः॥२४॥

॥ ॥ रामउवाच ॥ ॥ यदायदामांस्मरथतदाहंशरणागतान् ॥ रक्षितास्यांकलौनूनमितिसत्यंवचोमम ॥ २ ॥ अत्रस्थलेवरंप्राप्तंपूजितंमुनिपुंगवैः ॥ अतःसंकर्षणस्थानंभविष्यतिकलौयुगे ॥ ३ ॥ येस्मिन्स्नास्यंतिगंगायांदेवान्संपूजयंतिये ॥ दास्यंतिदानंविप्रेभ्योभोजनंकारयंतिये ॥ ४ ॥ विष्णुंसंपूजयंतिस्मसफलंजीवितंक्षितौ ॥ तेयान्तिदैवतस्थानंकामीप्राप्नोतिकामनाम् ॥ ५ ॥ ततःपरिवृतोरामःस्वांपुरींसंजगामह ॥ कोलरक्षोवधंकृत्वास्नात्वाविष्णुपदीजले ॥ ६ ॥ रामस्यबलदेवस्यकथांयःशृणुयान्नरः ॥ सर्वपापविनिर्मुक्तःसयातिपरमांगतिम् ॥ १०७ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांमथुराखण्डेनारदबहुलाश्वसंवादेकोलदैत्यवधोनामचतुर्विंशोऽध्यायः ॥ २४ ॥ ॥ बहुलाश्वउवाच ॥ ॥ अकस्मादागतेरामेतत्रतीर्थमिदंश्रुतम् ॥ अहोमधुपुरीधन्यायत्रसन्निहितश्वसः ॥१॥ मथुरायास्तुकोदेवःकःक्षत्ताकश्चरक्षति ॥ कश्चारःकोमंत्रिवरःकैर्भूमिस्तत्रसेविता ॥ २ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ परिपूर्णतमःसाक्षाच्छ्रीकृष्णोभगवान्हरिः ॥ स्वयंहिमथुरानाथःकेशवःक्लेशनाशनः ॥ ३ ॥ साक्षाद्भगवताप्राप्तःकपिलायद्विजायच ॥ कपिलःप्रददौयंवैप्रसन्नःशतमन्यवे ॥ ४ ॥ जित्वादेवान्राक्षसेंद्रोरावणोलोकरावणः ॥ यंस्तुत्वापुष्पकेस्थाप्यलंकायांतमपूजयत ॥ ५ ॥ जित्वालंकांराघवेंद्रस्तमानीयप्रयत्नतः ॥ अयोध्यायांचवाराहमर्चयामास मैथिल ॥ ६ ॥ स्तुत्वारामंचशत्रुघ्नोयमानीयप्रयत्नतः ॥ मथुरायांमहापुर्यांस्थापयित्वाननामह ॥ ७ ॥

बहुलाश्व राजा कहेहै जहां अकस्मात् बलदेवजी चलेआये तहां तीर्थ ऐसो सुनिवेमें आयो परंतु जहां राति दिन रहे सो मधुपुरी तो बडी धन्य है ॥ १ ॥ या मथुराको को देवता है को क्षत्ता है को रक्षक है को चार है को मंत्री है को सेवन करैहै ॥ २ ॥ तब नारदजी बोले परिपूर्णतम साक्षात् श्रीकृष्ण भगवान् तो हरि केशवदेव क्लेशके नाश करनहारे मथुराके नाथ है ॥ ३ ॥ जिनको वाराहदेव कहेहै जो केशवदेवजीकी मूर्ति पहले तो साक्षात् भगवान्ने तो कपिलदेव ब्राह्मणकू दीनी फिर जो मूर्ति कपिलदेवने प्रसन्न हैके इंद्रकूं दीनी ॥ ४ ॥ फिर वाई मूर्तिको लोकको रुवायवेवारो रावण देवतानकूं जीतिके ले आयो वा रावणने पुष्पकविमानमें बैठारके लंकामें लायके स्थापन करके जा मूर्तिको पूजन कियो ॥५॥ फिर रावणकूं मार लंकाकूं जीतिके रामचंद्रजी वाई मूर्तिको अयोध्यामें लेआयके पूजी हे मैथिल! ॥६॥ रामकी स्तुति करिके शत्रुघ्नजी वाही श्रीकेशव भगवान् वाराहजीकी मूर्तिको लाये उन्ने

मथुरामें स्थापन करि नमस्कार करी ॥७॥ जो सबनकूं वरदाता है वोही वाराह सब मथुरावासीन्ने पूजे वेई साक्षात्कपिलवाराह या मथुराके श्रेष्ठ मंत्री हें ॥ ८ ॥ मथुराजीके क्षेत्रपाल भूतेश्वर शिव हें जे पापीनकूं दंड देयहें भक्तनकूँ मंत्र देयहें ॥ ९ ॥ महाविद्या चंडिकादेवी दुःखनाशिनी सिंहपे चढी सदा मथुराकी रक्षा करे हे ॥ १० ॥ और मथुराके हलकारो मे हूं इत वित लोकनकूं देखिके सब वृत्तान्त महात्मा श्रीकृष्णते जायके कहूंहूं ॥ ११ ॥ बीचमें शुभकी दाता मथुरादेवी है जो करुणामयी हे हे राजन् ! सब भूखेनकूं अन्न देयहे ॥ १२ ॥ जा मथुरामें श्यामसुन्दर चतुर्भुज भगवान्के पार्षद डोल्यौ करेंहें जो मरेहें ताहि विमानमें बैठार स्वर्गकू लेजांयहें ॥१३॥ भगवान्के अंगते ये मथुरापुरी भई है याके दर्शनतेई मनुष्य कृतार्थ होय हें ॥ १४ ॥ पहले ब्रह्माजीने मथुरामें आयके अन्न छोड़िके दिव्य सौ वर्षताई तप कीनो हरिकू भजनेते ब्रह्मपर हेके तब स्वायंभूमनु बेटा पायो ॥ १५ ॥ भूतेश्वर देवतानमें श्रेष्ठ

सेवितोमाथुरैःसर्वैःसर्वेषांचवरप्रदः ॥साक्षात्कपिलवाराहःसोयंमंत्रिवरःस्मृतः ॥ ८ ॥ क्षत्ताश्रीमथुरायाश्चनाम्नाभूतेश्वरःशिवः ॥ दत्त्वादण्डंपातकिनेभक्तेभ्यर्थान्मंत्रतांव्रजत ॥ ९ ॥ चंडिकातुमहाविद्यादेवीदुर्गार्तिनाशिनी ॥ सिंहारूढासदारक्षांमथुरायाःकरोतिहि ॥ १० ॥ चारोहंमथुरायाश्चपश्यँल्लोकानितस्ततः ॥ वदामिवार्तांसर्वेषांश्रीकृष्णायमहात्मने ॥ ११ ॥ मध्येवैमथुरादेवीशुभदाकरुणामयी ॥ बुभुक्षितेभ्यःसर्वेभ्योददात्यन्नंविदेहराट् ॥ १२ ॥ चतुर्भुजाश्यामलांगाव्रजंतिप्राव्रजंतिच ॥ मथुरायांमृतंनेतुंविमानैःकृष्णपार्षदाः ॥ १३ ॥ श्रीकृष्णस्यांगसंभूतामथुरावैमहापुरी ॥ यस्यादर्शनमात्रेणनरोयातिकृतार्थताम् ॥ १४ ॥ पुराविधिःश्रीमथुरामुपेत्यतप्त्वातपोवर्षशतंनिरन्नः ॥ जपन्हरिंब्रह्मपरंस्वयंभूःस्वायंभुवंप्रापसुतंप्रवीणम् ॥ १५ ॥ भूतेश्वरोदेववरःसतीपतिस्तप्त्वातपोदिव्यशरन्मधोर्वने ॥ कृष्णप्रसादान्नृपराजसत्तमंतस्याःपुरेमाथुरमंडलस्य ॥ १६ ॥ कृष्णप्रसादादहमेवचारोभ्रमन्सदामाथुरमंडलस्य ॥ तथाहिदुर्गामथुरांप्रयातिश्रीकृष्णदास्यंप्रकरोतिनूनम् ॥१७॥ तप्त्वातपःशक्रपदंचशक्रःसूर्योमनुंनित्यनिधिंकुबेरः ॥ पाशीचपाशंसमवाप्यसम्यङ्मधोर्वनेविष्णुपदंध्रुवश्च ॥ १८ ॥ तथांबरीषःसमवापमुक्तिंरामोक्षयंवालवणाज्जयंच ॥ रघुश्चसिद्धिंकिलचित्रकेतुस्तप्त्वातपोत्रैवमधोर्वनेच ॥ १९ ॥ तप्त्वातपोत्रैवमधोर्वनेशुभेभूत्वाबलिष्ठश्चमधुर्महासुरः ॥ श्रीमाधवेमासिचमाधवेनयुयोधयुद्धेमधुसूदनेनसः ॥ २० ॥

सतीके पति मधुवनमें दिव्य सौवर्षतक तप करके कृष्णके प्रसादते हे नृपराजसत्तम ! जलदीही मथुरामण्डलके क्षेत्रपाल भये ॥ १६ ॥ श्रीकृष्णकेई प्रसादते मैं हलकारा भयो सदा श्रीमथुरामंडलमें भ्रमण करौहौं तैसेई दुर्गा मथुरामें आयके श्रीकृष्णको दासीपनो करेंहै ॥१७॥ याही मथुरामें इन्द्र तप करिके इन्द्रपदवीकूं प्राप्तभयो सूर्यकू मनु पुत्र मिल्यो कुबेरकू निधि मिली वरुणकू फांश तथा जलपतित्व मिल्यौ और याही मथुराके प्रतापते ध्रुवकूं ध्रुवपदवी मिली॥१८॥अंबरीषकूं मुक्ति मिली रामको लवणासुरको जय मिल्यो और रघुराजाको मिली और चित्रकेतुको याही मथुरामें तप करिवेसो सिद्धि हेगयी ॥ १९ ॥ यहाँही तप करिके महासुर मधुदैत्य महाबली भयो वैशाखमें जानें मधुसूदनते युद्ध करयो ॥२०॥

सप्तऋषिहू मथुरामें तप करिके योगकी सिद्धिकूँ प्राप्तभये और गोकर्ण नाम वैश्यहू निधिकूँ प्राप्तभयो ॥ २१ ॥ पहले रावणहू यहां तप करिके स्वर्गके देवतानकूँ जीततोभयो लंका बनाय राक्षसनकूं राखि विराजतभयो ॥ २२ ॥ योंही मधुवनमे तप करिके हस्तिनापुरके राजा शंतनुने तत्त्वार्थसागरको मलाह अति उत्तम भीष्म बेटा पायो ॥ २३ ॥ अब राजा बहुलाश्व बोल्यो कि, हे देवर्षिनमें उत्तम ! अब मथुराको माहात्म्य कहो कि, मथुरामें वास करनेमें मनुष्यको कहा फल होयहै ॥ २४ ॥ तब नारद बोले कि, पहले अगारी वाराहजीने बड़ी बड़ी लहरीनकी शंका जासो दूरभई ता समुद्रमें डूबी पृथ्वीकूँ डाडपे धरि निकासके जब लांये जैसे हाथी कमलकूँ निकासके लावे है तब भूमिसे वाराहजीने मथुराको माहात्म्य कह्योहै ॥ २५ ॥ मथुराको नाम लेय तो हरिनाम लीयेको फल मिले और मथुरानामके सुनेते कृष्णकी कथाके सुनेको फल मिले स्पर्श करेते संतनके स्पर्शको

सप्तर्षयःश्रीमथुरांसमेत्यतत्वातपोत्रैवचयोगसिद्धिम् ॥ प्रापुःपुरावैमुनयःसमंताद्गोकर्णवैश्योपिमहानिधिंच ॥ २१ ॥ तत्वातपोत्रैवमधोर्वनेशुभेविजित्यदेवान्दिविलोकरावणः ॥ निधायरक्षांसिविधायमंदिरमास्थायलंकांविरराजरावणः ॥ २२ ॥ तत्वातपोत्रैवमधोर्वनेशुभेगजायेशोमिथिलेशशंतनुः ॥ लेभेसुतंभीष्ममतीवसत्तमंतत्त्वार्थवारांनिधिकर्णधारम् ॥ २३ ॥ ॥ बहुलाश्वउवाच ॥ ॥ मथुरायाश्चमाहत्म्यंवददेवर्षिसत्तम ॥ निवासेकिंफलंप्रोक्तंमथुरायाःसतांनृणाम् ॥ २४ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ आदौवराहोधरणींनिमग्नांमहाजलेप्रोज्झितवीचिशंकेस्वदंष्ट्रयोद्धृत्यकरीवपद्मंकरेणमाहात्म्यमिदंजगाद ॥ २५ ॥ ब्रुवञ्जनोनामफलंहरेर्लभेच्छृण्वँल्लभेत्कृष्णकथाफलंनरः ॥ स्पृशन्सतांस्पर्शनजंमधोःपुरिजिघ्रंस्तुलस्यादलगंधजंफलम् ॥ २६ ॥ पश्यन्हरेर्दर्शनजंफलंस्वतोभक्षश्चनैवेद्यभवंरमापतेः ॥ कुर्वन्भुजाभ्यांहरिसेवयाफलंगच्छंल्लभेत्तीर्थफलंपदेपदे ॥ २७ ॥ राजेंद्रहंतानिजगोत्रघातकीत्रैलोक्यहंतापिचकोटिजन्मसु ॥ राजन्शृणुत्वंमथुरानिवासतोयोगीश्वराणांगतिमाप्नुयान्नरः ॥ २८ ॥ पादौचधिग्यौनगतौमधोर्वनंदृशौचधिग्येनकदापिपश्यतः ॥ कर्णौचधिग्यौशृणुतोनमैथिलवाचंचधिग्यानकरोत्यलंमनाक् ॥ २९ ॥ द्विसप्तकोटीनिवनानियत्रतीर्थानिवैदेहसमास्थितानितु ॥ एकैकमेतेषुविमुक्तिदानिवदामिसाक्षान्मथुरांनमामि ॥ ॥ ३० ॥ गोलोकनाथःपरिपूर्णदेवःसाक्षादसंख्यांडपतिःस्वयंहि ॥ श्रीकृष्णचन्द्रोवततारयस्यांतस्यैनमोन्यासुपुरीषुकिंवा ॥ ३१ ॥

फल मिले सूंघिवेमें तुलसीदलके सूंघिवेको फल मिले है ॥ २६ ॥ मथुराके दर्शन करेते हरिदर्शनको फल मिले यहां भोजन करे तो हरिके नैवेद्यके भोजनको फल मिले कामकरेते हरिसेवाको फल मिले मथुरामे डोले तो पैरपैरमे तीर्थयात्राको फल मिले ॥ २७ ॥ राजको हंता गोत्रघाती अपने गोत्रको मारनवारो त्रैलोक्यहंता तीनों लोकनको मारनवारो हे राजन् ! ऐसोऊ पापी होय तो हू वो किरोड जन्मताई योगीश्वरनकी गतिकूं प्राप्त होय है ॥ २८ ॥ उनपांवनकों धिक्कार है जो पांव मधुवनमें न गये जिन नेत्रनते मथुरा न देखी तिन नेत्रनको धिक्कार है, जिन काननसो कबहूं मथुराको नाम न सुन्यो उन काननको धिक्कार है और वा वाणीको धिक्कार है जाने कभी मथुरानाम न कह्यो ॥ २९ ॥ हे विदेह ! जा मथुरामें चौदहकिरोड़ वनमे चौदह किरोड़ तीर्थ हैं एक २ तीर्थ मुक्तिको दाता है ता मथुराकूँ मै नमस्कार करूँहूं ॥ ३० ॥ गोलोकके नाथ परिपूर्ण साक्षात् असंख्य

ब्रह्मांडनके पति श्रीकृष्ण तिनने जामे अवतार लियो है ता मथुराकूँ नमस्कार है मोकूं और पुरीनसो कहा है ॥ ३१ ॥ या मथुराको नाम तत्क्षणही पापनकूं दूरि करैहै जाके नाम लियेते मुक्ति होयहै जाकी गली गलीमें मुक्ति परी डोले है याहीते या मथुराकूँ ज्ञानी श्रेष्ठ कहेहे ॥ ३२ ॥ जो लोकमें काशीते आदिलेके पुरी हे तो भलेही वे पुरी होउ परन्तु तिन में तो मथुराई धन्य है क्योंकि जो मथुरा चारि प्रकारते मुक्ति देयहै मथुरामें जन्म होय या जनेऊ होय या मृत्यु होय अथवा दाह होय एकहू बात होय तो मुक्ति हैजाय है ॥ ३३ ॥ जो यह मधुवनमे कृष्णकी पुरी है ये पुरीनकी ईश्वरी, व्रजकी ईश्वरी, तीर्थनकी ईश्वरी, यज्ञ और तपोनिधि इनकी ईश्वरी, मोक्षकी दाता,धर्मके धुर ( भार ) की धारनवारी वा मथुरा कूँ मेरी नमस्कार है ॥ ३४ ॥ जे कोई मथुराके माहात्म्यको सुने हैं कृष्णमें मन लगायके वे मनुष्य पृथ्वीकी परिक्रमाके फल पामेगे हे विदेहराज ! यामें संदेह नहीं है ॥ ३५ ॥ जे या मथुराखण्डकूं सुने है गामे है या पढें हे तिनकूं याही लोकमें अपने आप सवरी समृद्धि और सिद्धि मिलेंगी ॥ ३६ ॥ जे बड़े वैभवके चाहकरनवारे मनुष्य या मथुराके महातम

यन्नामपापंविनिहंतितत्क्षणंभवत्यलंयांगृणतोपिमुक्तयः ॥ वीथीषुवीथीषुचमुक्तिरस्यास्तस्मादिमांश्रेष्ठतमांविदुर्बुधाः ॥ ३२ ॥ काश्यादिपु र्योयदिसंतिलोकेतासांतुमध्येमथुरैवधन्या ॥ याजन्ममौजीव्रतमृत्युदाहैर्नृणांचतुर्धाविदधातिमुक्तिम् ॥ ३३ ॥ पुरीश्वरींकृष्णपुरींव्रजेश्वरींतीर्थेश्वरींयज्ञतपोनिधीश्वरीम् ॥ मोक्षप्रदांधर्मधुरंधरांपरांमधोर्वनेश्रीमथुरांनमाम्यहम् ॥ ३४ ॥ शृण्वंतिमाहात्म्यमिदंमधोःपुरःकृष्णैकचित्ता नियताश्चयत्रये ॥ व्रजंतितेतत्रपरिक्रमात्फलंवैदेहराजेंद्रनचात्रसंशयः ॥ ३५ ॥ खण्डंत्विदंश्रीमथुरापुरस्ययेशृण्वंतिगायंतिपठंतिसर्वतः ॥ इहैवतेषांहिसमृद्धिसिद्धयोभवंतिवैदेहनिसर्गतःसदा ॥ ३६ ॥ त्रिःसप्तकृत्वोबहुवैभवार्थिनःशृण्वंतिचैनंनियताश्चयेभृशम् ॥ तेषांगृहद्वारमलंकरोतिभृंगावलीकुञ्जरकर्णताडिता ॥ ३७ ॥ विप्रोथविद्वान्विजयीनृपात्मजोवैश्योनिधीशोवृपलोपिपिनिर्मलः ॥ श्रुत्वेदमाराच्चमनोरथोभवेत्स्त्रीणांजनानामतिदुर्लभोपिहि ॥ ३८ ॥ निष्कारणोभक्तियुतोमहीतलेशृणोतिचेदंहरिलग्नमानसः ॥ विजित्यविघ्नान्प्रविजित्यनाकपान्गोलोकधामंसचवैप्रयाति ॥ ३९ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांश्रीमथुराखण्डेश्रीनारदबहुलाश्वसंवादेश्रीमथुरामाहात्म्यंनामपंचविंशोऽध्यायः ॥ २५ ॥

॥ श्रीराधाकृष्णार्पणमस्तु ॥ शुभंभवतु ॥ इतिमथुराखण्डः समाप्तः ॥

कृष्णमें मनलगायके एकाग्रचित्त हैके २१ वार सुने हें तिनके दरवज्जेपै मतवारे हाथी झूमेगे जिनपै भौंरा गुंजार्योकरें ॥३७॥ परम पवित्र या कथाकूं मन लगायके जो ब्राह्मण श्रवण करैगो सो निश्चय करिके पंडित हैजायगो और जो क्षत्री सुनै तौ संग्रामके बीचमे विजयको प्राप्त होय और वैश्य जो मन लगाके श्रवणकरै तौ सब प्रकारसूं धनकरके युक्त होय ब्राह्मण, क्षत्री, वैश्य इन तीनों वर्णनसे भिन्न शूद्र श्रवणकरै तौ ताकी बुद्धि निर्मल हैजाय और सब स्त्री, पुरुषनके जे अतिदुर्लभ मनोरथ हैं वेहू या कथाके श्रवणकरैतें पूर्ण हैजाय हैं ॥ ३८ ॥ और जो मनुष्य सम्पूर्ण कामनाओंकूँ त्याग करिके भक्तिभावसे श्रीभगवान्में अपनो मन लगायके या मथुराजीके माहात्म्यको सुनेगो सो सम्पूर्णही विघ्नकूं और देवतानकूं जीतिके श्रीकृष्णके परम धाम साक्षात् गोलोकधामकूं चल्योजायगो ॥३९॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां मथुराखंडे भाषाटीकायां नारदबहुलाश्वसंवादे मथुरामाहात्म्यवर्णनं नाम पञ्चविंशोऽध्यायः ॥२५॥

इद पुस्तक क्षेमराज–श्रीकृष्णदासश्रेष्ठिना मुम्बय्यां ( खेतवाडी ७ वीं गली खम्बाटा लैन ) स्वकीये "श्रीवेङ्कटेश्वर" ( स्टीम् ) मुद्रणयन्त्रालये मुद्रयित्वा प्रकाशितम् । संवत् १९६७, शके १८३२.

सप्तऋषिहू मथुरामें तप करिके योगकी सिद्धिकूँ प्राप्तभये और गोकर्ण नाम वैश्यहू निधिकूँ प्राप्तभयो ॥ २१ ॥ पहले रावणहू यहां तप करिके स्वर्गके देवतानकूँ जीततोभयो लंका बनाय राक्षसनकूं राखि विराजतभयो ॥ २२ ॥ याँही मधुवनमें तप करिके हस्तिनापुरके राजा शंतनुने तत्त्वार्थसागरको मलाह अति उत्तम भीष्म बेटा पायो ॥ २३ ॥ अब राजा बहुलाश्व बोल्यो कि, हे देवर्षिनमें उत्तम ! अब मथुराको माहात्म्य कहो कि, मथुरामें वास करनेमें मनुष्यको कहा फल होयहै ॥ २४ ॥ तब नारद बोले कि, पहले अगारी वाराहजीने बड़ी बड़ी लहरीनंकी शंका जासों दूरभई ता समुद्रमें डूबी पृथ्वीकूँ डाढपै धरि निकासके जब लाये जैसे हाथी कमलकूँ निकासके लावै है तब भूमिसे वाराहजीने मथुराको माहात्म्य कह्योहै ॥ २५ ॥ मथुराको नाम लेय तो हरिनाम लीयेको फल मिले और मथुरानामके सुनेते कृष्णकी कथाके सुनेको फल मिले स्पर्श करेते संतनके स्पर्शको

सप्तर्षयःश्रीमथुरांसमेत्यतत्स्वातपोत्रैवचयोगसिद्धिम् ॥ प्रापुःपुरावैमुनयःसमंताद्गोकर्णवैश्योपिमहानिधिंच ॥ २१ ॥ तप्त्वातपोत्रैवमधोर्वनेशुभेविजित्यदेवान्दिविलोकरावणः ॥ निधायरक्षांसिविधायमंदिरमास्थायलंकांविरराजरावणः ॥ २२ ॥ तप्त्वातपोत्रैवमधोर्वनेशुभेगजायेशोमिथिलेशशंतनुः ॥ लेभेसुतंभीष्ममतीवसत्तमंतत्त्वार्थवारांनिधिकर्णधारम् ॥ २३ ॥ ॥ बहुलाश्वउवाच ॥ ॥ मथुरायाश्चमाहात्म्यंवददेवर्षिसत्तम ॥ निवासेकिंफलंप्रोक्तंमथुरायाःसतांनृणाम् ॥ २४ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ आदौवराहोधरणींनिमग्नांमहाजलेप्रोज्झितवीचिशंकेस्वदंष्ट्रयोद्धृत्यकरीवपद्मंकरेणमाहात्म्यमिदंजगाद ॥ २५ ॥ ब्रुवञ्जनोनामफलंहरेर्लभेच्छृण्वँल्लभेत्कृष्णकथाफलंनरः ॥ स्पृशन्सतांस्पर्शनजंमधोःपुरिजिघ्रंस्तुलस्यादलगंधजंफलम् ॥ २६ ॥ पश्यन्हरेर्दर्शनजंफलंस्वतोभक्षञ्चनैवेद्यभवंरमापतेः ॥ कुर्वन्भुजाभ्यांहरिसेवयाफलंगच्छंल्लभेत्तीर्थफलंपदेपदे ॥ २७ ॥ राजेंद्रहंतानिजगोत्रघातकीत्रैलोक्यहंतापिचकोटिजन्मसु ॥ राजन्शृणुत्वंमथुरानिवासतोयोगीश्वराणांगतिमाप्नुयान्नरः ॥ २८ ॥ पादौचधिग्यौनगतौमधोर्वनंदृशौचधिग्येनकदापिपश्यतः ॥ कर्णौचधिग्यौशृणुतोनमैथिलवाचंचधिग्यानकरोत्यलंमनाक् ॥ २९ ॥ द्विसप्तकोटीनिवनानियत्रतीर्थानिवैदेहसमास्थितानितु ॥ एकैकमेतेषुविमुक्तिदानिवदामिसाक्षान्मथुरांनमामि ॥ ॥ ३० ॥ गोलोकनाथःपरिपूर्णदेवःसाक्षादसंख्यांडपतिःस्वयंहि ॥ श्रीकृष्णचन्द्रोवततारयस्यांतस्यैनमोन्यासुपुरीषुकिंवा ॥ ३१ ॥

फल मिले सूंघिवेमें तुलसीदलके सूंघिवेको फल मिले है ॥ २६ ॥ मथुराके दर्शन करेते हरिदर्शनको फल मिले यहां भोजन करे तो हरिके नैवेद्यके भोजनको फल मिले कामकरेते हरिसेवाको फल मिले मथुरामे डोलै तो पैरपैरमे तीर्थयात्राको फल मिले ॥ २७ ॥ राजको हंता गोत्रघाती अपने गोत्रको मारनवारो त्रैलोक्यहंता तीनों लोकनको मारनवारो हे राजन् ! ऐसोऊ पापी होय तो हू वो किरोड जन्मताई योगीश्वरनकी गतिकूं प्राप्त होय है ॥ २८ ॥ उनपांवनकों धिक्कार है जो पांव मधुवनमें न गये जिन नेत्रनते मथुरा न देखी विन नेत्रनको धिक्कार है, जिन काननसो कबहू मथुराको नाम न सुन्यो उन काननको धिक्कार है और वा वाणीको धिक्कार है जाने कभी मथुरानाम न कह्यो ॥ २९ ॥ हे विदेह ! जा मथुरामें चौदहकिरोड़ वनमे चौदह किरोड़ तीर्थ हैं एक २ तीर्थ मुक्तिको दाता है ता मथुराकूँ मै नमस्कार करूंहूं ॥ ३० ॥ गोलोकके नाथ परिपूर्ण साक्षात् असंख्य

ब्रह्मांडनके पति श्रीकृष्ण तिनने जामें अवतार लियो है ता मथुराकूँ नमस्कार है मोकूं और पुरीनसो कहा है ॥ ३१ ॥ या मथुराको नाम तत्क्षणही पापनकूं दूरि करैहै जाके नाम लियेते मुक्ति होयहै जाकी गली गलीमें मुक्ति परी डोले है याहीतें या मथुराकूँ ज्ञानी श्रेष्ठ कहेहै ॥ ३२ ॥ जो लोकमे काशीते आदिलेके पुरी हैं तो भलेही वे पुरी होउ परन्तु तिन में तो मथुराई धन्य है क्योंकि जो मथुरा चारि प्रकारते मुक्ति देयहै मथुरामें जन्म होय या जनेऊ होय या मृत्यु होय अथवा दाह होय एकहू बात होय तो मुक्ति हैजाय है ॥ ३३ ॥ जो यह मधुवनमें कृष्णकी पुरी है य पुरीनकी ईश्वरी, व्रजकी ईश्वरी, तीर्थनकी ईश्वरी, यज्ञ और तपोनिधि इनकी ईश्वरी, मोक्षकी दाता,धर्मके धुर ( भार ) की धारनवारी वा मथुरा कूँ मेरी नमस्कार है ॥ ३४ ॥ जे कोई मथुराके माहात्म्यको सुने हैं कृष्णमें मन लगायके वे मनुष्य पृथ्वीकी परिक्रमाके फल पामेगे हे विदेहराज ! यामें संदेह नही है ॥ ३५ ॥ जे या मथुराखण्डकूं सुने है गामे है या पढे हे तिनकूं याही लोकमें अपने आप सबरी समृद्धि और सिद्धि मिलेंगी ॥ ३६ ॥ जे बड़े वैभवके चाहकरनवारे मनुष्य या मथुराके महातम

यन्नामपापंविनिहंतितत्क्षणंभवत्यलंयांगृणतोपिमुक्तयः ॥ वीथीषुवीथीषुचमुक्तिरस्यास्तस्मादिमांश्रेष्ठतमांविदुर्बुधाः ॥ ३२ ॥ काश्यादिपुर्योयदिसंतिलोकेतासांतुमध्येमथुरैवधन्या ॥ याजन्ममौंजीव्रतमृत्युदाहैर्नृणांचतुर्धाविदधातिमुक्तिम् ॥ ३३ ॥ पुरीश्वरींकृष्णपुरींव्रजेश्वरींतीर्थेश्वरींयज्ञतपोनिधीश्वरीम् ॥ मोक्षप्रदांधर्मधुरंधरांपरांमधोर्वनेश्रीमथुरांनमाम्यहम् ॥ ३४ ॥ शृण्वंतिमाहात्म्यमिदंमधोःपुरःकृष्णैकचित्तानियताश्चयत्रये ॥ व्रजंतितेतत्रपरिक्रमात्फलंवैदेहराजेंद्रनचात्रसंशयः ॥ ३५ ॥ खण्डंत्विदंश्रीमथुरापुरस्ययेशृण्वंतिगायंतिपठंतिसर्वतः ॥ इहैवतेषांहिसमृद्धिसिद्धयोभवंतिवैदेहनिसर्गतःसदा ॥ ३६ ॥ त्रिःसप्तकृत्वोबहुवैभवार्थिनःशृण्वंतिचैनंनियताश्चयेभृशम् ॥ तेषांगृहद्वारमलंकरोतिभृंगावलीकुञ्जरकर्णताडिता ॥ ३७ ॥ विप्रोथविद्वान्विजयीनृपात्मजोवैश्योनिधीशोवृषलोपिनिर्मलः ॥ श्रुत्वेदमाराच्चमनोरथोभवेत्स्त्रीणांजनानामतिदुर्लभोपिहि ॥ ३८ ॥ निष्कारणोभक्तियुतोमहीतलेशृणोतिचेदंहरिलग्नमानसः ॥ विजित्यविघ्नान्प्रविजित्यनाकपान्गोलोकधामंसचवैप्रयाति ॥ ३९ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांश्रीमथुराखण्डेश्रीनारदबहुलाश्वसंवादेश्रीमथुरामाहात्म्यंनामपंचविंशोऽध्यायः ॥ २५ ॥

॥ श्रीराधाकृष्णार्पणमस्तु ॥ शुभंभवतु ॥ इतिमथुराखण्डः समाप्तः ॥

कृष्णमें मनलगायके एकाग्रचित्त हैके २१ वार सुने हैं तिनके दरवजेपै मतवारे हाथी झूमेंगे जिनपै भौंरा गुंजार्योकरैं ॥ ३७ ॥ परम पवित्र या कथाकूं मन लगायके जो ब्राह्मण श्रवण करैगो सो निश्चय करिके पंडित हैजायगो और जो क्षत्री सुने तौ संग्रामके बीचमें विजयको प्राप्त होय और वैश्य जो मन लगाके श्रवणकरै तौ सब प्रकारसूं धनकरके युक्त होय ब्राह्मण, क्षत्री, वैश्य इन तीनों वर्णनसे भिन्न शूद्र श्रवणकरै तौ ताकी बुद्धि निर्मल हैजाय और सब स्त्री, पुरुषनके जे अतिदुर्लभ मनोरथ हैं वेहू या कथाके श्रवणकरैतें पूर्ण हैजाय है ॥ ३८ ॥ और जो मनुष्य सम्पूर्ण कामनाओंकूँ त्याग करिके भक्तिभावसे श्रीभगवान्‌में अपनो मन लगायके या मथुराजीके माहात्म्यको सुनेगो सो सम्पूर्णही विघ्नकूं और देवतानकूं जीतिके श्रीकृष्णके परम धाम साक्षात् गोलोकधामकूं चल्योजायगो ॥ ३९ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां मथुराखंडे भाषाटीकायां नारदबहुलाश्वसंवादे मथुरामाहात्म्यवर्णनं नाम पञ्चविंशोऽध्यायः ॥ २५ ॥

इद पुस्तक क्षेमराज—श्रीकृष्णदासश्रेष्ठिना मुम्बय्यां ( खेतवाडी ७ वीं गली खम्बाटा लैन ) स्वकीये "श्रीवेङ्कटेश्वर" ( स्टीम् ) मुद्रणयन्त्रालये मुद्रयित्वा प्रकाशितम् । संवत् १९६७, शके १८३२.

॥ इति गर्गसंहितायां मथुराखण्डं भाषाटीकासमेतं समाप्तम् ॥

## ॥ अथ गर्गसंहितायां द्वारकाखण्डं भाषाटीकासहितं प्रारभ्यते ॥

( षष्ठखण्डम् ६ )

॥ श्रीगणेशाय नमः ॥ अथ द्वारकाखण्डः प्रारभ्यते ॥ श्रीकृष्ण वासुदेव देवकीनन्दन नन्दगोपके कुमार जो गोविन्द हैं तिनके अर्थ नमस्कार है ॥ १ ॥ बहुलाश्व राजा नारदजीते पूछेहै कि, आपके मुखतें मैंनें अद्भुत मथुराखण्ड सुन्यो अब श्रीकृष्णको चरितामृत जामें ऐसो जो द्वारकाखण्ड है ताहि हमारे आगे कहो ॥ २ ॥ रमापतिके कितने विवाह भये कितने बेटा, कितने नाती भये और द्वारिकाके बसवेको कारण कहा है सो कहो ॥ ३ ॥ तब नारदजी बोले कि, जब महाबली कंस मरिगयो तब अस्ति प्राप्ति दो कंसकी स्त्री जरासन्धकी बेटी ही वे महादुःखके मारे हे मिथिलेश्वर ! जरासन्धके घर चलीगई ॥ ४ ॥ तिनके मुखते कंसको मरण सुनके जरासन्ध महाबली अत्यन्त कोप करतोभयो और अयादवी पृथ्वी करिवेकूँ उद्यत भयो ॥ ५ ॥ तब तेईस अक्षौहिणी सेनाको लेके मनोहर जो मथुरापुरी तापै वह बली चढ़िके आयो ॥ ६ ॥ भगवान् भयातुर मथुरा पुरीकूँ देखिके और समुद्रसी गर्जती वाकी सेनाकूँ देखिके सभामें बैठे बलदेवजीते बोले ॥ ७ ॥ हे राम ! याकी सेना तो सम्पूर्ण निःसंदेह निवटाय देनी चहिये परंतु जरास

श्रीगणेशायनमः ॥ अथद्वारकाखण्डः ॥ कृष्णायवासुदेवायदेवकीनन्दनायच ॥ नन्दगोपकुमारायगोविंदायनमोनमः ॥ १ ॥ ॥ बहुलाश्व उवाच ॥ ॥ श्रुतंतवमुखाद्ब्रह्मन्मथुराखण्डमद्भुतम्॥वदमांद्वारकाखण्डंश्रीकृष्णचरितामृतम् ॥२॥ विवाहाःकतिपुत्राश्चकतिपौत्रारमापतेः ॥ सर्वं वदमहाबुद्धेद्वारकावासकारणम् ॥ ३ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ अस्तिप्राप्तीमहिष्यौद्वेमृतेकंसेमहाबले ॥ जरासन्धगृहंदुःखाज्जग्मतुर्मैथिलेश्वर ॥ ४ ॥ तन्मुखात्कंसमरणंश्रुत्वाक्रुद्धोजरासुतः ॥ अयादवींमहींकर्तुमुद्यतोभून्महाबलः ॥५॥ अक्षौहिणीभिर्विंशत्यातिसृभिश्चापिसंवृतः ॥ रम्यांमधुपुरींराजन्नाययौबलवान्नृपः ॥६॥ भयातुरांपुरींवीक्ष्यतत्सेनांसिंधुनादिनीम् ॥ सभायांभगवान्साक्षाद्बलदेवमुवाचह॥७॥ सर्वं चास्यबलंरामहंतव्यंवैनसंशयः ॥ मागधस्तुनहंतव्योभूयःकर्ताबलोद्यमम् ॥ ८ ॥ जरासंधनिमित्तेनभारंवैभूभुजांभुवः ॥ सर्वंचात्रहरिष्यामि करिष्यामिप्रियंसताम् ॥ ९ ॥ एवंवदतिकृष्णेवैवैकुण्ठाच्चरथौशुभौ ॥ अभूतामागतौराजन्सर्वेषांपश्यतांचतौ ॥ १० ॥ समारुह्यरथौसद्योरामकृष्णौमहाबलौ ॥ यादवानांबलैःसूक्ष्मैस्त्वरंनिर्जग्मतुःपुरात् ॥ ११ ॥ यादवानांमागधानांपश्यद्भिर्दिविजैर्दिवि ॥ बभूवतुमुलंयुद्धमद्भुतंरोमहर्षणम् ॥१२॥ अक्षौहिणीभिर्दशभीरथारूढोमहाबलः ॥ श्रीकृष्णस्यपुरःपूर्वंयुयुधेमागधेश्वरः ॥ १३ ॥ पंचभिश्चाक्षौहिणीभिर्धार्तराष्ट्रःसुयोधनः ॥ युयोधयादवैःसार्द्धंजरासंधसहायकृत् ॥१४॥ पंचभिश्चतथाराजन्विंध्यदेशाधिपोबली ॥ तिसृभिश्चमहायुद्धेवंगनाथोमहाबलः ॥१५॥

न्धकूँ मति मारो यह बच जायगो तो फिर सेना समेटवेको उद्योग करैगो ॥ ८ ॥ जरासन्धके निमित्तते पृथ्वीके राजारूपी सब भारकूँ यहांही उतारूंगो और सन्तनको प्यार करूंगो ॥ ९ ॥ ऐसे श्रीकृष्ण कहिरहेहैं के तबही वैकुण्ठलोकते बडे शुभ दो रथ सबनके देखत देखत आये ॥ १० ॥ तब अतिबली राम कृष्ण दोनों भैय्या उन रथनपै चढ़ थोड़ीसी यादवनकी सेना लेके जलदीसो पुरके बाहर निकसे ॥ ११ ॥ स्वर्गमेंते देवतानके देखते २ मागधनको और यादवनको ऐसो भयंकर अद्भुत युद्ध भयो जाय देखके रोंगटा ठाढ़े होयँ ॥ १२ ॥ तब महाबली ये मगधदेशको राजा रथपै चढ़के दश अक्षौहिणी सेना लेके प्रथम श्रीकृष्णके सन्मुख युद्ध करतोभयो ॥ १३ ॥ और पांच अक्षौहिणी फौजको संग लेके धृतराष्ट्रको बेटा दुर्योधन जरासन्धकी सहायके लिये यादवनते युद्ध करतोभयो ॥ १४ ॥ और पांचही अक्षौहिणीनको संग लेके विंध्यदे

शको राजा बली युद्ध करताभयो और तीन अक्षौहिणीको संग लेके बंगदेशको राजा महाबली आयो ॥ १५ ॥ हे मैथिल ! ऐसे औरहू राजा जरासन्धके वशवर्ती अपने प्राणन करिके जरासन्धकी सहाय करिवेकूँ आये ॥ १६ ॥ जब वैरीनकी सेनाको समाकुल भयो और बाणनको अन्धकार भयो तब शार्ङ्गधन्वा भगवान्ने शार्ङ्गधनुष टंकारयो ॥ ॥ १७ ॥ तब तो सातों लोक नीचेके और सातो लोक ऊपरकेनके सहित ब्रह्माण्ड झंकार उठ्यो, सातो पाताल झंकार उठे, तब दिग्गज चलायमान हैगये, तारे चलिगये, पृथ्वी मण्डल कांपन लग्यो ॥ १८ ॥ तब वैरीनकी सेना बेहरी हैगई, घोड़ा युद्धमेंते भाजन लगे, हाथी मुख फेरके भाजन लगे ॥ १९ ॥ धनुषकी टंकारते विह्वल ह्वैके द्वै कोसपै फौज उलटी भाजगई, फिर आयके ठाढ़ी भई ॥ २० ॥ ऐसे बीजुरीसो पीरो, बीजुरीसी चमकन, ता शार्ङ्गधनुषकूं चढ़ाय टंकारके बाणनते जरासन्धकी सब सेनाकूँ ढकिदेते

एवमन्येपिराजानोजरासन्धवशानुगाः ॥ प्राणैःसाहाय्यंकुर्वतोजरासंधस्यमैथिल ॥ १६ ॥ बाणांधकारेसंजातेशत्रुसेनासमाकुले ॥ टंकारंशार्ङ्गधनुषःशार्ङ्गधन्वाचकारह ॥ १७ ॥ ननादतेनब्रह्मांडंसप्तलोकैर्बिलैःसह ॥ विचेलुर्दिग्गजास्ताराराजद्भूखण्डमण्डलम् ॥ १८ ॥ तदैवबधिरीभूतंशत्रूणांसैन्यमण्डलम् ॥ उत्पततोहयायुद्धाद्गजास्तुविमुखास्ततः ॥ १९ ॥ दुद्रावतद्दलंसर्वंटंकाराद्भयविह्वलम् ॥ प्रतीपमेत्यगव्यूतिःपुनस्तत्राजगामह ॥ २० ॥ एवंशार्ङ्गंसमुच्चार्यतडित्पिंगस्फुरत्प्रभम् ॥ बाणौघैश्छादयामासजरासंधबलंहरिः ॥ २१ ॥ चूर्णीभूतारथाराजन्बाणौघैःशार्ङ्गधन्वनः ॥ चूर्णचक्रानिपेतुःकौहतसूताश्वनायकाः ॥ २२ ॥ द्विधाभूतागजाबाणैश्चलितागजिभिःसह ॥ साश्ववाहास्तथाश्वाश्वबाणैःसंछिन्नकंधराः ॥ २३ ॥ तथावीरामहायुद्धेभिन्नोरश्छिन्नमस्तकाः ॥ विशीर्णकवचाःपेतुर्बाणौघैश्छिन्नसंशयाः ॥ २४ ॥ अधोमुखाऊर्ध्वमुखाश्छिन्नदेहानृपात्मजाः ॥ रेजूरणांगणेराजन्भांडव्यूहाइवाहताः ॥ २५ ॥ क्षणमात्रेणतद्युद्धेशतक्रोशविलंबिता ॥ आपगाभून्महादुर्गारुधिरस्रावसंभवा ॥ २६ ॥ द्विपग्राहाचोष्ट्रखरकबन्धाश्वादिकच्छपा ॥ शिशुमाररथाकेशशैवालाभुजसर्पिणी ॥ २७ ॥ करमीनामौलिरत्नहारकुण्डलशर्करा ॥ शस्त्रशुक्तिश्छत्रशंखाचामरध्वजसैकता ॥ २८ ॥

भये ॥ २१ ॥ शार्ङ्गधनुषके बाणनकरिके पैय्या जिनके टूटिगये, घोड़ा मरगये, सारथी जिनके मरगये, रथी मरगये, ऐसे रथ धरतीमें गिरपरे ॥ २२ ॥ बाणनके समूहते हथिनीसहित हाथी चलायमान भये बीचमेंते द्वै द्वै टूक हैगये, सवारनके घोड़ानके शिर कटगये सवार मारिगये ॥ २३ ॥ तैसेही वा महायुद्धमें कटिगयेहैं ऊरू, भुजा, मस्तक, कवच जिनके और कटयोहै संदेह जीवेको जिनको ऐसे वीर भूमिमें जायपरे ॥ २४ ॥ ऊपरकूँ मुख नीचेकूँ मुख कटीहै देह जिनकी ऐसे राजा राजकुमार रणअंगणमें राजते भये जैसे लुटे घरके फूटे बासन होयहै ॥ २५ ॥ एक छिनमें सबरी सेनाकूं मार सौ कोसकी बड़ी भयंकर रुधिरकी नदी बहायदई ॥ २६ ॥ जामें हाथी तो ग्राहसे दीखे है, ऊंट, गधा, कबंध जामें कछुआ है, रथ जामें शिशुमार हैं केश जामें शिवार है, भुजा सर्प है ॥ २७ ॥ हाथ जामें मछली है, बहुमोल गहने जामें कंकर पत्थर है, शस्त्र

जामें सीप है, छत्र जामें शंख हैं चमर, ध्वजा जामें बारू हैं ॥२८॥ रथके पइया जामें भ्रमर हैं, दोनों सेना जामें नदीके तट हैं, ऐसी सौ योजन लम्बी रुधिरकी नदी वैतरणीसी बहनलगी है ॥ २९ ॥ प्रमथ भैरव, भूत, वेताल, योगिनीनके गण गावैं अट्टहास करें हैं रणमण्डलमें नाचेंहें ॥ ३० ॥ हे नृपेश्वर ! खोपडीमें भरिभरिके रुधिर पीवें हैं महादेवकी मुंडमालाके लिये वीरनके शिरकूं वीनै हैं ॥ ३१ ॥ सेंकडन् डाकिनी जाके संगमें ऐसी भद्रकाली ताते ताते रुधिरकूं पीवत अट्टहास करैं हैं ॥ ३२ ॥ स्वर्गकी विद्याधरी, गंधर्वी, अप्सरा क्षात्रधर्ममें स्थित जे देवतारूपी वीरा हे तिने वरणकरती भई ॥ ३३ ॥ उनमें आपुसमें झगड़ो होनलग्यो यह तो मेरे रूप हैं, याहि तौ मैंहीं वरूंगी दूसरी कहेहै मैंही वरूंगी ॥ ३४ ॥ कोई कोई वीर रणरंगते धर्मात्मा चलायमान न भये वे सूर्यमण्डलकूं भेदिके विष्णुलोककूं चलेगये ॥ ३५ ॥ बलदेवजी बाकीकी

रथांगावर्तसंयुक्तासेनाद्वयतटावृता ॥ शतयोजनविस्तीर्णाबभौवैतरणीयथा ॥ २९ ॥ प्रमथाभैरवाभूतातावेलायोगिनीगणाः ॥ अट्टहासंप्रकुर्वंतोनृत्यंतोरणमण्डले ॥ ३० ॥ पिबंतोरुधिरंशश्वत्कपालेननृपेश्वर ॥ हरस्यमुण्डमालार्थंजगृहुस्तेशिरांसिच ॥ ३१ ॥ सिंहारूढाभद्रकाली डाकिनीशतसंवृता ॥ पिबंतीरुधिरंचोष्णंसाट्टहासंचकारह ॥ ३२ ॥ विद्याधर्यश्चस्वर्गस्थागन्धर्व्योप्सरसस्तथा ॥ क्षात्रधर्मस्थितान्वीरान्ववव्रिरेदेवरूपिणः ॥ ३३ ॥ गृहीत्वातान्कलिरभूत्तासांपत्यर्थमंबरे ॥ ममानुरूपानेमेचइतितद्गतचेतसाम् ॥ ३४ ॥ केचिद्वीराधर्मपरारणरंगान्नचालिताः ॥ ययुर्विष्णुपदंदिव्यंभित्त्वामार्तंडमण्डलम् ॥ ३५ ॥ शेषंबलंसमाकृष्यबलदेवोहलेनवै ॥ मुशलेनाहनत्क्रुद्धस्त्रैलोक्यबलधारकः ॥ ३६ ॥ एवंसैन्येक्षयंयातेजरासंधस्यसर्वतः ॥ सुयोधनोविंध्यनाथोवंगनाथस्तथैवच ॥ ३७ ॥ सर्वेविदुद्रुवुर्युद्धाद्भयभीताइतस्ततः ॥ जरासन्धोमहावीर्योनागायुतसमोबले ॥ ३८ ॥ रथेनागतवान्राजन्बलदेवस्यसंमुखे ॥ समाकृष्यहलाग्रेणजरासंधरथंशुभम् ॥ ३९ ॥ चूर्णयामाससहसामुशलेनयदूत्तमः ॥ जरासंधोपिविरथोहताश्वोहतसारथिः ॥ ४० ॥ जग्राहबलिनन्दोर्भ्यांसंत्यक्तशस्त्रसंहतिः ॥ तयोर्युद्धमभूद्घोरंबाहुभ्यांरणमण्डले ॥ ४१ ॥ पश्यतांदिविदेवानांनराणांभुविमैथिल ॥ उरसाशिरसाचैवबाहुभ्यांपादयोःपृथक् ॥ ४२ ॥ युयुधातेमल्लयुद्धेसिंहाविवमहाबलौ ॥ तयोश्चयुद्धयतोःसर्वंक्षुण्णंभूखण्डमंडलम् ॥ ४३ ॥

फौजकूँ त्रिलोकीको बल जिनमें सो हलसूं खैंचिके मूसरते मारतेभये ॥ ३६ ॥ ऐसे जरासन्धकी सब सेनाको जब नाश हैगयो और सब बगलते सुयोधन, विंध्यनाथ, वंगनाथ ये सब ॥ ३७ ॥ डरके मारे जब युद्धते भाजिगये तब जरासन्ध दश हजार हाथीनको बल जामें महापराक्रमी ॥ ३८ ॥ रथमें बैठि बलदेवजीके सन्मुख लड़िवेकूँ आयो, तब बलदेवजीने जरासन्धके रथकूं हलते खैंचि ॥ ३९ ॥ यदूत्तम बलदेवजीने मूशलते चूर्ण करिडारचो, तब विरथ हैगयो, घोड़ा मरिगये, सारथी जाको मरिगयो ॥ ४० ॥ ऐसे जरासंधने सब शस्त्रनकूँ छोड़ बलदेवजीकूँ दोनों भुजानते पकरिलीनो तिन दोनोंनको रणमण्डलमें भुजानते बडो घोर युद्ध होतोभयो ॥ ४१ ॥ हे मैथिल ! ऊपरते देवतानके देखते देखते और नीचेते मनुष्यनके देखते देखते ऊरूते शिरन और भुजानते ॥ ४२ ॥ मल्लयुद्ध होनलग्यो महाबली दो सिंहनकी नाईं लड़न लगे, तिन दोनोंनके युद्धते

पृथ्वी खुदगई ॥ ४३ ॥ और थालीकी नाई दो घड़ी तलक कांपनलगी, तब तो बलदेवजीने जरासंधकूं पकरिके ॥ ४४ ॥ फिरायके धरतीमें दैमारयो जैसे बालक घड़ाकूं दैमारे है, फेर वाकूं मारिवेकूँ वाकी छातीपै चढके ॥ ४५ ॥ क्रोधमें शरीर जिनको भरिगयो ऐसें देवने तब मारिवेकूं मूशल लीनों सोई परिपूर्णतम श्रीकृष्णने निवारण करदीने ॥ ४६ ॥ तब बलदेवजीने वाकूं छोड़िदीनौ, तब ये जरासंध लज्जित है तप करिवेकूँ चल्यो ॥ ४७ ॥ सोई मंत्रीन्ने निवारण कीनो तब ये जरासंध अपने मगधदेशकूँ चल्योगयो ऐसे मधुसुदन माधव जरासन्धकूं जीतिके ॥ ४८ ॥ रणको सब धन लेके यादवनकूं आगे करिके बलदेवकूं संग लेके मथुराकूं आवतभये ॥ ४९ ॥ सूत, मागध, बन्दीजन, जस गावत आमें हैं, ब्राह्मण वेदध्वनि करै है, शंख दुंदुभी आदि बाजे बजते बड़े मंगल होते आमें हैं ॥ ५० ॥ ऐसे परिपूर्ण भगवान् मथुरामें आवतेभये ॥ ५१ ॥ अपनी अपनी अटा अटारिनपै चढी

स्थालीवसहसाराजंश्चकंपेघटिकाद्वयम् ॥ गृहीत्वाभुजदण्डाभ्यांजरासंधंयदूत्तमः ॥ ४४ ॥ भूपृष्ठेपातयामासकमंडलुमिवार्भकः ॥ रामस्तदुपरिस्थित्वाहंतुंशत्रुंजरासुतम् ॥ ४५ ॥ जग्राहमुसलंघोरंक्रोधपूरितविग्रहः ॥ परिपूर्णतमेनाथश्रीकृष्णेनमहात्मना ॥ ४६ ॥ निवारितस्तदेवाशुतंसमुमोचयदूत्तमः ॥ तपसेकृतसंकल्पोव्रीडितोपिजरासुतः ॥ ४७ ॥ निवारितोमंत्रिमुख्यैर्मागधान्मागधोययौ ॥ इत्थंजित्वाजरासंधंमाधवोमधुसूदनः ॥ ४८ ॥ आयोधनगतंवित्तंसर्वंनीत्वासुखावहम् ॥ यादवानग्रतःकृत्वाबलदेवसमन्वितः ॥ ४९ ॥ उपगीयमानविजयःसूतमागधवंदिभिः ॥ शंखदुंदुभिनादेनब्रह्मघोषेणभूयसा ॥ ५० ॥ विवेशमथुरांसाक्षात्परिपूर्णतमःस्वयम् ॥ ५१ ॥ समर्चितोमंगललाजपुष्पैःपश्यन्पुरींमंगलकुंभयुक्ताम् ॥ पीतांबरःश्यामतनुःशुभांगःस्फुरत्किरीटांगदकुण्डलप्रभः ॥ ५२ ॥ शार्ङ्गादिशस्त्रास्त्रधरोहसन्मुखस्तालांकयुक्तोगरुडध्वजस्स्वयम् ॥ उद्यद्विलोलाश्वरथःसुरार्चितः समेत्यराजानमसौबलिंददौ ॥५३॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांश्रीद्वारकाखण्डेनारदबहुलाश्वसंवादेजरासन्धपराजयोनामप्रथमोध्यायः ॥ १ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ पुनस्तत्रजरासंधस्तावत्यक्षौहिणीबलः ॥ युयुधेयदुभिःशीघ्रंपुनःकृष्णपराजितः ॥ १ ॥ श्रीकृष्णतेजसासर्वेयादवावृद्धिमागताः ॥ धनुर्गजादिभिःशश्वत्प्राप्तलुंठनसाहसाः ॥ २ ॥ प्राप्तेचसाहसेराजन्विनायुद्धंपुरैवहि ॥ अर्भकाजलहारिण्यश्चक्रुःशस्त्रपहारणम् ॥ ३ ॥ शत्रुद्रव्यंचसंहर्तुंवीक्षंतःक्रीतवाससः ॥ नागरामाथुराःसर्वेपरंहर्षमुपागताः॥४॥

नर नारी पुष्पनकी खीलनकी वर्षा करै हैं, मंगलके कलश धरे जामें वा मथुराकी शोभा देखते देखते श्यामसुंदर पीताम्बर पहरे झलकि रहे है किरीट, कुण्डल, बाजू जिनके ॥५२॥ शार्ङ्गादि शस्त्र धर,प्रसन्नमुख, मंद मंद हसते गरुड़ध्वज तालकी ध्वजाके रथमें चढ़े जिनमें चंचल घोड़ा लगे, देवता जिनको पूजन करें सो श्रीकृष्ण संग्रामको धन उग्रसेनकी भेट करतेभये ॥५३॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां द्वारकाखण्डे भाषाटीकायां जरासन्धपराजयो नाम प्रथमोऽध्यायः ॥१॥ नारदजी कैहहै–फेरहू जरासन्ध उतनीही२३ अक्षौहिणी फौज लेके जलदी यादवनंत लड़िवेकूँ आयगयो, तब फेरहू कृष्णने जीतिलिनो ॥ १ ॥ श्रीकृष्णके तेजते सब यादवनकी बड़ी वृद्धि भई, धनुषनते गजनते प्राप्त भयौहै लूटवेको साहस जिनकूं ॥२॥ जब साहस हैगयो तब हे राजन् ! बालक पनिहारी शस्त्र छीनन लगे बिनाई युद्ध करे ॥ ३ ॥ शत्रुकी द्रव्य हरिवेकूं कोरीयाहू फौजकूं लूटनलगे तब मथुरानगरवासी सब

परम हर्षकूं प्राप्त हैगये ॥ ४ ॥ ऐसे जरासन्ध सत्रह बेर आयके हारि हारिके चल्योगयो, अठारही बेर फिर आयवेकूं वाने मन कर्यो ॥ ५ ॥ तब मेरे प्रेरेभये कालयवन महाबली तीन किरोड़ म्लेच्छनकूं ( मुसलमान ) संग लेके मथुराको आयघेरो ॥ ६ ॥ म्लेच्छनकी सेनाकौ बल देखिके भयविह्वल अपने पुरकूं देखिके तब दोनों ओरते भय देखि बलदेवके संग श्रीकृष्ण मनमें चिंतमन करतेभये ॥ ७ ॥ अपनी जातिके बंधु सुहृद तिनकी रक्षाके लिये कृष्णने भयंकर लहरी जामें ता समुद्रमें एक राति मेंई द्वारका दुर्ग रच्यो ॥ ८ ॥ जहां आठो लोकपालनकी सिद्धि विश्वकर्माने रचिदई, जहां मोक्षकांक्षीनकूं सबरी वैकुण्ठकी संपत्ति दीखैहै ॥ ९ ॥ हरि भगवान् योगबलते राति रातिमेंही द्वारकामे सबकूं बैठारके रामपै आज्ञा मांगि शस्त्रविनाही कालयवनसो लडवेकों बाहिर निकसे ॥ १० ॥ तब कालयवन निहत्ते कृष्णको मेरे कहे लक्षणनते जानिके आपुह

एवंसप्तदशकृत्वाक्षीणसैन्योजरासुतः ॥ अष्टादशमेसंग्राम‌ओगंतुंचमनोऽकरोत ॥ ५ ॥ मयाप्रणोदितःकालयवनोवैमहाबलः ॥ रुरोधमथुरांक्रुद्धोम्लेच्छकोटिसमावृतः ॥ ६ ॥ म्लेच्छानांचबलंवीक्ष्यस्वपुरंभयविह्वलम् ॥ भयंचोभयतःप्राप्तंरामेणाचिंतयद्धरिः ॥ ७ ॥ स्वज्ञातिबंधुरक्षार्थसमुद्रेभीमनादिनि ॥ चकारद्वारकादुर्गमेकरात्रेणमाधवः ॥ ८ ॥ यत्राष्टदिक्पालसिद्धिर्विश्वकर्मविनिर्मिता ॥ सर्वावैकुण्ठसंपत्तिर्दृश्यंतेमोक्षकांक्षिभिः ॥ ९ ॥ हरिःसर्वजनंतत्रनीत्वायोगेनमैथिल ॥ पुराद्रामममनुज्ञाप्यनिर्गतोभून्निरायुधः ॥ १० ॥ निरायुधंहरिंज्ञात्वामयोक्तैर्लक्षणैःखलः ॥ निरायुधःसतंयोद्धुंपदातिःस्वयमागतः ॥११॥ पराङ्मुखंप्राद्रवंतंदुरापंयोगिनामपि ॥ जिघृक्षुस्तंचान्वधावत्सैनिकानांप्रपश्यताम् ॥१२॥ हस्तप्राप्तंवपुस्तस्मैदर्शयन्निवमाधवः॥दूरंगतःश्यामलाद्रेःप्राविशत्कंदरंत्वरम्॥१३॥मुचुकुंदोयत्रचास्तेमांधातृतनयोमहान् ॥ असुरेभ्यःपुरारक्षांदेवानांयश्चकारह ॥ १४ ॥ अहर्निशंनसुष्वापदेवसेनापरोनृप ॥ तमूचुर्देवताःसर्वेप्रसन्नाराजसत्तमम् ॥ १५ ॥ वरंवरयभोराजन्यत्तेमनसिवर्त्तते ॥ नत्वातान्प्राहराजेंद्रःकरोमिशयनंपरम् ॥ १६ ॥ शयनांतेहरेःसाक्षाद्दर्शनंमेभवत्वलम् ॥ योमध्येबोधयेन्मांवैशयनस्याप्यचेतनः ॥ १७ ॥ समयादृष्टमात्रस्तुभस्मीभवतुतत्क्षणात् ॥ तथासचोक्तःसुष्वापराजाकृतयुगेपुरा ॥ १८ ॥

निरायुध हैके कृष्णते युद्ध करवेको पांयप्यादो श्रीकृष्णके पीछे भाज्यो ॥ ११ ॥ पीठि फेरिके भाजे जायहै जो योगीनपैहू नहीं पकड़े जायं तिनके पीछे पकरिवेकूं सब सेनाके देखते २ कालयवन भज्यो ॥ १२ ॥ एक हाथपैई पकड़ लिये जायंगे ऐसे अपने रूपकूं दिखावत २ दूर जायके एक श्यामल नामके पर्वतकी गुफामें जलदी धसिगये ॥ १३ ॥ वहां मान्धाताको बेटा मुचुकुन्द सोय रह्योहो, जाने पहले असुरनते देवतानकी रक्षा करीही ॥ १४ ॥ पहले देवसेनाकी रक्षा करवेमे तत्पर बहुत दिनताई राति दिन सोयो नहीं हो तब देवता प्रसन्न हैके श्रेष्ठ जो राजा है ताते बोले ॥ १५ ॥ हे राजन् ! तुम वर मांगो तुम्हारे मनमें होय सो, तब विनकूं दण्डवत करि राजा यह बोल्यो कि, मैं तो सोऊंगो ॥ १६ ॥ सोयवेके अंतमें मोकूं भगवान्‌को दर्शन होउ जो कोऊ अचेतन मनुष्य सोवतेको मोकूं आयके जगावे ॥ १७ ॥ सो मेरी दृष्टिमात्रतेई वाईक्षण भस्म हैजाय,

ऐसे वर मांगिके सतयुगमें पहिले सोयेहो ॥ १८ ॥॥तहां ही कालयवन गयो सो पीताम्बर ओढे मुचुकुन्दकूँ श्रीकृष्ण जानिके महादुष्ट ये कालयवन लात मारत भयो ॥ १९ ॥ मुचुकुंदने उठिके आंखि खोल दिशानकूं देखतेंन पास ठाड़े कालयवनकूं देख्यौ ॥ २० ॥ रोषते जो मुचुकुन्दने देख्यौ सोई वाकी देहते जो निकसी अग्नि ताते ताईक्षण कालयवन भस्म हैगयो ॥ २१ ॥ म्लेच्छके भस्म होतेही परिपूर्णतम श्रीकृष्ण मुचुकुन्द बुद्धिमान्को दर्शन देतेभये ॥ २२ ॥ किरोड़ सूर्य्यकोसो तेजको मण्डल तामें ठाडे, झलकि रहेहै किरीट, कुण्डल, कंकण, नूपुर, बाजू, किंकिणी जिनके ॥ २३ ॥ चतुर्भुज श्रीवत्सको जिनके चिह्न, वनमाला पहरे, कमलमे नेत्र, किरोड़ काममे सुंदर, प्रलयके सघन घटासे श्याम ॥ २४ ॥ राजा तिन्हे देखि हर्षित हैगयो, हाथ जोड़ ठाडो हैगयो, पूर्ण ब्रह्मकूं जानि दंडोत कर स्तुति करनलग्यो ॥ २५ ॥ तुम कृष्ण हो, वासुदेव हो, देवकीनंदन

तत्रप्रविष्टोयवनोमत्त्वापीतांबरंच्युतम् ॥ तताडयवनःक्रुद्धःपादेनाशुमहाखलः ॥ १९ ॥ मुचुकुंदः समुत्थायशनैरुन्मील्यसोक्षिणी ॥ आशाः प्रपश्यंस्तंपार्श्वेस्थितंकालंददर्शह ॥ २० ॥ सतावत्तस्यरुष्टस्यदृष्टिपातेनमैथिल ॥ देहजेनाग्निनादग्धोभस्मसादभवत्क्षणात् ॥ २१ ॥ भस्मीभूतेचयवनेपरिपूर्णतमःस्वयम् ॥ स्वरूपंदर्शयामासमुचुकुंदायधीमते ॥ २२ ॥ कोटिसूर्यप्रतीकाशेज्योतिषांमण्डलेप्रभुम् ॥ स्थितंस्फुरत्किरीटार्ककुंडलांगदनूपुरम् ॥२३॥ श्रीवत्सांकंचतुर्बाहुंपद्माक्षंवनमालिनम् ॥ कोटिकंदर्पलावण्यंकालमेघसमप्रभम् ॥२४॥ दृष्ट्वाराजाहर्षितोपि समुत्थायकृतांजलिः ॥ परिपूर्णतमंज्ञात्वाभक्त्यातंप्रणनामह ॥२५॥ ॥ मुचुकुन्दउवाच ॥ ॥ कृष्णायवासुदेवायदेवकीनन्दनायच ॥ नंदगोपकुमारायगोविंदायनमोनमः ॥ २६ ॥ नमःपंकजनाभायनमःपंकजमालिने ॥ नमःपंकजनेत्रायनमस्तेपंकजांघ्रये ॥ २७ ॥ नमःकृष्णाय शुद्धायब्रह्मणेपरमात्मने ॥ प्रणतक्लेशनाशायगोविंदायनमोनमः ॥ २८ ॥ नमोस्त्वनंतायसहस्रमूर्तयेसहस्रपादाक्षिशिरोरुबाहवे ॥ सहस्रनाम्नेपुरुषायशाश्वतेसहस्रकोटीयुगधारिणेनमः ॥२९॥ हरेमत्समःपातकीनास्तिभूमौतथात्वत्समोनास्तिपापापहारी ॥ इतित्वंचमत्त्वाजगन्नाथ देवयथेच्छाभवेत्तेतथामांकुरुत्वम् ॥ ३० ॥

हो, नंदगोपके कुमार गोविद हो, तिनके अर्थ मेरी वारंवार नमस्कार है ॥ २६ ॥ कमल तुम्हारी नाभिमे, कमलकी माला धारण करोहो, कमलनेत्र, कमलसे चरण जिनके तिनकूं मेरी नमस्कार है ॥ २७ ॥ कृष्ण हो, शुद्ध परमात्मा परब्रह्म नम्रनके क्लेशके नाशकर्ता गोविद हो तिनके अर्थ नमस्कार है ॥ २८ ॥ प्रणतनके क्लेशके नाश करनहारे, अनंत हो, अनंतमूर्ति हो, हजारन हाथ, पांव, नेत्र, नासिका, कर्ण, कटि, ऊरु, उर, भुजा, जिनके; हजारन नाम जिनको हजारन किरोड़न युगके धारण करनहारे तिनके अर्थ मेरी नमस्कार है ॥ २९ ॥ या पृथ्वीपे मो समान कोई पापी नहीं तुम समान कोई पापहारी नहीं ऐसे तुम मानिके मेरे ऊपर दया करो आगे इच्छा होय सो करो ॥ ३० ॥

नारदजी कैहैहै—परमानंदस्वरूप भगवान्‌कीं जब ऐसे स्तुति करी तब याको अपनो निर्गुण भक्त जानिके गंभीर वाणीते भगवान् बोले ॥ ३१ ॥ हे राजशार्दूल ! तू धन्य है, धन्य तेरी निर्मल मति है, जो निरपेक्ष दिव्य भक्तिभावते भरी है ॥ ३२ ॥ अबही तूं बदरिकाश्रम जो मेरो धाम ताकूं जा मेरो आश्रय लैके तप कर, तब तूं उत्तम ब्राह्मण होयगो ॥ ३३ ॥ फिर प्रेमलक्षण भक्तिते प्रकृतिते परे जो मेरो धाम ताकूं, हे महाराज ! तूं प्राप्त होयगौ, जहांको गयो फेर नही बगदै है ॥ ३४ ॥ नारदजी कैहैहै—ऐसे मुचुकुन्द स्तुति करके, नमस्कार करिके, परिक्रमा करिके, कृष्णके प्रेममें विह्वल है दुर्गगुहामेंते निकस्यो ॥ ३५ ॥ द्वापरके छोटे छोटे मनुष्य सौ ताल ऊंचे वा मुचुकुन्दकूं देखिके भयभीत हैके इत उत भाजन लगे ॥ ३६ ॥ तुम भय मति करो ऐसे कहके मुचुकुन्द राजा उत्तर दिशाकूँ चल्योगयो ऐसे भगवान्

॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ एवंस्तुतोहरिःसाक्षात्परमानन्दविग्रहः ॥ ज्ञात्वातंनिर्गुणंभक्तंप्राहगंभीरयागिरा ॥ ३१ ॥ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ धन्यस्त्वंराजशार्दूलधन्यातेविमलामतिः ॥ नैरपेक्षेणदिव्येनभक्तिभावेनपूरिता ॥ ३२ ॥ अद्यैवगच्छमद्धामबदर्याख्यंमदाश्रमम् ॥ तत्रैवतुतपस्तप्त्वाभूत्वाब्राह्मणपुंगवः ॥ ३३ ॥ प्रेमलक्षणयाभक्त्यामद्धामप्रकृतेःपरम् ॥ प्राप्स्यसित्वंमहाराजयतोनावर्ततेगतः ॥ ३४ ॥ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ इत्थंस्तुत्वाहरिंनत्वापरिक्रम्यनताननः ॥ निश्चक्रामगुहादुर्गाच्छ्रीकृष्णप्रेमविह्वलः ॥ ३५ ॥ द्वापरेक्षुल्लकामर्त्यातालवृक्षशतोच्छ्रितम् ॥ दृष्ट्वातंदुद्रुवुर्मार्गेभयभीताइतस्ततः ॥ ३६ ॥ माभैष्टेत्यभयंयच्छञ्जगामदिशमुत्तराम् ॥ एवंदत्त्वावरंतस्मैमुचुकुंदायधीमते ॥ ३७ ॥ भगवान्पुनराव्रज्यमथुरांम्लेच्छवेष्टिताम् ॥ हत्वाम्लेच्छबलंसर्वंतद्धनान्यच्छिनद्बलात् ॥ ३८ ॥ अथराजाजरासंधोयोद्धुमभ्युदितःपुनः ॥ आहूयमागधान्विप्रान्मुहूर्तादेशकारिणः ॥ ३९ ॥ प्राहदेवंवासुदेवाख्यंजित्वायद्यागतोह्यहम् ॥ सर्वान्संपूजयिष्यामिसदायुष्मत्पदाश्रये ॥ ४० ॥ कारागारेषुयावद्वैस्थिताभवतभोद्विजाः ॥ पराजितोहंवायुष्मान्हनिष्यामिनसंशयः ॥ ४१ ॥ एवमुक्त्वाद्विजान्राजाजरासंधोमहाबलः ॥ आजगामाशुमथुरांत्रयोविंशत्यनीकपः ॥ ४२ ॥ ब्रह्मवाक्यमृतंकर्तुंस्वप्रतिज्ञांविहायच ॥ मनुष्यचेष्टामापन्नौस्वपुराद्भीतभीतवत् ॥ ४३ ॥ रामकृष्णौपरौदेवौपद्भ्यांदुद्रुवतुर्द्रुतम् ॥ पलायमानौतौवीक्ष्यमागधःप्रहसन्भृशम् ॥ ४४ ॥

वा बुद्धिमान् राजा मुचुकुन्दकूं वर दैके ॥ ३७ ॥ फिर म्लेच्छ जाके चारों ओर ऐसी मथुरामें आयके याकी सबरी फौजकूँ मारिके कालयवनको सब धन लेलेतेभये, ॥ ३८ ॥ फेरहू राजा जरासन्ध लडिबेकूं उद्यत भयो तब मुहूर्तके देनहारे मगधदेशके ब्राह्मणनकूं बुलायके ॥ ३९ ॥ यह वचन बोल्यो—अबके तुम्हारे चरणके आश्रयते वासुदेवकूँ जीतिके जो मैं आऊंगो तो तुम्हारो पूजन सदा करूंगो ॥ ४० ॥ हे ब्राह्मणहो ! जबतलक मैं आऊं तबतलक तुम बंदीखानेमें रहो जो मैं हारिगयो तो मैं तुमें आवत खेम मारि डारूंगो यामें संदेह नही है ॥ ४१ ॥ ऐसे जरासन्ध महाबली ब्राह्मणनते कहिके बड़ी शीघ्र तेईस अक्षौहिणी फौज लेके मथुराकूँ आवतो भयो ॥ ४२ ॥ ताहीते भगवान् ब्राह्मणनको वाक्य सांचो करिबेकूं अपनी प्रतिज्ञा छोड़िके मनुष्यनकीसी चेष्टा करते अपने पुरते डरपासाते डरपोसा जैसो हैके ॥ ४३ ॥ राम कृष्ण दोनों भैया पांयनही

भाजे हैं तब इनको पांयप्यादे भजते देखिके जरासन्ध बहुत हंस्यो ॥ ४४ ॥ जरासंध ब्रह्मवाक्यकी यादि करिके रथनकी फौज लेके ब्राह्मणनके कहेको याद करते दक्षिण दिशाकूं भाजेहे सो भागते भागते प्रवर्षणगिरिपे दोनों भैय्या चढ गये हैं ॥ ४५ ॥ वा पर्वतमें गुप्तभये दोनों भैयानको जानिके चारयो बगलते ईंधन लगाय आंच देदेतोभयो जब वन भस्म हैगयो और पर्वत जरनलग्यो ॥ ४६ ॥ तब ईश्वरनके ईश्वर ग्यारह योजन ऊंचे पर्वतके एक शिखरपेते दोनों भैया ऐसे कूदे के वैरीनते अलक्ष्य हैके द्वारिकाके बीच बजारमें जायके कूदे ॥ ४७ ॥ तब ये मागधदेशको इन्द्र ऐसे मानिके कि, कृष्ण बलदेव दोनों जलगये होंगे सोई नगाड़े बजावत सब फौजकूं खैंचि मगधदेशकूँ चल्योगयो ॥ ॥ ४८ ॥ वहां जायके बडी भक्तिते विन ब्राह्मणनको पूजन करतोभयो जाके ब्राह्मण सहायक हैं ताकी हारि कैसे होयगी ॥ ४९ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां द्वारकाखण्डे

अन्वधावद्रथानीकैर्ब्रह्मवाक्यमनुस्मरन् ॥ दक्षिणाशांगतावित्थंप्रवर्षणगिरींहरी ॥ ४५ ॥ तस्मिन्निलीनौज्ञात्वातावेधोभिस्तंददाहह ॥ भस्मीभूतेवनेजातेदह्यमानतटाद्रिरेः ॥४६॥ दशैकयोजनोत्तुंगात्समुत्पत्यसुरेश्वरौ ॥ अलक्ष्यमाणावरिभिर्द्वारकायांनिपेततुः ॥ ४७ ॥ सोपि दग्धौचतौमत्वामागधेंद्रोमहाबलः ॥ मागधान्प्रययौवीरोवादयञ्जयदुंदुभीन् ॥ ४८ ॥ ब्राह्मणान्पूजयामासभक्त्यापरमयानृप ॥ यस्यविप्रः सहायोस्तिकुतस्तस्यपराजयः ॥ ४९ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांश्रीद्वारकाखण्डेनारदबहुलाश्वसंवादेद्वारकावासकथनंनामद्वितीयोध्यायः ॥ ॥ २ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ इत्थंमयातेकथितंद्वारकावासकारणम् ॥ विवाहादिकथाःसर्वावदिष्यामिपरेशयोः ॥ १ ॥ पूर्वंश्रीबलदेवस्यविवाहंशृणुमैथिल ॥ सर्वपापहरंपुण्यमायुर्वर्द्धनमुत्तमम ॥ २ ॥ आनर्त्तोनामराजाभूत्सूर्यवंशेमहामनाः ॥ यन्नाम्नानर्तदेशःस्यात्समुद्रेभीमनादिनि ॥ ३ ॥ रैवतोनामतत्पुत्रश्चक्रवर्तीगुणाकरः ॥ राज्यंचकारसपुरीविनिर्मायकुशस्थलीम् ॥ ४ ॥ तस्यपुत्रशतंचासीद्रेवतीनाम कन्यका ॥ सर्वोत्तमंचिरंजीवंसुन्दरंवरमिच्छती ॥ ५ ॥ एकदारथमास्थायहेमरत्नविभूषितम् ॥ आरोप्यस्वांदुहितरंरैवतःपर्यटन्भुवम् ॥ ॥ ६ ॥ प्रातोयोगबलेनापिब्रह्मलोकंशुभावहम ॥ कन्यावरंपरिप्रष्टुंब्रह्माणंप्रणनामह ॥ ७ ॥

भाषाटीकायां द्वारकावासकथनं नाम द्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥ नारदजी कहैं हैं यह मेने तेरे अगाड़ी द्वारिकावासको कारण कह्यो, अब विन विवाहादिक कथा विनें परेशकी वर्णन करूंहूं ॥ १ ॥ हे मैथिल ! अब तू पहले बलदेवजीको विवाह सुनि जो सब पापनको हरनहारो और आयुको बढावनवारो अत्युत्तम है ॥ २ ॥ एक आनर्त नाम राजा सूर्यवंशमें बडे मनवारो होतोभयो, भयंकर लहरी जामें ता समुद्रमें वाही राजाके नामकौ आनर्तदेश होत भयो ॥ ३ ॥ रैवत नाम वाको बेटा गुणनकी खान चक्रवर्ती राजा होतोभयो, सो समुद्रमें द्वारिकापुरी बनाय राज्य करतोभयो ॥ ४ ॥ ताके सौ तो बेटा भये और एक रेवती नामकी कन्या भई, सो सर्वोत्तम चिरंजीवी सुंदर वरकी इच्छा करतीभई ॥ ५ ॥ एकसमय सुन्हेंरी रत्ननसों भूषित रथमें बैठिके कन्याकूं संग लेके पृथ्वीमें विचरतो ॥ ६ ॥ योगबलते कन्यासहित शुभ देनेवारे ब्रह्मलोककूँ गयो, कन्याकूं वर

पूछिवेके लिये, जायके ब्रह्माजीकूं दण्डोत करी और अपनो अभिप्राय निवेदन करतोभयो ॥ ७ ॥ तहां पूर्वचित्ती अप्सरा गाय रहीही एक क्षण पीछे स्वस्थाचित्त ब्रह्माजीकूं जानिके फिर अपनो अभिप्राय कह्यो ॥ ८ ॥ रैवत राजा बोलो–पहिले, पुराणपुरुष पूर्ण परमात्मा परमेश्वर, जगत्के अंकुर हो तुमही पारमेष्ठ्य धाममें स्थित हौ, जगत्को उत्पत्ति, पालन, संहार करोहो ॥ ९ ॥ वेद तुम्हारो मुख है, धर्म हृदय है, अधर्म पीठि है, मनुराजा बुद्धि हैं, देवता अंग हैं, असुर पांव हैं, सब सृष्टि आपको तनु है ॥ १० ॥ तुमही हस्तामलककी तरह सब विश्वकूं करो हो, विषयनमें तुमही प्रवृत्ति करवेको समर्थ हो सारथिकी नाईं तुमही एक मकडीकी नाईं जाल विछायके विश्वको ग्रसी हौ ॥ ११ ॥ ये इन्द्रपद भी तुमारे वशमें है फिर चक्रवर्ती राज्य, योगकी सिद्धि ये सब आपके वशमें हैं ये तो आश्चर्यही कहा है क्योंकि आपही पारमेष्ठी पदपै बैठे

गायंत्यांपूर्वचित्त्यांचस्थितोलब्धक्षणःक्षणम् ॥ एकचित्तंविधिंज्ञात्वास्वाभिप्रायंन्यवेदयत् ॥ ८ ॥ ॥ रैवतउवाच ॥ ॥ परःपुराणोजगदंकुरोभूःपूर्णःपरात्मापरमेश्वरोसि ॥ स्थितःसदाधामनिपारमेष्ठ्येसृजस्यलंपासिचहिंससीदम् ॥ ९ ॥ वेदामुखंधर्मउरस्तथैवपृष्ठंह्यधर्मश्चमनुर्मनीषा ॥ अंगानिदेवाअसुराश्चपादाःसर्वासृतिर्दैवतनुस्तवस्यात ॥ १० ॥ करोषिहस्तामलकंचविश्वंनेतुंप्रभुःसारथिवद्गुणेषु ॥ एकस्त्वमेकंचविधायजालंग्रसिष्यसेसर्वमिवोर्णनाभिः ॥ ११ ॥ महेंद्रधिष्ण्यंतववश्यमस्तिकिंसार्वभौमंकिमुयोगसिद्धिः ॥ यःपारमेष्ठ्यंचसदास्थितोसितस्मैनमोनंतगुणायभूम्ने ॥ १२ ॥ भवान्स्वयंभूर्जगतांपितामहोविधेसुरज्येष्ठइतिप्रभावतः ॥ अस्यावरंसर्वगुणंचिरायुषंवदाशुमांदिव्यमशेषदर्शनः ॥ १३ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ एतच्छ्रुत्वाततोब्रह्मास्वयंभूःसर्वदर्शनः ॥ रैवतंप्राहराजानंप्रहसन्निवमैथिल ॥ १४ ॥ ॥ श्रीब्रह्मोवाच ॥ ॥ अत्रक्षणेनहेराजन्भुविकालोमहाबली ॥ त्वरंव्यतीतस्त्रिनवचतुर्युगविकल्पितः ॥ १५ ॥ नसंतिमर्त्यलोकेत्वत्पुत्राःपौत्राःसबांधवाः ॥ तत्पुत्रपौत्रनप्तॄणांगोत्राणिचनशृण्महे ॥ १६ ॥ तद्गच्छसर्वमुख्यायनररत्नायशाश्वते ॥ कन्यारत्नमिदंराजन्बलदेवायदेहिभोः ॥ १७ ॥ परिपूर्णतमःसाक्षाद्गोलोकाधिपतीप्रभू ॥ भुवोभारावतारायावतीर्णौबलकेशवौ ॥ १८ ॥

हौ, अनन्त गुणवारे भूमापुरुष आपही हौ तिनके अर्थ मेरी नमस्कार है ॥ १२ ॥ आपही स्वयंभू जगत्के पितामह हो, देवतानके पूज्य आपही हो ऐसो आपको ये प्रभाव है, हे विधे ! तुमही अशेष विश्वके दर्शन हो अर्थात् द्रष्टा हौ सो या मेरी कन्याकूं सब गुण जामें होंय ऐसो चिरंजीवी सुंदर दिव्य वर याके लिये बताओ आपकूं सब दीसै हैं ॥ १३ ॥ नारदजी कहैं हैं कि, हे मैथिल ! या बातकूं सर्वदर्शन स्वयंभू ब्रह्माजी सुनिके हँसतसे रैवत राजाते ये बोले ॥ १४ ॥ हे राजन् ! यहां तो एकही क्षण भयोहै पर भूमिमें तो बली कालके चारों युग सत्ताईसबेर व्यतीत हैगये हैं ॥ १५ ॥ मर्त्यलोकमें तेरे बेटा, नाती, बांधव, कोई नही रह्यो है, तिनके बेटा, नाती, पंती, संतीनके गोत्रहू नहीं रहे हैं ॥ १६ ॥ ताते तू जलदी जा आजदिन सबनमे [illegible] रत्न चिरंजीव वलदेव हैं तिनकूँ या कन्यारत्नकूं देदे ॥ १७ ॥ परिपूर्णतम साक्षात्

गोलोकके पति प्रभू पृथ्वीको भार उतारिवेकूँ कृष्ण बलदेवने अवतार लीनो है ॥ १८ ॥ वसुदेवके बेटा भये हैं वे असंख्य ब्रह्मांडनके पति हैं वे यादवनके संग भक्तवत्सल द्वारिकामें विराजै हे ॥ १९ ॥ नारदजी कहैं है कि, रैवत राजा ऐसे ब्रह्माजीको वचन सुनि ब्रह्माजीको दंडवत् करिके फिर समृद्धिनते भरी जो द्वारिकापुरी है ताकूँ आवतोभये ॥ २० ॥ तब रेवती कन्याकूं बलदेवजीकूँ व्याहतोभयो, दायजेमें विश्वकर्माको बनायो हजार जामें घोडा चारि कोसको चोडो दिव्य ऐसे रथ दीनो ॥ २१ ॥ हे मैथिल ! दिव्य वस्त्र और ब्रह्माके दीये रत्न देके शुभ फल देनवारे तप करिवेंकूँ बदरिकाश्रमकूं चल्योगयो॥२२॥जा समें रेवतीके संग बलदेवजी विराजे तब यदुपुरीमें घरघरमें बडो उत्सव भयो ॥ २३ ॥ ये बलदेवजीके विवाहकी जो नर कथा सुने है सो सब पापनते छूटिके परम सिद्धिकूँ प्राप्त होयहै ॥२४॥इतिश्रीमद्गर्गसंहितायां द्वारकाखण्डे भाषाटीकायां नारदबहुलाश्वसंवादे बलदेव

असंख्यब्रह्मांडपतीवसुदेवात्मजौहरी ॥ द्वारकायांविराजेतेयदुभिर्भक्तवत्सलौ ॥ १९ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ अथश्रुत्वाविधिंनत्वारैवतोनृपसत्तमः ॥ आययौद्वारकांभूयःसमृद्धांतांसमृद्धिभिः ॥ २० ॥ पारिबर्हेरथंदत्त्वाविश्वकर्मविनिर्मितम् ॥ सहस्रहयसंयुक्तंदिव्यंयोजनविस्तृतम् ॥ २१ ॥ दिव्यांबराणिरत्नानिब्रह्मदत्तानिमैथिल ॥ दत्त्वाययौतपस्तप्तुंबदर्याख्यंशुभावहम् ॥ २२ ॥ तदामहोत्सवश्चासीद्यदुपुर्यांगृहेगृहे ॥ संकर्षणोथभगवान्रेवत्याविरराजह ॥ २३ ॥ बलदेवविवाहस्यकथांयःशृणुयान्नरः ॥ सर्वपापविनिर्मुक्तःपरांसिद्धिमवाप्नुयात् ॥ २४ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांश्रीद्वारकाखण्डेनारदबहुलाश्वसंवादेबलदेवविवाहोत्सवोनामतृतीयोध्यायः ॥ ३ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ अथश्रीकृष्णदेवस्यविवाहंशृणुमैथिल ॥ सर्वपापहरंपुण्यंचतुर्वर्गफलप्रदम् ॥ १ ॥ भीष्मकोनामराजाभूद्विदर्भेषुप्रतापवान् ॥ कुंडिनाधिपतिःश्रीमान्सर्वधर्मविदांवरः ॥ २ ॥ रुक्मिणीतत्सुताजाताश्रियोमात्रातिसुन्दरी ॥ कोटिचन्द्रप्रतीकाशागुणभूषणभूषिता ॥३॥ श्रुत्वैकदापुरासावैमन्मुखाच्छ्रीहरेर्गुणान् ॥ परिपूर्णतमंतंवैसामेनेसदृशंपतिम् ॥ ४ ॥ तद्रूपंसगुणंश्रुत्वामन्मुखात्प्रीतिवर्द्धनात् ॥ सदृशींश्रीहरिस्तांवैसमुद्रोढुंमनोदधे ॥ ५ ॥ कृष्णभावविदाराज्ञासर्वधर्मविदाभृशम् ॥ भीष्मकेणैवकृष्णायदातुंतांनिश्चयःकृतः ॥ ६ ॥ युवराजस्तोरुक्मीतंनिवार्य्यप्रयत्नतः ॥ कृष्णशत्रुर्महावीरंशिशुपालममन्यत ॥ ७ ॥

विवाहोत्सवो नाम तृतीयोध्यायः ॥ ३ ॥ नारदजी कहैहै कि, हे राजन् ! अब तूं श्रीकृष्णको विवाह सुन जो पापनको हरनहारो, धर्म, अर्थ, काम, मोक्षको देनहारो है ॥ १ ॥ एक विदर्भ देशमें भीष्मक जाको नाम बडो प्रतापी कुण्डिनपुरमें रहनवारो सब धर्मके वेत्तानमें श्रेष्ठ राजा हो ॥ २ ॥ रुक्मिणी नाम लक्ष्मीके अंशते जाके एक बेटी भई वा अतिसुंदरी ही किरोड़ चंद्रमाकीसी जाकी कांति गुणनके भूषणते शोभित ही ॥ ३ ॥ वो पहले एकबेर मेरे मुखते श्रीकृष्णके गुण सुनिके परिपूर्णतम श्रीकृष्णकूँ अपने समान पति मानतीभई ॥ ४ ॥ ऐसे ही मेरेई मुखते रुक्मिणीके गुण रूप प्रीतिके बढ़ायवेवारे तिने सुनके श्रीकृष्णहूँ ताकूँ अपने समान स्त्री जानिके व्याहिवेकूँ मन कीनो ॥ ५ ॥ कृष्णके भावको जाननहारो सब धर्मको वेत्ता राजा भीष्मक तानेहू यही विचार कीनो कि, श्रीकृष्णकूंही रुक्मिणीकूँ व्याहूंगो ॥ ६ ॥ तब कृष्णको

वैरी युवराज जो रुक्मी भीष्मकको बड़ो बेटा है ताने यत्नते निवारन करके शिशुपालकूँ व्याहदेवेको विचार कीनो ॥ ७ ॥ हे मिथिलेश्वर ! तब तो रुक्मिणीको मन बिगड़गयो और श्रीकृष्णके पास अपने एक ब्राह्मण दूत भेज्यो ॥ ८ ॥ जब वुह दूत दिव्य द्वारिकापुरीमें गयो तब श्रीकृष्णने बड़ो सत्कार कीनो, हरिके मंदिरमें बैठिके वाने विश्राम लेके भोजन कियो ॥ ९ ॥ श्रीकृष्णने सब कुशल पूछी तब तिनकी आज्ञाते वे ब्राह्मण सबरी बात वर्णन करतोभयो ॥ १० ॥ रुक्मिणीजीकी चिट्ठी बांचन लग्यो,–स्वस्ति श्रीद्वारका शुभस्थान श्रीश्रीश्रीश्रीश्रीनित्यानन्दसमुद्र दिव्यगुणपरिपूर्ण वसुदेवनन्दन श्रीकृष्ण योग्य लिखि कुण्डिनपुरते भीष्मकपुत्री रुक्मिणीकी किरोड़न दण्डोत बंचने ॥ ११ ॥ अत्र कुशलं तत्रास्तु। आपको पत्र आयो नारदजीके वचनते मैने जानी कि, आप प्रकृतिते परे हो ॥ १२ ॥ हे सर्वज्ञ ! तुम सर्व जानौहो तोऊ एकांतकी बात कहूं हूं, मोकूं वीरको

ततःखिन्नमनाभैष्मीश्रीकृष्णायमहात्मने ॥ दूतंस्वंप्रेषयामासब्राह्मणंमिथिलेश्वर ॥ ८ ॥ सद्वारकांगतोदिव्यांश्रीकृष्णेनप्रपूजितः ॥ भुक्तवांस्तत्रचासीनोविश्रांतोमंदिरेहरेः ॥ ९ ॥ पृच्छतेकुशलंसर्वंश्रीकृष्णायमहात्मने ॥ ब्राह्मणस्तदनुज्ञातस्तस्मैसर्वमवर्णयत् ॥ १० ॥ स्वस्तिश्रीकारपंचाढ्येनित्यानंदमहोदधौ ॥ श्रीमद्दिव्यगुणैः पूर्णेकोटिशोनतयोमम ॥ ११ ॥ शमत्रास्तिचतत्रास्तुततस्त्वत्पत्रमागतम् ॥ नारदोक्तेनवचसाज्ञातोसिप्रकृतेःपरः ॥ १२ ॥ सर्वजानासिसर्वज्ञस्तथावक्ष्येवचोरहः ॥ वीरभागंतुमांविद्धित्वंगृहाणमहामते ॥ १३ ॥ मांचैद्यःप्रतिगृह्णीयाद्यथासिंहबलिंमृगः ॥ कथंत्वामुद्वहेदुर्गेस्थितामितिचतच्छृणु ॥ १४ ॥ पूर्वेद्युःकुलदेव्यास्तुयात्रास्तिमहतीहरे ॥ आगमिष्याम्यहंयत्रतत्रमांत्वंगृहाणभोः ॥ १५ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ रुक्मिण्यास्तमभिप्रायंश्रुत्वाब्राह्मणभाषितम् ॥ रथःसंयुज्यतामाशुदारुकंप्राहमानदः ॥ १६ ॥ पश्चिमायांतदारात्रौवैकुण्ठप्रभवंपरम् ॥ किंकिणीजालसंयुक्तंहेमरत्नखचितप्रभम् ॥ १७ ॥ सदश्वैःशैब्यसुग्रीवमेघपुष्पबलाहकैः ॥ नियोजितैर्दारुकेणचंचलैश्चारुचामरैः ॥ १८ ॥ युक्तंमहारथंदिव्यंसहस्रादित्यवर्चसम् ॥ आरुह्यसारथेःपृष्ठेधृत्वाश्रीपादपंकजम् ॥ १९ ॥ स्वहस्तेनद्विजंतस्मिन्समारोप्यरमापतिः ॥ विदर्भान्प्रययौराजञ्श्रीकृष्णोभगवान्हरिः ॥ २० ॥

भाग जानो जाते तुम मोकूं ग्रहण करो ॥ १३ ॥ शिशुपाल मोकूं कहूं न लेजाय तुम सिंह हौ सो तुम्हारो भाग शिशुपाल स्यारिया न लेय जो तुम यह कहो के तूं किलेके महलमे बैठीकूँ कैसे हरूं ताको उपाय बताऊं हूं ॥ १४ ॥ व्याहके १ दिन पहले हमारे १ कुलदेवीकी यात्रा होय है तहां मैं आऊंगी तही मोहि आप ग्रहण करिलीजो ॥ १५ ॥ नारदजी कहैहै कि, ऐसे रुक्मिणीको अभिप्राय ब्राह्मणके मुखते सुनिके मानके दाता भगवान् दारुक सारथीते बोले कि, तूं रथको जलदी जोड़ ॥ १६ ॥ पिछली रातिको वैकुण्ठमे बनो जो रथ रत्नजटित, सुन्हेरी, किंकिणी, झांझ, मंजीरा, जामें बंधे ॥ १७ ॥ तामे शैब्य, सुग्रीव, मेघपुष्प, बलाहक, घोड़ानकूं जोड़ चंचल सुन्दर चमर ॥ १८ ॥ दिव्य रथ, हजार सूर्य्यकोसो तेज जामें ता रथपै दारुककी पीठिपे पांउ धरिके चढ़तेभये ॥ १९ ॥ फिर लक्ष्मीके पति वा ब्राह्मणको हाथ पकरि चढ़ायके विदर्भदेशकूं आवत

भये ॥ २० ॥ राजनके मण्डलमेंते कन्याकूं हरिवेकूं इकले श्रीकृष्ण गयेहैं ये सुनके युद्धते शंकित बलदेवजी भैयाकी सहाय करनवारे ॥ २१ ॥ समर्थ यादवनकी सेनाकूं लेके अपने विपक्ष वेरी राजनकूं जीतिवेके लिये पीछेते आवतेभये ॥ २२ ॥ श्रीकृष्ण कुण्डिनपुरके बगीचामें ब्राह्मणके संग घोड़ानकी झल बिछाय इमलीके वृक्षके नीचे वैठिगये ॥ २३ ॥ दूरतेई कुण्डिनपुर दीखैहै, बड़ो भारी जामें किलो, सात योजनको गोल ॥ २४ ॥ जाकी खाईं जलते भरी, सौ धनुष चौड़ी चोमासेमे नदी जैसी बहैहै ॥ २५ ॥ पचास हाथको परिकोटा, ऊंचो जाके, भीतर मनोहर महल जिनके, सुन्हेरी शिखर ॥ २६ ॥ सोनेके कलश, ध्वजा, पताका, दरवाजे, छजिरी तिनपै मोर, परेवा वैठ रहे हैं ॥ २७ ॥ शिशुपालके अर्थ अपनी कन्या देवेकूं भीष्मक राजा विवाहकी सामिग्री रत्नमण्डपमें इकट्ठी करतो

कृष्णंचैकंगतंहर्तुंकन्यांतुनृपमण्डलात् ॥ कलिप्रशंकितोरामःश्रुत्वाभ्रातृसहायकृत् ॥ २१ ॥ नीत्वायदुबलंसर्वंसमर्थंबलवाहनम् ॥ विपक्षी यान्नृपाञ्जेतुंबलःपश्चाद्ययौत्वरम् ॥ २२ ॥ कुण्डिनोपवनंप्रातःसद्विजःसरथोहरिः ॥ संतस्थौतिंतिणीवृक्षेआस्तीर्याश्वपरिच्छदम् ॥ २३ ॥ दूरात्संदृश्यतेतस्मात्कुण्डिनन्तुपुरम्परम् ॥ दीर्घदुर्गसमायुक्तंसप्तयोजनवर्तुलम् ॥ २४ ॥ दुर्लंघ्यादुर्गमायत्रपरिखाजलपूरिता ॥ धनुःशतंविस्तृतास्तिचातुर्मास्यनदीवसा ॥ २५ ॥ पंचाशद्धस्तमानेनदुर्गभित्तिस्तथोर्ध्वगा ॥ यत्ररम्याणिहर्म्याणिस्फुरद्धेमशिखानिच ॥ २६ ॥ हेमकुम्भध्वजस्फूर्जत्तोलकानिविरेजिरे ॥ पारावतामयूराश्चयत्रतत्रपतंतिच ॥ २७ ॥ शिशुपालायस्वांकन्यांदास्यन्राजातुभीष्मकः ॥ चक्रेविवाहसंभारसंचयंरत्नमण्डपे ॥ २८ ॥ गीतमंगलसंयुक्तेनारीभिर्भवनोत्तमे॥रराजरुक्मिणीराजन्सिद्धिभिर्भूर्यथाभुवि ॥२९॥ अथर्वविद्द्विजाभैष्मीसुस्नातांरत्नवाससम् ॥ चक्रुर्मंत्रैस्तथारक्षांबध्वाशांतिंविधायच ॥ ३० ॥ हैमानांभारलक्षंचमुक्तानांद्विगुणंतथा ॥ सहस्रभारंवस्त्राणांधेनूनामर्बुदानिषट् ॥ ३१ ॥ गजायुतंरथानांचदशलक्षंमनोहरम् ॥ दशकोटिहयानांचगुडादितिलपर्वतान् ॥ ३२ ॥ सहस्रस्वर्णपात्राणांभूषणानां तथायुतम् ॥ विप्रेभ्यःप्रददौराजाभीष्मकोतिमहामनाः ॥ ३३ ॥ तथावेदमघोषस्यशिशुपालायवैद्विजाः ॥ चक्रुःशांतिंपरांपूर्वंरक्षाबंधनरूपिणीम् ॥ ३४ ॥ ब्राह्मणैर्मंगलस्नातंपीतकंचुकशोभितम् ॥ मुकुटोपरिविभ्राजत्पुष्पमौलिधरंशुभम् ॥ ३५ ॥

भयो ॥ २८ ॥ मंगलगीत जामें स्त्री गामें ऐसे उत्तम भवनमे रुक्मिणीजीकी वड़ी शोभा होतीभई, सिद्धिन करिके भूमि जैसे शोभित होयहै ॥ २९ ॥ अथर्वण वेदके वेत्ता ब्राह्मण शांति करिके वहूकूं सुन्दर गहने वस्त्र पहराय मन्त्रनते रक्षा करै है ॥ ३० ॥ लाख भारतो मुहर, दो लाख भर मोती और हजारन भार वस्त्र, साठ किरोड़ गौ ॥ ३१ ॥ दश हजार हाथी, दश लाख मनोहर रथ, दश किरोड़ घोड़ा, गुड़ तिलनके पर्वत ॥ ३२ ॥ हजार पात्र सोनेके, दश हजार गहने, इतने दान अति बडमना राजा भीष्मक ब्राह्मणनकूं देतभयो ॥ ३३ ॥ तैसेई दमघोषके बेटा शिशुपालके अर्थ ब्राह्मणनपै रक्षाबन्धनरूपिणी शांति करायके ॥ ३४ ॥ ब्राह्मणनपै मंगल स्नान कराय पीरो जामा पहरायो, पाग,

नारदजी कहैहे कि, तीर्थनमं मुख्य शंखोद्धारमें जो सोनेको दान करे सो सब उपद्रवन करिके वर्जित जो विष्णुलोक है वाकूं प्राप्त होयहै ॥ १ ॥ श्रीकृष्णको भक्त शान्तात्मा त्रित नामको महामुनि तीर्थयात्राके प्रसंगते आनर्त देशमें आयो ॥ २ ॥ सुन्दर सरोवर देखिके वाने स्नान करो, हरिकी पूजा करी विनकी पूजामें एक बहुत सुंदर शंख हो जामें शुभ लक्षण हैं ॥ ३ ॥ तिनको कोई एक कक्षीवान् शिष्य हो वो अतिलोभते वा शंखको चुरायके लेगयो, पूजाको शंख जब जातरह्यो तब त्रितकौ क्रोध आयगयो सो यह बोलो ॥ ४ ॥ जाने हमारो पूजाको शंख लीनोहोय सो अवश्य शंखही हैजाऊ ताई समें कक्षीवान् शापको मार्‌यो शंख हैगयो ॥ ५ ॥ तब गुरूनके चरणनमें गिरपर्‌यो और कही कि, हे प्रभो ! मेरी रक्षा करो, तब शीघ्रही शांत हैके त्रित बोले कि, रे दुर्बुद्धी ! यह तैनें कहा कर्‌यो ? चोरीके दोषते तूं पापकूं भोग मेरो वचन झूँठो नहीं होयगो ॥ ६ ॥

॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ शंखोद्धारेतीर्थमुख्येस्वर्णदानंददातियः ॥ सगच्छेद्वैष्णवंलोकंसर्वोपद्रववर्जितम् ॥ १ ॥ श्रीकृष्णभक्तःशांतात्मा त्रितोनाममहामुनिः ॥ तीर्थयात्राप्रसंगेनप्राप्तआनर्तभूमिषु ॥ २ ॥ दृष्ट्वाशुभंसरःस्नात्वाहरेःपूजांचकारह ॥ तत्पूजायांमहाशंखंसुन्दरैर्लक्षणै र्वृतम् ॥ ३ ॥ चोरयामासकक्षीवांस्तस्यशिष्योतिलोभतः ॥ पूजाशंखंगतंवीक्ष्यक्रुद्धःप्राहत्रितोमुनिः ॥ ४ ॥ येननीतस्तुमेशंखःसशंखोभ वतुध्रुवम् ॥ तदैवशंखरूपोभूत्कक्षीवाञ्छापपीडितः ॥ ५ ॥ तत्पादयोर्निपतितःपाहिमामित्युवाचह ॥ शीघ्रंशांतस्त्रितःप्राहदुर्मतेकिंकृतंत्व या ॥ स्तेयदोषाद्भुंक्ष्वपापंमद्वचोनोमृषाभवेत् ॥ ६ ॥ भजश्रीकृष्णपादाब्जंसतेमोक्षंकरिष्यति ॥ इत्युक्त्वाथगतेराजन्त्रितेदेवेमहामुनौ ॥ ७ ॥ सरोवरेनिपतितःकक्षीवाञ्छंखरूपधृक् ॥ प्रवदन्कृष्णकृष्णेतिशतवर्षस्थितोभवत् ॥ ८ ॥ परिपूर्णतमःसाक्षाद्भगवान्भक्तवत्सलः ॥ आगत्य सरसस्तीरंमाभैष्टेत्यभयंददौ ॥ ९ ॥ तांमेघनादगंभीरांगिरंश्रुत्वाजलेचरः ॥ चुक्रोशपाहिपाहीतिदेवदेवजगत्पते ॥ १० ॥ भुजगेंद्रभोग रुचाभुजेनभगवान्प्रभुः ॥ शंखंभक्तंगजमिवप्रोज्जहारदयापरः ॥ ११ ॥ तदैवदिव्यरूपोभूच्छंखरूपंविहायसः ॥ कृतांजलिर्हरिंनत्वास्तुतिं चक्रेयदाचसः ॥ १२ ॥ ॥ कक्षीवानुवाच ॥ ॥ वासुदेवनमस्तेस्तुगोविंदपुरुषोत्तम ॥ दीनवत्सलदीनेशद्वारकेशपरेश्वर ॥ १३ ॥ ध्रुवेध्रुवपदंदात्रेप्रह्लादस्यार्तिहारिणे ॥ गजस्योद्धारिणेतुभ्यंबलेर्बलिविदेनमः ॥ १४ ॥

तूं श्रीकृष्णके चरणकमलको भजन कर, तेरी मोक्ष हैजायगी हे राजन् ! ऐसे कहिके जब त्रित चलेगये ॥ ७ ॥ तब कक्षीवान् शंखरूप हैके सरोवरमें जाय पर्‌यो, कृष्ण कृष्ण ऐसे कहत सौ वर्ष व्यतीत हैगये ॥ ८ ॥ परिपूर्णतम भक्तवत्सल भगवान् सरोवरके तीरपै आयके यह बोले कि, तूं भय मति करे ऐसे अभय देतेभये ॥ ९ ॥ तब वुह शंख मेघकीसी गर्जन जो वो वाणी है ताकूं सुनिके पुकार्‌यो, हे देव ! हे जगत्पते ! (पाहि २) रक्षा करो २ ॥ १० ॥ तब सर्पसी सुढार अपनी भुजानते दयापर प्रभु गजराजकी नाईं शंख जो भक्त है ताहि उद्धार करतेभये ॥ ११ ॥ ताई समे वो दिव्यरूप हैगयो शंखरूप छोडिदियो प्रणाम कर हाथ जोड भगवान्‌की स्तुति करनलग्यो ॥ १२ ॥ कक्षीवान् बोलो—हे वासुदेव ! तुमारे अर्थ नमस्कार है, हे गोविन्द ! हे पुरुषोत्तम ! हे दीनवत्सल ! हे दीनेश ! हे द्वारिकेश ! हे परेश्वर ॥ १३ ॥ ध्रुवकूं ध्रुवपदके देनहारे, प्रह्लादकी पीड़ा

हरनवारे, गजको उद्धार करनहारे, बलिकी बलिकूं जाननहारे तुमकूं नमस्कार है ॥ १४ ॥ द्रौपदीके चीरके बढावनहारे विष, अग्नि और वनवासते पांडवनकी रक्षा करनहारे तुम तिनके अर्थ नमस्कारहै ॥ १५ ॥ यादवनकी रक्षा करनहारे, इंद्रते गोपनकी रक्षा करनहारे, गुरु, माता, ब्राह्मण इनकूं पुत्र देनहारे तुम तिनके अर्थ नमस्कार है ॥ १६ ॥ जरासंधके रोकेसे आर्त राजानके मोक्ष करनहारे, नृग राजाके उद्धार करनहारे, सुदामाकी दीनता हरनहारे तुम तिनके अर्थ नमस्कार है ॥ १७ ॥ वासुदेव, संकर्षण, प्रद्युम्न, अनिरुद्ध या चतुर्व्यूहके अर्थ नमस्कार है ॥ १८ ॥ तुमही माता हो तुमही पिता हो तुमही बन्धु सखा हो तुमही विद्या हो तुमही द्रव्य हो, हे देवदेव ! तुमही मेरे सब हो ॥ १९ ॥ नारदजी कहैं हैं-ऐसे कक्षीवान् भगवान्की स्तुति करिके प्रेमसों

द्रौपदीचीरसंत्राणकारिणेहरयेनमः ॥ गराग्निवनवासेभ्यःपांडवानांसहायिने ॥१५॥ यादवत्राणकर्त्रेचशक्रादाभीररक्षिणे ॥ गुरुमातृद्विजानांचपुत्रदात्रेनमोनमः ॥ १६ ॥ जरासंधनिरोधार्तनृपाणांमोक्षकारिणे ॥ नृगस्योद्धारिणेसाक्षात्सुदाम्नोदैन्यहारिणे ॥१७॥ वासुदेवायकृष्णायनमःसंकर्षणायच ॥ प्रद्युम्नायानिरुद्धायचतुर्व्यूहायतेनमः ॥ १८ ॥ त्वमेवमाताचपितात्वमेवत्वमेवबन्धुश्चसखात्वमेव ॥ त्वमेवविद्याद्रविणंत्वमेवत्वमेवसर्वंममदेवदेव ॥१९॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ एवंस्तुत्वाहरिंराजन्कक्षीवान्प्रेमपूरितः ॥ विमानवरमास्थाययादवानांचपश्यताम् ॥२०॥ विभ्राजयन्दशदिशःशतसूर्यसमप्रभः ॥ जगामवैष्णवंलोकंसर्वोपद्रववर्जितम् ॥२१॥ शंखोद्धारःकृतोयस्मिन्हरिणामैथिलेश्वर ॥ तस्मात्तीर्थंमहापुण्यंशंखोद्धारप्रथांगतम् ॥ २२ ॥ शंखोद्धारकथामेतांयःशृणोतिनरोत्तमः ॥ शंखोद्धारस्नानफलंलभतेवैनसंशयः ॥ २३ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांश्रीद्वारकाखण्डेनारदबहुलाश्वसंवादेशंखोद्धारमाहात्म्यंनामद्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ प्रभासस्यापिमाहात्म्यंशृणुराजन्महामते ॥ सर्वपापहरंपुण्यंतेजसांवर्द्धनंपरम् ॥ १ ॥ गोदावर्यांगुरौसिंहेहरक्षेत्रेचकुंभगे ॥ रविग्रहेकुरुक्षेत्रेकाश्यांचन्द्रग्रहेतथा ॥ २ ॥ यत्पुण्यंलभतेराजन्स्नानतोदानतोनरः ॥ तस्माच्छतगुणंपुण्यंप्रभासेचदिनेदिने ॥ ३ ॥

पूर्णभयो वो विमानमे बैठिके यादवनके देखत २ वैकुण्ठकूं गयो ॥ २० ॥ दशों दिशानमें उजीतो करतो सौ सूर्यकोसो जाको तेज ऐसो वो निरुपद्रव जो विष्णुलोक ताकू गयो ॥२१॥ हे मिथिलेश्वर ! हरिने जो या तीर्थमें शंखको उद्धार कीनो है यासों या तीर्थको नाम शंखोद्धार तीर्थ करयो है याते ये बड़ो पवित्र शंखोद्धारतीर्थ भयो है ॥ २२ ॥ या शंखोद्धार तीर्थकी जो कोई मनुष्य कथा सुने वाकूं निःसंदेह शंखोद्धारके स्नानको फल होय ॥ २३ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां द्वारकाखण्डे भाषाटीकायां शंखोद्धारवर्णनं नाम द्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥ नारदजी कहैं हैं कि, हे राजन् ! अब प्रभासको माहात्म्य सुनि, हे महामते ! जो सब पापको हरनहारो और तेजको बढ़ावनवारो है ॥१॥ गोदावरीमें तो सिंहकी बृहस्पतिमें हरिद्वारमें कुंभकी बृहस्पतिमें और सूर्यग्रहणमें कुरुक्षेत्रमें, काशीमें चन्द्रग्रहणमें ॥ २ ॥ इनमें स्नान दान करवेसों जो कछू पुण्य होयहै विनते सौगुनो पुण्य

प्रभासक्षेत्रमें दिन २ में होयहै ॥ ३ ॥ याही प्रभासतीर्थमें न्हायके दक्षके शापते खईके रोगसों चन्द्रमा छूटगयो और कला नष्ट हैगईही सो फिर प्राप्त हैगई ॥ ४ ॥ ये महापुण्यतम तीर्थ है जहां पश्चिमवाहिनी सरस्वती है तामें जो पापीहू स्नान करे तो ब्रह्ममय हैजाय है ॥ ५॥ ताके तीरपै एक बोधि पीपल है तहां श्रीकृष्णने उद्धवकूं भागवत दान करचो है ॥ ६ ॥ तहां स्नान करि विधिते पूजन कर बोधि पीपलकूं छीके वेदके तुल्य जो भागवत पुराण वाकूं सुनें ताके हाथमें विष्णुपद धरचो है ॥ ७ ॥ एक श्लोक आधो चौथाई मनकूं जीत मौन लेके सुने तो विष्णुपदकूं जाय ॥ ८ ॥ याही प्रभासमें भादोंकी पूर्णमासीकूं सोनेके सिहासनपै धरिके जो मनुष्य भागवतकूं पुण्य करै सो परम गतिकूं प्राप्त होय है ॥ ९ ॥ जानें अपने काननते श्रीमद्भागवत न सुनी तिन नरनको भूमिमें वृथाही जन्म है ॥ १० ॥ जाने भागवत पुराण न सुन्यो न पुराणपुरुषको आराधन करचो और

यत्रस्नात्वादक्षशापाद्गृहीतोयक्ष्मणोडुराट् ॥ विमुक्तःकिल्विषात्सद्योभेजेभूयःकलोदयम् ॥ ४ ॥ महापुण्यतमाराजन्यत्रप्रत्यक्सरस्वती ॥ तस्यांस्नात्वानरःपापीसाक्षाद्ब्रह्ममयोभवेत् ॥५॥ तत्तीरेवर्ततेराजन्नाम्नावैबोधपिप्पलम् ॥ कृष्णेनयत्रोद्धवायदत्तंभागवतंशुभम् ॥ ६ ॥ तंनत्वाभ्यर्च्यविधिवत्स्पृष्ट्वाश्रीबोधपिप्पलम् ॥ शृणोतियोभागवतंपुराणंब्रह्मसंमितम् ॥ ७ ॥ श्लोकार्धश्लोकपादंवामौनीनियतमानसः ॥ तस्यपाणौभवेद्राजन्वैष्णवंपरमंपदम् ॥ ८ ॥ प्रौष्ठपद्यांपूर्णिमायांहेमसिंहसमन्वितम् ॥ ददातियभागवतंसयातिपरमांगतिम् ॥ ९ ॥ पुराणंनश्रुतंयैस्तु श्रीमद्भागवतंक्वचित् ॥ तेषांवृथाजन्मगतंनराणांभूमिवासिनाम् ॥ १० ॥ यैर्नश्रुतंभागवतंपुराणंनाराधितोयैःपुरुषःपुराणः ॥ हुतंमुखेनैवधरामराणांतेषांवृथाजन्मगतंनराणाम् ॥ ११ ॥ द्वारावत्यांतीर्थराजंगोमतीसिंधुसंगमम् ॥ यत्रस्नात्वानरोयातिवैकुण्ठंविमलंपदम् ॥१२॥ शताश्वमेधजंपुण्यंगंगासागरसंगमे ॥ तस्मात्सहस्रगुणितंगोमतीसिंधुसंगमे ॥१३॥ अत्रैवोदाहरंतीममितिहासंपुरातनम् ॥ यस्यश्रवणमात्रेणपापतापात्प्रमुच्यते ॥ १४ ॥ आसीद्गजाह्वयेवैश्योराजमार्गपतिःपरः ॥ महागौरवसंयुक्तोनिधीशोधनदोयथा ॥ १५ ॥ वेश्याप्रसंगनिरतोविटगोष्ठीविशारदः ॥ द्यूतक्रीडनकासक्तोलोभमोहमदान्वितः ॥ १६ ॥ मृषावादीमहादुष्टःकुकर्मनिरतःसदा ॥ ब्राह्मणेभ्योनपितृभ्योनदेवेभ्योधनंददौ ॥ १७ ॥ हरेःकथांप्रेक्ष्यदूराद्दूरंवैनिर्ययौत्वरम् ॥ पित्रोःसेवापिनकृतानपुत्रेभ्योधनंददौ ॥ १८ ॥

अमृतसे अन्नते विधिपूर्वक ब्राह्मणनको जिनने भोजन सत्कार न करचो तिन मनुष्यनको जन्म वृथाही गयो ॥ ११ ॥ द्वारिकामें तीर्थराज गोमती सिंधुसंगम है यहां स्नान करिके निर्मल वैकुण्ठ पदकूं जायहै ॥ १२ ॥ सौ अश्वमेध यज्ञको फल तो गंगासागरके न्हायेते होयहै ताऊते हजारगुनो फल गोमतीसागरसंगममें होय है ॥ १३ ॥ यहां एक पुरानो इतिहास वर्णन करै है जाके श्रवणमात्रतेई सब पापनको ताप क्षय हैजायहै ॥ १४ ॥ आगे हस्तिनापुरमें एक बनियां चौधरी हो, बड़ो वाको बड़प्पन हो और कुवेरके समान धनवान् हो ॥ १५ ॥ वो वेश्यानके प्रसंगमें निरत हो, भडुआनमें बडो प्रवीण हो, जुआको खेलो करतोहो, लोभ, मोह, मदसों युक्त हो ॥ १६ ॥ झूंठ बोलनेवारो महादुष्ट सदाई कुकर्ममें निरत रहै, ब्राह्मण, पितर और देवता इनके लिये धन कबहूं नहीं देय ॥ १७ ॥ कहूं कथा बचती देखे तो दूरतेई भाजिजाय न

तो कबहूं माता पिताकी सेवा करी न पुत्रनकूं धन दीनो ॥ १८ ॥ वो स्त्रीकूं त्यागिके न्यारो हैगयो धनाढ्य दुर्बुद्धी दुष्ट, वेश्याके प्रसंगते वाको आधो धन नष्ट हैगयो ॥ १९ ॥ और आधो धन चोर लेगये और कछु पृथ्वीमेंही अपने आप नाश हैगयो क्योंकि पुण्यते तो लक्ष्मी बढेहै पापते नाश होयहै ॥ २० ॥ ऐसे वो निर्धनी हैगयो, वेश्यामे आसक्त वडो दुष्ट वो वा मनोहर हस्तिनापुरमें चोरी करनलग्यो ॥ २१ ॥ जब चोरी करनलग्यो तब शंतनु राजाने रस्सानते बांधिके देशते निकारदीनो ॥ २२ ॥ वनमे रहतोहू वनके जीवनकी हिंसा करनलग्यो जब वहां बारहहजार वर्षतलक मेह नही वरष्यो ॥ २३ ॥ तब वो वैश्य ! अकालसे पीडित होकर पश्चिम दिशाकूं चल्योगयो, तब वनमेहू वुह वैश्यकूं सिंहने थाप देके मारडारचो ॥ २४ ॥ तबही यमराजके दूत पाशीमें बांधि कोड़ानते मारत नीचेकूं मोहड़ो कराय यममार्गकूं लेचले ॥ २५ ॥

त्यक्त्वाभार्यांसभिन्नोभूद्धनाढ्योदुर्मतिःखलः ॥ वेश्याप्रसंगात्तस्यापिधनार्द्धंप्रक्षयंगतम् ॥ १९ ॥ अर्धंतुतस्करैर्नीतंकिंचित्पृथ्व्यांगतंस्वतः ॥ पुण्येनवर्द्धतेलक्ष्मीःपापेनक्षीयतेध्रुवम् ॥ २० ॥ एवंसनिर्धनोजातोवेश्यासक्तोमहाखलः ॥ तस्मिन्गजाह्वयेरम्येचौर्यकर्मचकारह ॥ २१ ॥ चौर्यकर्मप्रकुर्वंतंबद्ध्वातंदामभिर्नृपः ॥ देशान्निःसारयामासशंतनुर्नृपतीश्वरः ॥ २२ ॥ वनेपिनिवसन्सोपिजीवहिंसांचकारह ॥ समाद्वादशसाहस्रंनववर्षयदाघनः ॥ २३ ॥ पश्चिमांतुदिशंप्रागाद्वैश्योदुर्भिक्षपीडितः ॥ वनेवैमारितःसोपिसिंहेनतलघाततः ॥ २४ ॥ तदैवयमदूतास्तंबद्ध्वापाशैरधोमुखम् ॥ कशाघातैस्ताडयंतोनिन्युर्मार्गंयमस्यच ॥ २५ ॥ अथकश्चिन्महान्गृध्रोमांसंतस्यभुजस्यच ॥ गृहीत्वाखंगतःसद्यःखादंश्चंचुपुटेनतम् ॥ २६ ॥ निरामिषाःखगाश्चान्येस्वामिषंजग्मुरातुराः ॥ एवंकोलाहलेजातेशंखचिल्लादिभिःकृते ॥ २७ ॥ नजहौमुखतोमांसंपश्चिमाशांजगामह ॥ तत्समेनापिगृध्रेणतीक्ष्णतुंडेनताडितात् ॥ २८ ॥ तन्मुखात्प्रपतन्मांसंगोमतीसिंधुसंगमे ॥ तीर्थप्लुतेतस्यमांसेवैश्योयंपातकीमहान् ॥ २९ ॥ तेषांपाशान्स्वयंछित्त्वाभूत्वादेवश्चतुर्भुजः ॥ पश्यतांयमदूतानांविमानमधिरुह्यसः ॥ ३० ॥ विराजयन्दिशःसर्वाःपरंधामहरेर्ययौ ॥ ३१ ॥ गोमतीसिंधुसंगस्यमाहात्म्यंशृणुतेनरः ॥ सर्वपापविनिर्मुक्तोविष्णुलोकंप्रयातिसः ॥ ३२ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांश्रीद्वारकाखण्डेनारदबहुलाश्वसंवादेप्रभाससरस्वतीबोधपिप्पलगोमतीसिंधुसंगममाहात्म्यंनामत्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥

इतनेमे कोई एक गीध वाकी भुजाको मांस लेके आकाशमें उड़िगयो चोंचते खानलग्यो ॥ २६ ॥ औरहू पखेरू बिगर मांसवारे आतुर आयके चिड़ामनलगे ऐसो कोलाहल शंख, चील्हनने जब करचो ॥ २७ ॥ तोऊ वाने अपने मुखमेंसो मांस न छोड्यो और पश्चिम दिशाकूं चल्यो तब वाकी बराबरके बड़े पैनी चोंचवारे गीधने वाकूं मारचो ॥ २८ ॥ तब वाके मुखते वह मांस गोमतीसिंधुके संगममें जाय परचो हो तो वो महापातकी जो वाको मांस वा तीर्थमे परचो सोई वा गोमतीसागरसंगमके जलमे वा मांसके पड़तेही ये महापातकी वैश्य ॥ २९ ॥ तिनके पाशनकूं आपही काटिके चतुर्भुज हैके विन सब यमदूतनके देखत २ विमानपै चढिके ॥ ३० ॥ दशों दिशानमे उजीतो करतो हरिके परमधामकूं चल्योगयो ॥ ३१ ॥ गोमतीसिंधुसंगमके या माहात्म्यकूं सुने तो सब पापनते छूटिके वो विष्णुलोककूं जायहै ॥ ३२ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायां द्वारकाखण्डे

भाषाटीकायां प्रभा० गोमतीसिंधुसंगममाहात्म्यं नामत्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥ नारदजी कहैं हैं कि, हे राजन् ! अब हम द्वारावतीको और समुद्रको माहात्म्य वर्णन करें हैं ताको हे मानद ! तुम सुनो जो सब पापनको हरनहारो और स्नानके फलकूं देनहारोहै ॥ १ ॥ जो चैत सुदी पूर्णमासीको व्रती हैकै स्नान करै समुद्रको पूजनकरिकै प्रणाम करके रत्नको दान करै ॥ २ ॥ तो वाकी देहमें ब्रह्मा विष्णु महेश तीनों देवता आयके वसैं हैं और वाके दर्शनहीते मनुष्य कृतार्थ है जायहै ॥ ३ ॥ और वाके देह के स्पर्शतही ब्रह्महत्या तत्काल नाश होयहै और जहां जहां वो जायहै तहां २ पृथ्वी शुभ होयहै ॥ ४ ॥ ताकूं देखिके जगद्वधकारीहू पापी होय तोहू पापनके पटल छूटके मोक्ष है जायहै ॥ ५ ॥ हे मानके दाता राजा ! अब रैवत पर्वतकोहू तौ फल सुन जो सब पापनको नाश करनहारो और भुक्ति मुक्तिको देनवारो है ॥ ६ ॥ गौतमको बेटा मेधावी नाम

॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ द्वारावत्यासमुद्रस्यमाहात्म्यंशृणुमानद ॥ सर्वपापहरंपुण्यंतत्स्नानफलदंस्मृतम् ॥ १ ॥ माधव्यांपूर्णमास्यां योव्रतीस्नात्वानदीपतिम् ॥ नत्वासम्पूज्यविधिवद्रत्नदानंकरोतियः ॥ २ ॥ तस्यदेहेत्रयोदेवानिवसंतिमहीपते ॥ यस्यदर्शनमात्रेणनरोयातिकृतार्थताम् ॥ ३ ॥ तद्देहस्पर्शनात्सद्योब्रह्महत्याप्रमुच्यते ॥ यत्रयत्रगतःसोपितत्रतत्रचभूःशुभा ॥ ४ ॥ दृष्ट्वातंचमृतःपापीजगद्वधकरोपिहि ॥ छिनत्तिपापपटलंपरंमोक्षंप्रयातिहि ॥ ५ ॥ रैवतस्याथशैलस्यमाहात्म्यंशृणुमानद ॥ सर्वपापहरंपुण्यंमुक्तिभुक्तिप्रदायकम् ॥ ६ ॥ गौतमस्यसुतोधीमान्मेधावीनामवैष्णवः ॥ विंध्याचलेतपस्तेपेवर्षाणामयुतंशतम् ॥ ७ ॥ तंद्रष्टुमागतःसाक्षादपांतरतमोमुनिः ॥ नोच्चचालासनात्सोपि मेधावीतपसोत्कटः ॥८॥ अपांतरतमस्तंवैशशापक्रोधपूरितः ॥ सतामभक्तपापात्मंस्तपोबलविगर्वितः ॥९॥ शैलवत्तेस्थितिश्चात्रत्वंशैलोभव दुर्मते ॥ इत्युक्त्वाथगतेसाक्षादपांतरतमेमुनौ ॥ १० ॥ मेधावीशैलतांप्राप्तःश्रीशैलस्यसुतोऽभवत् ॥ जातिस्मरोमहाबुद्धिर्विष्णुभक्तेःप्रभावतः ॥ ११ ॥ एकदामन्मुखाच्छ्रुत्वामाहात्म्यंद्वारकापुरः ॥ प्रोवाचसोपिराजानंरैवतंगच्छसत्वरम् ॥ १२ ॥ वदमत्प्रार्थनामुक्तांत्वंमहादीनवत्सलः ॥ सोयंमहाबलोराजाप्रसन्नोयदिवाभवेत् ॥ १३ ॥

को एक विष्णुभक्त हो वाने विन्ध्याचल पर्वतपे लाख वर्षताई तप कीनो ॥ ७ ॥ ताकूं देखिवेकूं अपांतरतम मुनीश्वर आये तब वो तपोत्कट मेधावी उनकूं देखिके- उठ्यो नहीं ॥ ८ ॥ तब अपांतरतमकूं क्रोध आयगयो सोई ऋषि अपांतरतमने शाप दियो कि, हे संतनके अभक्त पापी तपको तोकूं ऐसे गर्व आयगयो है ॥ ९ ॥ और पर्वतसो बैठ्योरह्यो याते हे दुर्बुद्धी ! तू पर्वतही हैजा, ऐसे कहिके अपांतरतम मुनि चलेगये ॥ १० ॥ तब मेधावी ऋषि शैलताकूं प्राप्त भयो सो श्रीशैलको बेटा भयो पर विष्णुकी भक्तिके प्रभावते वा महाबुद्धिको अपने पूर्वजन्मकी याद बनीरही ॥ ११ ॥ नारदजी कहैं हैं कि, एकसमें द्वारकापुरको माहात्म्य मेरे मुखते सुनिके वो श्रीशैलको पुत्र मोसों बोलो कि, हे महाराज ! तुम रैवतराजाके पास जलदी जाओ ॥ १२ ॥ तुम दीनवत्सल हो मेरी कही प्रार्थनाको करो, यदि वो महाबली राजा मोपे प्रसन्न होय तो ॥ १३ ॥

जो वो रैवत राजा मोकूं ले जायगो तो मेरो द्वारकामें वास होयगो तब नारदजी कहैहैं कि, विष्णुभक्तनकी शांतिकर्ता मैंने ॥ १४ ॥ ये सुनिके रैवतराजाते आयके जो श्रीशैल के पुत्रने कहीही सो कही, तब रैवत राजा प्रसन्न हैके मोसे यह बोल्यो कि, ठीक है यहां कोई पर्वतहू नहीं है ॥ १५ ॥ सो मैं वा पर्वतकूं अपनी भुजानके बलते उखारिके यहां लायके द्वारकामें स्थापना करूंगो ये प्रतिज्ञा रैवतराजाने करी ॥ १६ ॥ फिर रैवत राजा वा पर्वतकूं चुरायबेकूं गयो ताते पहलेही श्रीशैलके पास मैं गयो ॥ १७ ॥ युद्ध देखवेके लिये मैंने श्रीशैलते चोरीको सब वृत्तांत कहिदीनो कि, हे श्रीशैल ! रैवत नामको राजा यहां आवै है वो तेरे बेटाकूँ यहांसो चुरायके लेजायगो तूं सावधान रहियो ॥ १८ ॥ तब ये श्रीशैल पर्वत पुत्रके स्नेहके मारे अरे तूं कहां जायगो ? ऐसे पुत्रकूं ललकारके हिमाचल और सुमेर इन दोनोंनकी शरणमे गयो ॥ १९ ॥ और धर्मात्मा श्रीशैल पर्वत पुत्रस्नेहमे आतुर है दोनोनसे ये बोले कि, हे पर्वतराज हौ ! यह एकही बेटा दैवने मोकूं दीनों है, मेरे बोहतसे तो हैही नही ॥ २० ॥ ताय लैबेकूँ

तेननीतस्यमेवासोभविष्यतिहरेःपुरि ॥ इतिश्रुत्वामयाविष्णुभक्तानांशांतिकारिणा ॥ १४ ॥ रैवतायाशुकथितंतथोक्तंपरमंवचः ॥ सप्रसन्नः प्राहराजन्नत्रकोपिनपर्वतः ॥ १५ ॥ तत्स्थापनांकारिष्यामिसमुत्पाट्यभुजाबलात् ॥ समुन्नीयद्वारकायांप्रतिज्ञामकरोदिमाम् ॥ १६ ॥ एतस्मिंस्तंचोरयितुंप्रयातेनृपसत्तमे ॥ तत्पूर्वस्मादहंप्राप्तःश्रीशैलस्यपुरेनृप ॥ १७॥ कलिप्रियेणापिमयाश्रीशैलायमहात्मने ॥ कथितःसर्ववृत्तांतोनृपचौर्यसमन्वितः ॥ १८ ॥ श्रीशैलःपुत्रमोहेननिर्भर्त्स्यैतिक्वयासिहि ॥ सुमेरुंगिरिराजंचहिमवंतंनगेश्वरम् ॥ १९ ॥ श्रीशैलःप्राहधर्मात्मापुत्रस्नेहसमाकुलः ॥ एकोदैवेनदत्तोयंनपुत्राबहवश्चमे ॥ २० ॥ तंहर्तुमागतेराज्ञिरैवतेवैमहाबले ॥ विदेशंयातिपुत्रोमेतेनराज्ञामहात्मना ॥ २१ ॥ पुत्रस्नेहाभिभूतोहंयुवयोःशरणंगतः ॥ जित्वातंरैवतंशीघ्रंपुत्रंमांदातुमर्हथ ॥ २२ ॥ जातेश्चकारणात्तौद्वौसुमेरुश्चहिमाचलः॥ शैललक्षैःपरिवृतौयोद्धुमाजग्मतुर्द्रुतम ॥ २३ ॥ ततोभुजाभ्यामुत्पाट्यहनुमानिवतंगिरिम् ॥ ऊर्ध्वंकृत्वाबलाद्राजायदागंतुंमनोदधे॥२४॥ तदैवचागतान्वीक्ष्यगिरीञ्छस्त्रास्त्रधारिणः ॥ अट्टहासंचकारोच्चैस्तडित्पातमिवात्मनः ॥ २५ ॥ ननादतेनब्रह्मांडंसप्तलोकैर्बिलैःसह ॥ तदैवतेपांशस्त्राणिहस्तेभ्योन्यपतन्स्वतः ॥ २६ ॥ निःशस्त्रास्तेयदाशैलाःकुर्वतःप्रध्वनिंमुहुः ॥ गच्छंतंसगिरिंजघ्नुर्मुष्टिभिर्जानुभिःपथि ॥ २७ ॥

रैवत राजा आयो है वो महाबली है सो महात्मा वो राजा मेरे पुत्रको विदेशकूँ लिये जायहै पुत्र मेरो जानेको तयार है सो ॥ २१ ॥ पुत्रस्नेहमें अभिभूत मैं तुम दोनोंनकी शरण प्राप्त भयोहूं सो तुम दोनो वा रैवतकूं जीतिके मोकूँ बेटा देउ ॥ २२ ॥ तब जातिके कारणते वो दोनों हजारन लाखन पर्वतनकूँ संग लेके रैवत राजासों युद्ध करिबेकूँ आये ॥ २३ ॥ तब तक राजा रैवत भुजानते उखाड़के या पर्वतकूं बड़े बलसों हनूमानकी नाईं ऊपरकूं उठायके चलबेकूँ मन करताभयो ॥ २४ ॥ तबही लडबेको आये शस्त्रास्त्रधारी पर्वतनकूँ देखिके राजा रैवतने अट्टाट्टहास शब्द कीन्हो जैसे बीजुरी परै है ॥ २५ ॥ ताते सातों बिल सातों लोकनसमेत ब्रह्माण्ड झंकार उठ्यो ताई समें विन पर्वतनके हाथममेंते अपने आप सब अस्त्र शस्त्र जायपरे ॥ २६ ॥ जब वे पर्वत निःशस्त्र हैगये तब बारंबार शब्द करते पर्वत लेजाते राजाते धूंसानते, घोंटनते, पत्थरनते, लड़नलगे ॥ २७ ॥

जैसे पहिले हनूमान् महाबलीके पीछे ताड़ना करते द्रोणके रखवारे आये हैं तोऊ राजाने पर्वतकूं अपने हाथते नही छोड्यौ ॥ २८ ॥ तब मेरे मुखते श्रीहरि पर्वतनके या उद्योगको सुनके जलदीही भक्तकी सहायकूँ भक्तवत्सल ॥ २९ ॥ आकाश मार्गसो आयके अपनों तेज देतभये और तूं भय मति करे ऐसे अभय देके अंतर्धान हैगये ॥ ३० ॥ जब भगवान् चलेगये तब भगवान्के तेजते युक्त भयो राजा रैवत एक हाथमें तो पर्वत लेलीन्हों और दूसरे हाथकी मुट्ठी बांधि वज्रसे घूँसानते ॥ ३१ ॥ इन्द्रकी नाई सुमेरकूं मारतोभयो, वा राजाके घूंसानके मारे सुमेरु विह्वल हैगयो ॥ ३२ ॥ फिर हिमाचलकूँ भुजाके वेगते मारके धरतीमें पटके जितने और विन्ध्यादिक पर्वतहैं तिनकूँ पावंनते मीड़ि डारतोभयो ॥ ३३ ॥ तब विंध्यादिक सबरे पर्वत जे पावंनते मीड़िडारेहैं वे सब भयभीत है रणको छोडिके दशों दिशानमें भाजिगये ॥ ३४ ॥ ऐसे पर्वतनके संघकूं

मन्मुखाच्छ्रीहरेः श्रुत्वाशैलोद्योगंनृपोपरि ॥ सद्यो यथापुराहनूमंतमनुयातामहाबलम् ॥ तैस्ताडितोपिनजहौगिरिंराजाकराग्रतः ॥ २८ ॥ भक्तसहायार्थंभगवान्भक्तवत्सलः ॥ २९ ॥ आगत्याकाशमार्गेपिदत्त्वातेजःस्वकंपरम् ॥ माभैष्टेत्यभयंदत्त्वात्वरमन्तरधीयत ॥ ३० ॥ एकहस्तेगिरिंधृत्वामुष्टिनावज्रघातिना ॥ ३१ ॥ सुमेरुंसंतताडाशुवज्रीवबलवत्तरः ॥ तस्यमुष्टिप्रहारे गतेहरौभगवतिभगवत्तेजसान्वितः ॥ णमेरुर्विह्वलतांगतः ॥ ३२ ॥ हिमवंतंबाहुवेगात्पातयित्वामहीतले ॥ ममर्दपद्भ्यांचान्यांश्वविंध्यादीन्रणदुर्मदः ॥ ३३ ॥ विंध्यादयश्चतेसर्वेपा दघातेनमर्दिताः ॥ भयभीतारणंत्यक्त्वादुद्रुवुस्तेदिशोदश ॥ ३४ ॥ एवंजित्वाशैलसंघंतंशैलंशैलसन्निभः ॥ रैवतोविजयारावैरानर्तेषुन्यपात यत् ॥ ३५ ॥ सोभूद्रैवतनामापिराजन्रैवतकोचलः ॥ हरिभक्तःशैलमुख्योद्वारावत्यांविराजते ॥ ३६ ॥ तस्यदर्शनमात्रेणब्रह्महत्याप्रमुच्यते ॥ स्पर्शनाच्छतयज्ञानांफलमाप्नोतिमानवः ॥३७॥ यात्रांकृत्वाचयस्यापिपरिक्रम्यनताननः ॥ भोजनंब्राह्मणेदत्त्वायातिविष्णोःपरंपदम् ॥३८॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायां श्रीद्वारकाखण्डेनारदबहुलाश्वसंवादेरत्नाकररैवतकाचलमाहात्म्यंनामचतुर्दशोऽध्यायः ॥ १४ ॥ ॥ श्रीनारद उवाच ॥ ॥ तस्मिन्गिरौयज्ञतीर्थंरैवतेनकृतंपुरा ॥ यत्रकृत्वायज्ञमेकंकोटियज्ञफलंलभेत् ॥ १ ॥ कपिटंकंनामतीर्थंकपिपातसमुद्भवम् ॥ गिरौरैवतकेराजन्सर्वपापप्रणाशनम् ॥ २ ॥ भौमासुरसखोदुष्टोद्विविदोनामवानरः ॥ मारितोयत्ररामेणमुष्टिनावज्रपातिना ॥ ३ ॥

जीतिके पर्वतनके समान वो राजा पर्वतकूँ लेआयो, जयजय शब्दके संग आनर्त देशमें लायके स्थापन करदियो ॥ ३५ ॥ सो वो रैवत राजाको पर्वत रैवत नामको होतभयो सो वो पर्वतनमें मुख्य भगवान्को भक्त पर्वत अबतक द्वारावतीमें विराजेहै ॥ ३६ ॥ ताके दर्शनमात्रते ब्रह्महत्या नाश होयहै और छीयेते सौ यज्ञनको फल मिलैहै ॥ ३७ ॥ वाकी यात्रा करे परिक्रमा देय दण्डोत करे ब्राह्मणनकूं भोजन करावे तो वो मनुष्य विष्णुके परम्पदकूँ जाय है ॥ ३८ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां द्वारकाखण्डे भाषाटीकायां रत्नाकररैवताचलमाहात्म्यंनाम चतुर्दशोऽध्यायः ॥ १४ ॥ नारदजी कहैहै कि, वा पर्वतमें रैवत राजाने पहले यज्ञतीर्थ करयोहै तामें जो एक यज्ञ करे तो वाकूँ किरोड़ यज्ञको फल होय ॥ १ ॥ वहांही कपिटंक एक तीर्थ है कपिपातते भयो है वो रैवत गिरिमेंई है वो हे राजन सब पापनको नाश करनहारो है ॥ २ ॥ भौमासुरको सखा

द्विविदनामको वंदर हो सो रामने जहां घूंसाते मारयोहो तब वो वा वज्रसे घूंसाके मारे सद्यही मुक्तिकूं प्राप्त हैगयो ॥ ३ ॥ संतनकी अवज्ञाहू करनहारो हो तोऊ जामें न्हायबेकूं देवता आयोकरैहे॥४॥कलविककी यात्रामें किरोड़ गोदानको फल होयहै, जाते चौगुनो फल दण्डकारण्यमें होयहै ॥ ५ ॥ ताते चौगुनो पुण्य सैंधववनमें है, ताते पाँचगुनो फल जंबू मार्गमें मनुष्यकूं प्राप्त होयहै ॥ ६ ॥ ताते दशगुनो पुण्य पुष्कर वनमे मानो है, ताते दशगुनो पुण्य उत्पलावर्तकी यात्रामें है ॥ ७ ॥ ताते नैमिषारण्यमें दशगुनो पुण्य है ताते सौगुनो पुण्य हे राजन्! कपिटंकमें है ॥ ८ ॥ द्वारिकामें नृगकूप है तीर्थनमें उत्तम तीर्थ है जाके दर्शनतेई ब्रह्महत्या छूटैहे ॥ ९ ॥ जहां विगरजाने नृगने काऊ ब्राह्मणकी गौ और काऊ ब्राह्मणकूं देदई ही ताते वो नृग राजा ककेंटा भयोहो ॥ १० ॥ जा कूपमें दानीनमें श्रेष्ठहू राजा नृग चारि युगतक परयो रह्यो जाको संतनके देखत देखत श्रीकृष्णने

सद्योमुक्तिंगतःसोपिसतांहेलनवानपि ॥ तत्रस्नातुंसदादेवाआगच्छंतिनरेश्वर ॥ ४ ॥ कलविंकस्ययात्रायांकोटिगोदानजंफलम् ॥ एतच्चद्विगुणंपुण्यंदण्डकाख्येवनेशुभे ॥ ५ ॥ तस्माच्चतुर्गुणंपुण्यंसैंधवाख्येमहावने ॥ जंबुमार्गेपंचगुणंपुण्यंप्राप्नोतिमानवः ॥ ६ ॥ तस्माद्दशगुणंपुण्यंपुष्कराख्येवनेस्मृतम् ॥ तस्माद्दशगुणंपुण्यमुत्पलावर्तयात्रया ॥ ७ ॥ तस्माच्चनैमिषारण्येपुण्यंदशगुणंस्मृतम् ॥ तस्माच्छतगुणंपुण्यंकपिटंके विदेहराट् ॥ ८ ॥ नृगकूपंद्वारकायांतीर्थानांतीर्थमुत्तमम् ॥ यस्यदर्शनमात्रेणविप्रघातात्प्रमुच्यते ॥ ९ ॥ अज्ञानाद्ब्राह्मणस्यापिगांददौब्राह्मणायसः ॥ तेनपापेनकूपेवैकृकलासवपुर्द्धरः ॥ १० ॥ नृगोपिदानिनांश्रेष्ठःपतितोथचतुर्युगम् ॥ श्रीकृष्णेनतदुद्धारःकृतोवैपश्यतांसताम् ॥ ॥ ११ ॥ तद्दिनान्नृगकूपंतुतीर्थीभूतंमहीपते ॥ कार्तिकेपूर्णिमायांतुतस्मिन्स्नानंसमाचरेत् ॥ १२ ॥ कोटिजन्मकृतात्पापान्मुच्यतेनात्रसंशयः ॥ एकंयत्रापिगोदानंकरोतिविधिवन्नरः ॥१३॥ कोटिगोदानजंपुण्यंलभतेवैनसंशयः ॥ गोपीभूमेश्चमाहात्म्यंशृणुपापहरंपरम् ॥१४॥ यस्यश्रवणमात्रेणकर्मबंधात्प्रमुच्यते ॥ गोपीनांयत्रवासोभूत्तेनगोपीभुवःस्मृताः ॥ १५ ॥ गोप्यंगरागसंभूतंगोपीचन्दनमुत्तमम ॥ गोपीचन्दनलिप्तांगोगंगास्नानफलंलभेत् ॥ १६ ॥ महानदीनांस्नानस्यपुण्यंतस्यदिनेदिने ॥ गोपीचन्दनमुद्राभिर्मुद्रितोयःसदाभवेत् ॥ ॥ १७ ॥ अश्वमेधसहस्राणिराजसूयशतानिच ॥ सर्वाणितीर्थदानानिव्रतानिचतथैवच ॥ कृतानितेननित्यंवैसकृतार्थोनसंशयः ॥ १८ ॥

उद्धार करयो ॥ ११ ॥ ता दिनते वुह नृगकूप तीर्थरूप हैगयो, हे महीपति! कार्तिककी पूर्णमासीको जामे स्नान करै तो ॥ १२ ॥ किरोड़ जन्मनके पापते वो निःसंदेह छूटि जायहै जामें जो एकहू गोदान करे तो वाको ॥ १३ ॥ निःसंदेह कोटि गोदानको फल होय, अब गोपीभूमिको माहात्म्य सुनो जो पापको हरनहारो है ॥ १४ ॥ जाके श्रवण मात्रतेही मनुष्य कर्मनके बंधनते छूट जायहै जहाँ गोपीनको वास भयोहो याहीसो वाको गोपीभुव नाम भयौहो जहाँ गोपीनके अंगरागते गोपीचन्दन भयोहै जा गोपीचन्दनके लगायेते गंगास्नानको फल होयहै ॥ १५ ॥ १६ ॥ वाको महानदीनके स्नानको फल दिन दिनमें होय है, जो नित्य गोपीचन्दनके छापे लगायो करे तो नित्य गंगास्नानको फल होय ॥ १७ ॥ हजार अश्वमेध यज्ञ करे और सौ राजसूय यज्ञ करे, सब तीर्थ करे, सब दान करे गोपीचन्दन लगायवेवारेको इतनो फल निःसंदेह होयहै और वो पुरुष

नित्य कृतार्थ गिनो जायहै ॥ १८ ॥ गंगाकी रजते तो चित्रकूटकी रजको द्विगुनो फल है ताते पंचवटीकी रजको दशगुनो फल है ॥ १९ ॥ ताते सौगुनो गोपीचन्दनको फल है, गोपीचन्दनको और वृन्दावनकी रजको बराबर फल है ॥ २० ॥ गोपीचन्दनते लिप्यो है अंग जाको सो सैकरन पापनते युक्तहू है तौऊ वाके लेजायवेकूँ यमराजकीहू सामर्थ्य नहीं है यमदूतनकी तो कहा बात है ॥ २१ ॥ यद्यपि पापीऊ होय और जो नित्य गोपीचन्दनको धारण करैहै सो नर प्रकृतिते परे जो गोलोक ताकूँ जायहै ॥ २२ ॥ आगे सिंधुदेशमें एक दीर्घबाहु नाम राजा होतभयो वो अन्यायवर्ती दुष्टात्मा वेश्यागामी नित्य रहे ॥ २३ ॥ ताने भरतखण्डमें सौ ब्रह्महत्या करी ही और वा दुष्टने दश गर्भवतीकी हत्या करी ही ॥ २४ ॥ सिकार खेलवेमे सिंधुदेशके घोड़ापे चढ़िके गयो है तब याने एक कपिला गौ मारी ही ॥ २५ ॥ एक समयमें वा दुष्ट राजाकूं मंत्रीने

गंगामृद्द्विगुणंपुण्यंचित्रकूटरजःस्मृतम् ॥ तस्माद्दशगुणंपुण्यंरजःपंचवटीभवम् ॥ १९ ॥ तस्माच्छतगुणंपुण्यंगोपीचन्दनकंरजः ॥ गोपीचन्दनकंविद्धिवृन्दावनरजःसमम् ॥ २० ॥ गोपीचन्दनलिप्तांगयदिपापशतैर्युतम् ॥ तंनेतुंनयमःशक्योयमदूतःकुतःपुनः ॥ २१ ॥ नित्यंकरोतियःपापीगोपीचन्दनधारणम् ॥ सप्रयातिहरेर्धामगोलोकंप्रकृतेःपरम् ॥ २२ ॥ सिंधुदेशस्यराजाभूद्दीर्घबाहुरितिश्रुतः ॥ अन्यायवर्त्तीदुष्टात्मावेश्यासंगरतःसदा ॥ २३ ॥ तेनवैभारतेवर्षेब्रह्महत्याशतंकृतम् ॥ दशगर्भवतीहत्याःकृतास्तेनदुरात्मना ॥ २४ ॥ मृगयायांतुबाणौघैःकपिलागोवधःकृतः ॥ सैंधवंहयमारुह्यमृगयार्थीगतोभवत् ॥२५॥ एकदाराज्यलोभेनमंत्रीक्रुद्धोमहाखलम् ॥ जघानारण्यदेशेतंतीक्ष्णधारेणचासिना ॥ २६ ॥ भूतलेपतितंमृत्युंगतंवीक्ष्ययमानुगाः ॥ बध्वायमपुरींनिन्युर्हर्षयंतःपरस्परम् ॥ २७ ॥ संमुखेवस्थितंवीक्ष्यपापिनंयमराड्बली ॥ चित्रगुप्तंप्राहतूर्णंकायोग्यायातनास्यवै ॥ २८ ॥ ॥ चित्रगुप्तउवाच ॥ ॥ चतुराशीतिलक्षेषुनरकेषुनिपात्यतम् ॥ निःसंदेहंमहाराजयावच्चंद्रदिवाकरौ ॥ २९ ॥ अनेनभारतेवर्षेक्षणंनसुकृतंकृतम् ॥ दशगर्भवतीघातःकपिलागोवधःकृतः ॥ ३० ॥ तथावनमृगाणांचकृत्वाहत्याःसहस्रशः ॥ तस्मादयंमहापापीदेवताद्विजनिंदकः ॥ ३१ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ तदायमाज्ञयादूतानीत्वातंपापरूपिणम् ॥ सहस्रयोजनायामेतप्ततैलमहाखले ॥ ३२ ॥ स्फुरदत्युच्छलत्फेनेकुंभीपाकेन्यपातयन् ॥ प्रलयाग्निसमोवह्निःसद्यःशीतलतांगतः ॥ ३३ ॥

राज्यके लोभते पैने खाड़ेते मारिडारौ है ॥ २६ ॥ मरिके ये जब धरतीमें जायपर्‍यो, तब ताको यमके दूत बहुतसे देखिके आपुसमें हर्ष करत यमपुरीकूँ लैचले ॥२७॥ सन्मुख आयो वा पापीकूँ यमराज देखिके चित्रगुप्तते बोल्यो याकूँ कौन कौनसी यातना देनी चहिये ॥ २८ ॥ तब चित्रगुप्तबोल्यो कि, चौरासी लाख नरकनमें याकूँ डारो, हे महाराज निःसंदेह जबतक सूर्य चन्द्रमा रहें ॥ २९ ॥ याने भरतखण्डमें एक क्षणहू सुकृत नही कर्‍यो है, दश गर्भवती मारी है और कपिला गौ मारी है ॥ ३० ॥ तैसेई वनमें वनके जीवनकी हजारन हत्या करी है, याते ये महापापी है द्विज देवनको निंदक है ॥ ३१ ॥ नारदजी कहैहैं–तब यमराजकी आज्ञाते वा महापापीकूँ लेके चले हजार योजनको कुंभीपाक नरक तातो तेल जामें औटिरह्यो ॥ ३२ ॥ जामें फेन उठि रहे वा कुंभीपाकमें डारिदीनो सोई प्रलयकी आगिके समान कुंभीपाककी अग्नि सब शीतल हैगई ॥ ३३ ॥

ताके परेतेई ऐसी हैगई जैसी प्रह्लादके परेते हैगई हीं, ता अचम्भेकूँ देखिके दूत यमराजते कहतेभये ॥ ३४ ॥ कि, महाराज ! याने सुकृत तो भूमिमें नेकहू नहीं कीनो है ऐसे यमराज चित्रगुप्तके संग विचार करतोभयो ॥ ३५ ॥ हे राजन् ! तबही सभामें व्यासजी आये तिनको महामति धर्मराज विधिते पूजन कर और नमस्कार कर यह पूछनलगे ॥ ३६ ॥ देखो महाराजजी ! या पापीने पहले कभी कोई सत्कर्म नहीं कियो ता याको फेन जामें तेलके उठे वा कुंभीपाकमें पटको सो वो शीतल हैगयो, याही संदेहते मेरे मनकूं खेद है यामें संदेह नहीं है ॥ ३७ ॥ ३८ ॥ तब व्यासजी बोले-हे धर्मराज ! पाप पुण्यकी बड़ी सूक्ष्म गति है जैसे ब्रह्मकी गति शास्त्रज्ञ बुद्धिमान्ने कही है ॥ ३९ ॥ दैवयोगते याकूँ अपने आप अर्थवत् दृश्य पुण्य प्राप्त भयोहे जा पुण्यते यह शुद्ध हैगयो है सो हे महामते ! ताहि तूं सुनि ॥४०॥ काहूके हाथते जहां गोपीचन्दनकी मृत्तिका गिरिपरी ही

वैदेहतन्निपतनात्प्रह्लादक्षेपणाद्यथा ॥ तदेवचित्रमाचख्युर्यमदूतामहात्मने ॥ ३४ ॥ अनेनसुकृतंभूमौक्षणवन्नकृतंक्वचित् ॥ चित्रगुप्तेनतसतंधर्मराजोव्यचिंतयत् ॥ ३५ ॥ सभायामागतंव्यासंसंपूज्यविधिवन्नृप ॥ नत्वापप्रच्छधर्मात्माधर्मराजोमहामतिः ॥ ३६ ॥ ॥ यम उवाच ॥ ॥ अनेनपापिनापूर्वनकृतंसुकृतंक्वचित् ॥ स्फुरदत्युच्छलत्फेनेकुंभीपाकेमहाखले ॥ ३७ ॥ अस्यक्षेपणतोवह्निःसद्यःशीतलतांगतः ॥ इतिसन्देहतश्चेतःखिद्यतेमेनसंशयः ॥ ३८ ॥ ॥ श्रीव्यासउवाच ॥ ॥ सूक्ष्मागतिर्महाराजविदितापापपुण्ययोः ॥ अथब्रह्मगतिःप्राज्ञैःसर्वशास्त्रविदांवरैः ॥ ३९ ॥ दैवयोगाद्दृश्यपुण्यंप्राप्तंवैस्वयमर्थवत ॥ येनपुण्येनशुद्धोसौतच्छृणुत्वंमहामते ॥ ४० ॥ कस्यापिहस्ततोयत्रपतिताद्वारकामृदः ॥ तत्रैवायंमृतःपापीशुद्धोभूत्तत्प्रभावतः ॥ ४१ ॥ गोपीचन्दनलिप्तांगोनरोनारायणोभवेत् ॥ एतस्यदर्शनात्सद्योब्रह्महत्याप्रमुच्यते ॥ ४२ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ इतिश्रुत्वाधर्मराजस्तमानीयविशेषतः ॥ विमानेकामगेस्थाप्यवैकुण्ठंप्रकृतेःपरम् ॥ ४३ ॥ प्रेषयामाससहसागोपीचन्दनकीर्तिवित् ॥ एवंतेकथितंराजन्गोपीचन्दनकंयशः ॥ ४४ ॥ गोपीचन्दनमाहात्म्यंयःशृणोतिनरोत्तमः ॥ सयातिपरमंधामश्रीकृष्णस्यमहात्मनः ॥ ४५ ॥ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायां श्रीद्वारकाखण्डे कपिटंकनृगकूपगोपीभूमिमाहात्म्यंनाम पंचदशोऽध्यायः ॥ १५ ॥

तहां ही यह पापी मरते समय वाके ऊपरही मर्योहो, सो वाके प्रभावते शुद्ध हैगयो ॥ ४१ ॥ गोपीचन्दनते लिप्त अंग जाको होय सो नर नारायण हैजायहै जाके गोपीचंदनलगे हैं ताके दर्शनतेही ब्रह्महत्या नाश होय है ॥ ४२ ॥ नारदजी कहैहै ऐसे सुनिके धर्मराज वाकूँ कामग विमानमें बैठारि प्रकृतिते परे वैकुंठकूं भेजतो भयो ॥ ४३ ॥ क्योंकि यमराज गोपीचन्दनकी कीर्तिको जाननहारो है, यह तेरे अगारी हे राजन् ! गोपीचन्दनको माहात्म्य वर्णन कर्यो ॥ ४४ ॥ गोपीचन्दनके माहात्म्यको जो कोई नरोत्तम सुने सो श्रीकृष्ण महात्माके परम धामकूं प्राप्त होयहै ॥४५॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां श्रीद्वारकाखण्डे भाषाटीकायां कपिटंकनृगकूपगोपीभूमिमाहात्म्यवर्णनं नाम पंचदशोऽध्यायः ॥ १५ ॥

नारदजी कहैहैं कि, हे महामते ! हे राजन् ! अब सिद्धाश्रमको तूं माहात्म्य सुनि जाके स्मरणमात्रते सब पापनते छूटिजाय है ॥१॥ जाके स्पर्शते हरिको वियोग कबहू नहीं होयहै वाकूं पुराने मुनि सिद्धाश्रम वर्णन करैहैं ॥ २ ॥ जाके दर्शनते तो सालोक्य मुक्ति मिलैहै, स्पर्शते सामीप्य मुक्ति मिलैहै, स्नानते सारूप्य मुक्ति मिलैहै और जहांके वासिवेते सायुज्यमुक्ति मिलैहै ॥ ३ ॥ श्रीराधाजी सिद्धाश्रम वा तीर्थके माहात्म्यकूं चंद्राननाके मुखते सुनिके कृष्णके वियोगते विह्वल भई कदली वनमेंसे उठके स्नान करिवेकूं मन करतीभई ॥ ४ ॥ तब श्रीराधाजी सिद्धाश्रममें यात्रा करवेके लिये सूर्यपर्वके विषे कदलीवनते उठिके चलिवेकूं मन करतीभई ॥ ५ ॥ सौ यूथ गोपीनके संग लेके और सब गोपगणनकूं संग लेके श्रीदामाके शापके कारणते जब सौवर्ष व्यतीत हैगये तब ॥ ६ ॥ रुती श्रीराधिका पालकीमें बैठिके छत्र चमर जापे होतजायं ऐसी आनर्तदेशनमें महातीर्थ जो सिद्धाश्रम है ताकूं गई ॥ ७ ॥ हे नृप ! तहांही साक्षात् भगवान् कृष्णहू यादवनके गणते मण्डित सोल्हे हजार स्त्रीनकूं संग लेके यात्रा करवेको आयहू

॥।॥ श्रीनारदउवाच ॥।॥सिद्धाश्रमस्यमाहात्म्यंशृणुराजन्महामते ॥ यस्यस्मरणमात्रेणसर्वपापैःप्रमुच्यते ॥१॥ यत्स्पर्शनाद्धरेःसाक्षान्नवियोगो भवेत्क्वचित्॥ तंचसिद्धाश्रमंनामवदंतीहपुराविदः॥२॥दर्शनाद्यस्यसालोक्यंसामीप्यंस्पर्शनात्तथा॥ सारूप्यंस्नानतोयातिसायुज्यंतन्निवासतः ॥३॥ तत्तीर्थस्यापिमाहात्म्यंश्रुत्वाचंद्राननामुखात् ॥ राधास्नातुंमनश्चक्रेकृष्णविक्षेपविह्वला ॥४॥ श्रीसिद्धाश्रमयात्रायांसूर्यपर्वणिमाधवे ॥ राधागंतुंमनश्चक्रउत्थायकदलीवनात्॥५॥गोपीनांशतयूथेनसर्वगोपगणैःसह॥शतवर्षेव्यतीतेतुश्रीदाम्नःशापकारणात्॥६॥ श्रीराधाशिबिकारूढाछत्रचामरवीजिता ॥ आनर्तेषुमहातीर्थंययौसिद्धाश्रमंसती ॥७॥ तत्रैवभगवान्साक्षाद्यादवैःपरिमंडितः॥ स्त्रीणांषोडशसाहस्रैर्यात्रार्थंचाययौ नृप ॥ ८ ॥ बलिष्ठायेचगोपालाकोटिशःशस्त्रपाणयः ॥ सिद्धाश्रमंतेजुगुपुःसर्वतोराधिकाज्ञया ॥ ९ ॥ शतयूथास्तथागोप्योवेत्रहस्तामहाबलाः ॥ सिद्धाश्रमेचविधिवत्स्नातींराधांसिषेविरे ॥ १० ॥ द्वारकावासिनांतेषांस्थितानांस्नानमिच्छताम् ॥ शस्त्रैर्वेत्रैस्ताडितानांविविशुर्भगवत्स्त्रियः ॥ ११ ॥ केयंस्नातीतिपप्रच्छुर्यस्यावैभवमद्भुतम् ॥ यद्गौरवात्रसन्तीहसर्वेयादवपुंगवाः ॥ १२ ॥ अहोकस्यप्रियाचेयंकानाम्नाकुत्रवासिनी ॥ त्वंसर्वज्ञोहिभगवान्वदनोदेवकीसुत ॥ १३ ॥

आये हैं ॥ ८ ॥ वा समें बड़े २ बली किरोड़न गोपाल शस्त्रनकूं हाथनमें लिये श्रीराधिकाजीकी आज्ञाते चारों ओरते सिद्धाश्रमकी रक्षा करते भये ॥ ९ ॥ और बली जे गोपीनके सौ १०० यूथ हैं वेत्रधारी हैकें सिद्धाश्रममें विधिवत्स्नान करती जो श्रीराधा ताको सेवन करतेभये ॥ १० ॥ स्नान करिवेकूं आये जे द्वारकावासी वे शस्त्र वेत्रनते ताडित वहां स्थित हैं अर्थात् उन द्वारकावासीनको जहां कोई शस्त्र और वेतनते मारमारके आदमी रोक रहे हैं विनके बीचमें भगवान्की स्त्रीहू न्हायवेको आई हैं ॥ ११ ॥ तब ये सब रानी श्रीभगवान्ते पूछन लगी कि, हे प्रभो ! यह कौन स्नान कररही है ? जाको ये ऐसौ वैभव अद्भुत है जा याके गौरवते ये सबरे यादव जहांके तहां ठाडे डर रहे हैं ॥ १२ ॥ अहो ! यह कौनकी प्रिया है, याको कहा नाम है, यह कहां रहैहै, हे देवकीसुत ! तुम सर्वज्ञ हो, भगवान् हो, सो तुम कहो ॥ १३ ॥

ऐसे जब रानीने पूछी तब भगवान् बोले—यह वृषभानु गोपकी बेटी कीर्तिनन्दिनी साक्षात् राधा है ये व्रजकी ईश्वरी है सब गोपीनमें श्रेष्ठ और मेरी प्यारी है ॥ १४ ॥ सिद्धाश्रममें न्हायवेकूं व्रजते गोपीनके गणनकूं संग लेके आईहै, याके गौरवते सब यादव डरपेसे ठाड़े है, याको ऐसोई अद्भुत वैभव है ॥ १५ ॥ श्रीकृष्णको ऐसो वचन सुनिके मानिनी सत्यभामा जो सब रानीनमे रूपकी और जोवनकी गरवीली है वो सब रानीनके वीचमें होले होले यह बोली ॥ १६ ॥ कहा एक ये राधाई केवल रूपवती है मैं सुन्दरी नही हूं ?जो मै पहले रूप उदारता और गुण इनते अर्चित ही वाही हेतुते मेरी पहिले बहुतनने याचना करीही ॥ १७ ॥ और हे सखी हो ! देखो याही मेरे रूपके कारणते शतधन्वा मारयोगयो और वाही मेरे कारणते पहले अक्रूर और कृतवर्मा द्वारिकाते भाजिगये है ॥ १८ ॥ और जो दिन दिनमें आठ भार सोनों नित्य उगिले और अकाल

॥ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ वृषभानुसुतासाक्षाद्राधेयंकीर्तिनंदिनी॥ व्रजेश्वरीमद्दयितागोपिकाधीश्वरीवरा॥१४॥ स्नातुंसिद्धाश्रमंप्राप्ताव्रजाद्गोपीगणैःसह ॥ यद्गौरवात्रसंत्येतेतस्यावैभवमद्भुतम् ॥१५॥ श्रीकृष्णस्यवचःश्रुत्वासत्यभामाथभामिनी॥ शनैःप्राहसपत्नीनांरूपयौवनगर्विता ॥१६॥ किन्नुराधारूपवतीनाहंरूपवतीकिमु ॥ बहुभिर्याचितापूर्वंरूपौदार्यगुणार्चिता ॥१७॥ मद्रूपकारणात्सख्यःशतधन्वामृतोभवत्॥अक्रूरःकृतवर्माचपुरात्तौद्वौपलायितौ ॥१८॥ दिनेदिनेस्वर्णभारानष्टौससृजतिस्वतः ॥ दुर्भिक्षमार्यरिष्टानिसर्पाधिव्याधयोऽशुभाः ॥१९॥ नसंतिमायिनस्तत्रयत्रास्तेभ्यर्चितोमणिः ॥ मत्पित्रापारिबर्हेपिदत्तःसाक्षात्स्यमंतकः ॥ २० ॥ तेनजातंमद्गृहेपिसर्ववैभवमद्भुतम्॥ प्रेम्णापरेणश्रीकृष्णंगरुडोपरिगामिनी ॥ २१ ॥ भौमासुरमहायुद्धंदृष्टंप्राग्ज्योतिषंपुरम् ॥ ममापिकृपयायूयंतत्पुराच्चसमागताः॥ २२॥ प्राप्ताःश्रीकृष्णपत्नीत्वंसमाएवनसंशयः ॥ मद्गौरवाच्चशक्रायछत्रंदत्तमनेनवै ॥ २३ ॥ कुण्डलेदेवमात्रेचदत्तेवैमत्प्रियेच्छया ॥ ऐरावतभवानागाभौमासुरसमृद्धयः ॥ २४ ॥ मदिच्छयासमानीताःश्रीकृष्णेनमहात्मना ॥ मत्कारणान्महावैरंशक्रेपिकृतवान्हरिः ॥ २५ ॥ मद्द्वारेवर्ततेनित्यंवृक्षेंद्रः पारिजातकः॥ पातिव्रत्येनैवमयाश्रीकृष्णोऽयंवशीकृतः ॥२६॥

मरी, सर्प, रोग कोई उपद्रव वहां नही रहै है जहां जा मणिको पूजन होय ॥ १९ ॥ तहां कोई अशुभ नही होय मायावीनकी माया नहीं चलै है सो स्यमन्तक मणि मेरे पिताने दायजेमे दईहै ॥ २० ॥ ताते मेरे घरमेंहूं सबरो अद्भुत वैभव है और परम प्रेमते श्रीकृष्णके संग गरुड़पै चढ़ीहूं ॥ २१ ॥ भौमासुरको वडो युद्ध मेंनें प्राग्ज्योतिः पुरमें श्रीकृष्णकी कृपाते सब देख्यो और मेरीही कृपाते तुमहूं सब यहां वहींतेआई हो ॥ २२ ॥ श्रीकृष्णकी पत्नी भई हो सो तुमहूं सब बराबरही भई हो, मेरेही गौरवते इन्द्रकूं इनने छत्र दीनो है ॥२३॥ और मेरेई प्यारके लिये इनने इन्द्रकी मैय्याकूं कुण्डल दीने हैं और ऐरावत कुलके हाथी औरहू भौमासुरकी समृद्धि ॥ २४ ॥ मेरीही इच्छाते महात्मा श्रीकृष्ण लेआये है मेरेही कारण हरिने इन्द्रते महावैर कर्‌यो ॥२५॥ मेरे दरवज्जेपै वृक्षनमें इन्द्र कल्पवृक्ष विराजै है और मैनें अपने पातिव्रत्य धर्मतेई श्रीकृष्णको वश कीनो है ॥ २६ ॥

औरमैंने श्रीकृष्णकूं सब सामिग्रीसहित नारदजीकूं दान करदिये हे सो मेरे समान. न तो काहूको गौरव है न वैभव है ॥ २७ ॥ और न काहूको मेरोसो रूप है न उदारता है फिर मेरे अगारी राधाकी कहा चर्चा है और जा तेरे लिये शिशुपालादिकनते याको ऐसो युद्ध भयौ ॥ २८ ॥ सो हे सुभ्रु ! हे रुक्मिणी ! क्या तू रूपवती नही है ? और हे सखीहौ ! राधा तो गोपकन्या है तुम राजकुमारी हौ तथा धन्य हो मान्यहो मानवतीनमें सदा श्रेष्ठ हो ॥ २९ ॥ हे मैथिल ! ऐसे सत्यभामाके कहते २ रुक्मिणीते आदि देके सब श्रेष्ठ स्त्री मानवती हैगईं ॥ ३० ॥ कुल, चतुरई, शील, अर्थ, रूप, यौवनते गरवीली हैके मानके दाता श्रीकृष्णते आठों पटरानी ये बोलीं ॥३१॥ कि, हे प्रभो ! पहले हमने आपके मुखते राधिकाको परम उत्तम रूप सुन्यो हो जामें तुम नित्यही रंगे रहते हे और तुममें वह नित्य रँगी रहती ही ॥३२॥ जो तुम्हारी प्यारी व्रजवासिनी है, जो तुम्हारे

सर्वोपस्करसंयुक्तोनारदायसमर्पितः ॥ मत्समानंनकस्यास्तुगौरवंवैभवंतथा ॥ २७ ॥ रूपौदार्य्यंनकस्यास्तुराधायाःकिमुवर्णनम् ॥ यद्रूपो परिचैद्याद्याअनेनयुयुधुर्युधि ॥ २८ ॥ हेसुभ्रुरुक्मिणीसात्वंकथंरूपवतीनहि ॥ सागोपकन्यकासख्योयूयंवैराजकन्यकाः ॥ धन्यामान्याश्च सर्वावैयूयंमानवतीवराः ॥ २९ ॥ एवंतुसत्यभामायांवदंत्यांमैथिलेश्वर ॥ भूत्वामानवतीसर्वारुक्मिण्याद्यास्त्रियोवराः ॥ ३० ॥ कुलकौशल शीलार्थरूपयौवनगर्विताः ॥ श्रीकृष्णंमानदंप्राहुरष्टपट्टमहास्त्रियः ॥ ३१ ॥ ॥ राज्ञ्यऊचुः ॥ ॥ श्रुतंतवमुखात्पूर्वंराधारूपंपरंस्मृतम् ॥ यस्यांरक्तःसदात्वंवैत्वयिरक्ताचयासदा ॥३२॥ तांराधांद्रष्टुमिच्छामस्त्वत्प्रियांव्रजवासिनीम् ॥ त्वद्वियोगेनसंखिन्नांस्नातुंचात्रसमागताम् ॥ ॥ ३३ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ तथास्तुचोक्त्वाश्रीकृष्णःपट्टस्त्रीपरिवेष्टितः ॥ षोडशस्त्रीसहस्राढ्योद्रष्टुंराधांजगामह ॥ ३४ ॥ श्रीहेमशि बिरेरम्येपताकाध्वजमंडिते ॥ चन्द्रमंडलशोभाढ्यवितानतनितेशुभे ॥ ३५ ॥ मुक्ताजवनिकायत्रवस्त्रैरास्तरणंशुभम् ॥ मालतीमकरंदाढ्यं सर्वतोगंधिसंकुलम् ॥ ३६ ॥ तेनभृंगावलीचक्रेकलंकोलाहलंपरम् ॥ तत्रराधापट्टराज्ञीश्रीकृष्णहृतमानसा ॥ ३७ ॥ हंसाभैर्व्यजनैर्दिव्यैर्वी ज्यमानासखीजनैः ॥ छत्रदोलाधरैस्तत्रव्रजद्भिस्तामितस्ततः ॥ ३८ ॥ बालार्ककुण्डलधराविद्युद्दाममनोहरा ॥ कोटिचन्द्रप्रतीकाशातन्वी कोमलविग्रहा ॥ ३९ ॥

वियोगते खिन्न भई यहां स्नान करिबेकूं आई है ता राधाकूं हम देखिबेकी इच्छा करै है ॥ ३३ ॥ नारदजी कहै हैं कि, तथास्तु सोई करो ऐसे कहिके पटरानी और सोलह हजार रानीनकूं संग लेके श्रीकृष्ण राधिकाकूं देखिबेकूं गये ॥ ३४ ॥ सुन्हेरी डेरा हजारन जामें ध्वजासो शोभित चन्द्रमण्डलकीसी शोभा जाकी ऐसे चंदोहा जामें तन रहै है ॥ ३५ ॥ मोतीनकी चिक लग रहीहैं, सुपेद बिछौना बिछ रहे हैं, चमेलीके अतरनते छिरके चारों ओरते सुगंधि उठि रही है ॥ ३६ ॥ तहां सुगंधिके मारे भौंरा मनोहर गुंजारि रहे हैं, श्रीकृष्णमें है आदरपट जाको श्रीकृष्णने हरयो है मन जाको सो राधा पटरानी ॥ ३७ ॥ हंसकीसी कांति जिनकी ऐसे छत्र, चमर, बीजननते सखीनके द्वारा बीजित हैरही है चमर बीजना लिये सखी इत वित डोलि रही है ॥ ३८ ॥ बालार्कसे बिजुरीकीसी झलक जिनमें ऐसे कुण्डल पहरे हैं किरोड़न चन्द्रमाकीसी जाकी अंगकांति है

अतिकोमल जाको शरीर है ॥ ३९ ॥ पांवनकी उँगरीयानके आगेकी फूलनकी भूमिमें हौले हौले कोमल चरणकमलकूं धरती धरती चलें हैं ॥ ४० ॥ ऐसी दूरिहीते वा राधिकाकूँ देखिके श्रीकृष्णकी रानी पटरानी हजारन ताके रूपमें मोहित हैके मूर्च्छा खाय जायपरी ॥ ४१ ॥ ताके तेजते सबकी कांति फीकी परिगई, सूर्योदयपै तारागण जैसे फीके परिजाय है, सबकी रूपवतीको अभिमान जातरह्यो सत्यभामादिकनको तब वे आपुसमें कहनलगी ॥ ४२ ॥ अहो ! ऐसो अद्भुत रूप तो त्रिलोकीमें काहूको नहीं है जैसो सुनेहे तैसोई अद्वितीय मनोहर देख्यो ॥ ४३ ॥ ऐसे कहत कहत श्रीकृष्णके आगे आई तब गोपीनके और रानीनके नेत्रनते नेत्र मिले ॥ ४४ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां द्वारकाखण्डे भाषाटीकायां सिद्धाश्रमे राधारूपदर्शनं नाम षोडशोऽध्यायः ॥ १६ ॥ नारदजी कहें हैं कि, पटरानी रानीन सहित श्रीकृष्णकूँ आयो देखिके तासमे सब गोपी

अंगुल्यग्रैःशोभनैःस्वैःपुष्पभूमिंमनोहराम् ॥ शनैःशनैःपादपद्मंधारयंत्यतिकोमलम् ॥ ४० ॥ दूरात्तांराधिकांप्रेक्ष्यकृष्णपत्न्यःसहस्रशः ॥ जग्मुर्मूर्च्छांमहाराजतद्रूपेणातिमोहिताः ॥ ४१ ॥ तत्तेजसाहतरुचःसूर्यात्तारागणायथा ॥ गतरूपाभिमानास्ताऊचुःसर्वाःपरस्परम् ॥ ४२ ॥ अहोएतादृशंरूपंत्रिलोक्यांनहिचाद्भुतम् ॥ श्रुतंयथातथादृष्टमद्वितीयंमनोहरम् ॥४३॥ एवंवदंत्यस्तांप्राप्ताःश्रीकृष्णस्यपुरःसराः ॥ गोपीनांराजपुत्रीणांनेत्राणिपरिरेभिरे ॥ ४४ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांश्रीद्वारकाखण्डेसिद्धाश्रममाहात्म्येराधारूपदर्शनंनामषोडशोऽध्यायः ॥ १६ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ श्रीकृष्णमागतंवीक्ष्यपट्टराज्ञीसमन्वितम् ॥ तदाजयजयारावंचक्रुर्गोप्योतिहर्षिताः ॥ १ ॥ सहसाश्रीहरिंराधापरिक्रम्यकृतांजलिः ॥ पद्माभाभ्यांतुनेत्राभ्यामानन्दाश्रूणिमुंचती ॥ २ ॥ स्यमन्तकखचितपादंचिंतामणिखचित्तटम् ॥ पद्मरागलसन्मध्यंचन्द्रमण्डलवर्तुलम् ॥ ३ ॥ कौस्तुभैःप्रखचित्प्रोष्टंकुण्डमण्डलमंडितम् ॥ पारिजातकपुष्पाढ्यंपीयूषस्राविछत्रमत् ॥ ४ ॥ दत्त्वासिंहासनंतस्मै प्राहप्रहसितानना ॥ अद्यमेसफलंजन्मअद्यमेसफलंतपः ॥ ५ ॥ अद्यमेसफलोधर्मोहरेत्वय्यागतेसति ॥ धन्यंसिद्धाश्रमस्नानंसफलीभूतमद्भुतम् ॥ मयापिनकृताभक्तिस्तवभक्तसहायिनः ॥ ६ ॥ बहवश्चसहायान्मेत्वयादेवहताभुवि ॥ कंसोपिलोकविजयीयेनभीतोबभूवह ॥७॥

अति हर्षित हैके जयजय शब्द करती भईं ॥ १ ॥ तब श्रीराधिका अकस्मात् उठिके श्रीकृष्णकी परिक्रमा देके दण्डवत करि विधिपूर्वक पूजन करि हाथ जोर कमलसे नेत्रनमेसो आनन्दके आंसूनको बहाती ॥ २ ॥ स्यमन्तक मणिके तो जाके पाये जडे चितामणिकी जडी पठुली, बीचमें पद्मराग मणि जड़ी चंद्रमाके मंडलके समान गोल ॥ ३ ॥ कौस्तुभ मणिकी किनारी कुण्डमण्डलते मण्डित पारिजातके पुष्पनको जामें आधिक्य अमृत जामें झरे ऐसो जापे छत्र और कल्पवृक्षके फूल जापे बिछ रहे ॥ ४ ॥ ऐसे सिहासनपै श्रीकृष्णकूं बैठारके हँसते मुखते यह कहतीभई कि, आजु मेरो जन्म सफल भयो, आजु मेरो तप सफल भयो ॥ ५ ॥ हे हरि ! तुमारे आयबेते आजु मेरो धर्म सफल भयो, और धन्य है ये सिद्धाश्रमको स्नान अद्भुत सफलीभूत है भक्तनके सहायक जे तुम तिनकी मैंने भक्ति नही कीनी, ॥ ६ ॥ मेरी सहायके लिये

बहोत असुर आपुने मारिडारे, त्रिलोकीको जीतनहारो कंसहू जा तोते भयभीत हैगयो ॥ ७ ॥ सोऊ मेरे कहेते आपुने मार्‍यो और शंखचूडहू आपुने मार्‍यो, मेरे प्रेमते व्रजमें आपुने वैभवहू दिखायो ॥ ८ ॥ और हे देव ! अपने बलकरिके आपुने इंद्रको मान भंग कर्‍यो, मेरे प्रेमके कारणते व्रजकी रक्षा करवेको गोवर्द्धन पर्वतकूँ धारण कीनो ॥ ९ ॥ इच्छानुसार रासमें आलिंगन करिके गोपीनने आपकूँ वश कीनो यह आपको चरित्र नरलोककी विडंबना करे है ॥ १० ॥ नारदजी कहै हैं कि, ऐसे कहती राधिकाजी चंद्रानना गोपीकी आज्ञाते श्रीकृष्णकी स्त्रीनकूँ आदरपूर्वक बड़प्पन देतीभई ॥ ११ ॥ रुक्मिणीते, जांबवतीते, नाग्निजितीते, भद्राते, लक्ष्मणाते, कालिंदीते, मित्र विंदाते, श्रीराधिका और दोनो परस्पर आपुसमें सबनसों मिली है ॥ १२ ॥ और रोहिणी आदि सोल्हें हजारनसोंहू प्रेमानन्दमयी श्रीराधा सबसो भुजा पसारिके मिली

समारितोमद्वचनाच्छंखचूडस्त्वयाहरे ॥ मत्प्रेम्णापित्वयादेववैभवंदर्शितंव्रजे ॥ ८ ॥ शक्रस्यमानभंगोपिकृतोदेवत्वयाबलात् ॥ मत्कारणाद्व्र जंरक्षन्धृत्वागोवर्द्धनाचलम् ॥ ९ ॥ यथेच्छालिंगितोरासेगोपीभिस्त्वंवशीकृतः ॥ इदंतेचरितंदेवनरलोकविडंबनम्॥ १० ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ एवंवदंतीसाराधात्वरंचन्द्राननाज्ञया ॥ सादरेणहरेःपत्नीर्वीक्ष्यतागौरवंददौ ॥ ११ ॥ भैष्मींजांबवतींभामांसत्यांभद्रांचलक्ष्मणाम् ॥ कालिं दींमित्रविंदांचमिलित्वासापरस्परम् ॥ १२ ॥ षोडशस्त्रीसहस्रंचरोहिणीमुखमेवच ॥ प्रेमानन्दमयीदोर्भ्यांपरिरेभेमुदान्विता ॥ १३ ॥ ॥ राधोवाच ॥ ॥ चन्द्रोयथैकोबहवश्चकोराःसूर्योयथैकोबहवोदृशःस्युः ॥ श्रीकृष्णचन्द्रोभगवांस्तथैकोभक्ताभगिन्योबहवोवयंच ॥ १४ ॥ पद्मप्रभावंमधुपोयथाहिरत्नप्रभावंकिलतत्परीक्षित् ॥ विद्याप्रभावंचयथाहिविद्वान्काव्यप्रभावंचयथाकवींद्रः ॥ १५ ॥ यथासहस्रेषुजनेषुस त्सुरसप्रभावंरसिकस्तथाहि ॥ जानातितत्त्वेननरेंद्रपुत्र्यःकृष्णप्रभावंभुविकृष्णभक्तः ॥ १६ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ राधावाक्यंतदा श्रुत्वारुक्मिणीभीष्मनंदिनी ॥ सपत्नीसहिताप्राहराधांकमललोचनाम् ॥ १७ ॥ ॥ रुक्मिण्युवाच ॥ ॥ धन्यासिराधेवृषभानुपुत्रित्वद्भ क्तिभावेनवशीकृतोयम् ॥ वदत्यलंयस्यकथांत्रिलोकीसएववार्तांवदतित्वदीयाम् ॥ १८ ॥

है ॥ १३ ॥ तब तो श्रीराधिकाजी यह वचन बोली—हे प्यारी हो ! जैसे चन्द्रमा तो एक है चकोर बहुत हैं, सूर्य तो एक है नेत्र बहुत हैं ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र भगवान् तो एक हैं और बहिन हो ! भक्त हम तुम बहुतसी हैं ॥ १४ ॥ कमलको प्रभाव जैसे भौंराही जानै हैं, रत्नको प्रभाव जैसे जोहरीही जानै है विद्याको प्रभाव जैसे पण्डितही जानै है काव्यको प्रभाव जैसे कवींद्रही जानैं हैं ॥ १५ ॥ और जैसे हजारनमें रसको प्रभाव तो कोई रसिकही जानैं है, हे राजकुमारी हो ! तैसेई कृष्णको प्रभाव तो या पृथ्वीपै कोई कृष्णको भक्तही जानै हैं ॥ १६ ॥ नारदजी कहै हैं राधाके वचनकूँ सुनिके भीष्मनन्दिनी जो रुक्मिणी है वो सब रानीनसहित कमलनयना जो राधा है ताते यह वचन बोली ॥ १७ ॥ हे वृषभानुकुमारी ! हे राधे ! तुम धन्य हो श्रीकृष्ण तुमारेई भक्तिभावते वश भये हैं सब त्रिलोकी तो जा श्रीकृष्णकी कथा कहै हैं सो श्रीकृष्ण तुमारी कथा राति दिन कह्यो

करें हैं ॥ १८ ॥ तुमारो जैसो हरिमे भावको लक्षण सुनो हो तैसोई देख्यो सो कछू अचम्भो नही है अब आपु हमारे डेरानमे चलिये जहांते हम आपुको लिवाईवेकूं आई हैं ॥ १९ ॥ नारदजी कहे है-ऐसे कहिके रुक्मिणीजी राधिकाजीकूं बड़े आदरते अपने डेरानमें लिवायलामतीभई ॥ २० ॥ कैसो डेरा है कि, सर्वतोभद्र जाको नाम है कमलनकी जामें सुगन्धि है जामें सुन्हेरी पलिकापे शिरिसके फूलसी कोमल गादी तकिया गेंदूआ जापे धरे है ॥ २१ ॥ तहां वैठारि फूल, माला, चन्दन, वस्त्र, आभूषण, भक्ष्य, भोज्यते बहुत सत्कारते रात्रिकूं निवास करावती भई ॥ २२ ॥ गोपिनके जैसो यूथ तिनको न्यारो न्यारो सत्कार करिके रुक्मिणीजी बहुत प्रकारकी वार्तालापते प्यारी प्यारी करि करिके राधिकाजीको स्वाउतीभई तव फिर रुक्मिणी आदि सव रानी अपने अपने डेरानकूं चलीगई ॥ २३ ॥ जब रुक्मिणी श्रीकृष्णके पास गई सो कृष्णको

श्रुतंयथातेहरिभावलक्षणंतथाहिदृष्टंनहिचित्रमेवहि ॥ गच्छाशुचास्मच्छिविराणियत्रहित्वांनेतुमत्रागतवत्यआहृताः ॥ १९ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ एवमुक्त्वाभीष्मसुताराधांकीर्तिसुतांतदा ॥ समानीयस्वशिविरेसादरेणमहात्मना ॥२०॥ शिविरेसर्वतोभद्रेपद्मकिंजल्कवासिते ॥ हैमेशिरीषमृदुलेपर्यंकेसोपबर्हणे ॥ २१ ॥ सुखंनिवासयामासवासःस्रक्चंदनादिभिः ॥ संपूज्यविधिवद्रात्रौसपत्नीसहितासती ॥ २२ ॥ गोपीनांशतयूथंचसंपूज्यचपृथक्पृथक् ॥ वार्तालापान्बहुविधान्कृत्वाकृष्णप्रियास्ततः ॥ २३ ॥ स्वापयित्वाथतांजग्मुःस्वंस्वंशैशिविरंमुदा ॥ कृष्णपार्श्वंगताभैष्मीदृष्ट्वाजाग्रदुपस्थितम् ॥ कथंनशेषेभोस्वामिन्निति कृष्णमुवाचह ॥ २४ ॥ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ प्रत्युद्गमप्रश्रवणैराश्वासेनव्रजेश्वरी ॥ अर्चिताहित्वयासुभ्रुप्रसन्नासाभवत्परम् ॥ २५ ॥ साचनित्यंहिपिबतिशयनादौपयःशुभम् ॥ पयःपानंतुनकृतमद्यसुभ्रुतयाकिल ॥ २६ ॥ तेननिद्रानयनयोर्नजातास्यामहामते ॥ तस्मान्ममापिप्रस्वापोनजातोभीष्मकन्यके ॥ २७ ॥ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ इतिश्रुत्वापरंभैष्मीसपत्नीभिःसमन्विता ॥ नीत्वादुग्धंतत्समीपंप्रययौपरमादरात् ॥ २८ ॥ उष्णंदुग्धंसितायुक्तंकचोलेहैमनेकृते ॥ अपाययत्परंप्रीत्याराधांभीष्मकनंदिनी ॥ २९ ॥ एवमभ्यर्च्यविधिवद्दत्त्वातांबूलवीटकम् ॥ सत्यभामादिभिःशश्वत्सपत्नीभिःसमन्विता ॥ ३० ॥ आगत्यकृष्णसामीप्यंवदंतीस्वकृतंशुभा ॥ भेजेश्रीरुक्मिणीसाक्षाच्छ्रीकृष्णपदपंकजम् ॥ ३१ ॥

जागतोही देखो सो ये नही है तब रुक्मिणीजीने कही कि हे स्वामी ! आपु सोये क्यो नही है ? ऐसे श्रीकृष्णते बोली ॥ २४ ॥ तब भगवान् बोले कि, हे सुभ्रू ! तुमने प्रत्युद्गम और प्रश्रवण ताते व्रजेश्वरीको आश्वासन और सत्कार बड़ो कीनो याते परमप्रसन्न भई ॥ २५ ॥ परन्तु वो नित्य सोवतीविर दूध पीवतीही सो आज वाने दूध नही पीयो, हे सुभ्रू ! याहीते वाको आज अवतक निश्चेई नीद नही आई ॥ २६ ॥ ताते मेरे नेत्रनमेंहू नीद नही आई, हे महामते ! हे भीष्मकन्ये ! ताते मै सोयो नही हूं ॥ २७ ॥ तब तो नारदजी बोले कि, श्रीकृष्णको ये वचन ऐसे सुनिके सौतिनसहित बड़े आदरते रुक्मिणी दूध लेके राधाके समीप गई ॥२८॥ ताती गरम २ दूध मिश्री डारिके सोनेके कटोरामें परम प्रीतिते जायके रुक्मिणीजी राधाकूं प्यावतीभई ॥ २९ ॥ ऐसे श्रीराधाजीको विधिपूर्वक सत्कार करिके पानकी बीरी देके सत्यभामादिक अपनी सपत्नीनके संग॥ ३०॥श्रीकृष्णके पास आयके अपनो

कर्तव सब कह्यो फिर श्रीकृष्णके चरणकमल दावन लगी ॥ ३१ ॥ तब अपने कोमल करपल्लवनते चरण लव्याय रही ही सो श्रीकृष्णके चरणकमलमें छाले परे देखिके बड़े अचम्भेमे आयगई ॥ ३२ ॥ और ये बोली कि, हे प्रभो ! तुमारे चरणमें छाले कैसे परिगये हैं अबही भये हैं इनको कारण मैं नहीं जानूहूं ॥ ३३ ॥ नारदजी कहैहैं कि, भगवान् तब सोल्हे हजार स्त्रीनके सुनते २ आपु हरि राधाकी भक्तिके प्रकाशके अर्थ प्रसन्न हैके रुक्मिणीते ये बोले ॥ ३४ ॥ कि, हे प्रिया हौ ! श्रीराधिकाके हृदयकमलमें मेरे चरणकमल रहे आमैंहै, राति दिन स्नेहकी रस्सीमे बंधे एकक्षण या आधेऊ छिन चलायमान नहीं होयहै ॥ ३५ ॥ सो आजु तातो दूध पियेतें मेरे पांउनमें छाले उछरेहें देखो मैं तो इनको नेकहू तातो नाहि प्याऊं हूं और तुमने तातो दूध प्याय दियो ॥ ३६ ॥ नारदजी कहैहै कि, श्रीकृष्णको ये वचन सुनिके रुक्मिणीते आदि देके जे श्रेष्ठ स्त्री ही वे प्रेमते

संलालयंतीसततंकोमलैःकरपल्लवैः ॥ कृष्णपादतलोच्छालान्वीक्ष्यसाविस्मिताभवत् ॥ ३२ ॥ उच्छालकाःकथंजातास्तवपादतलेप्रभो ॥ अद्यैवभूताभगवन्नवेद्म्यत्रहिकारणम् ॥ ३३ ॥ षोडशस्त्रीसहस्राणांशृण्वंतीनांहरिःस्वयम् ॥ राधाभक्तिप्रकाशार्थंप्रसन्नःप्राहरुक्मिणीम् ॥ ॥३४॥ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ श्रीराधिकायाहृदयारविंदेपादारविंदंहिविराजतेमे ॥ अहर्निशंप्रश्रयपाशबद्धंलवंलवार्द्धनचलत्यतीव॥३५॥ अद्योष्णदुग्धप्रतिपानतोंघ्रावुच्छालकास्तेममप्रोच्छलंति ॥ मन्दोष्णमेवंहिनदत्तमस्यैयुष्माभिरुष्णंतुपयःप्रदत्तम् ॥ ३६ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ श्रीकृष्णस्यवचःश्रुत्वारुक्मिण्याद्यास्त्रियोवराः ॥ प्रेम्णापादंविमृज्याथविसिष्मुःसर्वतोनृप ॥ ३७ ॥ श्रीराधायाःपराप्रीतिर्माधवेमधुसूदने ॥ तत्समानानचैकैषाअद्वितीयामहीतले ॥ ३८ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांश्रीद्वारकाखण्डेनारदबहुलाश्वसंवादेसिद्धाश्रमेश्रीराधाकृष्णसमागमेराधाप्रेमप्रकाशोनामसप्तदशोऽध्यायः ॥ १७ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ श्रीराधायाःपरांप्रीतिंज्ञात्वागोपीगणस्यच ॥ ऊचुर्हरिंराजपुत्र्यस्तद्रासप्रेक्षणोत्सुकाः ॥ १ ॥ ॥ पट्टराज्यऊचुः ॥ ॥ धन्यागोप्यस्तुतेभक्ताप्रेमलक्षणसंयुताः ॥ याःप्राप्तारासरंगेवैतासांकिंवर्ण्यतेतपः ॥ २ ॥ वृन्दावनेकृतोरासोविधिनायेनमाधव ॥ तंविधिंद्रष्टुमिच्छामोयदित्वंमन्यसेप्रभो ॥३॥ त्वंचात्रैवतथाराधागोप्यःसर्वाव्रजांगनाः ॥ वयंचात्रैवदेवेशरासोयोग्योभवेदिह ॥ ४ ॥

चरणनकूं छोड़िके हे नृप ! सब ओरते अत्यन्त विस्मित हैगई ॥ ३७ ॥ और ये कहनलगी कि, श्रीराधिकाकी परम प्रीति माधव मधुसूदनमें है ताके समान हमारी काहूकीहू ऐसी एक अद्वितीय प्रीति नहीं है ॥ ३८ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां द्वारकाखण्डे भाषाटीकायां सिद्धाश्रमे राधाप्रेमप्रकाशो नाम सप्तदशोऽध्यायः ॥ १७ ॥ श्रीनारदजी बहुलाश्वते कहै हैं कि, श्रीराधिकाकी श्रीकृष्णमें परम प्रीति देखिके और तैसेई गोपीनकी कृष्णमें अद्वितीय प्रीति देखिकै सब राजकुमारी हरिते बोली, ये सब कैसी हैं कि, विनको रास देखिवेके लिये उत्कण्ठिता हैं ॥ १ ॥ तब ये पटरानी बोली—गोपी धन्य है जे तुम्हारी प्रेम लक्षणा भक्तिमें भरी ये रासरंगमें प्राप्त भईहैं तिनके तपको कहा वर्णन करैं ॥ २ ॥ हे माधव ! वृन्दावनमें कौन विधिते आपने रास कीनोहै वा विधिकूं हम देखिवे की इच्छा करैहैं जो आपुकी इच्छा होय तो ॥ ३ ॥ आपुहू यहीं हो श्रीराधिकाजूहू यहीं हैं गोपीहू सब यहीं हैं ताते वो रास यहीं हैवो योग्य है ॥ ४ ॥

हे जगत्‌के नाथ ! ये हमारो मनोरथ आपु पूर्ण करिवेयोग्य हो, हे मनोहर ! और हमारो कछू मनोरथ नही है ॥ ५ ॥ ऐसो उनको वचन सुनिके भगवान् हंसतेसे तिनते प्रेमभरी अपनी वाणी नते मोहसो करत यह बोले ॥ ६ ॥ रासकी ईश्वरी राधा है सो यहां तो तव रास होय जव वाकी इच्छा होय ताते तुम श्रीराधाते पूछि देखो ॥ ७ ॥ ऐसे रुक्मिणीते आदि दे सब रानी या वचनकूं सुनिके परम प्रेमते राधाके पास जायके हँसत २ यह वोली ॥ ८ ॥ रानी बोलीं–हे रम्भोरू ! हे चन्द्रवदने ! हे व्रजसुन्दरीशे ! हे रासेश्वरी ! हे सखि ! हे शीलरूपे ! हे राधे ! हे सुकीर्तिकुलकीर्तिकरे ! हे शुभांगे ! तुमकूं पूछिवेकूं हम सव आई है ॥ ९ ॥ रसके दाता यहां रासेश्वरहू है, रासेश्वरी तुमहू हौ और गोपवरनकी अंगनाऊ यहांही है, रसके अर्थ सर्व विधिमें हमहूं हैं याते आपु रास करिये, रास हमहू बड़ो प्यारो है ॥ १० ॥ तव राधिकाजी बोली कि, रासके ईश्वर सवते परे संतनपै

पूर्णींकुरुजगन्नाथअस्माकंतुमनोरथम् ॥ कृतोमनोरथोन्योनरासक्रीडांमनोहर ॥ ५ ॥ इतितासांवचःश्रुत्वाभगवान्प्रहसन्निव ॥ प्राहताः प्रेमसंयुक्तोगीर्भिःसंमोहयन्निव ॥ ६ ॥ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ रासेश्वर्यास्तुराधायामनश्चेद्रंतुमंगनाः ॥ तदारासोभवेदत्रभवतीभिस्तुपृच्छताम् ॥ ७ ॥ इतिश्रुत्वावचस्तस्यरुक्मिण्याद्यानृपात्मजाः ॥ राधामेत्यपरंप्रेम्णाप्राहुःप्रहसिताननाः ॥ ८ ॥ ॥ श्रीराज्यऊचुः ॥ ॥ रंभोरुचन्द्रवदनेव्रजसुन्दरीशेरासेश्वरिप्रियतमेसखिशीलरूपे ॥ रासेसुकीर्तिकुलकीर्तिकरेशुभांगेत्वांप्रष्टुमागतवतीःसकलावयंस्म ॥ ९ ॥ रासेश्वरोपिकिलचात्ररसप्रदायीरासेश्वरीत्वमपिगोपवरांगनाश्च ॥ एवंवयंस्मइतिसर्वविधौरसार्थेरासंकुरुप्रियतमेचतथाप्रियंनः ॥ ॥ १० ॥ ॥ श्रीराधोवाच ॥ ॥ रासेश्वरस्यपरमस्यसतांकृपालोरंतुंमनोयदिभवेत्तुतदात्ररासः ॥ शुश्रूषयापरमयापरयाचभक्त्यासंपूज्यतंकिलवशीकुरुतप्रियेष्टाः ॥ ११ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ राधायावचनंश्रुत्वाश्रीकृष्णोक्तंतथावदन् ॥ तथास्तुचोक्त्वासाराधाप्रसन्नाभून्महामनाः ॥ १२ ॥ माधवेपूर्णिमायांतुपुण्येसिद्धाश्रमेशुभे ॥ प्रदोषकालेचन्द्राभेरासारंभोबभूवह ॥ १३ ॥ रासेश्वरस्यरासार्थेरासेश्वर्यासमन्वितः ॥ रराजरासेरसिकोयथारत्यारतीश्वरः ॥ १४ ॥ यावतीर्गोपिकाःसर्वायावतीराजकन्यकाः ॥ तावद्रूपधरोरेजेएकःकृष्णोद्वयोर्द्वयोः ॥ १५ ॥ तालवेणुमृदंगानांकलकण्ठैःसखीजनैः ॥ वल्गुनूपुरकांचीनांमिश्रशब्दोमहानभूत् ॥ १६ ॥

कृपा करनहारे श्रीकृष्ण जो रमिवेकूं मन करे तो यहाँ रास होय सो परम शुश्रूषा करिके और परम भक्तिते उन्हे पूजिके हे प्यारी हो ! वश करो ॥ ११ ॥ नारदजी कहेहै कि ऐसो राधाको वचन सुनिके श्रीकृष्णको कथन कह्यो तब तथास्तु ऐसे कहिके बड़े मनवारी राधिकाजी प्रसन्न होतभई ॥ १२ ॥ तब वैशाखकी पूर्णमासीकूं शुभ पवित्र वा सिद्धाश्रममें प्रदोषकालमें चंद्रोदयके समे रासको प्रारंभ होतभयो ॥ १३ ॥ रासेश्वरीके संग रसिक रासेश्वरकी बडी शोभा होतभई, रतिके संगमें कामदेवकी जैसे ॥ १४ ॥ तव जितनी गोपी और जितनीही राजकन्या तितनेई रूप एक श्रीकृष्णके हैगये तव द्वेद्वेनके बीचमें एक एक कृष्ण दीखे ॥ १५ ॥ मृदंग, मंजीरा, वेणु, वीणा इनके शब्द और मनो

हरकण्ठी सखीजननके शब्द मनोहर नूपुर कोंधनीनके मिलेभये मनोहर शब्द होतभयो ॥ १६ ॥ कोटि कंदर्पसे लावण्य वनमाला पेहेरें, मकराकृत कुंडल धरे, पीतांबर धारी, किरीट, कंकण, बाजूबंद ऐसो शृंगार करे ॥ १७ ॥ रासेश्वरीके संग रासेश्वरकी बडी शोभा होतीभई तारागणनते चंद्रमाकी जैसी शोभा होय है ॥ १८ ॥ ऐसे सबरी राति एक क्षणकी बराबर रासमंडलमें व्यतीत हैगई वो रात महाआनंदमयी भई ॥ १९ ॥ तब रुक्मिणीते आदि देके उत्तम स्त्री श्रीरासमंडलकूं देखिकें परम आनंदकूं प्राप्त हैगई और सबनके पूर्ण मनोरथ हैगये ॥ २० ॥ परिपूर्णतम साक्षात् श्रीकृष्ण पुरुषोत्तम तिनते रासके अंतमें रुक्मिणीते आदि देके सब रानी पटरानी प्रेममें परायण हैके यह बोली ॥ २१ ॥ कि, हे नाथ ! या मनोहर रासरंगमें आपको अति सुंदर रूप ताकूं देखिके हमारो मन परमानंदकूँ प्राप्त हैगयो है जैसे ब्रह्मानंदकूँ प्राप्त भयो जो मुनि, हैं सो ॥

कोटिकंदर्पलावण्यःस्रग्वीकुण्डलमंडितः ॥ पीतांबरधरोराजन्किरीटकटकांगदः ॥ १७ ॥ रासेश्वर्यासमंगायत्रासेरासेश्वरःस्वयम् ॥ स्त्रीगणैः सहितोराजंश्चंद्रस्तारागणैर्यथा ॥ १८ ॥ एवंसर्वानिशाराजन्क्षणवद्रासमण्डले ॥ व्यतीताभून्महाराजमहानंदमयीःशुभाः ॥ १९ ॥ श्रीरासमण्डलंदृष्ट्वारुक्मिण्याद्याःस्त्रियोवराः ॥ जग्मुस्ताःपरमानंदंसर्वाःपूर्णमनोरथाः ॥ २० ॥ परिपूर्णतमंसाक्षाच्छ्रीकृष्णंपुरुषोत्तमम् ॥ रासांतेरुक्मिणीमुख्याःप्राहुःप्रेमपरायणाः ॥ २१ ॥ ॥ राज्ञ्यऊचुः ॥ ॥ दृष्ट्वात्वद्रूपमाधुर्य्यंरासरंगेमनोहरे ॥ गतंमनोनःस्वानंदंब्रह्मानंदंयथा मुनिः ॥ २२ ॥ एतादृशोपिरासोन्योनभूतोनभविष्यति ॥ शतयूथस्तुगोपीनामत्रमाधववर्तते ॥ २३ ॥ पत्न्यःषोडशसाहस्रंसखीभिःसहितावयम् ॥ सखिकोटियुताश्चात्रअष्टपट्टमहास्त्रियः ॥ २४ ॥ वृन्दावनेपिनैतादृग्भूतोवामाधवेश्वर ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ एवंकृताभिमानानांराज्ञीनांप्रहसन्हरिः ॥ प्राहेदंपृच्छतांराधाभवतीभिःपरात्परम् ॥ २५ ॥ सत्यभामादिकाःसर्वाःपृच्छंतितांमनोहराम् ॥ किंचिद्धसंतीमनसिप्राहराधापरंवचः ॥ २६ ॥ ॥ श्रीराधोवाच ॥ ॥ ननुरासःपरंचात्रबहुस्त्रीगणसंकुलः ॥ पूर्वरासमोनस्याद्यस्तुवृन्दावनेभवत् ॥ २७ ॥ क्वचात्रवृन्दारण्यंहिदिव्यद्रुमलताकुलम् ॥ प्रेमभारानतलंतंमधुमत्तमधुव्रतम् ॥ २८ ॥

॥ २२ ॥ ऐसो रास न कबहूं भयो न होय, हे माधव ! जो या रासमें गोपीनके सौ यूथ हैं ॥ २३ ॥ और सोल्हे हजार हम रानी पटरानी और किरोड़ सखीनसहित जहां आठ पटरानी हैं ॥ २४ ॥ हे माधव ! हे ईश्वर ! ऐसो चाहे वृंदावनमेंऊ न भयो होयगो, नारदजी कैहेहैं कि, ऐसे कीनोहै अभिमान जिन्ने विन रानीनते हँसते हँसते भगवान् बोले कि, गोपी हौ ! यह बात तो तुमें राधाजीते पूछनी चाहिये ॥ २५ ॥ तब तो सत्यभामादिक जे रानी हैं वे मनोहर जो श्रीराधा है ताते पूछनलगीं, तब मनमें हँसत भई जो राधा सो ये परम वचन कहतीभई ॥ २६ ॥ कि, रास यहांहू सुंदर भयो बोहत स्त्रीगणनको समूह जामें पन पेहले रासकी बराबर ये न भयो जो कि, वृन्दावनमें भयो हौ ॥ २७ ॥ वुह वृंदावन कहां जामें दिव्य वृक्ष लतानते आकुल प्रेमके भारते जिनकी

लता झुक रही है, सुगंधिते मत्त भौंरानकी गुंजार जामें ॥ २८ ॥ पुष्पभारकूं वहती हंस और कमलनते संयुक्त रत्ननते भरी सिदूरकी जैसी सो यमुना यहां कहां ॥ २९ ॥ पुष्प भारते नविरही ऐसी माधवी लता कहां, वे वृन्दावनके प्रेमी पक्षी, वुह मधुरध्वनि गामें सो कहां ॥ ३० ॥ चंचल भौंरा जिनमे गुंजारें ऐसी कुंज निकुंजके दिव्य मन्दिर कहां, उन निकुंजनमें चलत वुह शीतल मन्द कमलरजसों सुगंधित पवन कहां ॥ ३१ ॥ मनोहर ऊंचे शिखर जामें, फल फूलनते भरी है दरी गुफा जाकी सो गोवर्द्धन कहां ॥ ३२ ॥ कालिंदीके मनोहर पुलिनमें चमकनी रेतीमें वेत लींयें बांसुरी बजावत मोरपंखते बांधी जो मल्लकीसी फेंट ताते राजत श्याम कहां ॥ ३३ ॥ वनमालाते भूषित श्रीकृष्णको वो शृंगार यहां कहां, श्यामसुन्दर सचिक्कन जो छल्लादार अलकावलीकी सुगंधि जामें चिरमिटीनते पुष्पनको कृष्णको शृंगार कहां ॥ ३४ ॥ श्रीकृष्णके मुख

पुष्पव्यूहान्वहंतीयायथोष्णिङ्मुद्रिताशुभा ॥ हंसपद्मसमाकीर्णाक्वचात्रयमुनानदी ॥ २९ ॥ माधव्यस्तुलताःक्वात्रपुष्पभारनताःपराः ॥ क्व पक्षिणःप्रेमपरागायंतिमधुरास्वनम् ॥ ३० ॥ लोलालिपुंजाःकुञ्जाःक्वनिकुञ्जादिव्यमन्दिराः ॥ क्ववायुःशीतलोमन्दोवातिपद्मरजोहरन् ॥ ॥ ३१ ॥ शृंगैर्मनोहरैरुच्चैर्गिरिर्गोवर्द्धनोचलः ॥ सर्वत्रफलपुष्पाढ्योदरीभिःक्वकरीवसः ॥ ३२ ॥ कालिंदीपुलिनेरम्येवायुनाचितसैकते ॥ वंशीवेत्रधरोमल्लपरिबर्हविराजितः ॥ ३३ ॥ क्वचात्रकृष्णशृंगारोवनमालाविभूषितः ॥ श्यामानामलकानांचवक्राणांगन्धवारिणाम् ॥ ३४ ॥ वलितंहरितंक्वात्रकुण्डलाभ्यांपरस्परम् ॥ श्रीमुखेकृष्णचन्द्रस्यगण्डस्थलमनोहरे ॥ ३५ ॥ पत्रावलीगन्धलोभाद्भ्रमद्भृंगावलीयुते ॥ क्वप्रेम्णा दर्शनंचैवस्पर्शनंहर्षणंतथा ॥ ३६ ॥ कामेषुतिग्मकोणैश्चनेत्रैःक्वापांगजोरसः ॥ आकर्षणंक्वहस्ताभ्यांहस्ताद्धस्तविसर्जनम् ॥ ३७ ॥ विलीन त्वंनिकुञ्जेषुसंमुखेनतुदर्शनम् ॥ ग्रहणंक्वात्रचीराणांहरणंवेणुवेत्रयोः ॥ ३८ ॥ क्वप्रेम्णाचात्रबाहुभ्यांकर्षणंचपरस्परम् ॥ पुनःपुनस्तद्ग्रहणंभुजे चन्दनचर्चितम् ॥ ३९ ॥ यत्रयत्रचयालीलातत्रतत्रैवशोभते ॥ यत्रवृन्दावनंनास्तितत्रमेनमनःसुखम् ॥ ४० ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ राधा वाक्यंततःश्रुत्वासर्वाःपट्टमहास्त्रियः ॥ जहुर्मानंस्वरासस्यविस्मिताहर्षिताश्चताः ॥ ४१ ॥ एवंसिद्धाश्रमेरासंकृत्वाश्रीराधिकेश्वरः ॥ नीत्वा गोपीगणान्सर्वान्राधयासहितोहरिः ॥ ४२ ॥

कमलपे हलत चलत जो परस्पर बीजुरीसे कुण्डलनकी शोभा सो कहां ॥ ३५ ॥ पत्रावलीकी सुगंधिके लोभते भ्रमत जो भृंगावली जामें ऐसो कृष्णको दर्शन कहां, वुह स्पर्शन हर्षण कहां ॥ ३६ ॥ कामके पैने बान ऐसे जे कटाक्ष तिनको रस कहां, हाथनते खैंचिके हाथते हाथ छुड़ायवो कहां ॥ ३७ ॥ विन निकुंजनमें दबकनो ढूंढ़नो वुह चीरहरण वुह वेत बांसुरीको चुरायवो कहां ॥३८॥ प्रेम करिके आपुसमें भुजानते खैंचिवो कहां, बेरबेर भुजानते चंदन लगायवो कहां ॥ ३९ ॥ जहां जहां जो जो लीला है ताकी तहांही तहां शोभा है, जहां वृन्दावन नहीं है तहां मेरे मनकूं सुख नहीं है ॥ ४० ॥ नारदजी कहैं है–ऐसे पटरानी रानी राधाको वाक्य सुनिके अपने रासको मान त्याग देतभई और विस्मित हैके हर्षित होतभई ॥ ४१ ॥ ऐसे सिद्धाश्रममें राधिकेश्वर रास करिके सब गोपीगणनकूँ लेके राधिकाकूं रानी पटरानीनकूं संग लेके द्वारिकामें प्रवेश होतभये ॥४२॥

स्त्रीनसहित जब द्वारिकामे आये तब राधिकाकूँ और न्यारो मन्दिर बनवावत भये ॥ ४३ ॥ तिनमें सब व्रजसुन्दरीनकूं वसावत भये यह सिद्धाश्रमकी कथा मैंने तेरे अगाड़ी कही, हे नृप ! ॥४४॥ सो सब पापनकी हरनहारी सबकूं मोक्ष देनहारी है ॥ ४५ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां द्वारकाखण्डे भाषाटीकायां सिद्धाश्रममाहात्म्ये रासोत्सवो नामा ष्टादशोऽध्यायः ॥ १८ ॥ नारदजी कहैं हैं द्वारावतीको मण्डल चारिसै कोशको है ताकी चारिसैई कोशकी परिक्रमा है ॥ १ ॥ ताके बीचमें कृष्णको रच्यो बारह जोजनको किलो है दूसरो बाहिरको किलो नव्वह कोशको है श्रीकृष्णमहात्माने बनायो है ॥ २ ॥ तीसरो किलो द्वेकम दोसै कोशको है यामें रत्ननके महल मन्दिर हैं ॥३॥ तिनके भीतर श्रीकृष्णको दुर्ग है तामें नौ लाख विचित्र मंदिर बनें है ॥ ४ ॥ तहां राधाको मंदिर है ताके दरवाजेपै लीलासरोवर है सब तीर्थनमें उत्तम है गोलोकते आयो है ॥ ५ ॥ जामें जो कोई पापी

सभार्य्योभगवान्साक्षाद्द्वारिकांप्रविवेशह ॥ कारयामासराधायैमन्दिराणिपराणिच ॥ ४३ ॥ निवासयित्वासुसुखंसर्वास्ताश्वव्रजौकसः ॥ इत्थंसिद्धाश्रमकथामयातेकथितानृप ॥ ४४ ॥ सर्वपापहरापुण्यासर्वेषांचैवमोक्षदा ॥ ४५ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायां श्रीद्वारकाखण्डेनारद बहुलाश्वसंवादेसिद्धाश्रममाहात्म्येरासोत्सवोनामाष्टादशोऽध्यायः ॥ १८ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ द्वारावतीमण्डलंतुशतयोजनविस्तृत म् ॥ तस्यप्रदक्षिणासर्वायोजनानांचतुःशतम् ॥ १ ॥ तन्मध्येकृष्णरचितंदुर्गंद्वादशयोजनम् ॥ द्वितीयंचबहिर्दुर्गंनवतिंचदुरुत्तरम् ॥ क्रोशैः संघट्टितंराजञ्छ्रीकृष्णेनमहात्मना ॥ २ ॥ तृतीयंचतथादुर्गंद्व्यूनैश्चद्विशतैर्नृप ॥ क्रोशैःसंघट्टितंराजन्रत्नप्रासादसंयुतम् ॥ ३ ॥ तेषामंतरदुर्गे पिश्रीकृष्णस्यमहात्मनः ॥ मंदिराणिविचित्राणिनवलक्षाणिसंतिहि ॥ ४ ॥ तत्रराधामंदिरस्यद्वारेलीलासरोवरम् ॥ सर्वतीर्थोत्तमंराजन्गो लोकाच्चसमागतम् ॥ ५ ॥ यस्मिन्स्नात्वानरःपापीव्रतीभूत्वासमाहितः ॥ अष्टम्यांहेमदानंचदत्त्वानत्वाविधानतः ॥ ६ ॥ कोटिजन्मकृतैः पापैर्मुच्यतेनात्रसंशयः ॥ प्राणांतेतत्रनरंनेतुंगोलोकाच्चमहारथः ॥ ७ ॥ सहस्रादित्यसंकाशआगच्छतिनसंशयः ॥ दशकंदर्पलावण्योरत्नकुण्ड लमंडितः ॥ ८ ॥ स्रग्वीपीतांबरःश्यामःसहस्रार्कस्फुरद्द्युतिः ॥ सहस्रपार्षदैर्युक्तश्चामरांदोलराजितः ॥९॥ जयध्वनिसमायुक्तोवेणुदुंदुभिनादि तः ॥ भूत्वैवंरथमास्थायगोलोकंयात्यसंशयम् ॥१०॥ अथतीर्थानिचान्यानिशृणुराजन्महामते ॥ शतोत्तराणितत्रैवसहस्राणिचषोडश ॥११॥ अष्टभिःसहितान्येवपत्नीनांभवनानिच ॥ तानिप्रदक्षिणीकृत्यनत्वानत्वापृथक्पृथक् ॥ १२ ॥

नर स्नान करे सावधान हैके व्रती हैके अष्टमीकूँ विधानते सुवर्ण दान करे और प्रणाम करै ॥ ६ ॥ तौ कोटि जन्मके पापते छूटिजाय और प्राणांतमें वा नरकूं लेवेको गोलोकते रथ आवे ॥ ७ ॥ जाको हजार सूर्यकोसो तेज यामें सन्देह नहीं और दश कंदर्पसों सुन्दर हैके रत्नकुंडलते मंडित ॥८॥ माला पेहरे पीतांबरधारी श्यामरूप हजार सूर्यकोसो जाको तेज हजार पार्षदन करिके युक्त चामरन ढुरवेसों सुशोभित ॥ ९ ॥ वेणु दुंदुभी बजती जायँ जय जयकी ध्वनिसहित वो गोलोककूँ जायहै यामें कछु संदेह नहीं है ॥ १० ॥ हे राजन् ! हे महामते ! अब या द्वारकामें जे औरहू तीर्थ हैं तिने तूं सुनि सोल्हे हजार और एकसौ आठ तीर्थ हैं ॥ ११ ॥ पटरानीनसहित तिनके महल हैं तिनकूं न्यारी २

दंडोत करिके परिक्रमा करे ॥ १२ ॥ जो ज्ञानतीर्थमें स्नान करिके कल्पवृक्षको स्पर्श करे ताकूं ज्ञान, वैराग्य, भक्ति तीनो बातें तत्क्षण प्राप्त होयहैं ॥ १३ ॥ और प्रसन्न हैके श्रीकृष्ण वाके हृदयमें सदा वसे है और समृद्धि सिद्धि सब वाकूं आपुही प्राप्त होयहैं ॥ १४ ॥ जो मनुष्य हरिमंदिरको दर्शन करे सो जीवन्मुक्त हैके कृतार्थ होयहै ताके समान कोई वैष्णव नहीं है और ताके समान कोई तीर्थ भी नहीं है ॥ १५ ॥ पांच योजनपे भगवान्के मंदिरते सौ धनुषपे एक कृष्णकुंड है वो कृष्णके तेजते उत्पन्न भयोहे ॥ १६ ॥ जामे स्नान करिके सांब जांबवतीको बेटा कुष्ठते मुक्त हैगयो ताके दर्शनमात्रतेई सब पापनते छूटिजायहै ॥ १७ ॥ हे मैथिल ! ताते अठारह पेडपे पूर्व दिशामें सब तीर्थनमें उत्तम बडो पुण्य एक बलभद्र सरोवर है ॥ १८ ॥ जहाँ पृथ्वीकी प्रदक्षिणा करके बलदेव महाबली यज्ञ रचिके रेवतीसहित विराजते भये ॥ १९ ॥ तहां

ज्ञानतीर्थंसमाप्लुत्यस्पृशेद्यःपारिजातकम् ॥ तस्यज्ञानंचवैराग्यंभक्तिर्भवतितत्क्षणात् ॥ १३ ॥ श्रीकृष्णोहृदयेतस्यवसेद्धृष्टमनाःसदा ॥ समृद्धिसिद्धयःसर्वास्तंभजंतिनिसर्गतः ॥१४॥ समुक्तःसकृतार्थःस्याद्यःपश्येद्धरिमंदिरम् ॥ तत्समोवैष्णवोनास्तितीर्थंचतत्समंनहि ॥ १५ ॥ पंचयोजनविस्तीर्णाद्भगवन्मंदिरात्ततः ॥ धनुःशतेकृष्णकुण्डःकृष्णतेजःसमुद्भवः ॥ १६ ॥ यंस्नात्वाकुष्ठतोमुक्तःसांबोजांबवतीसुतः ॥ तस्यदर्शनमात्रेणसर्वपापैःप्रमुच्यते ॥ १७ ॥ तस्मादष्टादशपदेपूर्वस्यांदिशिमैथिल ॥ सर्वतीर्थोत्तमंपुण्यंबलभद्रसरोमहत् ॥ १८ ॥ पृथ्वीप्रदक्षिणांकृत्वाबलदेवोमहाबलः ॥ यज्ञंयत्रविनिर्मायरेवत्याविरराजह ॥ १९ ॥ तत्रस्नात्वानरःसद्योमुच्यतेसर्वपातकात् ॥ पृथ्वीप्रदक्षिणायाश्चफलंतस्यनदुर्लभम् ॥ २० ॥ भगवन्मंदिराद्राजन्सहस्रंधनुरग्रतः ॥ दक्षिणस्यांमहातीर्थंगणनाथस्यवर्तते ॥ २१ ॥ अनिर्दशेगतेराजन्प्रद्युम्ने स्वसुतेतदा ॥ गणेशपूजनंयत्रपूजयामासरुक्मिणी ॥ २२ ॥ तत्रस्नात्वाहेमदानंयोददातिनृपेश्वर ॥ पुत्रप्राप्तिर्भवेत्तस्यवंशस्तस्यविवर्द्धते ॥ २३ ॥ भगवन्मंदिराद्राजन्दिग्विभागेचपश्चिमे ॥ धनुर्पिद्विशतेचास्तेदानतीर्थंपरंशुभम् ॥ २४ ॥ यत्रश्रीकृष्णचन्द्रस्यनित्यंदानंकरोतियः ॥ तत्रस्नात्वानरोराजन्द्विपलंकांचनंतथा ॥ २५ ॥ चतुर्गुणंतुरजतंपट्टांवरशतंतथा ॥ तथासहस्रमौल्यानिनवरत्नानियानिच ॥ २६ ॥ योददातिनरश्रेष्ठस्तस्यपुण्यफलंशृणु ॥ अश्वमेधसहस्राणिराजसूयशतानिच ॥ २७ ॥

स्नान करे तो सब पापनते छूटिजाय और पृथ्वीकी परिक्रमाको फल वाकूं दुर्लभ नहीं है ॥ २० ॥ हे राजन् ! भगवान्के मंदिरके हजार धनुषपे अगारी एक दक्षिण दिशामें गणनाथ तीर्थ है ॥ २१ ॥ जब पहले दश दिनाके भीतर प्रद्युम्न अपनो बेटा जातुरह्यो तब गणेशको पूजन रुक्मिणीजी करतभई ॥ २२ ॥ तहां स्नान करिके हे नृपेश्वर ! जो हेमदान करे तो वाकूं पुत्रकी प्राप्ति होय और वंशकी बढवार होय ॥ २३ ॥ और भगवान्के मंदिरते पश्चिम दिशामें द्वैसे धनुषपे एक अतिशुभ दानतीर्थ है ॥ २४ ॥ जहां श्रीकृष्ण नित्य दान कर्योकरतेहै जहां स्नान करिके द्वै टकाभरि सोनों दान करे और ॥ २५ ॥ ताते चौगुनी चांदीको दान करे और सौ १०० रेसमी वस्त्र को दान करे, हजार मोहरके तथा नौ रत्नको दान करे ॥ २६ ॥ जो इतनों दान देय ताको पुण्य फल सुनि हजार अश्वमेध और सौ राजसूय यज्ञ ॥ २७ ॥

ये दानतीर्थके पुण्यके सोलहवीं कलाकूँ नही प्राप्त होय है, बदरिकाश्रमकी यात्रामें आदमीको जो फल प्राप्त होय हैं ॥२८॥ और सैंधवारण्यकी यात्रामें मेषके सूर्यमें जो फल प्राप्त होय ॥ २९ ॥ और उत्पलावर्तकी यात्रामें वृषके सूर्यमें जो फल प्राप्त होय सोही फल प्राप्त यहाँ स्नान दान करे तो वाते निःसंदेह लक्षगुनो फल होय ॥ ३० ॥ हे विदेहराट्! ताते किरोर गुनो पुण्य दानतीर्थमें होय है, जो एक महीना दानतीर्थमें स्नान करे ॥ ३१ ॥ तो वाको इतनो पुण्य होयहै जाकूँ चित्रगुप्तहू नही जानेहै ता तीर्थके माहात्म्यकूं ब्रह्माहू नही वर्णन करि सकै है ॥ ३२ ॥ सब दाननमें अश्वदान बडो है, ताते गजदानते रथदान बडो है॥ ३३॥रथदानते भूमिदान विशेष है, हे राजन्! भूमिदानते अन्नदान बडो उत्तम है ॥ ३४ ॥ अन्नदानके समान कोई दान न भयो न होय क्योंकि देव, ऋषि, पितर,भूत सबकी अन्नदानते तृप्ति होय है ॥ ३५ ॥ जो दानतीर्थमें अन्नदान करे तो तीनों ऋणकूँ छुड़ाय

दानतीर्थस्यपुण्यस्यकलांनार्हतिषोडशीम् ॥ बद्रिकाश्रमयात्रायांयत्फलंलभतेनरः ॥ २८ ॥ सैंधवारण्ययात्रायांमेषस्थेचदिवाकरे ॥ २९ ॥ उत्पलावर्तयात्रायांवृषस्थेभास्करेसति ॥ स्नानंदानंलक्षगुणंभवतीहनसंशयः ॥ ३० ॥ तस्मात्कोटिगुणंपुण्यंदानतीर्थेविदेहराट् ॥ मासमेकं चयत्स्नानंदानतीर्थेकरोतिह ॥ ३१ ॥ तस्यजातंचयत्पुण्यंचित्रगुप्तोनवेत्तितत् ॥ तस्यतीर्थस्यमाहात्म्यंवक्तुंनालंचतुर्मुखः ॥ ३२ ॥ सर्वेषांचै वदानानामश्वदानंपरंस्मृतम् ॥ अश्वदानाद्गजस्यापिगजदानाद्रथस्यच ॥ ३३ ॥ रथदानात्परंराजन्भूमिदानंविशिष्यते ॥ भूमिदानाद न्नदानंमहादानंप्रकथ्यते ॥ ३४ ॥ अन्नदानसमंदानंनभूतंनभविष्यति ॥ देवर्षिपितृभूतानांतृप्तिरन्नेनजायते ॥ ३५ ॥ दानतीर्थेह्यन्न दानंयःकरोतिमहामनाः ॥ ऋणत्रयंविमुच्याथयातिविष्णोःपरंपदम् ॥ ३६ ॥ दशैवमातृकेपक्षेराजेंद्रदशपैतृके ॥ प्रियायादशपक्षेतुपुरु षानुद्धरेन्नरः ॥ ३७ ॥ चतुर्भुजादिव्यरूपानागारिकृतकेतनाः ॥ ॥ स्रग्विणःपीतवस्त्रास्तेप्रयांतिहरिमंदिरम् ॥ ३८ ॥ भगवन्मंदिराद्रा जन्नुत्तरस्यांदिशिश्रुतम् ॥ क्रोशार्द्धेनृपशार्दूलमायातीर्थंमनोहरम् ॥ ३९ ॥ विराजतेयत्रनित्यंदुर्गादुर्गतिनाशिनी ॥ सिंहारूढाभद्रकालीचंड मुण्डविनाशिनी ॥ ४० ॥ स्यमंतकंसमाहर्तुमृक्षराजबिलंगते ॥ पुत्रेचदेवकीदेवींपूजयामाससत्फलैः ॥ ४१ ॥ तदाजगामप्रिययासमणिर्भग वान्हरिः ॥ तद्बिलात्तत्प्रसिद्धंस्यान्मायातीर्थफलप्रदम् ॥ ४२ ॥

के विष्णुके परम पदकूं जाय ॥ ३६ ॥ दश तो माताके पक्षके दश पिताके पक्षके, दश स्त्रीके पक्षके, पुरुषनकूँ उद्धार करे है ॥ ३७ ॥ ते चतुर्भुज दिव्य रूप हैके पीतांबरधारी मालाधारी गरुडपै बैठके विष्णुलोककूँ जाय है ॥ ३८ ॥ भगवान्के मंदिरतें उत्तरदिशामें आधकोशपै मायातीर्थ है वो बडो मनोहर है ॥ ३९ ॥ यहां दुर्गा दुर्गति नाशिनी सदाई विराजै है सिंहपै चढी भद्रकाली चंडमुंडकी नाश करनहारी ॥ ४० ॥ जब स्यमंतकमणिकूँ लेवेके लिये ऋक्षराज जाम्बवान्की गुफामें श्रीकृष्ण गये हैं तब देवकीने श्रेष्ठ फलनते देवीकी पूजा करी हीं ॥ ४१ ॥ तब भगवान् मणि लेके स्त्रीसहित आयगये वा बिलते ता दिनते वो मायातीर्थ फलको दाता प्रसिद्ध भयो है ॥ ४२ ॥

मायातीर्थमें स्नान करिके मायाको पूजन करे तो सबरे वाके मनोरथ निःसंदेह पूर्ण होजायँ ॥ ४३ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां द्वारकाखण्डे भाषाटीकायां प्र०दुर्गे द्वारकातीर्थमाहात्म्यवर्णनंनामैकोनविंशोऽध्यायः ॥ १९ ॥ नारदजी कहै हैं–हे विदेहराज ! दुर्गके पूर्वके दूसरे दरवज्जेप बड़ो पवित्र एक इंद्रतीर्थ है वो कामनाको देवेवारो सिद्धिको देवेवारे है ॥ १ ॥ तहां न्हाय तो इंद्रलोककूं जाय याहू लोकमें चंद्रमाके समान वैभव हैजाय ॥ २ ॥ तहांई दक्षिणके दरवज्जेपै सूर्यकुण्ड है यहां सत्राजित्नें स्यमंतकमणिके लिये सूर्यको पूजन कियो है ॥ ३ ॥ तहां स्नान करिके पद्मरागमणि पुखराज देय तो वो सूर्यसे विमानमें वैठिकें सूर्यलोककूं जाय ॥ ४ ॥ तहांई पश्चिमके दरवज्जेप ब्रह्मतीर्थ है तहां न्हायके सोनेके पात्रमें खीरको दान करे ॥ ५ ॥ तो याको जो फल होय सो सुनो ब्राह्मणको मारिवेवारो होय, पितृहन्ता होय, मातृहन्ता, गोहन्ता, गुरुहन्ता कैसोहू पापी होय वोहू पवित्र

मायातीर्थेचयःस्नात्वामायांसंपूज्यमानवः ॥ सर्वांमनोरथप्राप्तिंप्राप्नुयान्नात्रसंशयः ॥४३॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांश्रीद्वारकाखण्डेनारदबहुलाश्वसंवादेप्रथमदुर्गेलीलासरोवरहरिमंदिरज्ञानतीर्थकृष्णकुण्डबलभद्रसरोगणेशतीर्थमाहात्म्यंनामैकोनविंशोऽध्यायः ॥ १९ ॥ ॥ श्रीनारद उवाच ॥ ॥ द्वितीयस्यापिदुर्गस्यपूर्वद्वारेविदेहराट् ॥ इन्द्रतीर्थंमहापुण्यंकामदंसिद्धिदायकम् ॥ १ ॥ तत्रस्नात्वानरोराजन्निंद्रलोकंप्रयातिहि ॥ इहैवचन्द्रसादृश्यंवैभवंप्राप्यतेनरः ॥ २ ॥ तथावैदक्षिणेद्वारेसूर्यकुण्डोभिधीयते ॥ यत्रसत्राजितेनापिपूजितोभूत्स्यमंतकः ॥ ३ ॥ तत्रस्नात्वापद्मरागंयोददातिनृपेश्वर ॥ सूर्यप्रभविमानेनसूर्यलोकंप्रयातिहि ॥ ४ ॥ तथावैपश्चिमेद्वारेब्रह्मतीर्थविशिष्यते ॥ तत्रस्नात्वानरोराजन्स्वर्णपात्रेचपायसम् ॥ ५ ॥ योददातिमहाबुद्धिस्तस्यपुण्यफलंशृणु ॥ ब्रह्महापितृहागोघ्नोमातृहाचार्यहाघवान् ॥ ६ ॥ इन्द्रलोकेपदंधृत्वाबिभ्रद्ब्रह्ममयंवपुः ॥ चन्द्राभेनविमानेनयातिब्रह्मपदंसच ॥७॥ तथावैउत्तरेद्वारेक्षेत्रंस्यान्नीललोहितम् ॥ यत्रसाक्षान्महादेवोराजतेनीललोहितः ॥ ॥८॥ देवतामुनयःसर्वेतथासप्तर्षयःपरे ॥ वसंतियत्रवैदेहतथासर्वेमरुद्गणाः ॥९॥ नीललोहितलिंगंतुयत्रसंपूज्ययत्नतः ॥ऐश्वर्यमतुलंलेभेरावणोलोकरावणः ॥१०॥ कैलासस्यापियात्रायांयत्फलंलभतेनृप ॥ तस्माच्छतगुणंपुण्यंनीललोहितदर्शनात् ॥११॥ नीललोहितकुण्डेवैस्नातियस्त्रिदिनंनरः ॥ सयातिशिवलोकाख्यंपापायुतयुतोपिहि॥१२॥सप्तसामुद्रकंनामतीर्थंयत्रविराजते॥तत्रस्नात्वानरःपापीपापसंघैःप्रमुच्यते॥१३॥

हैजाय ॥ ६ ॥ प्रथम इंद्रलोकमें अपनो पद धारण करके ब्रह्ममय देहकूं धारण करिके चन्द्रतुल्य विमानमें वैठिकें ब्रह्मपदको प्राप्त होय है ॥ ७ ॥ तहां उत्तरके दरवज्जेपै नीललोहित तीर्थ है जहां साक्षात् नीललोहित नाम महादेव विराजे है ॥ ८ ॥ तहां सब देवता मुनि सबरे सप्तऋषि जहां वसे हैं तैसेही सबरे मरुद्गण वसे हैं ॥ ९ ॥ तहां नीललोहितलिंगको पूजन करिके लोकरावण रावण अतुल ऐश्वर्यको प्राप्त हैगयो ॥ १० ॥ कैलासकी यात्रामें जो फल प्राप्त होय ताते सौगुनो फल नीललोहितके दर्शनते प्राप्त होयहै ॥ ११ ॥ तहां नीललोहितकुंडमे जो नर तीन दिन स्नान करे तो दश हजारहू पापको कर्त्ता होय तोऊ शिवलोकमें निश्चय जाय ॥ १२ ॥ तहांही सप्तसामुद्रतीर्थ

है पापी वहां स्नान करे तो सब पापनतें छूटिजाय ॥ १३ ॥ और बहुत शीघ्रही सातों समुद्रके स्नानको फल वाकूं मिले और विष्णु, ब्रह्मा, महादेव, इंद्र, वायु, यमराज, सूर्य ॥ १४ ॥ पर्जन्य,कुबेर,चंद्रमा,पृथ्वी, अग्नि,वरुण इतने देवता हे मनुजेश्वर ! वाके पासही रहे हैं ॥ १५ ॥ या ब्रह्माण्डमें सात किरोड तीर्थ हैं वे सबरे या सप्त सामुद्रिकतीर्थमें वसे हैं ॥ १६ ॥ तहां स्नान करिके फिर परिक्रमा करे तो द्वारकापुरीकी यात्राको सब फल मिले॥ १७॥ सप्तसामुद्रिकके विना यात्राको फल नहींमिलैहै सप्तसामुद्रिकतीर्थकूं देवता विष्णुको रूप वर्णन करे हैं ॥ १८ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां द्वारकाखण्डे भाषाटीकायां द्वि०दुर्गे०इ० सप्तसमुद्रमाहात्म्यं नाम विंशोऽध्यायः॥ २० ॥ हे राजन् ! तीसरे दुर्गके पूर्वके दरवज्जेपर रातिदिन अंजनीसुत हनूमान् रक्षा करे है ॥ १ ॥ वा भगवान्को भक्त हनूमान्को दर्शन करे तो वुह भगवान्को भक्त होय जैसो कि, हनूमान् है ॥ २ ॥ तैसेही दक्षिणके दरवज्जेपै सुदर्शनचक्र विराजै है

समानंचसमुद्राणांस्नानपुण्यंलभेत्त्वरम् ॥ विष्णुर्विरिंच्योगिरिशइन्द्रोवायुर्यमोरविः ॥१४॥ पर्जन्योधनदःसोमःक्षितिरग्निरपांपतिः ॥ तत्पार्श्वेषुसदाह्येतेतिष्ठंतिमनुजेश्वर ॥१५॥ सप्तकोटीनितीर्थानिब्रह्मांडेयानिकानिच ॥ सर्वाणितत्रतिष्ठंतिसप्तसामुद्रकेनृप ॥ १६ ॥ तत्रस्नात्वानरःपश्चात्कृत्वासर्वपरिक्रमम् ॥ प्राप्नोतिद्वारकायाश्चयात्रायाःसफलंफलम् ॥१७॥ सप्तसामुद्रकमृतेनयात्राफलदास्मृता ॥ सप्तसामुद्रकतीर्थंविष्णुरूपंविदुःसुराः ॥ १८ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांश्रीद्वारकाखण्डेनारदबहुलाश्वसंवादेद्वितीयदुर्गेइन्द्रतीर्थब्रह्मतीर्थसूर्यकुण्डनैललोहितसप्तसमुद्रमाहात्म्यंनामविंशोऽध्यायः ॥ २० ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ तृतीयस्यापिदुर्गस्यपूर्वद्वारेमहाबलः ॥ रक्षत्यहर्निशंराजन्हनूमानंजनीसुतः ॥१॥ तंप्रेक्ष्यभगवद्भक्तंहनूमंतंमहाबलम् ॥ जायतेभगवद्भक्तोहनूमानिवमानवः॥२॥ तथावैदक्षिणद्वारंचक्रंनामसुदर्शनम् ॥ रक्षत्यहर्निशंराजञ्छ्रीकृष्णगतमानसम् ॥३॥ तस्यदर्शनमात्रेणभवेद्भक्तोहरेःपरः ॥ भक्तस्यापिसदारक्षांकरोतिहिसुदर्शनम् ॥४॥ तथावैपश्चिमंद्वारंजांबवानृक्षराड्बली ॥ रक्षत्यहर्निशंराजन्भगवद्भक्तिसंयुतः ॥५॥ तंप्रेक्ष्यभगवद्भक्तंजांबवंतंमहाबलम् ॥ चिरंजीवीहरेर्भक्तोभवतीहचमानवः ॥ ६ ॥ तथावैचोत्तरंद्वारंविष्वक्सेनोमहाबलः॥ रक्षत्यहर्निशंराजञ्छ्रीकृष्णहृदयोमहान् ॥७॥ तस्यदर्शनमात्रेणनरोयातिकृतार्थताम् ॥ शृणुराजन्बहिर्दुर्गात्तीर्थंपिंडारकंस्मृतम् ॥ ८ ॥ पिंडारकस्यमाहात्म्यंशृणुताद्राजसत्तम ॥ यस्यस्मरणमात्रेणमहापापात्प्रमुच्यते ॥ ९ ॥ अर्थसिद्धेरिवद्वारंरैवताद्रिसमुद्रयोः ॥ मध्येपिंडारकक्षेत्रंतीर्थानांतीर्थमुत्तमम् ॥१०॥ क्रतुराजंराजसूयंयदुराजोमहाबलः ॥ चकारयत्रवैदेहपरिपूर्णतमाज्ञया ॥११॥

श्रीकृष्णमें है मन जाको सो रातिदिन रक्षा करै है ॥ ३ ॥ ताके दर्शनतेही श्रीकृष्णको परम भक्त होयहै जो भगवान्के भक्तकीहू सुदर्शन हमेशाही रक्षा करै है ॥४॥ तहां पश्चिमके दरवज्जेपै जांबवान् रीछनको राजा बडो बली भगवद्भक्तिसों युक्त राति दिन रक्षा करे है ॥ ५ ॥ वा भगवान्को भक्त महाबल जाम्बवान्के दर्शन करै तो वो मनुष्य भगवान्को भक्त होय और चिरंजीवी होय ॥ ६ ॥ हे राजन् ! तैसेई उत्तरके दरवज्जेपै विष्वक्सेन महाबली राति दिन रक्षा करै है, वुह श्रीकृष्णको हृदय है ॥ ७ ॥ ताके दर्शनमात्रतेई नर कृतार्थ हैजायहै, अब हे राजन् ! तूँ सुनि दुर्गके बाहर जो पिण्डारकतीर्थ है ताको वर्णन करूं हूं ॥८॥ हे राजसत्तम ! पिण्डारकतीर्थको माहात्म्य सुनि जाके स्मरणमात्रतेई महापापते छूटि जाय है ॥९॥ ( अर्थसिद्धेरिवद्वारम् ) अर्थकी सिद्धिको मानों द्वार है ऐसो रैवत पर्वत और समुद्र इनके बीचमें पिण्डारक नामको तीर्थहै वो तीर्थनमें उत्तम है॥१०॥ हे वैदेह ! जहां

परिपूर्ण भगवान्‌की आज्ञाते यदुराज उग्रसेनने यज्ञनको राजा राजसूय यज्ञ करयो है ॥ ११ ॥ तहां सब ओरते सबरे तीर्थ बुलाये हैं तहां उग्रसेनकी प्रीतिते सब तीर्थ उग्रसेनके यज्ञोत्तममें आयके वसे हैं ॥ १२ ॥ सब तीर्थनको जो पिण्ड नाम इखट्ठो होनों ताते ये पिण्डारक नाम भयो है तहां स्नान करते मनुष्यको तत्काल राजसूय यज्ञको फल होयहै ॥ १३ ॥ यहां तीन दिन जितेंद्रिय व्रत करिके रहे, सावधान ब्राह्मणनकूं दण्डवत करे, सोनेको दान देय ॥ १४ ॥ तो यहांई मनुष्यलोकमेंही वुह मनुष्य राजा हैजायहै और वो नित्यही वंदीजननपैते अपनो यश सुन्यो करे ॥ १५ ॥ और सुवर्ण रत्नके भूषण, सुन्दर वस्त्रकी धारण करनवारी चन्द्रवदनी मृगनयनी ऐसी बहुतसी स्त्री जाको नित्य सेवन करें ऐसो होय और महाबली सबतरह हृष्ट पुष्ट रहनवारो वो होय ॥ १६ ॥ और राति दिन जाके द्वारपै नगाड़े बज्यो करे, हाथी चिक्कारयो करे, घोड़ा हिस्यो करे ऐसो होय है ॥ १७ ॥ और राजानके झुण्डनसो विराजमान होय और रत्नके महलनके समूह जिनपै बड़ी ध्वजा तिनसे युक्त जाके आंगण तिनको देखनवारे वो होय॥ १८॥

सर्वाणियत्रतीर्थानिसमाहूतानिसर्वतः॥ निवासंचक्रिरेराजन्नुग्रसेनक्रतूत्तमे ॥ १२ ॥ तेनपिंडारकंनामसर्वतीर्थस्यपिंडतः ॥ तत्रस्नात्वानरःसद्योराजसूयफलंलभेत् ॥१३॥ यत्रैवत्रिदिनंस्नात्वाव्रतीभूत्वासमाहितः ॥ ब्राह्मणेभ्यःस्वर्णदानंदत्त्वायःप्रणतोभवेत् ॥ १४ ॥ इहैवनरदेवःस्यात्समहात्मानसंशयः ॥ नित्यंशृणोतिसततंबन्दिवद्भिर्यशःस्वयम्॥१५॥सुवर्णरत्नवस्त्राद्यैःसुचन्द्रवदनैःपरैः ॥ स्त्रीसंघैःसेवितोनित्यंहृष्टपुष्टोमहाबलः॥१६॥अहोरात्रंप्रताडयंतेद्वारिदुन्दुभयोघनाः ॥ करींद्राणांचचीत्कारैरश्वहेषैस्समन्वितम् ॥१७॥ विराजतेराजसंघैःप्रेक्षयन्प्रांगणाजिरम् ॥ रत्नप्रासादनिचयंध्वजमण्डलमंडितम् ॥ १८ ॥ मत्तकुंजरकर्णाभ्यांताडिताभृंगमण्डली ॥ अलंकरोतितद्द्वारंमंडितंमंडलेश्वरैः ॥१९॥ पिंडारकस्नानमृतेकथंराज्यंभवेदिह ॥ अन्तेमोक्षंकथंयातिनरःपापयुतोपिहि ॥ २० ॥ पिंडारकस्नानमृतेनशर्मपिंडारकस्नानमृतेनकर्म ॥ पिंडारकस्नानमृतेनधर्मःपिंडारकस्नानमृतेनवर्म ॥ २१ ॥ पिंडारकस्नानमृतेवियोगीपिंडारकस्नानकरोवियोगी ॥ पिंडारकस्नानकरःसुभोगीपिंडारकस्नानकरोनरोगी॥ २२ ॥ द्वारावतींमाधवमासमध्येप्रदक्षिणीकृत्यनमस्करोति ॥ सर्वाइहामुत्रचसिद्धयोपिवैदेहतत्पाणितले भवन्ति॥२३ ॥ तीर्थाप्लुतोधःशयनःशुचिश्चमौनीव्रतीवायवभोजनेन ॥ आरभ्यचैत्रीकिलपौर्णमासींयोमाधवीमेत्यकरोतियात्राम् ॥ २४ ॥ तत्पुण्यसंख्यांमदितुंनशक्यश्चतुर्मुखोवेदमयोविधाता ॥ योमेघधारांगणयेत्कदाचित्कालेनपुण्यानिनकृष्णपुर्याः ॥ २५ ॥

मतवारे हाथीनके काननकी मारी भौंरानकी मण्डली और मण्डलेश्वर राजानकी मण्डली जाके द्वारपै रही आवे ॥ १९ ॥ पिंडारक तीर्थके न्हायेविना कैसे तो यहां पृथ्वीपै राज्य मिलेगो और कैसे पापी नर अन्तमे मोक्षकूं जायेंगे ॥ २० ॥ पिण्डारकके स्नान विना न तो सुख मिले और न पिण्डारकके न्हाये विना कर्म होय न धर्म होय और न पिण्डारक न्हायेविना या मनुष्यकी रक्षा होय ॥ २१ ॥ पिण्डारकके स्नान करेके विना मनुष्य वियोगी नाम वियोगसो युक्त होयहै और जो पिण्डारकमें स्नान करे तो याके स्नान करेते मनुष्य योगी होयहै अर्थात् वो कभी वियोगी नही होयहै और या पिण्डारकके स्नानते नर भोगी होयहै और पिण्डारकके स्नानसो मनुष्य रोगी नही होयहै ॥ २२ ॥ वैशाखके महीनामे द्वारिकाकी परिक्रमा देके नमस्कार करे तो हे वैदेह ! या लोककी सिद्धि और परलोककी सिद्धि सब वा पुरुषके हाथमे आय जाय है ॥ २३ ॥ तीर्थमें तो न्हाय, पृथ्वीमें सोवे, पवित्र रहे, मौन रहे, व्रत करे, जो खायके रहै तो केवल चैतकी पूर्णमासीते तो यात्रा उठावे और वैशाखकी पूर्णमासीकूं पूरी करै ॥ २४ ॥ तो वाके पुण्यकी

संख्याको चतुर्मुख जो वेदमय विधाता है वोहू वर्णन नहीं करिसकैहैं जो कालसों मेहकी बूंदनकूं गिनो चाहे तो गिनलेय पर कृष्णपुरीके पुण्यकूं नहीं गिनसकैहै ॥२५॥ जैसे तिथिनमें एकादशी उत्तम है, फणीनमें शेष उत्तम है पक्षीनमें गरुड ॥ २६ ॥ पुराणनमें भारत जैसे देवतानके देवता यदुदेवनके देव श्रीवासुदेव श्रेष्ठ हैं तैसेई सब क्षेत्रनमें तथा पुरीनमें द्वारावती नामकी पुरी श्रेष्ठ है ॥ २७ ॥ अहो ! या भूमिमें द्वारिका अतिधन्य है जामें यादवनकी मण्डली विराजै है जो वैकुण्ठ भगवान्की लीलाकी अधिकारिणी है जैसे बीजुरी सहित घनावली सोहै है तैसीही द्वारावती पुरी सुशोभित है ॥ २८ ॥ जहां साक्षात् परमेश्वर परमपुरुष चतुर्व्यूह रूप धरके विराजे हैं जाने उग्रसेनकूं राज्य दीनो वा भगवान् कृष्ण हरिकूं नमस्कार है नमस्कार है ॥ २९ ॥ जब अपने लोककूं भगवान् गमन करैंगे तबही समुद्र या द्वारिकापुरीकूं डुबाय देयगो हे वैदेह ! एक केवल दिव्य हरिमंदिरके विना, वाही मंदिरमें भगवान् निवास करैंगे ॥ ३० ॥ अबतलक कलियुगमेंहू जहां जलमें यह ध्वनि भयो करै है वो ध्वनि सबको सुनाई परैहै कि, सविद्य होय चाहे अविद्य

यथातिथीनांहरिवासरंचयथाहिशेषोफणिनांफणीन्द्रः ॥ यथागरुत्मान्दिविपक्षिणांचयथापुराणेषुचभारतंच ॥ २६ ॥ यथाहिदेवेषुचदेवदेवः श्रीवासुदेवोयदुदेवदेवः ॥ तथापुरीक्षेत्रसमस्तमध्येद्वारावतीपुण्यवतीप्रशस्ता ॥ २७ ॥ अहोतिधन्यायदुमंडलीभिर्विराजतेभूमितलेमनोहरा ॥ वैकुण्ठलीलाधिकृताकुशस्थलीयथातडिद्भिर्जलदावलिर्दिवि ॥ २८ ॥ यत्रैवसाक्षात्पुरुषःपरेश्वरोधृत्वाचतुर्व्यूहमलंविराजते ॥ यस्तूग्रसेनाय ददौनृपेशतांकृष्णायतस्मैहरयेनमोनमः ॥ २९ ॥ यदास्वलोकंभगवान्गमिष्यतिसंप्लावयिष्यत्यथतांतदार्णवे ॥ वैदेहदिव्यंहरिमंदिरंविनातस्मिन्निवासंभगवान्करिष्यति ॥ ३० ॥ शृण्वंतितत्रैवकलौजलध्वनिंकृष्णोक्तमित्थंसततंदिनेदिने ॥ भवेदविद्योयदिवासविद्योयोब्राह्मणोवैसतुमामकीतनुः ॥ ३१ ॥ भूत्वाथविप्रोब्धितटादगाधंगत्वागृहीत्वाप्रतिमांपरस्य ॥ कृत्वाप्रतिष्ठांचविधायसौधंकरिष्यतेस्थापनमर्कएषः ॥ ॥ ३२ ॥ श्रीद्वारकानाथमितिस्वरूपंपश्यंतियेभक्तजनाःकलौयुगे ॥ गच्छंतितेविष्णुपदंनृदेवयोगीश्वराणामपिदुर्लभंयत् ॥ ३३ ॥ इदंमयाते कथितंनृदेवमाहात्म्यमेतत्किलकृष्णपुर्याः ॥ शृणोतियःश्रावयतेचभक्त्याश्रीद्वारकावासफलंलभेत्सः ॥ ३४ ॥ श्रीद्वारकायानृपखण्डमेतन्मयातवाग्रेकथितंसुपुण्यम् ॥ कीर्तिंकुलंभक्तिमतीवमुक्तिंददातिराज्यंचसदैवशृण्वताम् ॥ ३५ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांश्रीद्वारकाखण्डेनारदबहुलाश्वसंवादेतृतीयदुर्गेपिंडारकमाहात्म्यंनामैकविंशोऽध्यायः ॥ २१ ॥ इतिश्रीद्वारकाखंडःसमाप्तः ॥ ॥

होय वो ब्राह्मण मेरो शरीर है ॥ ३१ ॥ ब्राह्मण हैके समुद्रके अगाध तटते परमेश्वरकी प्रतिमा लायके प्रतिष्ठा करे महल बनावे ताकूं सूर्य जानिये ॥ ३२ ॥ जे जन कलियुगमें द्वारिकानाथके दर्शन करैगे, हे नृदेव ! वे योगीश्वरनकूंहू दुर्लभ जो विष्णुपद ताकूं जायंगे ॥ ३३ ॥ हे नृदेव ! यह कृष्णपुरी द्वारिकाको माहात्म्य तेरे अगाड़ी मैने वर्णन कर्यो है जो कोई भक्तिसों या माहात्म्यको सुने अथवा सुनावे तो वो मनुष्य द्वारिकाके वासके फलको पावे है ॥ ३४ ॥ हे नृदेव ! यह पवित्र करनहारो द्वारिकाखण्ड मैने तेरे अगाडी वर्णन कर्यो ये भक्तिको मुक्तिको दाता है और कुल कीर्तिको बढायबेवारो है, सुनिबेवारेनकूं सदाई राज्य देवेवारो है ॥३५॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां द्वारकाखण्डे भाषाटीकायां नारदबहुलाश्वसंवादे तृतीयदुर्गे पिण्डारकमाहात्म्यं नामैकविंशोऽध्यायः ॥ २१ ॥ इति श्रीद्वारकाखण्डः समाप्तः ॥ ॥

इदं पुस्तकं क्षेमराज–श्रीकृष्णदासश्रेष्ठिना मुम्बय्यां ( खेतवाडी ७ वीं गली खम्बाटा लैन ) स्वकीये "श्रीवेङ्कटेश्वर" ( स्टीम् ) मुद्रणयन्त्रालये मुद्रयित्वा प्रकाशितम् । संवत् १९६७, शके १८३२.

॥ इति गर्गसंहितायां द्वारकाखण्डं भाषाटीकासमेतं समाप्तम् ॥

# ॥ अथ गर्गसंहितायां विश्वजित्खण्डं भाषाटीकासहितं प्रारभ्यते ॥

(सप्तमखण्डम् ७)

श्रीगणेशायनमः ॥ अथ विश्वजित्खंडः प्रारभ्यते ॥ भगवान् जो तुम हो तिनके अर्थ नमस्कारहै वासुदेव हो साक्षी हो संकर्षण हो प्रद्युम्न हो अनिरुद्ध हो तिनके अर्थ नमस्कार है॥ १॥ अज्ञानरूप अन्धकारते आंधरो जो मैं ताकूँ ज्ञानरूप सलाईते खोली हैं आंखि जिनने तिन गुरूनकूँ मेरी नमस्कार है ॥ २ ॥ अब शौनकादिक ऋषिनते गर्गजी कहें हैं हे मुने ! या प्रकार श्रीकृष्णको चरित्र मैंने तुम्हारे अगाड़ी कह्यो जो मनुष्यनकूँ धर्म अर्थ काम मोक्षको दैनहारो है अब आगे तुम कहा सुनिवेकी इच्छा करौहौ ॥ ३ ॥ तब शौनक ऋषि बोले-हे तपोधन ! बहुलाश्व राजा मैथिलदेशको इन्द्र श्रीकृष्णको इष्टी हरिको प्यारो आगे नारदजीते कहा पूछतोभयो ये मोसे कहौ ॥ ४ ॥ तब श्रीगर्गजी कहैहैं कि, हे मुने ! उग्रसेनकूँ यादवनकौ इन्द्र श्रीकृष्णनें कीनों याकूँ सुनिकें बड़ो विस्मित भयो जो राजा मैथिल है वो नारदजीते पूछनलग्यौ ॥ ५ ॥ बहुलाश्व राजा बोले-यह मरुत राजा कौन

श्रीगणेशायनमः ॥ अथविश्वजित्खण्डःप्रारभ्यते ॥ नमोभगवतेतुभ्यंवासुदेवायसाक्षिणे ॥ प्रद्युम्नायानिरुद्धायनमःसंकर्षणायच ॥ १ ॥ अज्ञानतिमिरांधस्यज्ञानांजनशलाकया ॥ चक्षुरुन्मीलितंयेनतस्मैश्रीगुरवेनमः ॥ २ ॥ ॥ श्रीगर्गउवाच ॥ ॥ इत्थंश्रीकृष्णचरितंमयातेकथितंमुने ॥ चतुष्पदार्थदंनॄणांकिंभूयः श्रोतुमिच्छसि ॥ ३ ॥ ॥ शौनकउवाच ॥ ॥ बहुलाश्वोमैथिलेंद्रःश्रीकृष्णेष्टोहरिप्रियः ॥ किंपप्रच्छाथ देवर्षितन्मेब्रूहितपोधन ॥ ४ ॥ ॥ श्रीगर्गउवाच ॥ ॥ उग्रसेनंयादवेंद्रंश्रीकृष्णेनकृतंमुने ॥ श्रुत्वातिविस्मितोराजानारदंप्राहमैथिल ॥ ५ ॥ ॥ ॥ बहुलाश्वउवाच ॥ ॥ कोवायंमरुतोराजाकेनपुण्येनभूतले ॥ यादवेंद्रोमहाबुद्धिरुग्रसेनोबभूवह ॥ ६ ॥ यस्यश्रीकृष्णचन्द्रोपिसहायोभूद्धरिःस्वयम् ॥ तस्याहोमहिमानंमेब्रूहिदेवर्षिसत्तम ॥ ७ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ सूर्यवंशोद्भवोराजाचक्रवर्तीकृतेयुगे ॥ यज्ञंचकारविधिवन्मरुतोयोजगज्जितम् ॥ ८ ॥ महासंभृतसंभारैर्हिमाद्रेःपार्श्वउत्तरे ॥ संवर्तमुनिशार्दूलंगुरुंकृत्वाहिदीक्षितः ॥९॥ पञ्चयोजनविस्तीर्णःकुण्डोभूद्यस्यचाध्वरे ॥ योजनंब्रह्मकुण्डस्तुगव्यूतिःपञ्चकुण्डकाः ॥ १० ॥ मेखलागर्तविस्तारवेदिभिर्निर्मितादश ॥ सहस्रहस्तमुच्चांगोयज्ञस्तंभोबभौमहान् ॥ ११ ॥ विंशद्योजनविस्तीर्णःसौवर्णोयज्ञमण्डपः ॥ वितानतोरणैरेजेकदलीखंडमण्डितः ॥ १२ ॥ ब्रह्मरुद्रादयोदेवाःसगणास्तत्रचागताः ॥ ऋषयोमुनयःसर्वेतस्ययज्ञंसमाययुः ॥ १३ ॥

हो कौनसे पुण्यते भूतलमें यादवनकौ इन्द्र महाबुद्धी उग्रसेन भयौ ॥ ६ ॥ जाके श्रीकृष्णचन्द्र हरि आप सहायक भये ताकी महिमा हे देवर्षिसत्तम ! मेरे अगाडी कहिये ॥ ७ ॥ तब श्रीनारदजी बोले कि, सतयुगमें एक सूर्यवंशी राजा चक्रवर्त्ती होतभयो मरुत जाकौ नाम हो जाने विधिपूर्वक विश्वजित् नाम यज्ञ करौ हो ॥ ८ ॥ हिमालय पर्वतके उत्तरकी बगलमें बड़े संभार इकट्ठे कीने हैं मुनिनमें शार्दूल संवर्तमुनिकूँ गुरू करि उनपैते यज्ञकी दीक्षा लीनी ॥ ९ ॥ याके यज्ञमें बीस कोसकौ विस्तीर्ण तौ कुंड बन्यौ हो और चारकोसकौ ब्रह्मकुंड हो और दो दो कोसमें पांच कुंडिका बनी हीं ॥ १० ॥ मेखलागर्तनकौ विस्तार जामें वेदीनते दशगुणो बनो हो और हजार हाथ ऊंचौ जामें यज्ञस्तंभ बन्यौ हौ ॥ ११ ॥ और जाको अस्सी कोसमें यज्ञमंडप सुन्हैरी बन्यौ हो जो चँदोवा वंदनवार केलानके खंभन करके मंडित हौ ॥ १२ ॥ जा यज्ञमें ब्रह्मा रुद्रादिक सब देवतानके

गण अपने २ गण समेत आये और ऋषि मुनि सब वा यज्ञमे आये ॥ १३ ॥ दश लाख तौ होता भये दश लाख दीक्षित भये पांच लाख अध्वरी भये और उद्गाता जामें न्यारे भये ॥ १४ ॥ बड़े बड़े पंडित चारों वेदके वक्ता सब शास्त्रनके जाननहारे आये तथा औरहू किरोडन ब्राह्मण जामें पूजे ॥ १५ ॥ और हे मैथिल ! हाथीकी सूंडसी मोटी घृतकी धारा जा यज्ञमें अग्निने पीई सो हे मैथिल ! यह कछु अचंभौ नहीं है जो अग्निकूं अजीर्ण हैगयौ ऐसो तू जान ॥ १६ ॥ विश्वेदेवा सभासद् ये जिन जिनकूं भाग बतावे है तिन तिनकेही अर्थ भाग देतेभये वेही सब परिवेष्टा होतेभये हैं ॥ १७ ॥ जीवमात्र कोईभी त्रिलोकीमें भूखौ न रह्यौ सब देवतानकूं सोमते अजीर्ण हैगयौ ॥ १८ ॥ या अध्वरमें संवर्तमुनिकूं जम्बूद्वीपकौ राज्य देदीनों और चौदह लाख हाथी चौदह लाख भार सोनों यज्ञके अन्तमें यज्ञ करायबेवारे महात्मा गुरूनकूं इतनी दक्षिणा दीनी और सौ अर्बुद

होतारोदशलक्षाणिदशलक्षाणिदीक्षिताः ॥ अध्वर्यवःपञ्चलक्षमुद्गातारस्तथापरे ॥ १४ ॥ आहूतास्तत्रविद्वांसश्चतुर्वेदविदोद्विजाः ॥ सर्वशास्त्रार्थतत्त्वज्ञाःकोटिशोऽन्येप्रपूजिताः ॥ १५ ॥ हस्तिशुण्डासमांधारांभुक्ताज्यस्यहुताशनः ॥ अजीर्णप्रापतद्यज्ञेनचित्रंविद्धिमैथिल ॥ १६ ॥ येभ्योभागंवदंतीहविश्वेदेवाःसभासदः ॥ तेभ्यस्तेभ्योददुर्वाताःपरिवेष्टारएवते ॥ १७ ॥ केपिजीवास्त्रिलोक्यांतुनबभूवुर्बुभुक्षिताः ॥ सर्वेदेवास्तुसोमेनह्यजीर्णत्वमुपागताः ॥ १८ ॥ संवर्तायददौराज्यंजंबूद्वीपस्यचाध्वरे ॥ गजानांहेमभाराणांनियुतानिचतुर्दश ॥ १९ ॥ शतार्बुदंहयानांतुयज्ञांतेदक्षिणांनृप ॥ कोटिशोनवरत्नानांमहार्हाणांमहात्मने ॥ २० ॥ हयानांपञ्चसाहस्रंगजानांशतमेवच ॥ शतभारंसुवर्णानांब्राह्मणेब्राह्मणेददौ ॥ २१ ॥ जलभोजनपात्राणिहैमानिप्रस्फुरंतिच ॥ भुक्तातानिविसृज्याशुगतातुष्टाद्विजातयः ॥ २२ ॥ विप्रत्यक्तैःस्वर्णपात्रैरुच्छिष्टैर्नृपवर्जितैः ॥ हिमाद्रिपार्श्वेशैलोभूदद्यापिशतयोजनम् ॥ २३ ॥ मरुतस्ययथायज्ञोनतथान्यस्यकर्हिचित् ॥ त्रिलोक्यांशृणुराजेंद्रनभूतोनभविष्यति ॥ २४ ॥ यज्ञकुण्डाद्विनिर्गत्यपरिपूर्णतमःस्वयम् ॥ आत्मानंदर्शयामासमरुतायमहात्मने ॥२५॥ तमालोक्यहरिंनत्वाकृतांजलिपुटोनृपः ॥ गदितुंनसमर्थोभूद्रोमांचीप्रेमविह्वलः ॥२६॥ तंप्रेमपूरितंदृष्ट्वापतितंपादयोर्नतम् ॥ उवाचभगवान्साक्षान्मेघगंभीरयागिरा ॥२७॥

घोडा और बहुमूल्य किरोडन किरोड़न रत्न दीने ॥ १९ ॥ २० ॥ और पांच हजार घोडा सौ हाथी सौ भार सोनो ये एक एक ब्राह्मणकूँ इतनी इतनी दक्षिणा दीनी ॥२१॥ या यज्ञमें जलके और भोजनके पात्र सब सुवर्णकेही हैं उनमें भोजन करि २ के प्रसन्न हैके ब्राह्मण चलेगये विन पात्रनकूँ जूठेनकों वहाँही छोड़िगये ॥ २२ ॥ ब्राह्मणननें त्यागे जे सोनेके पात्र जूठे और राजा दैचुक्यो हो तिनको हिमालयके पास सौ योजनकौ पर्वत अद्यापि हैगौ ॥ २३ ॥ जैसो मरुत राजाकौ यज्ञ भयौ ऐसौ यज्ञ काहूकौ न भयौ और हे राजेंद्र ! न त्रिलोकीमें ऐसौ यज्ञ काहूकौ होयगौ ॥ २४ ॥ याके यज्ञमे अग्निकुंडमेंते निकसिकें साक्षात् परिपूर्णतम स्वयं भगवान् मरुत राजाको अपनौ दर्शन देतेभये ॥ २५ ॥ तिनकूं देखिके हरिकूँ नमस्कार करिके हाथ जोड़ स्तुति करिबेकूँ ठाड़ौ भयौ फिर प्रेम करिके विह्वल रोंगटा उठिआये सो स्तुति करवेकों समर्थ न भयौ ॥ २६ ॥ तब चरणमें परयौ प्रेममे भरौ

मरुतको देखिकें साक्षात् भगवान् मेघसी गभीर वाणीते ये बोले ॥ २७ ॥ हे राजन् ! तैंनें मै नम्रताते वश करलीनों और निष्काम यज्ञ कीनों तिनते मेरो पूजन कीनौ सो हे महामते ! तू परम वर मांगि जो देवतानकूँहू दुर्लभ है सो वर मै ताकूँ देऊंगो ॥ २८ ॥ तब नारदजी कहैहैं कि, मरुत राजा ऐसें सुनिकें हाथ जोड़ बडी भक्तिसों विशद उपचारनते पूजन करि साष्टांग प्रणाम करके प्रदक्षिणा दैके गद्गद वाणीते परमेश्वर श्रीहरिसों यह बोल्यौ ॥ २९ ॥ मरुत राजा बोल्यो-हे श्रीपुरुषोत्तमोत्तम ! तुम्हारे चरणकमलते परें मै और वर नहीं जानूहूं जैसे गंगाजीकूँ प्राप्त हैकें प्यासौ नरनमें पशु अत्यन्त दुर्बुद्धी कूआंकूं खोदेहै ॥ ३० ॥ तौ हू मैं आपके वाक्यके गौरवते वर मांगूं हूं, हे व्रजके ईश्वर ! मेरे हृदयकमलते आपके चरणकमल कबहूँ दूर मति होउ कैसे आपके चरणकमल है धर्म अर्थ काम मोक्ष और सर्व संपदानके मूल हैं ॥ ३१ ॥ तब भगवान् बोले-

॥ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ राजंस्त्वयाहंविनयेनतोषितोनिष्कारणैर्यज्ञपरैःसमर्चितः ॥ वरंपरंब्रूहिमहामतेवरंदास्यामिदेवैरपिदुर्लभं दिवि ॥ २८ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ श्रुत्वातुराजामरुतःकृतांजलिःप्रदक्षिणीकृत्यहरिंपरेश्वरम् ॥ संपूज्यभक्त्याविशदोपचारकैर्न त्वाभृशंगद्गदयागिराब्रवीत् ॥ २९ ॥ ॥ मरुतउवाच ॥ ॥ नवेद्म्यहंत्वच्चरणारविंदतोवरंपरंश्रीपुरुषोत्तमोत्तम ॥ समेत्यगंगांतृषिता तिदुर्धियःखनंतिकूपंहियथानरेतराः ॥ ३० ॥ तथापियाचेतववाक्यगौरवात्पादारविन्दंहृदयारविंदात् ॥ कदापिमेमाव्रजतुव्रजेश्वरमूलंचतुर्णांविदुरर्थसंपदाम् ॥ ३१ ॥ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ धन्यास्तिराजंस्तवनिर्मलामतिः प्रलोभितस्यापिवरैर्नकामभृत् ॥ तथापि मत्तोवरयेप्सितंपरंविनाफलंभक्तसुखान्नमेसुखम् ॥ ३२ ॥ ॥ मरुतउवाच ॥ ॥ देयंयदामेवरमीप्सितंप्रभोवैकुण्ठलोकंकुरुताद्धरातले ॥ रक्षस्थितंमांनिजभक्तवत्सलतस्मिन्पुरेभक्तजनैःपरैःसह ॥ ३३ ॥ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ अस्मिन्मनौदैवमनेरथाब्धिगतेषुविंशेषुयुगेषुचाष्टौ ॥ गत्वाथनाकंधरणींसमेत्यमयाहिगोवत्सपदंकरिष्यति ॥ ३४ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ इत्युक्त्वाभगवान्साक्षात्तत्रैवांतरधीयत ॥ सोऽयंतुमरुतोराजाउग्रसेनोबभूवह ॥ ३५ ॥ तंयज्ञंकारयामासराजसूयंहरिःस्वयम् ॥ किंदुर्लभंत्रिलोक्यांतुभक्तानांमैथिलेश्वर ॥ ३६ ॥

हे राजन् ! तू धन्य है तेरी बड़ी निर्मल बुद्धि है. वरनते लुभाई हू चलायमान न भई तोऊ मोते कछू उत्तम वर मांगि मेरे भक्तकूं फल दिये विना मोहूकूं कछू सुख नहीं होयहै ॥ ३२ ॥ तब मरुत राजा बोल्यो-हे प्रभो ! जो मोकूँ वर देनोई है तो ये वर देउ कि, वैकुंठलोककूं धरतीमे धरिदेउ हे भक्तवत्सल ! मैं तहां तुम्हारे भक्तनसहित वसूं ताकूं तुम रक्षा करौ ॥ ३३ ॥ तब भगवान् बोले कि, या मन्वंतरके विषय अट्ठाईस युग जब बीतिजायँगे तब तू पहले स्वर्गके सुख भोगिके फेर पृथ्वीमें आयके मेरे संगकों प्राप्त हैके या मनोरथ समुद्रको गऊके खुरके समान करके सहजमें तरिजायगो ॥ ३४ ॥ नारदजी कहैहैं कि, ऐसे कहिके साक्षात् भगवान् तहीं अंतर्धान हैगये सोई वह मरुत राजा उग्रसेन आयके भयौहै ॥ ३५ ॥ ताकूं राजसूय यज्ञ भगवान् आप करावत भये हे मैथिलेश्वर ! भगवान्के भक्तनकूं त्रिलोकीमें कछू दुर्लभ नहीं है ॥ ३६ ॥

या मरुतके चरित्रको जो कोई नरोत्तम सुनेगो ताकूं ज्ञान वैराग्य भक्ति तीनों प्राप्त होयगे ॥ ३७ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां विश्वजित्खण्डे भाषाटीकायां नारदबहुलाश्वसंवादे मरुतोपाख्यानं नाम प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥ बहुलाश्व राजा पूछैंहै कि, हे मुने ! राजा उग्रसेन कैसे राजसूय यज्ञ करतोभयौ श्रीकृष्णकी सहायते याहि अतिशय करके कहौ ॥ १ ॥ नारदजी कहेंहैं कि, एक समय उग्रसेन सुधर्मा सभामें श्रीकृष्णकौ पूजन करकें प्रसन्न हैके हाथ जोड़ दंडवत् करकें यह बोल्यौ ॥ २ ॥ हे भगवन् ! नारदजीके मुखते मैंने जाकौ बड़ौ फल सुन्यौहै जो आप आज्ञा देउ तौ मैं वो राजसूय यज्ञ करूं ॥ ३ ॥ हे पुरुषोत्तम ! प्राचीन समयमें पहले बहुतसे राजा आपकी चरणसेवाते निर्भय हैके जगत्कूं तृणवत् मानकें अपने मनोरथके समुद्रकूं तरगये ॥ ४ ॥ तब भगवान् बोले कि, हे राजन् ! हे यादवनके ईश्वर ! तुमने भलौ विचार कीनों यज्ञते तेरी

मरुतस्यापिचरितंयःशृणोतिनृपोत्तम ॥ तस्यज्ञानंसवैराग्यंभक्तियुक्तंप्रजायते ॥ ३७ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांश्रीविश्वजित्खण्डेनारदबहुलाश्वसंवादेश्रीमरुतोपाख्यानंनामप्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥ ॥ बहुलाश्वउवाच ॥ ॥ कथंचकारविधिवद्राजसूयाध्वरंनृपः ॥ श्रीकृष्णेनसहायेनवदैतन्नितराम्मुने ॥ १ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ उग्रसेनःसुधर्मायांकृष्णंसंपूज्यचैकदा ॥ नत्वाप्राहप्रसन्नात्माकृतांजलिपुटःशनैः ॥ २ ॥ ॥ उग्रसेनउवाच ॥ ॥ भगवन्नारदमुखाच्छ्रुतंयस्यमहत्फलम् ॥ तंयज्ञंराजसूयाख्यंकरिष्यामितवाज्ञया ॥ ३ ॥ त्वत्पादसेवयापूर्वेमनोरथमहार्णवे ॥ तेरुर्जगत्तृणीकृत्यनिर्भयाःपुरुषोत्तम ॥ ४ ॥ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ सम्यग्व्यवसितंराजन्भवतायादवेश्वर ॥ यज्ञेनतेजगत्कीर्तिस्त्रिलोक्यांसंभविष्यति ॥ ५ ॥ आहूययादवान्साक्षात्सभांकृत्वाथसर्वतः ॥ तांबूलवीटिकांधृत्वाप्रतिज्ञांकारयप्रभो ॥ ६ ॥ ममांशायादवाःसर्वेलोकद्वयजिगीषवः ॥ जित्वारीनागमिष्यंतिहरिष्यंतिबलिंदिशाम् ॥ ७ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ अथांधकादीनाहूयशक्रसिंहासनेस्थितः ॥ सुधर्मायांप्राहनृपोधृत्वातांबूलवीटिकाम् ॥ ८ ॥ ॥ उग्रसेनउवाच ॥ ॥ योजयेत्समरेसर्वाञ्जंबूद्वीपस्थितान्नृपान् ॥ मनस्वीशक्रकोदंडीसोत्तितांबूलवीटिकाम् ॥ ९ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ नृपेषुतूष्णींप्रगतेषुसत्सुश्रीरुक्मिणीनन्दनएवमग्रात् ॥ जग्राहतांबूलचयंमहात्मानत्वानृपंमैथिलशंबरारिः ॥ १० ॥

जगत्कीर्ति त्रिलोकीमें होयगी ॥ ५ ॥ सब यादवनकूं बुलायके सबनकी सभा करके पानकौ बीड़ा धरकें हे प्रभो ! यादवनकी प्रतिज्ञा करायलेउ ॥ ६ ॥ सबरे यादव मेरे अंश हैं दोनों लोकनकी जिनकी जीतवेकी इच्छा है वैरीनकूं जीतके आमेगे दिशानमेंते बलि ( भेट ) को लावेंगे ॥ ७ ॥ नारदजी कहे है कि, तब राजा उग्रसेन अंधकादिक जे यादव है तिन सबनकूं बुलायकें इन्द्रसिंहासनपै बैठ्यौ सुधर्मा सभामें पानकौ बीड़ा धरके यह वचन बोल्यौ ॥ ८ ॥ उग्रसेनने कही कि, हे वीर हो ! जो संग्रामके विषय जंबूद्वीपके राजानकूं जीते बड़े मनकौ होय इन्द्रकौसो धनुष जाकौ सो या बीड़ाकूं खाय ॥ ९ ॥ नारदजी कहेहै कि, ऐसे सुनके जब सब राजा और यादव चुप हैगये तब रुक्मिणीकौ बेटा प्रद्युम्न उठकें सबके आगे उग्रसेन राजाकूं दंडवत् करकें हे मैथिल ! शंबरको मारनवारे बीड़ा उठायतो वे सब जाकी सामर्थ्य होय वो बीडाका उठावे

भयौ ॥१०॥ तब प्रद्युम्न यह बोल्यौ कि, सुनौ मैं संग्राममें सबरे जम्बूद्वीपके राजानकूं जीतिके उनसों बलि ( भेंट ) लैकें अपने पराक्रमते मैं आऊंगो ॥ ११ ॥ जो मैं इतनौं कर्म करिके न दिखायदेऊं तो अगम्याते गमन करै ताकूं जो पाप होय, कपिला गौके मारेको जो पाप होय, ब्राह्मणके मारेको, गुरूके मारेकौ, गर्भहत्याकौ जो पाप होय सो मोकूँ होय जो मै सबको दिग्विजय करके न आऊं ॥ १२ ॥ नारदजी कहैंहैं-ऐसे शंबरके वैरी प्रद्युम्नकौ वचन सुनिकें स्याबास स्याबास ऐसे सब यूथपति बोले तब विन सबनके देखते २ प्रद्युम्नने वो बीड़ा उठायलीनौं ॥ १३ ॥ फिर अपने कुलाचार्य गर्गजीते यत्नसों मुहूर्त पूछिकें फिर मुनिनके द्वारा वेदनकी सूक्तिते प्रद्युम्नकूँ स्नान करायौ ॥ १४ ॥ फिर उग्रसेननें प्रद्युम्नकें तिलक कर्यौ और बलिदान देकें सब यादवननें नमस्कार करी ॥ १५ ॥ प्रद्युम्न महात्माकूं उग्रसेनने तो खड्ग दीनौं महाबली साक्षात् बलदेवनें कवच दीनौ ॥ १६ ॥

॥ ॥ प्रद्युम्नउवाच ॥ ॥ विजित्यसमरेसर्वाञ्जंबूद्वीपस्थितान्नृपान् ॥ गृहीत्वाचबलिंतेभ्यआगमिष्याम्यहंबलात् ॥ ११ ॥ अगम्यागमनंबभ्रोर्ब्राह्मणस्यगुरोस्तथा ॥ हत्याभ्रूणस्यमेभूयान्नकुर्याकर्मचेदिदम् ॥ १२ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ श्रुत्वावचःशंबरारेःसाधुसाध्वितियूथपाः ॥ ऊचुस्तेषांपश्यतांचतंजग्राहयदूत्तमः ॥ १३ ॥ गर्गाद्यदुकुलाचार्यान्मुहूर्तंबोध्ययत्नतः॥ तत्स्नानंकारयामासमुनिभिर्वेदसूक्तिभिः ॥ १४ ॥ उग्रसेनोऽथतिलकंप्रद्युम्नस्यचकारह ॥ बलिंदत्त्वानमश्चक्रुःसर्वेयादवयूथपाः ॥ १५ ॥ उग्रसेनोददौखड्गंप्रद्युम्नायमहात्मने ॥ कवचंप्रददौसाक्षाद्बलदेवोमहाबलः ॥ १६ ॥ स्वतूणाभ्यांविनिष्कृष्यतूणावक्षयसायकौ ॥ धनुश्चशार्ङ्गंधनुषःसमुत्पाद्यददौहरिः ॥१७॥ किरीटकुण्डलेदिव्येपीतंवासोमनोहरम् ॥ छत्रंचचामरेसाक्षाच्छूरोवृद्धोददौपुनः ॥ १८॥ शतचन्द्रंददौतस्मैवसुदेवोमहामनाः ॥ उद्धवःप्रददौसाक्षान्मालांकिंजल्किनींशुभाम् ॥ १९ ॥ अक्रूरोदक्षिणावर्त्तंशङ्खंविजयदंददौ ॥ श्रीकृष्णकवचंयंत्रंगर्गाचार्योददौमुनिः ॥ २० ॥ तदैवह्यागतःशक्रोलोकपालैःसकौतुकः ॥ आजग्मतुर्ब्रह्मशिवौदेवर्षिगणसंवृतौ ॥ २१ ॥ प्रद्युम्नायददौशूलीत्रिशूलंज्वलनप्रभम् ॥ ब्रह्माददौमहाराजपद्मरागंशिरोमणिम् ॥ २२ ॥ पाशीपाशंशक्तिधरःशक्तिंशत्रुविमर्दिनीम् ॥ वायुश्चव्यजनेदिव्येयमोदंडंददौपुनः ॥ २३ ॥ रविर्गदांमहागुर्वींकुबेरोरत्नमालिकाम् ॥ चंद्रकांतमणिंचन्द्रःपरिघंचतनूनपात् ॥ २४ ॥

और अपने तर्कसमेते निकासके दो अक्षय तरकस और शार्ङ्गधनुषमेते निकासकें धनुष श्रीकृष्ण देतेभये ॥ १७ ॥ और दिव्य किरीट, कुंडल, मनोहर पीताम्बर और चमर छत्र ये वृद्ध सूरशेननें दीनें ॥ १८ ॥ और महामना वसुदेवने शतचन्द्र नामकी ढाल दई उद्धवनें किंजल्किनी शुभ माला दीनी ॥ १९ ॥ अक्रूरनें विजयकौ दैनहारौ दक्षिणावर्त शंख दीनों और श्रीकृष्णकवच और यंत्र यह मुनि गर्गाचार्यने दीनो ॥ २० ॥ इतनेहीमें सब लोकपालनके संग इंद्र आयगयो तमाशेके लिये और ऋषिगणनकूं संग लैके ब्रह्माजी तथा महादेवजी आयगये ॥ २१ ॥ तब रुद्रने तो देदीप्यमान अग्निके समान कांतिवारो त्रिशूल दीनौं ब्रह्माजीनें पद्मरागमणिको शिरोमणि शिरपेचकी मणि दीनीं ॥ ॥ २२ ॥ वरुणने पाश दीनौं स्वामिकार्तिकने शत्रुनकी मर्दन करनवारी शक्ति दई पवननें दो बीजना और यमनें कालदण्ड दीनौं ॥ २३ ॥ सूर्यनें बड़ी बोझल गदा दई कुबेरनें

रत्नकी माला दई चन्द्रमानें चन्द्रकांति मणि दीनो अग्निनें परिघ दीनौं ॥ २४ ॥ पृथ्वीने योगमयी दिव्य पादुका दीनी और तरस्विनी भद्रकालीनें माला दीनौं ॥ २५ ॥ इंद्रने प्रद्युम्न महात्माकूं रथ दीनौ कैसौ रथ है सुनहरी है ऊंची जाकी शिखर है हजार जामें घोड़ा हैं विश्वकर्माकौ रचौ ब्रह्मांडके बाहर भीतर गति जाकी ॥ २६ ॥ हजार पहिया जामें मनकौसौ जाको वेग घनकौसौ जाको शब्द मंजीरा, घंटा, घंटीनके जालनको जामें भूषण है ॥ २७ ॥ महादिव्य हजार ध्वजान करिकें शोभित जीतकौ दाता रत्नमय एसौ रथ इंद्रने दीनों ॥ २८ ॥ जब प्रद्युम्न चले तब शंख, दुंदुभी, मृदंग, मंजीरा, मोहचंग, वीणा, वैन, बांसुरी इनकरि जय जय शब्द होनलगें ॥ २९ ॥ वेदध्वनि होनलगी खील, फूल, मोती प्रद्युम्नपै वर्षनलगे देवता पुष्पनकी वर्षा करनलगे ॥ ३० ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां विश्वजित्खंडे भाषाटीकायां प्रद्युम्नविजयाभिषेको

क्षितिश्चपादुकेप्रादाद्दिव्येयोगमयेपरे ॥ प्रद्युम्नायददौकुंतंभद्रकालीतरस्विनी ॥ २५ ॥ हेमाढ्यमुच्चशिखरंसहस्रहयसंयुतम् ॥ विश्वकर्मकृतंसाक्षाद्ब्रह्मांडांतर्बहिर्गतम् ॥२६॥ सहस्रचक्रसंयुक्तंमनोवेगंघनस्वनम् ॥ मञ्जीरकिंकिणीजालंघंटाटंकारभूषणम् ॥ २७ ॥ रथंददौमहादिव्यंसहस्रध्वजशोभितम् ॥ जैत्रंरत्नमयंशक्रःप्रद्युम्नायमहात्मने ॥ २८ ॥ शंखदुंदुभयोनेदुस्तालवीणादयस्तदा ॥ मृदंगवेणुसन्नादैर्जयध्वनिसमाकुलैः ॥ २९ ॥ वेदघोषैर्लाजपुष्पैर्मुक्तावर्षसमन्वितैः ॥ प्रद्युम्नस्योपरिसुराःपुष्पवर्षंप्रचक्रिरे ॥ ३० ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांविश्वजित्खंडे नारदबहुलाश्वसंवादेप्रद्युम्नविजयाभिषेकोनामद्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ अथनत्वाहरिंकार्ष्णिरुग्रसेनंबलंगुरुम् ॥ नीत्वाज्ञांरथमारुह्यकुशस्थल्याविनिर्ययौ ॥ १ ॥ तथातमनुगाःसर्वेयादवाउद्धवादयः ॥ भोजवृष्ण्यंधकमधुशूरसेनदशार्हकाः ॥ २ ॥ तथा स्वभ्रातरःसर्वेगदाद्याःकृष्णमोदिताः ॥ सपुत्राःसबलाःसर्वेसांबाद्याश्चमहारथाः ॥ ३ ॥ किरीटिनःकुंडलिनोलोहकंचुकमंडिताः ॥ चतुरंगबलोपेताःकोटिशस्तेविनिर्ययुः ॥ ४ ॥ कलापिहंसगरुडमीनतालध्वजैरथैः ॥ सूर्यमण्डलसंकाशैश्चंचलाश्वनियोजितैः॥५॥ हेमकुम्भैःसशिखरैर्मुक्तातोरणराजितैः॥विडंबयद्भिर्नितरांवायुवेगमतःपरम्॥६॥ चामरांदोलितैर्दिव्यैर्वीरमंडलमंडितैः॥सौवर्णैर्देवधिष्ण्याभैरेजुर्वीरामनोहराः॥७॥

नाम द्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥ नारदजी कहैं है, तब प्रद्युम्न श्रीकृष्णकूं बलदेवजीकूं उग्रसेनकूं गर्गगुरुकूं नमस्कार करिके आज्ञा मांगि रथमें बैठि द्वारकाते बाहर निकसे है ॥ १ ॥ ताके पीछे उद्धवादिक यादव सब गोत्रके चले भोज, वृष्णि, अंधक, मधु, सूरसेन, दशार्ह ये सब चले है ॥ २ ॥ तैसेही गदादिक सबरे भैया कृष्णके भेजो पुत्र, बल, वाहन सहित सांबादिक महाबली सब चले ॥ ३ ॥ किरीट, कुंडलधारी लोहेकी जंजीरकी कमरी पहरै चतुरंगिणी सेना लैके किरोडन निकसे ॥ ४ ॥ मोर हंस मगर गरुड़ तालकी ध्वजावारे रथनमें जिनमें चंचल घोडे जुड़रहे सूर्यकौसौ तेज जिनकौ तिन रथनमें बैठि बैठिकें निकसतभये ॥ ५ ॥ सोनेनके कलश जिनपै सुन्दर गुमटी मोतीनकी झालर वे पवनके वेगकी नकल करनहारे ॥ ६ ॥ चमर जिनमें ढुरें है दिव्य वीरनके मण्डलनकरकें मंडित सुनहरी वीरनकें मनके हरनवारे देवतानकेसे विमान

मोतीनकी झालर वे पवनके वेगकी नकल करनहारे ॥ ६ ॥

ऐसे रथ राजतभये ॥ ७ ॥ हाथी जा सेनामें कैसे चलै हैं, मद जिनकें चुचावैहै चित्र विचित्र मुखपै रचना जिनकें सोनेनकी सांकर परी हैं बड़े उद्भट ऊंचे लाल चनात जिनपै परी हैं और घंटा जिनकें बजते जायँ है ॥ ८ ॥ पर्वतकेसे डौल दिग्गजनकी नकल करनहारे राजाकी सेनामें ऐसे हाथी दीखें हैं ॥ ९ ॥ कोई भद्र है कोई भद्रमृग है कोई विंध्याचलके है काश्मीरके है ॥ १० ॥ कोई मलयाचलके हैं कोई हिमालयके हैं कोई मौरंगके पैदाभये हैं कोई कैलासपर्वतके हैं ॥ ११ ॥ कोई ऐरावतके कुलके हैं कोई कोई चारचार दांतके कलापी है कोई तीनतीन सूंड़नके ऊर्ध्वभागी जो पृथ्वीमें चलें हैं और आकाशमें उड़ैंहैं ॥ १२ ॥ ऐसे किरोड़ हाथी तौ ध्वजाधारी हैं किरोड दुंदुभी धरें हैं किरोड हाथी सेनामें रत्नके मंडलतें शोभित चलें हैं ॥ १३ ॥ गर्जना करती घटासे उठे चलेआमें है अंबरमें शोभित इतवितमें राजें है सेनारूपी समुद्रमें मगरसे डोलें हैं ॥ १४ ॥

मदच्युताश्चित्रमुखाहेमजालसमन्विताः ॥ महोद्भटागजाउच्चारणद्धंटारुणांबराः ॥८॥ गिरीन्द्रशिखराभद्राद्विपेंद्रान्दिग्विभावितान्॥ विडंबयंतोदृश्यंतेराजसैन्येद्विपानृप ॥ ९ ॥ केचिद्भद्रास्तुकथिताःकेचिभद्रमृगाःपरे ॥ विंध्याचलभवाःकेचित्केचित्काश्मीरसंभवाः ॥ १० ॥ मलयप्रभवाःकेचिद्धिमाद्रिप्रभवाःपरे ॥ मौरंगप्रभवाःकेचित्कैलासवनसंभवाः ॥ ११ ॥ ऐरावतकुलेभाश्चचतुर्दंताःकलापिनः ॥ त्रिशुंडाऊर्द्धभागाश्चगच्छंतिभुविचांबरे ॥१२॥ ध्वजायुक्ताःकोटिगजाःकोटिदुंदुभिसंयुताः ॥ कोटिसैन्यामहामात्यैरत्नमण्डलमंडिताः ॥ १३ ॥ गर्जयंतोघनश्यामानीलाम्बरविराजिताः ॥ इतस्ततोविरेजुस्तेबलाब्धौमकराइव ॥ १४ ॥ करैर्गुल्मान्ससुत्पाटचक्षेपयंतोर्कमण्डलम् ॥ कंपयंतोभुवंपादैर्मदैरार्द्रीकृताचलाः ॥ १५ ॥ दुर्गाद्रिगंडशैलादीन्पातयंतःशिरःस्थलैः ॥ खंडयंतश्चशत्रूणांबलमेतादृशागजाः ॥१६॥ तुरंगानिर्गताराजन्केचिन्मात्स्याः कलिंदजाः ॥ औशीनराःकौशलाश्चवैदर्भाःकुरुजांगलाः ॥ १७ ॥ कांबोजजाःसृंजयजाःकैकेयाःकुंतिसंभवाः ॥ दारदाःकेरलाआंगावांगाविकटसंभवाः ॥ १८ ॥ कौंकणाःकोटकाःकेचित्कार्णाटागौर्जराहयाः ॥ सौवीराःसैंधवाःकेचित्पांचालाअर्बुदाःपरे ॥ १९ ॥ काच्छाश्चकेचिदानर्तागांधारामालवादयः ॥ महाराष्ट्रभवःकेचित्तैलंगाजलसंभवाः ॥ २० ॥ परिपूर्णतमस्यापिश्रीकृष्णस्यमहात्मनः ॥ वाजिशालासुवर्त्तन्तेतेपिसर्वेविनिर्गताः ॥ २१ ॥ श्वेतद्वीपाच्चवैकुण्ठात्तथाजितपदान्नृप ॥ रमावैकुण्ठलोकाच्चप्राप्तायेतेपिनिर्गताः ॥ २२ ॥

सूंड़ते गुल्मनकूं उखाडउखाडके सूर्यमंडलकूँ फेंकें हैं पांवनते भूमिकूँ चलामेंहैं मदते पृथ्वीकूँ भिजोमें हैं ॥ १५ ॥ दुर्गस्थान पर्वतनकी शिला और टौलनकूं शिरनते फेंकत चलेंहैं शत्रूनकी फौजकूं खंडन करनवारे ऐसे हाथी चलैंहैं ॥ १६ ॥ घोडा कैसे निकसेंहैं, कोई मत्स्यदेशके हैं कोई कलिंदके है कोई उशीनरके है कोई कौशलदेशके है कोई विदर्भके हैं कोई कुरुजांगलके हैं ॥ १७ ॥ कोई कांबोजदेशके, सृंजयके, कैकयदेशी, कुंतदेशी, दारददेशी, केरलदेशके, अंगदेशके, वंगदेशके, विकट देशके ॥ १८ ॥ कौंकण कोटक, कर्णाटक, गुर्जरदेशके, सौवीर, सिंधु, पांचाल, अर्बुद इन देशनके हैं ॥ १९ ॥ कच्छदेशके, आनर्तदेशके, गांधारदेशके, मालवदेशके, महाराष्ट्रदेशके तैलंगदेशके, जलमैं भये है इतने देशनके पैदाभये घोडे ॥ २० ॥ परिपूर्णतम श्रीकृष्ण महात्माकी वाजिशालाके सब प्रकारके घोडे निकसे ॥ २१ ॥ श्वेतद्वीपते, वैकुंठते, अजितपदते, रमावैकुंठते जे घोडे आये

हैं सो वेभी सब निकसैंहै ॥ २२ ॥ सोनेनके हारसों युक्त है मोतीनकी मालासे मनोहर हैं शिखामणिसों जिनके बड़े प्रकाश और कलंगी, तुर्रा, चौंरनके गजगारसों शोभित है ॥ २३ ॥ पूंछ, खुर, मुख, पाद इनके प्रभाते शृंगार कियेभये यादवनके घोडे ऐसे निकसे ॥ २४ ॥ वायुकेसे और मनकेसे जिनके वेग खुरनते मानों धरतीकूँ छीमेंहं नहींहैं कच्चे सूतपै और पानीके बबूलापै चलनवारे है ॥ २५ ॥ और हे मैथिल! पारेकेसे चंचल मकडीके जालेपै और जलकी फुहारनपै निराधार चलवेवारे बडे हलके खुर जिनके परेहैं ॥ २६ ॥ टौल, शिला, गढ़ेला, टीले, नदी और महल इनकूँ उलाँघतभये बड़े चंचल चपलासे तुरंगम चले है ॥ २७ ॥ हे मैथिल! मोरकी चाल, तीतरकी चाल, खंजनकी चाल, कौंचकी चाल, हंसकी चाल, दिखावत धरतीपै नाचते इतउतमें चलेजायँ है ॥ २८ ॥ कोई तौ पंखवारे हैं दिव्य जिनके अंग हैं कोई श्यामकर्ण ऐसे मनोहर है कोई पीरी पूंछके चन्द्रमासे

हेमहारसमायुक्तामुक्तामालामनोहराः ॥ शिखामणिमहारश्मिसेविताःसुपरिच्छदाः ॥ २३ ॥ चामरैर्मंडिताःपुच्छमुखपादस्फुरत्प्रभाः ॥ यादवानांमहासैन्येदृश्यतेचेदृशाहयाः ॥ २४ ॥ वायुवेगामनोवेगानस्पृशंतःपदैर्भुवम् ॥ अपक्कसूत्रेष्वतिगावुद्बुदेष्वपिमैथिल ॥ २५ ॥ व्रजंतःपारदमनुजालेषूर्णाभवेषुच ॥ दृश्यंतेपिनिराधाराःस्फारावारिषुमैथिल ॥ २६ ॥ गण्डशैलनदीदुर्गगर्तप्रासादसंचयान् ॥ विलंघयंतःसततंचचलास्तेतुरंगमाः ॥ २७ ॥ मायूरींतैत्तिरींक्रौंचींहंसींयेखांजनींगतिम् ॥ कुर्वंतोभुविनृत्यंतोमैथिलेन्द्रइतस्ततः ॥ २८ ॥ केचित्सपक्षादिव्यांगाःश्यामकर्णामनोहराः ॥ पीतपुच्छाश्चंद्रवर्णावाजिशालाविनिर्गताः ॥ २९ ॥ उच्चैःश्रवःकुलेजाताःसूर्यवाजिभवाःपरे ॥ अश्विनीसुतविद्याढ्यावरुणेनप्रयोजिताः ॥ ३० ॥ केचिन्मंदारभाःकेचिच्चित्रवर्णामनोहराः ॥ अश्विनीपुष्पसंकाशाःस्वर्णाभाहरितप्रभाः ॥ ३१ ॥ पद्मरागप्रभाःकेचित्सर्वलक्षणलक्षिताः ॥ कोटिशःकोटिशोराजन्नन्येपिनिर्गताहयाः ॥ ३२ ॥ धनुर्भृतोभटाःसैन्येसंग्रामेलब्धकीर्त्तयः ॥ शक्तित्रिशूलासिगदाधर्मपाशधराःपरे ॥ ३३ ॥ वर्षंतःशस्त्रधाराभिःप्रलयाब्धिसमानृप ॥ दिग्गजाइवदृश्यंतेमर्दयंतोह्यरीन्मृधे ॥३४॥ एवंविनिर्गतंराजन्यदूनांविपुलंबलम् ॥ दृष्ट्वासुरासुराःसर्वेविसिष्मुःपरमाद्भुतम् ॥ ३५ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांविश्वजित्खंडेनारदबहुलाश्वसंवादेयादवसैन्यगमनंनामतृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ इत्थंसेनावृतंवीरंप्रद्युम्नंधन्विनांवरम् ॥ श्रीकृष्णबलदेवाभ्यामुग्रसेनउवाचह ॥ १ ॥

हैं वे अश्वशालासो निकसे है ॥ २९ ॥ उच्चैःश्रवाके कुलके भये सूर्यके घोड़ानते भये कोई अश्विनीकुमारकी विद्याकरिके आढय वरुणके भेजेभये है ॥ ३० ॥ कोई कल्पवृक्षकीसी कांतिवारे कोई चित्र विचित्र कांतिवारे मनोहर अश्विनीके पुष्पकीसी है कांति जिनकी कोई सोनेकीसी कांतिके है कोई हरे है ॥ ३१ ॥ कोई पद्मरागकीसी प्रभावारे सबरे लक्षणनसों लक्षित ऐसे किरोड़न घोडा औरहू चले हैं ॥ ३२ ॥ तिनपै धनुर्धारी योद्धा सेनामें संग्राममें पाई है कीर्ति जिनने शक्ति, त्रिशूल, तरवार, गदा, वर्म पाशके धरनहारे ॥ ३३ ॥ शस्त्रकी धारा करिके वर्षनहारे प्रलयके समुद्रके समान दिग्गजसे दीखें हैं संग्राममे वैरीनके मारनहारे दीखें है ॥ ३४ ॥ ॥ हे राजन्! या प्रकार यादवनकी विपुल सेना परम अद्भुत निकसी है ताहि देखिके सुर असुर सब अचंभौ करनलगे॥ ३५॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां विश्वजित्खंडे भाषाटीकायां सैन्यगमनं नाम तृतीयोऽध्यायः ॥३॥ नारदजी कहैहैं यामकारकी

तब सांब गदाके ऊपर गदा लैकें फिर कालनाभकी छातीमें गदा मारतभयो ॥ १९ ॥ तबही गदाके मारें हृदय जाको फटिगयो मुखते रुधिर वमन करत कालनाभ दैत्य मरिकें धरतीपै जायपरयो, वज्रको मारयो पर्वत जैसें जायपडैहै ॥ २० ॥ तब तो हे नृप ! सन्तनमें जय जय शब्द और साधु साधु शब्द होतभयो, देवतानकी दुन्दुभी वजतीभई, मनुष्यनकी दुंदुभी बजनलगी ॥ २१ ॥ देवता सांबकी सेनाके ऊपर पुष्पनकी वर्षा करनलगे, विद्याधरी, अप्सरा, नृत्य करतीभई और आनंदते गंधर्व गावनलगे ॥ २२ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां विश्वजित्खंडे भाषाटी० कालनाभवधो नाम पञ्चत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३५ ॥ नारदजी कैहैहैं–कालनाभके मरेपै वडो कोलाहल होतोभयो तब महानाभ दैत्य ऊंटपै चढिकें रणमें प्राप्त होतभयो ॥ १ ॥ वह मायावी दैत्यपुंगव मुखते अग्निकूं सृजतौभयौ ता अग्निते सब भूमिके वृक्ष और दशों दिशा जरनलगी ॥ २ ॥ वीरनके जामा, पाग,

गदोपरिगदांनीत्वासांबोजांबवतीसुतः ॥ जघानगदयादैत्यंकालनाभमुरस्थले ॥१९॥ गदयाभिन्नहृदयउद्वमन्रुधिरंमुखात् ॥ व्यसुःपपातभूपृष्ठे वज्राहतइवाचलः॥२०॥ अभूज्जयजयारावःसाधुवादःसतांनृप॥ देवदुन्दुभयोनेदुर्नरदुन्दुभयस्तथा॥२१॥ सांबसेनोपरिसुराःपुष्पवर्षंप्रचक्रिरे॥ विद्याधर्यश्चगंधर्वाननृतुश्चजगुर्मुदा ॥२२॥ इतिश्रीमद्गर्गसं० विश्वजित्खण्डेनारदबहुलाश्वसंवादेकालनाभदैत्यवधोनामपञ्चत्रिंशोऽध्यायः॥३५॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ कालनाभेथपतितेमहान्कोलाहलोभवत् ॥ उष्ट्रारूढोमहानाभोदैत्यःप्राप्तोरणांगणे ॥१॥ मुखादग्निंसमसृजन्मायावीदैत्य पुंगवः॥ तेनाग्निनाभूमिवृक्षाजज्वलुश्चदिशोदश ॥२॥ वीराणांकंचुकोष्णीषकटिबंधांगरक्षकाः ॥ प्रजज्वलुर्महाराजमुञ्जपुष्पप्रतूलवत् ॥ ३ ॥ समुद्रपट्टनभवैःपीतारुणसितासितैः॥ हरितैश्चित्रवर्णैश्चसूक्ष्मैःकाश्मीरजैरपि ॥ ४ ॥ हेमरत्नखचद्भिश्चकंबलैःसहितागजाः ॥ प्रजज्वलुर्मृधेराज न्वृक्षैःशैलाइवाग्निना ॥५॥ शिखारत्नैश्चामरैश्चहारैर्हैमैःपरिच्छदैः ॥ उत्पतंतेहयायुद्धेमृगाइवदवाग्निना ॥६॥ सैन्यंभयातुरंदृष्ट्वादीप्तिमान्कृष्णनन्दनः ॥ मायावह्निप्रशांत्यर्थंपर्जन्यास्त्रंसमादधे ॥ ७ ॥ बाणाद्विनिर्गतामेघासांवर्त्तकगणाइव ॥ ववृषुर्जलधाराभिर्नदंतोभैरवंरवम् ॥ ८ ॥ आसारेणमहाराजप्रावृट्कालोभवत्क्षितौ ॥ पुंस्कोकिलाःकोकिलाश्चमयूराःसारसादयः॥ ९ ॥ मण्डूकाःप्रजगुर्गोभिरिंद्रगोपाश्चरेजिरे ॥ इन्द्र चापेनदामिन्यामैथिलेन्द्रबभौनभः ॥ १० ॥ इत्थंशांतिंगतेवह्नौमहानाभोमहासुरः ॥ प्राहिणोत्त्रिशितंशूलंरुषादीप्तिमतेत्वरम् ॥ ११ ॥

दुपट्टा, अँगरखा, मूंजके फूल और रुईकी नाई जरनलगे ॥ ३ ॥ और समुद्रके पट्टनके भये रेशमी, पीले, लाल, सुपेद, हरे, कश्मीरके कम्बल ॥ ४ ॥ सुनहरी, रत्न, जडी बनात सहित हाथी संग्राममें जरनलगे, वृक्षन सहित पर्वत जैसे अग्निसे जरैहै ॥ ५ ॥ रत्ननकी कलंगीन सहित, चौंरी सहित, सुनहरी हार और जीन सहित घोडा उछरें हैं दौकी अग्निके मारें मृग जैसें उछरै है ॥ ६ ॥ ता समें दीप्तिमान् कृष्णको बेटा सेनाको भयातुर देखके मायाकी अग्निकी शांतिके अर्थ मेघको अस्त्र छोडतोभयो ॥ ७ ॥ वा बाणमेंते जे मेघ निकसे वे सांवर्त्तकके गणसे भयंकर नाद करते जलधारानतें वर्षनलगे ॥ ८ ॥ धाराके परवेते पृथ्वीमें वर्षाऋतु हैगई, कोइल बोलनलगी, पपीहा झंकारनलगे, मोर कुहकनलगे, सारस बोलनलगे ॥ ९ ॥ मेडका टर्रानलगे, गुडियाँ डोलनलगी इन्द्रधनुष और बिजुलीतें आकाश शोभित हैगयौ ॥ १० ॥ ऐसें जब अग्नि शांत हैगयो तब महानाभ

अमुर दीप्तिमान्‌पै पैनो त्रिशूल चलावतभयो ॥ ११ ॥ सर्पसो आवतो जो त्रिशूल है ताहि देखिक रोहिणीको बेटा दीप्तिमान् अपने खड्गते वा त्रिशूलकूं काटतोभयो, गरुड जैसे सर्पकूँ काटैहै ॥ १२ ॥ तब मोंडेते डसते महानाभके वाहन वा उद्भटनामके ऊंटको दीप्तिमान् अपने खड्गते मारतोभयो ॥ १३ ॥ तब या ऊंटके द्वै टूक ह्वैके पृथ्वीमें जायपरे खड्गते नाड़ कटिगई और महानाभके देखत २ मरिगयो ॥ १४ ॥ तब ये महानाभ महादैत्य हाथीपै चढि त्रिशूल लेके नादते आकाशकूं झंकारत फिर आयो ॥ १५ ॥ तब दीप्तिमान् सिंधुदेशके चंचल काले घोड़ेपै चढिके बीजुरीसे खड्गते बडी शोभाकूँ प्राप्त होतभयो ॥ १६ ॥ तब दीप्तिमान् घोडाकूँ एडीते आकाशमें उडाय हाथीके कुंभस्थलपै चढि गयो जैसे सिंह पर्वतके ऊपर चढिजायहै ॥ १७ ॥ तब दीप्तिमान् कृष्णको पुत्र पैने खड्गते महानाभ असुरको शिर काटिके कायाते न्यारो फेकिदेतोभयो ॥ १८ ॥ तब वा दुरात्मा

शूलंसर्पमिवायांतंदीप्तिमान्रोहिणीसुतः ॥ चिच्छेदत्वसिनायुद्धेफणिनंगरुडोयथा ॥ १२ ॥ दशंतंचोद्भटंचोष्ट्रंमहानाभस्यवाहनम् ॥ दीप्तिमान्स्वेनखड्गेनसंजघानरणांगणे ॥ १३ ॥ द्विधाभूतःपपातोर्व्यांखड्गसंछिन्नकंधरः ॥ जगामपञ्चतामुष्ट्रोमहानाभस्यपश्यतः ॥ १४ ॥ महानाभोमहादैत्योगजमारुह्यवेगतः ॥ शूलहस्तःपुनःप्रादान्नादयन्व्योममण्डलम् ॥१५॥ दीप्तिमानश्वमारुह्यसैंधवंचंचलासितम् ॥ तडित्प्रभेणखड्गेन बभौश्रीकृष्णनन्दनः ॥ १६ ॥ तुरगंपार्ष्णिवातेनप्रोत्पतन्धरणीतलात् ॥ आरूढोगजकुंभांतंगिरिशृंगंयथाहरिः ॥ १७ ॥ खड्गेनशितधारेण दीप्तिमान्कृष्णनंदनः ॥ महानाभस्यसहसाशिरःकायादपाहरत् ॥ १८ ॥ बाणवर्षप्रकुर्वंतींसेनांतस्यदुरात्मनः ॥ जघानदीप्तिमान्सिंहोगजयू थंयथासिना ॥ १९ ॥ केचित्खड्गेनाभिहताःशेषादैत्याःपलायिताः ॥ देवादीप्तिमतोमूर्ध्निपुष्पवर्षंप्रचक्रिरे ॥ २० ॥ जगुःकिन्नरगन्धर्वानन्नृतुश्चाप्सरोगणाः॥ ऋषयोमुनयोदेवास्तुष्टुवुःश्रीहरेःसुतम् ॥२१॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांविश्वजित्खण्डेनारदबहुलाश्वसंवादेमहानाभवधोनामषट्त्रिंशोऽध्यायः॥ ३६ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ महानाभंमृतंश्रुत्वासेनांवीक्ष्यपलायिताम् ॥ दैत्यस्तिमिंगिलारूढोहरिश्मश्रुःसमाययौ ॥ १ ॥ हरिश्मश्रुस्तदादैत्योरुषाप्रस्फुरिताधरः ॥ उवाचपरुषंवाक्यंयादवानांचशृण्वताम् ॥२॥ ॥ हरिश्मश्रुरुवाच ॥ ॥ यूयंसर्वेपिमेशक्त्यामनुष्याः स्वल्पविक्रमाः ॥ शस्त्रैर्जयंतोदीनावैपौरुषंकिंभवादृशे ॥ ३ ॥ भवतांबलवान्कोपिविनाशस्त्रंमयासह ॥ करोतिमल्लयुद्धंवैपौरपंयेनदृश्यते॥४॥

की सेना बाणनकी वर्षा करतीको दीप्तिमान् खड्गते ऐसे मारतोभयो, सिंह जैसे हाथीनके यूथकूं मारैहै ॥ १९ ॥ कितनेऊ खड्गते मारे बाकीके दैत्य भाजिगये तब देवता दीप्तिमान्के ऊपर पुष्पनकी वर्षा करतेभये ॥ २० ॥ किन्नर, गंधर्व, गामलनगे, अप्सरा नाचनलगी, ऋषि, मुनि, देवता कृष्णके बेटाकी स्तुति करनलगे ॥ २१ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां विश्वजित्खंडे भाषाटी० महानाभवधो नाम षट्त्रिंशोऽध्यायः ॥ ३६ ॥ नारदजी कहैहै कि, महानाभकूँ मरयो सुनिके सेनाकूं भाजीभई सुनिके हरिश्मश्रु नाम दैत्य तिमिंगिलपै बैठो आवतोभयो ॥ १ ॥ हरिश्मश्रु दैत्य रोषके मारे होठ फड़कावत यादवनके सुनत सुनत कठोर वचन बोल्यो ॥ २ ॥ तुम सबरे मेरे अगारी तुच्छ पराक्रमी हो, दीन हो तम शस्त्रनते जीतोहो, तुमसरीकेनको कहा पराक्रम है ॥ ३ ॥ कोई तुममें ऐसो बली है जो शस्त्र विना मोते मल्लयुद्ध करे जाते तुम्हारो पुरुषार्थ दीखे ! ॥ ४ ॥

नारदजी कहैहैं—ऐसे दैत्यको वचन सुनिकें और उद्भट शरीर वाको देखिके आपसमें बडाई करत सब चुप्प हैगये ॥ ५ ॥ तब सबनके देखत २ सत्यभामाको बेटा बडो बली भानु शस्त्रनकूं त्यागि श्रीकृष्णको स्मरण करतो युद्धमे ठाडोहोतभयो ॥ ६ ॥ तब महाबली ये हरिश्मश्रु तिमिंगिलते उतरिके खंभ फटकार सन्मुख भयो ॥ ७ ॥ भुजानते भुजा जोरि भानु लडतभयो, दाँतनते हाथी जैसें लडैहै तैसें प्रहार करनलगे ॥ ८ ॥ तब ये दैत्य भानुको सौ योजनताई भुजाते ढकेलतोभयो लेगयो, हे राजराजेंद्र! सिंहकूं सिंह जैसे पराक्रमते ढकेलतो लेजाय है ॥ ९ ॥ तब भानु हरिश्मश्रु दैत्यकूं हजार योजनताई ढकेलतो लेगयो अपने पराक्रमते ॥ १० ॥ तब दैत्यराज कंधरापै ( नाडपै ) हाथ धरि कमर पकड़ पीडुरी पकड़ भानुको धरतीमें पटकतोभयो ॥ ११ ॥ तब भानु वाके पिछाडी जाय पीठपै चढि पीडुरी पकड़ दैत्यकूं पृथ्वीमें दैमारतोभयो ॥ १२ ॥

॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ इत्थंदैत्यवचःश्रुत्वादृष्ट्वातत्प्रोद्भटंवपुः॥सर्वेबभूवुस्तेतूष्णींप्रशंसंतःपरस्परम् ॥ ५ ॥ सर्वेषांपश्यतांभानुःसत्यभात्मजोबली ॥ त्यक्त्वाशस्त्राणिसहसातस्थौकृष्णंस्मरन्रणे ॥ ६ ॥ तिमिंगिलात्समुत्तीर्यहरिश्मश्रुर्महाबलः ॥ तस्थौतत्संमुखेराजन्भुजमास्फोटयत्ततः ॥ ७ ॥ भुजाभ्यांचभुजौबध्वानोदनांचक्रतुर्बलात् ॥ दंतैर्गजाविववनेप्रहरंतौपरस्परम् ॥ ८ ॥ नोदयामासतंभानुंसदैत्यःशतयोजनम् ॥ भुजाभ्यांराजराजेंद्रसिंहःसिंहमिवौजसा ॥ ९ ॥ ततःपुनःकृष्णसुतोहरिश्मश्रुंमहासुरम् ॥ नोदयामाससहसासहस्रंयोजनंबलात् ॥ १० ॥ कंधरेस्वभुजांकृत्वाकटौचविनिधायतम् ॥ भानुंजानौसंगृहीत्वापातयामासदैत्यराट् ॥ ११ ॥ भानुस्तंपृष्ठदेशेपिसंनिधायभुजौजसा ॥ गृहीत्वाजंघयोर्दैत्यंपातयामासभूतले ॥ १२ ॥ अथतौपुनरुत्थायभुजावास्फोटयतस्थतुः ॥ त्वरंतौबलिनौराजन्सुपर्णफणिनाविव ॥ १३ ॥ दैत्योभुजौजसानीत्वाभानुंश्रीकृष्णनंदनम् ॥ चिक्षेपधृत्वाचरणावाकाशेलक्षयोजनम् ॥ १४ ॥ आकाशात्पतितोभानुःकिंचिद्व्याकुलमानसः ॥ प्रह्लादइवशैलांगाद्रक्षितःकृपयाहरेः ॥ १५ ॥ हरिश्मश्रुंसंगृहीत्वादीर्घश्मश्रौहरेःसुतः ॥ भ्रामयित्वाथचिक्षेपव्योम्नितंलक्षयोजनम् ॥ १६ ॥ आकाशात्पतितःसोपिकिंचिद्व्याकुलमानसः ॥ मुखेकृत्वास्वकंकूर्चंमुष्टिनातंतताडह ॥ १७ ॥ मुष्टामुष्टिरणंराजन्बभूवघटिकाद्वयम् ॥ निष्पिष्टांगोहरिश्मश्रुर्ग्रावाणंभानुमूर्द्धनि ॥ १८ ॥

फिर दोनों उठ ठाडे भये, खंभ फटकारिके जल्दीही बली फिर आय लडे, सर्प, गरुड जैसे लडैहैं ॥ १३ ॥ तब ये दैत्य दोनो भुजानते कृष्णनंदन भानुके दोनों पावं पकरिके आकाशमे लाख योजनपै फेंकिदेतोभयो ॥ १४ ॥ जब भानु आकाशते गिरचौ तब कछू व्याकुल हैगयो पन प्रह्लादकी नाई पर्वतके अंगते भगवान्ने भानुकी रक्षा करी ॥ १५ ॥ तब हरिके बेटाने हरिश्मश्रुकी दीर्घ मूंछनकूं पकरके आकाशमे घुमाय घुमायके लक्ष योजनपै फेंकिदीयो ॥ १६ ॥ फिर आकाशते जब परचो तब ये हरिश्मश्रु कछू व्याकुलनेत्र विमन हैगयो सो फिर मूंछनकूं सम्हारि वाने भानुके एक घूंसा मारचो ॥ १७ ॥ तब दोनोंनको दो घड़ी तलक मुष्टामुष्टि युद्ध भयो, हरिश्मश्रुके

अंग पिसिगये तब भानुके शिरमें बडे वेगते एक पत्थर मार्‍यो ॥ १८ ॥ और लाल नेत्र जाके ऐसो क्रोधते मूर्च्छित हैगयो तब भानु एक वृक्षकूँ उखार दैत्यके मस्तकमें मारत भयो ॥ १९ ॥ तब दैत्यहू वृक्ष लेके भानुके शिरमें मारतोभयो फिर लालनेत्र क्रोधमें मूर्च्छित हैके ॥ २० ॥ दैत्य हाथीकी सूंडि पकड़ भानुके ऊपर डारतोभयो तब भानुहू एक दूसरे हाथीकूँ लेके वाकी सूंड पकरके दैत्यकूँ मारतोभयो॥२१॥जब हरिश्मश्रुकूँ हाथीते मार्‍यो तब हाथी चिकार उठ्यो चिकारते हाथीके दांत उखारि॥२२॥विनी दांतनते हरिश्मश्रु भानुकूँ मारतो भयो तब भानुते आकाशवाणी बोली कि, याकौ मृत्यु कूर्च मूछनमेंही है ॥२३॥ महादेवके वरते यह दैत्य बडो प्रबल है यह वचन सुनि भानु क्रोधमें भरिगयो ॥२४॥ और दोनो भुजानते खेंचके दोनो पॉव पकरिके भ्रमायभ्रमाय सबनके देखतदेखत हे महाराज ! ॥ २५ ॥ पृथ्वीपै दैमार्‍यौ जैसे बालक कमंडलुको दैमारै फिर याके मुखपैते दोनों मूंछ पकरिके अपने पराक्रमते उखारिलीनी और एक घूंसा मूंडमें मार्‍यौ महाअसुरके हे नृपेश्वर ! तब हरिश्मश्रु दैत्य मरिकें जायपर्‍यौ ॥ २६ ॥ तब देवतानकी दुंदुभी बजनलगी जय जय शब्द होनलग्यौ देवतानके नायक नाचनलगे ॥ २७ ॥ प्रसन्न हैके देवता पुष्पनकी वर्षा करनलगे या प्रकार श्रीकृष्णके बेटानकौ अद्भुत पराक्रम है ॥ २८ ॥ सो मैने तेरे आगे वर्णन कर्‍यौ अब आगे कहा सुनिवेकी इच्छा करैहै ॥ २९ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायां विश्वजित्खंडे भाषाटीकायां हरिश्मश्रुदैत्यवधो नाम सप्तत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३७ ॥ बहुलाश्व राजा बोल्यौ कि, हरिश्मश्रुते आदि दैकें सब भैयानकूं मर्‍यौ जानिकें महा असुर शकुनी आगे कहा करतभयौ सो हे मुनिसत्तम ! कहौ ॥ १ ॥ तब नारदजी बोले कि,

चिक्षेपचमहावेगाद्रक्ताक्षःक्रोधमूर्च्छितः ॥ भानुर्द्रुमंसंगृहीत्वाप्राक्षिपत्तस्यमस्तके॥ १९ ॥ सोपिद्रुमंसंगृहीत्वाप्राहिणोद्भानुमूर्द्धनि ॥ हरिश्मश्रुर्महादैत्योरक्ताक्षःक्रोधमूर्च्छितः ॥ २० ॥ गजंगृहीत्वाशुंडायांतेनभानुंतताडह ॥ भानुश्चान्यगजंनीत्वागृहीत्वातद्गजंकरे ॥ २१ ॥ हरिश्मश्रुंमहादैत्यंगजेनाभ्यहनद्दृढम् ॥ चीत्कारमथकुर्वतंगजंनीत्वानिपात्यतम् ॥ २२ ॥ तस्यदंतौसमुत्पाटचताभ्यांभानुंतताडह ॥ हरिश्मश्रुवागाहकूर्चेमृत्युःकिलास्यच ॥ २३ ॥ वरेणशिवदत्तेनप्रोज्झितोयंमहासुरः ॥ इतिश्रुत्वावचोभानुर्धावन्क्रोधप्रपूरितः ॥ २४ ॥ भानुमाकाशजाभ्यांतंपादयोःप्रणदन्मुहुः ॥ भ्रामयित्वामहाराजसर्वेषांपश्यतांसताम् ॥ २५ ॥ पातयामासभूपृष्ठेकमण्डलुमिवार्भकः ॥ संगृहीत्वाभुयसमुत्पाटचकरौजसा ॥२६॥ तताडमुष्टिनामूर्ध्निहरिश्मश्रुंमहासुरम् ॥ तदामृत्युंगतेदैत्येहरिश्मश्रौनृपेश्वर ॥ २७ ॥ मुखात्कूर्चसमुन्नीभयस्तथा ॥ अभूज्जयजयारावोननृतुर्देवनायकाः ॥ २८ ॥ प्रसन्नादिविजाराजन्पुष्पवर्षंप्रचक्रिरे ॥ इत्थंश्रीकृष्णपुत्राणांविक्रमःपरमाद्भुतः ॥ देवदुंदुभयोनेदुर्नरदुंदु॥ २९ ॥ मयातेकथितःपुण्यःकिंभूयःश्रोतुमिच्छसि ॥ ३० ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांविश्वजित्खण्डेनारदबहुलाश्वसंवादेहरिश्मश्रुदैत्यवधो नामसप्तत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३७ ॥ ॥ बहुलाश्वउवाच ॥ ॥ हरिश्मश्र्वादिकान्भ्रातॄन्मृताञ्ज्ञात्वामहासुरः ॥ शकुनिःकिंचकाराग्रेवदतन्मुनिसत्तम ॥ १ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ हरिश्मश्रौहतेराजञ्शकुनिःक्रोधमूर्च्छितः ॥ रणांगणेप्राहदैत्यान्भ्रातृशोकपरिप्लुतः ॥ २ ॥

हरिश्मश्रु जब मरिगयौ तब शकुनीकूं बडौ क्रोध आयौ भैयाके शोकमें डूबो रणके आँगनमें दैत्यनते ये बोल्यौ ॥ २ ॥ हे पौलोमा ! हे कालकेया ! सबरे मेरौ वचन सुनौं अहो दैवको बल बडौ भारी है दैव कहा नहीं करै ॥ ३ ॥ जा कालनाभने मेरे भैयानै समुद्रमथनमें पहले यमराज जीत्यौ हो सो कालनाभ मनुष्यननें मारि डारयौ, ॥ ४ ॥ सूर्यकौ जीतनहारौ शंम्बर, सो प्रद्युम्न छौरानें जीतिलीनों और उत्कच इन्द्रकौ जीतनवारो बडो तेजस्वी महाबल, पराक्रमी ॥ ५ ॥ सोहू बालकसे कृष्णनें मारिडारयौ ये मैनें नारदते सुन्यौ समुद्रमथनमें सब देवतानके देखतदेखत ॥ ६ ॥ जा हृष्टनें अग्निकूं जीत्यौ हो सोहू मारिडारयौ और युद्धमें जाके अगारीते वरुण भयभीत हैके भाजिगयौ ॥ ७ ॥ सो भूतसन्तापन तुच्छ पराक्रमीननें मारिडारयौ और जानें पहिले पराक्रमनते महायुद्धमें महादेवकूं राजी करिदीनों ॥ ८ ॥ सो वृक तुच्छ

हेपौलोमाःकालकेयाःसर्वेशृणुतमद्वचः ॥ अहोदैवबलंयेनकिन्नभूयाद्विपर्ययः ॥ ३ ॥ कालनाभेनमेभ्रात्रासमुद्रमथनेयमः ॥ जितःपूर्वंसोपिदैवान्मनुष्यैरिहमारितः ॥ ४ ॥ शंबरःसूर्यजित्साक्षात्कार्ष्णिनाशिशुनाजितः॥ उत्कचःशक्रजेतापिमहाबलमहाबलः ॥ ५ ॥ सोपिबालेनकृष्णेनमारितोनारदाच्छ्रुतम् ॥ समुद्रमथनेपूर्वमसुराणांचपश्यताम् ॥ ६ ॥ वह्निर्जितोहियेनापिहृष्टःसोपिनिपातितः ॥ यस्याग्रेवरुणःपूर्वंयुद्धभीतःपलायितः ॥ ७ ॥ भूतसंतापनःसोपिमारितस्तुच्छविक्रमैः ॥ येनपूर्वंमहायुद्धेविक्रमैस्तोषितःशिवः ॥ ८ ॥ सवृकोवृष्णिभिस्तुच्छैर्मारितःसंगरेऽत्रवै ॥ महानाभेनमेभ्रात्रादिविवायुर्विनिर्जितः ॥ ९ ॥ मानुषैर्यादवैरत्रमारितःसोपिसांप्रतम् ॥ हादैवयेनस्वर्लोकेजितःशक्रसुतोबली ॥ १० ॥ निपातितःसोपिचात्रहरिश्मश्रुश्चमानवैः ॥ तस्मादयादवींपृथ्वींकरिष्येशपथोमम ॥ ११ ॥ जरासंधेनशाल्वेनदंतवक्रेणधीमता ॥ शिशुपालेनमित्रेणयुष्माभिःसहितोह्यहम् ॥ १२ ॥ सुतलाच्चसमाहूतैर्दानवैश्चंडविक्रमैः ॥ देवाञ्जेतुंगमष्यामिबाणासुरसमन्वितः ॥ ॥ १३ ॥ कार्ष्ण्यादीनुद्भटान्सर्वान्वृष्णीञ्जित्वादुरात्मनः ॥ सस्त्रीकानमरान्बध्वाक्षिपेमेरुगुहामुखे ॥ १४ ॥ गोविप्रसुरसाधूंश्चछंदांसिचतपस्विनः ॥ यज्ञंश्राद्धंतितिक्षूंश्चनानातीर्थकरान्पुनः ॥ १५ ॥ हनिष्यामिनसंदेहश्चरिष्यामिसुखंततः ॥ धन्यःकंसोमहावीर्योदेवानांविजयीबली ॥ १६ ॥

यादवनने संग्राममें मारिडारयौ और जा महानाभ मेरे भैयानें स्वर्गमें पवनकूं जीति लीनों ॥ ९ ॥ मनुष्य यादवननें सोहू हाल मारिडारयौ हाय दैव हाय ! जाने स्वर्गमें इन्द्रको बेटा जीतिलीनो ॥ १० ॥ सोहू हरिश्मश्रु यहां मनुष्यनने मारि डारयौ ताते अब मोकूं सौगन्द हैं जो अयादवी पृथ्वी न करडारूं तो ॥ ११ ॥ जरासंध, शाल्व, बुद्धिमान् दन्तवक्र, मित्र शिशुपाल और तुम और मैं ॥ १२ ॥ और सुतलते मैंने दानव बुलाये हैं प्रचण्ड पराक्रमी वे और बाणासुरकूं संग लैके देवतानकूं जीतवेकूं जाऊंगो ॥ १३ ॥ प्रद्युम्नादि जे उद्भट हैं और दुरात्मा जे यादव हें तिन्हें जीतके और स्त्रीनसुद्धा सब देवतानकूं बाँधिके सुमेरुकी गुफामें करि देऊंगो ॥ १४ ॥ फिर गौ, ब्राह्मण, देवता, साधु, वेद, तपस्वी, यज्ञ, श्राद्ध, तितिक्षु, नाना तीर्थकर्तानकूं ॥ १५ ॥ मारूंगो जामें सन्देह नहीं है फिर सुखते विचरूँगो कंस धन्य हो

देवतानके विजयी हो, बली हो ॥ १६ ॥ ऐसो मेरो मित्र सुहृद पृथ्वीपै और कोई नही है नारदजी कहेहैं–ऐसे कहिके शकुनि दानवेन्द्र महाबली ॥ १७ ॥ प्रद्युम्नके सन्मुख सहसा चल्यो आयो लाख भारके कठोर धनुषकूं लैके ॥ १८ ॥ मय दैत्यने जाकी प्रत्यंचा वनाई ही ताकूं टंकारत जाकी टंकारके मारे दिग्गज वहरे हैगये ॥१९॥ कितनेहूँ पर्वत गिरपडे, समुद्र खलबलायउठे, ब्रह्मांड झंकार उठ्यो, पृथ्वीमण्डल कांपनलग्यो ॥ २० ॥ वा शकुनिके धनुषकी टंकारते वीरनके ऊपर वीर पड़नलगे, प्रत्यंचाके घोषते विह्वल हैगये हाथी रणमेंते भाजिगये, घोडा संग्राममें उछरनलगे ॥ २१ ॥ ऐसे अकस्मात् सब भाजिउठे भयमे विह्वल हैगये तब गदादिक वीर रथमें बैठिके आये ॥ २२ ॥ महाबली पराक्रमी धनुषकूं टंकारते तब शकुनि संग्राममें दश बाणते अर्जुनकूं मारतोभयो ॥ २३ ॥ तब अर्जुन रथसुद्धा चारि कोसपै जायपर्यो फिर रणमे दुर्मद शकुनि बीस

नविद्यतेभूमितलेमित्रंमेपरमःसुहृत् ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ इत्युक्त्वाशकुनिर्युद्धेदानवेंद्रोमहाबलः ॥१७॥ आययौसहसादैत्यःप्रद्युम्नस्यापिसंमुखे ॥ महाधनुःसमादायलक्षभारसमंदृढम् ॥ १८ ॥ मयेननिर्मिततंज्याटंकारंसचकारह ॥ धनुष्टंकारशब्देनदिग्गजाबधिरीकृताः ॥ १९ ॥ निपेतुर्गिरयोनेकाविचेलुसिंधवोनृप ॥ ननादसर्वब्रह्मांडंचकंपेमंडलंभुवः ॥ २० ॥ वीरोपरिगतावीराज्याघोषेणातिविह्वलाः ॥ रणाद्विदुद्रुवुर्नागाउत्पतंतोहयामृधे ॥ २१ ॥ एवंपलायिताःसर्वेअकस्माद्भयविह्वलाः ॥ तदागदादयोवीराआजग्मुःस्यंदनेस्थिताः ॥२२॥ धनुष्टंकारयंतस्तेमहाबलपराक्रमाः ॥ शकुनिर्दशभिर्बाणैर्विव्याधार्जुनमाहवे ॥२३॥ गांडीवीसरथस्तस्माच्चतुष्क्रोशेपपातह ॥ गदंच्चबाणविंशत्याशकुनिर्युद्धदुर्मदः ॥ २४ ॥ चिक्षेपसरथंराजन्नादयन्व्योममंडलम् ॥ चत्वारिंशच्छरैर्वीरोनिरुद्धंधन्विनांवरम् ॥२५॥ विव्याधसरथंराजन्नादयन्व्योममंडलम् ॥ साश्वोरथोनिरुद्धस्यषोडशक्रोशमास्थितः ॥ २६ ॥ सांबंचशितबाणैश्चतताडशकुनिर्मृधे ॥ सांबोपिसरथोराजन्नंबरेसमरांगणात् ॥ २७ ॥ द्वात्रिंशद्योजनंमार्गंनिपपातविदेहराट् ॥ कार्ष्णिसमागतंदृष्ट्वाशकुनिःक्रोधपूरितः ॥ २८ ॥ सहसाबाणपटलैःसंजघानरणांगणे ॥ प्रद्युम्नस्यरथोराजन्संभ्रमन्घटिकाद्वयम् ॥ २९ ॥ शतक्रोशेपपातोर्व्यांकमंडलुरिवाहतः ॥ सर्वेविसिस्मुःशकुनेर्बलंदृष्ट्वाथयादवाः ॥ ३० ॥ जघ्नुर्नानाविधैःशस्त्रैर्दैत्यमद्रिंयथागजाः ॥ गदोर्जुनोनिरुद्धस्तुसांबोजांबवतीसुतः ॥ ३१ ॥

बाण गदके मारतभयो ॥ २४ ॥ वाकूं रथके सहित आकाशमंडलमे फेंकतोभयो आकाशको नादयुक्त करतो चालीस बाणनते अनिरुद्ध धनुषधारीकूं ॥ २५ ॥ मारतभयो और रथसुद्धा अनिरुद्धकूं सोलहै कोशपै डारतोभयो ॥ २६ ॥ फिर ये शकुनि पैने पैने बाणनकरिके संग्राममे सांबकूं ताडना करतोभयो तब सांबहू रथसुद्धा रणके आंगनमेते हे राजन् ! आकाशमें ॥ २७ ॥ बत्तीस योजनपै जायपर्यो फिर प्रद्युम्नकूं आयो देखिके शकुनि क्रोधमे पूरित हैगयो ॥ २८ ॥ और सहसा बाणनके समूहते प्रद्युम्नको मारतो भयो तब हे राजन् ! प्रद्युम्नको रथ द्वैघडी ताईं आकाशमें घूमनलग्यौ ॥ २९ ॥ सौ योजनपै पृथ्वीमे पर्यौ तब शकुनिको बल देखिके अचंभेमे सबरे यादव आयगये ॥ ३० ॥ सबरेही यादव अनेक प्रकारके

शस्त्रनते या दैत्यको मारनलगे गद, अर्जुन, सांब, अनिरुद्ध, जैसे पर्वतके ऊपर हाथी प्रहार करै ॥ ३१ तब धनुषकूं टंकारत वे फेर युद्धमें आये फिर प्रद्युम्न पवनकोसो वेग ता रथमें बैठिके ॥ ३२ ॥ धनूषकूं टंकारत रणमण्डलमें आयो प्रलयके समुद्रकीसी गर्जन जाकी ॥ ३३ ॥ ऐसी जो शकुनिकी प्रत्यंचा ताकूं दश बाणनते काटतोभयौ हजार बाणनते हजार घोडा मारे सौ बाणनते रथनको तोड़तोभयो ॥ ३४ ॥ बीस बाणनते सारथीकूं मारिके पृथ्वीमें गेरदीनों तब और घोडा लगाय और रथमें ॥ ३५ ॥ और सारथीकूं करिके दैत्यनको राजा और रथमें बैठिके चंड विक्रम कोदंडमें प्रत्यंचा चढावतभयो ॥ ३६ ॥ पिछारीते तर्कसमेते सौ बाण निकार धनुषपै धरि काननतलक खैंचिके प्रद्युम्नते बोल्यो ॥ ३७ ॥ सबनमें मुख्य वैरी जो तूं है ताकूं पहले मारूंगो पीछे अपने तेजसे यादवनकी सेनाकूं मारूंगो ॥ ३८ ॥ तब प्रद्युम्न बोले, कि, सदाही यह अवस्था

धनुष्टंकारयंतस्तेपुनर्युद्धंसमागताः ॥ अथकार्ष्णिर्महाबाहुर्वायुवेगरथेस्थितः ॥ ३२ ॥ धनुष्टंकारयन्राजन्प्राप्तोभूद्रणमंडले ॥ प्रलयार्णवसंघट्टभीमसंघर्षनादिनीम् ॥ ३३ ॥ धनुर्ज्यांशकुनेःकार्ष्णिश्चिच्छेददशभिःशरैः ॥ सहस्रैश्चसहस्राश्वान्रथंचविशिखैःशतैः ॥ ३४ ॥ सारथिंबाणविंशत्यापातयामासभूतले ॥ ततोरथंसमुत्थाप्यहयैरन्यैर्नियोजितम् ॥३५॥ अन्यंसूतंरथेकृत्वारथमारुह्यदैत्यराट् ॥ संदधेशिंजिनींराजन्कोदंडेचंडविक्रमे ॥ ३६ ॥ शतंबाणान्तसमाकृष्यनिषंगात्पृष्ठतोगतान् ॥ चापेनिधायकर्णांतमाकृष्यप्राहमन्मथम् ॥ ३७ ॥ ॥ शकुनिरुवाच ॥ ॥ सर्वेषांघातयिष्यामिशत्रुमुख्यंमदोत्कटम् ॥ पश्चात्सेनांहनिष्यामियदूनांस्वस्थतेजसाम् ॥ ३८ ॥ ॥ प्रद्युम्नउवाच ॥ ॥ सदावयःकालबलेनदेहिनांप्रयातिछायेवसुखेमुहुर्मुहुः ॥ तथाचदुःखंचसुखंगतागतंघनावलिर्वायुबलेनखेयथा ॥ ३९ ॥ कृतांकृपिंसिंचतियांहिसर्वतश्छिनत्तिदात्रेणयथाकृषीवलः ॥ तथाहिकालःस्वकृतांजनावलींदुरत्ययःपातिगुणैर्विलुम्पति ॥ ४० ॥ इदंकरिष्यामिकरोमिभूयोममेदमस्तीतितदेवमाब्रुवन् ॥ अहंसुखीदुःखयुतःसुहृज्जनोलोकस्त्वहंकारविमोहितोसुर ॥ ४१ ॥ धन्यस्त्वंराजशार्दूलमुनीन्वाग्भिर्विडंबयन् ॥ स्वभावोदुस्त्यजोनॄणांपृथग्भूतस्त्रिभिर्गुणैः ॥ ४२ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ एवंब्रुवाणावन्योन्यंप्रद्युम्नशकुनीमृधे ॥ युयुधातेमैथिलेंद्रशक्रवृत्राविवस्थितौ ॥ ४३ ॥ इतितौधनुषोमुक्तान्विशिखान्सूर्यरश्मिवत् ॥ चिच्छेदकार्ष्णिर्बाणेनकुवाक्येनेवमित्रताम् ॥ ४४ ॥

कालके बल करिके सुखके विषे वारंवार छायाकी नाई जायहै तैसेही यह काल अपनी बनाई जो यह जननकी पंगति ताको सुख दुःखको गतागत करैहै रक्षा करैहै फिर नाश करैहै ॥ ३९ ॥ जैसे किसान खेती करिके चारो ओरते सींचैहै पके पीछे दरांतते काटैहै तैसेही ये काल अपने तीन गुणते बनाये जननकूं वढ़ायके फिर नाश करे है ॥ ४० ॥ यह करूंगो यह करूंहूं फिर मेरे यह है यह होयगो ऐसो कहत मैं सुखी मै दुःखी यह मित्र है यह शत्रु है रे असुर ! या प्रकार यह लोक अहंकारते मोह्यो है ॥ ४१ ॥ हे राजशार्दूल ! तूं धन्य है तूं वाणीनकरिके मुनीनकी नकल करैहै परन्तु मनुष्यनको स्वभाव दुस्त्यज है जो तीनों गुणनते न्यारो है ॥ ४२ ॥ नारदजी कहैहै—ऐसे प्रद्युम्न और शकुनि आपसमें बोलते बतराये हैं संग्राममे फिर युद्ध करन लगिगये जैसे इंद्र और वृत्रासुर ॥ ४३ ॥ या प्रकार धनुषते छूटे जे सूर्यकी किरणसे बाण तिन्हें अपने

वाणनते प्रद्युम्न काटतोभयो जैसे कुवाक्य करिके मित्रताकूं ॥ ४४ ॥ तब तो युद्धमें दुर्मद शकुनि लाख भारकी गदा लैके प्रद्युम्नके शिरमें मारतभयो ॥ ४५ ॥ प्रद्युम्न भगवान् अपनी वज्रसी गदाते वा गदाके कांचके पात्रकी नाईं सौ टूक करिडारतोभयो ॥ ४६ ॥ फिर दैत्य रोषमें भरिके चमकतो त्रिशूल प्रद्युम्नके शिरमें मारि बडो गर्ज्यो ॥ ॥ ४७ ॥ तब प्रद्युम्न त्रिशूलते त्रिशूलके सौ टूक करतोभयो फिर एक भाला खैंचिके प्रद्युम्नने शकुनिके मार्यो ॥ ४८ ॥ भालाते हृदय फटिगयो कछू व्याकुलमन हैके शकुनि वेणेते कृष्णके पुत्रकूं मारतोभयो ॥ ४९ ॥ तब तो यम दंडकूं लैके बली रुक्मिणीनंदन दैत्यके वेणेको चूर्ण करतोभयो ॥ ५० ॥ वा यमदंडतेई चंचल घोडानको सारथीनको दिव्य रथकूं सबकूँ चूर्ण करिदेतोभयो ॥ ५१ ॥ घोडानसमेत सूत मर्यो, रथ, टूट्यो, वेणो टूटिगयो तब वह दैत्य रोषते खड्ग लेतोभयो ॥ ५२ ॥ तब प्रद्युम्न महावीर यमदंडते

लक्षभारमयींगुर्वींगृहीत्वामहतींगदाम् ॥ जघानमूर्ध्निप्रद्युम्नंशकुनिर्युद्धदुर्मदः ॥ ४५ ॥ प्रद्युम्नोभगवान्साक्षाद्गदयावज्रकल्पया ॥ काचपात्रंयथादंडस्तद्गदांशतधाकरोत् ॥ ४६ ॥ अथदैत्योरुषाविष्टस्त्रिशूलंचस्फुरद्रुचा ॥ प्रद्युम्नस्याहनन्मूर्ध्निशब्दमुच्चैःसमुच्चरन् ॥ ४७ ॥ त्रिशूलेनहरेःपुत्रस्त्रिशूलंशतधाच्छिनत् ॥ कुन्तंतीक्ष्णंशकुनयेप्राहिणोद्रुक्मिणीसुतः ॥ ४८ ॥ कुन्तेनविद्धहृदयःकिंचिद्व्याकुलमानसः ॥ परिघेणहरेःपुत्रंसंतताडरणांगणे ॥ ४९ ॥ यमदण्डंततोनीत्वारुक्मिणीनन्दनोबली ॥ चूर्णीचकारदैत्यस्यपरिघंपरमाद्भुतम् ॥ ५० ॥ चचालाश्वांश्चसहसायमदण्डेनवेगतः ॥ सारथिंस्यंदनंदिव्यंपातयामासभूतले ॥ ५१ ॥ सूतेमृत्युंगतेसाश्वेचूर्णीभूतेरथेनृप ॥ परिघेचमहादैत्यःखड्गंजग्राहरोषतः ॥ ५२ ॥ प्रद्युम्नोपिमहावीरोयमदण्डेनमैथिल ॥ द्विधाचकारतत्खड्गंपन्नगङ्गरुडोयथा ॥ ५३ ॥ यमदण्डेनतंदैत्यंस्कंधेकार्ष्णिस्तताडह ॥ तस्यघातेनशकुनिःसद्योमूर्च्छामवापह ॥ ५४ ॥ दैत्यसेनांविवेशाशुश्रीकृष्णःक्रोधमूर्च्छितः ॥ निपातयन्महावीरान्वनंवैश्वानरोयथा ॥ ५५ ॥ गजांस्तुरंगांश्चरथान्दैत्यांस्तानाततायिनः ॥ पातयामासयमवद्यमदण्डेनमाधवः ॥ ५६ ॥ छिन्नपादाश्छिन्नमुखाश्छिन्नांगाश्छिन्नबाहवः ॥ दैतेयादनुजास्तेनमूर्च्छितानिधनंगताः ॥ ५७ ॥ यमरूपधरंदृष्ट्वाप्रद्युम्नंभीमविक्रमम् ॥ त्यक्त्वास्वंस्वंरणंकेचिद्दुद्रुवुस्तेदिशोदश ॥ ५८ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांविश्वजित्खण्डेनारदबहुलाश्वसंवादेशकुनियुद्धवर्णनंनामाष्टत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३८ ॥

वाके खडगके दो टूक करिदेत भयो गरुड़ जैसे सर्पकूं काटैहै ॥ ५३ ॥ तब यमदंड प्रद्युम्नने शकुनिके कंधामें मार्यो ताकी चोटते शकुनि वाही समय मूर्च्छा खाय जायपर्यो ॥ ५४ ॥ ता समै अंतर्यामी श्रीकृष्णकूँ क्रोध आयो तब दैत्यसेनामें प्रवेश हैके बडे बडे वीरनकूं पटकनलगे जैसे अग्नि वनकूं पटकैहै ॥ ५५ ॥ तब माधव ( श्रीकृष्ण ) हाथीनकूं घोडानकूं रथनकूं और आततांई विन दैत्यनकूँ यमदंडते यमराज जैसे तैसे पटकनलगे ॥ ५६ ॥ ताके मारे पावंकटे, हाथकटे, शिरकटे, भुजाकटे, दैतेय दनुज मूर्च्छित हैके मरिके जायपरे ॥ ५७ ॥ यमरूपधारी भीम पराक्रमी प्रद्युम्नको देखके कोई २ अपने २ रणकूं छोडके दशों दिशानमें भजिगये ॥ ५८ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां विश्व

जित्खंडे भाषाटीकायां शकुनियुद्धवर्णनं नामाष्टत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३८ ॥ नारदजी कहैंहैं कि, शकुनी जो है सो अपनी सेनाकूं मरीभई देखिके फिर लाख भारके धनुषकूं उठावतो भयो ॥ १ ॥ प्रचंड कोदंडमें पैनो बाण लगायके रणमें शकुनि दैत्यनको राजा प्रद्युम्नते बोल्यो ॥ २ ॥ जगत्में कर्महीं प्रधान है, कर्महीं साक्षात् गुरू ईश्वर प्रभू है कर्महीते ऊंचे नीचे पदकूं प्राप्त होयहै और हे राजन् ! कर्महीते जीत हार होयहै ॥ ३ ॥ जैसे हजार गौनमें जा गौको जो बछरा होय वो वाईके थनते जायलगे है वाको सब देखेहै तैसेही जाने जो शुभाशुभ कर्म कर्योहै अन्य हजारों मनुष्यके होते वो कर्म ताहीकूं प्राप्त होयहै ॥ ४ ॥ सो मैंने शपथ करीहै कि, हे प्रद्युम्न ! मैं अपने दृढकर्मते प्रद्युम्न वैरीकूं जीतूंगो वाको तूं वो उपाय करि जाते तेरी भूमिमें हारि न होय ॥ ५ ॥ तब प्रद्युम्नने कही कि, जो तूं कर्महीकूं प्रधान मानैहै तो देख कर्मको फल तो समयपैही होय है कर्तव

॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ शकुनिःपुनरुत्थायस्वबलंवीक्ष्यपोथितम् ॥ जग्राहसमहाराजलक्षभारसमंधनुः ॥ १ ॥ निधायबाणंनिशितंकोदण्डेचण्डविक्रमे ॥ कार्ष्णिंप्राहरणेराजञ्शकुनिर्दैत्यराड्बली ॥ २ ॥ ॥ शकुनिरुवाच ॥ ॥ कर्मप्रधानंजगतीतलेमहत्कर्मैव साक्षाद्गुरुरीश्वरःप्रभुः ॥ उच्चावचत्वंभवतीहकर्मणातेनैवराजन्विजयःपराजयः ॥ ३ ॥ गवांसहस्रेषुयथाहिवत्सकःस्वमातरंविन्दतिपश्यतांसताम् ॥ तथाहियेनापिकृतंशुभाशुभंनरेषुतिष्ठत्सुतमेवगच्छति ॥ ४ ॥ ततोविजेष्यामिदृढेनकर्मणारिपुंभवन्तंशपथःकृतोमया ॥ सद्यःकुरुत्वंप्रतिकारमेवतद्येनापिनस्याद्भुवितेपराजयः ॥ ५ ॥ ॥ प्रद्युम्नउवाच ॥ ॥ कर्मप्रधानंयदिमन्यसेभवान्कालंविनातर्हिफलंनविद्यते ॥ कृतेचपाकेयदिविघ्नताक्वचित्सदाबलिष्ठंसमयंविदुःपरे ॥ ६ ॥ पाकप्रकारेसतिपाकसाधनंकदापिकर्तारमृतेनजायते ॥ वदंतिकर्तारमतःपरंपरेनकर्मकालंशृणुदैत्यपुंगव ॥ ७ ॥ योगंविदुःकेपियदाह्ययोगतःकथंभवेत्कौकिलपाकसाधनम् ॥ सर्वंहिवायोगमृतेवृथाभवेत्कालेतथाकर्मणिभर्तरिस्थिते ॥ ८ ॥ योगंतथाकर्मणिकर्तरिस्थितेकालेविधिंसांख्यमृतेवृथाभवत् ॥ पाकप्रकाराद्यविचारकृद्यदानतर्हिपाकस्ययथाप्रसाधनम् ॥ ॥ ९ ॥ योगकर्मविधिकारकसांख्यैर्ब्रह्मपूरुषमृतेनहिकिंचित् ॥ तन्नमामिपरिपूर्णतमांशंयेनविश्वमखिलंविदितंखलु ॥ १० ॥ ॥ शकुनिरुवाच ॥ ॥ हेप्रद्युम्नमहाबाहोत्वंसाक्षाज्ज्ञानशेवधिः ॥ तवदर्शनमात्रेणनरोयातिकृतार्थताम् ॥ ११ ॥

करेऊपे जो विघ्न आयजाय तो कालहीकूं कोई आचार्य बलवान् कहैहैं ॥ ६ ॥ फलके बखतपै तो फल होय है पर कर्ता विना नहीं होय है याते बहुतसे कर्ताईकी बडाई करैं हैं अर्थात् मुख्य मानैहै और हे दैत्यपुंगव ! कालको तथा कर्मको मुख्य नही मानैहैं ॥ ७ ॥ कोई उपायकूं कहे हैं कि, उपायके विना पृथ्वीमें कोई कार्य नहीं होयहै काल कर्मके बश है पर उद्योगविना फल सिद्ध नही होय है ॥ ८ ॥ देखो कर्म, कर्ता और काल इनके विद्यमान होतेहु विधि और सांख्यके विना कछु उपाय नही होयहै जैसे पाकके प्रकारके विचारके करनवारेके विना पाककी सिद्धि नहीं होयहै ॥ ९ ॥ ऐसेही योग, कर्म, विधि, कारक और सांख्य तिनके समूहनतेहु ब्रह्म पुरुषके विना कछू नही होयहै ता परिपूर्णतम भगवानकूं नमस्कार है जा करिकै सब विश्व रच्यो गयोहै ॥ १० ॥ तब शकुनि बोल्यो–हे प्रद्युम्न ! हे वडी भुजानवारे ! तूं साक्षात् ज्ञानकी अवधि है तेरे दर्शनतेंई

नर कृतार्थ होयहैं ॥ ११ ॥ जे तेरे संगमें नित्य वार्ता करैहैं तिनकी महिमा कहिवेकूँ ब्रह्माहूकी सामर्थ्य नहीं हैं ॥ १२ ॥ नारदजी कहैहैं—ऐसे कहिके मायावी दैत्यराज शकुनि सीख्यो जो मयदैत्यपैते रौरवास्त्र ताकूं संधान करतोभयो ॥ १३ ॥ ताईसमें बडे बडे सर्प दंदशूक बडे विषीले बीछू किरोडन निकरे वे बडे भयंकर रौद्ररूप जिनके रूप है ॥ १४ ॥ तिनने सब फौज डसी और तिनकी फुंकारनते मतवारी हैगई ताको महाबुद्धि प्रद्युम्नने देखके गरुडास्त्र चलायो ॥ १५ ॥ किरोडन गरुड बाणमेते निकसे मोर नीलकंठ निकसे और भयंकर पखेरू ताके देखत निकसे ॥ १६ ॥ वे सर्पनकूं, दंदशूकनकूं, बीछूनकूं, ग्रसनलगे बडी चोंचि, बडे पंख छिनमें दीखे छिनमें अदृश्य हैजायँ ॥ ॥ १७ ॥ फिर वो दैत्यहू पिशाचनकी गंधर्वनकी, गुह्यकनकी राक्षसनकी मायाकूँ छोडनलग्यो बडो युद्धमें दुर्मद है ॥ १८ ॥ ताके बाणमेते तैसेई प्रेत और किरोडन भूत निकसे

येत्वत्संगंसमासाद्यवार्तांकुर्वन्तिनित्यशः ॥ तेषांतुमहिमानंहिवक्तुंनालंचतुर्मुखः ॥ १२ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ इत्युक्त्वाशकुनिर्दैत्यो मायावीदैत्यराड्बली ॥ शिक्षितंमयदैत्येनरौरवास्त्रंसमादधे ॥ १३ ॥ महोरगादंदशूकावृश्चिकाश्चविषोत्कटाः ॥ कोटिशोनिर्गताराजन्करालारौद्ररूपिणः ॥ १४ ॥ तैर्दंशितंबलंसर्वफूत्कारैर्मत्ततांगतम् ॥ वीक्ष्यकार्ष्णिर्महाबुद्धिर्गरुडास्त्रंसमादधे ॥ १५ ॥ कोटिशोगरुडाबाणान्नीलकण्ठाःकलापिनः ॥ अन्येचपक्षिणोभीमानिर्गतास्तस्यपश्यतः ॥ १६ ॥ अग्रसन्तुरगान्युद्धेदंदशूकान्सवृश्चिकान् ॥ तीक्ष्णतुण्डाबृहत्पक्षाः क्षणात्तेऽदृश्यतांगताः ॥ १७ ॥ दैत्योपिराक्षसींमायांगांधर्वींगौह्यकींपुनः ॥ पैशाचींसंदधेराजञ्शकुनिर्युद्धदुर्मदः ॥ १८ ॥ तद्बाणान्निर्गताभूतास्तथाप्रेताश्चकोटिशः॥ अंगारान्मुमुचुस्तेवैकरालाःकृष्णरूपिणः ॥१९॥ ज्ञात्वाथतामसींमायांपैशाचींमीनकेतनः ॥ सत्त्वास्त्रंसंदधेबाणेयुद्धाकांक्षीहरेःसुतः ॥ २० ॥ तस्माद्विनिर्गताराजन्कोटिशोविष्णुपार्षदाः ॥ जघ्नुःपिशाचींतांमायांपन्नगींगरुडोयथा ॥ २१ ॥ मायांदैत्योपिमायावीगौह्यकींसंदधेपुनः ॥ संभूताकोटिशोमेघागर्जंतोभीमरूपिणः ॥२२॥ विष्ठामूत्रंचरुधिरंमेदोमज्जास्थिवर्षिणः ॥ ज्ञात्वाथगौह्यकींमायांप्रद्युम्नोभगवान्हरिः ॥२३॥ तन्नाशार्थंमहाराजकोलास्त्रंसंदधेत्विषौ ॥ तद्बाणाद्यज्ञवाराहोनिर्गतोघर्घरस्वनः ॥२४॥ सटाविधूयवेगेनदंष्ट्रयातीक्ष्णयाघनान्॥विदारयन्रणेरेजेवेणून्मत्तगजोयथा॥२५॥दैत्योथमायांगांधर्वींचकाररणमण्डले॥युद्धंनदृश्यतेतद्वद्धेमसौधानिकोटिशः॥२६॥

वे किरोडन अंगारनकूं उछारते वे बडे कारे कारे भयंकर हैं ॥ १९ ॥ तब तामसी वा पिशाची मायाकूं देखि प्रद्युम्नने सत्त्वास्त्रको संधान कियो युद्धाकांक्षी हरिको बेटा ॥ २० ॥ तामेते किरोडन विष्णुके पार्षद निकसे ते सबरी वा पिशाची मायाको नाश करनलगे जैसे गरुड सर्पनको नाश करै है ॥ २१ ॥ मायावी दैत्यने फिर गुह्यकनकी माया कीनी तामेते किरोड़न बडे भयंकर रूपवाले गर्जनकरते मेघ निकसे ॥ २२ ॥ विष्ठा, मूत्र, मेद, मांसकी वर्षा करै है तब याको गुह्यकनकी माया प्रद्युम्न भगवान् जानिके शूकरास्त्रकूं चलावतोभयो ॥ २३ ॥ ताके नाशके अर्थ ता बाणनते यज्ञवाराह निकसे घर्र घर्र शब्द करतो ॥ २४ ॥ अपनी सटा ( गर्दनबाल ) तिनकूं विखेर घननकूँ विदीर्ण करतो मतवारे हाथी जैसे वेणनको विदीर्ण करैहै तैसे शोभित भयो ॥ २५ ॥ फिर ये दैत्य गंधर्वी मायाकूं करतो भयो युद्ध नहीं दीखे

है किन्तु सोंनेनके महल ॥ २६ ॥ वस्त्र, अलंकारनसो युक्त सबनके देखते देखते हैगये विद्याधरी, गंधर्वी हैं वे नृत्य करनलगीं मंगल होनलगे ॥ २७ ॥ मृदंग, ताल, बाजे, मोहन रागनसहित बजनलगे हाव भाव कटाक्षते जननकूँ तुष्ट करती देखैहैं ॥ २८ ॥ मोहिनी सुन्दरी रामा श्यामा कमललोचना तिनके लावण्य रागनते जब सब यादव मोहमें आयगये ॥ २९ ॥ तब वा गांधर्वी मोहिनी मायाकूँ जानिके महाबली प्रद्युम्न ताके प्रहारके अर्थ रणमण्डलमें ज्ञानास्त्रको प्रयोग करतोभयो ॥ ३० ॥ हे नृपश्वर ! ज्ञानके उदयपै मोहको नाश होयहै जब माया नाश हैगई तब शकुनी क्रोधमें मूर्च्छित हैगयो ॥ ३१ ॥ तब वह दैत्यपुंगव राक्षसी मायाको संधान करतोभयो ता समय हे राजन् ! सपक्ष पर्वतनते आकाश छायगयो ॥ ३२ ॥ पृथ्वीमें बडो अन्धकार हैगयो तब जरे वृक्ष, कबंध, रुधिर, और शिला, हाड़, ये वर्षन लगे ॥ ३३ ॥ हे विदेहराज ! गदा, परिघ, निस्त्रिंश,

वस्त्रालंकारयुक्तानिबभूवुःपश्यतांसताम् ॥ विद्याधर्य्यश्चगन्धर्वागायंतोनृत्यतत्पराः ॥ २७ ॥ मृदंगतालवादित्रैर्मोहनैरागमिश्रितैः ॥ हाव भावकटाक्षैश्चतोषयंत्योजनान्नृप ॥ २८ ॥ मोहिन्यःसुंदरीरामाःश्यामाःकमललोचनाः ॥ तासांलावण्यरागाभ्यांमोहंयातेषुवृष्णिषु ॥ ॥ २९ ॥ गांधर्वींमोहिनींमायांज्ञात्वाकार्ष्णिर्महाबलः ॥ संदधेतत्प्रहारार्थंज्ञानास्त्रंरणमंडले ॥ ३० ॥ ज्ञानोदयेतदाजातेमोहनाशोनृपे श्वर ॥ नाशंगतायांमायायांशकुनिःक्रोधमूर्च्छितः ॥ ३१ ॥ राक्षसींसंदधेमायांमायावीदैत्यपुंगवः ॥ सपक्षैःपर्वतैराजन्क्षणात्तच्छादितंनभः ॥ ३२ ॥ महांधकारोऽभूत्पृथ्व्यांपराद्धंचयनैरिव ॥ दग्धवृक्षशिलास्थीनिकबंधरुधिराणिच ॥ ३३ ॥ गदापरिघनिस्त्रिंशमुसलादीनि सर्वतः ॥ अंबराद्बभ्रमुःशैलामेघाइवविदेहराट् ॥ ३४ ॥ रक्षोगणाःशूलहस्ताछिंधिभिंधीतिवादिनः ॥ यातुधानाश्चशतशोभक्षयंतोद्विपान्ह यान् ॥ ३५ ॥ सिंहव्याघ्रवराहाश्चदृश्यंतेरणमंडले ॥ मर्दयंतोनखैर्नागांश्चर्वयंतोवपूंषिवै ॥ ३६ ॥ पलायमानंस्वबलंदृष्ट्वाकार्ष्णिर्महाबलः ॥ जेतुंतांराक्षसींमायांनृसिंहास्त्रंसमादधे ॥ ३७ ॥ आविर्भूतोहरिःसाक्षान्नृसिंहोरौद्ररूपधृक् ॥ स्फुरत्सटोललज्जिह्वोनखलांगूलभूषितः ॥ ३८ ॥ चलद्वालोभीषणास्योहुंकारेणातिभीषणः ॥ सिंहनादंचकुर्वन्वैसंस्थितोरणमंडले ॥ ३९ ॥ ननादतेनब्रह्मांडंसप्तलोकैर्बिलैःसह ॥ विचेलुर्दि ग्गजास्ताराएजद्भूखंडमंडलम् ॥ ४० ॥

मुसल ये सब ओरते परनलगे, और आकाशमें मेघनकी नाईं पर्वत भ्रमनलगे ॥ ३४ ॥ और राक्षसनके गण शतशः यातुधान त्रिशूल हाथनमें लिये छेदलेउ भेदलेउ ऐसे कहते वे हजारन राक्षस घोड़ा हाथीनकूं खानलगे ॥ ३५ ॥ और सिंह, बघेरे, वराह रणमंडलमें दीखनलगे नखनते हाथीनकूं खोंसनलगे वीरनके शरीरनको चबावनलगे ॥ ३६ ॥ तब पलायमान रणमेंते अपनी सेनाकूं देखिके महाबली प्रद्युम्न वा राक्षसी मायाकूं जीतबेके लिये नृसिंहास्त्रको प्रयोग करतोभयो ॥ ३७ ॥ तब साक्षात् नृसिंहजी भयंकर रूपकूँ धरे प्रकट होतेभये गर्दनके बाल बिखरि रहे हैं जीभ निकसि रहीहै, नख, पूंछ करिके शोभित हैं ॥ ३८ ॥ चलायमान पूंछ जिनकी भयंकर मुख हुंकारते अति भयंकर सिंहनाद करते रणमण्डलमें स्थित हैगये ॥ ३९ ॥ जो आयके गर्जे सो सातों स्वर्ग, सातों पातालसहित ब्रह्मांड झंकारउठयो, दिग्गज चलायमान हैगये, तारे चलिगये, भूखंडमण्डल चलायमान

हैगयो ॥ ४० ॥ वे नृसिंह दैत्यनके देखत देखत वृक्षनसहित पर्वतनकूं तीक्ष्ण नखनते पृथ्वीमें फेंकनलगे ॥ ४१ ॥ राक्षसनके गणनकूं पकारिके बड़े वेग करिके पांवनते वे नृसिंह यातुधाननके गणनको मर्दन करतेभये ॥ ४२ ॥ सिंह, बघेरे, सूअर तिनकूं तीक्ष्ण नखनते चीर चीरके आकाशमें फेंकिदीने फिर अन्तर्धान हैगये ॥ ४३ ॥ जब राक्षसी माया नाश हैगई तब प्रद्युम्न रणके आँगनमें विजयके देनवारो मौलेंद्र शंखकूं बजावतभयो ॥ ४४ ॥ चारों ओरते जय जय शब्द होनलग्यो, दुंदुभी बजनलगी, देवता प्रद्युम्नके ऊपर पुष्पनकी वर्षा करनलगे ॥ ४५ ॥ जब अपनी माया निकसिगई तब दैत्यनको राजा शकुनी रथसुद्धा सेनासहित अतर्धान हैगयो ॥ ४६ ॥ फिर मय दैत्यकी बताई मायाकूं दैत्य करतोभयो हाथीकी सूंडसी मोटी धारनते मेह वर्षनलगे, बीजुरी तडकनलगी ॥ ४७ ॥ और सांवर्त्तक नाम गण मेघनके आये सब सत्पुरुषनके देखत देखत एक क्षणमें सबरे

गृहीत्वाद्रम्बरेशैलान्सवृक्षान्नखरैःखरैः ॥ पातयामासभूपृष्ठेदैत्यानांचप्रपश्यताम् ॥४१॥ रक्षोगणान्संगृहीत्वापाटयामासवेगतः ॥ यातुधानगंणान्पद्भ्यांसममर्दहरिर्मृधे ॥ ४२ ॥ सिंहान्व्याघ्रान्वराहांश्चसंविदार्यनखैःखरैः ॥ चिक्षेपगगनेविष्णुस्तत्रैवांतर्दधेपुनः ॥४३॥ नाशंगतायां मायायांराक्षस्यांरुक्मिणीसुतः ॥ शंखंदध्मौविजयदंमौलेंद्रंचरणांगणे ॥ ४४ ॥ अभूज्जयजयारावोदुंदुभिध्वनिमिश्रितः ॥ प्रद्युम्नस्योपरि सुराःपुष्पवर्षंप्रचक्रिरे ॥४५॥ स्वमायायांनिर्गतायांशकुनिर्दैत्यपुंगवः ॥ सरथःसैनिकैःसार्द्धंतत्रैवांतर्हितोभवत् ॥४६॥ मायांचकारदैतेयींमयदैत्यप्रदर्शिताम् ॥ हस्तिशुण्डासमांधारांवर्षंतोतितडित्स्वनाः ॥४७॥ सांवर्त्तकगणामेघाआजग्मुःपश्यतांसताम् ॥ क्षणात्सर्वेसमुद्रास्तेचंडवातेनवेपिताः ॥ ४८ ॥ क्षुभितारुक्मिसंघर्षावर्तैःप्लावितभूरुहाः ॥ भूमंडलंसपदितत्प्लावितंचात्मभिःसमम् ॥ ४९ ॥ दृष्ट्वाथयादवाःसर्वेप्रापुस्तत्रभयंबहु ॥ वदंतोरामकृष्णेतिविस्मृतस्वपराक्रमाः ॥ ५० ॥ क्षणमात्रेणराजेंद्रतूष्णींभूताःपराजिताः ॥ तदाकार्ष्णिर्महाबाहुःकोदंडेचंडविक्रमे ॥ बाणंनिधायसहसाश्रीकृष्णास्त्रंसमादधे ॥ ५१ ॥ नवार्ककोटिद्युतिमन्महन्महोवीरंजयन्मैथिलवैदिशोदश ॥ समागतंतत्रकुशस्थलीपुरःस्वयंपरंस्वार्थमिवात्मवांछितम् ॥ ५२ ॥ तस्मिन्परेतेजसिनूतनांबुदच्छविंसुवर्णांबुजरेणुवाससम्॥ भृङ्गावलीकूजितकुंतलावलिंस्रजंदधानंनववैजयंतीम् ॥५३॥ श्रीवत्सरत्नोत्तमचारुवक्षसंचतुर्भुजंपद्मविशालवीक्षणम् ॥ स्फुरत्किरीटंवरहारनूपुरंलसन्नवार्कद्युतिहेमकुण्डलम्॥५४॥

समुद्र चंडपवनके प्रेरेभये विरगये ॥ ४८ ॥ क्षोभकूं प्राप्त हैगये वृक्ष पृथ्वीके सब डूबिगये अपनपे करिके सहित सबरो भूमण्डल डूबिगयौ ॥ ४९ ॥ या बातको यादव देखिके सबरे भयकूं प्राप्त हैगये रामकृष्ण रामकृष्ण कहते अपनो पराक्रम भूलगये ॥ ५० ॥ हे राजेंद्र ! एक क्षणमें सब चुप्प हैगये हारिगये तब प्रद्युम्न महाबाहु अपने प्रचण्ड धनुषपै बाण चढ़ाय श्रीकृष्णास्त्रको प्रयोग करतोभयो ॥ ५१ ॥ नवीन किरोड़ सूर्यकोसो तेज हे मैथिल ! दशों दिशानके वीरनको जीतनहारो तहां द्वारकाके निकट आयगयो जो वांछित अपनो अर्थ हो ॥ ५२ ॥ ता पुरके तेजके विषें नवीन मेघकीसी छवि सुवर्णके कमलके मकरंदके रंगकोसो पीतांबर ओढे भौरानकी पंक्तिनकरके शब्दित कुंतल अलकावलिको धारण करै देदीप्यमान किरीट, कुंडल, हार, नूपुर तिनकी कांतिते देदीप्यमान वैजयन्ती मालाकूं धारण करै ॥ ५३ ॥ वक्षस्थलमे श्रीवत्सकौ चिह्न जिनके चार

भुजाधारी कमलसे विशाल नेत्र और अति सुशोभित सूर्यकेसे कुंडल जाके ता श्रीकृष्णकूं देखतभयो ॥ ५४ ॥ तब श्रीकृष्णकूं देखि यादव सब हर्षकूं प्राप्तभये हाथजोरि नमस्कार करिके पुष्पनकी वर्षा करनलगे चारोंओरतें जय जय शब्द करनलगे ॥ ५५ ॥ ताई समें आयके शार्ङ्ग धनुषके एकही बाणते शकुनिके धनुषकूँ सहजमेंई श्रीकृष्ण काटिडारतेभये ॥ ५६ ॥ तबही डरपिके शकुनि कट्यौ है धनुष, जाको सो शस्त्रनको समूह लेवेकूं चंद्रावतीपुरीकूं चल्योगयो ॥ ५७ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां विश्वजित्खंडे भाषाटीकायां श्रीकृष्णागमनं नामै कोनचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ३९ ॥ नारदजी कहैहैं—जब शकुनि दैत्य चल्योगयो तब भगवान् कमलेक्षण प्रद्युम्नादिक सब यादवनकूं बुलायके यह बोले ॥ १ ॥ तब भगवान् बोले—पहले या दैत्य शकुनिने सुमेरके उत्तरमाऊं चार युगतलक अन्न छोड़िके तप करिके महादेवकूं प्रसन्न कीनों ॥ २ ॥ जब चार युग व्यतीत हैगये तब साक्षात् महेश्वर

विलोक्यदेवंयदवोतिहर्षिताःपरंप्रणेमुःकृतहस्तसंपुटाः ॥ प्रचक्रिरेमैथिलपुष्पवर्षिणोमराजयारावमतीवसर्वतः ॥ ५५ ॥ तदैत्यशकुनेः सज्यंकोदण्डंप्राच्छिनद्रुषा ॥ शार्ङ्गमुक्तेनतच्छार्ङ्गीबाणेनैकेनलीलया ॥ ५६ ॥ सच्छिन्नधन्वाशकुनिस्त्यक्त्वायुद्धंप्रधर्षितः ॥ हेतिसंहतिमाने तुंययौचन्द्रावतींपुरीम् ॥ ५७ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायांविश्वजित्खण्डेनारदबहुलाश्वसंवादेश्रीकृष्णागमनंनामैकोनचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ॥ ३९ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ दैत्येगतेथशकुनौभगवान्कमलेक्षणः ॥ कार्ष्ण्यादियादवान्सर्वानाहूयेत्थमुवाचह ॥ १ ॥ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ दैत्योयंशकुनिःपूर्वंसुमेरोः पार्श्वउत्तरे ॥ चतुर्युगंवर्जितान्नस्तपसातोषयच्छिवम् ॥ २ ॥ चतुर्युगेव्यतीतेतुसाक्षाद्देवोमहेश्वरः ॥ प्रसन्नोदर्शनंदत्त्वावरंब्रूहीत्युवाचह ॥ ३ ॥ नत्वाथशकुनिर्दैत्यःकृतांजलिपुटःशनैः ॥ हृष्टरोमाश्रुपूर्णाक्षः प्राहगद्गदयागिरा ॥ ४ ॥ मृतःसन्भूमिसंस्पर्शाद्भूयात्संजीवितःप्रभो ॥ आकाशेमेमृतिर्देवमाभूयाद्घटिकाद्वयम् ॥ ५ ॥ दैत्येनोक्तोहरःसाक्षाद्दत्त्वातस्मैवरद्वयम् ॥ पंजरस्थंशुकंदत्त्वाप्राहदैत्यंनताननम् ॥ ६ ॥ जीवकल्पंशुकंचैनंरक्षदैत्यसदानघ ॥ अस्मिन्मृतेचज्ञातव्यंनिधनंस्वंत्वयासुर ॥ ७ ॥ इति दत्त्वा वरंतस्मैरुद्रश्चांतरधीयत ॥ तस्मात्तस्यवधोदुर्गेभविष्यतिशुकेमृते ॥ ८ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ इत्युक्त्वावीरसदसिभगवान्देवकीसुतः ॥ सुपर्णंशीघ्रमाहूयप्राहप्रहसिताननः ॥ ९ ॥

देवने प्रसन्न हैके दर्शन दीने और यह वचन बोले कि, वर मांग ॥ ३ ॥ तब शकुनि दैत्य दंडोत करिके हाथ जोरि आंसू जाके आयगये रोमांच हैआये सो गद्गद वाणीते यह बोल्यो ॥ ४ ॥ मैं मरजाऊं तौहू भूमिके स्पर्शते फिर जीपरूं और आकाशमेंहू द्वै घड़ी तलक मेरी मृत्यु मति होउ ॥ ५ ॥ दैत्यको वचन सुनिके महादेवजी ये दोऊ वर देतभये और पींजरामें एक तोता देके शकुनिदैत्यते बोले, ॥ ६ ॥ हे दैत्य ! जीवके तुल्य या तोताकी रक्षा करि याके मरिवेपै तूं अपनों मरिवो जानि लीजो ॥ ७ ॥ ऐसे वर दैके रुद्र अन्तर्धान हैगये ताते तोताके मरेपै दुर्गमें वो शकुनि मरैगो ॥ ८ ॥ नारदजी कहैहैं ऐसे देवकीनंदन भगवान वीरसभामें कहिके बड़ी जल्दी

गरुड़कूं बुलायके हंसिके यह वचन बोले ॥ ९ ॥ हे गरुड ! महाबुद्धे ! तूं चन्द्रावती पुरीकूं चल्यो जा जो पुरी दैत्यसेनाकारिके आवृत सौ योजनकी है ॥ १० ॥ बडे २ ऊंचे आकाशके स्पर्श करनवारे जामें महल है सोनेनके रत्नके मनोहर विचित्र बाग बगीचानते और दैत्यपुंगवनते शोभित है ॥ ११ ॥ किले२ पै श्रेष्ठ दैत्य रक्षा करि रहेहैं ताकूं देखिवेकूं गरुडजी सूक्ष्म रूप धरलेतेभये ॥ १२ ॥ दैत्य न लखे जैसें तैसे महलनकी गलीनको देखत तिनमें उडत २ गरुड शकुनिके मन्दिरमें गयो ॥ १३ ॥ दैत्यको जीव जो वो तोता ताकूं देखत २ एक क्षण ठहरगयो युद्धके लिये रह्यौ जो शकुनि ताहि देखतोभयो ॥ १४ ॥ नाना हथियारनकूं धरें बडो बीर क्रोधमे भर्‌यौ ताकूं वाकी मदालसा नाम स्त्री गोदमें बैठारिके समझावै ही यह कहिरही ही ॥ १५ ॥ हे राजन् ! सबरे सुहृद तुमारे भैया सब तुमारे अनुकूल हैं बडे २ उद्भट दैत्यपुंगव तुमने

॥॥श्रीभगवानुवाच॥॥ शृणुतार्क्ष्यमहाबुद्धेगच्छचन्द्रावतींपुरीम् ॥ शतयोजनविस्तीर्णांदैत्यसेनासमाकुलाम् ॥ १० ॥ प्रासादैर्गगनस्पर्शैर्हेमरत्नमनोहरैः ॥ विचित्रोपवनारामैःशोभितांदैत्यपुंगवैः ॥ ११ ॥ दुर्गेदुर्गेद्वारदेशेरक्षितांदैत्यपुंगवैः ॥ तांद्रष्टुंगरुडोराजन्सूक्ष्मरूपंदधारह ॥ १२ ॥ अलक्षितोदैत्यवृंदैःपश्यन्प्रासादतोलिकाः ॥ तेषूत्पतन्नुत्पतंश्चशकुनेर्मंदिरेगतः ॥ १३ ॥ प्रेक्षञ्छुकंदैत्यजीवंक्षणंतत्रस्थितोभवत् ॥ युद्धार्थंदंशितंतत्रशकुनिंदैत्यपुंगवम् ॥ १४ ॥ नानाशस्त्रधरंवीरंक्रोधपूरितमानसम् ॥ गृहीत्वातंपरिकरेप्राहराजन्मदालसा ॥ १५ ॥ ॥ मदालसोवाच ॥ ॥ राजन्सर्वेपिसुहृदोनुकूलाभ्रातरस्तव ॥ मारिताःसंगरेभर्त्तःप्रोद्भटादैत्यपुंगवाः ॥ १६ ॥ मायाहियोद्धुंयदुभिरागतोभगवान्हरिः ॥ देहितस्मैबलिंसद्योयेनश्रेयोह्यवाप्स्यसि ॥ १७ ॥ ॥ शकुनिरुवाच ॥ ॥ हनिष्यामियदून्सैन्यैर्मेहताभ्रातरोबलात् ॥ मृत्युर्मेनास्तिभूमध्येशिवस्यापिवरेणमे ॥ १८ ॥ उपद्वीपेचन्द्रनाम्निपतंगेपर्वतेशुभे ॥ मेजीवरूपीतुशुकोवर्ततेसांप्रतंप्रिये ॥ १९ ॥ शंखचूडेनसर्पेणरक्षितोहर्निशंशुकः ॥ एतत्कोपिनजानातिकथंमृत्युश्चमेभवेत् ॥ २० ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ शुकवार्तांततःश्रुत्वागरुडोदिव्यवाहनः ॥ उपद्वीपंतुचन्द्राख्यंगंतुंतस्मान्मनोदधे ॥ २१ ॥ उत्पतन्गरुडोवेगात्समुद्रस्यतटेगतः ॥ द्वीपंविचिन्वंश्चंद्राख्यमाकाशेविचरन्खगः ॥ २२ ॥

युद्धमे मारे हैं ॥ १६ ॥ अब तुम यादवनते युद्ध करिबेकूं मति जाउ अब वहां भगवान् हरि आयगये है उनकूं जलदी भेट देउ जाते तुमारो कल्याण होयगो ॥ १७ ॥ तब शकुनि बोल्यो सेनासहित मैं यादवनकूं मारूंगो क्योंकि जबरदस्तीसों वाने भैया मेरे मारेहै मेरी भूमिमें मृत्यु नही है मोकूं महादेवको वर है ॥ १८ ॥ हे प्यारी ! एक चन्द्र नाम करिके उपद्वीप है तहां पतंग पर्वत है तापै मेरो जीवरूपी तोता रहैहै ॥ १९ ॥ तहां शंखचूड सर्प वाकी रात दिन रक्षा कर्‌यो करैहै या बातकूं कोई नही जानैहै मेरी मृत्यु कैसे होयगी ॥ २० ॥ नारदजी कहैं है तोताकी बात सुनिके दिव्य वाहन गरुडजी चन्द्रनाम उपद्वीपकूं जायवेकूं मन करतेभये ॥ २१ ॥ वहांते बडे वेगते

उडिके समुद्रके किनारेपै गये चन्द्रद्वीपकूं देखिवेके लिये आकाशमे उडनलगे ॥ २२ ॥ भयंकर गर्जिरह्यो सौ योजनको चौडो जो समुद्र तामें देखत २ सिंहलद्वीपमें पहुंचे वह लताके समूहनते बडो मनोहर हैरह्योहै ॥ २३ ॥ तहां जननते गरुडजी पूछनलगे याको कहा नाम है ? वे कहे सिंहल है ऐसे सुनिके वहांते उडे ॥ २४ ॥ तब महावेगते लंकामें प्राप्त भये त्रिकूटाचलके शिखरपै लंकाते फिर पांचजन्य द्वीपमे गये ॥ २५ ॥ पांचजन्यके निकट भूख लागी तब तीक्ष्ण चोंचते मछरीनकूं बलते खानलगे ॥ २६ ॥ तहां एक बडो लंबो मगर दो योजन लंबो गरुडको पांव पकरिके जलमें खैंचनलग्यो ॥ २७ ॥ तब गरुड बलते किनारेपै खैंचन लग्यो हे राजन् ! उनकी दो घटी ताई खेंचाखेंची भई ॥ २८ ॥ प्रचंड वेग गरुडजी पैनी चोंचते पीठिमें मारतभये जैसे दंडते यमराज ॥ २९ ॥ तबही मगररूपकूं छोडिके विद्याधर हैगयो गरुडजीकूं नमस्कार करिके हंसत २ यह बोल्यो ॥ ३० ॥

शतयोजनविस्तीर्णेसमुद्रेभीमनादिनि ॥ पक्षिराट्सिंहलंप्रापलतावृन्दमनोहरम् ॥ २३ ॥ तत्रपप्रच्छगरुडःकिंनामास्यजनान्प्रति ॥ सिंहलोयमितिश्रुत्वागरुडःप्रोत्पतन्खगः ॥ २४ ॥ लंकांप्राप्तोमहावेगात्त्रिकूटशिखरेनृप ॥ लंकांप्राप्यततोवेगात्पांचजन्यंजगामह ॥ २५ ॥ पांचजन्याब्धिनिकटेक्षुधितःपक्षिराड्बली ॥ प्रसह्यमीनाञ्जग्राहतीक्ष्णयातुंडयाभृशम् ॥ २६ ॥ तत्रैकोमहानक्रोलंबितोयोजनद्वयम् ॥ पादेगृहीत्वागरुडंविचकर्षजलांतरे ॥ २७ ॥ बलेनगरुडस्तस्यचकाराकर्षणंतटे ॥ तयोराकर्षणंराजन्मिथोभूद्घटिकाद्वयम् ॥२८॥ प्रचण्डवेगोगरुडस्तीक्ष्णयातुंडयाचतम् ॥ तताडपृष्ठेधृष्टांगंदंडेनयमराड्यथा ॥२९॥ नक्ररूपंविहायाशुसोभूद्विद्याधरोमहान् ॥ नत्वाश्रीगरुडंसाक्षात्प्राहप्रहसिताननः॥ ३० ॥ ॥ विद्याधरउवाच ॥ ॥ अहंविद्याधरःपूर्वनाम्नावैहेमकुण्डलः ॥ आकाशगंगायांस्नातुंगतोदिविजमण्डले ॥ ३१ ॥ तत्र स्नानंप्रकुर्वन्तंककुत्स्थंमुनिसत्तमम् ॥ पादेगृहीत्वाहास्येनजलांतर्गतवानहम् ॥ ३२ ॥ मांशशापककुत्स्थोपित्वंनक्रोभवदुर्मते ॥ मयाप्रसादितःशीघ्रंप्रसन्नःसन्वरंददौ ॥ ३३ ॥ तार्क्ष्यतुण्डप्रहारेणनक्रत्वात्त्वंविमुच्यसे ॥ तस्यशापादद्यमुक्तःकृपयातवसुव्रत ॥३४॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ इत्युक्त्वाचगतेस्वर्गविद्याध्रेहेमकुण्डले ॥ उड्डितोगरुडस्तस्मात्पक्षाभ्यांव्योममण्डले ॥ ३५ ॥ हरिणाख्यंचोपद्वीपंप्राप्तवान्वेगतःखगः ॥ अपांतरतमास्तत्रकरोतिविपुलंतपः ॥ ३६ ॥ तस्याश्रमेखगेशस्यपक्षमेकंपपातह ॥ तंदृष्ट्वाप्राहगरुडमपांतरतमोमुनिः ॥ ३७ ॥

हे गरुडजी ! मै पहले हेमकुंडल नाम विद्याधर हो सो मैं स्वर्गमें आकाशगंगापै न्हायवे गयो हो ॥ ३१ ॥ तहां ककुत्स्थ मुनिपुंगव न्हायरहे हे हंसीमें मैं उनके पांव पकरिके जलमें लेगयो ॥ ३२ ॥ तब उन्नें मोकूं शाप दीनों कि हे दुर्बुद्धे ! तूं मगर हैजा तब मैंने हालही उनकूं प्रसन्न कीनों तब उन्नें मोकूं वर दीनों कि ॥ ३३ ॥ जब गरुडकी चोंच तेरी पीठिते लगेगी तब तेरी मगरकी योनि छूटि जायगी सो हे सुव्रत ! आज मैं उनके शापते आपके अनुग्रहते छूटगयो ॥ ३४ ॥ नारदजी कहैं हैं-ऐसे कहिके हेमकुंडल विद्याधर स्वर्गकूं चल्योगयो तब गरुड़जी आकाशमें उड़े ॥ ३५ ॥ तब फिर गरुडजी हरिणाख्य द्वीपमें गये तहां अपांतरतमा नाम मुनि तप करि रहे है ॥ ३६ ॥ ताके आश्रममें

गरुडको एक पंख गिरिपरयो वा पंखकू देखि अपांतरतमा मुनि गरुडते यह बोले ॥ ३७ ॥ हे पक्षिन् ! मेरे मूँडपै पंख धरिके तुम सुखते चलेजाऔ तब गरुड उनके मूडपै पंख धरिके चलेगये ॥ ३८ ॥ तब वहां तैसेई बहुतसे चंद्रके समान अनेक पंखनको देखि गरुडजी बहुत अचंभेमें आये तब अति विस्मितभये गरुडते अपांतरतमा मुनि बोले ॥ ३९ ॥ कि, हे खग ! जब जब श्रीकृष्णको अवतार होयहै तब तब यहां गरुड़को एक पक्ष सदा गिरे है ॥ ४० ॥ कल्प कल्पमें श्रीकृष्णको अवतार होयहै तवही तब मेरे मूँडपै एक एक पंख परे है सो अनंत पंख मेरे मूँडपै परे है सो हे पक्षिन् ! वा कृष्णकू शिरते मेरी नमस्कार है ॥ ४१ ॥ नारदजी कहे है- या बातकूं मुनिके विस्मित हैके गरुड, मुनिकूं नमस्कार करके आकाशमें उडत रमणकद्वीपमे चलेगये ॥ ४२ ॥ वहॉ सर्पनते बलि लैके आवर्तकद्वीपकूं चले गये तहां दिव्य सुधाकुंडमे सुधा पीके बडो बलवान्

पक्षंनिधायमेमूर्ध्निगच्छपक्षिन्यथासुखम् ॥ पक्षंनीत्वागतस्तार्क्ष्योधृत्वातन्मस्तकेचतम्॥३८॥ तत्समानान्पक्षचन्द्राननेकान्सददर्शह ॥ प्राहा तिविस्मितंतार्क्ष्यमपांतरतमोमुनिः॥३९॥ यदायदाहिश्रीकृष्णावतारोभूत्तदातदा ॥ पक्षोपिगरुडस्यात्रपतत्येकःसदाखग॥४०॥ कल्पेकल्पेकृ ष्णचन्द्रावतारःपक्षःपक्षोमूर्ध्निमेसोपिसोपि ॥ आनंत्याद्वाद्यंतवंतंवदंतिपक्षिन्मूर्ध्नानौमिकृष्णायतस्मै ॥४१॥ नारदउवाच ॥ ॥ तच्छ्रुत्वावि स्मितस्तार्क्ष्योनत्वातंमुनिपुङ्गवम् ॥ द्वीपंरमणकंप्रागादुत्पतन्व्योममण्डलात् ॥४२॥ सर्पेभ्योपिबलिंनीत्वाद्वीपमावर्तकंगतः॥ तत्रदिव्येसुधा कुण्डेसुधांपीत्वाविराड्बली ॥४३॥ शुक्रद्वीपंतुसंप्राप्तोपप्रच्छद्वीपचन्द्रभाक् ॥ मयाप्रणोदितःपक्षीप्रययावुत्तरांदिशम् ॥ ४४ ॥ चन्द्रद्वीपन्तु संप्राप्तःपर्वतेपतगेश्वरः ॥ जलदुर्गंवह्निदुर्गंवैनतेयोददर्शह ॥ ४५ ॥ जलदुर्गंचंचुपुटेसर्वंकृत्वाविराड्बली ॥ वह्निदुर्गंचतेनापिसांत्वयामास मैथिल ॥ ४६ ॥ दरीमुखेशयानायेदैत्यालक्षंसमुत्थिताः ॥ तैःसार्द्धंसमभूद्युद्धंतार्क्ष्यस्यघटिकाद्वयम् ॥ ४७ ॥ कांश्चित्पादनखैर्युद्धेविददारख गेश्वरः ॥ कांश्चिद्दैत्यान्स्वपक्षाभ्यांपातयामासभूतले ॥ ४८ ॥ कांश्चिच्चंचुपुटेनापिगृहीत्वापक्षिराड्बली ॥ पातयित्वागिरेःपृष्ठेचिक्षेपगगने बलात् ॥ ४९ ॥ केचिन्मृतास्तथाशेषादुद्रुवुस्तेदिशोदश ॥ इत्थंदैत्यवधंकृत्वादरीमध्येगतःखगः॥ ५० ॥ चकारपादविक्षेपंशंखचूडोपरिस्फु रत् ॥ शंखचूडोपिगरुडंदृष्ट्वासोतिप्रधर्षितः॥५१॥ शुकंजलेपञ्जरस्थंशीघ्रंत्यक्त्वापलायितः ॥ चंचुदेशेनतंनीत्वाशुकंसद्यःसपञ्जरम् ॥ ५२ ॥

गरुड ॥ ४३ ॥ शुक्र द्वीपमे आये तहां चंद्रद्वीपकूं पूछनलगे तब मेरे कहेते उत्तर दिशाकूं चलेगये ॥ ४४ ॥ तब वा द्वीपमे पर्वत देख्यो फिर जलको किलो, अग्निको किलो गरुड देखतोभयो ॥ ४५ ॥ हे मैथिल ! तब वा सब जलके किलेकूँ तो चोचमे करलीनो फिर वाही चोंचकेई जलते अग्निके किलेकूँ शांतकियो ॥ ४६ ॥ ताकी गुफाके मुखपै एक लाख दैत्य सोय रहेहै सो वे उठे तिनके संग गरुडको दो घड़ी युद्ध भयो ॥ ४७ ॥ तिनमेंते कितनेंनकूँ तो चरणते नखते और कितनेंनकूं पंखनते भूमिपै पटकतोभयो ॥ ४८ ॥ और कितनेनकूं चोंचमें पकरिके बलवान् पक्षिराट् पर्वतके ऊपर फेंकके बलते आकाशमें फेंकदेतोभयो ॥ ४९ ॥ कितनेऊ मारिगये कितनेऊ जे बचे वे दशों दिशानमे भाजिगये ऐसे दैत्यनको वध करिके गुफामे धसगयो ॥ ५० ॥ वहां शंखचूडके ऊपर गरुडने पादविक्षेप किये तब शंखचूड गरुडकूँ देखि धर्षित हैगयो ॥ ५१ ॥ तब पीजराके तोताकूं

जलमें छोडि भाजिगये तब गरुडने पीजरासुद्धा तोताकूं चोंचमें दैलीयो ॥ ५२ ॥ आकाशमें उडिके युद्धभूमिमें आयवेकूं मन करतोभयो तब भाजे जे दैत्य तिनको बडो कोलाहल होतोभयो ॥ ५३ ॥ तोता ये लेगयो तोता ये लेगयो यह शब्द दैत्यनकी सेनामें और दिशानमें भयो याते सुननवारेनको शब्द जातरह्यो ॥ ५४ ॥ वो शब्द स्वर्गमें, भूमिमें ब्रह्मांडमें पूरिगयो तब तोताकूं लेगयो ऐसे देवतानपैते सुनि शकुनिकूं बड़ी शंका भई ॥ ५५ ॥ तब ये त्रिशूल लैके चंद्रावतीमें उठ्यो गरुडने तोता लेलीनों ये सुनके तब क्रोधकरिके पीछेते आयो ॥ ५६ ॥ सो त्रिशूल गरुड़के मारचोहू पर गरुडने मुखमेंते तोताकूं न छोड्यौ फिर सातों द्वीप और सातों समुद्रनको देखतो २ गरुड गयो ॥ ५७ ॥ तब शकुनि गरुडके पीछे पीछे दिशा दिशानमें आकाशमें गरुडजी किरोर योजनताई भ्रमें ॥ ५८ ॥ दैत्यके त्रिशूलते घायलहू हैगयो परि तोताको न छोड्यो आकाशमें

प्रोत्पतन्नंबरेराजन्युद्धेगन्तुंमनोदधे ॥ पलायितानांदैत्यानांतावत्कोलाहलोमहान् ॥ ५३ ॥ शुकोनीतःशुकोनीतोवदतामंबरेनृप ॥ तच्छब्दोदिक्षुसैन्यानांगतःशब्दस्तुश्रृण्वताम् ॥ ५४ ॥ दिविभूमौसर्वतोपिब्रह्मांडेपिप्रपूरितः ॥ शुकोनीतइतिश्रुत्वाशकुनिःशंकितोसुरैः ॥ ॥ ५५ ॥ शूलंधृत्वाततःसद्यश्चन्द्रावत्यांसमुत्थितः ॥ गरुडेनशुकोनीतःश्रुत्वाक्रुद्धःसमन्वयात् ॥ ५६ ॥ तच्छूलताडितस्ताक्ष्योंनज हौमुखतःशुकम् ॥ सप्तद्वीपान्सप्तसिन्धून्निरीक्षन्सगतःखगः ॥ ५७ ॥ तमन्वधावद्दैत्येंद्रोदिक्षुदिक्षुनभोंतरे ॥ भ्रमन्नागांतकोराजन्नाकाशे कोटियोजनम् ॥ ५८ ॥ दैत्यत्रिशूलक्षतभृन्नजहौमुखतःशुकम् ॥ सपञ्जरःशुकोराजन्नाकाशेलक्षयोजनम् ॥ ५९ ॥ पपातोपलवद्वेगात्सुमे रोर्गिरिमूर्द्धनि ॥ पञ्जरोगात्खगस्तत्रव्यशीर्णोभूद्व्यसुःशुकः ॥ ६० ॥ गरुडोथमहायुद्धेकृष्णपार्श्वसमागतः ॥ दैत्यःखिन्नमनाराजन्पुरींच न्द्रावतींययौ ६१ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांविश्वजित्खण्डेनारदबहुलाश्वसंवादे गरुडागमनोनामचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४० ॥ ॥ नारदउ वाच ॥ ॥ दैत्यान्शेषान्समानीयनानायुद्धधरोबली ॥ उच्चैःश्रवसमाहूयहयंदिव्यंमनोहरम् ॥ १ ॥ धनुष्टंकारयन्वीरःशकुनिःक्रोधमूर्च्छितः ॥ आययौसंमुखेयोद्धुंश्रीकृष्णस्यापिसंमुखे ॥ २ ॥ पुनःप्राप्तंदैत्यसैन्यंशकुनिंयुद्धदुर्मदम् ॥ तंवीक्ष्यवृष्णयःसर्वेजगृहुःस्वायुधानिच ॥ ३ ॥

पीजरासमेत तोताको लिये आकाशमे लक्षयोजन ऊंचो भ्रमतो आकाशमें चढिगयो ॥ ५९ ॥ फिर वेगकरिके पत्थरकी नाई सुमेरुपर्वतके माथेपै परो सो पीजरा तो टूटगयो और तोता के प्राण निकसिगये ॥ ६० ॥ गरुडजी तो युद्धमें श्रीकृष्णके पास आये दैत्यको मन दुःखी हैगयो सो चंद्रावती पुरीकूँ चल्योगयो ॥ ६१ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां विश्वजित्खंडे भाषाटीकायां गरुडागमो नाम चत्वारिंशोऽध्यायः॥ ४० ॥ नारदजी कहैहैं कि, फिर शकुनि दैत्य बाकी रहे जे दैत्य तिनकूँ लेके अनेक प्रकारके आयुधको धरनहारो बली उच्चैःश्रवा दिव्य मनोहर घोड़ाकूँ मंगायके ॥ १ ॥ वापे चढ़िके क्रोधते मूर्च्छित शकुनि धनुषकूँ टंकारतो युद्ध करिवेकूं महादुष्ट श्रीकृष्णहूके सन्मुख आवतोभयो ॥ २ ॥ फिर दैत्यसेना आई युद्धमें

दुर्मद शकुनि आयो ताकूं देखि सबरे यादव अपने २ शस्त्रनकूं ग्रहण करतेभये ॥ ३ ॥ तब दैत्यनको यादवनके संग घोर युद्ध होतोभयो तब वा युद्धमें वीरनते वीर जुरिगये जैसे सिंहनते सिंह ॥ ४ ॥ तब सबनके अगारी धनुष टंकारतो मेघसो गर्जतो शकुनि आयो सो आवतेही वानें वाणनके मारे आकाशमें अंधेरो करिदीयो ॥ ५ ॥ जब वाण नको अंधकार हैगयो तब भगवान् गरुडध्वज शार्ङ्गधनुर्धारी शार्ङ्ग धनुषते इंद्र धनुषसहित जैसे घन है तैसो लगनलगो ॥ ६ ॥ तब श्रीकृष्ण भगवान् साक्षात् शकुनिके वाणनके समूहकूं एकही वाणते लीलाकरिकेही छेदन करिदेतेभये ॥ ७ ॥ हे मैथिल ! तब शकुनि कानतलक धनुषकूं खैंचिके युद्धमें दश वाण श्रीकृष्णके हृदयमें मारतोभयो ॥ ८ ॥ तब प्रलयके समुद्रकीसी हिलोर गर्जन जामें ऐसी जो शकुनिकी प्रत्यंचा ताहि दश वाणनते श्रीकृष्ण काटिडारतेभये ॥ ९ ॥ तब मायावी शकुनि दैत्य सौ रूप हैगयो

दैत्यानांयदुभिःसार्द्धंघोरंयुद्धंबभूवह ॥ वीरैः संयुयुधुर्वीराःसिंहासिंहैरिवाहवे ॥ ४ ॥ सर्वेषामग्रतःप्रातःकोदण्डंनादयन्मुहुः ॥ शकुनिर्मेघवद्गा जंश्चक्रेनाराचदुर्दिनम् ॥ ५ ॥ बाणांधकारेसंजातेभगवान्गरुडध्वजः ॥ शार्ङ्गीशार्ङ्गेणधनुषायथेंद्रेणघनोबभौ ॥ ६ ॥ श्रीकृष्णोभगवान्सा क्षाच्छकुनेरसुरस्यच ॥ चिच्छेदबाणपटलंबाणेनैकेनलीलया ॥ ७ ॥ आकृष्यकर्णपर्यंतंकोदण्डंशकुनिर्मृधे ॥ तताडदशभिर्बाणैःश्रीकृष्णंहृ दिमैथिल ॥ ८ ॥ प्रलयाब्धिमहावर्तभीमसंवर्षनादिनीम् ॥ धनुर्ज्यांशकुनेःशौरिश्चिच्छेददशभिःशरैः ॥ ९ ॥ मायावीशकुनिर्दैत्यःशतरू पीबभूवह ॥ युयोधहरिणायुद्धेसर्वेषांपश्यतांनृप ॥ १० ॥ सहस्राणिस्वरूपाणिधृत्वासाक्षाद्धरिःस्वयम् ॥ युयुधेतेनदैत्येनतदद्भुतमिवाभव त् ॥ ११ ॥ मयदैत्येनरचितंत्रिशूलंज्वलनप्रभम् ॥ भ्रामयित्वाथहरयेप्राहिणोद्दैत्यराड्बली ॥१२॥ ततःक्रुद्धोमहाबाहुःपरिपूर्णतमोहरिः ॥ चिच्छेदतंतीक्ष्णतुण्डंपन्नगंगरुडोयथा ॥ १३ ॥ ततःक्रुद्धोमहाबाहुर्गदांचिक्षेपमूर्द्धनि ॥ हयात्तंपातयामासगदयावज्रकल्पया ॥ १४ ॥ ग दाप्रहारव्यथितःक्षणंमूर्च्छांगतोसुरः ॥ गृहीत्वास्वांगदांयुद्धेयुयुधेमाधवेनवै ॥ १५ ॥ तयोर्युद्धमभूद्घोरंगदाभ्यांरणमण्डले ॥ अभूच्चटचटारा वोवज्रनिष्पेषवत्किल ॥ १६ ॥ श्रीकृष्णगदयातस्यचूर्णीभूतागदाभुवि ॥ विरेजेंगारवत्तत्रसर्वेषांपश्यतांमृधे ॥ १७ ॥

और सबनके देखत २ भगवान्ते सौ १०० शकुनि लडनलगे ॥ १० ॥ तब साक्षात् भगवान् हजार रूप धरिके विन दैत्यनते लडे तब वडो अचंभोसो भयो ॥ ११ ॥ मय दैत्यको रच्यो देदीप्यमान त्रिशूल ताकूं फिराय २ के दैत्यनको राजा बली कृष्णके ऊपर फेंकतोभयो ॥ १२ ॥ तब परिपूर्णतम वडी भुजावारे हरि वा अति पैने त्रिशूलकूँ काटिडारतभये गरुड़ जैसे तीक्ष्ण मुखवारे सर्पकूं काटडारे है ॥ १३ ॥ तब क्रोध हैके महाबाहु श्रीकृष्ण वज्रके तुल्य शिरमें गदाको मारिके शकुनिको घोड़ापैते नीचे पटकि देतेभये ॥ १४ ॥ तब ये असुर गदाके प्रहारते क्षणभरि मूर्च्छा खायके फिर अपनी गदा लैके माधवते युद्ध करनलग्यो ॥ १५ ॥ फिर विन दोनोंनको गदानते वडो घोर युद्ध होतोभयो जिनको बीजुरीकोसो चटचटा शब्द होतोभयो ॥ १६ ॥ श्रीकृष्णकी गदाते वाकी गदाको चूर्ण हैके पृथ्वीमें जायपरी तब वा संग्राममें सबनके देखते वो कटीभई दैत्यकी गदा अँगारसी

दहकनलगी ॥ १७ ॥ पर्वतकी गुहामें जैसे द्वे सिंह और वनमें जैसे मत्त दो हाथी लडैंहैं तैसे रणके मध्यमें दोनों आपसमें लडैंहैं ॥ १८ ॥ तब ये शकुनि दैत्य श्रीकृष्णकूं सौ योजन ताईं पीछेकूँ हटाय लेगयो तब श्रीकृष्ण वाकूं हजार योजनताईं हटायलेगये ॥ १९ ॥ तब भगवानने वाकी दोनों जाँघनको दोनों भुजानसो पकरि फिराय फिराय धरतीमें देमारचो कमण्डलुकूं बालक जैसे फिरामें है ॥ २० ॥ तब कछू एक व्याकुल हैके फिर जारुधि पर्वतकूं ये दैत्य युद्धमें दुर्मद बडो दुराचारी हाथनते उठायके श्रीकृष्णके ऊपर फेकतोभयो ॥ २१ ॥ आये पर्वतकूं श्रीकृष्ण देखिके कमललोचन वाहीके ऊपर फेंकदेतभये ऐसे आपसमें पर्वतकूं फेंकैं जय २ शब्द बोले हैं ॥ २२ ॥ हे राजन् ! तैसेही चन्द्रावती पुरीकोहू चूर्ण हैगयो तब ये दैत्य अत्यन्त क्रोधमें हैके ढाल तलवार लैके कृष्णके सन्मुख आयो ॥ २३ ॥ तब शार्ङ्गीने शार्ङ्गधनुषमें अर्द्धचन्द्राकार बाण जोरचो जो

गिरिदर्यांयथासिंहौवनेमत्तौगजावुभौ ॥ रणमध्येतथातौद्वौयुयुधातेपरस्परम् ॥ १८ ॥ श्रीकृष्णंनोदयामासशकुनिःशतयोजनम् ॥ हरिस्तं प्रेषयामाससहस्रंयोजनंभुवि ॥ १९ ॥ गृहीत्वाभुजयोस्तंवैजंघाभ्यांभुवनेश्वरः ॥ पातयामासभूपृष्ठेकमंडलुमिवार्भकः ॥ २० ॥ किंचिद्व्यथांगतोदैत्योगृहीत्वाजारुधिंगिरिम् ॥ प्राहिणोच्चदुराचारःशकुनिर्युद्धदुर्मदः ॥ २१ ॥ समागतंगिरिंवीक्ष्यभगवान्कमलेक्षणः ॥ जयशब्दंप्रकुर्वतावन्योन्यंताडयन्गिरिम् ॥ २२ ॥ चूर्णयामासतूराजंस्तथाचंद्रावतींपुरीम् ॥ तदादैत्योतिसंक्रुद्धोगृहीत्वाखड्गचर्मणी ॥ २३ ॥ आययौसंमुखेराजञ्छ्रीकृष्णस्यमहात्मनः ॥ शार्ङ्गीशार्ङ्गंसंगृहीत्वाथार्द्धचंद्रमुखंशरम् ॥ २४ ॥ संदधेसहसायुद्धेग्रीष्ममार्तंडसन्निभम् ॥ शार्ङ्गमुक्तोदिव्यबाणोद्योतयन्मंडलंदिशाम् ॥ २५ ॥ शकुनेर्मस्तकंछित्त्वाभूमिंभित्त्वातलंगतः ॥ व्यसुर्भूत्वातदादैत्यःपतितोरणमंडले ॥ २६ ॥ भूमिस्पर्शात्सजीवोभूत्क्षणमात्रेणमैथिल ॥ करेणादायमुंडंस्वंस्वकबंधेनिधायसः ॥ २७ ॥ युद्धंकर्तुंसमुत्तस्थौतदद्भुतमिवाभवत् ॥ इत्थं कृष्णेननिहतःसप्तवारंमहासुरः ॥ २८ ॥ भूमिस्पर्शात्सजीवोभूद्राहुवत्पुनरुत्थितः ॥ एकाकीयादवकुलंसंहारंकर्तुमुद्यतः ॥ २९ ॥ विवेशाशुमहादैत्योवनेवह्निरिवप्रभुः ॥ सतुरंगान्महावीरान्सशस्त्रानुत्कटान्गजान् ॥ ३० ॥ संगृहीत्वाभुजाभ्यांखंप्राक्षिपल्लक्षयोजनम् ॥ कांश्चिद्गजान्मुखेधृत्वास्कंधयोरुभयोरपि ॥ ३१ ॥ कक्षयोरुभयोर्दैत्योबभौकालाग्निरुद्रवत् ॥ पद्भ्यांकराभ्यांदैत्यस्यत्रासंयातेमहामृधे ॥ ३२ ॥

बाण ग्रीष्म ऋतुके सूर्यके समान हो ॥२४॥ सो शार्ङ्गमेंते युद्धमें जब वो बाण चलायो तब दिशानकूं उजेरी करतो छूट्यो ॥२५॥ तब वो बाण शकुनीके मस्तकको काटिके भूमिकूं भेद तललोककूं चल्योगयो और दैत्य शकुनि रणमंडलमें निष्प्राण हैके गिरपरो ॥२६॥ भूमिके स्पर्श करिके क्षणमात्रमेंही जीपरचो हे मैथिल ! अपने हाथते अपने शिरकूं अपने धड़पै धरि ॥२७॥ फिर युद्धमें लडिबेकूँ आयगयो तब ये बडो अचंभो भयो ऐसे श्रीकृष्णने वह असुर सातवेर मारि मारिके गेरदीनों ॥२८॥ पन भूमिके स्पर्शते राहुकी नाईं फिर जीके उठि आयो तब इकलोई यादवकुलके संहारकूं उद्यत भयो ॥ २९ ॥ सेनामें प्रवेश हैगयो वनमें जैसे अग्नि, घोडा और शस्त्र सुद्धा बडे बडे उत्कट वीरनकूं और शस्त्रनसहित उत्कट हाथीनकूं ॥३०॥ भुजानते पकरि२ लाख लाख योजनपै फेंकिदिये और कितनेई हाथीनकूं मुखमें और कितनेई हाथीनके दोनों कंधानको पकरि २ के ॥३१॥दोनों कांखनमें

दवायके दैत्यकी कालाग्निकीसी शोभा भई पांवनते हाथनते जब युद्धमें बडो त्रास भयो ॥ ३२ ॥ तब श्रीकृष्ण महात्माकी सेनामें बडो हाहाकार मच्यो तबई भगवान् साक्षात् श्रीकृष्णने विश्वके रक्षक साधूनकी रक्षाके लिये सुदर्शनास्त्रको प्रयोग कीयो ॥ ३३ ॥ जब श्रीकृष्णके हाथते वो तीक्ष्ण सुदर्शन छूट्यो जाको प्रलयके किरोड सूर्यनकोसो तेज हो वो बाणही शकुनीके शिरको काटतोभयो जैसे वृत्रासुरको शिर युद्धमें वज्रने काट्यो हो ॥ ३४ ॥ तब वा महायुद्धमें श्रीकृष्णचंद्र मरेभये वा शकुनीकूँ बलते आकाशमें फेंकके यादवनते भगवान् बोले कि, बाणनते याकूं ऊपरकूंही फेंको भूमिमें परन न पावे ॥ ३५ ॥ नारदजी कैहहै कि, ऐसे हरिको वचन सुनिके सबरे यादव जब आकाशमेंते गिरते वो बाणनते छेदतेभये ॥ ३६ ॥ तब ये दैत्य चमकने बाणनते छिद्योभयो आकाशमें सौ योजनपै गयो लोकके देखते २ गेंदकी नाईं शोभित भयो ॥ ३७ ॥

हाहाकारोमहानासीच्छ्रीकृष्णस्यमहात्मनः ॥ तदैवभगवान्साक्षाच्छ्रीकृष्णोविश्वरक्षकः ॥ सुदर्शनास्त्रंप्रायुंक्तसाधूनांरक्षणायवै ॥ ३३ ॥ तद्धस्तमुक्तंनिशितंसुदर्शनंलयार्ककोटिद्युतिमज्ज्वलत्प्रभम् ॥ जहारसद्यःशकुनेर्दृढंशिरोयथाचवृत्रस्यपविर्महामृधे ॥ ३४ ॥ तावद्गृहीत्वाशकुनिंमहामृधेचिक्षेपसद्योमृतमंबरेबलात् ॥ उत्क्षेपणंभोःकुरुतेषुभिर्दिवियद्दूग्गिराश्रीपतिरित्युवाच ॥ ३५ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ इत्थंहरेर्वचःश्रुत्वासर्वेयादवपुंगवाः ॥ अंबरात्प्रपतंतंतेतंद्बाणैःस्फुरत्प्रभैः ॥ ३६ ॥ दैत्योदीप्तिमतोबाणैरंबरेशतयोजनम् ॥ गतःकंदुकवद्राजन्नूर्ध्वंलोकस्यपश्यतः ॥ ३७ ॥ सांबस्यापिसबाणेनसहस्रंयोजनंगतः ॥ पुनस्तमापतंतंखाज्जघानत्विषुणार्जुनः ॥ ३८ ॥ तेनबाणेनदैत्येंद्रोयोजनंचायुतंगतः ॥ अनिरुद्धस्यबाणेनलक्षयोजनमास्थितः ॥ ३९ ॥ प्रद्युम्नस्यापिबाणेननियुतंयोजनंगतः ॥ पुनस्तमापतंतंखाद्रीक्ष्ययोगेश्वरेश्वरः ॥ ४० ॥ बाणंसमादधेतेनगतःखेकोटियोजनम् ॥ एवंखेसंस्थितेदैत्येव्यतीतेप्रहरद्वये ॥ ४१ ॥ द्वितीयेनापिबाणेनतंजघानहरिःस्वयम् ॥ सबाणस्तंभ्रामयित्वादिक्षुवैकोटियोजनम् ॥ ४२ ॥ समुद्रेपातयामासवातःपद्ममिवप्रभुः ॥ एवंमृतेतदादैत्येतज्ज्योतिर्निर्गतंस्फुरत् ॥ ४३ ॥ सर्वतोपिभ्रमद्राजञ्छ्रीकृष्णेलीनतांगतम् ॥ तदाजयजयारावोदिविभूमाववर्तत ॥ ४४ ॥ विद्याधर्य्यश्चगंधर्व्योननृतुःखेसुखान्विताः ॥ जगुःकिन्नरगंधर्वास्तुष्टुवुःसिद्धचारणाः॥४५॥ ऋषयोमुनयःसर्वेप्रशशंसुर्हरिंपरम्॥ ब्रह्मरुद्रेंद्रसूर्याद्याःसर्वेतत्रसमागताः॥४६॥

तब सांबके बाणते ये दैत्य हजार योजनपै गयो फिर आकाशमेंते गिरतेके अर्जुनने बाण मार्यो॥३८॥ता बाणते दश हजार योजन ऊंचो चल्योगयो फिर अनिरुद्धके बाणते लाख योजन ऊंचो चल्योगयो॥३९॥ प्रद्युम्नके बाणते दश लाख योजन ऊंचो चल्योगयो फिर आकाशते गिर्यो देखिके योगीश्वरनके ईश्वर॥४०॥ श्रीकृष्ण बाण मारत भये तब आकाशमे किरोड़ योजन ऊंचो चल्योगयो ऐसे याको आकाशमे दो पहर व्यतीत हैंगये ॥४१॥ तब दूसरे बाणकरिके हरि वाकूं मारतभये सो बाण वाकूं आकाशमे किरोड़ योजन भ्रमायके दिशानमें ॥ ४२ ॥ समुद्रमें पटकतभये पवन कमलकूं जैसे ऐसे जब दैत्य मर्यो तब वाकी ज्योति निकसी देदीप्यमान ॥ ४३ ॥ वो चारों ओर भ्रमत २ श्रीकृष्णमे लीन हैगई तब स्वर्गमे और पृथ्वीमे जयजय शब्द होनलग्यो ॥ ४४ ॥ विद्याधरी और गंधर्वी आकाशमे बडे आनंदते नाचनलगीं किन्नर गंधर्व गामनलगे सिद्ध चारण स्तुति करनलगे ॥४५॥ ऋषि मुनि

भगवान्‌की परमप्रशंसा करतेभये ब्रह्मा, रुद्र, इंद्र, सूर्य सब देवता तहां आये ॥४६॥ श्रीकृष्णके ऊपर पुष्पनकी वर्षा करतेभये ॥ ४७ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां विश्वजित्खण्डे भाषाटीकायां शकुनिदैत्यवधो नामैकचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४१ ॥ नारदजी कहैहैं कि, जब शकीके दैत्य रणमंडलते भागगये तब वीणा, वेणु मृदंग दुंदुभी बजाते ॥ १ ॥ सूत, मागध, वंदीजनोंसे गानकिये श्रीभगवान् यादव और अपने पुत्रनसहित और यादव तथा अपनी सेनासहित ॥ २ ॥ शंख, चक्र, गदा, पद्म, शार्ङ्गधनुष इनते विराजमान देवतानसहित प्रभू चद्रावती पुरीमें प्रवेश होतभये ॥ ३ ॥ भर्ताके मरेसों दुःखार्त्त करुणा पैदाकरती रोवती शकुनिके बेटाकूं गोदीमें धरिके मदालसा रानी ॥ ४ ॥ बहुत शीघ्रतासों श्रीकृष्णके चरणमें बालककूं लुटायके हाथ जोरि आंसू भरिके बडी दीनतासे हरिकूं दंडोत करिके यह बोली ॥ ५ ॥ कि हे प्रभो ! भार उतारिवेकूं भूमिमें तुम यादवनके कुलमें हे आदिदेव !

श्रीकृष्णस्योपरिसुराःपुष्पवर्षंप्रचक्रिरे ॥ ४७ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांविश्वजित्खण्डेनारदबहुलाश्वसंवादेशकुनिदैत्यवधोनामैकचत्वारिंशोऽध्यायः ॥४१॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ पलायितेषुशेषेषुदैत्येषुरणमण्डलात् ॥ वीणावेणुमृदंगादीन्नादयन्दुंदुभीन्हरिः॥१॥ गीयमानोयादवेंद्रः सूतमागधबंदिभिः॥स्वपुत्रैर्यादवैःसार्द्धंस्वसैन्यपरिवारितः ॥२॥ शंखचक्रगदापद्मशार्ङ्गचापविराजितः ॥ प्रविवेशसुरैःसार्द्धंपुरींचन्द्रावतींप्रभुः ॥३॥ दुःखार्ताभर्तरिमृतेरुदंतीकरुणंबहु ॥ अंकेगृहीत्वाशकुनेःसुतंराज्ञीमदालसा ॥४॥ श्रीकृष्णचरणेबालंनिधायाशुकृतांजलिः॥ अश्रुपूर्णमुखीदीनाहरिंनत्वाजगादह ॥ ५ ॥ ॥ मदालसोवाच ॥ ॥ भारावतारायभुविप्रभोत्वंजातोयदूनांकुलआदिदेव ॥ ग्रसिष्यसेयानिभवंनिधाय गुणैर्नलिप्तोसिनमामितुभ्यम् ॥ ६ ॥ मदात्मजंपालयभीतभीतममुष्यहस्तंकुरुशीर्षिणदेव॥ भर्त्राकृतंमेकिलतेपराधंक्षमस्वदेवेशजगन्निवास ॥ ॥ ७ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ इत्युक्तोभगवांस्तस्यमूर्ध्निकृत्वाकरद्वयम् ॥ सर्वचन्द्रावतीराज्यंददौतस्मैमहामुनिः ॥ ८ ॥ दत्त्वाकल्पांतमायुष्यंभक्तिज्ञानंविरक्तिमत् ॥ शकुनेः शिशवेकृष्णःस्वमालांप्रददौशुभाम् ॥ ९ ॥ उच्चैःश्रवोहयोरत्नकामधेनुसुरद्रुमाः ॥ आहृतायेशकुनिनापुरायुद्धेपुरंदरात् ॥ १० ॥ पुरंदरायतान्प्रादात्प्रयत्नाच्छ्रीजनार्दनः ॥ गोविप्रसुरसाधूनांछंदसांपालकःस्वयम् ॥ ११ ॥ ॥ बहुलाश्वउवाच ॥ ॥ केमीदैत्याःपूर्वकालेशकुन्याद्यामहाबलाः ॥ देवर्षेमेपरंचित्रंकस्मान्मोक्षमुपागताः ॥ १२ ॥

जन्मे हो फिर या जगत्कूं उत्पत्ति करके ग्रसोहो पर जो गुणनते लिप्त नही होउहो तिनके अर्थ मेरी नमस्कार है ॥ ६ ॥ हे देव ! मेरे बेटाको पालन करो यह डरपैते डरप्यो है हे देवेश ! हे जगन्निवास ! याके मूंडपै अपनो हाथ धरो मेरे भर्ताने आपको अपराध कियो हो ताहि क्षमा करो ॥ ७ ॥ नारदजी कहैहैं–ऐसे जब कही तब भगवान्‌ने या बालकके मूँडपै दोनों हाथ धरिके सबरी चन्द्रावती नगरीको राज्य देदीनों ॥८॥ कल्पान्त आयु तथा भक्ति, ज्ञान और वैराग्य देके फिर शकुनिके बेटाकूँ श्रीकृष्ण अपनी शुभ मालाको देतेभये ॥ ९ ॥ हयरत्न उच्चैःश्रवा घोडा, कामधेनु गौ, कल्पवृक्ष जिने शकुनि इंद्रपैते पहले युद्धमें हरि लायो हो ॥ १० ॥ सो भगवान् बडे प्रयत्नते इंद्रके अर्थ, सब देतेभये गौ, ब्राह्मण, वेद, देवता, साधु इनके रक्षक पालक तो आपुही हो ॥ ११ ॥ बहुलाश्व राजा पूछैहै हे देवऋषि ! जे शकुनिते आदि लेके दैत्य हैं वे पूर्व जन्ममें महाबली कौन हे इनको

मोकूं बडो अचंभो है ये कैसे मोक्षकूं प्राप्त हैगये ॥ १२ ॥ तब नारदजी कहैहैं कि, हे राजन् ! ब्रह्मकल्पमें वसु नाम गंधर्वनको राजा हो ताके औरस बडे शुभ नौ बेटा भये ॥ १३ ॥ कंदर्पसे सुन्दर दिव्य गहनेन करिके भूषित गायवे वजायवेमें चतुर ब्रह्मलोकमें गायवेकूं जायो करते है ॥ १४ ॥ मन्दार१, मंदर२, मंद ३, मंदहास४, महाबल५, सुदेव ६, सुधन ७, सौध ८, श्रीभानु ९ ये उनके नाम भये ॥ १५ ॥ एकसमें ब्रह्माजीकी बेटी जो सरस्वती ताहि देखिके वे वसुके पुत्र अपने मनमें हँसे ॥ १६ ॥ वे ब्रह्माजीके अपराधतें आसुरी योनिकूं प्राप्त होतभये वाराहकल्पमें हिरण्यकशिपुकी स्त्रीमें वे नौ जन्म लेतेभये ॥ १७ ॥ शकुनि१, शम्बर२, हृष्ट३, भूतसंतापन४, वृक ५, कालनाभ ६, महानाभ ७, हरिश्मश्रु ८ और उत्कच ९ ये इनके नाम होतेभये ॥ १८ ॥ एक दिन अपांतरतमा मुनि आये तिनकूं नमस्कार करिके विधिपूर्वक पूजिके परम आदरते वे नौऔ

॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ ब्रह्मकल्पेपुराराजन्गन्धर्वेशःपुरावसुः ॥ आसीत्तस्यशुभाःपुत्राबभूवुर्नवचौरसाः ॥ १३ ॥ कंदर्पसमलावण्यादिव्यभूपणभूषिताः ॥ नित्यंजगुर्ब्रह्मलोकेगीतवाद्यविशारदाः ॥ १४ ॥ मंदारोमंदरोमंदोमन्दहासोमहाबलः ॥ सुदेवःसुधनःसौधः श्रीभानुरितिविश्रुताः ॥ १५ ॥ एकदामोहतःपुत्रींवाग्देवींवीक्ष्यवेधसः ॥ जहसुस्तेस्वमनसिपुरावसुसुताश्चये ॥ १६ ॥ सुरज्येष्ठापराधेनगतायोनिंचतामसीम् ॥ वाराहेथहिरण्याक्षपत्न्यांतेजज्ञिरेनव ॥ १७ ॥ शकुनिःशंबरोहृष्टोभूतसंतापनोवृकः ॥ कालनाभोमहानाभोहरिश्मश्रुस्तथोत्कचः ॥ १८ ॥ एकदागृहमायांतमपांतरतमंमुनिम् ॥ नत्वासंपूज्यविधिवत्पप्रच्छुरिदमादरात् ॥ १९ ॥ ॥ दैत्याऊचुः ॥ ॥ शृणुत्वंवसुखाद्ब्रह्मन्कैवल्येशोहरिःस्वयम् ॥ ददातिमोक्षंभगवान्भक्तानांभक्तवत्सलः ॥ २० ॥ अस्माभिर्नकृताभक्तिरासुरींयोनिमास्थितैः ॥ दुःसंगनिरतैर्दुष्टैःकथंमोक्षोभवेदिह ॥ २१ ॥ उपायंवदनोब्रह्मन्कल्याणस्यपरस्यच ॥ कल्याणार्थंविचरसिदीनानांजगतिप्रभो ॥ २२ ॥ ॥ अपांतरतमाउवाच ॥ ॥ गुणानामपृथग्भावैर्येभजंतिहरिंपरम् ॥ तेतेप्रापुःपरंदैत्यानिर्गुणंमोक्षनायकम् ॥ २३ ॥ ऐक्यंचसौहृदंस्नेहंभयंक्रोधंस्मयंतथा ॥ विधायपूर्वंसततंश्रीकृष्णेलीनतांगताः ॥ २४ ॥ पृश्निगर्भस्यसंबंधात्प्रजानांपतयोयथा ॥ कायाधवःसौहृदाच्चस्नेहाच्चसुतपामुनिः ॥ २५ ॥ भयाद्धिरण्यकशिपुःक्रोधाद्रुश्चपितासुरः ॥ स्मयाच्चश्रुतयःप्रापुर्योगिनांदुर्लभंपरम् ॥ २६ ॥

पछतभये ॥ १९ ॥ दैत्य बोले-तुम सुनो हे ब्रह्मन् ! अपने मुखते कहो हो कै मुक्तिके दाता केवल हरि है सो वेही भक्तवत्सल भगवान् अपने भक्तनकूं मोक्ष देयहै ॥ २० ॥ सो हमने भक्ति नहीं कीनी है क्योंकि हम असुरयोनिमें भयेहैं और हम बडे दुष्ट दुःसंगमें निरत है कहो हमारी मुक्ति कैसे होयगी ॥ २१ ॥ सो हे ब्रह्मन्! परम कल्याणको हमें उपाय बताओ हे प्रभो! जगत्के विषे दीननके कल्याणके अर्थ आप विचरोहो ॥ २२ ॥ तब अपांतरतमा मुनि बोले कि गुणनके न्यारे २ भावनको छोडके जे हरिकूं भजैहै हे दैत्यहो ! वे वे परम निर्गुण मोक्षके दायक हरिकूं प्राप्त होयहैं ॥ २३ ॥ ऐक्यताते, सुहृदताते, स्नेहते, भक्तिते, क्रोधते, गर्वते श्रीकृष्णमें जिनने मन लगायो वे वाहीको प्राप्त हैगये ॥ २४ ॥ पृश्निगर्भके संबंधते जैसे प्रजापति और प्रह्लाद सुहृदताते, स्नेहते सुतपा मुनि ॥ २५ ॥ भयते हिरण्यकशिपु, क्रोधते तुम्हारो पिता हिरण्याक्ष,

स्मयते श्रुति प्राप्त होतभई जो योगीनकूं दुर्लभ है ॥ २६ ॥ जा काऊ भाव करिके श्रीकृष्णमें ही मन धारण करै जो भक्तियोग करिके ही देवता वाके धामकूं प्राप्त होतेभये ॥ २७ ॥ ऐसे कहिके अपांतरतम मुनि अन्तर्धान हैगये याहीते शकुन्यादिक असुर परिपूर्णतम श्रीकृष्णते वैर करतेभये ॥ २८ ॥ याहीसों वे वैरभाव करिके श्रीकृष्ण परमेश्वरकूं प्राप्त होतेभये हे राजेन्द्र ! यासों यामें कछू अचंभो नही है भृंगीके भयते जैसे भृंगी होयहै ॥ २९ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां विश्वजित्खंडे भाषाटीकायां शकुनिवधोनाम द्विचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४२ ॥ नारदजी कहैहैं—ऐसे यादवनके ईश्वर भद्राश्व खंडकूं जीतिके श्रीयादवेश्वर भगवान् सेनाके यादवन करिके सहित इलावृत खंडमें आवते भये ॥ १ ॥ जा इलावृतखंडमे हे मैथिल ! पर्वतनको राजा भूगोल कमलकी मानों कर्णिका झलमलातो, सुवर्णमय देवतानको स्थान, रत्नके शिखर जाको ऐसो सुमेरु पर्वत विराजे है ॥ २ ॥

येनकेनापिभावेनश्रीकृष्णेधारयेन्मनः ॥ भक्तियोगेनतद्धामयदेभिःप्राप्यतेसुराः ॥ २७ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ इत्युक्त्वांतर्हितेराजन्नपांतरतमेमुनौ ॥ चक्रुर्वैरंशकुन्याद्याःपरिपूर्णतमेहरौ ॥ २८ ॥ तेप्रापुर्वैरभावेनश्रीकृष्णंपरमेश्वरम् ॥ नचित्रंविद्धिराजेंद्रकीटःपेशस्कृतंयथा ॥ ॥ २९ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांविश्वजित्खण्डेनारदबहुलाश्वसंवादेशकुनिबधोनामद्विचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४२ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ इत्थंखण्डंतुभद्राश्वंजित्वाश्रीयादवेश्वरः ॥ यदुभिःसैनिकैःसार्द्धमिलावृतमथाययौ ॥ १ ॥ विभातियत्रैवगिरींद्रराजोभूपद्मगोलस्यचकर्णिकेव ॥ स्फुरद्द्युतिःस्वर्णमयःसुमेरुः सुरालयोमैथिलरत्नसानुः ॥ २ ॥ तंसर्वतोमन्दरमेरुमन्दरौसुपार्श्वएवंकुमुदश्चतुर्थकः ॥ विभातिसैकोगिरिभिर्नगेश्वरश्चतुष्पदार्थैश्चमनोरथाइव ॥ ३ ॥ जांबूनदंजंबुभवंहियत्रयतःस्वतःसिद्धिभवंसुवर्णम् ॥ यत्रारुणोदाख्यनदीचजातायद्वारिपानाद्रुविनामयित्वम् ॥ ४ ॥ कदंबजामधुधाराश्चपञ्चयासांतुपानेननृणांकदापि ॥ शीतोष्णवैवर्ण्यपरिश्रमाद्यादौर्गन्ध्यभावानभवंतिराजन् ॥ ॥ ५ ॥ यदुद्भवाःकामदुघानदाश्चरत्नान्नवासःशुभभूषणानि ॥ शय्यासनादीनिफलानियानिदिव्यानितानित्वथचार्पयंति ॥ ६ ॥ एवंचयत्रोर्ध्ववनंप्रसिद्धंसंकर्षणोयत्रविराजतेऽथ ॥ शिवःसदासौरमतेप्रियाभिस्त्रीभावतांयांतिजनास्तुतत्र ॥ ७ ॥ हेमांबुजैःशीतवसंतवायुभिःकाश्मीरवृक्षैश्चलवंगजालैः ॥ देवद्रुमामोदमदांधषट्पदैरिलावृतंखंडमतीवरेजे ॥ ८ ॥

ताके चारयो बगलते मंदर, मेरुमंदर, सुंदर सुपार्श्व और कुमुद इन चारि पर्वतनते शोभित है चारि पदार्थनते मनोरथ जैसे ॥ ३ ॥ जहां जामिनके पेड़ते जांबूनद सुवर्ण स्वतः सिद्ध होयहै जहां अरुणोदा नाम नदी है जाके जल पीयेते निरोगिलता पैदा होयहै ॥ ४ ॥ जहां कदंबते पांच मधुधारा परैहें जिनके पान करिके कबहू मनुष्यनकूं जाडो, गरमी, देहको विवर्ण, परिश्रम, दुर्गंध ये भाव नही होयहैं ॥ ५ ॥ इनते कामके दुहनहारे नद भयेहैं ते अन्न, वास, शुभ भूषण, सेज, आसनादिक दिव्य फलनकूँ देयहै ॥ ६ ॥ ऐसेही जहां प्रसिद्ध ऊर्द्ध वन है, जहां संकर्षण भगवान् विराजैं हैं जहां शिवजी सदाई प्यारीनकरके रमैहें और जहां गये मनुष्य स्त्री हैजायहैं ॥ ७ ॥ जहां सुन्हैरी कमलनसों

सीरी वसंत ऋतुकी पवन केशरके वृक्ष, लोंगनकी लता, कल्पवृक्षनकी सुगंधि ताके मदते आँधरे जे भौरा तिनते जो इलावृत अत्यन्त शोभायमान है ॥ ८ ॥ यहां सोनेकी भूमि वैदूर्य रत्नके अंकुरके समूह ताते विचित्र है अलंकृत जो देवता तिनते पूर्ण जो इलावृतखंड ताहि जायके भगवान् बलि लेतेभये ॥ ९ ॥ पहले मुचुकुन्द नाम राजाको जमाई शोभन हो सो भरतखण्डमे एकादशीको व्रत करके देवतानके संग मंदराचलपै वास पावतभयो ॥ १० ॥ वुह राजा शोभन अद्यापि कुबेरकी नाईं चन्द्रभागाके संग हे मैथिल ! राज्य करैहै सो परम सुन्दर भेट लैके हे मैथिल ! भगवान्के सन्मुख आवतभयो ॥ ११ ॥ वो यदूत्तम हरिकी परिक्रमा करके चरणकमलमें लोटिके भक्तिते फिर दंडोत कर भेट देके मंदराचलकूं चल्योआयो ॥ १२ ॥ बहुलाश्व राजा बोल्यो कि, हे देवर्षिसत्तम ! जब शोभन नृप चल्योगयो तब भगवान् मधुसूदन कहा करतेभये ॥ १३ ॥ नारदजी

पश्यन्भुवंस्वर्णमयींमनोहरांवैडूर्यरत्नांकुरवृन्दचित्रिताम् ॥ इलावृतंपूर्णमलंकृतैःसुरैर्विजित्यखण्डंजगृहेबलिंहरिः ॥ ९ ॥ श्रीशोभनोनामपुराकृतेनजामातृकोभून्मुचुकुंदभूभृतः ॥ एकादशीयःसमुपोष्यभारतेप्राप्तःसदेवैःकिलमन्दराचले ॥ १० ॥ अद्यापिराज्यंकुरुतेकुबेरवद्राज्ञःसुतोसौकिलचन्द्रभागया ॥ नीत्वाबलिंदेववरस्यसंमुखेसमाययौमैथिलसुन्दरःपरः ॥ ११ ॥ प्रदक्षिणीकृत्यहरिंयदूत्तमंपादारविंदेपतितोथशोभनः ॥ भक्त्याप्रणम्याशुबलिंमहात्मनेदत्त्वाययौमैथिलमन्दराचलम् ॥ १२ ॥ ॥ बहुलाश्वउवाच ॥ ॥ शोभनेचनृपेयातेभगवान्मधुसूदनः ॥ अग्रेचकारकिंदेवोवददेवर्षिसत्तम ॥ १३ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ सरोवरंपरंदिव्यंतस्मिन्मंदरसानुनि ॥ सौवर्णपंकजंवीक्ष्यकिरीटीप्राहमाधवम् ॥ १४ ॥ ॥ अर्जुनउवाच ॥ ॥ कांचनीभिर्लताभिश्चसौवर्णैःपंकजैर्वृतम् ॥ वदमांदेवकीपुत्रकस्येदंकुण्डमद्भुतम् ॥ १५ ॥ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ पृथुःपूर्वोराजराजःस्वायंभुवकुलोद्भवः ॥ ततापसतपोदिव्यंतस्येदंकुण्डमद्भुतम् ॥ १६ ॥ अस्यपीत्वाजलंसद्यःसर्वपापैःप्रमुच्यते ॥ स्नात्वातद्धामपरमंयातिपार्थनरेतरः ॥ १७ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ अत्रैवभगवान्साक्षात्तपोभूमिंजगामह ॥ सरूपास्तत्रनृत्यंतिसर्वास्ताह्यष्टसिद्धयः ॥ १८ ॥ तावीक्ष्यचोद्धवःप्राहभगवंतंसनातनम् ॥ ॥ उद्धवउवाच ॥ ॥ कस्येयंसुतपोभूमिर्मंदराचलसन्निधौ ॥ मूर्तिमत्योविराजंत्यःकाःस्त्रियोवदहेप्रभो ॥ १९ ॥

बोले कि, ता मंदराचलपै परम दिव्य सरोवर देखिके और सुन्हैरी कमल देखिके अर्जुन भगवानते बोल्यो ॥ १४ ॥ कि, हे देवकीके पुत्र ! सुन्हैरी जामें लता, सुन्हैरी कमल जामें फूले यह अद्भुत कुंड कौनको है ये मोते कहो ॥ १५ ॥ तब भगवान् बोले कि, पहले स्वायंभू मनुके कुलमे पृथु राजा भयो हो ताने दिव्य तप कीनो हो ताको यह अद्भुत कुंड है ॥१६॥ याको जल पीवे तो सब पापनते छूटिजाय जो कोई स्नान करे तो हे पार्थ ! वो परमधामकूं प्राप्त होय ॥१७॥ नारदजी कहै है कि, यहांही साक्षाद्भगवान् तपोभूमिकूं प्राप्त होतेभये आठों सिद्धि रूपवान् यहां नाचैहै ॥ १८ ॥ तिनें देखिके उद्धवजी भगवानते बोले कि, यह तपोभूमि कौनकी है मंदराचलके निकट और मूर्त्तिमान् जे स्त्री है वे

कौन हैं सो हे प्रभो ! मोते कहो? ॥ १९ ॥ तब भगवान् बोले कि, स्वायंभू मनुने पहले यहां तप कीनोहो ताकी यह तपोभूमि है ये भूमि परम कल्याणकारी है ॥ २० ॥ यहां सदाही स्त्रीरूपते आठों सिद्धि रह्यो करैहै यहां जो कोई आवैहै ताकूं वे अष्टसिद्धि प्राप्त होयहै ॥ २१ ॥ यहां क्षणभरकेई तपते मनुष्य देवता होयहै या तपोभूमिके माहात्म्यकूं कहिवेकूं ब्रह्माहूकी सामर्थ्य नहीं है ॥ २२ ॥ ऐसे कहिके भगवान् श्रीकृष्ण अपनी सेनाकूं संग लेके दुंदुभी बजावत प्रोत्कट देशनकूं चलेगये ॥ २३ ॥ हिरण्यकशिपुने जहां पहले तप तप्योहो तहां लीलावती नामकी एक सोनेकी पुरी है ॥ २४ ॥ वाको ईश्वर साक्षात् वीतिहोत्र अग्नि है तहां मूर्तिमान् नित्य राज्य करैहै जो भूमिमे सुंदर व्रतवारो हो ॥ २५ ॥ सोऊ श्रीकृष्णचंद्र परमात्माकूं बलि भेट देके निरंतर स्तुति करतोभयो ॥ २६ ॥ ऐसे देवदेव सबरे इलावृत खंडकूं देखत जंबूद्वीप मनोहर वेदनगरकूं जातभये ॥ २७ ॥

॥ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ स्वायंभुवेनमनुनातपश्चात्रकृतंपुरा ॥ तस्येयंसुतपोभूमिरद्यापिश्रेयसीबहु ॥ २० ॥ सदात्रैवहिवर्ततेनारीरूपाष्टसिद्धयः ॥ अत्रप्राप्तस्यकस्यापिततस्ताश्चभवंतिहि ॥ २१ ॥ अत्रक्षणेनतपसादेवत्वंयातिमानवः ॥ तपोभूमेश्चमाहात्म्यंवक्तुंनालंचतुर्मुखः॥ ॥ २२ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ इत्युक्त्वाभगवान्कृष्णःस्वसैन्यपरिवारितः ॥ जगामप्रोत्कटान्देशान्दुंदुभीन्नादयन्मुहुः ॥ २३ ॥ हिरण्यकशिपुर्दैत्योयत्रतेपेतपःपुरा ॥ यत्रलीलावतीनामवर्ततेकांचनापुरी ॥ २४ ॥ लीलावतीश्वरः साक्षाद्वीतिहोत्रोहुताशनः ॥ नित्यंराज्यंप्रकुरुते मूर्तिमान्भुविसुव्रतः ॥ २५ ॥ सोपिश्रीकृष्णचन्द्रायपुरुषायमहात्मने ॥ बलिंदत्त्वापरांशश्वत्स्तुतिंचक्रेधनंजयः ॥ २६ ॥ इत्थंपश्यन्देवदेवः सर्ववर्षमिलावृतम् ॥ जगामवेदनगरंजंबूद्वीपंमनोरमम् ॥ २७ ॥ मूर्तिमान्यत्रनिगमोदृश्यतेसर्वदैवहि ॥ तत्सभायांसदावाणीवीणापुस्तकधारिणी ॥ २८ ॥ गायंतीकृष्णचरितंसुभगंमंलायनम् ॥ उर्वशीपूर्वचित्त्याद्यानृत्यंत्योप्सरसोनृप ॥२९॥ हावभावकटाक्षैश्चतोषयंत्यःश्रुतीश्वरम्॥ अहंविश्वावसुश्चैवतुंबुरुश्चसुदर्शनः ॥३०॥ तथाचित्ररथोह्येतेवादित्राणिमुहुर्मुहुः ॥ वेणुवीणामृदंगानिमुरुयष्टियुतानिच ॥ ३१ ॥ तालदुंदुभिभिःसार्द्धवादयंतियथाविधि ॥ ह्रस्वदीर्घप्लुतोदात्तानुदात्तस्वरितानृप ॥ ३२ ॥ सानुनासिकभेदश्चतथानिरनुनासिकः ॥ एतैरष्टादशैर्भेदैर्गीयंतेश्रुतयःपरैः ॥ ३३ ॥ मूर्तिमंतोविराजंतेतत्रवेदपुरेनृप ॥ अष्टतालाःस्वराःसप्ततथाग्रामत्रयंनृप ॥ ३४ ॥ वसंतिवेदनगरेमूर्तिमंतःसदैवहि ॥ भैरवोमेघमल्लारोदीपकोमालकोशकः ॥ ३५ ॥

मूर्तिमान् जहां वेद रहैहे जाकी सभामें साक्षात् वाणी वीणापुस्तकधारिणी रहै है ॥ २८ ॥ तहां उर्वशी पूर्वचित्ती इत्यादिक अप्सरा श्रीकृष्णको मंगलायन चरित्रकूं गावती नृत्य करैहैं ॥ २९ ॥ हाव, भाव, कटाक्षते वेदनके ईश्वर ब्रह्माकूं प्रसन्न करैहैं मै, विश्वावसु, तुंबुरू, सुदर्शन ॥ ३० ॥ और चित्ररथ ये बारंबार गामें है और वीणा, बांसुरी, मृदंग, मोंहचंग ॥ ३१ ॥ हे नृप ! मँजीरा, दुंदुभीनके सहित यथाविधि ह्रस्व, दीर्घ, प्लुत, उदात्त, अनुदात्त, स्वरित पूर्वक स्वरसों बाजे बजामैंहे ॥ ३२ ॥ सानुनासिक, निरनुनासिक इन अठारह भेदन करिके श्रुतिनकूं गामैहू हैं ॥ ३३ ॥ जा वा वेदपुरमे आठों ताल तीनों ग्राम सातों स्वर मूर्तिमान् विराजें हैं ॥ ३४ ॥ वा वेदनगरमें मूर्तिमान् सदाई सब राग रहैं हैं भैरव,

मेघमल्लार, दीपक, मालकोश ॥ ३५ ॥ श्रीराग, हिंडोल य जे छः राग हैं और पांच पांच इनकी स्त्री आठ आठ इनके न्यारे न्यारे बेटा ॥ ३६ ॥ मूर्तिमान् जहां विचरें है हे नरेश्वर ! भैरवको तो न्योलाकोसो वर्ण है, मालकोशको तोताकोसो हरो वर्ण है ॥ ३७ ॥ मेघमल्लारको मोरसो है, दीपकको सुवर्णसो है, श्रीरागको लाल है ॥ ३८ ॥ हिंडोलाको हंससो है, हे मिथिलेश्वर ! वे ऐसे राजैहै तब बहुलाश्व बोल्यो कि, हे मुनिसत्तम ! तालनके स्वरनके ग्रामनके नृत्यनके कितने नाम भेद है तिने कहो ॥ ३९ ॥ नारदजी कहैहे कि, रूपक, चंचरीक, परमठ, विराट, कमठ, मल्लक, झटि, और जुटा ये तो आठ ताल है ॥ ४० ॥ निषाद, ऋषभ, गांधार, षड्ज, मध्यम, धैवत और पंचम हे राजन् ! ये सात स्वर कहैहै ॥ ४१ ॥ माधुर्य, गांधार, ध्रौव्य, ये तीन ग्राम है रास, तांडव, नाग, गांधर्व, कैन्नर ॥ ४२ ॥ वैद्याधर, गौह्यक, आक्रूरस, हाव, भाव और

श्रीरागश्चापिहिंडोलोरागाः षट्संप्रकीर्तिताः ॥ पंचभिश्चप्रियाभिश्चतनुजैरष्टभिःपृथक् ॥ ३६ ॥ मूर्तिमंतस्तुतेतत्रविचरंतिनरेश्वर ॥ भैरवो बभ्रुवर्णश्चमालकंसःशुकद्युतिः ॥ ३७ ॥ मयूरद्युतिसंयुक्तोमेघमल्लारएवहि ॥ सुवर्णाभोदीपकश्चश्रीरागोरुणवर्णभृत् ॥ ३८ ॥ हिंडोलो दिव्यहंसाभोराजतेमिथिलेश्वर ॥ ॥ बहुलाश्वउवाच ॥ ॥ तालानांचस्वराणांचग्रामाणांमुनिसत्तम ॥ नृत्यानांकतिभेदायेनामभिः सहितान्वद ॥ ३९ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ रूपकश्चंचरीकश्चतालःपरमठःस्मृतः ॥ विराडकमठश्चैवमल्लकश्चझटिर्जुटा ॥ ४० ॥ निषादर्षभगांधारषड्जमध्यमधैवताः ॥ पंचमश्चेत्यमीराजन्स्वराःसप्तप्रकीर्तिताः ॥ ४१ ॥ माधुर्यमथगांधारंध्रौव्यंग्रामत्रयंस्मृतम् ॥ रासंचतांडवं नाट्यंगांधर्वकैन्नरंतथा ॥ ४२ ॥ वैद्याधरंगौह्यकंचनृत्यमाक्रूरसंनृप ॥ हावभावानुभावैश्चदशभिश्चाष्टभेदवत् ॥ ४३ ॥ सारेगमपधनीतिस्वरगम्यंपदंस्मृतम् ॥ एतत्तेकथितंराजन्किंभूयःश्रोतुमिच्छसि ॥ ४४ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांविश्वजित्खण्डेनारदबहुलाश्वसंवादेवेदनगरवर्णनंनामत्रिचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४३ ॥ ॥ बहुलाश्वउवाच ॥ ॥ रागिणीनांचनामानिवददेवऋषेमम ॥ तथावैरागपुत्राणांत्वंपरावरवित्तमः ॥ १ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ कालेनदेशभेदेनक्रिययास्वरमिश्रया ॥ भेदाबुधैःषट्पंचाशत्कोट्योगीतस्यकीर्तिताः ॥ २ ॥ अंतर्भेदाअनन्ताहितेषांसंतिनृपेश्वर ॥ विद्धयेनंरागमानंदंशब्दब्रह्ममयंहरिम् ॥ ३ ॥

अनुभाव इन दश भेदन करिके आठ प्रकारको नृत्य है ॥ ४३ ॥ सा रे ग म प ध नी ये सात निषाद, ऋषभ, गांधार, षड्ज, मध्यम, धैवत और पंचम साती रागनकरके प्राप्य पद नाम आश्रय कहैहै हे राजन् ! अब कहा सुनिवेकी इच्छा करैहै ॥ ४४ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां विश्वजित्खंडे भाषाटीकायां वेदनगरवर्णनं नाम त्रिचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४३ ॥ बहुलाश्व राजा पूछैहै कि, हे देवऋषे ! रागिणीके नाम और रागनके बेटानके नाम मेरे आगे कहो तुम अगारी पिछारीके वेत्तानमें श्रेष्ठ हो ॥ १ ॥ तब नारदजी बोले कि, कालभेद करिके और देशके भेदते स्वरमें मिली जो क्रिया ता करिके ज्ञानीनने गीतके छप्पन किरोड़ भेद वर्णन करेहै ॥ २ ॥ हे नृपेश्वर ! और अंतर्भेद इनके अनंत है रागको

रूपतो एक फकत आनंद ब्रह्म हरि है ॥ ३ ॥ ताते मुख्य भेद तेरे आगे वर्णन करूंहूं कि, भैरवी १, पिंगला २, शंकी ३, लीलावती ४, और अगरी ५ ॥ ४ ॥ ये भैरवरागकी रागिनी पांच स्त्री हैं और महर्षि १, समृद्ध २, पिंगल ३, मागध ४, ॥ ५ ॥ बिलावल ५, वैशाख ६, ललित ७, पंचम ८, ये आठ राग भैरवरागके न्यारे न्यारे बेटा गाये जायेंहै ॥ ६ ॥ और चित्रा १, जयजयावंती २, विचित्रा ३, वृजल्ला ४ ध्यंधकाकारी ५, ये पांच मनोहर रागिनी ॥ ७ ॥ मेघमल्लारकी स्त्री है और ये श्यामकार १, सोरठ २, नट ३, उडायन ४ ॥ ८ ॥ हे मैथिलेन्द्र ! केदार ५, व्रजरंहस्य ६, जलधार ७ और विहाग ८ ये मेघमल्लार रागके आठ-पुत्र हैं॥ ९ ॥ तथा कुंचुकी १, मंजरी २, टोडी ३, गुर्जरी ४, शावरी ५ ॥ १० ॥ ये दीपक रागकी पांच स्त्रियां है तथा कल्याण १, शुभकाम २, गौडकल्याण ३, ॥ ११ ॥ कामरूप ४, कान्हरा ५, रामसंजीवन ६, सुखनामा ७,

तस्मान्मुख्याश्वभेदाःकौवदिष्यामितवाग्रतः ॥ भैरवीपिंगलाशंकीलीलावत्यगरीतथा ॥ ४ ॥ भैरवस्याऽपिरागस्यरागिण्यःपंचकीर्तिताः ॥ महर्षिश्वसमृद्धश्चपिंगलोमागधस्तथा ॥ ५ ॥ बिलावलश्ववैशाखोललितःपंचमस्तथा ॥ भैरवस्याष्टपुत्रायेगीयंतेचपृथक्पृथक् ॥ ६ ॥ चित्राजयजयावंतीविचित्राकथितापुनः ॥ वृजल्लाप्यंधकाकारीरागिण्योपिमनोहराः ॥ ७ ॥ मेघमल्लाररागस्यकथिताःपंचमैथिल ॥ श्याम कारःसोरठश्चनटोडायनएवच ॥८॥ केदारोव्रजरंहस्योजलधारस्तथैवच ॥ विहागश्चेत्यष्टपुत्राः कथिताःपूर्वसूरिभिः ॥९॥ कंचुकीमंजरीटोडी गुर्जरीशाबरीतथा ॥१०॥ दीपकस्यापिरागस्यरागिण्यःपंचविश्रुताः ॥ कल्याणःशुभकामश्चगौडकल्याणएवच ॥११॥ कामरूपःकान्हरेति रामसंजीवनस्तथा ॥ सुखनामामन्दहासःपुत्राश्चाष्टौविदेहराट् ॥१२॥ रागस्यदीपकस्यापिकथितारागपण्डितैः ॥ गांधारीवेदगांधारीधना श्रीस्वर्मणिस्तथा ॥ १३ ॥ गुणागरीतिरागिण्यःपंचैतामैथिलेश्वर ॥ मालकोशस्यरागस्यकथितारागमण्डले ॥ १४ ॥ मेवश्चमचलोमारु माचारःकौशिकस्तथा ॥ चन्द्रहारोघुंघुटश्चविहारोनंदएवच ॥ १५ ॥ मालकोशस्यरागस्यचाष्टपुत्राःप्रकीर्तिताः ॥ वैराटीचैककर्णाटीगोरी गोरावटीतथा ॥ १६ ॥ चतुश्चंद्रकलाचैवरागिण्यः पञ्चविश्रुताः ॥ श्रीरागस्यापिराजेंद्रकथिताःपूर्वसूरिभिः ॥ १७ ॥ सारंगःसागरोगौरोमरु त्पंचशरस्तथा ॥ गोविंदश्चहमीरश्चगीर्भीरश्चतथैवच ॥१८॥ श्रीरागस्यापिराजेंद्रअष्टौपुत्रामनोहराः ॥ वसंतीएरजाहेरीतैलंगीसुंदरीतथा ॥१९॥

और मन्दहास ८ हे विदेहराज ! ये आठ पुत्र ॥ १२ ॥ रागपंडितोंने दीपक रागके कहे हे तथा गान्धारी १, वेद गान्धारी २, धनाश्री ३, स्वर्मणी ४ ॥ १३ ॥ और गुणागरी ५, हे मैथिलेश्वर ! ये पांच रागिनी मालकोश रागकी कही हैं ॥ १४ ॥ तथा मेव १, मचल २, मारुमाचार ३, कौशिक ४, चन्द्रहार ५, घुंघुट ६, विहार ७, नन्द ८ ॥ १५ ॥ ये मालकोश रागके आठ पुत्र कहे है तथा वैराटी १, कर्णाटी २, गोरी ३, और गोरावटी ४ ॥ १६ ॥ चार चन्द्रकला ५, ये पांच स्त्री श्रीरागकी पंडितोंने कहीहै ॥ १७ ॥ सारंग १, सागर, २, गौर ३, मरुत ४, पंचशर ५, गोविंद ६, हमीर ७, और गीर्भीर ८ ॥ १८ ॥ श्रीरागके ये आठ पुत्र मनोहर कहे हैं तथा वसंती

१, ऐरजा २, हेरी ३, तैलंगी ४, और सुंदरी ५ ॥ १९ ॥ हिंडोलकी ये पांच स्त्रियां हैं तथा मंगल, १, वसंत २, विनोद ३, कुमुद ४ ॥ २० ॥ विभास, ५ स्वरमण्डल, ६ इत्यादि नामनसो ये विख्यात आठ बेटा है हे राजेन्द्र ! वे वर्णन करेहे ॥ २१ ॥ अब बहुलाश्व राजा पूछैहै कि; शब्दब्रह्म वेद महात्माको और साक्षात् रासमण्डल रूप जो हिंडोलराग है ताको न्यारो न्यारो वर्णन करयो ॥ २२ ॥ और वेदके अंग पृथ्वीपे कौन कौनसे हैं सो कहौ ॥ २३ ॥ तब नारदजी कहैहे कि, वेदको मुख तो व्याकरण है, पिंगल चरण है मीमांसा शास्त्र हाथ है, ज्योतिष नेत्र है ॥ २४ ॥ आयुर्वेद ( वैद्यक ) पीठ है, धनुर्वेद वक्षस्थल है गांधर्व वेद जीभ है, वैशेषिक शास्त्र मन है ॥ २५ ॥ सांख्य ( तत्त्वज्ञान ) बुद्धि है, न्यायवाद अहंकार है और महात्मा वेदको वेदांत चित्त है ॥ २६ ॥ राग है सो विहार है,

हिंडोलस्यापिरागस्यरागिण्यःपंचविश्रुताः ॥ मंगलश्चवसंतश्चविनोदःकुमुदस्तथा ॥ २० ॥ एवंचविहितंनामविभासःस्वरमण्डलः ॥ पुत्राश्चाष्टौसमाख्यातामैथिलेंद्रविचक्षणैः ॥ २१ ॥ ॥ बहुलाश्वउवाच ॥ ॥ शब्दब्रह्महरेःसाक्षान्निगमस्यमहात्मनः ॥ रासमण्डलइत्येवंहिण्डोलस्यपृथक्पृथक् ॥ २२ ॥ अंगानिवदमेदेवकानिकानिमहीतले ॥ २३ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ मुखंव्याकरणंप्रोक्तंपिंगलःपादउच्यते ॥ मीमांसशास्त्रंहस्तौचज्योतिर्नेत्रंप्रकीर्तितम् ॥ २४ ॥ आयुर्वेदःपृष्ठदेशोधनुर्वेदउरस्थलम् ॥ गांधर्वरसनंविद्धिमनोवैशेषिकंस्मृतम् ॥ २५ ॥ सांख्यंबुद्धिरहंकारोन्यायवादःप्रकीर्तितः ॥ वेदांतंतस्यचित्तंहिवेदस्यापिमहात्मनः ॥ २६ ॥ रागरूपमिमंराजन्विहारंविद्धिमैथिल ॥ एतत्तेकथितंराजन्किंभूयःश्रोतुमिच्छसि ॥ २७ ॥ ॥ बहुलाश्वउवाच ॥ ॥ तस्मिन्वेदपुरेरम्येकिंचकारहरिःस्वयम् ॥ एतन्मेवददेवर्षेत्वंसाक्षाद्दिव्यदर्शनः ॥ २८ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ आयांतंवेदनगरंश्रीकृष्णंयादवेश्वरम् ॥ निगमोपिबलिंनीत्वासरस्वत्यातयासह ॥२९॥ गन्धर्वैरप्सरोभिश्चग्रामतालैःस्वरैःसह ॥ रागैःसभेदैःसहितःप्रणनामकृतांजलिः ॥ ३० ॥ प्रसन्नोभगवान्साक्षाद्देवदेवोजनार्दनः ॥ वेदंप्राहयदूनांचसर्वेषांशृण्वतांसताम् ॥ ३१ ॥ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ निगमत्वंवरंब्रूहियत्तेमनसिवर्तते ॥ दुर्लभंकिंत्रिलोकेषुभक्तानांहर्षितेमयि ॥ ३२ ॥

हे राजन् ! हे मैथिल ! यह मैने तेरें अगारी वर्णन करयो अब तू कहा सुनिवकी इच्छा करैहै ॥ २७ ॥ तब बहुलाश्व राजा बोल्यो कि, वा रम्य वेदपुरके विषे हरि भगवान् कहा करतेभये हे देवऋषे ! यह तुम मोतें कहो तुम दिव्यदर्शन हो ॥ २८ ॥ नारदजी बोले जब वेदनगरमें श्रीकृष्ण आये तिनकूं देखके निगम नाम वेदहू वा सरस्वतीकूं संग लेके ॥ २९ ॥ गंधर्व अप्सरानकूं संग लेके ग्राम, ताल, स्वर, राग और रागनके भेद इन करके सहित सन्मुख जायके हाथ जोर नमस्कार करतोभयो ॥ ३० तब साक्षात् भगवान् देवदेव जनार्दन प्रसन्न हैके वेदते सब यादवनके सुनत २ यह वचन बोले ॥ ३१ ॥ कि, हे निगम ! तूं वर मांग

जो तेरे मनमें होय सो जब अपने भक्तपै मैं प्रसन्न होऊं हौं तब कोई बात वाकूं दुर्लभ नहीं होय है ॥ ३२ ॥ तब वेद बोल्यो कि हे देव ! जो तुम प्रसन्न हो तो ज मेरे सब पार्षद है विनकूं अपने निज रूपको दर्शन करायदेउ ॥ ३३ ॥ जो तेरो तेजःपुंज रूप गोलोकमें हों अपने धाममें और जो रूप वृन्दावनमें रासमण्डलमें हो हम ताके दर्शनाकांक्षी हैं ॥ ३४ ॥ तब नारदजी कहै हैं कि, ऐसे श्रीपरिपूर्णतम स्वयं श्रीकृष्ण वेदको वचन सुनिके राधिकासहित अपनो रूप दिखावतेभये ॥ ३५ ॥ ता सुन्दर रूपकूं देखिके सबरेही मूर्च्छाकूं प्राप्त हैगये सात्त्विक भावनमें परिपूर्ण हैके अपनों सुख और अपनों तनु सब भूलिगये ॥ ३६ ॥ तब अत्यन्त हर्षित हैके मधुर ध्वनिते वाजे बजाय श्रीकृष्णके आगे सब वेद गामनलगे और नृत्य करनलगे ॥ ३७ ॥ जैसो सुन्यो हो तैसोही देख्यो तेरो माधुर्य रूप अद्भुत है तथैव नाम तैसेही वेदादिकनको वर्णनहू अद्भुत है ॥ ३८ ॥ वेद स्तुति करैं हैं-हे ब्रह्मन् ! मै तुमकूं नमस्कार करूंहूं सत् हो, ज्ञानमात्र हो, कार्यकारणते परे हो, वडे हो, निरन्तर हो, प्रशांत हो, विभु हो, अज हो, सम हो, महत् हो, पर हो

॥॥ वेदउवाच ॥॥ यदिदेवप्रसन्नोसिसर्वेयेमेसुपार्षदाः॥तेषांदेवनिजंरूपंदर्शयात्रपरेश्वर॥३३॥यद्रूपंतेचगोलोकेस्वधाम्निप्रस्फुरदच्युतौ ॥ वृन्दावनेचतद्रासेतस्यदर्शनकांक्षिणः॥३४॥॥ नारदउवाच ॥॥ श्रुत्वादेववचःकृष्णःपरिपूर्णतमःस्वयम्॥ स्वरूपंदर्शयामासराधयासहितंपरम्॥३५॥ तद्रूपंसुंदरंदृष्ट्वासर्वेवैमूर्च्छनांगताः ॥ पूरिताःसात्त्विकैर्भावैर्विस्मृत्यस्वतनुंसुखम् ॥३६॥ तदापिहर्षिताःसर्वेवादित्रैर्मधुरस्वनैः ॥ जगुस्तत्पुरतोराजन्ननृतुःपश्यतांसताम् ॥ ३७ ॥ यथाश्रुतंतथादृष्टंमाधुर्यंरूपमद्भुतम् ॥ तथैवचक्रुर्वेदाद्यावर्णनंमैथिलेश्वर ॥ ३८ ॥ ॥ वेदउवाच ॥ ॥ सज्ज्ञानमात्रंसदसत्परंबृहच्छश्वत्प्रशांतंविभवंसमंमहत् ॥ त्वांब्रह्मवंदेवसुदुर्गमंपरंसदास्वधाम्नापरिभूतकैतवम् ॥ ३९ ॥ ॥ सरस्वत्युवाच ॥ ॥ महःपरंत्वांकिलयोगिनोविदुःसविग्रहंतत्रवदंतिसात्त्वताः ॥ दृष्टंतुयत्तेपदयोर्द्वयंमेक्षेमस्यभूयान्महसामधीश्वरम् ॥ ४० ॥ ॥ गन्धर्वाऊचुः ॥ ॥ श्यामंचगौरंविदितंस्वधाम्नाकृतंत्वयाधामनिजेच्छयाहि ॥ विराजसेनित्यमलंचताभ्यांघनोयथामेचकदामिनीभ्याम् ॥४१॥ ॥ ॥ अप्सरसऊचुः ॥ ॥ यथातमालःकलधौतवल्ल्याघनोयथाचंचलयाचकास्ति ॥ नीलोद्रिराजोनिकषाश्मखन्याश्रीराधयात्वस्तुतथारमण्या ॥ ४२ ॥ ॥ ग्रामाऊचुः ॥ ॥ यस्यपदस्यपरागंशंभूमारमाकविदेवैः ॥ इच्छतिचेतसिराधातंभजमाधवपादम् ॥ ४३ ॥

दुर्गम हो, धन हो, अपने तेजते दूर कियो है छल जानें तिनको नमस्कार है ॥ ३९ ॥ अब सरस्वती स्तुति करैं हैं कि, तेजते परे आपकूं योगीश्वर वर्णन करैं हैं और भक्त आपकूँ मूर्तिमान् वर्णन करैं है मैंने दोनों स्थान आपके देखे वे क्षेमके तेजके स्थान हो, ईश्वर हो ॥ ४० ॥ फिर गन्धर्व स्तुति करै हैं कि, श्याम गौर जे दोनों वो आपने रूप अपने तेजसों अपनीही इच्छाकरके राधाकृष्ण रूप धारण करें हैं विन रूपनसों नित्य विराजोहो श्याम घटा जैसे बीजुरीसहित विराजें हैं तिनकूं हमारी नमस्कार है ॥ ४१ ॥ अप्सरा स्तुति करैं हैं कि, जैसे तमालको वृक्ष सुनहरी लतामें लिपिट्यो शोभित होयहै जैसे घन बीजुरीसों लिपिट्योभयो और जैसे कसोटीके खानिमें सोनेको पर्वत सोहैहै तैसेही राधा करिके शोभित जो श्रीकृष्ण हो तिनके अर्थ हमारी नमस्कार है ॥ ४२ ॥ तीनों ग्राम स्तुति करैं हैं कि, जाके चरणकमलके परागकूँ शंभु, पार्वती, लक्ष्मी और ज्ञानी तथा देव

तान करिके सहित श्रीराधा चित्तमें धारण करें हैं वा माधवकूँ तुम दंडोत करो ॥ ४३ ॥ फिर ताल कहैं है कि, या करिके बलि श्रेष्ठ विहरे ता बलिकूं हरे ता भगवान्के चरण कमलकूँ भजो चित्तको अन्धकार दूर भये संते ॥ ४४ ॥ फिर मान कहै हैं कि, जा भगवान्की शरण प्राप्त हैके संत संसार दुःखकूं बाहिर फेंकै है ता राधामाधवके दिव्य चरण कमलकूँ हम धारण करें हैं ॥ ४५ ॥ फिर स्वर बोले शरद् ऋतुको प्रफुल्लित कमल ताकी शोभाकूं फीकी करनहारो जो श्रीकृष्णको चरणकमल जो मुनिनने चाख्यो है वज्र, अंकुश, कमल तिनते चिह्नित हैं, देदीप्यमान सुवर्णके नूपुर जिनमें विराजमान दूरि कियो है भक्तनको तापत्रय जानें चलायमान है कांति जिनकी ऐसे राधापतिके चरणद्वय तिन्हें हम धारण करै है ॥ ४६ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां विश्वजित्खंडे भाषाटीकायां वेदादिस्तुतिवर्णनं नाम चतुश्चत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४४ ॥ नारदजी कहैहैं-भैरवते आदि दैके जे रागगण हैं वे हरि भगवान्के

॥ ॥ तालाऊचुः ॥ ॥ येनबलिःसद्भिर्हरेतद्बलिमेवहरेत् ॥ तंभजपादंतुहरेश्वेतसितप्तेकुहरे ॥ ४४ ॥ ॥ मानाऊचुः ॥ ॥ उत्क्षिपंतिबहिर्दुःखंसंतोयच्छरणंगताः ॥ राधामाधवयोर्दिव्यंदधामपदपंकजम् ॥ ४५ ॥ ॥ स्वराऊचुः ॥ ॥ शरद्विकचपंकजश्रियमतीवविद्वेषकंमिलिंदमुनिलेढितंकुलिशकंजचिह्नावृतम् ॥ स्फुरत्कनकनूपुरंदलितभक्ततापत्रयंचलद्द्युतिपदद्वयंहृदिदधामिराधापतेः ॥ ४६ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांविश्वजित्खंडेनारदबहुलाश्वसंवादेवेदादिस्तुतिवर्णनंनामचतुश्चत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४४ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ भैरवाद्यारागगणाःपुरःप्राप्ताहरेःप्रभोः ॥ रूपानुरूपावयवांतनुंदृष्ट्वातिहर्षिताः ॥ १ ॥ यत्रयत्रचतेषांवैदृष्टिःप्राप्ताहरेस्तनौ ॥ तत्रस्थिताचनिर्गंतुंलावण्याब्धशशाकह ॥ २ ॥ अहोश्रीकृष्णचन्द्रस्यरूपमत्यद्भुतंहरेः ॥ दृष्ट्वोपवर्णनंतस्यचक्रुस्तेपिपृथक्पृथक् ॥ ३ ॥ ॥ भैरवउवाच ॥ ॥ भजहरिजानुद्वयमितिलक्ष्मीः ॥ भजेतिसदांकेकमलकराभ्याम् ॥ ४ ॥ ॥ मेघमल्लारउवाच ॥ ॥ ऊरूविष्णोरंभाखंडौहेमस्तंभौध्यायेवन्द्यौ ॥ ओजःपूर्णौशोभायुक्तौवस्त्रापीतौकृष्णस्योभौ ॥ ५ ॥ ॥ दीपकउवाच ॥ ॥ सकलसुखकरंकनकरुचिधरम् ॥ प्रथितहरिपदंभजतकटितले ॥ ६ ॥ ॥ मालकोशउवाच ॥ ॥ कटीकेशवद्याहरेरस्तितत्रनृणांनेत्रयोर्दृष्टिमानंहरंति ॥ परंकंपितामंदगच्छत्समीरैः सुनम्रेणसा सर्वचेतोहरेत्थम् ॥ ७ ॥

आगे प्राप्त भये रूपके अनुरूप है अंग जामे वा तनुकूं देखिके अत्यंत हर्षित होतेभये ॥ १ ॥ जहां जहां हरिके अंगनमें दृष्टि परी विनी विनी अंगनमेंते लावण्यताके मारे फँसी दृष्टि फिर विनमेंसो निकस नहीं सकी ॥ २ ॥ अहो ! श्रीकृष्णचंद्र हरिको बडो अद्भुत रूप है वाकूं देखिके अब न्यारो न्यारो वर्णन करैहैं ॥ ३ ॥ भैरव कहैहैं कि, हरिकी दोनो जंघानको भजन करो जिनें लक्ष्मीजी गोदीमें धरके अपने कमल हाथनसो दाबै है ॥ ४ ॥ मेघमल्लार कहैहैं कि, विष्णुके दोनों ऊरू केलाके खंभसे है अथवा सुवर्णके खंभसे है वंद्य है तिनकूं मै ध्यान करूंहूं जे ओजसो पूर्ण है शोभासो युक्त हैं और पीताम्बरते लिपटे हैं ॥ ५ ॥ दीपकराग बोल्यो कि, सम्पूर्ण सुखनकूं करनहारे सुवर्णकी कान्तिके समान देदीप्यमान जो हरिके विख्यात दोनों चरण हैं तिनको कटितटके नीचे ध्यान करो ॥ ६ ॥ मालकोश बोल्यो कि, भगवान्की जो केशकीसी पतली कटि है वाको

मैं ध्यान करूंहूं जो कटि मनुष्यनके नेत्रनकी दृष्टिमानको हरैहै और जो केवल मंद पवनसोहू हलैहै और अति नम्र हैवेसो या प्रकार सबके चित्तकी हरनवारी है ॥ ७ ॥ श्रीराग बोल्यो कि, भगवान् राधापतिकी नाभिरूप सरोवरको ध्यान करूंहूं जो नाभिसर शोभित त्रिवलीरूप हिलोरनसो मनोहर है और रोमावलीसो कामदेवके वनको जाने फस्त कियोहै वा नाभिसरको मैं ध्यान करूंहूं ॥ ८ ॥ हिंडोल बोलो कि, जो पिप्पलपत्रमें बैठी भ्रमरपंक्तिके समान शोभित हैं वा भगवान्‌की अक्षरपंक्ति ( त्रिवली ) ताको ध्यान करूंहूं जो कमलमें श्यामरेखासी दीखैहै ॥ ९ ॥ भैरवी बोली कि, कटिते लिपट्यो जो पीतपट हरिको है जाकी इन्द्रधनुषकीसी शोभा है कांचनके तारनते मनोहर कांति जाकी है सब दुःखनके हरनहारे वा पीतपटको ध्यान करो ॥ १० ॥ भैरवके बेटा बोले—श्रीकृष्णकी चार भुजानको ध्यान करो जे भुजा चार समुद्रनकी नाई विश्वकी पूर्ण करनहारी

॥ ॥ श्रीरागउवाच ॥ ॥ नाभेःसरःपुष्करकुंडवच्चतल्लसत्रिवल्ल्यूर्मिमनोहरंपदम् ॥ रोमावलिप्रोज्झितकामकाननंभजामिनित्यंहृदि राधिकापतेः ॥ ८ ॥ ॥ हिण्डोलउवाच ॥ ॥ अक्षरपंक्तिः किन्वलिपंक्तिःपिप्पलपत्रेमोहनमाला ॥ किंकमलेयच्छ्यामलरेखा किंह्युदरेरोमावलिरेखा ॥ ९ ॥ ॥ भैरवरागिण्यऊचुः ॥ ॥ पीतपटंयत्कृष्णहरेरिंद्रधनुर्वादीप्तियुतम् ॥ काञ्चनशिल्पैश्चारुरुचितद्व्रज नॄणांदुःखहरम् ॥ १० ॥ ॥ भैरवपुत्राऊचुः ॥ ॥ चतुःसमुद्राइवविश्वपूरकाआनन्ददाएवचतुःपदार्थवत् ॥ तेबाहवोलोकवितानदंड वज्जयंतिभूधारणदिग्गजाइव ॥ ११ ॥ ॥ मेघमल्लाररागिण्यऊचुः ॥ ॥ अरुणबिंबफलद्युतिमण्डितंभजहरेरधरंमधुरंमनः ॥ नवजपादल मल्लसुविग्रहंसकलवल्लभभूमिपतेःप्रभोः ॥ १२ ॥ ॥ मेघमल्लारपुत्राऊचुः ॥ ॥ कर्पूरकेतकसुमौक्तिकहीरकाणांश्रीखण्डचन्द्रचपलामृतम ल्लिकानाम् ॥ तेषांरुचेश्चपरिभावमकारिपूर्वंयादंतपंक्तिरमलास्मरतांपरस्य ॥ १३ ॥ ॥ दीपकरागिण्यऊचुः ॥ ॥ नयनयुगलजातंयातुनोह र्निशन्तेमदनशरपरीक्षंसर्वलावण्यदीक्षम् ॥ परिहृतसुरवृक्षंकोटिशोलक्ष्यलक्षंनिजजनकृतरक्षंदानदक्षंकटाक्षम् ॥१४॥ ॥ दीपकपुत्राऊचुः ॥ ॥ किंवाकुलिंगयुगलंनवपद्ममध्येदुःखक्षयायवसतांनिशितासियुग्मम् ॥ जैत्रंधनुर्जयतिकिंमकरध्वजस्यभ्रूमण्डलंकिमथचन्द्रमुखेपरस्य ॥ १५ ॥

हैं चार पदार्थसी आनंद देनेवारी हैं लोककूं चँदोहाकी दंडसी रक्षक है और दिग्गजनकीसी भूमिकी रक्षा करैहैं ॥ ११ ॥ मेघमल्लाररागिणी बोली कि, कंदूरीके फलसे लाल हरिके मधुर अधरनको अरे मन! ध्यान कर जे नये दुपहरियाके फूलकीसी कान्तिवारे और सबके प्यारे हैं पृथ्वीके पति प्रभु हैं ॥ १२ ॥ मेघमल्लारके बेटा बोले कि, अरे! मेरे मन कपूर, केतकी, मोती, हीरा, चन्दन, चंद्रमा बीजुरी इनकी अमरमल्लिकाकी जो कान्ति ताकूं फीकी करनहारी कान्ति जाकी ता हरिकी दांतनकी पंगतिको स्मरण करो ॥ १३ ॥ दीपककी रागिणी बोली कि, मैं श्रीकृष्णके नेत्रद्वयके कटाक्षको स्मरण करूंहूं सो रात्रि दिन मेरी रक्षा करो वो कैसो हैं कि, सब लावण्यके दीक्षित हैं कामके जानों परोक्ष बाण है दानमें चतुर कल्पवृक्षके न्यून करनवारे कोटिन लक्षके लखनवारे और अपने जनके रक्षक है ॥ १४ ॥ दीपकके पुत्र बोले कि, नवीन कमलमें मानों खंजनको जोडा बैठ्यो है ऐसे नेत्र चंद्रमासे श्रीकृष्णके मुखमें ऐसे दीखैहैं जगत्कूं जीतिवेकूं मानों कामदेवने दो धनुष तानेहें ऐसो भ्रुकुटीके मंडलकूं स्मरण करैहैं ॥ १५ ॥

मालकोशकी रागिणी बोली कि, काननके कुंडल कैसे है कि, मानौ चंद्रमंडलमें कारी सर्पिणी लहराती नाचिरही है अथवा मकरंदके भरे कमलसे कपोलमंडलमें मानों भौंरानकी पंगति डोलेहै ॥ १६ ॥ मालकोशके पुत्र बोले कि, श्यामसुंदरके काननमें कुंडल कैसे झलकि रहेहै मानों दो सूर्य उदय भयेहै के श्यामघटामें दो बीजुरी हैं ऐसे सुन्हेरी कुंडल है ॥ १७ ॥ श्रीरागिणी बोली कि, दो कुलिग पक्षी दो खंजन मानों दूरते आय लैडेहैं लाल डोरानके कमलनपै अरुणावली ऐसी नेत्रनकी चंचलताकूं स्मरण करेहे ॥ १८ ॥ श्रीरागके बेटा बोले–फेटते बांध्योहै पीतांबर जाने मोर पंखको मुकुट धरे वेणुवजावतमें नवाईहै नाड़ जिनने लकुट वेणुकूं धारण करे ऐसे नटवेषधारी श्रीकृष्णकूँ हम भजैहै ॥ १९ ॥ हिंडोलकी रागिनी बोलीं–अतसीके कुसुमसी कांति जाकी यमुनाके कूलके कंदवनमे ठाडे नई गोपीनके विहारमे विकल ऐसे वनमाली आली हो हमारे मंगलनकूं रचो ॥ २० ॥ हिंडोलके

॥ ॥ मालकोशरागिण्यऊचुः ॥ ॥ परिनृत्यतइन्दुमण्डलेफणिपत्न्याविवलोलकुण्डले॥ कमलेमकरंदनिर्भरेभ्रमरालीवसुगण्डमण्डले ॥१६॥
॥ ॥ मालकंसपुत्राऊचुः ॥ ॥ रविरेवखमण्डलेकिमुयदुभर्तुस्त्वथवाद्यतेतडित् ॥ अधितिष्ठतिगण्डमण्डलंद्युतिखंडकलधौतकुण्डलम् ॥१७॥
॥ श्रीरागिण्यऊचुः ॥ ॥ कुलिंगयोःखंजनयोःकिलारादापत्यतांयुद्धमभूदलीनाम् ॥ तेपांगतःकीरउपप्रफुल्लेचकास्तिपद्मेरुणबिंबलिप्सुः॥१८॥
॥ ॥ रागपुत्राऊचुः ॥ ॥ परिकरीकृतपीतपटंहरिंशिखिकिरीटनतीकृतकन्धरम् ॥ लगुडवेणुकरंचलकुण्डलंपटुतरंनटवेषधरंभजे ॥ १९ ॥
॥ ॥ हिण्डोलरागिण्यऊचुः ॥ ॥ अतसीकुसुमोपमेयकांतिर्यमुनाकूलकदम्बमध्यवर्ती ॥ नवगोपवधूविहारशालीवनमालीवितनोतुमङ्गलानि ॥ २० ॥ ॥ हिण्डोलपुत्राऊचुः ॥ ॥ हरेमत्समःपातकीनास्तिभूमौतथात्वत्समोनास्तिपापापहारी ॥ इतित्वांचमत्वाजगन्नाथदेवंयथेच्छा भवेत्तेतथामांकुरुत्वम् ॥ २१ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ इतिरागकृतंध्यानंयःशृणोतिपठेत्सदा ॥ तत्रेत्रगोचरोयातिभगवान्भक्तवत्सलः ॥ ॥ २२ ॥ इत्थंस्वदर्शनंदत्त्वावेदादिभ्योहरिःस्वयम् ॥ बभूवपश्यतांतेषांशार्ङ्गपाणिश्चतुर्भुजः ॥ २३ ॥ कृत्वातुदर्शनंविष्णोर्गतेदेवगणैःसह ॥ सन्येसुतंशंबरारिंस्थापयित्वायदूत्तमम् ॥ २४ ॥ द्वारकांस्वांपुरींगंतुमनश्चक्रेपरात्परः ॥ २५ ॥ मञ्जीरघण्टाकलकिंकिणीकलंसुकांस्यपात्र ध्वनिनारथेन ॥ सुग्रीवमुख्यैःसचचंचलाश्वैर्नियोजितैर्मैथिलदारुकेण ॥ २६ ॥

बेटा बोले–हे हरे ! मेरे समान तो कोई पातकी नही है तुमारे समान कोई पापहारी नही है ऐसे मानिके जगत्के नाथ जे तुम तिनकूं नमस्कार है जैसे आपकी इच्छा होय तैसेई मोइ करो ॥ २१ ॥ नारदजी कहेहै–यह रागनको कियो ध्यान है ताकूं जो पाठ करे वा सुनै ताकूं भक्तवत्सल भगवान् दर्शन देय है ॥ २२ ॥ ऐसे स्वयं हरि वेदादिकनकूं अपनो दर्शन देके तिनके देखत देखत शार्ङ्गपाणि चतुर्भुज अन्तर्धान हैगये ॥ २३ ॥ ऐसे देवतानके गणन करके सहित सब राग जब विष्णुको दर्शन करके चलेगये तब सेनामे यदूत्तम प्रद्युम्न अपने पुत्रकूं स्थापित करके ॥ २४ ॥ भगवान् परात्पर द्वारका जायवेकूं मन करतेभये ॥ २५ ॥ हे मैथिल ! मंजीर, घंटा, मनोहर किंकिणी, झांझ तिनकी ध्वनि जामे और कांस्यपात्रकी ध्वनिवाले और सुग्रीवादिक चंचल घोड़ा जामें लगे दारुक सारथीने जोरयो ॥ २६ ॥

सुन्दर रत्न जड़े वेदध्वनि जामें होय पवनसे हलनेवारी ऐसे गरुडध्वज रथमें बैठ परात्मा श्रीकृष्ण वा वेदपुरीकूँ छोड़ि यादवनके नृत्यसों शोभित जो द्वारिकापुरी ताकूँ आवते भये ॥ २७ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां विश्वजित्खण्डे भाषाटीकायां श्रीकृष्णध्यानवर्णनं नाम पंचचत्वारिंशोऽध्यायः ॥४५॥ नारदजी कहैं हैं कि, जब श्रीकृष्ण द्वारिकापुरीकूं चलेगये तब प्रद्युम्न सेनासहित कामदुघ नदकूँ जातेभये ॥ १ ॥ तहां सौ योजनकी गन्धर्वनकी पुरीहै रत्ननकी जड़ी सोनेकी वसन्तमालती जाको नाम है ॥ २ ॥ जामे लौंगनकी लतानते इलायची, केशर, जावित्री, जायफल, चन्दन, कल्पवृक्ष ॥ ३ ॥ इन करके शोभित मतवारे भौरा जहां गुंजारे, चित्र विचित्र पखेरू जहां बोलरहे, भव्य गन्धर्वनते शोभित जैसे नागनते भोगवती ॥ ४ ॥ जामें पतंग नाम करके गन्धर्वनको राजा राज्य करैहै जो सुकृती इन्द्रकोसो बल पुरुषार्थ है ॥ ५ ॥ वो प्रद्युम्न दिग्विजयकूं निकस्यो है या

युतेनसद्रत्नमताश्रुतिस्वनैःप्रभंजनैजद्गरुडध्वजेन ॥ विहायतांवेदपुरींपरात्माययौपुरींयादववृन्दमंडिताम् ॥ २७ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायां विश्वजित्खंडेनारदबहुलाश्वसंवादेश्रीकृष्णध्यानवर्णनंनामपंचचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४५ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ अथकृष्णेभगवति पुरींद्वारावतींगते ॥ प्रद्युम्नःसैनिकैःसार्द्धंनदंकामदुघंययौ ॥ १ ॥ शतयोजनविस्तीर्णागन्धर्वाणांमनोहरा ॥ वसन्तमालतीनाम्नाहेमरत्नमयी पुरी ॥ २ ॥ लवंगलतिकाजालैरेलाकाश्मीरदेशकैः ॥ जातीफलादिजावित्रीश्रीखण्डपारिजातकैः ॥ ३ ॥ मत्तालिनादिताभृंगैःशब्दिताचि त्रपक्षिभिः ॥ गन्धर्वैराजिताभव्यैर्नागैर्भोगवतीयथा ॥ ४ ॥ पतंगोनामतत्रैवगन्धर्वेशोमहाबलः ॥ करोतिराज्यंसुकृतोशक्रवद्बलपौरुषम् ॥ ॥ ५ ॥ श्रुत्वाप्रद्युम्नमायातंदिग्जयार्थंविनिर्गतम् ॥ गन्धर्वैरुद्भटैर्युक्तोयुद्धंकर्तुंमनोदधे ॥ ६ ॥ रथाश्वगजवीरैश्चगंधर्वैर्दशकोटिभिः ॥ पतंगआगतोयोद्धुंप्रद्युम्नस्यापिसंमुखे ॥ ७ ॥ गंधर्वैर्यदुभिःसार्द्धंघोरंयुद्धंबभूवह ॥ भल्लैर्गदाभिःपरिघैर्मुद्गरैस्तोमरर्ष्टिभिः ॥ ८ ॥ बाणांधका रेसंजातेपतंगोतिरथोबली ॥ धनुष्टंकारयन्प्राप्तोजगर्ज्जघनवद्बली ॥ ९ ॥ गदोगदांसमादायबलदेवानुजोबली ॥ तद्बलंपोथयामासवज्रेणेंद्रो यथागिरीन् ॥ १० ॥ गदस्यगदयाकेचिद्गंधर्वाःपतितारणे ॥ रथाश्चूर्णीकृताःसर्वेमातंगाभिन्नमस्तकाः ॥ ११ ॥ अश्वारूढाःकेपिवीराः पतितारणमूर्द्धनि ॥ अधोमुखाऊर्ध्वमुखागंधर्वाश्छिन्नबाहवः ॥ १२ ॥

बातकूं सुनिके उद्भट गन्धर्वनकूं संग लेके युद्ध करवेकूँ मन करतोभयो ॥ ६ ॥ हाथी, रथ, अश्व और वीरनके सहित दश किरोड गन्धर्वनकूँ लैके पतंग प्रद्युम्नके सन्मुख युद्धको आयो ॥ ७ ॥ तब गन्धर्वनको और यादवनको भाले, गदा, तोमर, वेणे, मुद्गर और ऋष्टीनते घोर युद्ध होतभयो ॥ ८ ॥ जब बाणनको अन्धकार भयो तब पतंग अतिरथी धनुषको टंकारतो आयके बडो बलवान् मेघकोसो गर्ज्यो ॥ ९ ॥ तब तो बलदेवको भैया गद गदा लेके गन्धर्वनकी सेनाकूं मारतोभयो जैसे वज्र लेके इन्द्र ॥ १० ॥ गदकी गदाते कितनेऊ गन्धर्व रणमें जायपरे सब रथ चूर्ण हैगये हाथीनके माथे टूटगये ॥ ११ ॥ घोडानके सवार कितनेई घोडानपेते औंधे मोहडे रणमें गिरपडे ऊंचेकूं मुख

नीचेकूं मुख कटी भुजा जिनकी ऐसे कितनेंई गंधर्व रणमें गिरपड़े ॥ १२ ॥ क्षणमात्रमें रुधिरकी नदी बहनलगी रुद्रकी मालाके लिये प्रमथ शिरनकूं वीननलगे ॥ १३ ॥ सिंहपै चढी भद्रकाली सैकडन डांकिनीनकूं संग लेके खोपडीमें भर भर रुधिरकूं पीवती संग्राममें दीखे है ॥ १४ ॥ ऐसे गदके युद्धमें जब गन्धर्व भाजगये तब लाख हाथीको बल जामें सो पतंग गंधर्व आयो ॥ १५ ॥ हे मैथिल ! पतंगने बडे पराक्रमते गदके हृदयमें गदा मारी गदनेऊ पतंगके हृदयमें गदा मारी ॥ १६ ॥ ऐसे विन दोनोंनको दो घडी गदायुद्ध होतभयो विस्फुलिंगा झरत झरत दोनों गदा चूर्ण हैगईं ॥ १७ ॥ लाख भारकी बडीभारी गदा लैके रणमें दुर्मद पतंग गदके शिरमें मारतोभयो ॥ १८ ॥ गदाके प्रहारते गद क्षणभर मूर्च्छाकूं प्राप्त हैगयो ऐसे महात्मा पतंगने जब घोर युद्ध कर्यो ॥ १९ ॥ ताई समय द्वारिकापुरीते तेजःपुंज चल्योआयो जो किरोड सूर्यकोसो है वाको सब यादवने

क्षणमात्रेणतत्सैन्येरुधिराणांनदीह्यभूत् ॥ प्रमथाहरमालार्थंशिरांसिजगृहुर्मृधे ॥ १२ ॥ सिंहारूढाभद्रकालीडाकिनीशतसंवृता ॥ कपालेनापिरुधिरंपिबंतीदृश्यतेमृधे ॥ १४ ॥ एवंयुद्धेगदकृतेगन्धर्वाणांपलायताम् ॥ गंधर्वेशस्तदाप्राप्तोहस्तिलक्षबलान्वितः ॥ १५ ॥ गदंतताडगदयापतंगोहृदिमैथिल ॥ गदोपितंस्वगदयापतंगंहृदिचौजसा ॥ १६ ॥ तयोश्चगदयायुद्धंबभूवघटिकाद्वयम् ॥ विस्फुलिंगान्क्षरंत्यौद्वे गदेचूर्णीबभूवतुः ॥ १७ ॥ लक्षभारमयींगुर्वींगदामादायसत्वरम् ॥ गदंतताडशिरसिपतंगोरणदुर्मदः ॥ १८ ॥ गदाप्रहारेणगदःक्षणंमूर्च्छामवापह ॥ एवंकृतेघोरमृधेपतंगेनमहात्मना ॥ १९ ॥ तदैवद्वारकापुर्य्यास्तेजःसंघट्टमागतम् ॥ ददृशुर्यादवाःसर्वेकोटिमार्तण्डसन्निभम् ॥२०॥ तस्मिंस्तेजसिगौरांगोबलदेवोमहाबलः ॥ आविर्बभूवसहसाभगवान्भक्तवत्सलः ॥ २१ ॥ गंधर्वाणांबलंसर्वसमाकृष्यहलेनवै ॥ तताडमुसलंक्रुद्धोबलोनीलांबरोबली ॥ २२ ॥ रथान्गजांस्तुरंगांश्चवीराःशस्त्रभृतांवराः ॥ निपेतुर्युगपत्सर्वेचूर्णिताश्चोपलाइव ॥ २३ ॥ पतंगोविरथस्तस्माद्भीतभीतःपुरींययौ ॥ पुनर्योद्धुंयादवैश्चसेनाव्यूहंचकारह ॥ २४ ॥ शतयोजनविस्तीर्णांगंधर्वाणांमहापुरीम् ॥ वसंतमालतींसर्वामुद्दिदार्यहलेनवै ॥ २५ ॥ विचकर्षबलःक्रुद्धोनदेकामदुघेनृप ॥ हाहाकारस्तदैवासीन्नगर्य्यांपतितैर्गृहैः ॥ २६ ॥

देखो ॥ २० ॥ ता तेजमेंते गौरांग महाबल बलदेवजी अकस्मात् प्रकटभये क्योंकि आप भक्तवत्सल भगवान् हैं ॥ २१ ॥ नीलाम्बरधारी बडे बलवान् बलदेव क्रोध करके गंधर्वनकी सब सेनाको हलते खैंचिके मूसलते मारतेभये ॥ २२ ॥ तब वा मूसलके मारे रथ, घोडा, हाथी और शस्त्रधारी वीर सब एकसंग ऐसे जायपरे जैसे चूर्ण हैके पत्थर जायपरैं ॥ २३ ॥ तब भयभीत हैके विरथभयो पतंग पुरीकूं भाजगये फिर याने यादवनते युद्ध करबेकूं सेनाको व्यूह रच्यो ॥ २४ ॥ तब गंधर्वनकी शतयोजनकी लंबी पुरी वसन्तमालती ताकूं उखाड़के हलते खैंचनलगे ॥ २५ ॥ खैंचके क्रोधते कामदुघ नदमें डारनलगे तब नगरीमें घर घरमें बड़ो हाहाकार शब्द

मच्यो ॥ २६ ॥ जब तिरछी नावसी हैके चारों बगल घूमनलगी पुरी ताकूं देखि ये पतंग गन्धर्वनकूं संग लैके आयो हाथ जोड़ि ठाडो भयौ ॥२७॥ द्वै लाख विमान बलदेवजीकी भेट कीने, सुवर्णके जड़ाऊ जिनमें मोतीनके चँदोहा चालीस २ कोसके विस्तीर्ण विश्वकर्माके रचे ॥ २८ ॥ इच्छानुसार चलनवारे पत्तानसों युक्त एक किरोड़ कलश जिनमें एक हजार सूर्यके समान प्रकाशवारे वे विमान हैं ॥ २९ ॥ और चारि लाख गौ, १ अर्ब घोडा, लौंग, इलायची, केशर, जायफल इन करिके सहित ॥ ३० ॥ अमृतभरे किरोडन पात्र धर्षित हैके इतनी भेट लायके दीनी और नमस्कार करी ॥ ३१ ॥ हाथ जोडके बलभद्रके प्रसादके जाननहारो बलदेवजीकी स्तुति करनलग्यौ कि, हे राम २ ! हे महावीर्य ! आपको पराक्रम मैने नहीं जान्यो जा तुमारे शिरपै धरो सबरो भूमण्डल तिलसों माल्रम परै है ॥ ३२ ॥ देवतानके अधिदेव कामपाल हो जिनको नाम तिनके अर्थ नमस्कार

तिर्यक्पोतमिवाघूर्णांनगरींवीक्ष्यसत्वरम् ॥ पतंगःसर्वगंधर्वैर्हर्षितःसन्कृतांजलिः ॥ २७ ॥ खचिद्धेमसवर्णानांमुक्तातोरणशालिनाम् ॥ दश योजनविस्तीर्णीकृतानांविश्वकर्मणा ॥ २८ ॥ कामगानांपताकाभिर्युतानांकुंभकोटिभिः ॥ सहस्रार्कप्रकाशानांविमानानांद्विलक्षकम् ॥ ॥ २९ ॥ चतुर्लक्षंगवांचैवतुरंगाणांदशार्बुदम् ॥ एलालवंगकाश्मीरजातीफलफलैःसह ॥ ३० ॥ सुधाफलानांदिव्यानांकोटिशोभाजना नि च ॥ नीत्वाबलिंसमादायदत्त्वानत्वाप्रधर्षितः ॥ ३१ ॥ कृतांजलिःप्राहबलंबलभद्रप्रसादवित् ॥ ॥ पतंगउवाच ॥ ॥ रामराममहावीर्यनजानेतवविक्रमम् ॥ यस्यैकमूर्ध्नितिलवद्दृश्यतेभूमिमण्डलम् ॥ ३२ ॥ देवाधिदेवभगवन्कामपालनमोस्तुते ॥ नमोनंतायशेषाय साक्षाद्रामायतेनमः ॥ ३३ ॥ जयजयाच्युतदेवपरात्परस्वयमनंतदिगंतगतश्रुते ॥ सुरमुनींद्रफणींद्रवरायतेमुसलिनेबलिनेहलिनेनमः ॥३४॥ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ एवंस्तुतःपतंगेनबलभद्रोमहाबलः ॥ प्रसन्नचेतागंधर्वमाभैष्टेत्यभयंददौ ॥ ३५ ॥ स्थापयित्वाबलेकार्ष्णिंप्रणतंयादवेश्वरः ॥ यादवैःप्रस्तुतःशीघ्रंपुरींद्वारावतींययौ ॥ ३६ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांविश्वजित्खण्डेनारदबहुलाश्वसंवादेवसंतमालतीकर्षणंनामषट्चत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४६ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ प्रद्युम्नोथमहावीरोनादयञ्जयदुंदुभिम् ॥ यदुभिःसैनिकैःसार्द्धंमधुधारातटंययौ ॥ १ ॥

है साक्षात् अनन्त शेषस्वरूप राम हो तिनके अर्थ नमस्कार है ॥ ३३ ॥ हे अच्युत ! हे देव ! हे परात्पर ! जय २ आपु अनन्त हो, दिशानमें है जश जिनको, सुरनमें, मुनीन्द्रनमें, नागनमें श्रेष्ठ हल, मुशलधारी बलदेव तिनकूं नमस्कार है ॥ ३४ ॥ नारदजी कहैहैं ऐसे पतंगने जब महाबल बलभद्रकी स्तुति करी तब प्रसन्न हैके याको अभयदान देतेभये कि, तूं मत डरपें ॥ ३५ ॥ फिर यादवनके स्वामी आप सेनामें अति नम्र प्रद्युम्नकूँ स्थापन करके यादवनने जिनकी स्तुति करी तब जल्दीही द्वारिकाकूँ चलेगये ॥ ३६ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां विश्वजित्खण्डे भाषाटीकायां वसन्तमालतीकर्षणं नाम षट्चत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४६ ॥ नारदजी कहैं हैं कि, प्रद्युम्नजी महापराक्रमी जीतके नगाडे

बजावत सेनाके यादवनकूं संग लैके मधुधारा नदीके तटपै जातभयो ॥ १ ॥ सुमेरुके किनारेपै कुबेरके शुभ वनमें जामें सुनहरी लता और सुनहरी हंस हैं ॥ २ ॥ हे मैथिल ! देवतानकूंहूं दुर्गम दानवनको अगम्य है हेमावती गुफानमें वेत्रवती गङ्गा जिनमें तामें प्राप्त होतभये ॥ ३ ॥ दानवनके भयके मारे देवता आठों लोकपाल कभी स्वर्गसो भागे आयके उनमे वसेहै ताते उनकी निधि जिनमे रहै है ॥ ४ ॥ तहां शक्रसख नाम देवराजा है वो उनको रक्षक है सो प्रद्युम्नकूं आयो सुनिके युद्ध करिबेकूं मन करतोभयो ॥ ५ ॥ प्रद्युम्नके भेजे भये बुद्धिमे श्रेष्ठ उद्धवजी मार्गके जाननेवाले जननते पूछिके वा पुरमे चलेगये ॥ ६ ॥ तब शक्रसख नामके देवकूं नमस्कार करिके मन्त्रीनमें श्रेष्ठ प्रभु उद्धवजी प्रद्युम्नके कहेकूं विस्तारते कहतेभये ॥ ७ ॥ उद्धवजी बोले द्वारिकाके राजा यादवेंद्र उग्रसेन नृपनके ईश्वर जम्बूद्वीपके राजानकूं जीतिके राजसूय यज्ञ करेंगे ॥ ८ ॥ तिननने जगतके

सुवर्णाद्रितटीभूतेवनेवैश्रवसेशुभे ॥ सुवर्णवर्णहंसाढ्येकांचनीलतिकावृते ॥ २ ॥ हेमावतीषुद्रोणीषुदेवदुर्गासुमैथिल ॥ दानवानामगम्यासु गंगावेत्रवतीषुच ॥ ३ ॥ दानवेभ्यःप्रभीतानांक्वचित्स्वर्गात्पलायिनाम् ॥ अष्टानांलोकपालानांनिधयोयत्रसंतिहि ॥ ४ ॥ तत्रशक्रसखो देवआधिपत्याभिरक्षकः ॥ श्रुत्वागतंचप्रद्युम्नंयुद्धंकर्तुंमनोदधे ॥ ५ ॥ प्रद्युम्नप्रेषितःसाक्षादुद्धवोबुद्धिसत्तमः ॥ पप्रच्छदृष्टमार्गैश्चजनै स्तस्यपुरंययौ ॥ ६ ॥ नत्वादेवंशक्रसखंसभायामुद्धवःप्रभुः ॥ प्रद्युम्नकथितंप्राहविस्तरान्मंत्रिणांवरः ॥ ७ ॥ ॥ उद्धवउवाच ॥ ॥ उग्रसेनोयादवेंद्रोद्वारकेशोनृपेश्वरः ॥ जंबूद्वीपनृपाञ्जित्वाराजसूयंकरिष्यति ॥ ८ ॥ तेनप्रणोदितोजेतुंरुक्मिणीनंदनोबली ॥ जित्वासभा रतादीनिखण्डानिस्वस्यतेजसा ॥ ९ ॥ अद्यैवेलावृतंप्राप्तोजेतुंकार्ष्णिर्महाबलः ॥ तस्मैयच्छबलिंशीघ्रंकुलकौशलहेतवे ॥ १० ॥ नचयुद्धं हिभवताराजन्सर्वविदांवर ॥ ॥ शक्रसखउवाच ॥ ॥ शृणुदूतसदादेवैःपूजितोहंनरैःकिमु ॥ सिद्धोहंवैमहावीरोनागलक्षसमोबले॥११॥अष्टा नांलोकपालानामाधिपत्याभिरक्षकः ॥ कुबेरइवकोशाढ्यःपुरंदरइवोद्भटः ॥ १२ ॥ उग्रसेनेनदातव्यंमह्यंचोपायनंपरम् ॥ पुराकस्मैनदास्या मियदुराजायभूभृते ॥ १३ ॥ ॥ उद्धवउवाच ॥ ॥ यथातिरस्कृतिंप्राप्तःकुबेरोयदुतेजसा ॥ यथाशृंगारतिलकश्चैत्रदेशाधिपोबली ॥ १४ ॥

जीतिबेकूं वली प्रद्युम्न वीर भेज्यो है जो रुक्मिणीको बेटा है सो अपने तेजते भरतादिक खण्डनकूं जीतिके ॥ ९ ॥ वो आज इलावृत खण्डके जीतिबेकूं आयोहै जो कृष्णको बेटा महावली है ताकूं आपुहू शीघ्र भेट देउ अपने कुलके भलेके लिये ॥ १० ॥ तुम सब जाननवारेनमें श्रेष्ठ हौ नहीं देउगे तो युद्ध होयगो तब शक्रसखा बोले कि, हे दूत ! देवताहू मेरो सदा पूजन करेहें तब मनुष्यहू पूजे तो कहा अचंभो है मै सिद्ध हूं और एक लाख मत्त हाथीनको मेरेमें बल है ॥ ११ ॥ आठों लोकपालनको जो राज्य तिनको मै रक्षक हूं कुबेरकोसो खजानो मेरे है और मै इन्द्रसो उद्भट हूं ॥ १२ ॥ उग्रसेनकूं मैं बड़ी भेट नही देऊंगो क्योंकि, आजतक पहलेऊ काहू राजाकूं मैंने भेट नही दीनीहै ॥ १३ ॥ तब उद्धवजी बोले कि, जैसे कुबेर यादवनके तेजते तिरस्कारको प्राप्त हैके भेट देतोभयो जैसेई शृंगारतिलक चैत्र देशको राजा भेट देतोभयो ॥ १४ ॥

सत्यभामा औरहू सब हरिप्रियानको अपनी दादीनको प्रणाम करके ॥ १ ॥ और रति तथा रुक्मिवतीको प्रणाम करके बोले कि मोकूँ घोडेकी रक्षा करवेको यादवसहित राजाने हुकम दियोहै सो मै घोडेकी रक्षा करवेको जाउँहूं मोकूँ हुकम देउ ॥ २ ॥ तब वे सब गद्गद हैगईं अनिरुद्धको छातीते लगायके प्रणाम कररहेको आशीर्वाद देतीभई ॥ ३ ॥ तब उन्हें प्रणामकर फिर अपने निजमहलनमें पत्नीनसों आज्ञा लेवेको गये तब तीनों पत्नी अपने प्राणपतिको आयो देखके ॥ ४ ॥ बडो आदर करतीभई और विरहसों अत्यंत खेदयुक्त भई तब उन सबनको आश्वासन करके फिर अनिरुद्धजी सभामें आये ॥ ५ ॥ गर्गजी कहैंहै कि तदनंतर बडे बूढे सब पूज्य यादवनको ऋषिनको गुरुलोगनको उग्रसेनको शूरसेनको ॥ ६ ॥ वसुदेवजीको दाऊजीको कृष्णको प्रद्युम्नको और सब यादवनको अनिरुद्धने प्रणाम कियो तब इन सबनने आशीर्वाद दिये और

नत्वारतिंरुक्मिवतीमहंगच्छाम्युवाचह ॥ राज्ञादिष्टःपालनार्थंहयस्यसहयादवैः ॥ २ ॥ ताश्चगद्गदभाषिण्योतंपरिष्वज्यकार्ष्णिजम् ॥ आशिषंप्रददौराजंस्तस्मैचप्रणतायवै ॥ ३ ॥ नत्वाताश्चययौसोपिभार्याणांभवनानिच ॥ तमागतंस्वभर्तारंतिस्रःपत्न्योविलोक्यच ॥ ४ ॥ आदरंतस्यताश्चक्रुर्विरहात्खिन्नमानसाः ॥ आश्वासयित्वाताःसोपिचाजगामसभांकिल ॥ ५ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ अथाध्वरार्थेराजेन्द्रमुनिभिःकृतमंगलः ॥ सर्वान्नृषीन्गुरूंश्चैवनृपेन्द्रंशूरमेवच ॥ ६ ॥ वसुदेवंचहलिनंकृष्णंस्वपितरंतथा ॥ अन्यांश्चयादवान्पूज्याननिरुद्धःप्रणम्यच ॥ ७ ॥ पूजितोनागरैःसर्वैर्धनुष्पाणिःशरीनृप ॥ बद्धगोधांगुलित्राणःकवचीकुण्डलावृतः ॥ ८ ॥ उपानद्गूढपादश्चपंचास्यसमविक्रमः ॥ करवालधरश्चर्मीकिरीटीशक्तिहस्तकः ॥ ९ ॥ महावीरःसुवर्णस्यह्यलंकारैरलंकृतः ॥ पुरंदररथेनापिनिर्ययौस्वपुराद्बहिः ॥ १० ॥ गीतवादित्रघोषेणब्रह्मघोषेणकार्ष्णिजम् ॥ यास्यंतंचामरैर्युक्तंददृशुःपुरवासिनः ॥ ११ ॥ ततःश्रीकृष्णचंद्रेणप्रेषिताउद्धवादयः ॥ भोजवृष्ण्यंधकमधुशूरसेनदशार्हकाः ॥ १२ ॥ अथराजायदून्प्राहानिरुद्धस्यचयादवाः ॥ सहायार्थंतुप्रधनेवदतात्कःप्रयास्यति ॥ १३ ॥ उग्रसेनवचःश्रुत्वासांबोजांबवतीसुतः ॥ सर्वेषांपश्यतांनत्वानृपंवचनमब्रवीत् ॥ १४ ॥

ब्राह्मणनने मंगल कियो है ॥ ७ ॥ सब नगरवासीनने सत्कार जिनको कियो ऐसे अनिरुद्ध हे राजन् ! धनुष बाणको हाथमें लै दस्ताने चढाय कवचको पहर कुंडल धारणकिये ॥ ८ ॥ पॉवनमें जोडा पहर सिंहके समान है पराक्रम जाको ढाल तरवार लेके शक्तिको रथमे धर किरीटको धारण कियोहै ॥ ९ ॥ वीरनमे महावीर सुवर्णके अलंकारनसों अलंकृत इंद्रके दिये रथमें बैठके नगरके बाहिर निकसेहैं ॥ १० ॥ गीत और बाजेनके घोषसों और वेदध्वनिके शब्दसो युक्त चमर जिनपें ढुरते जायँ हैं तिनको पुरवासी देखते भये ॥ ११ ॥ तब श्रीकृष्णचंद्रके भेजे उद्धवादिक सब भोज, वृष्णि, अंधक, मधु, शूरसेन, दशार्ह अनिरुद्धकी रक्षाके लिये तयारभये ॥ १२ ॥ तब राजा उग्रसेन बोले कि हे यादव हौ ! संग्राममें अनिरुद्धकी रक्षाके लिये कहौ कौन जायगो ॥ १३ ॥ उग्रसेनके कहेको सुनके जांबवतीके पुत्र सांब सबनके देखते देखते उग्रसेनको

प्रणाम करके बोले ॥ १४ ॥ कि हे राजेंद्र ! महारणमें अनिरुद्धलालाकी सहायता करिवेको मैं जाउँगो और सब शत्रुनसों मैं रक्षा करौंगो ॥ १५ ॥ और जो मैं रणांगणमें अनिरुद्धकी रक्षा न करौं तो सत्यवादीकी मेरी प्रतिज्ञाको सुनो ॥ १६ ॥ जो कोई मनुष्य दशमीविद्धा एकादशीका नहीं व्रत करने योग्यका व्रत करताहै वो मनुष्य जिस गतिको जाताहै मै भी अवश्य उसी गतिको प्राप्त होऊँ ॥ १७ ॥ जो गति गोवध करनेवालोंकी, जो गति ब्रह्मवध करनेवालोंकी होतीहै वो गति मेरी होवे, जो मैं ये काम न करों ॥ १८ ॥ गर्गजी कहतेहैं—इतने वचनको सांब कहिके महलके भीतर गयेहै फिर वहाँ माताको नमस्कार कर सब अभिप्राय अपना निवेदन कियेहैं ॥ १९ ॥ ये वातको माता जांववतीजीने सुनके सांवसे प्यार कर विरहवश होके आशीर्वाद दियोहै तदनंतर सब मातानको नमस्कार करके पत्नीके घरको गयेहैं ॥ २० ॥ तब लक्ष्मणाजीने पतिको

॥ ॥ सांबउवाच ॥ ॥ अनिरुद्धस्यराजेन्द्रसहायमहमेवच ॥ महारणेचशत्रुभ्यःकरिष्येसर्वदाकिल ॥ १५ ॥ यद्यहंतस्यरक्षांवैनकरिष्येरणांगणे ॥ प्रतिज्ञांममराजेंद्रशृणुष्वसत्यवादिनः ॥ १६ ॥ त्याज्यांतुदशमीविद्धांयःकृत्वैकादशींनरः ॥ प्रयातियांगतिंराजंस्तामहंप्राप्नुयांध्रुवम् ॥ १७ ॥ गोहंतॄणांगतिर्यातुयागतिर्ब्रह्मघातिनाम् ॥ सागतिर्ममभूयाद्वैनकुर्य्यांकर्मचेदिदम् ॥ १८ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ इत्युक्त्वावचनंसोपियियौचांतःपुरंततः ॥ नत्वाचमातरंसर्वमभिप्रायंन्यवेदयत् ॥ १९ ॥श्रुत्वासातंपरिष्वज्यविरहादाशिषंददौ ॥ ततोमातॄस्तुताःसर्वानत्वापत्नीगृहंगतः ॥ २० ॥ सातमायांतमालोक्यलक्ष्मणावरलक्षणा ॥ दत्त्वासनंबाष्पकंठीनतुकिंचिदुवाचह ॥ २१ ॥ आश्वासयित्वातांसांबोह्यभिप्रायमवर्णयत् ॥ इतिश्रुत्वापतिंप्राहविरहात्खिन्नमानसा ॥ २२ ॥ ॥ लक्ष्मणोवाच ॥ ॥ अनिरुद्धस्यतुरगोरक्षणीयस्त्वयापते ॥ युद्धंहिसंमुखंकार्यंविमुखंनकदाचन ॥ २३ ॥ त्वद्भ्रातॄणांस्त्रियःसंतिमानवत्यःसहस्रशः ॥ संग्रामेयदितेनाथनिशम्यचपराजयम् ॥ २४ ॥ स्मिताननाभविष्यंतिद्दष्ट्वामांचतवप्रियाम् ॥ तदादुःखनमेनाथमरणंतुभविष्यति ॥ २५ ॥ श्रुत्वैतद्वचनंसांबोप्रत्युवाचप्रियांहसन् ॥ ॥ सांबउवाच ॥ ॥ प्रधनेममसंप्राप्तंत्रैलोक्यंसंमुखंकिल ॥ २६ ॥ श्रोष्यसेत्वंमयाभद्रेसर्वंचविदलीकृतम् ॥ यदिसांबोरणाच्छूरोविमुखोजायतेशुभे ॥ २७ ॥ तदासोस्तुस्वपापेनब्रह्मविप्रविनिंदकः ॥ पुनस्त्वहंनपश्यामिचन्द्राकारंतवाननम् ॥ २८ ॥

आयो देखके उत्तम है लक्षण जाके सो पति सांबको आसनदेके आसू वहनलगे फिर कुछ नहीं बोली ॥ २१ ॥ तब सांबने आश्वासन करके अपनो अभिप्राय कह्यौ तब पतिके कहेको सुनके विरहखेदयुक्त मन जाको ऐसी हैके पतिसों ये वचन कहती भई ॥ २२ ॥ लक्ष्मणाजी बोली कि, हे प्राणपतिजी ! आपको अनिरुद्धकी रक्षाकरनो उचितहै और संमुखसों युद्धकरियो कभी विमुख नही हूजियो ॥ २३ ॥ तुमारे भाइनकी बड़ी मानवती हजारन स्त्रीहैं वे हे नाथ ! जो कहीं संग्राममें आप विमुख होउगे या हारोगे तो वे सब मेरी हांसी करैंगी ॥ २४ ॥ तब आपकी प्रियाको मेरो हे नाथ ! अवश्य या दुःखसों मरण होयगो ॥ २५ ॥ तब सांब या कहेको सुनके प्यारीसों हँसत २ ये वचन बोले है ॥ २६ ॥ तब सांबने कही कि, हे प्रिये ! आजतक मैं संग्राममें सदा सन्मुखही भयो हूं ॥ २७ ॥ और हे प्रिये ! तुम येही सुनोंगी कि सांबने संग्राममें दिग्विजय करी और हे शुभे !

शूरवीर सांब जो संग्राममें विमुख होय तब वो वेद और ब्राह्मणकी निंदा करनवारेके पापसों लिप्त हौउँ और फिर तेरे चंद्राकार मुखको न देखूं ॥ २८ ॥ गर्गजी कहैहैं कि, या प्रकार दूसरी प्रियाको अपनीको आश्वासन करके और अभिमन्युसों तथा सुभद्रासों मिलके घरमेंसों निकसैहैं ॥ २९ ॥ धनुषको हाथमें लेके कञ्जेम जाके खड्ग जुतेहुये रथमें बैठके यादवनको संगलेंके उपवनके पास गयेहै जहाँ अनिरुद्धजी है ॥ ३० ॥ तब गद आदि अपने सब भाई और भानु, दीप्तिमानसो आदिलेके जे है वे सब श्रीकृष्णने भेजेहै ॥ ३१ ॥ वे सब धनुषनकों लिये बड़े शूरवीर सिंहकी ध्वजावारे और दिव्य सुवर्णाभरणनको पहरे ऐसे घोड़ेनसो जुते रथनमे बैठे आयेहै ॥ ३२ ॥ वे भी सब धनुषधारी बड़े शूर कवचनको पहरे युद्धमे प्रवीण और चतुरंगसेनाको लियेहै वे किरोड़न है ताल हंस और मत्स्यकी जिनके ध्वजा हैं ॥ ३३ ॥ जिनके देवतानके विमानकेसे ऊँचे रथ, छत्र, चमर जिनमें लगे

॥ ॥ श्रीगर्गउवाच ॥ ॥ इत्याश्वास्यप्रियांसांबोद्वितीयांचप्रयत्नतः ॥ अभिमन्युंसुभद्रांचमिलित्वानिर्ययौगृहात् ॥ २९ ॥ चापीनैस्त्रिंशकःसज्जोस्यंदनीयादवैर्वृतः ॥ प्रातश्चोपवनेसांबोनिरुद्धोयत्रवर्त्तते ॥ ३० ॥ ततःस्वभ्रातरःसर्वेश्रीकृष्णेनगदादयः ॥ प्रेषिताआत्मजाश्चैवभानुदीप्तिमदादयः ॥ ३१ ॥ सर्वेहिधन्विनःशूरादंशितायुद्धकोविदाः ॥ चतुरंगबलोपेतानिर्जग्मुःकोटिशःपुरात् ॥ ३२ ॥ तालहंसमीनबर्हिमृगराजध्वजैरथैः ॥ दिव्यैश्चकनकांगैश्चचतुर्वाजिसमन्वितैः ॥३३॥ महोच्चैर्देवधिष्ण्याभैश्छत्रचामरसंयुतैः ॥ सूर्याभैश्चसुवर्णस्यकुम्भैर्जालकतोरणैः ॥ ३४ ॥ रेजुःसर्वेकृष्णसुताःकुशस्थल्याविनिर्गताः ॥ ततश्चनिर्ययूराजन्हेमनीडाश्चहस्तिनः ॥ ३५ ॥ गोमूत्रचयसिंदूरकस्तूरीपत्रभृन्मुखाः ॥ अंजनाभाःकज्जलाभाघनश्यामामदच्युताः ॥ ३६ ॥ राजीवमूलसदृशाःशुक्लदंतामृगद्विपाः ॥ महोच्चाःपर्वताकाराःरणद्घंटामहोद्भटाः ॥ ३७ ॥ ऐरावणकुलेभाश्चतिस्रश्शुण्डाश्चपांडुराः ॥ चतुर्दंतास्तुकृष्णेनभौमान्नीताश्चनिर्ययुः ॥ ३८ ॥ ध्वजयुक्तालक्षगजालाक्षादुंदुभिसंयुताः ॥ लक्षाःशून्यामहामात्यैःस्वर्णकंबलमंडिताः ॥ ३९ ॥ ततःशूरैश्चसंयुक्तागजेंद्राएककोटयः ॥ इतस्ततोविरेजुस्तेबलेऽब्धौमकरायथा ॥ ४० ॥ उत्पाटयगुल्मान्छुंडैश्चक्षेपयंतोनभस्तले ॥ महींपादैःकंपयंतआर्द्रीकृत्वामदैरपि ॥ ४१ ॥

सूर्यकीसी जिनकी कांति सुवर्णके कलश जिनमे विद्यमान और जालीदार जिनमें तोरण है ऐसे कृष्णके पुत्र द्वारिकासे निकसेहै तदनंतर हे राजन् ! सुवर्णमय अंबारी जिनपे ऐसे हाथी निकसैहै ॥ ३४ ॥ ३५ ॥ गोमूत्र, सिंदूर और कस्तूरी पत्ररचनावारे जिनके मुख अंजनकेसे जिनके रंग कज्जलकेसे श्याम मद जिनके चुचाय ॥३६॥ कमलकी जड़के समान श्वेत जिनके दन्त मृगद्विप जिनकी जाति बड़े ऊँचे पर्वतकेसे जिनके आकार घंटा जिनके बँधे ॥ ३७ ॥ ऐरावतकुलके तीन तीन जिनके शूँड़ चार चार जिनके दांत भौमासुरको जीतके जिने भगवान् लाये ध्वजा जिनके विद्यमान ऐसे एक लाख दुंदभीनसों युक्त एक लाख हाथी और एक लाख विना नगारेके सुवर्णमय शूल जिनपे परी शूरवीर जिनपे बैठे ऐसे एक किरोड़ हाथी इत उत सेनामे सुशोभित भयेहै समुद्रमें मकर जैसे ॥ ३८ ॥ ३९ ॥ ४० ॥ झाड़ झंकडनको शूँडनसों आकाशमें फेकते अपने मद

जलसों धरतीकूँ गीली करते और पाँयनसों कँपावते और अपने गंडस्थलसों प्रासाद ( परकोटा ) किले और पर्वतनको फेंकते और शत्रुसैन्यको खंडन करते श्याम, पीले, जलसों धरतीकूँ गीली करते और पाँयनसों कँपावते और अपने गंडस्थलसों प्रासाद (परकोटा) किले और पर्वतनको फेंकते और शत्रुसैन्यको खंडन करते श्याम, पीले,

काले, श्वेत और लाल रंगकी झूल जिनके ऊपर परी सुवर्णकी सांकर जिनके पाँयनमे पड़ी ऐसे हाथी निकसैहैं ॥ ४१ ॥ ४२ ॥ ४३ ॥ तिनके पीछे घोड़े निकसैहैं जे नारदने देखेहैं वेह्र सब सोनेके हारनको पहरे निकसैहैं ॥ ४४ ॥ कोई तो चंचल अंगवाले कोई धूमले कोई श्यामवर्णके कोई कमलके रंगके कोई कृष्णवर्णके सुंदर जिनकी ग्रीवा कोई दूधिया कोई मांसके रंगके कोई हलदीके रंगके कोई केशरिया कोई केसूके रंगके कोई अनेक रंगके कोई स्फटिक रंगके मनकेसे जिनके वेग कोई तोतई कोई तामेके रंगके कोई कसूमेके रंगके कोई बीरबहोट्टीके रंगके कोई गौर कोई पूर्णेन्दुसे कोई सिंदूरिया कोई अग्निवर्णके कोई वालसूर्यके समान रंगवाले, हे राजन् ! इतने प्रकारके घोड़े सब देशनसो

श्यामपीतकृष्णशुक्लरक्तवर्णैश्चकंबलैः ॥ सुवर्णशृंखलैर्युक्तारेजुरेतादृशागजाः ॥ ४३ ॥ प्रासाददुर्गशैलांगान्पातयंतःशिरस्थलैः ॥ रिपूणांचबलंसर्वंखण्डयंतोमहाबलाः ॥ ४२ ॥ ततस्तुरंगमायेवैनारदेनविलोकिताः ॥ तेसर्वेनिर्गताराजन्स्वर्णहारैश्चसंयुताः ॥ ४४ ॥ केचिद्वैचंचलांगाश्चधूम्रवर्णामनोहराः ॥ श्यामवर्णाःपद्मवर्णाःकृष्णवर्णाःसुकंधराः ॥ ४५ ॥ दुग्धाभाघोटकाःकेचित्तथाकीलालसन्निभाः ॥ हरिद्राभाःकुंकुमाभापालाशकुसुमप्रभाः ॥ ४६ ॥ केचिच्चित्रविचित्रांगाःस्फटिकांगामनोजवाः ॥ हरिद्वर्णास्ताम्रवर्णाःकौसुंभाभाःशुकप्रभाः ॥ ४७ ॥ इन्द्रगोपनिभागौरादिव्याःपूर्णेंदुसन्निभाः ॥ सिन्दूरांगाश्चाग्निवर्णारविबालसमप्रभाः ॥ ४८ ॥ एतेतुरंगमाराजन्सर्वदेशात्समागताः ॥ पुर्यांकृष्णप्रतापेनतेतुसर्वेविनिर्गताः ॥ ४९ ॥ कृष्णस्यवाजिशालासुयेवर्ततेचतेहयाः ॥ वैकुण्ठवासिनश्चैवश्वेतद्वीपनिवासिनः ॥ ५० ॥ केचिन्मयूरवर्णाश्चनीलकण्ठनिभास्तथा ॥ विद्युद्वर्णास्तार्क्ष्यवर्णाःसर्वेपक्षैरलंकृताः ॥ ५१ ॥ शिखामणिधराःशुक्लचामरैःसमलंकृताः ॥ स्रग्भिर्मुक्ताफलानांचरक्तवस्त्रैर्विभूषिताः ॥ ५२ ॥ स्वर्णेनमंडिताःपुच्छमुखपट्टस्फुरत्प्रभाः ॥ सर्वांगसुन्दरादिव्यानिर्गतास्तेसहस्रशः ॥ ५३ ॥ नस्पृशंन्तःपदैर्भूमिंह्येतेकृष्णहयानृप ॥ चंचलावायुवेगाश्चमनोवेगामनोहराः ॥ ५४ ॥ बुद्बुदेष्वतिगाश्चैवपक्कसूत्रेषुभूपते ॥ लूताजालेषुकेचिद्वैचलंतःपारदंह्यनु ॥ ५५ ॥ स्फारावारिषुदृश्यंतेनिराधारानृपेश्वर ॥ अन्येपिनिर्गताराजन्म्लेच्छदेशभवाहयाः ॥ ५६ ॥

आयेहै ये सब कृष्णके प्रतापसों आयेहै ये सब द्वारकासों निकसेहैं ॥ ४५ ॥ ४६ ॥ ४७ ॥ ४८ ॥ ४९ ॥ और जे कृष्णकी घुड़शालमें हैं वे और वैकुंठवासी और श्वेतद्वीपवासी कोई मोरके रंगके कोई नीलकंठकेसे कोई बिजुलीके रंगके कोई गरुडके रंगके ये सब पंखवारे दिव्य घोड़ेहैं ॥ ५० ॥ ५१ ॥ शिखामें जिनके मणि श्वेत चमरनसो शृंगार किये मोतीनकी माला और रक्तवस्त्र तिनसों भूषितहैं ॥ ५२ ॥ स्वर्णसों भूषित पुच्छ और मुख पर झूमर तिनसों युक्तहैं सर्वांग जिनके सुंदर ऐसे दिव्य सब हजारन घोड़ा निकसैहै ॥ ५३ ॥ जे पावोंसे भूमिका स्पर्श नहीं करतेहैं बड़े चंचल मनको, पवनकोसो जिनको वेग मनके हरनवारे कच्चे सूतपे और पानीके बबूलनपे चलनवाले बलती आंचमें और पारेके ऊपर चलनवारे जिनके खुर दरियावमें न डूबैं निराधार गतिवारे हे नृपेश्वर ! वे और म्लेच्छदेशमे उत्पन्नभये हे ॥ ५४ ॥ ५५ ॥ ५६ ॥

और किरीटन घोडे ऐसेहैं जे शत ( १०० ) २ योजन चलनेवालेहै वडे २ गर्त ( गड्ढा ) दुर्गस्थान नदी सौध ( परकोटा ) और पर्वतनको उलांघके वीरनके समेत चलनेवालेहैं ॥५७॥ तब सब पदाति द्वारकासे निकसे हैं धनुष जिनने हाथनमें लेराखेहैं कवच पेहर राखेहैं वडे शूरवीर हैं और महाबली हैं और पराक्रमी हैं ॥ ५८ ॥ खड्ग, चर्मको धारण करेहे लोहेके कवचनको धारण करेहैं संग्राममें शत्रुनके जीतनवारेहैं ॥ ५९ ॥ या प्रकार निकसी यादवनकी सेनाको देखके देव, दैत्य और सब मनुष्य परम विस्मयको प्राप्त भयेहे ॥६०॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखण्डे त्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥ गर्गजी कहैहैं कि, तदनंतर अनिरुद्धके मिलवेके लिये उग्रसेनकी आज्ञासों हे नृप ! वसुदेव, दाऊजी, श्रीकृष्ण, प्रद्युम्न ॥ १ ॥ और सब यादव हे राजन् ! रथनमें बैठके सब निकसेहैं इननें सबनने सेनासों युक्त अनिरुद्धको देखोहै ॥ २ ॥ जो नीति पेहले श्रीकृष्णने राजसूययज्ञमें

शतयोजनगाश्चैवकोटिशःकोटिशोनृप ॥ गर्तदुर्गनदीसौधशैलादींश्चहरेर्हयाः ॥ उल्लंघयंतोनृपतेसवीरास्तेतुरंगमाः ॥ ५७ ॥ ततश्चनिर्ययुःसर्वे द्वारकायाःपदातिनः ॥ धन्विनोदंशिताश्शूरामहाबलपराक्रमाः ॥ ५८ ॥ खड्गचर्मधराउच्चालोहकंचुकमंडिताः ॥ संग्रामेबहुशत्रूणांजेतारो गजसन्निभाः ॥ ५९ ॥ इत्थंविनिर्गतंसैन्यंयादवानांनिरीक्ष्यच ॥ देवदैत्यनराःसर्वेविस्मयंपरमंगताः ॥ ६० ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां हयमेधखण्डेयदुसैन्यनिर्गमनंनामत्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥ ॥ श्रीगर्गउवाच ॥ ॥ अथतन्मिलनार्थंवैउग्रसेनाज्ञयानृप ॥ वसु देवःकामपालःश्रीकृष्णःकार्ष्णिरेवच ॥ १ ॥ अन्येपियादवाराजन्रथैःसर्वेविनिर्ययुः ॥ गत्वानिरुद्धंददृशुःसेनयातुपरीवृतम् ॥ २ ॥ प्रद्युम्नाय राजसूयेयानीतिःकथितापुरा ॥ तांसर्वामनिरुद्धायकथयामाससमाधवः ॥ ३ ॥ इतिश्रुत्वाचकृष्णस्यशासनंसर्वयादवाः ॥ शिरसाजगृहूराजन्न निरुद्धादयोमुदा ॥ ४ ॥ अथगर्गमुनींश्चैववसुदेवंहलायुधम् ॥ श्रीकृष्णचन्द्रंकार्ष्णिंचप्राद्युम्निःप्रणनामह ॥ ५ ॥ वसुदेवरामकृष्णप्रद्युम्नाद्याः शुभाशिषम् ॥ अनिरुद्धायदत्त्वाचप्रविष्टास्तेपुरींरथैः ॥६॥अथानिरुद्धस्यहयोदेशेदेशेगतोनृप ॥ नकेपिजगृहुस्तंवैभयात्कृष्णस्यभूमिपाः॥७॥ यत्रयत्रगतोवाजीतत्रतत्रससैनिकः ॥ कार्ष्णिजःपृष्ठतस्तस्यजेतुंशत्रून्गतःकिल ॥ ८ ॥ इत्थंविलोकयन्राज्यान्यनिरुद्धतुरंगमः ॥ राजितांन र्मदातीरंययौमाहिष्मतींपुरीम् ॥ ९ ॥ चातुर्वर्ण्यसमाकीर्णामश्मदुर्गेणमंडिताम् ॥ सदनैर्गगनस्पर्शैर्महेशस्यालयैर्वृताम् ॥ १० ॥

प्रद्युम्नके आगे कही ही वोही सब नीति अनिरुद्धके आगे कहीहै ॥ ३ ॥ तब श्रीकृष्णके हुकमको सब यादव सुनके अनिरुद्धादिक सब हे राजन् ! शिरसों ग्रहण करतेभये ॥ ४ ॥ तब गर्गजी और मुनीनको वसुदेव दाऊजीको श्रीकृष्णको तथा प्रद्युम्नजीको सबको अनिरुद्धने प्रणाम कीनीहै ॥ ५ ॥ तब वसुदेवजी दाऊजी कृष्णचन्द्र और प्रद्युम्न सब अनिरु द्धको आशीर्वाद देके रथनमें बैठके पुरीमें प्रवेश करतेभये ॥ ६ ॥ तदनंतर ये अनिरुद्धको घोडा हे नृप ! देशदेशमें गयोहै तब कृष्णके भयसों कोईने नही पकरोहै ॥ ७ ॥ जहाँ जहाँ ये घोडा गयोहै तहाँ तहाँ सेनासहित अनिरुद्धभी पीछे पीछे शत्रूनके जीतबेको गयेहैं ॥ ८ ॥ या प्रकार ये घोडा अनेक राज्यनको देखतो फिरतो २ नर्मदाके तटपे विराजमान जो माहिष्मती पुरी तहाँ गयोहै ॥ ९ ॥ चारों वर्ण जामें रहैहैं पाषाणको जामें किलो है आकाशके स्पर्श करनवारे जामें घर और शिवालय जामें बनरहेहै ॥ १० ॥

इंद्रनील नाम राजाको जामें राज्य है पांच योजनको जाको प्रमाण है शाल, ताल, तमाल, वट और बेल तथा पीपलके वननसों अत्यंत सुशोभितहै और तलाव वापीसों शोभितहै पक्षि गण अनेक जातिके पक्षी जामें शब्द कर रहेहैं ऐसी नगरीको या नगरीके एक बागमें गये घोडाने देखीहै ॥११॥१२॥ वा जगह इंद्रनीलको पुत्र नीलध्वज जाको नाम हो वो कहीं अपनी हजारन वीर जामें ऐसी सेनाको साथमें लिये सिकारको आयोहो ॥१३॥ सोही याने ये अश्व देखोहै जाके मस्तकपें सुवर्णके अक्षरनको लिखो पत्र बँध रहोहै खिले भये पुष्पनके वनमें कदंबके वृक्षके नीचे खडोहै ॥ १४ ॥ इतमें उतमें हरी हरी दूबको चर रह्यौहै चमर दोनों तरफ जाके बँध रह्यौहै गऊके दूधके समान श्वेतहै स्त्रीनके हाथके थापे केसरके जाके लग रहे हैं मोतीनके हारनको पहर रह्यौहै ॥ १५ ॥ तब या घोडेको ये राजकुमर देखके अपने घोडेपेसों उतरके बडे हर्षसों हे नृप ! लीला ( खेल ) सों या राजकुमरने ये घोडा

तडागैश्चैववापीभिर्घुष्टापक्षिगणैस्तथा ॥ ईदृशीं इन्द्रनीलेनराज्ञापिपालितांपञ्चयोजनाम् ॥ शालैस्तालैस्तमालैश्चवटैर्बिल्वैश्चपिप्पलैः ॥११॥ पुर्याःसहस्रवीरैश्चमृगयार्थीविनिर्गतः ॥ १३ ॥ नगरीमश्वोददर्शोपवनेगतः ॥ १२ ॥ इंद्रनीलस्यतनयोनाम्नानीलध्वजोबली ॥ चरंतंचामरैर्युक्तंसौरभेयीपयःप्रभम् ॥ स्त्रीणांकुंकुमहस्तैश्च ततोददर्शतुरगंसपत्रंनृपनंदनः ॥ प्रफुल्लितेचोपवनेकदंबस्यतलेस्थितम् ॥ १४ ॥ तत्पत्रंवाचयामासयादवें मुक्ताहारैरलंकृतम् ॥ १५ ॥ हयंदृष्ट्वाराजसुतोस्ववाहादवतीर्यच ॥ केशेषुतंनिजग्राहहर्षेणनृपलीलया ॥ १६ ॥ विमोचितस्तुरगराट्तेनासौ द्रेणयत्कृतम् ॥ द्वारकाधिपतीराजासर्वशूरशिरोमणिः ॥ १७ ॥ नान्योस्तितत्समःकोपिचक्रवर्तीबृहच्छ्रवाः ॥ इत्यभिप्रायमालोक्यको पत्रसंयुतः ॥ १८ ॥ पाल्यमानोनिरुद्धेनगृह्णंतुसबलानृपाः ॥ तस्यान्यथाप्रपदयोःपतित्वायांतुक्षत्रियाः ॥ १९ ॥ ॥ श्रीगर्गउवाच ॥ ॥ पेनाहनृपात्मजः ॥ अनिरुद्धोधनुर्द्धारीधन्विनोनवयंस्मृताः ॥ २० ॥ मत्पितरिस्थितेमह्यांकस्तुगर्वंसमाचरेत् ॥ ॥ शिवभ इत्युक्त्वासहयंनीत्वाप्रययौनृपसन्निधौ ॥ २१ कथयामासवृत्तांतंपितुरग्रेहयस्यच ॥ श्रुत्वापुत्रस्यवचनमिंद्रनीलोमहीश्वरः ॥ २२ ॥ प्रद्युम्नायबलिंकिंचित्कुमंत्रिवच क्तोमहामानीपुत्रंप्राहमहाबलः ॥ ॥ इंद्रनीलउवाच ॥ ॥ समर्थेनपुरादत्तंराजसूयेक्रतूत्तमे ॥ २३ ॥ नान्मया ॥ अथानिरुद्धस्तुहयंपालयन्पुनरागतः ॥ २४ ॥

पकरलियो ॥ १६ ॥ वा पत्रको बचवायो हो तो जो उग्रसेनजीने जो कीनोहै सो लिखोहै कि, एक द्वारिकापुरीको राजा सब शूरनको शिरोमणि ॥१७॥ जाके समान और कोई नहीं है बडो भारी जाको यश है वा चक्रवर्ती उग्रसेनने ये घोडा पत्र सहित छोडोहै ॥ १८ ॥ अनिरुद्ध याके रक्षकहैं सो जो कोई बली होय सो याको पकरै या अन्यथा अनिरुद्धके पाँवनमें आयके परजाउ ॥ १९ ॥ या अभिप्रायको बाँचकें ये राजकुमर कुपित हैके बोलोहै कि, कहा धनुर्धारी एक अनिरुद्धहीहैं कहा हम कोई नहींहैं ॥ २० ॥ या भूमिमें मेरे पिताके होते वीरपनको अभिमान करनवारो कोनहै गर्गजी कहैहैं कि, ये राजकुमर इतनी कहिके घोडेको लेकै राजा अपने पिताके पास गयोहै ॥ २१ ॥ और याने बापके आगे जायके सब वृत्तांत कह्यौहै तब इंद्रनील राजा पुत्रके कहेको सुनके ॥ २२ ॥ शिवजीको भक्त बडो मानी और बडो बलवान् अपने पुत्रसों बोलोहै, इन्द्रनील बोलो कि, मैंने पहले अपने

खोटे मंत्रिनके कहेसो समर्थ हैके भी राजसूययज्ञमें प्रद्युम्नको बलि देदीनी ही आज फिर भी अनिरुद्ध या घोडेको पालन करतो फिर यहां आयोहै ॥ २३ ॥ २४ ॥ देखो याहीसो दैवबल बडो प्रबलहै जो कुछ विपरीत न हैजाय वोही थोरी है देखो थोरे दिनामेही यादव कैसे बढे है ॥ २५ ॥ यासों मैं अनिरुद्धादिक सब यादवनको जीतोंगो परन्तु वा अभिमानी अनिरुद्धको श्यामकर्ण नही देऊँगो ॥ २६ ॥ भक्तिसों जिनको संतुष्ट कियोहै वे शिवजी मेरो पालन करैगे इतनी कहिके ये बडो वीर माहिष्मतीको पति सेनासहित ॥ ॥ २७ ॥ कलावत्तूकी-डोरीसों घोडेको बाँधके युद्ध करवेको मन करतोभयो तब अनिरुद्ध घोडेको देखतो २ आयो ॥ २८ ॥ सो अक्षौहिणीको लिये नर्मदाके तटपे आयोहै हे नृप ! सांब, मधु, बृहद्बाहु, चित्रभानु, वृक, अरुण, ॥ २९ ॥ संग्रामजित, सुमित्र, दीप्तिमान, भानु, वेदबाहु, पुष्कर, श्रुतदेव, सुनंदन, ॥ ३० ॥ विरूप, चित्रबाहु, न्यग्रोध और

अहोदैवबलंयेनकिन्नभूयाद्विपर्य्ययः ॥ गतावृद्धिंद्वारकायामल्पकालेनवृष्णयः ॥ २५ ॥ तस्मात्सर्वान्विजेष्यामिकार्ष्णिजप्रमुखान्यदून्॥ श्यामकर्णंनदास्यामितस्मैमानवृतायच ॥ २६ ॥ पालयिष्यतिमांयुद्धेभक्त्यासंतोषितःशिवः ॥ इत्युक्त्वासेनयायुक्तोवीरोमाहिष्मतीपतिः॥ ॥ २७ ॥ स्वर्णदाम्नाहयंबद्धायुद्धंकर्तुंमनोदधे ॥ ततोनिरुद्धःसंप्राप्तोतुरगंचविलोकयन् ॥ ॥ २८ ॥ अक्षौहिणीशतयुतोनर्मदायास्तटेनृप ॥ सांबोमधुबृहद्बाहुश्चित्रभानुर्वृकोरुणः ॥ २९ ॥ संग्रामजित्सुमित्रश्चदीप्तिमान्भानुरेवच ॥ वेदबाहुःपुष्करश्चश्रुतदेवःसुनंदनः ॥ ३० ॥ विरूपश्चित्रबाहुश्चन्यग्रोधश्चकविस्तथा ॥ एतेसमाययूराजन्ननिरुद्धसहायिनः ॥ ३१ ॥ गदश्चसारणोक्रूरःकृतवर्माहिचोद्धवः ॥ युयुधानः सात्यकिश्चशूराएतेचवृष्णयः ॥ ३२ ॥ सहायमनिरुद्धस्यकर्तुंसर्वेसमागताः ॥ स्थित्वातेनर्मदातीरेभोजवृष्ण्यंधकादयः ॥ ३३ ॥ श्यामकर्णमपश्यंतोत्वब्रुवन्विस्मयान्विताः ॥ केननीतः सपत्राश्वउग्रसेनस्यभूपतेः ॥ ३४ ॥ तस्मान्मित्राणिसोप्यत्रश्यामकर्णोनदृश्यते ॥ राजसूयेपुरायस्मैनरदैत्यसुरादयः ॥ ३५ ॥ नवखंडाधिपाश्चैवनिर्जिताश्चबलिंददुः ॥ यस्यवैशासनंचंडंतिरस्कृत्यकुधीर्नृपः ॥ ३६ ॥ तुरगंहृतवान्मानात्सस्तेनोदंडमर्हति ॥ सर्वेपामितिवाक्यंतुश्रुत्वादृष्ट्वापुरींपुरः ॥ ३७॥ उद्धवंमंत्रिणांश्रेष्ठंप्राहरुक्मवतीसुतः ॥ ॥ अनिरुद्धउवाच ॥ ॥ नगरीयंनदीतीरेकस्यभूपस्यराजते ॥ ३८ ॥

कवि हे राजन् ! ए सब अनिरुद्धके सहायक आयेहै ॥ ३१ ॥ और गद, सारण, अक्रूर, कृतवर्मा, उद्धव, युयुधान और सात्यकि ए सब यादव ॥ ३२ ॥ सब अनिरुद्धकी सहाय करवेको आयेहै सो वे सब भोज, वृष्णि, अंधक इनसों आदि लेके आये हैं ॥ ३३ ॥ सो ये सब श्यामकर्ण घोडा नहीं देखके बड़े भारी विस्मयमे मग्न हैकै बोलेहै कि, भाई हो ! न जाने पत्र सहित घोडाको राजा उग्रसेनकेको कोन लेगयोहै ॥ ३४ ॥ जो हे मित्रहो ! वो घोड़ा श्यामकर्ण यहाँ नहीं दीखैहै पहले राजसूययज्ञमें जा उग्रसेनको मनुष्य, दैत्य, देवता ॥ ३५ ॥ और नवखंडके पतिनने हारके बलि दीनीही वाही उग्रसेनके प्रचंड शासनको कुत्सित बुद्धिवारो ये राजा ॥ ३६ ॥ घोडाको लेगयोहै सो ये अभिमानी चोर दंड पानेको योग्य है या प्रकारसों सबनके कहेको सुनके अगारी पुरीको देखके ॥ ३७ ॥ मंत्रिनमे श्रेष्ठ उद्धवसों रुक्मवतीके पुत्र अनिरुद्ध ये वचन बोलेहै । कि, हे उद्धवजी ! या

मोकूँ ऐसो मालूम पडैहै कि, हमारो घोडा याही नगरीमें गयोहै ये अनिरुद्धके कहेको सुनके कृष्णके मित्र उद्धव प्रसन्न हैके
नदीके किनारे पर ये नगरी कोनसे राजाकी है। ३८ ॥ मोकूँ ऐसो मालूम पडैहै कि, हमारो घोडा याही नगरीमें गयोहै ॥ ४० ॥ हे यदुराज ! या राजाने
बोलैहै ॥ ३९ ॥ सुनो महाराज ! ये नगरी इंद्रनील नामके राजाकी है माहिष्मती याको नाम है या पुरीमें शिवजीके भक्त चारौं वर्ण निवास करैहै ॥ ४० ॥ हे यदुराज ! या राजाने पहले नर्मदा नदीके तटपर बारह वर्ष तक नर्मदेश्वर शिवजीको पूजन कियोहो ॥ ४१ ॥ तब षोडशोपचार पूजन करबेसों प्रसन्न हैके दर्शन दियोहो और राजाको वर देबेको
प्रेरणा करीहै कि, बर मांगो ॥ ४२ ॥ तब महादेवजीके कहेको सुनके माहिष्मतीको पति राजा इंद्रनील हाथ जोरके गद्गद वाणीसों बोलोहै ॥ ४३ ॥ कि, नर्मदाके स्वामी
तुमको हे ईशान ! जगत्के गुरुको नमस्कार है सकाम पुरुषनके काम पूरण करबेको कल्पवृक्ष हौ ॥ ४४ ॥ सो हे महेश्वर ! वर देनवारे आपसों ये वरदान मागों हूं कि, देव,

॥ इतितद्वाक्यमाकर्ण्यप्राहकृष्णसखोमुदा ॥ ३९ ॥ ॥ उद्धवउवाच ॥ ॥ इंद्रनीलस्यनगरी
तुरंगमोगतोस्त्यस्यामितिमन्येत्वहंकिल ॥ इतितद्वाक्यमाकर्ण्यप्राहकृष्णसखोमुदा ॥ ३९ ॥ ॥ उद्धवउवाच ॥ ॥ इंद्रनीलस्यनगरी नाम्नामाहिष्मतीशुभा ॥ महेशपूजनरतावर्णायस्यांवसंतिहि॥ ४० ॥ नृपेणानेनवृष्णीशनर्मदायास्तटेपुरा ॥ द्वादशवर्षपर्यंतंपूजितोनर्मदेश्वरः
॥ ४१ ॥ ततःशिवःप्रसन्नोभूदुपचारैश्चषोडशैः ॥ तस्मैस्वदर्शनंदत्त्वावरार्थतमनोदयत् ॥ ४२ ॥ महेशस्यवचःश्रुत्वानृपोमाहिष्मतीपतिः ॥
भूत्वाकृतांजलीरुद्रंप्राहगद्गदयागिरा ॥ ४३ ॥ ईशानत्वांनमस्येहंनर्मदेशंजगद्गुरुम् ॥ पुरुषाणांसकामानांकामरूपसुरद्रुमम् ॥ ४४ ॥
त्वत्तःप्रदातुःकांक्षेहंवरमेतन्महेश्वर ॥ देवदैत्यनरेभ्यस्त्वंरक्षमांसर्वदाभयात् ॥ ४५ ॥ इतितद्वाक्यमाकर्ण्यकृत्तिवासामुदान्वितः ॥ तथास्तु
चोक्त्वाराजेंद्रततश्चांतरधीयत ॥ ४६ ॥ तस्मादेषनृपःशूरोहयंतुभ्यंनदास्यति ॥ विनायुद्धेनरुद्रस्यवरात्कंदर्पनंदन ॥ ४७ ॥ इत्थमौपगवे
र्वाक्यमनिरुद्धोनिशम्यच ॥ बलीधैर्येणप्रत्याहयादवानांचशृण्वताम् ॥ ॥ ४८ ॥ ॥ अनिरुद्धउवाच ॥ ॥ नृपस्यैतस्यरुद्रस्तुसहा
यस्तेह्युदाहृतः ॥ तथाकृष्णस्तुभगवाञ्छृणुमंत्रिन्ममोपरि ॥ ४९ ॥ इत्युक्त्वायादवैःसार्द्धंवीरोरुक्मवतीसुतः ॥ हयस्यमोचनार्थंवैनृपंजेतुं
मनोदधे ॥ ५० ॥ ततःपरिघनिस्त्रिंशगदाचापपरश्वधैः ॥ बभूवुर्यादवाःसज्जाःप्राद्युम्नौदंशितेस्थिते ॥ ५१ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायां
हयमेधखण्डेअनिरुद्धप्रयाणंनामचतुर्दशोऽध्यायः ॥ १४ ॥

ये शिवजीके कहेको सुनके शिवजी वडे प्रसन्न हैके बोले कि, तथास्तु ऐसे कहिके अंतर्धान हैगये ॥ ४६ ॥
दैत्य और मनुष्यसों जो भयहै तासों मेरी सर्वदा रक्षा करौ ॥ ४५ ॥ ये शिवजीके कहेको सुनके शिवजी वडे प्रसन्न हैके बोले कि, तथास्तु ऐसे कहिके अंतर्धान हैगये ॥ ४६ ॥
यासों ये राजा वडो शूरवीर है सो तुमको ये घोडाको नही देयगो हे कंदर्पनंदन ! ये युद्ध करे विना नही देयगो ॥ ४७ ॥ या प्रकार उद्धवके कहेको अनिरुद्धजी सुनके वडे वली
धीरज धरके यादवनके सुनते सुनते बोलैहै ॥ ४८ ॥ अनिरुद्धने कही कि, देखो उद्धवजी तुमने या राजाके सहायक महादेवजी वतायेहैं तो देखो मेरहू सहायक श्रीकृष्ण भगवान
है ॥ ४९ ॥ इतना वचनको अनिरुद्धजी कहिके यादवनसहित घोडेके छुडायबेको और राजाके जीतबेको मन करते भयेहै ॥ ५० ॥ तदनंतर परिघ, खड्ग, गदा, धनुष और फरसा
नको हाथनमें लै २ के सब यादव तयार हैं खडेभये तब अनिरुद्धजी हूँ कवच पहरके लडबेको तयार भयेहै ॥ ५१ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखण्डे चतुर्दशोऽध्यायः ॥ १४ ॥

गर्गजी कहैहैं कि, तदनंतर इंद्रनील राजाको पुत्र बडो बलवान् तीन अक्षौहिणी सेनासहित यदूनके जीतवेको बडे रोषसे पिताकी आज्ञासों पुरीके बाहिर निकसोहै ॥ १ ॥ तव श्रीकृष्णको नाती अनिरुद्धने राजकुमारको आयो देख धनुषको हाथमें लेकै इकलोही युद्ध करवेको प्रवृत्त भयोहै जैसे वृत्रासुरके मारवेको इंद्र प्रवृत्त भयोहे ॥ २ ॥ या प्रकार संग्राममें अनिरुद्धने आयके शत्रुनके ऊपर बाणनके समूह छोडेंहै तव सवनके मनमें भारी त्रास पेदा भयोहे ॥ ३ ॥ तव नीलकेतुकी सेनाके संग्राममें डरपके सब भागेहैं तव अनिरुद्धजीने अपने दिग्विजयको शंख बजायोहै तव नीलने अपनी सेनाको भागी देख रणमें धनुषकी टंकार कीनीहै ॥ ४ ॥ ५ ॥ फिर अपनी सेनाकों धनुषकी टंकारसों प्रेरणा करी शत्रुनके मध्यमें अनिरुद्धको देख अत्यंत कुपित भयो सांब एक अक्षौहिणी सहित धनुष टंकार करी और वीस बाण तो नीलकेतुके मारे और पांच बाणनसों पांच रथीनके प्रहार कियो

॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ अथेन्द्रनीलस्यसुतोमहाबलोह्यक्षौहिणीभिस्त्रिभिरेवसंयुतः ॥ यदून्विजेतुंस्वपुराद्विनिर्गतोपितुश्चवाक्याद्रुहुरोषपूरितः ॥ १ ॥ तमागतंवीक्ष्यनृपस्यपुत्रंश्रीकृष्णपौत्रस्तुधनुर्गृहीत्वा ॥ युद्धंप्रकर्तुंप्रययौसएकोवृत्रंविजेतुंचयथाबिडौजाः ॥ २ ॥ गत्वानिरुद्धःसंग्रामेशत्रूणामुपरित्वरम् ॥ मुमोचबाणपटलान्सर्वेषांत्रासयन्मनः ॥ ३ ॥ ततश्चदुद्रुवुःसर्वेनीलकेतोश्चसैनिकाः ॥ रणाद्भीताःस्वशंखंचदध्मौप्रद्युम्ननंदनः ॥ ४ ॥ पलायमानांस्वांसेनांदृष्ट्वानीलध्वजोबली ॥ चापटंकारयञ्छीघ्रमाययौरणमंडले ॥ ५ ॥ सेनांस्वांनोदयामासपुनःसोपिधनुर्ज्यया ॥ द्विषांमध्येनिरुद्धंतंदृष्ट्वासांबोत्यमर्षितः ॥ ६ ॥ धनुष्टंकारयन्प्राप्तोह्यक्षौहिण्यावृतोरुषा ॥ विंशद्बाणैर्नीलकेतुंपंचभिःपंचभीरथान् ॥ ७ ॥ अताडयद्गजांश्चैवतथासतुहयान्नरान् ॥ भूम्यांनिपेतुस्तेसर्वेसांबबाणैःप्रताडिताः ॥ ८ ॥ गजोपरिगजाःकेचिद्रथोपरिरथास्तथा ॥ हयोपरिहयाश्चैवनरोपरिनराश्चवै ॥ ९ ॥ तत्क्षणेनाप्यभूद्भूमीरुधिरौघपरिप्लुता ॥ पतितैश्छिन्नभिन्नैश्चद्विपाश्वरथपत्तिभिः ॥ १० ॥ ततःप्रभग्नंस्वबलंविलोक्यनीलध्वजोभूपधनुर्गृहीत्वा ॥ बाणान्विमुंचन्किलयादवानांजेतुंमनोयस्यसचागमद्वै ॥ ११ ॥ सगत्वाप्रधनेराजन्दशबाणैरुषान्वितः ॥ चापंसांबस्यचिच्छेदप्रेमदुर्वचनैरिव ॥ १२ ॥ चतुर्भिश्चतुरोवाहान्द्वाभ्यांकेतुंरथंशतैः ॥ एकेनजघ्नेसूतंसइन्द्रनीलसुतोबली ॥ १३ ॥ एवंकृत्वाचविरथंसांबंवैनृपनंदनः ॥ पुनःसमागतांतस्यसेनांबाणैर्जघानह ॥ १४ ॥

॥ ६ ॥ ७ ॥ हाथी घोडे ओर मनुष्यनको बाणनसे प्रहार करतोभयो तव वे सब सांबके बाणनके मारे अतिपीडित हैकें भूमिपर गिरतेभये ॥ ८ ॥ हाथीनके ऊपर हाथी रथनपे रथ घोडेनपें घोडे और आदमीनके ऊपर आदमी गिरतेभये ॥ ९ ॥ एक क्षणभरमेंही भूमि रुधिरसों भरगई गिरे और छिदे भिदे भये परे हाथी घोडे रथ पदातिनके रुधिरसों भरगई है ॥ १० ॥ तव नीलध्वज राजाने नष्ट भई अपनी सेनाको देखकर हाथमें धनुष लेके बाणनको मारतो यादवनके जीतवेको याको मन भयो है ॥ ११॥ तव याने संग्राममें क्रोधसो दश बाणनसो सांबको धनुष या ऐसे छेदन करके पटक दियो जैसे दुर्वाक्यनसों प्रेमकों ॥ १२ ॥ तब या बडो बली इंद्रनीलके पुत्रने चार बाणनसो तो चारो घोडे मारगेरे दो बाणोसों दोऊ ध्वजा पताका काट गेरी सौ बाणनसो रथ तोरगेरो और एकबाणसों सांबको सारथि मारगेरो ॥ १३ ॥ या प्रकार या नीलके पुत्रने सांबको विरथ करके फिर

सन्मुख आई सांबकी सेनाके ऊपर बाण बरसायेंहैं ॥ १४ ॥ इतने नीलध्वजकी सब सेना आयगईहै सो यादवनकी फौजके ऊपर बडे तीक्ष्ण बाणनकी वर्षा करनलगी ॥ १५ ॥ तब दोऊ सेनानको परस्पर खङ्ग, परिघ, गदा, शक्ति और बाणनसों संग्राम होनलगो ॥ १६ ॥ तब सांबने दूसरे रथमें बैठके दृढ धनुषके ऊपर प्रत्यंचा चढायके एकसौ १०० बाण मारे तिनसों याको रथ चूर्ण करदियो ॥ १७ ॥ तब धनुष जाको कटगयो और रथ जाको टूटगयो ऐसो यो राजकुमर बडो कुपितहैकै हे मानद ! सांबके ऊपर दौरोहै ॥ १८ ॥ तब वाही समय सांब तत्कालही रथमेंसों कूदके गदाको हाथमें ले बडेक्रोधसों नीलध्वजके सन्मुख दौडोहै ॥ १९ ॥ तब राजा नीलध्वजने सांबको सामने आवतो देख एक गदा मारी पन याकी गदाके प्रहारसों मालासों मारे हाथीकी नाईं नेकभी सांब नहीं घबरायोहै ॥२०॥ तब सांबने नीलध्वजके एक गदा मारी वा गदाके प्रहारसों ये मूर्छित हैके गिरपड़ौ

अथनीलध्वजस्यापिसेनासर्वासमागता ॥ यादवानांबलंसंख्येजघाननिशितैःशरैः ॥ १५ ॥ ततःसमभवद्युद्धमुभयोःसेनयोर्मृधे ॥ निस्त्रिंशैः परिघैर्बाणैर्गदापरुषशक्तिभिः ॥ १६ ॥ सांबोन्यंरथमारुह्यसज्जंकृत्वाधनुर्दृढम् ॥ तद्रथंचूर्णयामासशतबाणैरणेबली ॥ १७ ॥ सच्छिन्नध न्वाविरथोगदामुद्यम्यवेगवान् ॥ अभ्यधावद्रणेकुद्धोसांबस्योपरिमानद ॥ १८ ॥ तदैवसांबःसहसावतीर्याथरथाद्गदाम् ॥ नीत्वानीलध्वज स्यापिसंमुखेगतवान्रुषा ॥ १९ ॥ तताडगदयासांबमागतंवीक्ष्यभूपजः ॥ नचचालप्रहारेणमालाहतगजोयथा ॥ २० ॥ ततःसांबस्तुगदया तताडनृपनन्दनम् ॥ तत्प्रहारेणपतितोमूर्च्छांप्राप्तोरणेतुसः ॥ २१ ॥ सैनिकादुद्रुवुस्तस्यहाहाकारंसमुच्चरन् ॥ ततोयुद्धायसंक्रुद्धइन्द्रनीलःस मागतः ॥ २२ ॥ साकमक्षौहिणीभ्यांचविमुंचन्धनुषाशरान् ॥ तमागतंविलोक्याथमधुःकृष्णसुतोबली ॥ २३ ॥ धानुष्कोविरथंचक्रइन्द्र नीलंशिलीमुखैः ॥ सेनांसमागतांतस्ययुयुधानोर्जुनप्रियः ॥ २४ ॥ शरैर्विव्याधसमरेमैत्रींदुर्वचनैरिव ॥ ततश्चयादवैर्मुक्तोनृपोमाहिष्मतींय यौ ॥ २५ ॥ गत्वापुर्यांचदुःखार्तःसस्मारस्वपतिंशिवम् ॥ अथतस्मैशिवःसाक्षाद्दत्त्वादर्शनमुत्तमम् ॥ २६ ॥ पप्रच्छसर्ववृत्तांतंश्रुत्वासतुन्यवे दयत् ॥ इत्थंनिशम्यवचनंप्रत्याहप्रमथेश्वरः ॥ २७ ॥ ॥ शिवउवाच ॥ ॥ शोकंमाकुरुराजेंद्रमद्वरोपिमृषानहि ॥ देवदैत्यनराःसर्वेत्वां विजेतुंनचक्षमाः ॥ २८ ॥

॥ २१ ॥ तब याकी सब सेना भागगई और बडौ हाहाकार भयौ तब कुपित हैकें इंद्रनील राजा युद्ध करबेको आयोहै ॥ २२ ॥ दो अक्षौहिणी सेना याके संगमें आई बाणनको मारतो तब नीलध्वजको आयो देखके बड़ो बली मधुनामको कृष्णको पुत्र ॥ २३ ॥ तामें धनुष लेके बाणनके मारे इंद्रनीलको विरथ करदियो और आईभई याकी सेनाको अर्जुनके प्यारे सात्यकिने दुर्वाक्यनसों मित्रताको जैसें नाश करै ऐसेही बाणनसों सेनाको नाश कियोहै तब यादवनने जाको छोड़दियो एसो वो नीलध्वज राजा माहिष्मतीको भागके चलोगयो ॥ २४ ॥ २५ ॥ पुरीमें जायके दुःखमें आर्त हैके अपने स्वामी शिवको याद कियोहै तब साक्षात् शिवने दर्शन दियो ॥ २६ ॥ और सब वृत्तांत पूछो तब राजाने सब वृत्तांत शिवजीसों निवेदन कियो तब प्रमथनके स्वामी शिवजी राजासों बोले॥ २७ ॥ शिवजी बोले—हे राजेंद्र ! तू शोक मत करै मेरो वर मिथ्या नहीं है सब देव, दैत्य, मनुष्य तोय जीतवेको

समर्थ नहींहैं ॥२८॥ कि हे राजन् ! ये जे कृष्णके पुत्र है श्रीकृष्णके अंशसों उत्पन्न भयेहैं हे महाराज ! ए न तो देवता हैं न दैत्य हैं और न मनुष्य हैं ॥२९॥ इनने जो तोको जीतोहै सो मनको मत बिगारै और हे भूपते ! तू कृष्णके अपराध करवेको योग्य नहींहै ॥ ३० ॥ सो हे नृप ! इसी हेतुसें विधिसों जो ए आयेहैं इनको ये अश्वमेधको घोड़ा देदेउ विलंब मत करौ ॥ ३१ ॥ ये कहिके रुद्रजी अंतर्धान हैगये तब राजाहू जगत्पतिके माहात्म्यको जानके प्रसन्न हैके अश्वमेधके घोड़ेको लेकें ॥ ३२ ॥ नीलध्वजको संगलेके और बहुतसे रत्नको लेकें और १०० सौ भार सुवर्ण लेके और एक हजार मत्त हाथीनको लेंके ॥ ३३ ॥ और दशलक्ष घोड़ा दशहजार रथ ये सब लेकर जहां अनिरुद्ध हो तहां सब मनुष्योको संग लेकै नमस्कार करनेको आयो है ॥ ३४ ॥ ये राजा विधि विधानसो अनिरुद्धके पास जायकें सब वृत्तांत निवेदन कर फिर प्रणाम कर ये वचन बोलो ॥३५॥ इंद्रनील

एतेकृष्णसुताराजञ्छ्रीकृष्णस्यांशसंभवाः ॥ नदेवायेमहाराजनदैत्यानचमानुषाः ॥ २९ ॥ एतैर्विनिर्जितस्त्वंतुदुर्मनाभवमानृप ॥ अपराधंतु कृष्णस्यकर्तुंनार्हसिभूपते ॥ ३० ॥ समागतेभ्यएतेभ्यस्तस्मात्त्वंविधिनानृप ॥ शीघ्रंप्रयच्छभद्रंतेहयमेधतुरंगमम् ॥ ३१ ॥ इत्युक्त्वांतर्दधेरुद्रोनृपोज्ञात्वाजगत्पतेः ॥ माहात्म्यंचमुदायुक्तोगृहीत्वाक्रतुवाहनम् ॥ ३२ ॥ नीलध्वजेनसहितोरत्नान्यादायभूरिशः ॥ स्वर्णभारशतंचैवमत्तंगजसहस्रकम् ॥ ३३ ॥ नियुतंघोटकानांचह्यादायस्यंदनायुतम् ॥ यत्रानिरुद्धःप्रययौनमस्कर्तुंजनैर्वृतः ॥ ३४ ॥ अनिरुद्धस्यनिकटेगत्वा राजाविधानतः ॥ सर्वंनिवेदयामासनत्वावचनमब्रवीत् ॥ ३५ ॥ ॥ इन्द्रनीलउवाच ॥ ॥ नमःकृष्णायरामायप्रद्युम्नायमहात्मने ॥ नमोनमोनिरुद्धायसात्वतांप्रवरायच ॥ ३६ ॥ आदेशोदीयतांमह्यंकिंकरोम्यसुरार्दन ॥ अनिरुद्धस्तुतंप्राहमयासहनृपोत्तम ॥ ३७ ॥ शत्रुभ्यश्चमित्रहयंपालयत्वंहिमामकम् ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ इतितस्य वचश्श्रुत्वातथेत्युक्त्वानृपोनृप ॥ ३८ ॥ नीलध्वजायराज्यंतुदत्त्वागंतुंमनोदधे ॥ ३९ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांहयमेधखण्डे विजयवर्णनंनामपंचदशोऽध्यायः ॥ १५ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ अथमुक्तस्तुतुरगोदेशान्सर्वान्विलोकयन् ॥ उशीनरेचविषयेप्राप्तश्चंपावतींपुरीम् ॥ १ ॥ राज्ञाहेमांगदेनापिपालितांदुर्गमंडिताम् ॥ चातुर्वर्ण्यजनाकीर्णांप्रासादैःपरिवेष्टिताम् ॥ २ ॥ यत्रहेमांगदोराजापुत्रेणहंसकेतुना ॥ राज्यंकरोतिसुकृतिर्महाशूरजनैर्वृतः ॥ ३ ॥

बोले कृष्णचंद्रके लिये प्रणाम है राम ( बलराम ) के अर्थ महात्मा प्रद्युम्नके अर्थ यादवनमे मुख्य अनिरुद्धजीके अर्थ नमस्कार है नमस्कार है ॥ ३६ ॥ हे असुरार्दन ! मैं कहा करौं मोकूँ आज्ञा देउ तब अनिरुद्धने इंद्रनीलराजासों कही हे राजन् ! हे मित्र ! मेरे सहित तुम मेरे या घोड़ेकी रक्षा करौ कोई शत्रु बाधा न करै गर्गजी कहैहै हे नृप ! ये कह्यो सुनके इंद्रनीलने कही कि महाराज ! मैं ऐसोही करोंगो ॥ ३७ ॥ ३८ ॥ और नीलध्वज अपने पुत्रको राज्य देके संग चलनेको तयार भयो ॥ ३९ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहिताया मश्वमेधखंडे भाषाटीकायां पंचदशोध्यायः ॥ १५ ॥ गर्गजी कहतेभये ताके पीछे यहांसे छूटके ये अश्व सब देशनको देखतो उष्णीनामके देशनमे चंपावती नाम पुरीमे पहुँचो है ॥ १ ॥ बड़े भारी किलेसो शोभित हेमांगद नाम राजासों पालित चारो वर्णके मनुष्य जामे निवास करैं अनेक जाके चारो ओर परकोटानसों जो सुशोभित है ॥ २ ॥ जा पुरीमे

हंसध्वज पुत्रसहित हेमांगद राजा राज्य करतो हो और बड़े २ शूर बीर मनुष्यनसों जो राजा रक्षितहो ॥ ३ ॥ तब या हेमांगदने महात्मा अनिरुद्धको घोडा पकरोहै यादवनको याने कोई माल नही गिने और घोडेको पकर अपनी नगरीको लेगयो है ॥ ४ ॥ घोडेको कलाबतूकी डोरीसों बांधके हेमांगद राजा क्रोधसों पूर्ण है पुरीमें भीतर लेगयो पुरीके फाटक बंद करायके ॥ ५ ॥ यादवनके विनाशके लिये किलेके डंडानपे दो लाख २००००० शतघ्नी ( तोप ) धरवायके युद्ध करवेको तेयार हेगयो ॥ ६ ॥ तदनंतर पीछेसों घोड़ेको देखते अनिरुद्धजी आयेहैं हे राजन् ! अनिरुद्धकी सब सेनाके डेरा तंबू चंपावतीके बाहिर परगये हैं ॥ ७ ॥ तब जब अनिरुद्धजीने घोडा नही देखो तब कृष्णचंद्रके मित्र उद्धवजीसों ये वचन बोले ॥ ८ ॥ अनिरुद्धजी बोले हे मंत्रीजी ! ये पुरी कौनकी है हमारे घोडेको कौन लेगयो ? हे महाबुद्धे ! आप जानतेहो सो विचार कर कहो ॥ ९ ॥ तब

गृहीतस्तेनतुरगोऽनिरुद्धस्यमहात्मनः ॥ स्वपुर्यालीलयाराजन्यादवानगणय्यच ॥ ४ ॥ बद्धाहेमांगदोराजास्वर्णदाम्नाचवाजिनम् ॥ द्वारेषुचकपाटादीन्दत्त्वाक्रोधेनपूरितः ॥ ५ ॥ यादवानांविनाशायदुर्गभित्तिषुमानद ॥ शतघ्न्यश्चद्विलक्षाणिधृत्वायुद्धायवैमनः ॥ ६ ॥ ततः प्राप्तोनिरुद्धस्तुससैन्योश्वंविलोकयन् ॥ चंपावत्याह्युपवनेशिबिरोभूच्चतस्यवै ॥ ७ ॥ अथप्रद्युम्नतनयस्तत्रादृष्ट्वातुरंगमम् ॥ उद्धवंकृष्णचन्द्रस्यसखायमिदमब्रवीत् ॥ ८ ॥ ॥ अनिरुद्धउवाच ॥ ॥ कस्येयंनगरीमंत्रिन्केननीतोहयोमम ॥ त्वंजानासिमहाबुद्धेकथयस्वविचार्यच ॥ ९ ॥ इत्थंनिशम्यतद्वाक्यमुद्धवोबुद्धिसत्तमः ॥ ज्ञात्वावार्तांचशत्रूणामिदंवचनमब्रवीत् ॥ १० ॥ ॥ उद्धवउवाच ॥ ॥ इयंचंपावतीनाम्नानगरीद्वारकेश्वर ॥ हंसध्वजेनपुत्रेणयत्रहेमांगदोनृपः ॥ ११ ॥ कारोतिराज्यंतेनापिगृहीतस्तुरगस्तव ॥ एषराजामहाशूरो यज्ञस्याश्वंनदास्यति ॥ १२ ॥ पुर्यास्थित्वाभुशुण्डीभिर्बहुयुद्धंकरिष्यति ॥ ननिर्गमिष्यतिबहिर्युद्धायसनृपःपुरात् ॥ १३ ॥ तस्मात्तवेच्छानृपतेयथाभूयात्तथाकुरु ॥ इतितद्वचनंश्रुत्वासउवाचरुषान्वितः ॥१४॥ ॥ अनिरुद्धउवाच ॥ ॥ अहंसर्वान्हनिष्यामिदुर्गयुक्तान्बहून्द्विषः ॥ लोहशक्तिसमैर्बाणैःप्रहरार्द्धेनसत्तम ॥१५॥ इत्थंतद्वाक्यमाकर्ण्ययादवाःक्रोधपूरिताः ॥ पुरींहंतुंययुःशीघ्रंमुंचन्बाणांश्चकोटिशः ॥१६॥

बडे बुद्धिमान् उद्धवजी ये सुनके शत्रुनकी बातको जानकर ये वचन बोले ॥ १० ॥ उद्धवजी बोले हे द्वारकानाथ ! ये चंपावती पुरी है या नगरीमें हंसध्वज नामके पुत्रको लेकर हेमांगद नाम राजा राज्य करैहै ॥ ११ ॥ महाराज वाही हेमांगदने आपका अश्व पकराहै सो महाराज ! ये राजा बडो शूर है ये आपके यज्ञके घोडेको नही देयगो ॥ १२ ॥ पुरीमें भीतर स्थितहैके महाराज बडा भारी युद्ध करैगो ये राजा युद्ध करनेको नगरके बाहिर नहीं निकलेगो ॥ १३ ॥ सो हे राजन् महाराज ! जैसी आपकी मरजी आवे सो करै तब ये उद्धवजीके कहेको सुनकर बडे कुपित होके अनिरुद्धजी बोले हैं ॥ १४ ॥ सुनो उद्धवजी ! मै सबोंको मारोंगो जे कि किलेके भीतर हैं उनकोंहू मारूँगो लोहकी शक्तिके समान जे बाण हैं तिनसों चार घडीमें ही सबनको मारूँगो हे रुत्तम ! ॥ १५ ॥ तब ये सुनके इनके कहेको यादव बडे क्रोधमें मूर्छित भये पुरीके नाश करनेको हजारन बाण चलामन

लगे ॥ १६ ॥ तब यादवनके बाणनके मारे पुरीमें बड़ो हल्ला भयो जासो हंसध्वज आदिक सब वीर शंकित भयेहैं ॥ १७ ॥ तब राजाके कहनेसों वे वीर बडे साहससों किलेनके डंडानपै चढके पुरीके बाहिर यादवनसो घिररही पुरीको देखतभये है ॥ १८ ॥ देखके वे सब भयको प्राप्त भयेहैं कवच जिनने पहर राखे शस्त्रनकी वर्षा कररहे सब ओरसे शृंगार जिनके कहराखे ॥ १९ ॥ ऐसे यादवनपै शतघ्नी चलामन लगे जिनसों चारों तरफ अग्निसी लगगई है और सबनको मारेगे चाहै सो होउ पन घोडा नही देंयगे ॥ २० ॥ ताके अनंतर सेनामे अनिरुद्धकीमें हाहाकार भयेहै मारे शतघ्नीनके सब यादव अत्यंत पीडित भये हैं ॥ २१ ॥ संछिन्न भिन्न है सर्वांग जिनके ऐसे हैके बहुतेरे तो संग्राममेंसों भाग गयेहै हे राजन् ! कितनेई मूर्च्छित हैगये कितनेही संग्राममेसो भागगये ॥ २२ ॥ और कितनेही मरगये कितनेही अग्निकी ज्वालनके मारे भस्मीभूत हैगये कितनेही पादहीन हैगये कितने

अंधकानांचबाणौघैः पुर्याकोलाहलोप्यभूत् ॥ शत्रवःशंकिताःसर्वेवीराहंसध्वजादयः ॥ १७ ॥ ततोनृपस्यवचनाद्वीरास्तेसाहसेनवै ॥ दुर्गभित्तिष्वथारुह्ययादवान्ददृशुर्बहिः ॥ १८ ॥ दृष्ट्वातेचभयंप्रापुःसन्नद्धान्यदुपुंगवान् ॥ शस्त्रवर्षप्रकुर्वन्तःसर्वतःपरिमंडितान् ॥ ॥ १९ ॥ तेभ्यःशतघ्नीर्व्यसृजश्चतुर्दिक्षुचवह्निना ॥ सर्वानेवहनिष्यामोनदास्यामोहयंत्वन् ॥२०॥ अथानिरुद्धसेनायांहाहाकारोमहानभूत् ॥ विह्वलावृष्णयःसर्वेशतघ्नीभिःप्रताडिताः ॥ २१ ॥ संछिन्नभिन्नसर्वांगाःकेचिद्युद्धात्पलायिताः ॥ केचिन्मूर्च्छांगताराजन्केचिद्वैनिधनंगताः ॥ ॥ २२ ॥ केचित्प्रज्वलितायुद्धेभस्मीभूतास्तथापरे ॥ केचिद्वैपादहीनाश्चकरहीनाविबाहवः ॥ २३ ॥ निःशस्त्राःपतिताश्चैवकेचिज्ज्वलितकंचुकाः ॥ हाहेतिवादिनःकेचिद्रामकृष्णेतिवादिनः ॥ २४ ॥ शतघ्नीभिर्विशीर्णांगागजाःकेचिन्मृधांगणे ॥ दुद्रुवंतश्चपतितामूर्च्छितानिधनंगताः ॥ २५ ॥ उत्पतन्तोदुद्रुवंतश्छिन्नदेहास्तुरंगमाः ॥ मृधेमृत्युंगताःकेचिद्विशीर्णाःपतितारथाः ॥ २६ ॥ अग्निनापूरितंसर्वंयदुसैन्यंभयानकम् ॥ दृष्ट्वानिरुद्धःसंग्रामेशुशोचसंस्मरन्हरिम् ॥ २७ ॥ ततःकृष्णस्यकृपयाबुद्धिंप्राप्तउषापतिः ॥ प्रतिशार्ङ्गंगृहीत्वावैनिषंगाच्छरमेवच ॥ ॥२८॥नीत्वानिधायकोदंडेपर्जन्यास्त्रंसमादधे ॥ २९ ॥ बाणेप्रमुक्तेसतिवैबलाहकःसमागतोवैयदुसैन्यमण्डले ॥ जलंववर्षाथयदून्प्रपालयन्कृपीटयोनिंकिलशांतयन्नृप ॥ ३० ॥

नकी भुजा और कितनेनके हाथ कटगये ॥ २३ ॥ कितनेई कवच जिनके जलगये शस्त्र जिनके हाथमें न रहे कितनेही हायहाय पुकारते कितनेई हे राम ! हे कृष्ण ! ऐसे पुकारन लगे ॥ २४ ॥ कितनेई हाथीनके अङ्ग शतघ्नीनके मारे बिखरगये ऐसे वे हाथी वा रणांगणमें भागते २ गिर पडे सो मूर्छित हैके संग्राममें गिरे वे मारेगयेहै ॥२५॥ कितनेही घोडे उछलते अंग जिनके कट गये वे संग्राममें भागते मारेगये कितनेइ रथ चूरचूर हैके गिरपडे ॥ २६ ॥ सब यादवनकी सेना अति भयानक अग्निसे पूर्ण हैगई ये हाल देखके अनिरुद्धजी बडो शोच करनलगे ॥ २७ ॥ और भगवान् श्रीकृष्णचंद्रको स्मरण करनलगे तब श्रीकृष्णकी प्रेरणासों उषापति अनिरुद्धको ये बुद्धि उत्पन्न हुई कि शार्ङ्गधनुषको लेके तरकसमेंसो बाण निकालके ॥ २८ ॥ धनुषमें लगाय पार्जन्यास्त्रको प्रयोग कियो ॥ २९ ॥ सोही तो बाणके चलावतेही एक संग मेघमाला चारों तरफसे उठीहै गरजना होन लगी और यादव

नकी सेनापे अग्निको शांत करते हे नृप ! मेह मूसलधार यानी परनलगोहै ॥ ३० ॥ तब वे यादव अग्निके भयसे छूटे हैं शीतल जिनके अंग ऐसे वे सब अनिरुद्धकी बडाई करते लड़बेके लिये उठके तयार भयेहैं ॥ ३१ ॥ तब अनिरुद्धने उनसे कहीहै कि, सुनो भाईहौ ! मैं पुरीमें अपने शत्रु या राजाके जीतबेको पंखवारे घोडेपे बैठके भीतर जाउँगो ॥३२॥ गर्गजी कहैं है कि हे राजन् ! या प्रकार सब सांब आदिक कृष्णके पुत्र अनिरुद्धके कहेको सुनके ए अठारह १८ महारथि अनिरुद्धसों बोले ॥ ३३ ॥ हरिपुत्र बोले कि हे राजन् ! तुम शत्रुनके नगरीके भीतर मत जाऔ हम सब उन आततायीनके मारबेको भीतर पुरीमें जायँगे ॥ ३४ ॥ या प्रकारसों वे सब कहिके पंखवारे घोडेनपे सवार हैके वे वीर धनुषधारी कवच पहरे युद्ध करबेमें बडे प्रवीण ॥ ३५ ॥ परकोटाको लँघके पुरीके भीतर भगवान्‌के पुत्र धसगये और सर्पाकार बाणनसों सब शत्रुनको मारन लगे ॥ ३६ ॥

ततस्तेग्निभयान्मुक्ताश्शीतलांगाश्चवृष्णयः ॥ श्लाघांकृत्वानिरुद्धस्ययुद्धंकर्तुंसमुत्थिताः ॥ ३१ ॥ तान्प्रत्याहानिरुद्धस्तुह्यहंयास्येपुरींप्रति ॥ अवेंणपक्षयुक्तेनैकोविजेतुंद्विषांपतिम् ॥ ३२ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ इतिश्रुत्वावचस्तस्यसांबाद्याःकृष्णनन्दनाः ॥ प्रोचुःसर्वेंचतंराजन्न ष्टादशमहारथाः ॥ ३३ ॥ ॥ हरिपुत्राऊचुः ॥ ॥ गंतुंनार्हसित्वंराजञ्छत्रूणांनगरींप्रति ॥ प्रयास्यामोवयंसर्वेविजेतुंचाततायिनम् ॥ ३४ ॥ इत्युक्त्वाकुपिताःसर्वेसहसारुह्यघोटकान् ॥ सपक्षान्धन्विनोवीरादंशितायुद्धकोविदाः ॥ ३५ ॥ उल्लंघयित्वाप्राकारंपुर्यांप्राप्ताहरेःसुताः ॥ गत्वाजघ्नुर्द्विषःसर्वान्बाणैरुरगसन्निभैः ॥ ३६ ॥ तेशत्रवस्तुसहसानृपस्यवचनान्नृप ॥ युद्धार्थेधन्विनःक्रुद्धाआगताएककोटयः ॥ ३७ ॥ तानागतान्बहून्वीरान्कुपितानुद्यतायुधान् ॥ सांबोमधुर्बृहद्बाहुश्चित्रभानुर्वृकोरुणः ॥ ३८ ॥ संग्रामजित्सुमित्रश्चदीप्तिमान्भानुरेवच ॥ वेद बाहुःपुष्करश्चश्रुतदेवःसुनंदनः ॥ ३९ ॥ विरूपश्चित्रबाहुश्चन्यग्रोधश्चकविस्तथा ॥ एतेकृष्णसुताःसर्वेजघ्नुर्बाणैर्निरीक्ष्यच ॥ ४० ॥ ततःपु र्यांचवीराणांरुधिरेणभयंकरा ॥ नदीबभूवराजेंद्रपुरद्वाराद्विनिःसृता ॥ ४१ ॥ तामागतांनदींघोरामनिरुद्धस्तुशंकितः ॥ प्रत्युवाचरुषाराजन्मु खेनपरिशुष्यता ॥ ४२ ॥ मत्पितृभ्रातरःसर्वेरणेकिंनिहताअहो ॥ तस्मादस्मान्प्लावयितुंनदीघोरासमागता ॥ ४३ ॥ एतामग्निमयैर्बाणैः शोषयिष्येनसंशयः ॥ पातयिष्यामिनगरीमहंगिरिसमैर्गजैः ॥ ४४ ॥

वा समय राजाके कहेको सुनके वे शत्रु धनुषनको लिये कुपित हैके एक किरोड बडे वेगसों युद्धकेलिये आयेहैं ॥ ३७ ॥ कुपित भये उन वीरनको शस्त्रनको हाथनमें लिये आवते देख सांब, मधु, बृहद्बाहु, चित्रभानु, वृक, अरुण, ॥ ३८ ॥ संग्रामजित, सुमित्र, दीप्तिमान, भानु, वेदबाहु, पुष्कर, श्रुतदेव, सुनंदन, ॥ ३९ ॥ विरूप, चित्रबाहु, न्यग्रोध और कवि ये १८ कृष्णके बेटा सब सेनाको देखके बाणनसों प्रहार करन लगे ॥ ४० ॥ तब पुरीके भीतर वीरनके रुधिरकी बडी भयंकर पुरके द्वारसों निकली ऐसी घोर नदी बही है ॥ ४१ ॥ वा घोर नदीको निकली देखके अनिरुद्धके मनमें बडी शंका हुई मुख सूखगयो हे राजन् ! बडे कोपसों ये वाक्य कहतेभये ॥ ४२ ॥ हाय ! कहा मेरे पिताके भाई सब भीतर गये सो संग्राममें मारेगये कहा जिनके रुधिरकी यै नदी हमारे बहायबेको निकसीहै; कहा ॥ ४३ ॥ सो अपने अग्निमय बाणनसों आज या नदीको सुखाऊँगो और आज

निःसंदेह पर्वतके समान हाथीनसों नगरीको भर देऊँगो ॥ ४४ ॥ तब तो अनिरुद्धके कहेसों पीलवानने प्रेरणा किये मदमें मत्त बडे ऊँचे काजलके पर्वतके समान ॥ ४५ ॥ अपनी सूँडनसो वृक्षनसों उखार उखारके फेंकते पायनसों धरतीको कँपावते एक लाख हाथी पुरीमे धसेहैं ॥ ४६ ॥ तब वे हाथी हेमांगद राजाकी पुरीमें धसगये भीतर जायके अपने माथेनकी टक्करनसों सब ओरसों पटक दियेहैं ॥ ४७ ॥ और द्वारेनके बडे बडे कील कुलाबे सांकरन समेत किवार तोडके फेक दिये और हाथीनने किलेके डंडा फेंकदिये या प्रकार व भगवान्के हाथी किवारनको और किलेको गेरके शत्रुनके घरनसो पटकते पुरीमें धसगये ॥ ४८ ॥ ४९ ॥ वा समय चंपावती पुरीमें हाहाकार मचगयो और राजा आदिक सब पुरवासी मनुष्य भयभीत हैके विस्मयको प्राप्त भयेहै ॥ ५० ॥ तब तो राजा हाथीनके किये पुरके विध्वंसको देखके मालासो अपने दोनों हाथनको बांधके मेरी

ततोनिरुद्धवचनाद्धस्तिपैर्लक्षहस्तिनः ॥ महोच्चाश्चमदोन्मत्ताःकज्जलाद्रिसमप्रभाः ॥४५॥ करैर्गुल्मान्समुत्पाट्यक्षेपयंतश्चतत्पुरे ॥ कंपयंतो भुवंपादैःपुरोपरिसमागताः ॥ ४६ ॥ गत्वातेकुंजराःसर्वेहेमांगदपुरींरुषा ॥ सर्वतःपातयामासुःशीघ्रंकुम्भस्थलैर्नृप ॥ ४७ ॥ कपाटाःपतिताः सर्वेद्वाराणांदृढशृंखलाः ॥ दुर्गस्यपतिताःपुर्यांगजैःपाषाणभित्तयः ॥ ४८ ॥ पांतयित्वाकपाटादीन्दुर्गंचैवहरेर्गजाः ॥ पुर्यांप्राप्तानृपश्रेष्ठरिपूणांपातयन्गृहान् ॥ ४९ ॥ हाहाकारोमहानासीच्चंपावत्यांतदैवहि ॥ भयभीताजनाःसर्वेनृपाद्याविस्मयंगताः ॥ ५० ॥ तदातुधर्षितोराजास्त्रजाबद्धाकरद्वयम् ॥ संमुखेहरिपुत्राणामाययौपाहिमांब्रुवन् ॥ ५१ ॥ तमागतंनृपंवीक्ष्यरणेसांबस्तुधर्मवित् ॥ भ्रातॄन्निवारयामासदीनहंतॄंश्चहस्तिपान् ॥ ५२ ॥ निवारयित्वासर्वान्सराजानमिदमब्रवीत् ॥ ॥ सांबउवाच ॥ ॥ आगच्छराजन्भद्रंतेनीत्वाममतुरंगमम् ॥ ५३ ॥ गच्छानिरुद्धनिकटेततःश्रेयोभविष्यति ॥ इतिश्रुत्वासतद्वाक्यंनीत्वायज्ञतुरंगमम् ॥ हरिपुत्रैर्युतोराजानिश्चक्रामपुराद्बहिः ॥ ५४ ॥ गत्वानिरुद्धनिकटेसाकंपुत्रेणभूपतिः ॥ हयंनिवेदयामासस्वर्णकोटिंचमानद ॥ ५५ ॥ अनिरुद्धस्तुराजेन्द्रनीतिविद्दीनवत्सलः ॥ तत्करौमालयाबद्धौमोचयित्वेदमब्रवीत् ॥ ५६ ॥ मयासहनृपश्रेष्ठपालयैनंतुरंगमम् ॥ राजन्येभ्यश्चशत्रुभ्यःकृष्णस्यप्रीतिहेतवे ॥ ५७ ॥

रक्षा करो ऐसे पुकारतो भगवान्के पुत्रनके सन्मुख आयोहै ॥ ५१ ॥ तब धर्मके जाननेवारे सांबने रणमे आये राजाको देखके दीन मनुष्यनको मार रहे जे अपने भाई हैं तिन और हाथीनको मारबेसों निषेध कियेहै ॥ ५२ ॥ या प्रकार सबनको रोकके राजासों ये बोले सांबजी बोले कि, हे राजन् ! तुमारो भलो होय मेरे घोडेको लेकर आऔ ॥ ५३ ॥ जाऔ तुम अनिरुद्धके पास चले जाऔ तब तुमारो कल्याण होयगो ये सांबके कहेको सुनके यज्ञके घोडेको लैके भगवान्के पुत्रनके संग पुरके बाहिर निकसो है ॥ ५४ ॥ राजा हेमांगद भूमिको पति अनिरुद्धके पास पुत्रसमेत गयो और जायके एक कोटि मोहर और यज्ञको घोडा भेट कियो ॥ ५५ ॥ तब नीतिके जाननेवाले दीनवत्सल अनिरुद्धजी मालासो बँधे राजाके हाथ खोलके ये वाक्य बोले ॥ ५६ ॥ हे नृपश्रेष्ठ ! आप अब मेरे साथ चलौ और जे हमारे शत्रु राजालोग हैं उनसे कृष्णकी प्रसन्नताके लिये

या अश्वकी रक्षा करौ ॥५७॥ ये अनिरुद्धके कहे वचनको हेमांगद राजा सुनके बडो बुद्धिमान् वाही समय पुत्रको राज्य देकै अनिरुद्धजीके संग बडी प्रसन्नतापूर्वक चलवेके लिये तयार हैगयो ॥ ५८ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखण्डे भाषाटीकायां षोडशोऽध्यायः ॥ १६ ॥ गर्गजी कहैहैं कि, तदनंतर ये अनिरुद्धजीको यज्ञियाश्व बडे उज्ज्वल अंगवारो यदुप्रवीरोंने छोडो बडे २ वीरवरनको देखतो २ धीरे २ उशीनर देशनके बाहिरबाहिर निकसो है ॥ १ ॥ या प्रकार हे राजन् ! वो अत्युत्तम अश्व अनेक देशों देशोंमें विचरतो अनेक राजा लोगनने जाको पकरो और छोडो है ॥ २ ॥ इंद्रनील और हेमांगद राजानको हारो सुनके औरहू अनेक खंडमंडलेश्वर राजानने आये भये या घोडाको काहूने नहीं पकरोहै ॥ ३ ॥ वो घोडानमे उत्तम घोडा वीरन करके हीन जे बहुतसे देश है तिने देख हे नृपश्रेष्ठ ! अकस्मात् एक स्त्रीके राज्यको गयो ॥ ४ ॥ वहांभी राजाकी कन्या कोई सुरूपा नामकी

श्रुत्वानिरुद्धस्यवचोमहात्माहेमांगदोबुद्धिमतांवरिष्ठः ॥ दत्त्वाचराज्यंस्वसुतायप्रीत्यागंतुमनस्तत्रचकारतेन ॥ ५८ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांहयमेधखण्डेचंपावतीविजयवर्णननामषोडशोऽध्यायः ॥ १६ ॥ ॥ श्रीगर्गउवाच ॥ ॥ अथानिरुद्धस्यहयोविमुक्तोयदुप्रवीरैश्वमहोज्वलांगः ॥ उशीनराद्वीरवरान्प्रपश्यन्विनिर्गतःसोपिशनैःशनैश्च ॥ १ ॥ एवंसविचरन्राजन्राष्ट्रेराष्ट्रेहयोत्तमः ॥ नृपैश्चबहुभीराजन्गृहीतश्चविमोचितः ॥ २ ॥ इंद्रनीलंजितंश्रुत्वातथाहेमांगदंनृपम् ॥ नृपाश्चान्येमण्डलेशाःप्राप्तंनजगृहुर्हयम् ॥ ३ ॥ वीरहीनान्बहून्देशान्विलोक्यतुरगोत्तमः ॥ यदृच्छयानृपश्रेष्ठस्त्रीराज्यंतुजगामह ॥ ४ ॥ राजन्यकन्याकाचिद्वैसुरूपानामसुन्दरी ॥ यथापिराज्यंकुरुतेराजातत्रनजीवति ॥ ५ ॥ यत्रदेशेस्त्रियंप्राप्ययस्तांभजतिकामतः ॥ ऊर्द्ध्वंसंवत्सराद्राजन्कदाचित्सनजीवति ॥ ६ ॥ तत्पुरेतुरगोगत्वाह्युद्यानेपुष्पसंकुले ॥ लवंगलतिकावृन्देत्वेलागंधसमाकुले ॥ ७ ॥ पक्षिभिर्मधुपैर्घुष्टेस्थितोभूच्चिंचिणीतले ॥ ददृशुःस्त्रीजनाःसर्वेश्यामकर्णमनोहरम् ॥ ८ ॥ ब्राह्मणाःक्षत्रियावैश्याःशूद्राद्रष्टुंसमागताः ॥ हयंदृष्ट्वास्त्रियोगत्वास्वामिनीमवदन्नृप ॥ ९ ॥ श्रुत्वाराज्ञीरथेस्थित्वाच्छत्रचामरवीजिता ॥ नारीकोटिसमायुक्ताहयंद्रष्टुंसमाययौ ॥ १० ॥ अश्वंदृष्ट्वाचतत्पत्रंवाचयित्वारुषान्विता ॥ पुनःपुरेहयंबद्ध्वायुद्धंकर्तुंमनोदधे ॥ ११ ॥ काश्चिन्नार्योगजारूढारथारूढाःसमाययुः ॥ हयारूढास्तथाकाश्चिद्दंशिताःशस्त्रसंयुताः ॥ १२ ॥

सुंदरी राज्य करेहै तहां राजा नही जिये ॥ ५ ॥ जा देशमें स्त्रीको प्राप्त हैकै जो पुरुष वाको कामते सेवन करे हे राजन् ! वो वर्ष दिनते ऊपर कैसेभी नहीं जिये ॥ ६ ॥ उस पुरमें वो घोडा जायके पुष्प जामें खिलरहें लवंगकी बेलनके झुंड जामें इलाइचीनकी सुगंध जामें आइरही पक्षीनके और भौंरानके शब्द जामें आय रहे एसो जो बगीचा है तामें इमलीके पेडके नीचे वो घोडा ठेरो मनोहर जो वो स्यामकर्ण है ताको सब स्त्री पुरुषनने देखो ॥ ७ ॥ ८ ॥ ब्राह्मण क्षत्री बनिया और शूद्र सब देखनेको आये घोडाको देखके स्त्रीनने हे नृप ! अपनी स्वामिनीसों जायके कही ॥ ९ ॥ रानी सुनके अपने रथमें बैठके छत्र चमरनते वीजित किरोडन स्त्रीनको संग लिये घोडाके देखनेको आई ॥ १० ॥ घोडाको देखके और वा पत्रकोभी बांचके क्रोध जाको आयो फिर अपने पुरमें घोडाको बांधके युद्ध करनेको मन कीनों ॥ ११ ॥ कोई स्त्री हाथिनपे बैठकै आई कोई स्त्री रथनमें बैठके आई

कोई घोडानपे बैठी कवच पहरे शस्त्रलिये आई है ॥ १२ ॥ विन स्त्रीजनोको बाणोंकी वर्षा करती क्रोधमे डूबरहीं सन्मुख आई तिनै देखके अनिरुद्धजी हेमांगद राजासे बोले ॥ १३ ॥ अनिरुद्ध बोले कि हे राजन् ! ये लुगाईकी जाति हैके युद्ध करनेको आईहे और लडनेको तयार हैं सो ये कोन हैं सो तुम विस्तारसे मेरे आगे कहौ जामें मेरो कल्याण होय सो कहौ अब कहा कर्तव्य है ॥ १४ ॥ तब हेमांगदने कही कि, हे नृपेश्वर ! महाराज या देशमें रानीही राज्य करैहै महाराज कोई ऐसो कारण है कि, यहां राजा कोई जीवै ही नही है यासे स्त्रीहि राज्य करैहै सो ये रानी स्त्रीजनोंको संगलैके युद्धको आईहै ॥ १५ ॥ आपको घोड़ा रानीनेहि पकरोहै यह सुनके अनिरुद्धजी राजासों बोले ॥ १६ ॥ अनिरुद्ध बोले महाराजन् ! यहाँ स्त्री क्यो राज्य करैहै राजा या देशमें क्यों नही जीवंहे सो यदि आप जानेहोउ तो याको कारण विस्तारसे कहौ ॥ १७ ॥ ये अनिरुद्धजीके कहेको सुनके राजा हेमांगदजी बोले याज्ञवल्क्यनामके ऋषिके अपने गुरुके चरणकमलको स्मरण करते कहते भये ॥ १८ ॥ कि हे यदुनाथ अनिरुद्धजी ! याज्ञवल्क्य

ताःसर्वाःकुपितावीक्ष्यशस्त्रवर्षप्रकुर्वतीः ॥ आगताअनिरुद्धस्तुहेमांगदमुवाचह ॥ १३ ॥ ॥ अनिरुद्धउवाच ॥ ॥ राजन्नेताश्चकानार्यो युद्धंकर्तुंसमागताः ॥ विस्तरेणापिकथययेनमेस्याच्छिवंत्विह ॥ १४ ॥ ॥ हेमांगदउवाच ॥ ॥ अत्रदेशेचकुरुतेराज्ञीराज्यंनृपेश्वर ॥ नजीवतिनृपोराज्येतस्मात्स्त्रीभिःसमन्विता ॥ १५ ॥ हयंगृहीत्वातेसाचसंग्रामंकर्तुमागता ॥ इतिश्रुत्वानिरुद्धस्तुराजानमिदमब्रवीत् ॥१६॥ ॥ ॥ अनिरुद्धउवाच ॥ ॥ कस्मात्स्त्रीकुरुतेराज्यंराजाकस्मान्नजीवति ॥ एतांविस्तरतोवार्तायत्त्वंजानासितद्वद ॥ १७ ॥ इतितद्वाक्यमाकर्ण्यराजाहेमांगदोऽब्रवीत् ॥ संस्मरन्याज्ञवल्क्यस्यस्वगुरोश्चपदांबुजम् ॥ १८ ॥ यादवेंद्रपुरावृत्तंयाज्ञवल्क्यमुखाच्छ्रुतम् ॥ चंपकायांमयापूर्वं कथयिष्यामितच्छृणु ॥ १९ ॥ पुराकृतयुगेराजन्नत्रदेशेबभूवह ॥ नारीपालइतिख्यातोराजातुमंडलेश्वरः ॥ २० ॥ तस्यासीन्मोहिनीभार्यासिंहलद्वीपसंभवा ॥ पद्मिनीहंसगमनापूर्णचंद्रनिभानना ॥ २१ ॥ तस्याःसौंदर्यजलधौमग्नोभूत्वामहीपतिः ॥ अहर्निशमविज्ञायरेमेतांशतवत्सरैः ॥ २२ ॥ नचकारप्रजानांवैन्यायंकामेनमोहितः ॥ तदासर्वाःप्रजाराजन्बभूवुर्दुःखपीडिताः ॥ २३ ॥ प्रजानांकदनंवीक्ष्यमोहिनीनृपवल्लभा ॥ न्यायंचकारसर्वासांस्वशक्त्यायादवेश्वर ॥ २४ ॥

नामके ऋषि हमारे गुरु हैं उनके मुखसे ये वृत्तान्त मैंने पहले श्रवण कियोहै सो आपसे कहूं हूं आप वा वृत्तांतको सुनो ॥ १९ ॥ हे राजन् ! पहले सतयुगमें या देशमें एक नारीपाल जाको नाम एसो राजा खंडमंडलेश्वर भयोहो ॥ २० ॥ वा नारीपाल राजाकी सिंहलद्वीपमें जाको जन्म भयोहो ऐसी मोहिनी जाको नाम वो भार्या होती हुई वो पद्मिनी ही हंसकोसो जाको गमन और चंद्रमाकोसो जाको मुख हो ॥ २१ ॥ वो नारीपाल या अपनी भार्याके सौदर्यसमुद्रमें डूबोभयो है या रानीके संग शतवर्ष पर्यंत रात दिन रमण करतेको बीतगये ये नही जाने कब दिन रात होयहैं ॥ २२ ॥ काममोहित राजा प्रजाकी राज्यकी सब खबर भूल गयो तब तो न्याय होने प्रजाके सब बंद हैगये तब हे राजन् ! सब प्रजा अति दुःखी हैगयी ॥ २३ ॥ तब मोहनी नामकी रानीने प्रजानको नाश होतो देखो तब ये रानी सब प्रजाके जितनें मुकद्दमा झगरे आते हे विनको आप रानी न्याय करन

लगी ॥ २४ ॥ एकदिन ऐसो भयो कि, अष्टावक्र नामके मुनि राजासों मिलबे आये सो राजाके महलनमें चलेगये ॥ २५ ॥ इन अष्टावक्र ऋषिको आयो देख स्त्रीमें आसक्त जाको मन सो ऋषिजीको देखके हँसो और विचारन लगो कि, देखौजी ये कैसो कुरूप है कहांसों आयोहै ऐसो कहन लगौ ॥ २६ ॥ तब तो कुपित होकर मुनि अष्टावक्रजी वोले कि, रे मूढ ! अरे नपुंसक ! तू सुन देखिये स्त्रीजित हैंके मुनि महात्माजनोंका तू अपराध कहा करैहै ॥ २७ ॥ जा आज पीछे या तेरे देशमें सर्वदा स्त्रीजनोंकोही राज्य होगो वोही राज्य करैगी आज पीछे या देशमें राजा नहीं जीवैगो यासों जा तू याही समय निकसजा ॥ २८ ॥ और आज पीछे जो कोई राजा वा राजपुरुष या देशमें आयके जो स्त्रीको सेवन करैगो वो एकवर्षके भीतर २ मर जायगो यामें संदेह नहीं है ॥ २९ ॥ गर्गजी कहैंहैं कि, ऐसे कहिके वो मुनि अष्टावक्रजी अपने आश्रमको चलेगये मुनिके गये ऋषिके

एकदातंनृपंद्रष्टुमष्टावक्रोमहामुनिः ॥ आजगामनृपस्यापिप्राप्तश्चांतःपुरेकिल ॥ २५ ॥ तमागतंमुनिंदृष्ट्वानृपःस्त्रीलग्नमानसः ॥ विजहासकुरूपोयंकस्मात्प्राप्तइतिब्रुवन् ॥ २६ ॥ ततोरुषामुनिःप्राहशृणुमूढनपुंसक ॥ मुनीनांस्त्रीजितोभूत्वापमानंकिंकरिष्यसि ॥ २७ ॥ त्वद्देशेचसदाराज्यंनार्यःकुर्वंतिनित्यशः ॥ नजीवतिनृपोराज्येतस्माद्गच्छत्वमालयात् ॥ २८ ॥ अत्रदेशेस्त्रियंप्राप्ययस्तांभजतिनित्यशः ॥ सतुसंवत्सरांतेवैनजीवतिनसंशयः ॥ २९ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ इत्युक्त्वास्वाश्रमंसोपिप्रययौमुनिसत्तमः ॥ गतेमुनौनृपस्तत्रक्लीबोभूत्तस्यशापतः ॥३० ॥ सर्वंमुनिकृतंज्ञात्वागर्हयामासभूपतिः ॥ आत्मानमात्मनाचैवसदीनोदुःखदुःखितः ॥ ३१ ॥ ॥ नारीपालउवाच ॥ ॥ किंकृतंमंदभाग्येनस्त्रीजितेनमयाह्यहो ॥ मुनीनांपूजनंत्यक्त्वातथानिरययायिनम् ॥ ३२ ॥ अद्यमांपापिनंदुष्टंयमदूतैर्विलोकितम् ॥ दृष्ट्वावैतरणीयोग्यंकःस्वतेजात्प्रमोचति ॥ ३३ ॥ इत्युक्त्वासगृहंत्यक्त्वाविचचारवनेवने ॥ भजन्विमुक्तिदंविष्णुंलेभेचांतेहरेःपदम् ॥ ३४ ॥ अत्रदेशेचराजानोराज्यंशापभयान्विताः ॥ नकरिष्यंतिनार्य्यश्चकरिष्यंतिनसंशयः ॥ ३५ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ एवंतयोःकथयतोर्नार्यःक्रुद्धाःसमागताः ॥ विमुंचन्धनुषैर्बाणान्पुंश्चल्यःक्रोधपूरिताः ॥ ३६ ॥ ताःस्त्रीर्वीक्ष्याऽनिरुद्धस्तुविस्मितोभूद्दयान्वितः ॥ कथंकरिष्येयुद्धंवैस्त्रीभिःसार्द्धमितिब्रुवन् ॥ ३७ ॥

शापसों वो नारीपाल राजा नपुंसक हैगयो ॥ ३० ॥ वा सब वृत्तांत मुनिको कियो जानके अपने आपकी आपही निंदा करने लगो और बड़ो दीन होकर दुःखीसोहू अत्यंत दुःखी भयो ॥ ३१ ॥ और नारीपाल यों बोलो हाय स्त्रीजित बड़ो मंदभाग्य मैं ता मैंने यह कहा कीनो जो मुनीनको पूजन छोड़के मैं निरयगामी भयो ॥ ३२ ॥ आज बड़ो पापी दुष्ट यमदूतनकरके देखो गयो वैतरणी जानेके योग्य जो मैं हूँ ता मोकूं या पापसों कोन छुडावेगो ॥ ३३ ॥ ऐसे कहिके घरमें जायके फिर वाही समय घरको छोडके वन वनमें विचरतो मुकुंदके चरणको भजन करतो अंतमें भगवद्धामको प्राप्त भयो ॥ ३४ ॥ सो महाराज ! या देशमें शापके भयसों कोई राजा राज्य नहीं करैहै और न करेंगे केवल स्त्रीही करैहैं और करैंगी ॥ ३५ ॥ गर्गजी कहैंहैं कि, या प्रकार दोऊ बतलाय रहेहैं कि वे बडी कुपित भई बाणनकी वर्षा करती स्त्री आईहै ॥ ३६ ॥ वे स्त्रीनको देखके अनिरुद्धजी बडे विस्मित

हुये और येभी विचार करनलगे कि, मैं स्त्रीनके संग युद्ध कैसे करौंगो ये कहते भयभीत भयेहैं ॥ ३७ ॥ वाही समय एक बड़ी रूपवती स्त्री सबकी मंडलेश्वरी बहुतसी स्त्रीनको संगलेके आईहै वो अनिरुद्धको देखके ये वचन बोली ॥ ३८ ॥ रानी बोली हे वीर ! रणमें आयके मेरे सन्मुख खडे होउ मेरे साथ संग्राम करौ अपनी सब सेनाको संग लेके मोसे लडो संग्राममे आयके निष्प्रयोजन शोच क्या करतेहौ ॥ ३९ ॥ बडे अभिमानी तुमको सब यादवन सहित संग्राममें जीतके कामज्वरसो पीडित भई मैं तुमको अपनो क्रीडामृग ( खेलनेका खिलौना ) बनाउँगी ॥ ४० ॥ तब या स्त्रीके या वचनको सुनके अनिरुद्ध भयविह्वल ह्वै दीन वाणीसों सब बातके जाननवारे या मंडलभरकी मालिकिनीसों अपनी राजीसों ये बोले ॥ ४१ ॥ कि हे राज्ञि ! सब देवोंके स्वामी श्रीकृष्णचंद्रके या घोडेको यज्ञकी पूर्ति ह्वैवेको हमें देदेउ ॥ ४२ ॥ हे वरानने ! मैं तुमसे युद्ध नही करो चाहूँ हूं और मेरे कहनेसों तुम श्रीकृष्णके दर्शनके लिये द्वारकाको चली जाओ ॥ ४३ ॥ हे भद्रे ! जिनके नामकेही स्मरणमात्रसों मनुष्य कृतार्थ हैजायँ हैं ताके दर्शनके फलको मैं तेरे अगारी

तदैवतस्यनिकटेसुरूपामंडलेश्वरी ॥ स्त्रीभिःप्राप्ताचानिरुद्धंदृष्ट्वावचनमब्रवीत् ॥ ३८ ॥ ॥ राज्युवाच ॥ ॥ तिष्ठतिष्ठरणेवीरकुरुयुद्धंमया सह ॥ सेनायुक्तस्तथापित्वंकिंशोचसिवृथारणे ॥ ३९ ॥ अहंत्वांमानिनंजित्वाप्रधनेवृष्णिभिर्युतम् ॥ क्रीडामृगंकरिष्यामिमदनज्वरपीडि ता ॥ ४० ॥ इतितस्यावचःश्रुत्वानिरुद्धोभयविह्वलः ॥ प्रत्याहदीनयावाचासर्वविन्मंडलेश्वरीम् ॥ ४१ ॥ तुरगंकृष्णचंद्रस्यसर्वदेवेश्वर स्यच ॥ मह्यंप्रयच्छहेराज्ञिक्रतोरर्थंतुस्वेच्छया ॥ ४२ ॥ नाहंकरिष्येयुद्धंवैत्वयासार्द्धंवरानने ॥ गच्छद्वारवतींतस्माद्दर्शनार्थंहरेश्चवै ॥ ४३ ॥ यन्नामस्मरणाद्भद्रेनरोयातिकृतार्थताम् ॥ तस्यवैदर्शनस्यापिफलंकिंकथयामिते ॥४४॥ इतिसाचानिरुद्धेनबोधितानिपुणेनवै ॥ पूर्ववार्तांस्मर न्त्याहब्रह्माणंमोहिनीयथा ॥ ४५ ॥ ॥ सुरूपोवाच ॥ ॥ अहंपुराऽभवंदेवस्वर्वेश्यापूर्वजन्मनि ॥ मोहिनीनामविख्याताकंजांगाकंजलो चना ॥ ४६ ॥ एकदाहंसयानेनव्रजंतंपद्मसंभवम् ॥ दृष्ट्वातन्निकटेगत्वाभजमामित्युवाचह ॥ ४७ ॥ यदानजगृहेब्रह्माशापंदत्त्वातदाह्यहम् ॥ गत्वाककुद्मतीतीरेचकारदुष्करंतपः ॥ ४८ ॥ तपसातोषितोब्रह्मातपोंतेचसमागतः ॥ तपस्विनींप्रसन्नात्मावरंब्रूहीत्युवाचह ॥ ४९ ॥ तच्छु त्वामोहिनीप्राहदेवदेवनमोस्तुते ॥ वरंयवरयलोकेशदीनांमांतपसिस्थिताम् ॥ ५० ॥

कहा कहौं ॥ ४४ ॥ या प्रकारसों अच्छी तरह अनिरुद्धने समझाई ये रानी पहली बातको याद करती बोली ब्रह्माजीसो जैसें मोहिनीजी कही थी ॥ ४५ ॥ सुरूपा बोली कि हे देव ! मै पहले जन्ममे स्वर्गकी अप्सरा ही मोहिनी जाको नाम हो कमलकोसो जाको अंग और कमलकेसे जाके नेत्र है ॥ ४६ ॥ एकदिना हंसके विमानमें बैठे ब्रह्माजी चले जातेहै तिने देखके उनके पास जायके मेने कही कि आप मेरे संग रमण करौ ॥ ४७ ॥ जब ब्रह्माने मेरो कह्यो अंगीकार न कियो तब मैंने ब्रह्माको शाप देके ककुद्मती गंगाके किनारे जायके दुष्कर तप कियो ॥ ४८ ॥ तप करके प्रसन्न भये ब्रह्माजी मेरे तपके अंतमें आये और तपस्विनीसों मोसों प्रसन्न ह्वैके कही कि तू वर माँगले ॥ ४९ ॥ तब ब्रह्माजीके कहेको सुनके मोहिनीने कही कि, हे देव ! हे देव ! हे लोकेश ! तुमको नमस्कार हैं मै आपसों यही वर मागोंहूं कि तपमें स्थित भई जो मैहूँ ता मेरो आप पाणिग्रहण करो ॥ ५० ॥

और जो आप दुःखिनीको मेरौ पाणिग्रहण नहीं करौगे तब रोषसे तप करनेसों कृश भये शरीरको मैं त्याग करदेऊँगी ये वचन सुनके ब्रह्माजीने कही कि हे भामिनी ! तू शोच मत करै हे भद्रे ! अन्य जन्ममें तेरो ये मनोरथ पूर्ण होयगो ॥ ५१ ॥ ५२ ॥ देख मैं द्वारकामें कृष्णको नाती होऊँगो तब मेरो अनिरुद्ध नाम होयगो और मेरो दिव्य वर्ण होयगो और तू राज्य करनवारी स्त्री होयगी ॥ ५३ ॥ तब हे भद्रे ! अनिरुद्ध ह्वैके मैं तेरो पाणिग्रहण करूँगो मेरो कह्यौ झूठ नहीं होयगो ये ब्रह्माजीके कहेको सुनके हे अनिरुद्धजी ! मैंने भूमिमें जन्म लियोहै ॥ ५४ ॥ और हे यादवश्रेष्ठ ! मेरे लिये आपनेहूं मनुष्य लोकमें आयकें जन्म लियोहै आप ब्रह्माजीके अवतार हौ ॥ ५५ ॥ गर्गजी कहैंहै कि ऐसे याके कहेको सुनके यादव सबरे विस्मयको प्राप्त भयेहैं तब धर्मात्मा अनिरुद्धजी या रानीसों ये बोले कि हे भद्रे ! जो ऐसो है तो तुम द्वारिकाजीको चली जाऔ जब मैं दिग्विजय करके द्वारकामें आऊँगो तब तुमारो पाणिग्रहण करके तुमें अपनी पत्नी बनाऊँगो अब तो मैं राजाओंसे घोडेकी रक्षा करनेको जाऊँगो ॥ ५६ ॥

यदिमांत्वंनगृह्णासिदुःखितांशरणागताम् ॥ तदारोषेणत्यक्ष्यामितपसाचकृशांतनुम् ॥ ५१ ॥ इतिश्रुत्वाविधिःप्राहशोचंमाकुरुभामिनि ॥ अन्यजन्मनितेभद्रेभविष्यतिमनोरथः ॥ ५२ ॥ अहंपौत्रोभविष्यामिद्वारकायांहरेश्चवै ॥ सुवर्णश्चानिरुद्धाख्यःस्त्रीराज्येत्वंभविष्यसि ॥५३॥ ततोगृह्णामित्वांभद्रेनानृतंवचनंमम ॥ इतिश्रुत्वाचतद्वाक्यंजाताहंपृथिवीतले ॥ ५४ ॥ ब्रह्मात्वंयादवश्रेष्ठमदर्थेचसमागतः ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ वाक्यंतस्याःसमाकर्ण्ययादवाविस्मयंययुः ॥ ५५ ॥ अनिरुद्धस्तुधर्मात्माप्रत्याहविमलंवचः ॥ ॥ अनिरुद्धउवाच ॥ ॥ गच्छश्रीद्वारकांभद्रेतत्रगृह्णामित्वांप्रियाम् ॥ अद्ययास्यामितुरगंराजन्येभ्यश्चपालयन् ॥ ५६ ॥ ततःसातस्यवाक्येनप्रमिलांमंत्रिणींवराम् ॥ राज्येकृत्वातुरंगंचदत्त्वाद्वारवतींययौ ॥ ५७ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायांहयमेधखण्डेस्त्रीराज्यविजयोनामसप्तदशोऽध्यायः ॥ १७ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ अथमुक्तोऽनिरुद्धेनक्रतोर्वाजीपयःप्रभः ॥ सिंहलद्वीपनिकटेविचचारयदृच्छया ॥ १ ॥ तृषार्तस्तुरगस्तत्रदृष्ट्वावापींजलान्विताम् ॥ वृक्षैश्चबहुभिर्गुप्तांदृष्ट्वातोयंपपौस्वयम् ॥ २ ॥ वाप्यामश्वंविलोक्याथभीषणोनामराक्षसः ॥ वाचयित्वाचतत्पत्रंजग्राहतुरगंमुदा ॥ ३ ॥ तदैवयादवाः सर्वेतंपश्यन्तःसमागताः ॥ राक्षसेनगृहीतंवैददृशुःक्रतुवाजिनम् ॥ ४ ॥

तब ये अनिरुद्धके कहेको सुनके अपनी प्रमिला नामकी श्रेष्ठा मंत्रिणीको राज्यपै स्थापनकर और घोडा इनको दैके ये वाही समय द्वारकाकूँ चलीगई है ॥ ५७ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखंडे भाषाटीकायां सप्तदशोध्यायः ॥ १७ ॥ गर्गजी कहैंहैं कि ताके पीछे छोडो जो अनिरुद्धने यज्ञको घोडा है दूधके समान है रंग जाको वो सिंहलद्वीपमें पहुँचोहै वहां अपनी इच्छासों विचरन लगो ॥ १ ॥ तब या घोडाको प्यास लगीहै सोही याने एक वापी देखीहै स्वच्छ जामें जल भर रह्यो है जाके चारोतरफ अनेक वृक्ष लगरहेहैं वा वापीको देखके घोडाने पानी पीयोहै ॥ २ ॥ वामें एक बडो भीषण ( भयंकर ) राक्षस रहतोहै वाने देखके घोडेके माथे बँधे पत्रको बाँचके या भीषण नामके राक्षसने घोडेको पकर लीनो ॥ ३ ॥ सोही तो सब यादव घोडेको ढूँढते २ आयेहैं देखें तो कहा कि, या यज्ञके घोडेको पकरके एक राक्षस खडोहै ॥ ४ ॥

तव ये यादव राक्षसनसों बोले हे कि, रे तू कोन हे यादवनके स्वामी राजा उग्रसेन महाराजके यज्ञियाश्वको सिंहकी वस्तुको जैसे गीदड़ चाहे कि में लेजाऊं ऐसे तू लेके कहां जायगो ॥ ५ ॥ हे धूर्त ! खडो हो खडो हो धैर्य धारण करके हमसों संग्राम कर ॥ ६ ॥ हम घोडेको छुडामेगे और तोको संग्राममें मारेंगे देख शकुनि शकुनिको भाइ नरकासुर बाणासुर ॥ ७ ॥ और कलंक ये सब हमने मारेहैं यासो हम एक तृणकी बाराबरहू तोको संग्राममें नही गिनेहें ॥ ८ ॥ सो देख जो तेरी मृत्यु घरी है तो घोडाको देके चलोजा और नहीं तो तोकूं मारडारेंगे तव ये देवतानके भयको देनवारो भीषण नामको राक्षस यादवनके कहेको सुनके ॥ ९ ॥ शूल, गदा, खड्गको हाथमें लिये क्रोधयुक्त हेके बोलोहे ॥ भीषण बोला कि, रे यादव हो ! तुम मेरे खाजे मनुष्य हो मोसे कहा लड़ेगो ॥१०॥ और भलो राक्षसनके अगारी तुम कहा पुरुषार्थ करोगे और जो उग्रसेनने ये विश्वजित नामको

ततस्तेकौणपंप्राहुर्यादवायुद्धशालिनः ॥ ॥ यादवाऊचुः ॥ ॥ कस्त्वंश्रीयादवेंद्रस्यह्युग्रसेनस्यभूपतेः ॥ ५ ॥ सिंहस्यवस्तुकोष्टेवहयंनीत्वा क्वयास्यसि ॥ तिष्ठतिष्ठरणंधूर्तअस्माभिःकुरुधैर्यतः ॥ ६ ॥ तुरगंमोचयिष्यामोवधिष्यामोरणेचत्वाम् ॥ शकुनिर्भ्रातृसहितोनरकोबाणए वच ॥ ७ ॥ कलंकश्चैवराजानएतेस्माभिर्विनाशिताः ॥ तस्मान्नगणयिष्यामोयुद्धेत्वांचतृणोपमम् ॥ ८ ॥ गच्छागच्छहयंदत्त्वाघातयामोन चेत्खलु ॥ तेषांभाषितमाकर्ण्यभीषणःसुरभीषणः ॥ ९ ॥ शूलीगदाधरःखड्गीतान्प्रत्याहरुषान्वितः ॥ ॥ भीषणउवाच ॥ ॥ केयूयंप्रति योद्धारोममभक्ष्यानराःस्मृताः ॥ १० ॥ संमुखेराक्षसानांतेकिंकरिष्यंतिपौरुषम् ॥ यदाविश्वजितंयज्ञंयादवेनकृतंपुरा ॥ ११ ॥ तदाहंकौणपा न्नेतुंलंकायांचगतःकिल ॥ यदाहंराक्षसान्नीत्वास्वपुर्यांचसमागतः ॥ १२ ॥ तदाशृणोन्नारदाद्वैयज्ञंपूर्णंवभूवह ॥ पुनर्वैहयमेधस्यप्रयासंचवृथाकृ तम् ॥ १३ ॥ युष्मत्सुमद्गृहीतंचतुरगंमोचयंतिके ॥ तस्माद्धयाशांत्यक्त्वातुयूयंगच्छतगच्छत ॥१४॥ नचेत्सर्वान्प्रभक्षंतिचतुर्लक्षाममानुगाः ॥ अत्रस्थानात्समुद्रेतुपुरीद्वादशयोजने ॥ १५ ॥ उपलंकाचनाम्नावैवर्त्ततेममनिर्मिता ॥ निशाचरगणैर्युक्तासर्पैर्भोगवतीयथा ॥ १६ ॥ इत्युक्त्वा सहयंनीत्वासहसास्वपुरींययौ ॥ आकाशमार्गेणनृपशोकंचक्रुश्चयादवाः ॥ १७ ॥ अनिरुद्धस्ततःप्राहभोजराजतुरंगमम् ॥ निशाचरेणनीतं वैमोचयामोवयंकथम् ॥ १८ ॥ इतिश्रुत्वाचसांवाद्याःप्रत्याहुर्नयकोविदाः ॥ शोचंमाकुरुतेराजन्स्थितेष्वस्मासुकिंभयम् ॥ १९ ॥

यज्ञ पहले कियोहो ॥ ११ ॥ तव मैं राक्षसनके बुलायवेको लंकामें गयोहो फिर जब राक्षसनको लेके अपनी पुरीमें आयोहो ॥ १२ ॥ तव मैने नारदजीके मुखसों सुनी कि यज्ञ पूर्ण हैगयो फिर य अश्वमेधको परिश्रम व्यर्थ कीनो है ॥ १३ ॥ तुममें ऐसो कौन है जो मेरे पकरे घोड़को छुड़ावेगो यासों घोडेकी आशा छोडके तुम चलेजाउ ॥ १४ ॥ और नही तो देखो चार लाख मेरे टहलुआ राक्षस हैं ए तुम सबको खाय जायँगे यहांसों बारह योजनपे समुद्रके भीतर पुरीहै ॥ १५ ॥ जाको नाम उपलंका है वो मेरी बनाईहै जामें अनेक राक्षसनके गण निवास करैंहैं जैसे भोगवतीमें सर्प निवास करैंहैं ॥ १६ ॥ ऐसे कहिके ये भीषण राक्षस घोडाको लेके आकाशमार्गमें हैके अपनी पुरीको चलो गयो तव सब यादव शोच करन लगे ॥ १७ ॥ तव अनिरुद्ध बोले कि जाको राक्षस लेगयोहे वा राजा उग्रसेनके घोडेको अब हम कैसे छुडामेगे ॥ १८ ॥ तव सांब आदिक सब यादव

नीतिमें चतुर कहनलगे कि, हे राजन् ! तुम शोच मत करौ हमारे होते तुमको कोनको भय है ॥ १९ ॥ महाराज ! जे घोडे तुमारी सेनामें पंखवारे हैं वेही मानो विमान है और
जे दोनों लोकनके जीतनवारे महान् शूर वीर हैं ॥ २० ॥ षे सब हम अश्वविमाननमें बैठके अथवा बाणनसों समुद्रपे पुल बाँधके अथवा विष्णुके दिये विमानमें बैठके शत्रुनकी
पुरीमें जायँगे और घोडेको जीतके लामेंगे ॥ २१ ॥ ये सबनके कहेको सुनके धनुषधारीनमें श्रेष्ठ अनिरुद्ध मंत्रिमुख्य उद्धवको बुलायके ये बोले ॥ २२ ॥ हे मंत्रीजी ! मैं कहा
करूंगो देखो श्यामकर्ण घोडा न जाने कहां गयो आप कहौ सो करौं भगवान्ने मोसे कहिदीनीही कि जो उद्धव कहैं सो करियो सो बोलो तुम कहौ सो करौं ॥ २३ ॥ मेरे
पिताके भाई उपाय बतामेंगे परंतु जो कछु तुम आज्ञा देउगे सो करूंगो ॥ २४ ॥ तब उद्धवजी ये सुनके लज्जितहैके बोलेहैं मैं तो विशेष करके कृष्णके पुत्र पौत्रनको ॥ २५ ॥

हयाःसपक्षास्त्वत्सैन्येविमानानिशरास्तथा ॥ शूराःसंतिमहावीराःलोकद्वयजिगीषवः ॥ २० ॥ अश्वैर्वयंगमिष्यामःसेतुंकृत्वाथवाशरैः ॥
विष्णुदत्तेनवाराजञ्छत्रूणांनगरींप्रति ॥ २१ ॥ सर्वेषांवचनंश्रुत्वानिरुद्धोधन्विनांवरः ॥ उद्धवंमंत्रिणांश्रेष्ठंसमाहूयेदमब्रवीत् ॥ २२ ॥ ॥
अनिरुद्धउवाच ॥ ॥ किंकरिष्याम्यहंमंत्रिञ्छ्यामकर्णेगतेसति ॥ त्वच्छासनेभगवताप्रेरितोहंवदस्वतत् ॥ २३ ॥ मत्पितृभ्रातरःसर्वेउपा
यंप्रवदंतिहि ॥ यदिदास्यसित्वंचाज्ञांतदासर्वंकरोम्यहम् ॥ २४ ॥ उद्धवस्तद्वचःश्रुत्वाप्रत्युवाचविलज्जितः ॥ अहंकृष्णस्यपुत्राणांपौत्राणांच
विशेषतः ॥ २५ ॥ सदादासोऽस्मिनितरामाज्ञावर्तीवदामिकिम् ॥ यदिच्छातवचैतेषांकुरुसाचभविष्यति ॥ २६ ॥ ततःप्राहानिरुद्धस्तुया
स्येहंदैत्यपत्तनम् ॥ अक्षौहिणीदशयुतोविष्णुदत्तेनयादवाः ॥ २७ ॥ सारणःकृतवर्माचयुयुधानश्चसात्यकिः ॥ अक्रूरसहिताएतेसेनांरक्षंतुचा
त्रहि ॥ २८ ॥ इत्युक्त्वासविमानंत्वारुरोहसहसेनया ॥ अष्टादशैर्हरेःपुत्रैरुद्धवेनगदेनच ॥ २९ ॥ रेजेततोभास्करबिंबतुल्यंधनेशयानंस्वबले
ननीतम् ॥ श्रीकृष्णपौत्रेणयदुप्रवीरैर्यथाचरामेणपुराकपीन्द्रैः ॥ ३० ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांहयमेधखण्डेविमानारोहणंनामाऽष्टादशो
ऽध्यायः ॥ १८ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ अथरुक्मवतीपुत्रोमहत्यासेनयावृतः ॥ उपलंकांविमानेनप्रययौधनदोयथा ॥ १ ॥ यदुभिस्तत्र
गत्वासशरैराशीविषोपमैः ॥ बभंजनगरींराजन्वनान्युपवनानिच ॥ २ ॥

सदा दास हौं उनीकी आज्ञामें वर्तमानहौं मैं कहा करौं जो तुमारी इनकी राजी होयगी सोई होयगी ॥ २६ ॥ तब अनिरुद्ध बोले कि मैं हे यादव हौं ! दश अक्षौहिणी सेना
लेकै दैत्यके नगरको जाऊँगो ॥ २७ ॥ सारांश कृतवर्मा युयुधान ( सात्यकि ) अक्रूर सहित ए सब यहाँ सेनाकी रक्षा करैंगे ॥ २८ ॥ ये कहिके सब सेनासमेत अनिरुद्धजी
विमानमें बैठके अठारह भगवान्के बेटा उद्धव और गद सबनको संग लेके गयेहैं ॥ २९ ॥ तब अपने बलको लायोभयो वो विमान सूर्यके बिंबके समान श्रीकृष्णके पौत्र करके
ऐसे शोभित भयोहै जैसें बंदरनको लेके गये तब रामचंद्र शोभित भयेहैं ॥३०॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखंडे भाषाटीकायामष्टादशोऽध्यायः ॥ १८ ॥ गर्गजी बोले हे राजन् !
या प्रकार रुक्मवतीको पुत्र अनिरुद्ध बडी भारी सेनासों आवृत वा विमानमें बैठके उपलंका नामकी पुरीमें उडके गयोहै जैसें विमानमें बैठो कुबेर जाय ॥ १ ॥ सब यादवनसहित

उपलंकामें जायके सर्पके समान बाणनसों हे राजन्! पुरीके जितने बाग बगीचा हैं वो सब उजार दिये सब पुरीके अटा चौवारे निवारे द्वारे तोर; गरे ॥ २ ॥ क्रीडाके स्थान महल मंदिर और गोपुर सब फोरके मैदान करादिये और प्रद्युम्नके विमानमेंते शस्त्रनकी वर्षा होनलगीहे ॥ ३ ॥ मूसल, शक्ति, परिघ, बाण और शिला बरषन लगे हे राजन्! धूलसों दशों दिशा जाके वेगसों भरिगयो ऐसो बडो प्रचंड पवन चलोहे ॥ ४ ॥ या प्रकार ये भीषणकी पुरी उपलंका यदुवंशीने पीडित कीनी तब कोंही प्रकारसों कल्याण नही प्राप्त भयो जैसें शाल्वदेशीय राजाने द्वारिका बिहाल कीनीही सो हवाल उपलंकाको भयोहे ॥ ५ ॥ हे नृपश्रेष्ठ! वा समय नगरीमें बडो हाहाकार मचोहे और भीषणसों आदिलेकर जितने असुर रहे वो बडे भयके निमित्तसों विह्वल भयेहैं ॥ ६ ॥ तब ये राक्षसनमें मुख्यने नगरीको अति पीडित देखीहे देखके बोलोहे कि जो खबरदार डरपियो मती ऐसे सबको अभय दैके राक्षसनको संग लेके पुरीके बाहिर निकसोहे ॥ ७ ॥ तब तो राक्षसनको यादवनके संग युद्ध प्रवृत्त भयोहे वा पुरीमें हे राजन्! जैसो

क्रीडास्थानानिद्वाराणिसदनाट्टालतोलकाः ॥ गोपुराणिविमानाग्रान्निपेतुःशस्त्रवृष्टयः ॥३॥ मुसलाःशक्तयश्चैवपरिघाश्वशराःशिलाः ॥ चण्ड वायुरभूद्राजन्रजसाच्छादितादिशः ॥ ४ ॥ इत्यर्द्यमानायदुभिर्भीषणस्यपुरीभृशम् ॥ नाभ्यपद्यतकल्याणंयथाशाल्वैश्चद्वारिका ॥ ५ ॥ हाहा कारस्तदैवासीन्नगर्यांनृपसत्तम ॥ असुराभीषणाद्याश्चबभूवुर्भयविह्वलाः ॥ ६ ॥ बाध्यमानांचनगरींदृष्ट्वाराक्षसपुंगवः ॥ माभैष्टेत्यभयंदत्त्वा राक्षसैःसहनिर्ययौ ॥ ७ ॥ ततःप्रववृतेयुद्धंयादवानांनिशाचरैः ॥ तत्पुर्य्यांचैवलंकायांकपिभीरक्षसांयथा ॥ ८ ॥ वृष्णीनांचैवबाणौघैराक्षसा श्छिन्नकंधराः ॥ निपेतुस्तेसमुद्रेवैवृक्षावातहताइव ॥ ९ ॥ केचित्पृथिव्यांपतिताःकेचित्पुर्य्यामधोमुखाः ॥ केचिदूर्ध्वमुखाराजन्केचिद्रैपंच तांगताः ॥ १० ॥ तत्रतेषांशोणितेनदुर्नदीचभयंकरा ॥ बभूवसाचदुष्पारामहावैतरणीयथा ॥ ११ ॥ तत्रतेषांबलंवीक्ष्यभीषणोविस्मयं गतः ॥ तिरश्चीनेननेत्रेणदृष्ट्वाप्राहयदूनिदम् ॥ १२ ॥ भवद्भिश्चकृतंयुद्धमाकाशान्निर्बलैरिव ॥ अश्लाघनीयंचवृथायूयंमानंकरिष्यथ ॥ १३ ॥ युष्माकंयदिदेहेषुशक्तिश्चेद्रियतेशृणु ॥ महीतलेतदागत्यमयाकुरुतवैरणम् ॥ १४ ॥

बंदरनको और राक्षसनसों युद्ध भयोहो ऐसो संग्राम भयोहे ॥ ८ ॥ वा समय यादवनके बाणनसों वे राक्षस समुद्रमें ऐसे कटकटके गिरेहे जैसें वायुके उखारे वृक्ष गिरेहे ॥ ९ ॥ कितनेई तो भूमिमें गिरेहे कितनेही नीचेको मुख ऐसे पुरीमें भीतर मरके गिरेहे कितनेई ऊपरको मुखकिये परेहैं ॥ और कितनेही तो बिलकुलही प्राण जिनके मरगये ऐसे भूमिमें परेहै ॥ १० ॥ तब उनके रुधिरकी बडी भयंकर वैतरणीकीसी जाको पार न दीखे ऐसी नदी बही है ॥ ११ ॥ तब तो ये भीषणनाम राक्षस यादवनके बलको देखके बडे विस्मयको प्राप्त भयोहै सो तिरछी दृष्टिसों देखके यादवनसों ये वचन बोल्योहे ॥ १२ ॥ देखो जो तुमने ये निर्बल पुरुषोंकी तरह आकाशमेंसों युद्ध कीनोहे ये कुछ बडाई योग्य नही है ये निंदा करने लायक तुमारो युद्ध है ये जो तुम अभिमान करोहो सो व्यर्थहे ॥ १३ ॥ जो तुमारे शरीरमें शक्ति होय तो मेरी कही सुनो कि भूमिमें आयके मेरे संग

संग्राम करो ॥ १४ ॥ तब अनिरुद्ध या भीषण नाम राक्षसके कहेको सुनकर बडे दयालु अनिरुद्ध आकाशमेंसों विमानको धरतीमें खडोकर ये वचन बोलेहैं ॥ १५ ॥ हे भीषण ! अब तू आउ मोते संग्रामकर हे महासुर! झूठे विचार करैसों क्या होयगो सो भय छोडके संग्राम कर॥ १६ ॥ तब ये भयंकर पराक्रमवारो भीषण नाम राक्षस धनुषमें तानके पांच बाण मारतो भयो ॥ १७ ॥ अनिरुद्ध आवते देख विन बाणनको अपने बाणनसो दोदो टूककरतो भयो और लीला करके एक बाणसों याको धनुष काटडारतोभयो ॥ १८ ॥ तब ये राक्षसने भी और धनुष लैके प्रत्यंचा लगायके सर्पाकार सौ बाण अनिरुद्धके मारैहै ॥ १९ ॥ विन बाणनसों अनिरुद्धको रथ चूर्ण हैगयो सारथी मारोगयो और सब सारथी मारडारो और अनिरुद्ध मूर्च्छित हैकै गिरपडोहै ॥ २० ॥ तब तो सब यादवनने अपने मालिकको मूर्च्छित भयो देखके क्रोधके मारे होठ फडकावनलगे सो बाणनको चलावते सब आयेहैं

इत्याकर्ण्यवचःसोपिकार्ष्णिजःकरुणामयः ॥ विमानंभूतलेकृत्वाप्रत्युवाचमहासुरम् ॥ १५ ॥ ॥ अनिरुद्धउवाच ॥ ॥ सहसात्वंमयासार्द्धंरणंकुरुमहारणे ॥ किंविचारेणभवतिभयंत्यक्त्वामहासुर ॥ १६ ॥ इतितद्वाक्यमाकर्ण्यभीषणोभीमविक्रमः ॥ धनुषापंचनाराचांस्तस्योपरिमुमोचह ॥ १७ ॥ अनिरुद्धोनिरीक्ष्याथस्वबाणैस्तान्द्विधाकरोत् ॥ चिच्छेदचधनुस्तस्यशरेणैकेनलीलया ॥ १८ ॥ सोप्यन्यंधनुरादायसज्जंकृत्वानिशाचरः ॥ सर्पाकारैःशतशरैर्जघानकार्ष्णिनंदनम् ॥ १९ ॥ रथस्तुतस्यभग्नोभूत्सारथीपंचतांगतः ॥ हयामृत्युंगताःसर्वेप्राद्युम्निर्मूर्च्छितोऽभवत् ॥ २० ॥ तदैववृष्णयःसर्वेस्फुरिताधरपल्लवाः ॥ स्वनाथंपतितंदृष्ट्वाशरान्मुञ्चन्समागताः ॥ २१ ॥ तानागतान्बहून्दृष्ट्वाचापंधृत्वाऽसुरोरुषा ॥ गदयापोथयामासदंष्ट्रयैवमृगान्हरिः ॥ २२ ॥ गदाप्रहारव्यथितायादवाःपतिताभुवि ॥ संभिन्नच्छिन्नसर्वांगाःकेचिन्निपतितारणे ॥ २३ ॥ ततोगृहीत्वास्वगदांगदःसंकर्षणानुजः ॥ ताडयामाससमरेभीषणस्यचमूर्द्धनि ॥ २४ ॥ गदाप्रहारव्यथितोसपपातमहीतले ॥ चालयन्वसुधांराजन्यथावज्रहतोगिरिः ॥ २५ ॥ भीषणंपतितंदृष्ट्वामूर्च्छितंभग्नशीर्षकम् ॥ असुरास्तेगदंहंतुंप्राप्ताःशस्त्रधराः किल ॥ २६ ॥ तान्सर्वान्पोथयामासगदयावज्रकल्पया ॥ रामानुजोयथाराजन्नृसिंहोदंष्ट्रयागजान् ॥ २७ ॥ अथोत्थितोनिरुद्धस्तुब्रुवन्धन्वीक्षणेनवै ॥ भीषणोममशत्रुर्वैक्वगतःक्वगतःखलः ॥ २८ ॥

॥ २१ ॥ तब इनको ( सब यादवनको ) देख ये असुर धनुषको हाथमें लेके जैसे डाँढसों सिंह मृगनको मारे या प्रकारसों याने एक गदासों मारके यादवनको बिछाय दियेहै ॥२२॥ याकी गदाके प्रहारसों व्यथित हैके अंग भंग जिनके हैगये ऐसे यादव भूमिमे गिरपडेहैं ॥ २३ ॥ तब संकर्षण ( दाऊजी ) को छोटो भाई गदने अपनी गदा लेके भीषण राक्षसके मूँडमें मारी है ॥ २४ ॥ तब ये भीषण गदाके प्रहारके मारे व्यथित हैकै भूमिमें गिरपडो तब भूमि हलनलगी जैसे वज्रके मारे पर्वत गिरै या प्रकार गदाके मारे गिरोहै ॥ २५ ॥ तब सब असुरनने मूर्छित भये भीषणको देखके मस्तक जाको गदाके मारे फटगयो तब ये सब असुर अनेकशस्त्रनको लेके गदके मारबेको आयेहैं ॥ २६ ॥ इन सबनको गदने अपनी वज्रके समान गदासों ऐसे मारके पटकदिये जैसे सिंहराज डाढसों हाथीनको मारके पटकैहै ॥ २७ ॥ तदनंतर एकक्षणमेंही अनिरुद्ध उठैहैं सोही धनुषको हाथमें

लेके अरे मेरो शत्रु भीषण कहां है कहां गयो ऐसे कहते चारों बगल देखनलगे ॥ २८ ॥ सोही तो सब यादवनने अनिरुद्धको उठे देखके जय जय शब्द कियोहै और आकाशस्थ देवताभी प्रसन्न भयेहै ॥ २९ ॥ इतनेमेंही एक बक नामको असुर ये भीषणको पिता है सो वनमें हो सो यासों नारदजीने कही सोई ये वनमेंसो बडो कुपित हैके आयोहै ॥ ३० ॥ ये कज्जलके पर्वतके समान दश तालके समान लंबो जिह्वाको लपलपातो त्रिशूल और गदाको लिये ॥ ३१ ॥ सेनामुखमें वामहाथसो एक हाथीको लिये बाई हाथीको खातो रुधिरसो भीजरह्यो बडे भारी पिशाचके समान ॥ ३२ ॥ तालकी बराबर पायनसों धरतीको कँपावतो देवतानको भी भयको देनवारो आयोहै मनुष्यनके लिये तो साक्षात् मानों काल है ॥ ३३ ॥ याको आतो देखके सब यादव शंकित भयेहैं श्रीकृष्णके चरणनको स्मरण करते ये बोलेहैं ॥ ३४ ॥ कि, हे मित्र हो ! ये कोन है समीप आयगयो बडो भयंकर

उत्थितंचहरेःपौत्रंदृष्ट्वायादवपुंगवाः ॥ चक्रुर्जयजयारावंदेवाःसर्वेचहर्षिताः ॥ २९ ॥ ततोनारदवाक्याद्बकोनामनिशाचरः ॥ भीषणस्य पिताऽरण्यात्क्रुद्धस्तत्राजगामह ॥ ३० ॥ कज्जलाद्रिसमोराजन्तालवृक्षदशोत्थितः ॥ ललज्जिह्वश्चदुर्नेत्रस्त्रिशूलीचगदाधरः ॥ ३१ ॥ हस्तिनंवामहस्तेनगृहीत्वाचमुखेनवै ॥ प्रभक्षन्रुधिराक्रांतःपिशाचसदृशोमहान् ॥ ३२ ॥ पद्भ्यांतालप्रमाणाभ्यांकंपयन्पृथिवीतलम् ॥ भयप्रदश्चदेवानांजनकालोव्यदृश्यत ॥ ३३ ॥ तमायांतंविलोक्याथशंकितास्तत्रयादवाः ॥ प्रोचुःपरस्परंसर्वेस्मरन्कृष्णपदांबुजम् ॥ ३४ ॥

॥ ॥ यादवाऊचुः ॥ ॥ कोयंमित्राणिगदतनिकटेचसमागतः ॥ महाबीभत्सरूपीवैकृतांतइवनिर्भयः ॥ ३५ ॥ इतिब्रुवत्सुसर्वेषुआसीत्कोलाहलोमहान् ॥ प्रसन्नास्तंनिरीक्ष्याथबभूवुस्तेनिशाचराः ॥ ३६ ॥ भीषणंमूर्च्छितंदृष्ट्वाबकोराक्षसपुंगवः ॥ शुशोचराजन्संग्रामेहादैवेतिमुहुर्वदन् ॥३७ ॥ ततोमूर्च्छांमुहूर्तेनविहायभीषणोनृप ॥ उत्थितस्तुब्रुवन्वाक्यंगदःकुत्रगतोभयात् ॥ ३८ ॥ स्वपुत्रमुत्थितंदृष्ट्वापुरुपादस्तुहर्षितः ॥ आलिंग्याऽऽश्वासयामाससुवाक्यैर्वाक्यकोविदः ॥ ३९ ॥ भीषणःपितरंदृष्ट्वासहायार्थसमागतम् ॥ नमश्चक्रेमहाराजभूत्वासचप्रसन्नधीः ॥ ४० ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायांहयमेधखण्डेबकागमनंनामैकोनविंशोऽध्यायः ॥ १९ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ अथाऽसुराणांमध्येवैस्थित्वाराजन्रुषान्वितः ॥ अभिप्रायंभीषणंचबकःपप्रच्छराक्षसः ॥ १ ॥

याको रूप है और कालके समान निर्भय है ॥३५॥ जबतक ये यादव ऐसे कहिही रहेहैं कि, बडो भारी कोलाहल भयोहै तब ये सब निशाचर बकासुरको देखके प्रसन्न भयेहैं ॥३६॥ तब राक्षसनमे श्रेष्ठ ये बकासुर अपने पुत्र भीषणको संग्राममे मूर्च्छित देखके हा देव ! ऐसे कहतो हे राजन् ! शोच करनलगे ॥ ३७ ॥ ताके दो घडी पीछे हे नृप ! ये भीषण मूर्च्छाके निवृत्त होनेसे उठोहै तब येही कहतो उठो है कि, रे राक्षस हो गद कहां है ॥ ३८ ॥ तब ये बकराक्षस अपने पुत्रको उठो देखके हर्षित भयोहै और पुत्रको आलिंगन करके वाक्य कहनेमे बडो कोविद ये बोलोहै ॥ ३९ ॥ तब भीषण पिताको सहाय करनेको आयो देखके बडो प्रसन्न हैके हे महाराज ! नमस्कार करतोभयो ॥ ४० ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखंडे भाषाटीकायामेकोनविंशोध्यायः ॥ १९ ॥ गर्गजी कहेहै कि, तब ये बकासुर असुरनके मध्यमे खडो हैके बडे क्रोधसों युक्त हे राजन् ! भीषण अपने पुत्रसो

अभिप्राय पूछतोभयो ॥ १ ॥ अरे बेटा ! ए एक तिनकाकी बराबर जे यादव हैं तिनके संग तेरो संग्राम क्यों भयोहै जा संग्राममें तोको मूर्च्छा हैगई और ये सब राक्षस संग्राममें मारेगयेहैं सो बताय ये बात कहाहै ॥ २ ॥ तब ये पिताके कहेको सुनके हे राजन् ! भीषणने नीचेको अपनो मुख करके कहीहै जो कछु अश्वमेधके अश्वके निमित्तको हाल हो वो सब बात कहीहै ॥ ३ ॥ तब ये बक पुत्रके कहेको सुनके अपनी गदाको हाथमें लेके जैसै वनमें दावानल प्रवेश करैहै ऐसेही यदुसैन्यमें बकने प्रवेश कियो है ॥ ४ ॥ तब ये बक पाँवनसों और हाथनसों सन्मुख आये यादवनको और गदासों मर्दन करतोभयो जैसै सोये मृगनको सिंह मर्दन करैहै ॥ ५ ॥ और हाथी, घोडे तथा रथनको जे याके संमुख आये तिने आकाशमें फेंक देतोभयो और मनुष्यनको भक्षणकरतो संग्राममें या बलीने बडो शब्द कियोहै ॥ ६ ॥ वा अपनी गर्जनासों लोकनकरके समेत समग्र विश्वको शब्दयुक्त कियोहै सब मनुष्य समूह जा गर्जनासो बधिर हैगयेहैं ॥ ७ ॥ तब तो या बकासुरके विपरीत युद्धसों हाहाशब्द करते सब यादव बडे खेदमें भये मन जिनके ऐसे

हयमेध किमर्थंयादवैःसार्द्धंयुद्धमासीत्तृणोपमैः ॥ त्वंतुयत्रगतोमूर्छांराक्षसानिहताअहो ॥ २ ॥ इत्युक्तःसबकेनापिभूत्वाराजन्नवाङ्मुखः ॥ तुरंगस्यवार्तासर्वामवर्णयत ॥ ३ ॥ श्रुत्वापुत्रस्यवचनंगृहीत्वास्वगदांबकः ॥ विवेशयदुसैन्येवैज्वलनस्तुयथावने ॥ ४ ॥ पद्भ्यांममर्दपाणिभ्यांयादवान्संमुखेगतान् ॥ भुजाभ्यांगदयासिंहोप्रसुप्तांश्चमृगान्यथा ॥ ५ ॥ हयाँश्चिक्षेपगगनेगजाँश्चैवरथाँस्तथा ॥ नराँश्चभक्षयन्युद्धेशब्दंचक्रेबकोबली ॥ ६ ॥ ननादतेनलोकैश्चविश्वंशब्देनयादव ॥ जाताचबधिरीभूतापृथिव्यांजनमण्डली ॥ ७ ॥ अथतस्यापियुद्धेनविपरीतेनयादवाः ॥ हाहेतिवादिनस्सर्वेबभूवुःखिन्नमानसाः ॥ ८ ॥ बाध्यमानांचस्वांसेनांराक्षसेनदुरात्मना ॥ भृशंनिरीक्ष्यततोभूत्सांबोजांबवतीसुतः ॥९॥ गृहीत्वापंचनाराचान्कोदंडेचण्डविक्रमः ॥ निधायाशुमुमोचाथबकस्योपरिमानद ॥ १० ॥ तेबाणास्तच्छरीरंवैभित्त्वाराजन्महीतलम् ॥ विविशुस्तेतुगत्वावैपपुर्भोगवतीजलम् ॥ ११ ॥ सहतस्तुशरैराजन्पपातचालयन्महीम् ॥ पुनरुत्थायचबकोननादजलदस्वनः ॥१२॥ पुनर्जांबवतीपुत्रोजघ्नेतंपंचभिःशरैः ॥ तैर्बाणैर्विभ्रमन्सोपिलंकायांनिपपातह ॥ १३ ॥ आगत्यत्रिशिखंरक्षस्त्रिशूलंज्वलनप्रभम् ॥ राजन्सांबायचिक्षेपप्रसूनमिवहस्तिने ॥ १४ ॥ त्रिशूलमागतंदृष्ट्वासांबोबाणेनलीलया ॥ चिच्छेदप्रधनेशीघ्रंनागंनागांतकोयथा ॥ १५ ॥

होतेभयेहैं ॥ ८ ॥ तब जांबवतीमाताको पुत्र सांब या दुष्ट राक्षससों बाधाकीनी अपनी सेनाको देखके बडो तापयुक्त भयोहै ॥ ९ ॥ और अपने धनुषमें पांच नाराच लगायके हे मानद ! बकासुरके मारेहैं ॥ १० ॥ वे बाण बकासुरके शरीरको फोरकें धरतीमें समायगयेहैं और उन्ने भोगवतीको जल पीयोहै अर्थात नागनकी भोगवतीपुरीमें वे बाण पहुँचेहै ॥ ११ ॥ हे महाराज ! विन पांच बाणनसों ताडन कियो ये बकासुर धरतीमें गिरोहै जाके मारे धरती काँपनलगी फिर उठके याने मेघके समान गर्जना कीनीहै ॥ १२ ॥ तब फेरभी जांबवतीनंदन सांबने याके पाँच बाण मारेहै विन बाणनके मारे उडके ये लंकामें जायके परोहै ॥ १३ ॥ लंकामें जायके या राक्षसनें एक तीन शिखाको त्रिशूल अग्निके समान जाकी कांति वो सांबके ऊपर फेकोहै हाथीके ऊपर जैसै कोई फूल फैंके ॥ १४ ॥ तब वा त्रिशूलको आयो देखके सांबने लीलाकरके ऐसे काटगेरो जैसै गरुड

सर्पको ॥ १५ ॥ तब रणमें बड़ो दुर्मद ऐसे बकासुरने गदासों सांबके चारों घोडे और सारथी मारगेरे ॥ १६ ॥ और ध्वजा काटके रथको चूरचूर कर सांबसो बोलो कि, अरे सांब ! और रथमे बैठके मोसे संग्राम कर ॥ १७ ॥ विरथ भयेको तोको मैं अधर्मसों संग्राममें नही मारोंगो दैत्यके कहेको सुनके कुछिक कुपित हैके हँसते २ सांबने ॥ १८ ॥ याके हृदयमे एक गदा मारीहै या गदाके मारे ये बकासुर कुछिक व्याकुल है ॥ १९ ॥ सांबको कुछ नही समझके यदुसैन्यमें धस परोहै और गदासों हाथी, घोडे, रथ और पदातीनको मारके फेंकतोभयोहै ॥ २० ॥ जैसै सिह हाथीनको तब तो हे राजन् ! यदुसैन्यमें हाहाकार मचोहै ॥ २१ ॥ या बातको रुक्मवतीको पुत्र ( अनिरुद्ध ) देखके हे राजन् ! बड़े रोषसों रथमें बैठके अक्षौहिणी सेनाको संग लैके भयको उत्पन्न करतो आयोहै ॥ २२ ॥ और अनिरुद्ध ये वचन बोलो कि, हे मूढ ! वीरके संमुखको छोडके

ततोनीत्वागदांगुर्वीबकस्तुरणदुर्मदः ॥ सांबस्यतुरगान्राजञ्जघानसारथिंतथा ॥ १६ ॥ रथंचैवपताकांचहत्वासांबमुवाचह ॥ रथमन्यंसमारुह्ययुद्धंकुरुमयासह ॥ १७ ॥ विरथंत्वामधर्मेणनहनिष्याम्यहंरणे ॥ इतीरितोसौदैत्येनहसन्किंचिद्रुपान्वितः ॥ १८ ॥ शीघ्रंजघानगदयाहृत्कपाटेबकस्यच ॥ गदाहतोबकोयुद्धेकिंचिद्व्याकुलमानसः ॥ १९ ॥ अगणय्यततःसांबंयदुसैन्येविवेशह ॥ सगत्वातत्रगदयागजवाजिरथान्नरान् ॥ २० ॥ कौणपःपोथयामासमृगेंद्रस्तुयथामृगान् ॥ हाहाकारस्तदैवासीद्यदुसैन्येनृपेश्वर ॥ २१ ॥ ततोविलोक्यरोषेणराजन्रुक्मवतीसुतः ॥ तत्रागतोऽभयंकुर्वन्रथेनाऽक्षौहिणीयुतः ॥ २२ ॥ ॥ अनिरुद्धउवाच ॥ ॥ किंकरिष्यसिहेमूढत्यक्त्वावीरस्यसंमुखम् ॥ भीतानांमारणेश्लाघानभविष्यतितेऽसुर ॥ २३ ॥ यदिशक्तिश्चत्वद्देहेविद्यतेशृणुमद्वचः ॥ मत्संमुखेसमागत्यकुरुयुद्धंप्रयत्नतः ॥ २४ ॥ इतिश्रुत्वाऽनिरुद्धस्यवाक्यंराजन्बकासुरः ॥ रुपास्फुरत्सर्पइवयुद्धार्थंशीघ्रमाययौ ॥ २५ ॥ आगतंतंविलोक्याथाऽनिरुद्धोधन्विनांवरः ॥ नाराचैर्दशभीराजञ्जघानप्रधनेरुपा ॥ २६ ॥ तेशरास्तच्छरीरंवैशीघ्रंभित्त्वाबहिर्गताः ॥ पुनस्तेभीषणंभित्त्वाविविशुर्वैमहीतलम् ॥ २७ ॥ ततःपपातसबकोभीषणेनसमन्वितः ॥ पृथिव्यांमूर्च्छितोभूत्वायथावज्रहतोगिरिः ॥ २८ ॥ तदाजयजयारावोयदुसैन्येबभूवह ॥ नेदुर्दुंदुभयश्चैवभेर्य्यःशंखाश्चगोमुखाः ॥ २९ ॥ ततश्चराक्षसाःसर्वेक्रोधपूरितमानसाः ॥ स्वनाथौपतितौदृष्ट्वायदून्हंतुंसमाययुः ॥ ३० ॥

कहा करोगो इन डरे भयेनके मारवेमें तेरी कोई श्लाघा नही होयगी ॥ २३ ॥ जो तेरे शरीरमे सामर्थ्य होय तो तू मेरे कहेको सुन मेरे सन्मुख आयके संग्राम कर बडे यत्नसो ॥ २४ ॥ हे राजन् ! या प्रकार अनिरुद्धके कहेको सुनके ये बकासुर क्रोधसो सर्पकीसी तरह फन्नातो युद्ध करवेको बहुत शीघ्र आयोहै ॥ २५ ॥ तब धनुर्धरनमे मुख्य अनिरुद्धने सामने आयो देख संग्राममे बडे कोपसों दश नाराच बाण मारेहै ॥ २६ ॥ वे अनिरुद्धके बाण याके शरीरको फोरके पार हैगयेहै और पहलेकी तरह फिरभी वे बाण भूमिमें समाय गयेहै ॥ २७ ॥ तब ये बक दैत्य अपने भीषण पुत्र सहित मूर्च्छित हैके धरतीमें गिरपडोहै जैसे वज्रको मारो पर्वत गिरै ॥ २८ ॥ तब तो जयजय शब्द भयो है यदुसैन्यमें दुंदुभी भेरी शंख और गोमुखा बजनलगे ॥ २९ ॥ तब तो सब राक्षस क्रोधपूर्ण जिनके मन अपने दोनो मालिकनको मरो देखके यदुनके मारवेको आयेहै ॥ ३० ॥

तब तो दोनो सेनानको युद्ध भयोहै बाण, खङ्ग, गदा, शक्ति और भिंदिपाल चलेहैं ॥३१॥ तब राक्षसनके बडे तीव्र बलको देखके हे राजन् ! श्रीकृष्णके पुत्र सांबादिक अठारह तीक्ष्ण बाणनसों राक्षसनको मारनलगेहै॥ ३२ ॥ तब इन अठारहूनके बाणनके मारे कितनेहू ते राक्षस मारेगये और बहुतसे मूर्च्छित हैके गिरपडे हैं ॥ ३३ ॥ फिर एक मुहूर्तमें हे राजन् ! बकनामको असुर उठोहै और शत्रु अपने अनिरुद्धके सन्मुख आयोहै ॥ ३४ ॥ जायके याने तू मरो ऐसें बोलतो अनिरुद्धके माथेपै गदाको प्रहार कियो है॥ ३५ ॥ वो गदा प्रद्युम्नने यमदण्डसों या प्रकार काटडारी जैसे कुवाक्यसों मित्रता छिन्न हैजाय है ॥३६॥ तब तो बकको बडो क्रोध आयो सो युद्धमें मुख फारके ऐसें अनिरुद्धको खायवेको दोडोहै जैसे चंद्रमाके खायवेको राहु दौडोहै ॥ ३७ ॥ तब याको आवतो देखके धनुषधारीनमें शिरोमाणि अनिरुद्धने यमदंडको लायके फिर प्रहार कियोहै ॥३८॥ तब याको मूड़ फटगयो मुखसे रुधिरकी

ततःसमभवद्युद्धमुभयोःसेनयोर्मृधे ॥ बाणैःखङ्गैर्गदाभिश्चशक्तिभिर्भिंदिपालकैः ॥ ३१ ॥ राक्षसानांबलंतीव्रंदृष्ट्वाराजन्हरेःसुताः ॥ अष्टादश चसांबाद्यानिजघ्नुर्निशितैःशरैः ॥ ३२ ॥ तत्रतेषांचबाणौघैःकौणपाःपतितामृधे ॥ केचिन्मृत्युंगताःकेचिद्दुद्रुवुर्जीवितैषिणः॥ ३३ ॥अथोत्थितो मुहूर्त्तेनबकोराजन्भयंकरः ॥ त्वरंजगामशत्रोश्चाऽनिरुद्धस्यतुसंमुखः ॥ ३४ ॥ तत्रगत्वागदांगुर्वीचिक्षेपतच्छिरोपरि ॥ बाहुनाचबकोराज न्हतोसीतिब्रुवन्वचः ॥ ३५ ॥ तामागतांविलोक्याथयमदंडेनमाधवः ॥ चिच्छेदसहसाराजन्कुवाक्येनेवमित्रताम् ॥ ३६ ॥ ततःक्रुद्धोबको युद्धेप्रसार्यमुखमण्डलम् ॥ दुद्रावतंभक्षयितुंराहुश्चन्द्रमिवक्वचित् ॥३७॥ आगतंतंनिरीक्ष्याथानिरुद्धोधन्विनांवरः ॥ यमदंडंपुनर्नीत्वाताडया मासतेनतम् ॥३८॥ ततोभग्नशिराभूत्वाह्युद्वमन्रुधिरंमुखात् ॥ चालयन्वसुधांराजन्पतितोमूर्च्छितोऽभवत् ॥३९॥ ततश्चभीषणोरोषात्पितरंवीक्ष्य मूर्च्छितम् ॥ परिघेणरणेराजन्निजघानतुयादवान् ॥ ४० ॥ ततोनिरुद्धोबलवान्नागपाशेनरोषतः ॥ चकर्षभीषणंबद्ध्वानागंविष्णुरथोयथा ॥ ॥ ४१ ॥ तंबद्धंपाशिनःपाशैर्भग्नमानमधोमुखम् ॥ विनिर्जितंहीनबलंसांबोवचनमब्रवीत् ॥ ४२ ॥ असुरेन्द्राऽनिरुद्धस्यहयमेधतुरंगमम् ॥ शीघ्रंप्रयच्छभद्रंतेपुरींगत्वाविधानतः ॥ ४३ ॥ अनिरुद्धंहरेःपौत्रंश्रीकृष्णस्यमहात्मनः ॥ नृणांप्रदर्शयन्रूपंविचरंतंमिषेणच ॥ ४४ ॥ यंनमं तिसमागत्यदेवदैत्यनराःसुराः ॥ तंविद्धिकृष्णसदृशंनृणांपापप्रणाशनम् ॥ ४५ ॥

उलटी करतो धरतीको हलावतो मूर्छित हैकै बकासुर गिरे पडोहै ॥ ३९ ॥ तब तो भीषण नामको याको पुत्र पिताको मूर्च्छित देखके हे राजन् ! बड़े रोषसे संग्राममें अनिरुद्धके तथा यादवनके परिघाको प्रहार करतो भयो ॥ ४० ॥ तब बली अनिरुद्धने भीषणको नागपाशसों बाँधके ऐसे घसीटो है जैसे नागको गरुड घसीटे हैं॥ ४१ ॥ तब वरुणपाशसे बँधो भग्नभयो मान जाको नीचेको मुख हीन जाको बल संग्राममें हारेको देखके सांबने कहीहै ॥४२॥ कि-हे असुरेंद्र ! या अनिरुद्धके अश्वमेधके घोड़ेको पुरीमें जायके तू जलदी लायके देदे ॥ ४३ ॥ ये अनिरुद्ध कृष्णको पौत्र है ये मनुष्यको रूप बनायके मनुष्यलोकमें विचरैहै ॥ ४४ ॥ जाको देव दैत्य मनुष्यादिक सब नमस्कार करैहैं याको साक्षात् कृष्णके समान

जानौ ये मनुष्यनके पापको नाशकरनवारो है ॥ ४५ ॥ वाने तोको जीतोहै सो हे राक्षस ! तू मनमें दुःखी मत हो हमारे संग कृष्णके दर्शन करबेको चल ॥ ४६ ॥ गर्गजी कहैहै कि या प्रकार जब सांबने समझायो वारुणपाशसों खोलदियो वाही समय पुरीमे जायके बहुत कछु धन समेत घोड़ा लायके निवेदन कियोहै ॥ ४७ ॥ तदनंतर अनिरुद्धने भीषणको अश्वकी रक्षा करिवेको हुकुम दियोहै तब भीषण ये बोलो ॥ ४८ ॥ कि हे सुरपालक ! जब मेरो पिता चैतन्य हैजायगो तब मैं पिताकी आज्ञालेके निःसंदेह आऊँगो ॥ ४९ ॥ जब भीषणने ये कहीहै तब प्रद्युम्नके पुत्र ( अनिरुद्ध ) जी यदुसेनासहित यज्ञके घोड़ेको लेके विमानमें बैठारके आपहू वाही विमानमें बैठके आकाशमें उड़ेहैं ॥ ५० ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखंडे भाषाटीकायां विंशोऽध्यायः ॥ २० ॥ गर्गजी कहते भये कि हे राजन् ! तब या प्रकार उषापति ( अनिरुद्ध ) सब यादवनसहित विमानमें बैठके अपनी सेनामें

तेनत्वंनिर्जितोयुद्धेदुःखंमाकुरुराक्षस ॥ अस्माभिःसहितोगच्छकर्तुंकृष्णस्यदर्शनम् ॥ ४६ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ बोधितःसोपिसांबेन मुक्तःपाशैश्चवारुणैः ॥ पुरींगत्वाददौतस्मैद्रव्ययुक्तंतुरंगमम् ॥ ४७ ॥ ततःसोप्यनिरुद्धेनतुरंगस्यतुपालने ॥ प्रार्थितोभीषणोराजन्प्रत्युवाचविचार्यतम् ॥ ४८ ॥ ॥ भीषणउवाच ॥ ॥ यदाभवतिचैतन्योमत्पितासुरपालक ॥ तदाहंतस्यवचनादागमिष्येनसंशयः ॥ ४९ ॥ इतीरितोसौकिलभीषणेनप्रद्युम्नपुत्रःक्रतुवाहनंच ॥ कृत्वाविमानेयदुसेनयावैस्वयंसमारुह्यजगामखंहि ॥ ५० ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांहयमेधखंडउपलंकाविजयोनामविंशतितमोऽध्यायः ॥ २० ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ ततःप्राप्तःस्वसेनायांविमानस्थउषापतिः ॥ शीघ्रंचाकाशमार्गेणनादयञ्जयदुन्दुभीन् ॥ १ ॥ दृष्ट्वातानागतान्सर्वेह्यक्रूराद्याश्चयादवाः ॥ मिलित्वाकुशलंसर्वंपप्रच्छुस्तेनिवेदयन् ॥ २ ॥ ततस्त्यक्त्वाविमूर्च्छांवैबकस्तुसहसोत्थितः ॥ अदृष्ट्वायादवांस्तत्रपुत्रंपप्रच्छरोषतः ॥ ३ ॥ ततःपित्रेभीषणोवैवार्तांसर्वामवर्णयत ॥ श्रुत्वावचःप्राहबकोरुषाप्रस्फुरिताधरः ॥ ४ ॥ अहंजानामियदवोविमानेनकुशस्थलीम् ॥ मद्भयाच्चगताःपुत्रयथासिंहभयान्मृगाः ॥ ५ ॥ तस्मादयादवींपृथ्वींकारिष्येहंनसंशयः ॥ हनिष्यामियदून्सर्वान्गत्वाकृष्णस्यद्वारकाम् ॥ ६ ॥ ॥ भीषणउवाच ॥ ॥ मन्युंनियच्छभोराजन्नस्माकंसमयोनहि ॥ प्रसीदतियदादेवोतदाजेष्यामयादवान् ॥ ७ ॥

आयेहै आकाश मार्गमे हैके फतेके नगाड़े बजवावते ॥ १ ॥ तब इनको आयेनको देखके अक्रूरादिक सब यादवनने इनसो मिलके कुशल पूछीहै तब इनने सब वृत्तांत अपनी कुशलसहित निवेदन कियोहै ॥ २ ॥ तदनंतर वृकासुरकीहू वहां मूर्च्छा खुलीहै सोहि ये उठके बैठगयोहै तब याकूँ वहां कोई यादव नंही दीखो तब बड़े रोषमे मग्न हैके भीषणने अपने पुत्रसो पूछी है कि अनिरुद्धादि सब यादव कहाँ गये ॥३॥ तब भीषणने बापके आगे सब वृत्तांत कह्यौहै तब पुत्रके कहेको सुनके बकासुरके होठ फडकनलगे और यह कहतो भयो ॥ ४ ॥ महाराजजी ! मै जानताहूँ कि सब यादव मेरे भयके मारे विमानमे बैठके द्वारकाकूँ चले गये जैसे सिहके भयसों हिरण भाग जायहै ॥ ५ ॥ सो मैं आज सब भूमिको यादवनसों रहित करौगो यामे संदेह नहीहै मै कृष्णकी द्वारकामें जायके सब यदूनको मारूंगो ॥ ६ ॥ तब भीषणने कही कि भो राजन् ! क्रोधको रोको या समय हमारो

समय नहीहै जब दैव दया करेगो तब हम फेरभी जीतेंगे ॥ ७ ॥ तब गर्गजी कैहेहैं कि हे राजन् ! जब ऐसे भीषण पुत्रने समझायोहे तब ये वृकासुर चुप्प हैके वनके जीवनको भक्षण करतो वनमें फिरने लगोहै ॥ ८ ॥ तब विधिपूर्वक ब्राह्मणनको दान देके और अश्वको पूजके अभिषेक करके विजयी प्रद्युम्नने फिर घोडेको छोडाहै ॥ ९ ॥ तब ये अश्व फेर अनि रुद्धने जयको छोडोहै तब हे नृप ! धैवतचालसों चलतो अनेक वीरपुरुषनसों युक्त देशनको देखतो २ भद्रावती नामकी पुरीमें आयोहै ॥ १० ॥ जा पुरीके चारों तरफ अनेक प्रकारके बाग बगीचा हैं चारों ओर जामे पर्वतनको किलो है चाँदीके जामें महल मंदिर है ॥ ११ ॥ महावीर मनुष्य जामे निवास करैंहै और बडे मजबूत जामें केवल लोहके किवाड हैं ता पुरीमें आयके ये घोडा या पुरीको राजा जो यौवनाश्व है ताके अगाडी आयके खडो हैगयो ॥ १२ ॥ तब नृपेश्वर यौवनाश्वने ये पकरलियो और अति कुपित हैके

॥ ॥ गर्गउवाच ॥ बोधितःसोपिपुत्रेणतूष्णींभूत्वाबकासुरः ॥ विचचारवनेराजन्वनजंतून्प्रभक्षयन् ॥ ८ ॥ ततस्तुरंगंविधिनाभिपिच्यदानानिदत्त्वाद्विजपुंगवेभ्यः ॥ विमोचयामासपुनर्जयायप्रद्युम्नपुत्रोविजयीनृपेन्द्र ॥ ९ ॥ हयस्तुमुक्तःकिलकार्ष्णिजेनस्वरंप्रकुर्वन्नृपधैवतंच ॥ पश्यन्सदेशान्बहुवीरयुक्तान्भद्रावतींनामपुरींजगाम ॥ १० ॥ तत्रभद्रावतीमश्वोनानाचोपवनैर्वृताम् ॥ गिरिदुर्गेणराजेंद्रतथारजतमंदिरैः ॥ ११ ॥ महावीरजनैर्युक्तांयौवनाश्वेनपालिताम् ॥ दृढांलोहकपाटैश्चनृपस्याग्रेस्थितोऽभवत् ॥ १२ ॥ तंगृहीत्वातुतस्यापिवाताञ्ज्ञात्वानृपेश्वरः ॥ युद्धंकर्तुंचकुपितःससैन्योनिर्ययौपुरात् ॥ १३ ॥ ससैन्यमागतंदृष्ट्वायौवनाश्वंमहाबलम् ॥ आहूयमंत्रिणंप्राहकृष्णभक्तंहिकार्ष्णिजः ॥ १४ ॥ ॥ अनिरुद्धउवाच ॥ ॥ कोयंसमागतोमंत्रिन्संमुखेसहसेनया ॥ हयहर्त्ताशत्रुमुख्योतत्सर्वंकथयस्वच ॥ १५ ॥ ॥ उद्धवउवाच ॥ ॥ नृपोयंयौवनाश्वाख्योमरुधन्वपतेःसुतः ॥ अत्रराज्यंचकुरुतेमृतेपितरिसत्तम ॥ १६ ॥ अयंषोडशवर्षीयोकुमंत्रिवचनाद्रणम् ॥ करिष्यतिमहाराजमारणीयःसनत्वया ॥ १७ ॥ इतिश्रुत्वातथेत्युक्त्वायौवनाश्वेनकार्ष्णिजः ॥ युद्धंचकारप्रधनेयथानागेननागहा ॥ १८ ॥ तंतुवैविरथंचक्रेहत्वाचाक्षौहिणीत्रयम् ॥ प्रत्याहविमलंवाक्यंयौवनाश्वसुपापतिः ॥ १९ ॥ ॥ अनिरुद्धउवाच ॥ ॥ राजन्प्रयच्छतुरगंयुद्धंकुरुनचेन्मया ॥ वाक्यंश्रुत्वाहरेःपौत्रंज्ञात्वाराजाभयान्वितः ॥ २० ॥

अनिरुद्धने यौवनाश्वको सेनासमेत आयो देखके अनिरुद्धने कृष्णको भक्त जो मंत्री है ताको बुलायके ये बोलोहै सेनाको संग लेके युद्ध करनेको नगरके बाहिर आयोहै ॥ १३ ॥ तब महाबल यौवनाश्वको सेनासमेत आयो देखके अनिरुद्धने कृष्णको भक्त जो मंत्री है ताको बुलायके ये बोलोहै ॥ १४ ॥ कि मंत्रिन् ! ये सेनाको संग लिये सन्मुखसे कोन आवैहै जो याने हमारो घोडो बाँधोहै तब ये हमारो मुख्य शत्रुहै सो मंत्रीजी सब वृत्तांत कहो ॥ १५ ॥ तब उद्धवजी बोलेहैं कि सुनो राजकुमार ! ये मरुदेशके पतिको पुत्र है ये यहां अपने पिताके मरेपै राज्य करैहै ॥ १६ ॥ याकी सोलह वर्षकी अवस्था है सो दुष्ट मंत्रिजननके कहिवेसों संग्राम करैगो सो महाराज मेरी राय येही है कि ये मारगेरनो चाहिये ॥ १७ ॥ ये उद्धवजीके कहेको सुनकर बहुत ठीक है ऐसा कह अनिरुद्ध वाही समय संग्राममे यौवनाश्वर राजाके संग युद्ध करनलगे ॥ १८ ॥ तब अनिरुद्धने यौवनाश्वको विरथकर और याकी तीन अक्षौहिणी सेनाको मारके बडे उत्तम वाक्य कहेहैं ॥ १९ ॥ देखो राजाजी! याते अश्व

देदेउ नाहीं तो हमारे संग युद्ध करौ ये वाक्य सुनके राजा यौवनाश्व इनको कृष्णको पौत्र सुनके भयान्वित भयो ॥ २० ॥ वाही समय वा यज्ञियाश्व राजाने अनिरुद्धको निवेदन कियो है हाथ जोरोहै और ये बोलोहै ॥२१॥ कि हे नृपराजजी ! जब द्वारिकामे यज्ञ होयगो तब मै आऊँगो कृष्णके दर्शन करूंगो ॥२२॥ तब तो अनिरुद्ध युवनाश्व राजाको राज्यमें स्थापन कर उनकी पूजा ले विजयी हो पुनः घोडेको विजयके लिये छोडोहै ॥ २३ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां हयमेधखंडे भाषाटीकायामेकविंशोऽध्यायः ॥ २१ ॥ गर्गजी कहैहै कि, हे राजन् ! फिर यहाँसो उग्रसेनको यह घोडा अनेक देशनको देखतो २ राजपुर नामके नगरमें गयोहै मार्गमें सफरा नाम नदीको देखके अवंतिकाके वनमें जायके खडो भयोहै ॥ १ ॥ वाही समय वहां बडे महात्मा श्रीकृष्णके गुरु ब्राह्मणनमें मुकुटमणि तुलसीकी मालाको कंठमे पहरे हुये वस्त्रनको धारणकरे कृष्णनामको जपते ऋषि सांदीपिनी आयेहैं

अर्पयामासविधिनातस्मैयज्ञतुरंगमम् ॥ भूत्वाकृतांजलीराजाप्रार्थितस्तेनचाऽब्रवीत् ॥ २१ ॥ ॥ यौवनाश्वउवाच ॥ ॥ द्वारकायांयदा यज्ञोभविष्यतिनृपेश्वर ॥ तदाहंचागमिष्यामिकृष्णस्यांघ्रीविलोकितुम् ॥ २२ ॥ ततश्चकृत्वातंराज्येवंदितस्तेनकार्ष्णिजः ॥ मुमुचेवाजिनंश्रेष्ठंविजयीविजयायच ॥ २३ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायांहयमेधखण्डे भद्रावतीविजयोनामैकविंशोऽध्यायः ॥ २१ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ यदुप्रवीरस्यतुरंगमोवैविलोकयन्राजपुरंजगाम ॥ निरीक्ष्यमार्गेसफरांनदींचह्यवंतिकायांविपिनेस्थितोभूत् ॥ १ ॥ तदैवतत्रागतवान्महात्मा सांदीपनिःकृष्णगुरुर्द्विजेन्द्रः ॥ स्नातुंगृहाच्छ्रीतुलसीस्रजाढ्यःसधौतवस्त्रःप्रजपन्हिकृष्णम् ॥ २ ॥ ददर्शतत्रापिजलंपिबंतंतुरंगमंवैधवलंसपत्रम् ॥ वाक्यंब्रुवन्नेषकृतोश्ववाजीविमोचितःकेननृपेश्वरेण ॥ ३ ॥ तत्रस्नानंप्रकुर्वंतंदृष्ट्वाबिंदुंनृपात्मजम् ॥ हयस्यार्थेमुनिर्गत्वानोदयामासतंनृप ॥ ४ ॥ ततःसवीरैर्बहुभिश्चराजन्राजाधिदेवीतनयश्चशूरः ॥ जग्राहवाहंसहसानिरीक्ष्यनत्वागुरुंतद्वचसाप्रसन्नः ॥ ५ ॥ हयंगृहीत्वागुरवे दर्शयामासहर्षितः ॥ सपत्रंवाचयित्वाऽहनृपंसांदीपनिर्मुदा ॥ ६ ॥ ॥ सांदीपनिरुवाच ॥ ॥ उग्रसेनस्यतुरगंविद्धिप्राद्युम्निपालितम् ॥ यदृच्छयागतंराजन्कार्ष्णिजोत्रागमिष्यति ॥ ७ ॥ आगमिष्यंतिबहवोयादवायुद्धशालिनः ॥ मित्रविंदात्मजाश्चैवपश्यंतस्तेतुरंगमम् ॥ ८ ॥

॥ २ ॥ उन्ने वहां पत्र जाके माथेपर बँधरह्यो श्वेत जाको रंग जलको पीरह्यो ऐसे अश्व देखो है देखके पूछनलगे कि ये अश्वमेधको घोडा कोनको है और कौनसे राजाधिराजने छोडोहै ॥ ३ ॥ तब नदी स्नान कररहे बिंदु नामके राजकुमारको देखके सांदीपिनी पास जायके राजकुमार बिंदुको घोडेके पकरवेके लिये आपने प्रेरणा कीनीहै ॥ ४ ॥ तब ये राजाधिदेवीको पुत्र बडो शूर वीर बहुतसे अपने वीरनको संग लिये या घोडेको देख सांदीपिनीजीको प्रणाम कर इनके कहेसो या राजकुमारने वो घोडा पकरलियो ॥ ५ ॥ घोडेको पकरके बडो प्रसन्न हैकर गुरुको लायके दिखाये तब पत्रको बाँचकर सांदीपिनीजी बडे प्रसन्न हैके बोलेहै ॥ ६ ॥ देखौ राजकुमारजी ये अश्व उग्रसेनको है अनिरुद्ध याको पालक है अकस्मात् यहाँ ये अश्व आयगयोहै सो पीछेसे अनिरुद्धजी भी अवश्य आवेंगे ॥ ७ ॥ और युद्धशाली बहुतसे

यादवहू आवेंगे और घोड़ेके देखनवारे मित्रविंदाके पुत्रभी आमेंगे ॥ ८ ॥ वे सब कृष्णके पुत्र आपके पूजनीय हैं सो मेरे कहेसे तुम युद्धकी बुद्धिको छोडके ये अश्व उनको दे देउ ॥ ९ ॥ ये गुरुको वचन सुनके धनुषधारी बडो शूरवीर राजकुमार अश्वके लेजायबेको जो विचार हौ सो छोडदियो और चुप है गयो ॥ १० ॥ वाही समय लोकके मान दूर करनवारो यदुसेनाको बड़ो शब्द भयो है और धनुषनकी टंकार सहित दुंदुभीनको हूँ बडो भारी शब्द भयोहै ॥ ११ ॥ हाथीनकी चिंघार घोडेनकी हिनहिनाट रथनकी खनखनाट हुयी और वीरपुरुषनकी गर्जन भई है ॥ १२ ॥ लोकनके भयको देनवारो शतघ्नीन ( तोपन ) को शब्द न्यारो भयोहै ये सुनके राजकुमार ( बिंदु ) के मनमें बडो विस्मय भयो है ॥ १३ ॥ तब तौ सब रथी और हाथी घोडेनकी फौजको लिये मधु भोज और दशार्हवंशके और शूरसेनके वंशके राजा आये हैं ॥ १४ ॥ जिनके पाँवोंकी रजसे आकाश भर

पूजनीयास्त्वयासर्वेकृष्णचन्द्रस्यनन्दनाः ॥ मद्वाक्याद्युद्धबुद्धिंत्वंत्यक्त्वादेहितुरंगमम् ॥ ९ ॥ इतिश्रुत्वागुरोर्वाक्यंधन्वीशूरोनृपात्मजः ॥ हयंनेतुंमनोयस्यतत्रतूष्णींबभूवह ॥ १० ॥ तदैवयदुसेनायाःशब्दोभूल्लोकमानहा ॥ महानादंदुंदुभीनांटंकारंधनुषांतथा ॥ ११ ॥ चीत्कारं दंतिनांचैवहयानांहेषणंतथा ॥ झणत्कारंरथानांचवीराणांगर्जनंतथा ॥ १२ ॥ शतघ्नीनांमहाशब्दंलोकानांभयदायकम् ॥ श्रुत्वाराजकुमार स्तुविस्मयंपरमंगतः ॥ १३ ॥ ततःसमागताःसर्वेरथिभिश्चगजैर्हयैः ॥ भोजवृष्ण्यंधकमधुशूरसेनदशार्हकाः ॥ १४ ॥ रजोभिश्चनभोव्या प्तंकुर्वंतश्चालयन्महीम् ॥ केननीतःकुत्रगतोहयःसर्वेब्रुवन्वचः ॥१५॥ ततश्चददृशुःसर्वेघोटकंबद्धचामरम् ॥ महाद्भुतेचोपवनेपुष्पितद्रुमसंकुले ॥ १६ ॥ गृहीतंलीलयातत्रनृपपुत्रेणबिंदुना ॥ दृष्ट्वानिरुद्धंनिकटेगत्वासर्वेह्यवर्णयन् ॥ १७ ॥ इतिश्रुत्वानिरुद्धस्तुविस्मितःप्रहसन्नृप ॥ उद्ध वंप्रेषयामासबिन्दोःपार्श्वेचधर्मवित् ॥ १८ ॥ ततःपुर्यांमहाराजचासीत्कोलाहलोमहान् ॥ भयभीताजनाःसर्वेसेनांवीक्ष्यभयंकराम् ॥१९॥ अथवैभ्रातरंद्रष्टुंह्यनुबिंदुर्भयान्वितः ॥ कोटिवीरगणैःसार्द्धस्वपुर्य्यानिर्ययौबहिः ॥ २० ॥ दृष्ट्वायज्ञहयंतत्रसपत्रंचपयःप्रभम् ॥ भ्रात्रागृहीतंचभ यान्निषेधंसचकारह ॥ २१ ॥ ॥ अनुबिंदुरुवाच ॥ ॥ यदूनांकृष्णदेवानांभ्रातर्मोचयघोटकम् ॥ सम्बन्धस्यमिषेणापिकुलकौशलहेतवे ॥२२॥

गयोहै और भूमि हलन लगी है अरे कौन घोडेको लेगयोहै घोडा कहाँ गयो ऐसे कहते आयेहैं ॥ १५ ॥ तदनंतर इन सबनने चामर जाके बँधरहे ऐसे घोडेको देखोहै बडे अद्भुत पुष्पनके खिले वृक्षनके बीचमें खडो है ॥ १६ ॥ और खेल करके राजकुमार बिंदुने जाको पकर राखो है ताको देखके अनिरुद्धके पास जायकै सबनने कहीहै ॥ १७ ॥ ये सब बात अनिरुद्धने सुनके विस्मित हैके हँसते हुयेने उद्धवको बिंदुके पास भेजोहै ॥ १८ ॥ तब तो हे महाराज ! पुरीमें बडो भारी कोलाहल भयोहै या भयंकर सेनाको देखके सब मनुष्य भयभीत होगये है ॥ १९ ॥ तदनंतर भाईके देखबेको अनुबिंदु भययुक्त हैके एक किरोड़ वीरगणोंको संग लेके अपनी पुरीके बाहिर निकसेहैं ॥ २० ॥ तब वे यज्ञके घोडेको पत्र सहित देखके दूधके समान जाको श्वेत रंग है भाईने जाको पकरो है सो अनुबिंदुने भयसों छुडायदियोहै ॥ २१ ॥ हे भ्रातः ! कृष्ण हे देवता जिनके ऐसे यादवनको घोडा है

ताको तुम छोड देउ संबंधके मिषसों और कुलके कौशलके लिये ॥२२॥ तुम यादवनके बलको तो देखौ हे भ्रातः! जिन यादवनने पहले राजसूययज्ञमें देव, दैत्य, मनुष्य सब जीतेहे ॥ २३ ॥ ये अनुविदुको कह्यो सुनके बडो भाई विंदु घोडेपै बैठे आये जे उद्धव हैं तिनसों ये वचन कहतो भयो ॥२४॥ महाराज मेने मित्रनके मिलवेके लिये घोडा पकरोहै यासों मैने तुमारो सबको निमंत्रण कियो है सो तुम सब कोई यहांही रहो ॥२५॥ ये विंदुके कहेको सुनके उद्धवजी विंदुकी वहुत कुछ वडाई कर फिर वडे हर्षित हैके सब बात अनिरुद्धको निवेदन करतोभयो ॥ २६ ॥ तब अनिरुद्ध हे राजन्! उद्धवके कहेको सुनके बडो प्रसन्न हैके सेनासहित अवंतिकामें नदीके किनारेपे निवास करते भये ॥ २७ ॥ हे राजन्! वहाँ नदीके तटपे दश योजनके बीचमे अनेक प्रकारके स्वर्ण कलशन समेत अद्भुत बडे शुभ डेरा तम्बू लगगयेहैं ॥ २८ ॥ भक्ष्य, भोज्य, लेह्य, चोष्य जे भोजन है सब आये यादवनको

यादवानांबलंपश्यदेवदैत्यनरासुराः ॥ पुरायज्ञेराजसूयेसर्वेभ्रातर्विनिर्जिताः ॥ २३ ॥ इतितद्वाक्यमाकर्ण्यबिन्दुर्ज्येष्ठोऽवधर्षितः ॥ आगतंह्युद्धवंदृष्ट्वाहयस्थंप्रत्युवाचह ॥ २४ ॥ ॥ बिंदुरुवाच ॥ ॥ मयागृहीतस्तुरगोमित्राणांमिलनायच ॥ तस्मान्निमंत्रिताःसर्वेस्थितिंकुरुतचात्रवै ॥ २५ ॥ इतिश्रुत्वोद्धवोराजन्बिंदुंसंश्लाघ्यहर्षितः ॥ अनिरुद्धस्यनिकटेगत्वासर्वमुवाचह ॥ २६ ॥ श्रुत्वाऽनिरुद्धस्तद्वाक्यंभूत्वाराजन्प्रसन्नधीः ॥ सेनयाऽवंतिकायांचनदीतीरेऽवसत्किल॥२७॥ अनेकेशिबिराराजंस्तत्रवैदशयोजने ॥ नानावर्णाःसकलशाह्यभूवन्नद्भुताःशुभाः ॥२८॥ भक्ष्यंभोज्यंचलेह्यंचचोष्यमेतैश्चभोजनैः ॥ आगतेभ्यश्चसर्वेभ्योविंदुरर्हणमाहरत् ॥२९॥ तथाचैवतृणान्नादीन्पशुभ्योदत्तवान्नृपः ॥ इत्थंविधंचसत्कारंवृष्णीनांसचकारह ॥ ३० ॥ नृपोराजाधिदेवीचद्वौतथानृपनंदनौ ॥ भृशंमुमुदिरेसर्वेवीक्ष्यसर्वान्हरेःसुतान् ॥ ३१ ॥ ततोनिशायांकिलकार्ष्णिपुत्रोविद्यागुरुंतुस्वपितामहस्य ॥ आहूयनत्वाऽऽसनमेवदत्त्वाप्रत्याहकृत्वावरपूजनंच ॥ ३२ ॥ भगवन्द्वारकायांचकृष्णवाक्यात्क्रतूत्तमम् ॥ करोतिहयमेधाख्यंचक्रवर्तीयदूत्तमः ॥ ३३ ॥ तस्मिन्क्रतुवरेब्रह्मन्कृपांकृत्वाममोपरि ॥ त्वंतुगच्छमुनिश्रेष्ठपुत्रेणचसमन्वितः॥ ३४ ॥ अनिरुद्धस्यवचनंश्रुत्वासांदीपनिर्मुनिः ॥ कृष्णदर्शनकांक्षीचचलितुंसमनोदधे ॥३५॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायांहयमेधखण्डे अवंतिकागमनंनामद्वाविंशोऽध्यायः ॥२२॥ गर्गउवाच ॥ ॥ अथसांदीपनिंतत्रकृष्णपौत्रोऽब्रवीद्वचः ॥ स्मृत्वातुकिंचित्संदेहंगुरुंवृद्धश्रवाइव १ ॥

विंदुने निवेदन कियेहै ॥ २९ ॥ तैसेही तृण अन्नादिक पशुनको दीनेहै या प्रकार सब वृष्णीनको विंदुने सत्कार कियोहै ॥ ३० ॥ तब राजा राजाधिदेवी तैसेही दोऊ राजकुमार ये सब कृष्णके सब पुत्रनको देखके अत्यानंदयुक्त भयेहै ॥ ३१ ॥ तब रात्रिके समयमे अपने पितामह ( दादे ) के विद्यागुरुको बुलायके प्रणामकर आसन देके पूजन कर ये कहतोभयो ॥ ३२ ॥ हे भगवन्! द्वारकामें श्रीकृष्णके कहेते चक्रवर्ती राजा यादवनमे उत्तम उग्रसेन अश्वमेध नामको यज्ञकर रह्योहै ॥ ३३ ॥ हे ब्रह्मन! या यज्ञमें मेरे ऊपर कृपा करके हे मुनिश्रेष्ठ! अपने पुत्रको साथ लैके आप पधारो ॥ ३४ ॥ अनिरुद्ध कहे वचनको सुनके मुनि सांदीपिनीजी कृष्णदर्शनकी जिनके इच्छासो चलनेको मन करतेभये ॥ ३५ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखंडे भाषाटीकायां द्वाविंशोऽध्यायः ॥ २२ ॥ ॥ गर्गजी कहेहै कि, फिर अनिरुद्धने सांदीपिनिजीसों कही कि, कोई जो

मनमें संदेह हो वा बातको पूछो हो जैसे इंद्र बृहस्पतिसो पूछै ॥ १ ॥ अनिरुद्धजी बोले—हे भगवन् ! मेरे अगारी सार होय सो कहौ जासों मैं आनंदमें रमण करौ और सब संसारके सुखनको स्वप्नके समान मिथ्या जानके उनको परित्याग करौ ऐसो उपदेश करौ ॥ २ ॥ हे राजन ! या प्रकार जब अनिरुद्धने प्रार्थना कीनी तब सांदीपिनि नाम गुरु हँसके ये कहतेभये जैसे पृथु राजाके प्रश्न सुनके सनत्कुमारने निरूपण कियो हो ॥ ३ ॥ सांदीपिनिजी बोले कि, अनिरुद्धजी तुम साक्षात् ब्रह्माजीके अवतार हौ आप पहले भगवानके नाभिकमलसो उत्पन्न भयेहैं यासो हे लोकेश ! मै अवश्य तेरे आगे कहूँगो ॥ ४ ॥ तब भी हे राजन् ! तेरे वाक्यके गौरवसों कहोंगो जासों सब दीन चित्तवारे मनुष्यनके कल्याणके लिये ॥ ५ ॥ हे राजन् ! जो तुमने प्रश्न कियोहो ताको मेरे मुखसे सुनो देख बेटा ! सार तो केवल कृष्णके चरणको सेवनही है ॥ ६ ॥ जिन

॥ अनिरुद्धउवाच ॥ ॥ भगवन्ब्रूहिमेसारंयेनानंदेरमाम्यहम् ॥ विहायचास्यजगतःसुखान्स्वप्नोपमान्मुने ॥ २ ॥ इतीरितोनिरुद्धेनराजन्सांदीपनिर्मुनिः ॥ प्रत्याहप्रहसन्प्रीत्याकुमारःपृथुनायथा ॥ ३ ॥ ॥ सांदीपनिरुवाच ॥ ॥ आदिदेवस्त्वमेवासीच्छ्रीहरेर्नाभिपंकजात् ॥ तस्मात्त्वाग्रेलोकेशकथयिष्यामिकिंत्वहम् ॥ ४ ॥ तथापिवर्णयिष्यामिराजंस्त्वद्वाक्यगौरवात् ॥ कल्याणार्थनराणांचसर्वेषांदीनचेतसाम् ॥ ५ ॥ त्वयापृष्टंचयद्राजँस्तच्छृणुष्वमुखान्मम ॥ कृष्णचंद्रस्यपदयोःसारमस्तिहिसेवनम् ॥ ६ ॥ ययोःपूजनमात्रेणध्रुवोध्रुवपदंव्रजेत् ॥ प्रह्लादश्चांबरीषश्चगयश्चैवयदुस्तथा ॥ ७ ॥ तस्मात्त्वमपिराजेंद्रश्रीकृष्णस्यचसेवनम् ॥ सर्वेषांसाररूपंयन्मनसाकुरुयत्नतः ॥ ८ ॥ यूयंलोकेभूरिभागाःश्रीकृष्णस्यचवंशजाः ॥ ज्ञातिसंबंधिनश्चैवजीवन्मुक्ताहरिप्रियाः ॥ ९ ॥ केचिज्जानंतिश्रीकृष्णंतनयंकेपिभ्रातरम् ॥ पितरंकेपिमित्रंचकिंकर्त्तव्यंपरंचतैः ॥ १० ॥ ॥ अनिरुद्धउवाच ॥ ॥ कःकर्ताचास्यजगतआदिरूपःसनातनः ॥ यस्मादासीत्पूर्वमिदंतन्मेवर्णयविस्तरात् ॥ ११ ॥ केनकेनापिरूपेणभगवाञ्जगदीश्वरः ॥ युगेयुगेमुनेधर्मंकरोतीतिवदस्वनः ॥ १२ ॥ ॥ सांदीपनिरुवाच ॥ ॥ उत्पत्तिश्चनिरोधश्चयस्मादासीद्यदूद्वह ॥ सईश्वरःपरब्रह्मभगवानेकएवच ॥ १३ ॥

चरणनके पूजनमात्रसोंही ध्रुवजीको ध्रुवपद मिलो और प्रह्लाद, अंबरीष, गयराजा और यदुकोहूँ ध्रुवपद मिलो ॥ ७ ॥ यासों हे राजेंद्र ! श्रीकृष्णको सेवनही सबको सार है सो तुम वोही कृष्णचरण सेवन करौ ॥ ८ ॥ तुम ते कृष्णके वंशमें भयेहो यासों तुम बडभागी हौ और जे कृष्णकी जातिके या संबंधी हें वे सब जीवन्मुक्त हैं जो कि वे कृष्णके प्यारे है ॥ ९ ॥ जे तुम कोई तो कृष्णको पुत्र कोई भाई कोई पिता और कोई मित्र मानोहो फिर बताओ याहूसों अधिक और उनको कहा कर्तव्य है ॥ १० ॥ तब अनिरुद्धने प्रश्न कियो कि महाराज या जगत्को कर्ता कौन है जो आदि रूप सनातन है सो कौन है जासो पहले ये जगत् उत्पन्न भयोहै वाको मेरे अगारी विस्तरसों वर्णन करौ ॥ ॥ ११ ॥ और हे मुने ! जगदीश्वर भगवान् कौन कौन रूपसों युगयुगमें धर्मको करैहे ये हमसों कहौ ॥ १२ ॥ तब सांदीपिनिजी बोले कि हे यदूद्वह ! जासों या जगत्की

उत्पत्ति और प्रलय होयहै वो परब्रह्म भगवान् ईश्वर एकही है ॥ १३ ॥ हे नृपसत्तम ! दक्षादिक सब युगयुगमें उत्पन्न होयहै और फिर लय होजायँ हैं विद्वान् पुरुष यामें कभी मोहित नहीं होयहैं ॥ १४ ॥ हे राजन् ! ये कृष्णही परब्रह्म है याहीसों ये जगत् उत्पन्न भयोहै और जो जगद्रूप है और जामें जगत् है अंतमेंहू ये जगत् वाहीमे लय होयहै ॥ १५ ॥ वो परंधाम परंपद कार्यकारणसों परहै और ये सब चराचर जगत् जासों न्यारो नहीं है ॥ १६ ॥ वोही मूलप्रकृति है व्यक्त ( प्रत्यक्ष ) रूप जगत् वोहीहे वाहीमें सब लय हैके स्थित रहैहै ॥ १७ ॥ प्रकृति पुरुष जाते उत्पन्न भयेहैं जासों ये चराचर जगत् भयोहै जो या सबको कारण है वो कृष्ण मोपे प्रसन्न होउ ॥ १८ ॥ स्थितिरूप व्यापारको करनवारो चारों युगनमें विष्णुही हैं और हे राजेंद्र ! वो युगव्यवस्थाको जैसे करैहै सो तुम सुनो ॥ १९ ॥ सतयुगमें कपिलादि स्वरूपको धारण करनवारो ज्ञानरूप

युगेयुगेभवंत्येतेदक्षाद्यानृपसत्तम ॥ पुनश्चैवनिरुद्धयंतेविद्वाँस्तत्रनमुह्यति ॥ १४ ॥ राजन्कृष्णःपरंब्रह्मयतःसर्वमिदंजगत् ॥ जगच्चयोयत्र चेदंयस्मिँश्चलयमेष्यति ॥ १५ ॥ तद्ब्रह्मपरमंधामसदसत्परमंपदम् ॥ यस्यसर्वमभेदेनजगदेतच्चराचरम् ॥ १६ ॥ सएवमूलप्रकृतिर्व्यक्त रूपीजगच्चसः ॥ तस्मिन्नेवलयंसर्वयातितत्रैवतिष्ठति ॥ १७ ॥ यतःप्रधानपुरुषौयतश्चैतच्चराचरम् ॥ कारणंसकलस्यास्यसमेकृष्णःप्रसी दतु ॥ १८ ॥ चतुर्युगेप्यसौविष्णुःस्थितिव्यापारलक्षणः ॥ युगव्यवस्थांकुरुतेयथाराजेन्द्रतच्छृणु ॥ १९ ॥ कृतेयुगेपरंज्ञानंकपिलादिस्वरूप धृक् ॥ ददातिसर्वभूतात्मासर्वभूतहितेरतः ॥ २० ॥ चक्रवर्त्तिस्वरूपेणत्रेतायामपिसप्रभुः ॥ दुष्टानांनिग्रहंकुर्वन्परिपातिजगत्त्रयम् ॥ २१ ॥ वेदमेकंचतुर्भेदंकृत्वाशतधाविभुः॥ करोतिबहुलंभूयोवेदव्यासस्वरूपधृक् ॥२२॥ वेदांश्चद्वापरेन्यस्यकलेरंतेपुनर्हरिः ॥ कल्किस्वरूपीदुर्वृत्ता न्मार्गेस्थापयतिप्रभुः ॥ २३ ॥ एवंकृष्णोजगत्सर्वंजगत्पातिकरोतिच ॥ हंतिचांतेष्वनंतात्मानान्यस्माद्व्यतिरेकतः ॥ २४ ॥ नमोस्तुहर येतस्मैयस्माद्भिन्नमिदंजगत् ॥ ध्येयःसजगतामाद्यःसप्रसीदतुमेव्ययः ॥ २५ ॥ तस्मान्नृपेंद्रहरिपौत्रमनोमयंचसर्वंविहायजगतश्चसुखंचदुःखम् ॥ मोक्षप्रदंसुरवरंकिलसर्वदंतंद्वारावतीनरपतिंभजकृष्णचंद्रम् ॥ २६ ॥

तूंही है सब भूतनके हितमें रत सब भूतनको आत्मा वोही है ॥ २० ॥ वोही चक्रवर्ती स्वरूपसों त्रेतायुगमें दुष्टनको निग्रह करतो जगत्त्रयको पालन करैहै ॥ २१ ॥ वोही विभु एक वेदके चारभाग कर फिर शत भेद करैहै तब वेदव्यासको रूप धारण करैहै ॥ २२ ॥ फिर द्वापरयुगमे वेदनको विभाग करैहै तदनंतर कलियुगके अंतमे फिर वोही भगवान् कल्किरूप धारण करके दुष्टता करनवारे मनुष्यनको सन्मार्गमें स्थापन करैहै ॥२३॥ या प्रकारसों कृष्णही सब जगतको बनावैहै फिर वोही पालन करैहै फिर अंत कालमें अनंतात्मा वोही सबको मारैहै वास्तवमें सबसों न्यारो है ॥२४॥ वा भगवान्को नमस्कार है जासो ये सब जगद्भिन्न है वोही जगतनको आत्मा है वोही ध्यान करने योग्य है वो अव्यय भगवान मोपे प्रसन्न हो उ ॥ २५ ॥ यासों हे नृपेंद्र ! हे हरिपौत्र ! मनोमय या जगतके सुखदुःखको छोडके मोक्षके देनेवारे देवश्रेष्ठ सब वस्तुके देनवारे द्वारिकेश श्रीकृष्णचंद्रकोही केवल तुम भजन

करौ ॥ २६ ॥ ये हरि श्रीकृष्णके वृत्तसारको सांदीपिनीके कहेको जो कोई मनुष्य कहै या सुनै भक्तियुक्त हैकै वो निर्मलबुद्धि मनुष्य कभी आत्मविषय मोहको नहीं पावैहै और वो स्मरण करवेमें भक्तिके योग्य होयहै ॥ २७ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखंडे भाषाटीकायां त्रयोविंशोऽध्यायः ॥ २३ ॥ गर्गजी कहैहैं कि, ये सांदीपिनीजीके कहेको सुनके आनंदमें मग्नभये ऐसे अनिरुद्धजी अपने मनको कृष्णके चरणनमें लगाय उन मुनिजीसे ये वचन बोले ॥ १ ॥ कि, गुरुजी महाराज ! आपके वाक्यनसों मोहरूप शत्रु मेरो नष्ट भयो अब आप अपने पुत्रसहित द्वारिकाको पधारौ ॥ २ ॥ ये अनिरुद्धके कहेको सुनकर सांदीपिनीमुनि कृष्णके दिये पुत्रको संग लेके रथमें बैठके द्वारकाको गयेहैं ॥ ३ ॥ तब कृष्णचंद्र तथा बलरामजीने सांदीपिनीजीको बड़े आदरसो निवास दियो सब यादवनने तथा उग्रसेनजीने विधिसों पूजन कियो ॥ ४ ॥ तदनंतर

इतिकृष्णस्यहरेश्चवृत्तसारंकथयतियश्चशृणोतिभक्तियुक्तः ॥ सविमलमतिरेतिनात्ममोहंभवतिचसंस्मरणेषुभक्तियोग्यः ॥ २७ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांहयमेधखंडेवैराग्यकथनंनामत्रयोविंशोऽध्यायः ॥ २३ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ इतीदंवचनंश्रुत्वानिरुद्धस्तुमुदान्वितः ॥ निवेश्यकृष्णपदयोःस्वमनःप्राहतंमुनिम् ॥ १ ॥ गतःशत्रुश्चमेमोहस्त्वद्वाक्येनासिनाविभो ॥ अद्यत्वंगच्छकृष्णस्यपुरींपुत्रेणसंयुतः ॥ २ ॥ तस्यवाक्यंसमाकर्ण्यमुदासांदीपनिर्मुनिः ॥ कृष्णदत्तेनपुत्रेणरथस्थोद्वारकांययौ ॥ ३ ॥ सपुर्य्यांरामकृष्णाभ्यामादरेणनिवासितः ॥ पूजितोयादवैःसर्वैर्भोजेंद्रेणविधानतः ॥ ४ ॥ अथप्रद्युम्नतनयःश्यामकर्णंमहोज्ज्वलम् ॥ स्वर्णशृंखलयाबद्धंमुमोचविजयायच ॥ ५ ॥ हयश्चशीघ्रंप्रव्रजन्नृपेंद्रसुरंभ्रवन्राजपुरेगतःसः ॥ यत्रानुशाल्वोनृपतिश्चराज्यंशाल्वस्यभ्राताकुरुतेचनित्यम् ॥ ६ ॥ तत्रैवतुरगंप्राप्तमनुशाल्वोयदृच्छया ॥ गृहीत्वावाचयामासतत्पत्रंचप्रहर्षितः ॥ ७ ॥ अभिप्रायंनिरीक्ष्यैवतिरश्चीनेनचक्षुषा ॥ स्वसैनिकान्प्रत्युवाचरुषाप्रस्फुरिताधरः ॥ ८ ॥ दिष्ट्यादिष्ट्याशत्रवोमेसर्वेचात्रसमागताः ॥ घातयिष्यामितान्सर्वान्यैर्मेभ्राताचमारितः ॥ ९ ॥ इत्युक्त्वासेनयायुक्तोनिश्चक्रामपुराद्बहिः ॥ अक्षौहिणीभिर्दशभिस्तृणीकृत्यतुयादवान् ॥ १० ॥ तदैववृष्णयःसर्वेदृष्ट्वासेनांसमागताम् ॥ बाणवर्षांप्रमुंचंतींमुमुचुस्तेशरांश्चवै ॥ ११ ॥

अनिरुद्धने ऋषिके गये पीछै सोनेकी संकलसों बँधो महोज्ज्वल वो श्यामकर्ण अश्व फिर छोडोहै ॥ ५ ॥ तब हे नृपेंद्र ! वो अश्व फिर चलतो चलतो राजेंद्र उग्रसेनके कहतो २ राजपुरमें गयो है जहाँ अनुशाल्व नामको राजा शाल्वराजको भाई नित्य राज्य करतोहो ॥ ६ ॥ तब वहां प्राप्तभये अश्वको अनुशाल्वने पकरलियो याने जो माथेमें पत्र लिखो बँधोहो वो वचवायोहै ॥ ७ ॥ और मतलब समझके क्रोधसों याके होठ फड़कन लगे और अपने सेनाके वीरपुरुषनसों बोलो ॥ ८ ॥ सोनेकी घडी आज बडौ मंगल है कि, जे मेरे शत्रु हैं वे आपसेही यहां आयेहैं इन सबनको जिननें मेरो भाई मरवाय डारोहो आज मैं विन सबनको मरवाऊँगो ॥ वचन कहके अपनी दश अक्षौहिणी सेनाको संग लेकै यादवनको एक तिनकाकी बराबर गिनके पुरके बाहिर निकसोहै ॥ १० ॥ सोही सब यादवसेनाको आईभाई

बाणनकी वर्षा करही है ताके ऊपर ये भी बाण वर्षामनलगे ॥ ११ ॥ तब दोनों सेनानको खड्ग, बाण, गदा, शक्ति और भिंदिपालनसों संग्राम होनलगो ॥ १२ ॥ तब महाबली राजा अनुशाल्व अपनी सेनाको भागतीको रोकके गर्जतो रथमें बैठके आयोहै ॥ १३ ॥ याको आयेभयेको दीप्तिमान् नामको श्रीकृष्णको पुत्र या अनुशाल्वसों युद्ध करवेको सन्मुखसों आयोहै ॥ १४ ॥ तब दीप्तिमान्को सन्मुख आयो देखके अनुशाल्वने कुपित हैके दश बाण मारेहैं जैसे द्वीपी अपने नखसों हाथीको मारे ॥ १५ ॥ विन बाणनसों ताडन कियो दीप्तिमान् वाही समय रुधिरसों अक्षतबाहुँसों धनुषको लेके रोषसों बाणग्रहण कियेहैं ॥ १६ ॥ उन बाणनको धनुषमें लगायके छोडेहैं तब वे बाण अनुशाल्वके शरीरको भेदन करके हे राजन् ! पार निकसगयेहैं ॥ १७ ॥ जैसे तृणगृह ( बमँई ) में सर्प प्रवेश करै अथवा जैसे तृणगृहमें पन्नगाशन गरुड प्रवेश करै तब विन बाणनसों युद्धमें

उभयोःसेनयोर्युद्धंततःसमभवन्मृधे ॥ खड्गैर्बाणैर्गदाभिश्चशक्तिभिर्भिंदिपालकैः ॥ १२ ॥ पलायमानांस्वांसेनामनुशाल्वोमहाबलः ॥ वारयित्वानदन्युद्धेचाजगामरथेनवै ॥ १३ ॥ तमागतंविलोक्याथदीप्तिमान्कृष्णनन्दनः ॥ तेनसार्द्धंरणंकर्त्तुंतदैवसंमुखेऽभवत् ॥ १४ ॥ दीप्तिमंतंरणेवीक्ष्यधनुषादशभिःशरैः ॥ तताडामर्षितःसोपिद्विपंद्वीपीनखैरिव ॥ १५ ॥ ताडितस्तैःशरौघैस्तुरुधिराक्षतबाहुना ॥ नीत्वाश रासनंसद्योबाणाञ्जग्राहरोषतः ॥ १६ ॥ निधायकिलंकोदंडेदशबाणान्मुमोचह ॥ तेशरास्तच्छरीरंवैभित्त्वाराजन्वहिर्गताः ॥ १७ ॥ यथा तृणगृहंराजन्सहसापन्नगाशनाः ॥ तैर्बाणैर्निहतोयुद्धेनुशाल्वोमूर्च्छितोभवत् ॥ १८ ॥ ततस्तत्सैनिकाःसर्वेरुपाप्रस्फुरिताधराः ॥ दीप्तिमंतं रणेजघ्नुश्चित्रशस्त्रैःशरैरपि ॥ १९ ॥ तत्रागत्यहरेःपुत्रोभानुःसर्वांत्रिपूङ्खैः ॥ नीहाराभ्रान्भानुरिवछिन्नभिन्नांश्चकारह ॥ २० ॥ ततश्चदुद्रुवुः सर्वेऽनुशाल्वस्यतुसैनिकाः ॥ तदैवतस्यमंत्रीवैप्रचण्डोनामरोषतः ॥ २१ ॥ शक्त्याजघानसमरेसत्यभामात्मजंनृप ॥ भानोश्चहृदयंभि त्त्वासाविवेशमहीतले ॥ २२ ॥ सचापिमूर्च्छितोभूत्वानिपपातरथाद्रणे ॥ सएवंकौतुकंवीक्ष्यसांबस्तत्ररुषाज्वलन् ॥ २३ ॥ शीघ्रंगृ हीत्वाकोदंडमाजगामरथेनवै ॥ प्रचण्डस्यरथंसांबःसतुरंगंससारथिम् ॥ २४ ॥ सध्वजंशतबाणैश्चसर्वंचूर्णीचकारह ॥ रथेभग्नेगदांनीत्वाप्रच ण्डोरणदुर्मदः ॥ २५ ॥

अनुशाल्व मूर्च्छित हैगयो ॥ १८ ॥ तब याके सब सैनिक रोषसों होठ जिनके फडकनलगे विन्ने दीप्तिमान्के अनेक प्रकारके बाण मारेहैं ॥ १९ ॥ तब तो भगवान्के पुत्र भानुने आयके सब शत्रुगणनको बाणनके मारे ऐसे उडाय दियेहै जैसे मेघसमूहको पश्चिमको पवन उडायदेयहै ॥ २० ॥ तब तो अनुशाल्वके सब सेनाके मनुष्य भागगयेहैं तब अनु शाल्वको प्रचंडनामको मंत्री बडे रोषसों ॥ २१ ॥ भानुके शक्तिको प्रहार करतोभयो वो शक्ति भानुके हृदयके पार हैगई है फिर भूमिमें प्रवेश करगईहै ॥ २२ ॥ तब भानु मूर्च्छित हैकै रथमेंसों धरणीमें गिरोहै तब या कौतुकको देखके क्रोधसों अग्निकी तरह जलनलगो ऐसो सांब ॥ २३ ॥ शीघ्रतासों धनुषको लेकें रथमे बैठके आयोहै और आयके घोडे और सारथीके सहित प्रचंडके रथको ॥ २४ ॥ ध्वजसहित सो १०० बाणनसों चूर्ण करके पटक दियेहै तब रणमे बडो दुर्मद जो प्रचंड है सो रथको चूर्णभयो देख गदाको

लेकें ॥ २५ ॥ अपने वैरी सांबके मारवेको आयोहै जैसे पतंग अग्निके सन्मुख आवैहै तब प्रचंडको आवतो देखके सांबने चद्रमा सूर्यके समान जाको तेज ॥ २६ ॥ ऐसे एकही वाणसों प्रचंडको मस्तक काटडारो तब प्रचंडकी सेनामें हे नृपेश्वर ! बडो भारी हाहाकार मचौहै ॥ २७ ॥ इतनेहीमें ये अनुशाल्व एक मुहूर्त पीछै मूर्च्छित निवृत होनेपर जब उठोहै तब अपने प्रचंड मंत्रीको मरोदेखोहै सांबने मारके पटकोहै ॥ २८ ॥ देखके रथमें बैठ धनुषको उठाय खड्ग जाके परतलेमें कवच पहरके चार शिलीमुख नामके वाणनसों सांबके चारौ घोड़े ॥ २९ ॥ दो वाणसो ध्वजा पताका तीन वाणसों सारथी पांच वाणसों धनुष और तीस वाणनसों रथ इनको मारके चूरचूर कर डारेहैं ॥ ३० ॥ तब जांबवती पुत्र सांब धनुष जाको कटगयो रथ जाको चूर हैगयो घोडे जाके मरगये सारथी जाको मरगयो सो दूसरे रथमें बैठके शोभित भयोहै ॥ ३१ ॥ तब फिर धनुष हाथमें लेके

आजगामारिपुंहंतुंपतंगइवपावकम् ॥ आगतंतंविलोक्याथचन्द्रार्काकारवर्चसा ॥ २६ ॥ शरेणैकेनसांबस्तुजहारतच्छिरोमृधे ॥ हाहाकारस्तदैवासीत्तत्सेनायांनृपेश्वर ॥ २७ ॥ अथोत्थितोनुशाल्वस्तुमूर्च्छांत्यक्त्वामुहूर्ततः ॥ ददर्शमंत्रिणंतत्रसांबेननिहतंमृधे ॥ २८ ॥ निरीक्ष्यरथमारुह्यधन्वीखड्गीचदंशितः ॥ शिलीमुखैश्चतुर्भिश्चसांबस्यचतुरोहयान् ॥ २९ ॥ द्वाभ्यांकेतुंत्रिभिःसूतंपंचभिश्चशरासनम् ॥ त्रिंशद्भिश्चशरैर्यानंजघानसमरेनृपः ॥ ३० ॥ सच्छिन्नधन्वाविरथोहताश्वोहतसारथिः ॥ रथंचान्यंसमारुह्यरेजेजांबवतीसुतः ॥ ३१ ॥ ततोगृहीत्वाकोदंडंशतबाणैरमर्षितः ॥ तताडसरिपुंयुद्धेसर्पंपक्षैर्यथाविराट् ॥ ३२ ॥ यानस्तस्यापिभग्नोभूत्तुरंगाःपंचतांगताः ॥ सूतोमृत्युंगतोयुद्धेनुशाल्वोमूर्च्छितोभवत् ॥ ३३ ॥ ततस्तत्सैनिकाःसर्वेगृध्रपक्षैःस्फुरत्प्रभैः ॥ आशीविषसमैर्बाणैःसांबंजघ्नूरुषान्विताः ॥ ३४ ॥ सांबमेकंरणेवीक्ष्यमधुःकृष्णसुतोरुषा ॥ पारावतसमेनापिहयेनागतवान्मृधे ॥ ३५ ॥ साकंसांबेनतान्सर्वान्निस्त्रिंशेनारिपून्खलान् ॥ प्रहरार्द्धेनराजेन्द्रमारयन्विचचारह ॥ ३६ ॥ ततोनुशाल्वउत्थायदृष्ट्वास्वस्यपराजयम् ॥ सलिलेनशुचिर्भूत्वाहंतुंसर्वान्मनोदधे ॥ ३७ ॥ ब्रह्मास्त्रंसंदधेरोषान्मयदैत्येनशिक्षितम् ॥ अजानन्तस्तुनाशंचसंप्राप्तेप्राणसंकटे ॥ ३८ ॥

अमर्ष जाको भयो सो युद्धमे याने सौ १०० बाण सांबके मारेहैं जैसे सर्पके ऊपर गरुड प्रहार करै ॥ ३२ ॥ तब अनुशाल्वके रथकोहू चूर्ण हैगयो घोड़ेहू मरगये और सारथीहू मरगयो तदनंतर शाल्व मूर्च्छित हैगयो ॥ ३३ ॥ तब तो शाल्वकी सेनाकेतो सबने बडे तीक्षण गृध्रके पंखके प्रकाशवारे सर्पकेसे जिनके आकार ऐसे वाणनसों सांबको मारनलगे हैं ॥ ३४ ॥ तब रणमें इकले सांबको देखके कृष्णको पुत्र नाग्नजितीके गर्भमेंसों उत्पन्न भयो जो मधु है सो कुपित हैके कबूतरके रंगके घोड़ेपे सवार है संग्राममें आयोहै ॥ ३५ ॥ सांब भाई जाके साथमें है सो आवतेही विन सब दुष्टनको आधे प्रहर ( ३॥। घड़ी ) में खड्गसों मारतो विचरन लगोहै ॥ ३६ ॥ तब अनुशाल्व मूर्च्छासों उठो और अपनेनको पराजय देख जलको स्पर्श करके अपने आपेको पवित्रकरके ये विचार कियो आज मैं सबको मारूँगो ॥ ३७ ॥ ये विचार कर मयदैत्यसों सीखो जो ब्रह्मास्त्र हो वो रोषके

मारे धनुषमें रोपण कियोहै परंतु ये या अस्त्रकी शांतिको नही जानतो हो केवल अपने प्राण बचायवेके लिये धनुषमें संधान कियोहै ॥ ३८ ॥ तब तो ब्रह्मास्त्रको वो दारुण तेज तीनो लोकनको नाश करतो बारह सूर्यके समान अंतरिक्षमें फैलोहै ॥ ३९ ॥ वा अस्त्रके तेजसों सब यादव भस्म होनलगे तब भयभीत है पुकारते अनिरुद्धके पास आये हैं कि, हे नृहरे ! हे महात्मन ! या प्राणांत कष्टसों हमारी रक्षा करौ ॥ ४० ॥ तब हे राजन ! ये वीर रुक्मवतीको पुत्र ( अनिरुद्ध ) सबको अभय दैके आपने अपने दूसरे ब्रह्मास्त्रसों वा ब्रह्मास्त्रको संग्राममें कुपित ह्वैके शांत कीनो हैं ॥ ४१ ॥ ऐसे ब्रह्मास्त्रकूं शांत करके पीछे या दैत्यते अपनो आग्नेयास्त्र छोडो है तब आकाश अग्निसों व्याप्त हैगयो है और खांडववनकी नाई ज्वालानसों धरती जलन लगीहै ॥ ४२ ॥ तब बलवान् अनिरुद्धने वारुणास्त्रको प्रयोग कियोहै सोई तो मूसराधार पानी वर्षनलगो जासों वो सब अग्नि शमन हैगई है ॥ ४३ ॥ तब मेघके गर्जनेसों और पानीके वर्षणसों मोर, मेडका, कोकिल और सारसादिक वर्षाके जीवनको वडो आनंद भयो

तस्यापिदारुणंतेजोत्रीँल्लोकान्प्रदहन्महत् ॥ चचारह्यंतरिक्षेचद्वादशादित्यसन्निभम् ॥ ३९ ॥ तत्तेजसादुर्विषहेणसर्वेसंदह्यमानायदवश्च भीताः ॥ प्राद्युम्निपार्श्वंप्रययुर्ब्रुवन्तोरक्षस्वदुःखान्नृहरेमहात्मन् ॥ ४० ॥ ततःकृत्वाऽभयंराजन्वीरोरुक्मवतीसुतः ॥ ब्रह्मास्त्रेणतुब्रह्मास्त्रं जहारप्रधनेरुषा ॥ ४१ ॥ वह्न्यस्त्रंसोपिचिक्षेपवह्निनापूरितंनभः ॥ दह्यमानाचभूस्तत्रज्वालाभिरिवखांडवम् ॥ ४२ ॥ ततोनिरुद्धोबलवान्वा रुणास्त्रंपुनर्दधे ॥ प्रचंडमेघधाराभिर्वह्निःशीतलतांगतः ॥ ४३ ॥ मण्डूकाःकोकिलाश्चैवमयूराःसारसादयः ॥ प्रत्यनंदन्महामेघैर्वर्षांज्ञा त्वापुनःपुनः ॥ ४४ ॥ ततोनुशाल्वोमायावीपवनास्त्रंसमादधे ॥ दृष्ट्वानिरुद्धोयुयुधेपर्वतास्त्रेणसर्वतः ॥४५॥ ततोभारसहस्राढ्यांनीत्वासोपिग दांमृधे ॥ अनिरुद्धंशूरमणिंक्रुद्धोवचनमब्रवीत् ॥ ४६ ॥ त्वत्सैन्येनास्तिराजेंद्रगदायुद्धविशारदः ॥ यदिचास्तितर्हिमह्यंतंतुशीघ्रंप्रदर्शय ॥ ४७ ॥इतितद्वाक्यमाकर्ण्यगदाधारीगदोमहान् ॥ उवाचचाग्रतोभूत्वानिरुद्धस्यप्रपश्यतः ॥ ४८ ॥ अत्रवैबहवःसंतिसर्वशस्त्रविशारदाः ॥ मानंमाकुरुदैत्येंद्रत्वमेकाकीरणेऽसिहि ॥ ४९ ॥ नमन्यसेत्वंमद्वाक्यंमयासाकंरणेऽसुर ॥ कुरुपूर्वंगदायुद्धंततोन्यान्द्रष्टुमर्हसि ॥ ५० ॥ इत्युक्त्वासगदांनीत्वालक्षभारमयींदृढाम् ॥ तथाऽनुशाल्वंजघ्नेतुमूर्ध्निवक्षस्थलेनृप ॥ ५१ ॥

है जानी है कि मानो वर्षाऋतु आयगई है ॥ ४४ ॥ तब तो मायावी अनुशाल्वने वाय्वस्त्र चलायो है ताको देखके अनिरुद्धने पार्वतास्त्रको प्रयोग कियोहै ॥ ४५ ॥ तब अनुशाल्वने एक हजार भारकी गदाको लेके शूरनके मणि अनिरुद्धके सन्मुख आयके ये बोलो है ॥ ४६ ॥ हे राजेंद्र ! तेरी सेनामें गदायुद्धमें निपुण कोई नहींहै यदि कोई होय तो वाकूँ मोयँ दिखा ॥ ४७ ॥ अनुशाल्वके या कहेको सुनके गदाको लिये गदनामको कृष्णको भाई अनिरुद्धके देखते २ अनुशाल्वके आगे आयके ये वचन कहतोभयो है ॥ ४८ ॥ अरे अज्ञ ! हमारी सेनामे गदायुद्धादि सब शस्त्र युद्धके ज्ञाता बहुतसे है तू ये अभिमान मत कर कि मैं एकही हूं ॥ ४९ ॥ यदि हे असुर ! मेरे कहेको नहीं मानेहै तो आयजा मेरे साथ पहले गदायुद्ध कर फिर औरनसों युद्ध करियो ॥ ५० ॥ ऐसे गद कहिके बड़ी दृढ ऐसी एक लक्षभारकी गदाको लेके अनुशाल्वके माथेमे और वक्षस्थलमें प्रहार कियो

है ॥ ५१ ॥ अनुशाल्वने संग्राममें गदको गदा मारी है तब ये दोनों क्रोधमूर्च्छित हैके परस्पर प्रहार करन लगेहैं ॥ ५२ ॥ तब गदने अनुशाल्वको उठायके आकाशमें फेंकोहै फिर शत १०० बार फिरायके अनुशाल्वको धरतीमें पटको है ॥ ५३ ॥ तब तो अनुशाल्व उठके गदको पकरके हे राजेंद्र ! धरतीमें मारोहै वो एक बडो अद्भुतकोसो तमासो भयोहै ॥ ५४ ॥ तब गदने एक हाथीको लेके अनुशाल्वपे फेंकोहै तब या अनुशाल्वने वोही हाथी लेके गदके ऊपर फेंकके मारोहै ॥ ५५ ॥ फिर घोटू घोर मुक्कानके प्रहारसों दोनों परस्पर प्रहार करन लगेहैं मर्दित भये वो दोनो मूर्च्छित हैके धरणीमें परेहैं ॥ ५६ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखंडे भाषाटीकायां चतुर्विंशोऽध्यायः ॥ २४ ॥ गर्गजी कहैहें कि, या प्रकार दोनोंनके युद्धको देखके यादव और शत्रुसैन्यके सब योधा परस्पर कहते भये कि, गद और अनुशाल्व दोनोंही धन्य हैं ॥ १ ॥ या प्रकार सबकोऊ कहिरहेहैं इतनेमेंही

अनुशाल्वस्तुगदयाजघानसमरेगदम् ॥ ततोन्योन्यंगदाभ्यांचजघ्नतुःक्रोधमूर्च्छितौ ॥ ५२ ॥ ततोगदःसमुत्थाप्यऽनुशाल्वंगगनेऽक्षिपत् ॥ भ्रामयित्वाशतगुणंनिपपातमहीतले ॥ ५३ ॥ ततोनुशाल्वउत्थायगृहीत्वारोहिणीसुतम् ॥ भूमौममर्दराजेंद्रतदद्भुतमिवाभवत् ॥ ५४ ॥ गदो गजंगृहीत्वैकमनुशाल्वोपरिक्षिपत् ॥ तमायांतंगजंनीत्वाचिक्षेपसबलानुजे ॥ ५५ ॥ जानुभिर्मुष्टिभिर्घोरैःप्रहारैस्तौचजघ्नतुः ॥ मर्दितौतावु भौमह्यांपतितौमूर्च्छनांगतौ ॥ ५६ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायांहयमेधखण्डेराजपुरविजयोनामचतुर्विंशतितमोऽध्यायः ॥ २४ ॥ ॥ गर्गउ वाच ॥ ॥ एवंदृष्ट्वातयोर्युद्धंयादवाःपरसैनिकाः ॥ ऊचुःपरस्परंधन्योनुशाल्वस्तुगदोमहान् ॥ १ ॥ इतिब्रुवत्सुसर्वेषुगदस्तत्रैवचोत्थितः ॥ क्वगतःक्वगतःशत्रुर्हत्वामांचव्रणात् ॥ २ ॥ ततोनुशाल्वंहस्तेनगृहीत्वाकृष्यरोषतः ॥ अनिरुद्धस्यनिकटेपातयामासवेगतः ॥३॥ पतितंमूर्च्छितंदृष्ट्वाह्यनिरुद्धस्त्वधोमुखम् ॥ कारयामासचैतन्यंव्यजनैःसलिलेनच ॥ ४ ॥ तदैवसप्रबुद्धोभूदनुशाल्वोऽसुरेश्वरः ॥ दृष्ट्वाग्रेसुन्दरंसोपि कृष्णपौत्रंघनप्रभम् ॥ ५ ॥ नत्वाप्रत्याहवचनंत्वंतुमेप्राणरक्षकः ॥ अनिरुद्धहरेःपौत्रअपराधंक्षमस्वतत् ॥ ६ ॥ ॐनमोवासुदेवायनमःसंकर्षणायच ॥ प्रद्युम्नायनमस्तुभ्यमनिरुद्धायतेनमः ॥ ७ ॥ गृहाणवैतुरंगंतमहंयास्यामिपालयन् ॥ इत्युक्त्वास्वपुरंगत्वाददौतस्मैतुरंगमम् ॥ ८ ॥ अयुतंहस्तिनांचैवहयानांनियुतंतथा ॥ अर्द्धलक्षंरथानांचशिबिकानांसहस्रकम् ॥ ९ ॥

पहले गदजी उठ बैठेहैं कि मोकों मारके रणमेंसों मेरो शत्रु कहां गयो ॥ २ ॥ तदनंतर अनुशाल्वकूँ हाथमें पकर रोषसों पकर खेंचकें अनिरुद्धके पास वेगसों पटको है ॥ ३ ॥ तब मूर्च्छित हैके धरतीमें परे नीचेको मुख जाको ऐसे अनुशाल्वको पंखाकर आँखनमें जल लगायके अनिरुद्धने सावधान कियोहै ॥ ४ ॥ तब ये असुरेश्वर अनुशाल्व सावधान भयो है तब अनिरुद्ध मेघके समान सुंदर तिने देखके ॥ ५ ॥ प्रणाम करके कहतो भयो कि, तुम तो मेरे प्राणनके रक्षक हौ हे अनिरुद्ध ! आप कृष्णकें पौत्र हौ मेरे अपराधको क्षमा करौ ॥ ६ ॥ वासुदेव, संकर्षण, प्रद्युम्न, अनिरुद्ध, चतुर्मूर्त्तिको तुमको नमस्कार है नमस्कार है नमस्कार है ॥ ७ ॥ महाराज ! आप घोड़ेको ग्रहण करौ मैं घोडोंको पालन करतो तुमारे संग चलूंगो ऐसे कहिके अपने नगरमें जायके घोड़ा निवेदन कियोहै ॥ ८ ॥ और दश हजार हाथी दश लाख घोड़े पचास हजार रथ एक हजार पालकी ॥ ९ ॥

एक हजार ऊँट एक हजार बनगाय ( रोझ ) और पींजरामे बंद दो हजार सिंह ॥ १० ॥ एक हजार सिकारी कुत्ता एक हजार शिबिर ( तंबूकनात ) दशहजार वजंत्रीसमेत बाजे ॥ ११ ॥ दश हजार चिक ( परदा ) एक लाख गऊ हजार भार सुवर्ण चार हजारभार चॉदी ॥ १२ ॥ और एक भार मोती राजाने ये सब अनिरुद्धको भेट कियोहै अनिरुद्धने याको एक मणिहार दियो वड़े आनंदित भयोहै ॥ १३ ॥ तब ये अनुशाल्व अपने श्रेष्ठ मंत्रीको राज्यभार दैके यादवनके संग ये भी और और देशनको गयोहै ॥ १४ ॥ तदनंतर मणि और सुवर्णसो शृंगार जाको कियो वो अश्व फिर अगारी बढोहै वो और अनेक देशनकौ बडे २ वीर जिनमें रहें तिने देखतो भूमिमें भ्रमण करन लगो ॥ १५ ॥ तब अनुशाल्व यौवनाश्व और भीषण राक्षस इन तीननको पराजित सुनके जितने और खंडमंडलेश्वर राजा है उनने काहूने वो घोडा नही पकरो है ॥ १६ ॥ या प्रकार हे विशांपते ! वा

उष्ट्राणांहिसहस्रंचगवयानांसहस्रकम् ॥पंजरेसंस्थितानांचासिंहानांद्विसहस्रकम् ॥ १० ॥ मृगयासारमेयाणांसहस्रंनृपसत्तम ॥ शिबिराणां सहस्रंचशिञ्जिनांनियुतंतथा ॥ ११ ॥ जवनिकानामयुतंधेनूनांलक्षमेवच ॥ सहस्रभारंस्वर्णानांरजतानांचतुर्गुणम् ॥ १२ ॥ मुक्तानांभार मेकंचानिरुद्धायददौनृपः ॥ अनिरुद्धस्ततस्तस्मैमणिहारंददौमुदा ॥ १३ ॥ अनुशाल्वःस्वराज्येतुकृत्वावैसचिवंवरम् ॥ यादवैःसहितःसोपि देशानन्याञ्जगामह ॥ १४ ॥ ततोविमुक्तस्तुरगोमणिकांचनभूषितः ॥ देशानन्यान्वीरयुक्तान्पश्यन्बभ्रामभूपते ॥ १५ ॥ अनुशाल्वंजितं श्रुत्वायौवनाश्वंचभीषणम् ॥ राजानोऽन्येमंडलेशाःप्रातंनजगृहुर्हयम् ॥ १६ ॥ इत्येवंभ्रमतस्तस्यतुरगस्यविशांपते ॥ मासाश्चप्रगताःषड्वैता हशाश्चावशेषिताः ॥ १७ ॥ हयोमणिपुरेशेनगृहीतश्चविमोचितः ॥ तथारत्नपुरेशेनह्यनिरुद्धभयान्नृप ॥ १८ ॥ राष्ट्रान्सर्वानशूरांश्चविहा यतुरगोत्तमः ॥ ययौप्राचींदिशंराजन्बल्वलोयत्रदैत्यराट् ॥ १९ ॥ सोपिदैत्योहयस्यापिवार्ताश्रुत्वाचनारदात् ॥ यज्ञंशीघ्रंनाशयित्वानैमि षाच्चाजगामह ॥ २० ॥ स्थितंत्रिवेण्यांसलिलंविपंतंप्रयागतीर्थेक्रतुवाहनंच ॥ विलोक्यराजन्किलबल्वलाख्योजग्राहशीघ्रंह्यगणय्यकृष्णम् ॥ ॥ २१ ॥ तदैववृष्णयःसर्वेदंडकंचविलोकयन् ॥ चर्मण्वतींसमुत्तीर्यचित्रकूटंसमाययुः ॥ २२ ॥ रामक्षेत्रेचदानानिकृत्वाश्वंचविलोक यन् ॥ तस्यापिपृष्ठतोलग्नाआजग्मुस्तीर्थवासवम् ॥ २३ ॥ ददृशुस्तत्रतुरगंसपत्रंयदुसत्तमाः ॥ गृहीतंस्वबलाद्राजन्नसुरेणदुरात्मना ॥ २४ ॥

अश्वको घूमते २ को छेमहींनं बीते और छेही बाकी रहे हे ॥ १७ ॥ तदनंतर मणिपूरपतिने अश्व पकरो फिर छोड़दियो ऐसेही रत्नपुरके राजानेहू अनिरुद्धके भयसों पकरोहू फिर छोड दियो ॥ १८ ॥ ऐसे सब देशनको जिनमे कोई शूर नही तिने छोडके ये अश्वोत्तम पश्चिम दिशामे पहुँचौ है जहां बल्वलनामको दैत्यराज निवास करतो हो ॥ १९ ॥ तब वो दैत्य घोडेकी बातको नारदसे सुनकर शीघ्रही यज्ञको नाशकर नैमिषारण्यसे आयोहै ॥ २० ॥ सो त्रिवेणीके पवित्र जलको पीते यज्ञके घोडेको बल्वल दैत्य देखके श्री कृष्णको नहीं गिनके घोडा याने पकरलीनोहै ॥ २१ ॥ तब सब यादव दंडकारण्यको देखते चंबलके पार उतरके चित्रकूटको गयेहे ॥ २२ ॥ तब रामक्षेत्रमें दानकर अश्वको देखते घोडेके पीछे २ लगे सब इंद्रतीर्थमे आयेहैं ॥ २३ ॥ तहाँ यदुश्रेष्ठनने पत्रसहित अश्वको देखो है जो कि, दुष्टांतः करणवारे बल्वल नामके असुरने पकर राखौहै ॥ २४ ॥

तब ये यादव नील अंजनके समान या बल्वलको देखके बोलेहैं जाको दो योजन ऊँचो अंग और अंगारके समान जाके नेत्र ॥ २५ ॥ तप्त ताम्रसी जाकी चोटी डाढी दंष्ट्रासे उग्र जाकी भृकुटी और मुख ब्राह्मणनको द्रोही लपलपाती जीभ और दश हजार हाथीकोसो जाको बल है ॥ २६ ॥ ताते क्रोधसे जिनके होठ फडकरहेहैं ऐसे यादव बोलैहै कि, रे तू कौन है हमारे यज्ञियाश्वको लेके तू कहां जायगो ॥ २७ ॥ यासों घोडेको छोडदे नही तो तोकूँ हम मारगेंगे ये सुनके असुरने कही है कि, मनुष्य हो ! मेरे कहेको सुनौ ॥ २८ ॥ देखो मेरो बल्वल नाम है दैत्य हौ देवतानको दुःखदायी हौं जाके आगे मनुष्य सबरे भयविह्वल रहैंहै ॥ २९ ॥ तब यादवने सुनके बल्वलको बाणनसों प्रहार कियो है तब यादवनके मारके मारे ये बल्वल घोडेके समेत अंतर्हित हैगयो है ॥ ३० ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखंडे भाषाटीकायां पंचविंशोध्यायः ॥ २५ ॥ गर्गजी कहैहै

ततस्तेबल्वलंदृष्ट्वानीलांजनचयोपमम् ॥ योजनद्वयमुच्चांगमुग्रमंगारलोचनम् ॥ २५ ॥ तप्तताम्रशिखाश्मश्रुदंष्ट्रोग्रभ्रुकुटीमुखम् ॥ ब्रह्मद्रुहं ललज्जिह्वंगजायुतसमंबलम् ॥ २६ ॥ तमूचुर्यादवारोषात्स्फुरिताधरपल्लवाः ॥ कस्त्वंयज्ञपशुंनीत्वाह्यस्माकंचक्वयास्यसि ॥ २७ ॥ तस्मान्मोचयतंशीघ्रंनचेद्धन्मोरणेचत्वाम् ॥ इतिश्रुत्वासुरश्चाहवचःशृणुतमेनराः ॥ २८ ॥ ॥ बल्वलउवाच ॥ ॥ अहंतुबल्वलोदैत्योदेवानांदुःखदायकः ॥ यस्याग्रेमानुषाःसर्वेभवंतिभयविह्वलाः ॥ २९ ॥ इतिश्रुत्वाचयदवोजघ्नुर्बाणैश्चबल्वलम् ॥ सहतस्तैश्चसहसासहयोंतर्दधेनृप ॥ ॥ ३० ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांहयमेधखण्डेबल्वलेनतुरंगहरणंनामपंचविंशतितमोऽध्यायः ॥ २५ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ अथसर्वेयदुगणागतेक्रतुपशौनृप ॥ शोकंचक्रुःक्वगच्छामःकरिष्यामश्वकिंभुवि ॥ १ ॥ नतत्प्रतिविधिंसर्वेनिरुद्धाद्याविदुस्ततः ॥ तदानारदरूपीवैभगवानागमन्नृप ॥ २ ॥ तमागतंमुनिंदृष्ट्वानिरुद्धोयादवैर्वृतः ॥ पूजयित्वासनेस्थाप्यप्रीतःप्राहमुनीश्वरम् ॥ ३ ॥ ॥ अनिरुद्धउवाच ॥ ॥ भगवन्यज्ञतुरगोबल्वलेनदुरात्मना ॥ नीतःकुत्रगतःसर्वंवदमेवदतांवर ॥ ४ ॥ त्वंपर्यटन्नर्कइवत्रिलोकींदिव्यदर्शनः ॥ अन्तश्चरोवायुरिवह्यात्मसाक्षीचसर्ववित् ॥ तस्मात्कथयसर्वंमेश्रुत्वासोप्याहमाधवम् ॥ ५ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ राजंस्तवतुरंगोवैबल्वलेननिवेशितः ॥ ६ ॥ उपद्वीपेपांचजन्येसिंधुमध्येनृपेश्वर ॥ मृतेमित्रेचशकुनौयादवानांवधायच ॥ ७ ॥

कि, तब सब यादवनके गण यज्ञके अश्वको गयो देखके शोकमें मग्नभये हैं अब कहाँ जाँय और कहा करैं ॥ १ ॥ तब सब अनिरुद्धादिकनको कोई उपाय जब न दीखो तब नारदरूपी भगवान् आयेहैं ॥ २ ॥ तब नारदमुनिको आयो देखके यादवन सहित अनिरुद्ध नारदजीको पूजन कर आसन पर विराजमान कर प्रसन्न है नारदजीसो प्रश्न करन लगेहैं ॥ ३ ॥ हे भगवन् ! हमारे यज्ञके घोडाको दुष्ट दैत्य बल्वल न जाने कहाँ लेगयो है सो आप बताऔ ॥ ४ ॥ तुम दिव्यदर्शन हौ सो सूर्यकी तरह तीनो लोकनमें विचरते अंतश्चर वायुकी तरह आत्माके साक्षी हौ सर्ववित् हौ ये सब मोंसे आप कहो ये सुन नारदजी भगवान् अनिरुद्धसों बोले ॥ ५ ॥ नारदजी बोले हे राजन् ! तुमारो घोड़ा बल्वलने समुद्रके भीतर पांचजन्य नामके उपद्वीपमें जायके स्थापन कियो है शकुनि नामको दैत्य याको भाई हौ वो यादवनने मारगेरो हो सो वाको

वदलो लेवेको याने ये काम कियोहै ॥ ६ ॥ ॥ ७ ॥ सो वो बल्वलने सुतललोकसों दैत्यनको बुलायके शिवजीके वरदानसों दर्पयुक्त हैके वहाँ राज्य करैहै ॥ ८ ॥ तव ये वचन सुनके अनिरुद्धजी शंकित हैके वोले हैं अनिरुद्ध वोले कि, महाराजजी ! शिवजीने कँहा बल्वलको वर दियो हौ हे देवर्षे ! मोसे ये कहौ बल्वलने शिवजीको कैसे प्रसन्न कियो है तव वे मुनि वोले कि, हे राजन् ! आप मेरे कहे वचनको सुनौ ॥ ९ ॥ १० ॥ एक समय ये दैत्य कैलास पर्वतमें जायके एक पांवसों खडौ हैके तप करतो भयो सो वारह वर्ष तक वडो दारुण तप कियो ॥ ११ ॥ तव शिवजीनें प्रसन्न है कही कि, वर माँग ये सुनके या दैत्यने कही कि, हे सदाशिव ! तुमको प्रणाम है ॥ १२ ॥ हे कृपानिधे ! हे देव ! आप संग्राममें मेरी सदा रक्षा करियो येही वर माँगो हूँ तव शिवजीने कही तथास्तु ऐसे कहिके अंतर्धान हैगये हे नृप ! ॥ १३ ॥ तदनंतर वो दैत्य

सुतलाच्चसमाहूयदैत्यवृन्दान्महासुरः ॥ राज्यंकरोतितत्रापिशिवस्यवरदर्पितः ॥ ८ ॥ इतिश्रुत्वानिरुद्धस्तुवचःप्रोवाचशंकितः ॥ ॥ अनिरुद्धउवाच ॥ ॥ तस्मैचन्द्रललामेनकिंदत्तंप्रवरंवरम् ॥ ९ ॥ तन्ममाख्याहिदेवर्षेकस्मात्संतोषितोभवत् ॥ ततोबभाषेसमुनिःशृणुराजन्वचो मम ॥ १० ॥ कैलासेचैकदादैत्योह्येकपादेनसंस्थितः ॥ वर्षंद्वादशपर्यंततपश्चक्रेसुदारुणम् ॥ ११ ॥ ततश्चतोषितोदेवोवरंब्रूहीत्युवाचह ॥ तच्छ्रुत्वासउवाचाथसदाशिवनमोस्तुते ॥ १२ ॥ महामृधेचमांदेवपालयस्वकृपानिधे ॥ तथास्तुचोक्त्वादेवस्तुतत्रैवांतर्दधेनृप ॥ १३ ॥ सदैत्योपांचजन्योवैराज्यंचक्रेबलात्ततः ॥ स्वतस्तुभ्यंनतुरगंविनायुद्धेनदास्यति ॥ १४ ॥ अनिरुद्धस्तुप्रोवाचहत्वादुष्टंचबल्वलम् ॥ ससैन्यंचमुनिश्रेष्ठमोचयिष्येतुरंगमम् ॥ १५ ॥ सशिवस्यवरेणापियदियुद्धंकरिष्यति ॥ नपालयिष्यतिमृधेशिवःकृष्णद्विषंखलम् ॥ १६ ॥ इत्युक्त्वाचानिरुद्धोवैप्रयाणार्थंजयायच ॥ यादवेभ्यश्चसर्वेभ्योसहसाज्ञांचकारह ॥ १७ ॥ ततोनुज्ञाप्यदेवर्षिःयुद्धकौतुकसंयुतः ॥ ययौचाकाशमार्गेणतत्रस्थानंनृपेश्वर ॥१८॥ तदैवयादवाःसर्वेसज्जीभूतारुषान्विताः ॥ स्नात्वाकृत्वाचदानानितीर्थराजेविधानतः ॥ १९ ॥ उपद्वीपंययूराजन्रथिभिश्चगजैर्हयैः ॥ द्विलक्षामार्गकाराश्चमार्गंचक्रुर्दिनेदिने ॥ २० ॥

पांचजन्य उपद्वीपमें बलात्कार करके राज्य करतोभयो सो वो युद्ध करे विना अपने आप तुमे यज्ञियाश्वको नहीं देयगो ॥ १४ ॥ तव अनिरुद्धने कही कि, दुष्ट बल्वलको सेनासमेत मारूँगो और अपने घोडेको छुड़ायके लाऊँगो ॥ १५ ॥ सो वो शिवजीके वरदानसों भी जो युद्ध करैगो तव कृष्णद्वेषीको शिवजी कभी रक्षा नहीं करैंगे ॥ १६ ॥ इतनी कहिके अनिरुद्धने चलवेकी तयारी करी और सव यादवनके लिये बल्वलको जय करनेकी आज्ञा दीनीहै ॥ १७ ॥ तव ना नारदजी इनकी आज्ञा लेके आकाशमार्गमे हैकै युद्धके कौतुक देखनेको हे नृपेश्वर ! युद्धके हैवेके स्थानको पधारेहैं ॥ १८ ॥ वाही समय सव यादव कुपित होकर तयार होगये हैं तीर्थराज प्रयागमें सवने स्नान विधिसे कीनेहै और अनेक प्रकारके दान कियेहै ॥ १९ ॥ हे राजन् ! फिर सवको रथी और हाथीवारे तथा सवारोंके लेकर सव कोई उपद्वीपको

गयेहैं वा समय इनके सडक बनानेको दो लाख (२०००००) मजूर बडेबडे कुदालनसों दिनदिन मार्ग बनानेलगेहैं जा निष्कंटक मार्गमें हाथी, घोडे रथ और मनुष्य सब कोई आनंदसे चलेजाँय ऐसे उपद्वीपके जानेको मार्ग बनायके इनने पहलेई तयार कियोहै जा समय ये सेना चलीहै तिसके भारसों पीडित भये शेषजीने अपने मनमें विचार कियोहै ॥ २० ॥ २१ ॥ २२ ॥ कि आज भूमिमें न जाने कहा भयोहै तब सबके अगारी जैसे कोई न देखै इस प्रकार हे नृप ! अनिरुद्धजीने गमन कियोहै ॥ २३ ॥ वा यज्ञियाश्वकी रक्षाके मिषसों पधारेहैं मानो आजही सब पापिनको नाश करदेयँगे या प्रकार हे राजन् ! जहाँ जहाँ घोडेकी रक्षाके लिये अनिरुद्धजी गयेहैं ॥ २४ ॥ तहाँ २ सर्वत्र श्रीकृष्णके समग्र यशको सुनते भयेहैं जिन २ ने श्रीकृष्ण बलिरामके यशको निरूपण कियोहै ॥ २५ ॥ उनके लिये अनिरुद्धजीने अनेक रत्न, वस्त्र और आभूषण दियेहैं जो

भिंदिपालैश्चसर्वत्रसेनायाःपूर्वमेवहि ॥ सुखेनयत्रगच्छंतिगजवाजितुरंगमाः ॥ २१ ॥ पदातयश्चराजेंद्रमार्गेनिष्कण्टकेत्वरम् ॥ इत्थंतुयदुसेनायाःशेषोभारेणपीडितः ॥ इतिहोवाचमनसिकिंबभूवधरातले ॥ २२ ॥ अनिरुद्धोऽग्रतोभूत्वाऽलक्षितःप्रययौनृप ॥ २३ ॥ हयरक्षापदेशाद्वैनाशयन्निवपापिनः ॥ यत्रयत्रगतोराजन्हयस्यार्थेचकार्ष्णिजः ॥ २४ ॥ तत्रतत्रोपशृण्वानःश्रीकृष्णस्ययशोखिलम् ॥ श्लाघांयेवैकारिष्यंतिगोविंदबलदेवयोः ॥ २५ ॥ ददौतेभ्यश्चरत्नानिवस्त्राण्याभरणानिच ॥ यत्किंचित्तस्यसैन्येषुवसुमात्रमनुत्तमम् ॥ २६ ॥ तत्सर्वमददात्प्रीतःकृष्णगाथाहृताशयः ॥ इत्थंशृण्वन्हरेर्गाथांकाशींपश्यन्गयांतथा ॥ २७ ॥ कुर्वन्दानानिराजेन्द्रकाष्ठांप्राचींजगामसः ॥ इत्थंभयंकरांसेनांयादवानांविलोक्यच ॥ २८ ॥ गिरिव्रजपुराधीशोसहदेवस्तुशंकितः ॥ भूत्वाकृतांजलिर्नीत्वारत्नानिविविधानिच ॥२९॥ अनिरुद्धस्यपदयोःपपातभयविह्वलः ॥ अनिरुद्धस्ततस्तस्मैरत्नमालांददौमुदा ॥ ३० ॥ राज्येकृत्वाचतंशीघ्रंशरणागतवत्सलः ॥ समन्वितोवृष्णिवरैर्जगामकपिलाश्रयम् ॥ ३१ ॥ स्नात्वाचतत्रैवयदुप्रवीरोभागीरथीसागरसंगमेच ॥ विलोक्यसिद्धंकपिलंमुनींद्रंससेनयासोपिनमश्चकार ॥ ३२ ॥ तत्रस्थानादक्षिणस्यांसिंधुतीरेचतस्यवै ॥ बभूवुःशिबिराराजन्नुच्चाःप्रासादसन्निभाः ॥ ३३ ॥

कछु और भी अनिरुद्धकी सैन्यमें उत्तमोत्तम वसुमात्र हो ॥ २६ ॥ वो सब अनिरुद्धने प्रसन्न हैके दियोहै और कृष्णकी कथा सुनके अंतःकरण इनको बहुत कछु प्रसन्न भयोहै या प्रकार कृष्णकी कथाको सुनते २ काशीपुरी तथा गयाको देखते २ ॥ २७ ॥ हे राजेंद्र ! अनेक दाननको देतेदेते पूर्वदिशाको गयेहैं तब यादवनकी वा भयंकर सेनाको देखकें ॥ ॥ २८ ॥ गिरिव्रज ( गया ) को राजा जरासंधको पुत्र सहदेव ताको बडी शंका भईहै तब ये सहदेव कृतांजलि हैके अनेक प्रकारके रत्नको लेकें ॥ २९ ॥ भयभीत हैके अनिरुद्धके पाँवनेंम जायके गिरपरोहै तब अनिरुद्धने रत्नकी माला सहदेवको बडी प्रसन्नतासों दीनीहै ॥ ३० ॥ और याहीको याके राज्यपर बैठायकै शरणागतवत्सल अनिरुद्ध यादवन सहित कपिलदेवके आश्रमको गयेहैं ॥३१॥ तथा गंगासागरके संगममें स्नान करके बडे सिद्ध मुनींद्र कपिलजीके दर्शन करके सब सैन्यसहित उनको नमस्कार कियोहै ॥३२॥ फिर हे राजन् !

गंगासागरके दक्षिणमें समुद्रकेही तटपें बडे ऊँचे २ जैसे महल मंदिर होय ऐसे शिविर ( सेना निवेश स्थान ) पर गयेहे ॥ ३३ ॥ उन शिविरनमें अनिरुद्धादि सब यादव अपने भृत्यवर्गनसहित हे राजेंद्र ! सब शूर जयकी इच्छा करते निवास कियेहैं ॥ ३४ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखंडे भाषाटीकायां षड्विंशोऽध्यायः ॥ २६ ॥ ॥ गर्गजी कहैहै कि, तदनंतर यदुराज अनिरुद्धने प्रातःकालके समय उद्धवको बुलायके हे विशांपते ! बडी गंभीर वाणीसों कहीहै ॥ १ ॥ कि उद्धवजी अब बताऔ पांचजन्य यहाँसे कितनी दूर है जामें मेरे यज्ञियाश्वको बल्वल दैत्य लेगयो है ॥ २ ॥ अनिरुद्धके कहेको सुनके ये श्रीकृष्णको प्रिय सखा मंत्री उद्धवजी मनसे कृष्णचरणनको स्मरण करके बोले ॥ ॥ ३ ॥ कि हे प्रभो ! तुम सर्वज्ञ हौ हे भगवन् ! मैं आपके कहेको बडो जानके जो कछु मार्गमें सुनोहै सो आपसों कहूँ हूँ ॥ ४ ॥ तीस योजनको विस्तीर्ण जो ये सागर है याके पार

शिबिरेष्वनिरुद्धाद्यायादवास्तत्रसानुगाः ॥ चक्रुर्निवासंराजेन्द्रशूराःसर्वेजयैषिणः ॥ ३४ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायांहयमेधखण्डेतुरगार्थमुपद्वीपगमनंनामषड्विंशतितमोऽध्यायः ॥ २६ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ अथानिरुद्धोयदुराट्प्रातःकालेविशांपते ॥ उद्धवंतुसमाहूय प्राहगंभीरयागिरा ॥ १ ॥ कतिदूरंपांचजन्यंतन्ममाख्याहिसत्तम ॥ यस्मिन्मदीयोतुरगोनीतोदैत्येनवर्त्तते ॥ २ ॥ इत्युदाहृतमाकर्ण्यमंत्री कृष्णसुहृत्सखः ॥ मनसाकृष्णपादाब्जंस्मृत्वाप्रोवाचमाधवम् ॥ ३ ॥ प्रभोसर्वज्ञभगवन्नहंत्वद्वाक्यगौरवात् ॥ कथयिष्यामिलोकेशयथा मार्गेश्रुतंतथा ॥ ४ ॥ त्रिंशद्योजनविस्तीर्णात्सागरात्पारमेवच ॥ उपद्वीपंपांचजन्यंदक्षिणेस्तिनृपेश्वर ॥ ५ ॥ उद्धवस्यवचःश्रुत्वानिरुद्धोधन्विनांवरः ॥ बलीधैर्यधरःक्रुद्धोप्राहेदंयदुपुङ्गवान् ॥ ६ ॥ ॥ अनिरुद्धउवाच ॥ ॥ अहंयास्यामिपारंवैतस्माद्यादवसत्तमाः ॥ सेतुंकुरुतशीघ्रंतुसागरस्यशरैरपि ॥ ७ ॥ इतितद्वचनंश्रुत्वायादवायुद्धकोविदाः ॥ सागरेमुमुचुर्बाणान्प्रहसंतःपरस्परम् ॥ ८ ॥ ततःसर्वेजलचरास्तीक्ष्णबाणैःप्रताडिताः ॥ कोलाहलंप्रकुर्वंतोदुद्रुवुस्तेचतुर्दिशम् ॥ ९ ॥ नकेषांप्रगताबाणाःपारंवैसागरस्यच ॥ इतिवैकथितंवाक्यंखस्थेनचसुरर्षिणा ॥ १० ॥ तदाक्रूरोहृदीकश्चसात्यकिश्चोद्धवोबली ॥ कृतवर्मासारणश्चयुयुधानादयोनृप ॥ ११ ॥ हेमांगदइंद्रलीलोऽनुशाल्वाद्याश्चभूपते ॥ गतमानाबभूवुर्वैनारदोक्तंनिशम्यच ॥ १२ ॥

दक्षिणदिशामें हे नृपेश्वर ! पांचजन्य नामको उपद्वीप है ॥ ५ ॥ उद्धवके कहेको सुनके धनुषधारीनमें श्रेष्ठ अनिरुद्ध बड़ो बली धैर्यको धरनवारो कुपित हैके यदुश्रेष्ठनसो ये कहतो भयो ॥ ६ ॥ अनिरुद्धजी बोले-कि, हे यादवसत्तमहौ मै या समुद्रके पार अवश्यही जाऊँगो सो तुम या समुद्रपें बाणनसो सेतु ( पुल ) बाँधो ॥ ७ ॥ अनिरुद्धके या वचनको सुनके युद्धमें बडे चतुर यादव परस्पर हँसते २ समुद्रके ऊपर पुल बाँधनेको बाण छोडनलगे ॥ ८ ॥ तब इनके तीक्ष्ण बाणनसों पीडित भये सब जलके जीव बडो कोलाहल शब्द करते चारौ दिशानमें भागेहै ॥ ९ ॥ पन काहूके बाण पार नही गयेहें ये बात आकाशमे खडे नारदजीने कहीहै कि अभी तुमारे बाण समुद्रपार नही गयेहै ॥ १० ॥ तब अक्रूर, हृदीक, सात्यकि, बली उद्धव, कृतवर्मा, सरण और युयुधानादिक हे नृप ! ॥ ११ ॥ हे मांगद ! इंद्रनील और अनुशाल्व आदि सब हे भूपते ! नारदके कहेको सुनके सबनके मान

नष्ट हेगयेहै ॥ १२ ॥ तदनंतर बली अनिरुद्ध कृष्णके चरणकमलको स्मरण करते शार्ङ्गधनुषके समान धनुषको लेकर दिव्य बाणनको चलावतो भयो ॥ १३ ॥ तब विन बाणनको देखके नारदजी बोले कि, हे अनिरुद्ध! ये शालीमुख ( तेरे चलाये बाण ) समुद्रके पार जायके वे बाण समुद्रके पहलेपार पहुँच गयेहैं ॥ १४ ॥ ये नारदजीके कहेको सुनके सांब और दीप्तिमान्से आदिलेके सब यादव हैं वे सब बाणनको छोडतेभये वे सब बाण समुद्रके पार पहुँचेहैं ॥ १५ ॥ हे राजन् ! बाणनमें बाण किरोड़न प्रवेश करगयेहैं या बातको देखके सबके मनमें विस्मय भयोहै ॥ १६ ॥ या प्रकार यादवनने तीस योजन लंबो और एक योजन चौरो बडो मजबूत जलसों अधर पुल बाँधके तयार कियोहै ॥ १७ ॥ या प्रकार यादव चार प्रहरमें पुल बाँधके अनिरुद्धादिक सब रातमें सोयेहैं ॥ १८ ॥ यासों देखो कि, जिनने जलके ऊपर अधर बाणेमें बाणको छेदके जो पुल बाँधोहै फिर कहौ कृष्णके

ततोनिरुद्धोबलवान्स्मरन्कृष्णपदांबुजम् ॥ प्रतिशार्ङ्गंगृहीत्वावैदिव्यान्बाणान्मुमोचह ॥ १३ ॥ ततोदृष्ट्वाऋषिःप्राहह्यनिरुद्धशिलीमुखाः ॥ पारंगत्वासमुद्रस्यविविशुस्तेचतत्तटम् ॥ १४ ॥ इतिश्रुत्वाऋषेर्वाक्यंसांबदीप्तिमतादयः ॥ मुमुचुस्तेशरान्राजंस्तेषांपारंगताःशराः ॥ १५ ॥ शरेषुचशराराजन्कोटिशःकोटिशःकिल ॥ विविशुर्वीक्ष्यसर्वेऽपिधन्विनोविस्मयंगताः ॥ १६ ॥ चक्रुःसेतुंचतेसर्वेत्रिंशद्योजनलंबितम् ॥ दृढंजलाच्चांतरिक्षमेकयोजनविस्तृतम् ॥ १७ ॥ बद्ध्वाततश्चतेसेतुंचतुर्भिःप्रहरैरपि ॥ अनिरुद्धादयोरात्रौसुषुपुःशिबिरेषुवै ॥ १८ ॥ तस्माद्वैपुत्रपौत्राणांकृष्णस्यपरमात्मनः ॥ शूराणांकृष्णबिंबानांबलंकिंकथयाम्यहम् ॥ १९ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांहयमेधखण्डेसेतुबंधनंनाम सप्तविंशतितमोऽध्यायः ॥ २७ ॥ ॥ श्रीगर्गउवाच ॥ कृत्वातुशौचादिकमेवकर्मप्रभातकालेयदुनन्दनश्च ॥ जगामपारंयदुभिश्चसिंधो रामोयथावैकपिभिर्नृपेन्द्र ॥ १ ॥ ददृशुस्तत्रतेगत्वानिरुद्धाद्याश्चयादवाः ॥ उपद्वीपंपांचजन्यंशतयोजनविस्तृतम् ॥ २ ॥ राजतेतत्रराजेन्द्र नाम्नावैचासुरीपुरी ॥ विंशद्योजनविस्तीर्णादैत्यवृन्दसमाकुला ॥ ३ ॥ पुन्नागैर्नागचंपैश्चतिलकैर्देवदारुभिः ॥ अशोकैःपाटलैराम्रैर्मंदारैःकोविदारकैः ॥ ४ ॥ निंबुजंबूकदंबैश्चप्रियालपनसैस्तथा ॥ सालैस्तालैस्तमालैश्चमल्लिकाजातियूथिकैः ॥ ५ ॥ नीपैःकदंबैर्बकुलैश्चंपकैर्मदनाभिधैः ॥ शोभितानगरीरम्यारत्नप्रासादसंयुता ॥ ६ ॥

बेटा नातीनके बलको कहा निरूपण करौं जे बडे शूर वीर हे और कृष्णबिम्बके ( देहके ) प्रतिबिंब है ॥ १९ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखंडे भाषाटीकायां सप्तविंशोऽध्यायः ॥ ॥ २७ ॥ ॥ गर्गजी कहैहै कि, तब यदुनंदन अनिरुद्धजी प्रातःकालके समय अपने शौचादिक कर्मनको करके यादवन करके सहित समुद्रके पार भयेहैं वानरनको संग लैके जैसें रामचंद्रजी गयेहैं ॥ १ ॥ तब विन यादवनने समुद्रके पार जायके अनिरुद्धादिकनने शत ( १०० ) योजनके प्रमाणको पांचजन्यके नामको उपद्वीप देखोहै ॥ २ ॥ जा द्वीपमें हे राजेंद्र ! आसुरी नामकी पुरी है जो बीश योजनकी विस्तीर्ण है और दैत्यनके वृंदनसों पूर्ण है ॥ ३ ॥ और पुंनाग, नाग, चंपा, तिलक, देवदारु, अशोक, पाटल, आम्र, मंदार, कोविदार, ( कचनार ) ॥ ४ ॥ नीबू, जामन, कदंब, प्रियाल, कटहर, शाल, ताल, तमाल, मल्लिका, चमेली, जुही, ॥ ५ ॥ नीप, कदंब, मोरसरी, चंपक, मदन ये हे नाम जिनके इन वृक्ष

नसों शोभित है बडी रमणीया है रत्नके महल मंदिरनसों सुशोभित है ॥ ६ ॥ तब ये खल दैत्यने यादवनको आयो देखके इन यादवनकी गिनती करवेको मायावी मयको भेजोहै ॥ ॥ ७ ॥ तब ये मय तोता बनके गयो यादवनको देखके इने गिनके फिर पुरीमें आयके विस्मित हैके बल्वलसों कहतोभयो ॥ ८ ॥ मय बोलो−महाराज सुनौ यादवनकी बलीनकी गणना कौन करसकैहै नियुत संख्याको नियुत गुण करै फिर उनको कोटिगुना करौ इतने यादव अनिरुद्धके संग हैं ॥ ९ ॥ वे सब यादव गणनको पुल बनायके समुद्रके या पार तेरे ऊपर चढाई करके आयेहै हे राजन् ! देवतानको विस्मय करनवारी विनकी सैन्यको आप देखौ ॥ १० ॥ आजतक बाणनसों समुद्रपे पुल बँधनो वृद्धने हम न कहीं देखो न सुनो जो हे राजन् ! तुमारे आगे आज देखौ ॥ ११ ॥ पहले रामचंद्रजीने वृक्षयुक्त पर्वतनसों अपने नामके प्रतापसों लंकाके समीपमें समुद्रपै पुल बाँधो हौ ॥ १२ ॥ सो तो

यदून्समागताञ्छ्रुत्वामयंमायाविनंखलः ॥ प्रेषयामासगणितुंयादवानांमहात्मनाम् ॥ ७ ॥ सचापिशुकरूपेणगत्वादृष्ट्वायदूत्तमान् ॥ आगत्यस्वपुरीमध्येबल्वलंविस्मितोब्रवीत् ॥ ८ ॥ ॥ मयउवाच ॥ ॥ कःकरिष्यतिसंख्यांवैवृष्णीनांबलिनांनृप ॥ नियुतानांचनियुतकोटिनास्तेसकार्ष्णिजः ॥ ९ ॥ सेतुंकृत्वाशरैःसिन्धोःप्राप्ताःसर्वेतवोपरि ॥ तेषांपश्यबलंराजन्देवविस्मयकारकम् ॥ १० ॥ सागरस्यशरैःसेतुंनदृष्टंनश्रुतंकृतम् ॥ वृद्धेनचमयाराजंस्त्वदग्रेद्यविलोकितम् ॥ ११ ॥ राघवेणपुरासेतुंपाषाणैर्द्रुमवेष्टितम् ॥स्वनाम्नश्चप्रतापेनलंकायानिकटेकृतम् ॥ १२ ॥ तत्सर्वंचमयादृष्टम्यदृष्टंहिचाद्भुतम् ॥ श्रीकृष्णेनपुराराजन्कंसाद्याःशकुनादयः ॥ १३ ॥ मारिताःसंगरेदैत्यानृपाःसर्वेविनिर्जिताः ॥ कृष्णस्तुभगवान्साक्षाद्ब्रह्मणाप्रार्थितःपुरा ॥ १४ ॥ गोलोकादागतोभूमौभक्तानांरक्षणायच ॥ अकृतानांचनाशायकुशस्थल्यांविराजते ॥ १५ ॥ तस्माद्यदूत्तमाःसर्वेऽनिरुद्धाद्यामहाबलाः ॥ भीषणंचबकंजित्वाह्यन्याञ्जित्वात्रचागताः ॥ १६ ॥ पुत्राःपौत्राश्चकृष्णस्यज्ञातयश्चयदूत्तमाः ॥ आकाशंजेतुमिच्छंतिकावार्त्ताभूतलस्यच ॥ १७ ॥ अनिरुद्धायतस्माद्वैतुरगंदेहिबल्वल ॥ दैत्यानांहतशेषाणांकुलकौशल्यहेतवे ॥ १८ ॥ ततोनिरुद्धायहयंचदत्त्वासुरद्विषांवैसुखहेतवेच ॥ श्रीकृष्णचंद्रंप्रभजंश्चभुंक्ष्वराज्यंस्वकीयंतपसानुलब्धम् ॥ १९ ॥

पुल समुद्रमें बँधो हमने सुनोहो पन आज तो अपनी आँखिनसों प्रत्यक्ष देखलीनो और हे राजन् ! श्रीकृष्णने पहले कंस और बकासुर आदिक राक्षस संग्राममें मारेहैं और सब राजाहू संग्राममें उन्ने जीतेहै परन्तु वे साक्षात् भगवान ब्रह्म है ब्रह्माजीकी प्रार्थनासों ॥ १३ ॥ १४ ॥ भक्तनकी रक्षा करवेको गोलोकसों आयके भूमिमें जन्मे हैं और अभक्त दुष्टनके मारवेको द्वारकामें विराजैहै ॥ १५ ॥ ताहीसों अनिरुद्धादिक ये यादव बड़े बलवान् हैं भीषण दैत्यको और बक नाम दैत्यको औरनकोहू जीतके तुमारी नगरीमें ये आये है ॥ १६ ॥ कृष्णके बेटा नाती और जातिके यदूत्तम ये आज आकाशकोहू जीत सकतेहै फिर भूलोकको जीतनो इनको क्या बड़ी बात है ॥ १७ ॥ यासों सुनौ बल्वलजी तुम हमारो कह्यो मानो तो अनिरुद्धजीको या घोडाको देदेउ मरवेसों बाकी रहे दैत्यकुलकी कुशल चाहौ तौ ॥ १८ ॥ तुम मेरे कहेको सुनके हे बल्वल !

देवतानके द्वेषी दैत्यकुलके सुखके लिये अनिरुद्धको घोड़ा देके श्रीकृष्णको भजन करते तपसों प्राप्त भये अपने राज्यकी रक्षा करौ ॥१९॥ ऐसे मयने शुभ वचनसों बल्वलको बहुत कुछ समझायो तोहूँ कृष्णसो बहिर्मुख ये बल्वल रोषसो लंबी २ श्वास लेके मयसों बोलोहै ॥२०॥ बल्वल बोलो कि हे दैत्य ! विनाही युद्धके करे क्यों डरपैहै शूर पुरुषनके हाँसी करने लायक वचनोंको कैसै मेरे आगे कहैहै ॥ २१ ॥ तोको तनक भी बुद्धिका बल नहीं है वृद्ध होनेसों तेरी बुद्धि नष्ट हैगई है साठी बुद्धि नाठी हैगईहै इससे मैं तेरे कहेको न मानताहूँ ॥ २२ ॥ जो कृष्ण साक्षात् हरि हैं तब ये कृष्णके बेटा, नाती कुलके महादेवजीके भक्तके मेरे आगे कहा करेंगे मेरे आगे इनको कहा पुरुषार्थ है ॥ २३॥ यासों तूं डरपे मति तेरी सब माया कहाँ गई मैं तो तेरे आश्रयसोंही युद्ध करवे जाऊँहूँ ॥ २४ ॥ अनिरुद्ध बडो शूर है कहा हम शूर नहीहै या भूमिमें मेरे होते २ कोनहै जो शूरपनेको अभिमान

एवंशुभैश्चवचनैर्बोध्यमानोपिबल्वलः ॥ निश्वस्योवाचरोषेणमयंकृष्णपराङ्मुखः ॥ २० ॥ ॥ बल्वलउवाच ॥ ॥ विनायुद्धेनत्वंदैत्य कथंभीतोभविष्यसि ॥ वदिष्यसिममाग्रेत्वंशूरहास्यकरंवचः ॥ २१ ॥ त्वंबुद्धिबलहीनश्चवृद्धत्वाच्छठतांगतः ॥ तस्मात्त्वदीयंवचनंनाहंगृ ह्णामिसांप्रतम् ॥ २२ ॥ यदिकृष्णोहरिः साक्षादेतेकृष्णस्यवंशजाः ॥ ममाग्रेशिवभक्तस्यकिंकरिष्यंतिपौरुषम् ॥ २३ ॥ भयंमाकुरुत स्मात्त्वंमायाःकुत्रगतास्तव ॥ अहंतवाश्रयेनापियुद्धंकर्तुंव्रजामिवै ॥ २४ ॥ अनिरुद्धोमहाशूरःशूराःकिंनवयंस्मृताः ॥ स्थितेमयिमही मध्येकोयंगर्वोऽभवन्महत् ॥ २५ ॥ फलंगर्वस्यप्राप्नोतुममनिर्मुक्तसायकैः ॥ अद्यमेनिशिताबाणाअनिरुद्धंचमानिनम् ॥ २६ ॥ प्रकुर्वंतिर णेदैत्यरक्तांगंच्छिन्नकंचुकम् ॥ यथाकिंशुकवृक्षंवैवसंतदिवसाःकिल ॥ २७ ॥ दारयंतुकपोलानिनाराचाममहस्तिनाम् ॥ हयान्पश्यंतुशत शोरुधिरौघपरिप्लुतान् ॥ २८ ॥ पिबंतुयोगिनीवृंदारुधिराणिनृमस्तकैः ॥ कालीभवतुसंतुष्टायद्वैरिक्रव्यभक्षणैः ॥ २९ ॥ ममबाहुबलंसर्वे पश्यंतुसुभटाःकिल ॥ महाकोदंडनिर्मुक्तभल्लकोटीर्विमुंचतः ॥ ३० ॥ इतितद्वाक्यमाकर्ण्यमयोमायीमहामतिः ॥ जानन्कृष्णस्यमाहात्म्यंम दांधंचेदमब्रवीत् ॥ ३१ ॥ ॥मयउवाच ॥ ॥ यदाविजेष्यसिरणेकृष्णपुत्रांश्चयादवान् ॥ आगमिष्यतिश्रीकृष्णोजेतुंत्वांवाबलश्चवै ॥ ३२ ॥

करै ॥ २५ ॥ सो मेरे चलाये बाणनसों शूरपनेके गर्वके फलको पावै आज मेरे तीक्ष्ण बाण शूराभिमानी अनिरुद्धको ॥ २६ ॥ हे दैत्य ! कवच काटके घायल कर लोहू लुहार ऐसों करैंगें वसंत ऋतुके दिन जैसै टेसूके वृक्षोंकोसो लाल करै है ॥ २७ ॥ आज मेरे नाराच हाथीनके गंडस्थलनको फारेंगे और रुधिरसे भीजे घोडेनको देखेंगे ॥ २८ ॥ और मनुष्यनकी खोपड़ीनमें रुधिरको भर २ के योगिनीनके झुंड पीऔ और मेरे वैरीनके मांसनको भक्षण कर २ के कालीजे हैं वो संतुष्ट होउ ॥ २९ ॥ आज वीर योद्धा मेरे बाहुबलको देखौ प्रबल धनुषमेंसे किरोड़न भल्लाकार बाण चलाऊँगो तिने देखौ ॥३०॥ या प्रकार मायावी मय बड़ो बुद्धिमान् बल्वलके कहेको सुनकर कृष्णके माहात्म्यको जानतो मदसों अंध जो बल्वल है तासों मय ये वचन बोलो है ॥ ३१ ॥ मय बोलो कि हे बल्वल ! देख हाल तो इनीसों जीतनों कठिन है और जो कहीं बलवान् कृष्णके पुत्रनसों जीतभी गयो तो तेरे जीतबेको

६२

श्रीकृष्ण बलिराम अवश्य आवेंगे ॥ ३२ ॥ तब ये महाबली दैत्य साँचे और हित करनवारे मयके वचनको सुनके भी कालकी फाँसीमें बँधोभयो क्रोधसों जलती मयके कहेको नही ग्रहण करतोभयो ॥ ३३ ॥ और बल्वल ये बोलेहै कि सुन रे मय ! राम कृष्ण मेरे वैरी है और सब यादवहूँ मेरे वैरी हैं सो जिनने मेरे मित्र मारेहैं उन यादवनको तथा कृष्ण, बलरामको मैं मारूँगो ॥ ३४ ॥ सो पहले यादवनको मारके पीछे यज्ञको करूंगो वा यज्ञके दिग्विजयमें द्वारिकापुरीको दिग्विजय करूँगो ॥ ३५ ॥ ये सुनके मयने कहीहै कि हे दैत्येंद्र ! देख तू अभिमान मत करै देख ये घोडा नही है ये कालरूप है सो देख मरबेसो बाकी रहे राक्षसनके मरवायवेको यहां आयोहै ॥ ३६ ॥ अनिरुद्धके सब बाण हे नृप ! तेरी या पुरीको शूरवीरनसो रहित करैगे यामे संदेह नही है ॥ ३७ ॥ देख हिरण्याक्षसो आदि लेकै दैत्य और रावण आदिक राक्षस जाने मारेहैं वोही भगवान् कृष्ण

इतिश्रुत्वामहादैत्योसत्यंहितकरंवचः ॥ कालपाशेनसंबद्धोनजग्राहरुषाज्वलन् ॥ ३३ ॥ ॥ बल्वलउवाच ॥ ॥ ममारीरामकृष्णौच शत्रवोवृष्णयश्चमे ॥ तान्सर्वान्मारयिष्यामियैर्मेमित्राश्चमारिताः ॥ ३४ ॥ हत्वाचयादवानत्रपश्चाद्यज्ञंकरोम्यहम् ॥ तस्यदिग्विजयेनापिविजेष्यामिहरेःपुरीम् ॥ ३५ ॥ ॥ मयउवाच ॥ ॥ मानंमाकुरुदैत्येन्द्रकालरूपस्तुरंगमः ॥ प्राप्तस्तवपुरेहंतुंहतशेषान्महासुरान् ॥ ३६ ॥ अनिरुद्धशराःसर्वेसद्यस्तवपुरींनृप ॥ छिन्नभिन्नांशूरहीनांकरिष्यंतिनसंशयः ॥ ३७ ॥ हिरण्याक्षादयोदैत्यारावणाद्यानिशाचराः ॥ मारिता येनसःकृष्णोजातोयदुकुलेश्रुतम् ॥ ३८ ॥ किंचिद्राज्यस्यमानेनत्वंनजानासिबल्वल ॥ प्रयच्छतुरंगंतस्मैनयुद्धसमयोऽस्तिहि ॥ ३९ ॥ ॥ बल्वलउवाच ॥ ॥ अहंजानामित्वद्वार्त्तांयुद्धंतैर्नकरिष्यसि ॥ अनिरुद्धंगच्छतस्मात्त्वंविभीषणवत्किल ॥ ४० ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ बल्वलस्यवचःश्रुत्वामयोमायाविदांवरः ॥ प्रतिव्योढुंतत्रदुःखमिदमेवान्वपद्यत ॥ ४१ ॥ वैरभावेनपूर्वेवैदैकुण्ठंबहवोगताः ॥ निशाचराश्चदैत्याश्चतंभावंयःकरोतिहि ॥ ४२ ॥ इत्थंविचार्यसहसासउवाचमहासुरम् ॥ ॥ मयउवाच ॥ ॥ अद्यत्वांचमहावीरंननिषेधंकरोम्यहम् ॥ ४३ ॥ युद्धंकुरुरणेगत्वायदून्मारयसायकैः ॥ अहमेवकरिष्यामियुद्धंत्वद्वाक्यतोमृधे ॥ इत्युक्त्वावचनंसोपिविररामप्रहर्षयन् ॥ ४४ ॥ ऊर्द्धकेशनदःसिंहःकुशांबाद्याश्चमंत्रिणः ॥ ऊचुःप्रकुपिताःसर्वेचत्वारोबल्वलंनृप ॥ ४५ ॥

रूप बनके यदुकुलमे जन्मोहै ये बात ऐसेही सुनीहै ॥ ३८ ॥ सो हे बल्वल ! तू या राज्यके अभिमानके मारे नही जानेहै सो देख घोडेको देदेउ ये युद्धको समय नही है ॥ ३९ ॥ ये सुनके बल्वल बोलेहै कि सुन मय ! मै सब तेरी बातको जानूँ हूं तूं इनसों युद्ध नहीं करैगो सो तू निश्चय रावणके भाई विभीषणकी तरह उनके पास चलौजा ॥ ४० ॥ गर्गजी कहैहे कि, या प्रकार ये मय दैत्य बल्वलके कहे वचनको सुनके मायाके जानवेवारेनमें मुख्य वा दुःखके दूर हटायवेको ये विचार याने कियोहै ॥ ४१ ॥ कि आजतक बहुत दैत्य राक्षस वैरभावके करवेसोहू वैकुंठको गयेहैं यासो जो कोई वैरभाव करैहै वोहू सद्गतिको प्राप्त होयहै ॥४२॥ ये मयदैत्य ऐसे मनमें विचारके बल्वलसों मय बोलोहै सुन बल्वल भाई ! तुम तो महावीर है यासों मै तोकूँ नाहीं नही करूँ हूं ॥४३॥ जा तू युद्ध कर सायक नाम बाणनसों यादवनको मार और मैहूं तेरे कहेसो युद्ध ही करूँगो ॥ ४४ ॥ इतने वचन कहके

बल्वलको प्रसन्न करतो मय चुप्प हैगयो तव ऊर्द्धकेश, नद, सिंह और कुशांब ये चार मंत्री कुपित हैके बल्वलसों बोले हैं ॥ ४५ ॥ कि महाराज सुनौ आप शोच मत करौ सब यादवनके मारवेको पहले हम चारौ युद्धको जायँगे क्योंकि महाराज ! हमने वहुत दिनसों संग्राम नही कियोहै ॥ ४६ ॥ सो हे राजेंद्र ! आप चिंता मत करौ हम मय दैत्यकी संग लेके किरोडन मनुष्योंको मारेंगे ॥ ४७ ॥ गर्गजी कहैहैं ऐसे इन चारो मंत्रिनके कहेको सुनके प्रसन्न हैकै युद्ध करनेमें चतुर ऐसे बल्वलने रणमें युद्ध करवेको आज्ञा दीनीहै ॥ ४८ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखंडे भाषाटीकायामष्टाविंशोऽध्यायः ॥ २८ ॥ गर्गजी कहैहैं कि, हे राजेंद्र ! तदनंतर बल्वलके चारौ मंत्री एक किरोड दैत्यनको संग लेकै कवचनको पहरके युद्ध करवेको नगरके वाहिर निकसैहैं ॥ १ ॥ ये सव धनुषधारी हैं वडे शूरवीर हैं विद्याधरनके समान हे वो सव खड्ग, त्रिशूल, गदा, परिघ और मुद्गर

॥ ॥ मंत्रिणऊचुः ॥ ॥ पूर्ववयंगमिष्यामोहंतुंसर्वान्यदूत्तमान् ॥ बहुभिर्दिवसैराजन्संग्रामंनकृतंयतः ॥ ४६ ॥ चिन्तांमाकुरुराजेंद्रमयदैत्येनसंयुतः ॥ क्षणेनमारयिष्यामोकोटिशःकोटिशोनरान् ॥ ४७ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ तेषांभाषितमाकर्ण्यबल्वलस्तुमुदान्वितः ॥ चकाराज्ञांनृपश्रेष्ठरणार्थेरणकोविदः ॥ ४८ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांहयमेधखण्डेदैत्यमन्त्रवर्णनंनामाऽष्टाविंशोऽध्यायः ॥ २८ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ अथयुद्धायराजेंद्रचत्वारःकिलमंत्रिणः ॥ दैत्यकोटिसमायुक्तानिर्जग्मुर्दशिताःपुरात् ॥ १ ॥ सर्वेहिधन्विनःशूराविद्याधरसमाःकिल ॥ खड्गैःशूलैर्गदाभिश्चपरिघैर्मुद्गरैर्नृप ॥ २ ॥ एकघ्नीभिर्दशघ्नीभिःशतघ्नीभिर्भुशुण्डिभिः ॥ कुंतैश्चभिंदिपालैश्चचक्रसायकशक्तिभिः ॥ ३ ॥ संयुताःसर्वशस्त्रैश्चलोहकंचुकमंडिताः ॥ रथैर्गजैस्तुरंगैश्चगवयैर्महिषैर्मृगैः ॥ ४ ॥ उष्ट्रैःखरैःसूकरैश्चवृकैःसिंहैश्चक्रोष्टुभिः ॥ महागृध्रैःशंखचिल्लैर्मकरैश्चतिमिङ्गिलैः ॥ ५ ॥ एतैश्चवाहनैराजन्संयुक्तारणकर्कशाः ॥ शंखदुंदुभिनादेनवीराणांगर्जनेनच ॥६॥ शतघ्नीनांचशब्देनचचालवसुधाभृशम् ॥ इत्थंभयंकरांसेनामसुराणांविलोक्यच ॥ ७ ॥ भयंप्रापुःसुराःसर्वेमहेन्द्रधनदादयः ॥ यादवास्तेपिबलिनोनिर्जितायैश्चभूःपुरा ॥ ८ ॥ विषण्णमनसोऽभूवन्दैत्यसेनांनिरीक्ष्यच ॥ प्रद्युम्नेनराजसूयेचंद्रावत्यांपुरानृप ॥९॥ यादवेभ्यःप्रकथितंयन्नीतिर्धैर्यवर्द्धनम् ॥ तत्सर्वंकथयामासयदुभ्यःकार्ष्णिजःपुनः ॥१०॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ इति श्रुत्वाचयदवःशस्त्राणिजगृहुस्त्वरम् ॥ मृत्युंवरंमन्यमानाविजयाच्चपलायनात् ॥११॥

नको हाथनमें लेके और कुंत, भिंदिपाल, चक्र, बाण, शक्ति और अनेक शस्त्रनको लेकै लोहके कंचुक धारण कर रहे वे रथ, हाथी, घोडे, रोझ, भैंसा, मृग, ऊँट, गधा, सूकर, स्यारी, सिंह, कुत्ता, गीध, शंख, चील, मगर और तिमिंगिलनपे बैठके रणमें वडे कर्कश, शंख, दुंदुभीनके शब्दको करते ॥ २ ॥ ३ ॥ ४ ॥ ५ ॥ ६ ॥ और शतघ्नीनके शब्दसों धरतीको कँपावते जव निकसैहैं तब धरती अत्यंत करके हलन लगीहै या प्रकारसों भयंकरी वा राक्षसी सेनाको देखके इंद्रादिक सव देवगणनको वडो भारी भय प्राप्त भयोहै और जिन बलवान् यादवनने पूर्वकालमें भूमि जीतलीनी ही वे भी सब दैत्यसैन्यको देखके विषाद युक्त भयेहैं ॥ ७ ॥ ८ ॥ और जो नीति पहले चंद्रावती नगरीमें राजसूय यज्ञमें यादवनके अगारी धैर्यके वढावनवारी कही ही वो सब नीति अनिरुद्धने फिर यादवनके अगारी कहीहै ॥ ९ ॥ १० ॥ गर्गजी कहैहैं कि, यदु जे हैं वे या बातके सुनके यादवनने शीघ्रही शस्त्र

ललीनहै जीतनेसे और भागनेसे मरनेको ही मुख्यमानते भयेहे ॥ ११ ॥ तब तो पांचजन्यमें यादवनको दैत्यनसो संग्राम भयोहै जैसों लंकामें वानरनके संग राक्षसनको संग्राम भयो हो ॥१२॥ रथिनको रथीनसों पत्तिनको पत्तीनसो घोडेनको घोडेनसों और हाथीवारेनको हाथीवारेसों संग्राम होतो भयो ॥१३॥ कितनेई ही हाथी अपने शुंडादंडनसों हे राजन्! वा संग्राममें घोडेनको और रथनको मारते भयेहै॥१४॥अपने शुंडादंडनसो अश्व और सारथीन समेत रथनको उठाय उठायके हाथीनने धरतीमें पटकदियेहैं ॥ १५ ॥ कितनेनको पाँवनसों मींडगेरे कितनेही सूँडनसों घायल हैके रणसे भागे जे हाथी विनने ये हवाल आदमीनको कियोहै ॥ १६ ॥ और हे राजन् ! सवारोंसमेत घोड़ा रथनको उलाँघते रथनको फलाँगते हाथिनमें भागेहैं ॥ ॥ १७ ॥ सो पीलवाननको और हाथीनके सवारोंको सिंहकी तरह मर्दन करते वे महाबलवान् घोडे उछलते हुये हाथियोंपर दोडे हैं ॥ १८ ॥ वे सवार तलवारनसों प्रहार करते

ततःसमभवद्युद्धंदैत्यानांयदुभिःसह ॥ पांचजन्येचलंकायांरक्षसांकपिभिर्यथा ॥ १२ ॥ रथिनोरथिभिस्तत्रपत्तिभिःपत्तयोमृधे ॥ हयाहयै रिभाश्चेभैर्युयुधुस्तेपरस्परम् ॥ १३ ॥ केचिद्वैदंतिनोमत्ताःशुण्डादण्डैरितस्ततः ॥ जघ्नूरथांस्तुरंगांश्चवीरान्राजन्महामृधे ॥ १४ ॥ शुण्डा दंडैःसंगृहीत्वारथान्साश्वान्ससारथीन् ॥ निपात्यभूमावुत्थाप्यगगनेचिक्षिपुर्बलात् ॥ १५ ॥ कांश्चिन्ममर्दुःपादाभ्यांसंविदार्यकरैर्दृढैः ॥ सक्षताश्चगजाराजन्प्रधावंतोरणांगणात् ॥ १६ ॥ तुरगास्तत्रधावंतःसवीरास्तेनृपेश्वर ॥ उल्लंघयंतश्चरथान्प्रोत्पतंतोगजान्प्रति ॥ १७ ॥ अंबष्ठंगजिनंयुद्धेमर्दयंतश्चसिंहवत् ॥ उत्पतंतश्चतुरगाःगजवृंदंमहाबलाः ॥ १८ ॥ असिप्रहारंकुर्वंतोविदार्यचारिपून्बहून् ॥ वाजिपृष्ठेन दृश्यंतेतेदृश्यंतेनटाइव ॥ १९ ॥ केचिद्वीरास्तुखड्गैश्चद्विधाकुर्वंस्तुरंगमान् ॥ केचिद्दंतान्संगृहीत्वाकुम्भेषुकरिणांगताः ॥ २० ॥ तुरगस्थाः केपिबलंसंविदार्यविनिर्गताः ॥ खड्गवेगैःकंजवनंलीलाभिर्वायवोयथा ॥ २१ ॥ बभूवतुमुलंयुद्धमद्भुतंरोमहर्षणम् ॥ बाणैर्गदाभिःपरिघैः खड्गैःशूलैश्चशक्तिभिः ॥ २२ ॥ युद्धेगजाश्चगर्जंतिहर्षंतितुरगाभृशम् ॥ हाहावीराःप्रकुर्वंतिनदंतिरथनेमयः ॥ २३ ॥ सैन्यपादरजोवृन्दै रंधीभूतंनभोभवत् ॥ तत्रस्वीयोनपारक्योदृश्यतेचमृधांगणे ॥ २४ ॥ परस्परंचबाणौघैःकेचिद्वीराद्विधाकृताः ॥ तिर्यग्भूतारथायुद्धेनिपेतुः पादपाइव ॥ वीरोपरिगतावीराहयोपरिहयाश्चवै ॥ २५ ॥

बहुतसे शत्रुनको काटते घोडेनकी पीठ पर बैठे नहीं दीखै हैं वे नटके समान दीखै है ॥ १९ ॥ और कितनेही वीर खड्गोसे घोडेनको काटते दीखे है और कितनेही वीर दंतोंको पकरके हाथीके मूडोपर चढगये हे ॥ २० ॥ और कितनेही वीर घोडोंपे बैठे फौजके दलको विदीर्ण करके ऐसे निकसे है जैसे वायु कमलवनको विदीर्ण करके निकलता होय ॥ २१ ॥ उस समय बडा घोर जिसे देखकर रोम खडे होयँ ऐसा युद्ध हुयाहै बाणोंसे, गदाओंसे, परिघा, खड्ग, त्रिशूल और शक्तियोसे वो संग्राम भयो है ॥ २२ ॥ वा युद्धमे हाथी चिघारी मारे है घोडे हिनहिनाय हैं रथनके पहिया खनखनाय है और बहुतसे मनुष्य हाय हाय करै हैं ॥ २३ ॥ सेनाकी उडी धूरसों आकाश अंधीभूत भयो है जासो कोई अपनो विरानो मालूम नहीं परैहै ॥ २४ ॥ केतनेई वीर परस्पर बाणोंसे दोदो टूक हैगये है और कितनेई रथ वा युद्धमें वृक्षनकी नाई तिरछे हैके पडैहैं कहीं

वीरनके ऊपर वीर और घोडोंके ऊपर घोडे परे हैं ॥ २५ ॥ वहाँ वीरनके रुंड रणभूमिमें हाथनमें खड्ग लिये बडे भयंकर उठके खडे हैगयेहैं, वे रुंड खड्गनको लिये जे वीर हैं तिनको काटते संग्राममें विचरन लगेहै ॥ २६ ॥ कुंभस्थल जिनके फटगये ऐसे हाथीनके माथेनमेंते मोती वरसैंहैं जैसैं रात्रिमें आकाशमेंसों तारागण गिरैं ॥ २७ ॥ वा समय दोनों सेनानमें रुधिरकी नदी बही हैं और वा समय बडे २ वीरनके मुंडनको शिवजीकी मुंडमालामें लगायवेको बेतालनने लिये हैं ॥ २८ ॥ और डाकिनीन्को संग लियो महा काली दुर्गा सिंहपें बैठी आई है सो राजन्! खोपडीमें भरके रुधिर संग्राममें दीखैहैं ॥ २९ ॥ और डाकिनी जे हैं वे अपने पुत्रनको तप्त रुधिर पान कराती दीखैहैं और अरे बेटा औ रुदन मत करौ ऐसे विनके आँसूनको पोंछती भई हैं ॥ ३० ॥ और आकाशमें खडी जे विद्याधरी गंधर्वी और अप्सरा हैं वे क्षत्रधर्ममें स्थित जे शूर हैं वे देवरूप

उत्पेतुस्तत्रशूराणांकबंधाश्चभयंकराः ॥ पातयंतोखड्गहस्ताहयान्वीरान्महारणे ॥ २६ ॥ हस्तिनांभिन्नकुम्भानांमौक्तिकानिपतंतिखात् ॥ शस्त्रांधकारेप्रधनेरात्रौतारागणाइव ॥ २७ ॥ ततश्चसेनयोर्मध्येरुधिराणांनदीह्यभूत् ॥ वेतालाःशिवमालार्थंजगृहुस्तेशिरांशिच ॥ २८ ॥ मृगेंद्रस्थामहाकालीडाकिनीभिःसमागता ॥ कपालेनापिरुधिरंपिबंतीदृश्यतेमृधे ॥ २९ ॥ डाकिन्योरुधिरंतप्तंपाययंत्यःसुतान्मृधे ॥ मारोदीरितिवादिन्योनेत्राण्यपितदामृजन् ॥ ३० ॥ विद्याधर्यस्त्वंबरस्थागंधर्व्योऽप्सरसस्तथा ॥ क्षत्रधर्मस्थिताञ्छूरान्वव्रिरेदेवरूपिणः ॥ ३१ ॥ परस्परंकलिरभूत्तासांपत्यर्थमंबरे ॥ ममानुरूपोनायंवइतिविह्वलचेतसाम् ॥ ३२ ॥ केपिशूराधर्मपराराणाद्राजन्नचालिताः ॥ जग्मुस्तेवैष्णवंलोकंभित्त्वातपनमंडलम् ॥ ३३ ॥ केचिद्वीरामहायुद्धंदृष्ट्वायुद्धात्पलायिताः ॥ तप्तवालुकमार्गेणजग्मुस्तेनिरयंनृप ॥ ३४ ॥ एवंदैत्यान्महावीराञ्जघ्नुःसर्वेयदूत्तमाः ॥ तथायदून्महायुद्धेनानाशस्त्रैश्चदानवाः ॥ ३५ ॥ रणेमृत्युंगताःसर्वेराजन्दैत्याश्चकोटिशः ॥ तथामृत्युंगतायुद्धेयादवाश्चसहस्रशः ॥ ३६ ॥ बाणांधकारेसंजातेऽनिरुद्धोधन्विनांवरः ॥ ऊर्द्धकेशेनयुयुधेयथावृत्रेणवासवः ॥ ३७ ॥

भये तिनकी नारमें जयमाला डालती भई हैं ॥ ३१ ॥ उन विद्याधरी आदिकनको उन वीरनके लिये परस्पर कलह होतोभयो है ये मेरे अनुरूप पति है तेरे अनुरूप नही हैं मैंही यार्कू वरूँगी या प्रकार जिनके जिनके विह्वल चित्त हैगये हैं ॥ ३२ ॥ और हे राजन्! कितनेही क्षत्रधर्ममें तत्पर भये जे संग्राममेंसो चलायमान नही भये हैं वे सूर्यमंडलको भेदनकर सूधे विष्णुलोकमें गयेहैं ॥ ३३ ॥ और कितनेई वीर वा महायुद्धको देखके संग्राममेंसों भागे हैं वे हे नृप! तप्त वालुकाके मार्ग हैके नगरमें गये हैं ॥ ३४ ॥ या प्रकार विन महावीर दैत्यनको सब यदूत्तम मारते भये हैं, ऐसेही वा महायुद्धमें यादवनको अनेक शस्त्रनसों दैत्यनने मारेहै ॥ ३५ ॥ हे राजन्! या प्रकार किरोडन दैत्य रणमें मरेहैं याही प्रकार हजारन यादवहू वा युद्धमें मारेगयेहैं ॥ ३६ ॥ जब बाणनको अंधकार हैगयोहै तब धनुषधारीनमें श्रेष्ठ जो अनिरुद्ध है सो ऊर्द्धकेश नामके दैत्यसों ऐसे युद्ध

करतो भयोहै जैसै वृत्रासुरसों इंद्रने संग्राम कियोहै ॥ ३७ ॥ और नद दैत्यसों गद सिंह नामके दैत्यसों वृक और कुशांब नामके दैत्यसों सांब संग्राम करतोभयो ॥ ३८ ॥ ऐसे बडो घोर परस्पर युद्ध भयो तब हे राजन् ! ऊर्द्धकेश नामको जो दैत्य है सो वारंवार धनुष टंकार करतो ॥ ३९ ॥ संग्राममें अनिरुद्धके दश बाण मारतोभयो उन बाणनको धनुषधारी रुक्मवतीके पुत्र अनिरुद्धने काटगेरे ॥ ४० ॥ फिर ऊर्द्धकेशने अनिरुद्धके कवचमें दश बाण मारे हैं वे बाण अनिरुद्धके कवचको तोरके शरीरमें समायगये ॥ ४१ ॥ और चार बाणनसो अनिरुद्धके चारों घोडा मारगेरे और बीश बाणनसो अनिरुद्धको धनुष काटगेरौ प्रत्यंचा समेत ॥ ४२ ॥ तब बल्वल छोटे भाईके या पराक्रमको देख वा रथको छोडके अनिरुद्ध और रथमें बैठेहैं ॥ ४३ ॥ और इंद्रके दिये प्रतिशार्ङ्गनामके धनुषको हाथमें लेके और कृष्णके दिये धनुषमें एक बाण लगायके ॥ ४४ ॥ क्रोधसों भरे

नंदेनचगदोराजन्सिंहेनवृकएवच ॥ कुशांबेनचसांबोवैयुयुधेरणमण्डले ॥ ३८ ॥ एवंपरस्परंयुद्धंबभूवतुमुलंमहत् ॥ ऊर्द्धकेशस्तदाराजन्धनुष्टंकारयन्मुहुः ॥ ३९ ॥ कार्ष्णिजंताडयामासनाराचैर्दशभिर्मृधे ॥ तान्प्रचिच्छेदभगवान्धन्वीरुक्मवतीसुतः ॥ ४० ॥ ऊर्द्धकेशः पुनस्तस्यकवचेसायकान्दश ॥ निचखानस्वर्णपुंखान्भित्त्वावर्मतनौगतान् ॥ ४१ ॥ चतुर्भिश्चशरैस्तस्यजघानचतुरोहयान् ॥ चिच्छेद बाणैर्विंशद्भिःकोदंडंसगुणंपरम् ॥ ४२ ॥ अनिरुद्धस्यराजेंद्रबल्वलस्यानुगोबली ॥ अनिरुद्धस्तुतंत्यक्त्वारथंचान्यंसमारुहत् ॥ ४३ ॥ शक्रदत्तंनृपश्रेष्ठप्रतिशार्ङ्गधरोमहान् ॥ कृष्णदत्तेचकोदंडेशरमेकंनिधायच ॥ ४४ ॥ तद्रथेनिचखानाथरुषाढ्योहस्तलाघवात् ॥ सायकस्तद्रथंनीत्वाभ्रामयित्वाघटीद्वयम् ॥ ४५ ॥ गगनात्पातयामासकाचपात्रंयथार्भकः ॥ अंगारवद्रथस्तस्यविशीर्णोभूद्धयाश्चवै ॥ ४६ ॥ ससूताश्चनृपश्रेष्ठपंचतांप्रापुरग्रतः ॥ ऊर्द्धकेशस्तुपतनान्मूर्च्छितोभूद्रणांगणे ॥ ४७ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायांहयमेधखंडेयादवासुरसंग्रामवर्णनंनामैकोनत्रिंशोऽध्यायः ॥ २९ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ तदोत्थितश्चोर्द्धकेशोरथंचान्यंसमाश्रितः ॥ अनिरुद्धस्यसंग्रामेयावद्याया यातिसंमुखम् ॥ १ ॥ तावद्भग्नंनिशितैर्नाराचैस्तद्रथंपुनः ॥ सभग्नंस्यंदनंदृष्ट्वापुनरन्यंसमाश्रितः ॥ २ ॥ सोपिभग्नःशरैराशुकार्ष्णिजेन रणेनृप ॥ एवंनवरथाभग्नाऊर्द्धकेशस्यवैरणे ॥३॥ ततः क्रुद्धोरणेदैत्यःशक्तिंचिक्षेपसत्वरम् ॥ दृष्ट्वातामागतांवीरोनाराचैर्दशधाच्छिनत् ॥४॥

अनिरुद्धने हाथके लाघवसे या दैत्यके रथमें वो बाण मारोहै वा बाणने ये रथ उडायो दो घडी घुमायके ॥ ४५ ॥ ऐसे आकाशमेंसो पटको है जैसै काँचके पात्रको बालक फेंकै तब ये अंगारकी तरह चूर्ण हैके गिरौ और घोडे भी ॥ ४६ ॥ सारथी सहित हे नृपश्रेष्ठ ! चूर्ण हैगये और ऊर्ध्वकेशभी गिरनेसे रणांगणमें मूर्च्छित हैगयो ॥ ४७ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखंडे भाषाटीकायामेकोनत्रिंशोऽध्यायः ॥ २९ ॥ गर्गजी कहैहै कि, ऊर्ध्वकेश जो है सो थोरी देरमें उठो है दूसरे रथमे बैठके जो अनिरुद्धके सामने आवै है ॥ १ ॥ त्योंही तीक्ष्ण नाराचनसों फिर अनिरुद्धने याको रथ तोर गेरे हैं तब याने वा रथको हू टूटो देखके फिर और रथमे बैठो है ॥ २ ॥ तब हे नृप ! वोभी रथ फिर अनिरुद्धने रणमे तोरडारौ या प्रकारसों ऊर्ध्वकेशके नौ (९) रथ तोरे है ॥ ३ ॥ तब ये दैत्य कुपित हैके शीघ्र एक शक्ति मारतोभयो तब वा आवती शक्तिको बाणनसों

अनिरुद्धने दश खंडकर पटक दीनी ॥ ४ ॥ तब ये ऊर्ध्वकेश सुवर्णके रथमें बैठके बडे वेगसों अनिरुद्धके सन्मुख युद्ध करबेको संग्राममें आयो है ॥ ५ ॥ आयके याने हर्षित हैके पाँच बाण मारे हैं अनिरुद्धके विन बाणनके मारे बड़ो खेदमें प्राप्त भयो है ॥ ६ ॥ फिर अनिरुद्धने सावधान हैके धनुषको लैकें चित्रवाज ( पंख ) के दश बाण मारे हैं अपने हाथके लाघवसों ॥ ७ ॥ वे दारुण अनिरुद्धके बाणनने याको रुधिर पियो हैं और वे रुधिरके पीके गिरे हैं जैसै झूठी गवाही देनवारेके पूर्वज ( पुरखा ) गिरै है ॥ ८ ॥ फिर ऊर्ध्वकेशने कुपित हैकै ठाडोरहि २ ऐसे कहिके अनिरुद्धके मूँडमें दश बाण मारे हैं ॥ ९ ॥ वे बाण अनिरुद्धके किरीटमें गड़ गये हैं सो ऐसे मालूम भये जानो वृक्षमें शाखा निकसी है ॥ १० ॥ तब इन बाणनसों रुक्मवतीको नंदन ( अनिरुद्ध ) व्यथित नही भयो है हे नृपसत्तम ! जैसै पुष्पनसों हाथी ॥ ११ ॥ तब

ऊर्द्ध्वकेशस्तदासंख्येस्थित्वारुक्ममयेरथे॥आजगामसवेगेनानिरुद्धंप्रतियोधितुम् ॥५॥ कार्ष्णिजंपंचभिर्बाणैस्ताडयामासहर्षितः॥शरैस्तैर्निहतःसोपिकश्मलंपरमंगतः ॥६॥ संक्रुद्धोधनुरुद्यम्यचित्रवाजाञ्छरान्दश ॥ मुमोचहृदयेतस्यसहसाहस्तलाघवात् ॥७॥ शरास्तेपपुरेतस्यरुधिरंबहुदारुणाः ॥ पीत्वापेतुर्यथाभूमौकूटसाक्ष्यस्यपूर्वजाः ॥ ८ ॥ ऊर्द्ध्वकेशःपुनःक्रुद्धोतिष्ठतिष्ठेतिचाब्रुवन् ॥ बाणैस्तुदशसंख्यैश्चतताडतस्यमूर्द्धनि ॥ ९ ॥ सायकास्तेनिरुद्धस्यह्युष्णीषेपरिनिष्ठिताः ॥ विराजंतेस्मराजेंद्रदशशाखास्तरोरिव ॥ १० ॥ नविव्यथेसतैर्बाणैर्युद्धेरुक्मवतीसुतः ॥ यथापुष्पैश्चप्रहतोद्विरदोनृपसत्तम ॥ ११ ॥ बाणाञ्छतंस्वधनुषिनिधायाकृष्यमाधवः ॥ चित्रवाजान्स्वर्णपुंखान्मुमोचबहुरोषतः ॥ १२ ॥ तेबाणास्तस्यसर्वांगंभित्त्वाशीघ्रमधोगताः ॥ रुधिराक्तायथाराजन्कृष्णभक्तिपराङ्मुखाः ॥ १३ ॥ शरसंघैश्चसहतोपंचतांप्रधनेगतः ॥ हाहाकारश्चतत्सैन्येबभूवनृपसत्तम ॥ १४ ॥ तदाजयजयारावोयादवानांबभूवह ॥ अनिरुद्धोपरिसुराःपुष्पवर्षांप्रचक्रिरे ॥ १५ ॥ ऊर्द्ध्वकेशस्तुप्रधनाद्दिव्यदेहेनयादव ॥ ययौविमानमारुह्यस्वर्गंसुकृतिनांपदम् ॥ १६ ॥ भ्रातरंनिहतंदृष्ट्वानदःशोकेनपूरितः ॥ कुञ्जरस्थोगदंबाणैःकुञ्जरस्थंजघानह ॥ १७ ॥ आगतान्सायकान्दृष्ट्वाधनुर्द्धारीगदोमहान् ॥ तान्प्रचिच्छेदबाणेनानिरुद्धस्यप्रपश्यतः ॥ १८ ॥ नदस्तदैवसंक्रुद्धोभ्रातृशोकपरिप्लुतः ॥ अकरोद्विगजंबाणैःसंग्रामेरोहणीसुतम् ॥ १९ ॥

अनिरुद्धने चित्र जिनमें बाज सुवर्णके जिनमे पांख ऐसे अनेक बाण कुपित हैके मारेंहैं ॥ १२ ॥ वे बाण याके सर्वांगनको भेदके रुधिरके भीजे नीचेको गिरे हैं हे राजन् ! जैसै कृष्णभक्तिसों बहिर्मुख मनुष्य नरकनमें पडैंहै ॥ १३ ॥ विन अनिरुद्धके बाणनसों ताडन कियो ऊर्ध्वकेश संग्राममें मरगयो तब हे नृपसत्तम ! याकी सेनामें बडो हाहाकार भयो ॥ १४ ॥ और यादवनकी सेनामें जयजयको शब्द भयो और अनिरुद्धके ऊपर देवताननें पुष्प वर्षायेहैं ॥ १५ ॥ और ऊर्ध्वकेश देहत्याग कर दिव्य देवदेह हैकै विमानमें बैठके सुकृतीनके स्थान स्वर्गको गयो है ॥ १६ ॥ तब नद नामको दैत्य भाईको मरो देखके शोकमें पूर्ण हैके हाथीपें बैठके गदकै ऊपर बाणनकी वर्षा करतोभयो ॥ १७ ॥ गदने याके बाणनको आवतो देखके धनुषको धारणकर अपने बाणनसों नदके सब बाण काटगेरे हैं अनिरुद्धके देखते देखते ॥१८॥ तब भाईके शोकमें डूबे नदने कुपित हैके

अमृतको मनुष्य पीवे ॥ ३७ ॥ तब नंदबाबाने अनिरुद्ध और सांबादि यादवनको परम प्रसन्न ह्वेकें प्रेममें डूबरहेने अनेक आशिष दीनी हैं ॥ ३८ ॥ तब नंदबाबाने अपने पुत्र, पौत्रनसहित व्रजमें प्रवेश किये तब महामति नंद सब दुःखसों रहित भयो ॥ ३९ ॥ तब सांबादि पुत्रनसों शोभित श्रीकृष्ण रथमेंते उतर माता ( यशोदा ) के घरमें आनंद देते आप पधारे हैं ॥ ४० ॥ तब श्रीकृष्णने घरके द्वारपे आई यशोदाको देखीहे, रुदन करती बाष्प जाके कंठमें ता माताको आपने देख प्रणाम करीहे ॥ ४१ ॥ तब माता यशोदाने प्राणनसों प्यारे अपने पुत्रको आलिंगन कर गद्गद होकर आशीर्वाद दिये हैं ॥ ४२ ॥ तब नंदजी, उपनंद, और छे वृषभानु और वृषभानुवर ये सब श्रीकृष्ण के दर्शन करवेको आयेहे ॥ ४३ ॥ और वहां आई जो सब गोपी हे, यादवनसहित श्रीकृष्णने उन सबनको यथोचित मान कीनां हे ॥ ४४ ॥ तब इन सबनने प्रसन्न मुख

अनिरुद्धंततोनन्दःसांबादींश्चैनयादवान् ॥ आशिषंप्रददौराजन्प्रीतःप्रेमपरिप्लुतः ॥ ३८ ॥ ततःसर्वैश्चयदुभिःपुत्रपौत्रपरिवृतः ॥ विवेशस्वपुरं नन्दोगतदुःखोमहामतिः ॥ ३९ ॥ अवप्लुत्यरथात्कृष्णःसांबाद्यैःपरिभूषितः ॥ त्वरंस्वमातुर्भवनमानंदंप्रददन्ययौ ॥ ४० ॥ दृष्ट्वास्वमातरंकृष्णोगृहद्वारेसमागताम् ॥ रुदतींबाष्पकण्ठींतांननामप्ररुदन्हरिः ॥ ४१ ॥ यशोदातस्यजननीस्वप्राणेभ्यःप्रियंसुतम् ॥ उपगूह्यददौतस्मैगिरा गद्गदयाशिषः ॥ ४२ ॥ नन्दस्तथोपनंदश्चतथाषड्वृषभानवः ॥ वृषभानुवरश्चैवह्येतेद्रष्टुंसमाययुः ॥ ४३ ॥ तत्रागतानांगोपानांश्रीकृष्णोयादवैर्वृतः ॥ यथाविध्युपसंगम्यसर्वेषांमानमादधे ॥ ४४ ॥ तेतुकृष्णस्यकुशलंपप्रच्छुर्मुदिताननाः ॥ तेषांकृष्णस्तुभगवान्पप्रच्छकुशलंपरम् ॥ ॥ ४५ ॥ ततश्चयमुनातीरेवृंदारण्येनृपेश्वर ॥ बभूवुःशिबिराःसर्वेऽनिरुद्धस्यमहात्मनः ॥ ४६ ॥ शिबिरेष्वनिरुद्धाद्याःसांबाद्याश्चोद्धवादयः ॥ निवासंचक्रिरेकृष्णःस्थितोभून्नंदपत्तने ॥ ४७ ॥ आगतेभ्यश्चसर्वेभ्योनंदःकृष्णेनसंयुतः ॥ भोजनंप्रददौराजन्पशुभ्यश्चतृणानिच ॥ ॥ ४८ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायांहयमेधखण्डेव्रजप्रवेशोनामचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४० ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ आहूतोराधयाकृष्णःसन्ध्यायांनंदनंदनः ॥ जगामशश्वदेकांतेशीतलंकदलीवनम् ॥१॥ रंभादलैश्चंदनस्यपंकयुक्तंमनोहरम् ॥ स्फारास्फुरन्नभ्रगेहंयमुनावायुशीकरम् ॥२॥

ह्वेके कृष्णको कुशल पूछोहे और भगवान् कृष्णने उनको कुशल पूछोहे ॥ ४५ ॥ तब तो हे नृपेश्वर ! यमुनाजीके तीरपे वृंदावनमें अनिरुद्धके सेनाके डेरा तंबू परगयेहैं ॥ ॥ ४६ ॥ उन तंबूनमें सब अनिरुद्धादिक और सांबादिक सब यादव तथा उद्धवादिकनने तंबू डेरानमे निवास कियोहै और कृष्णचंद्रने वा रात्रिमें नंदमहलमेंही निवास कियोहे ॥ ॥ ४७ ॥ तब जे कोई अनिरुद्धादिकनके संगमे हे उननको सब खान पान दियोहे और पशु ( हाथी घोडे आदिक ) नको चारो, दानो, रातब आदि सबको सब चीज नंदबाबानेही दीनोंहै ॥ ४८ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखंडे भाषाटीकायां चत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४० ॥ गर्गजी कहेहे कि, संध्याके समय जब श्रीराधाजीने श्रीकृष्णको बुलवाई तब शीतल कदलीवनको आय राधाजीके पास गयेहैं ॥ १ ॥ जामें केलाके पत्रनको वनमे एक घर बन रह्योहे, जामें चोवा,

चंदन, छिरक रह्योहै, जामे जलकण चारौ बगल झररहेहैं और यमुनाजीको शीतल जल संबंधी पवन चलरह्योहै ॥ २ ॥ ऐसो अतिसुंदर श्रीप्रियाजीको मंदिर है परंतु वो सब प्रियाजीको विरहाग्निसों भस्मके समान मालूम परैहै ॥ ३ ॥ हे नृप ! ता मंदिरमें विराजीभइ श्रीवृषभानुनंदिनी श्रीदामाजीके शापसों श्रीकृष्णके आगमनके लिये अपने शरीरकी रक्षा करैहैं ॥ ४ ॥ तव श्रीराधाजी वनमें पधारी श्रीकृष्णको आयो सखीनके मुखसों सुनके आप आसनते उठके सब सखीनको संग लेके बडी शीघ्रतासों अपने मंदिरके द्वारपर लिवायवेके लिये आईहैं ॥ ५ ॥ श्रीकृष्णके लिये व्रजेश्वरीने अर्घ्य, पाद्य, आसन आदिक उपचार निवेदन कियोहै और श्रीव्रजेश्वरके लिये कुशल प्रश्नके वचन कहेहैं ॥ ६ ॥ परिपूर्णतम कृष्णको देखके परिपूर्णतमा राधिकाजीने विरहव्यथा दूर करी और समागमके हर्षसों पूर्ण भई हैं ॥ ७ ॥ फिर वस्त्रभूषणनसों अपनो शृंगार

एतादृशंराधिकायाःसुन्दरंमेवमंदिरम् ॥ सर्वंदुःखाग्निनानित्यंभस्मीभूतंबभूवह ॥ ३ ॥ श्रीदामशापेननृपदुःखेनवृषभानुजा ॥ तनुंरक्षतितत्रापिकृष्णागमनहेतवे ॥ ४ ॥ निशम्यकृष्णंस्ववनेसमागतंसखीमुखाच्छ्रीवृषभानुनंदिनी ॥ आनेतुमुत्थायवरासनात्त्वरंद्वारेसखीभिर्नृपसा जगामह ॥ ५ ॥ ददौह्यासनपाद्याद्यानुपचारान्व्रजेश्वरी ॥ वदंतीकुशलंवाक्यंकृष्णाकृष्णंव्रजेश्वरम् ॥ ६ ॥ परिपूर्णतमंदृष्ट्वापरिपूर्णतमा नृप ॥ जहौविरहजंदुःखंसंयोगेहर्षपूरिता ॥ ७ ॥ चकारस्वस्याःशृंगारंवस्त्रालंकारचंदनैः ॥ कुशस्थल्यांगतेनाथेशृंगारोनकृतस्तया ॥ ८ ॥ पुरातयानभुक्तंचतांबूलंमिष्टभोजनम् ॥ कृतंनशय्याशयनंकचिद्धास्यंनवाकृतम् ॥ ९ ॥ सिंहासनेस्थितंराधादेवंमदनमोहनम् ॥ हर्षाश्रूणि प्रमुंचतीजगौगद्गदयागिरा ॥ १० ॥ ॥ राधोवाच ॥ ॥ गोकुलंमथुरांत्यक्त्वागतःकस्मात्कुशस्थलीम् ॥ वदतन्मेहृषीकेशत्वंसाक्षाद्गोकुलेश्वरः ॥ ११ ॥ क्षणंयुगसमंनाथजानामित्वद्वियोगतः ॥ घटींमन्वंतरसमांद्विपरार्द्धसमंदिनम् ॥ १२ ॥ कस्मिन्कुकालेविरहोमेबभूवचदुःखदः ॥ येनत्वच्चरणौदेवनद्रक्ष्यामिसुखप्रदौ ॥ १३ ॥ यथारामंतुसीतेवमानसंवरटेवच ॥ तथारासेश्वरंत्वांतुमानदंहिसमुत्सहे ॥ १४ ॥ सर्वंजानासिसर्वज्ञःकिंदुःखंकथयाम्यहम् ॥ शतवर्षगतंनाथवियोगोनगतोमम ॥ १५ ॥

कियोहै, जबसों आप द्वारिकाको पधारेहैं तबसों सब शृंगार त्यागदियेहै, सो कियेहैं ॥ ८ ॥ जबसों आप गयेहैं वाही दिनसों राधिकाने ताम्बूलादिक मिष्ट भोजन, शय्यापै शयन, काहूसे हँसनों ये सव छोडदियेहै ॥ ९ ॥ तब सिंहासनपै विराजे देव मदनमोहनको देखके हर्षाश्रुनको बहावती गद्गद वाणीसों बोलीहै ॥ १० ॥ राधाजी बोली महाराज ! गोकुलका और मथुराजीको छोडके आप द्वारिकाजीको कैसे पधारे ? हे हृषीकेश ! आप तो साक्षाद्गोकुलेश्वर है, ये आप मोय बताओ ॥ ११ ॥ हे नाथ ! आपके वियोगमें मैं एक क्षणको एक युग जानोंहौं, एक घडीको एक मन्वंतरके समान और एक दिनको द्विपरार्धके समान मानोंहौ ॥ १२ ॥ हाय वो कौनसी खोटी घडी ही, जामें मेरो आपसों वियोग भयो हो, जासों फिर सुखप्रद आपके चरण न दीखे ॥ १३ ॥ जैसे श्रीरामको सीताजी, और मानससरको हंसी चाहै ऐसेही मान देनवारे आप रासेश्वरको मैं चाहूँहूं ॥ १४ ॥ तुम सर्वज्ञ हो,

सब जानोहो मैं अपनो कहा दुःख कहौं सौ वर्ष बीतगयेहैं पर मेरो वियोग निवृत्त न भयो ॥ १५ ॥ हे राजन् ! स्वामिनीजी स्वामीसों इतने वचन कहिके वियोगके दुःखमें डूबी, दुःखनको याद करती रुदन करनलगीहैं ॥ १६ ॥ तब रुदन करती प्रियाजीको भगवान् देखके प्रिय वचन बोलेहैं, अपने वचननसों प्यारीके दुःखनको शांत करतेभये ॥ १७ ॥ श्रीकृष्णजी बोले कि, हे राधे ! शरीरको सुखावनवारो शोक तुमे नहीं करनो चाहिये, प्यारीजी ! मेरो तेरो तेज एकही दो हैगयोहे, वास्तवसों न्यारो नहीं है ॥ १८ ॥ या बातको ऋषि जानैहै जहाँ तू है वहाँ मैंहूँ, जहाँ मैंहूँ तहाँ तू है, मेरो तुमारो कभूँ वियोग नहीं है जैसे प्रकृति, पुरुषको वियोग नहीं है ॥ १९ ॥ और जे कोई हममें तुममें भेद देखैहै वे नराधम हैं, हे राधे ! वे मनुष्यदेहके अंतमे नरकनमें परैहै ॥ २० ॥ अब अगारी तुम मोकूँ अपने पासही देखौगी जैसे प्रातःकालमें चकवी अपने प्यारे

इत्युक्त्वावचनंराजन्स्वामिनीस्वामिनीपरम् ॥ वियोगखिन्नादुःखानिस्मरंतीसारुरोदह ॥ १६ ॥ दृष्ट्वाप्रियांरुदंतींतांप्रियःप्राहप्रियंवचः ॥ तस्याश्चशमयन्वाक्यैःकृष्णःकश्मलमेवच ॥ १७ ॥ ॥ श्रीकृष्णउवाच ॥ ॥ नकर्त्तव्यस्त्वयाराधेशोकश्चतनुशोषकः ॥ तेजश्चैकंद्विधाभूत मावयोर्ऋषयोविदुः ॥ १८ ॥ यत्राहंत्वंसदातत्रयत्रत्वंह्यहमेवच ॥ वियोगआवयोर्नास्तिमायापुरुषयोर्यथा ॥ १९ ॥ भेदंहिचावयोर्मध्येये पश्यंतिनराधमाः ॥ देहांतेनरकान्राधेतेप्रयांतिस्वदोषतः ॥ २० ॥ अथातस्त्वंतुमांराधेनित्यंद्रक्ष्यसिचांतिके ॥ प्रभातेचक्रवाकीवचक्रवाकं प्रियंकरम् ॥ २१ ॥ किंचित्कालेनदयितेगोपगोपीभिरेवच ॥ साकंत्वयाऽक्षरंब्रह्मश्रीगोलोकंव्रजाम्यहम् ॥ २२ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ माधवस्यवचःश्रुत्वागोपीभिःसहराधिका ॥ प्रसन्नापूजयामासरमेशंचरमायथा ॥ २३ ॥ श्रीराधयापुनःकृष्णोरासार्थंप्रार्थितोनृप ॥ प्रसन्नो वृंदकारण्येरासंकर्तुंमनोदधे ॥ २४ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखण्डेराधाकृष्णमेलनंनामैकचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४१ ॥ ॥ गर्ग उवाच ॥ ॥ हेमंतेमासिपूर्वस्मिन्राकायांराधिकेश्वरः ॥ वंशींवशकरींदध्मौयथावृन्दावनेपुरा ॥१॥ ध्वनिर्बभूवतस्याश्चसर्वेषामाहरेन्मनः॥ निशम्यगोप्यःसंखिन्नाःकामखेदेनतत्रसुः ॥ २ ॥ रुंधन्नंबुभृतश्चमत्कृतिपरंकुर्वन्मुहुस्तुंबरंध्यानाद्वंतनयन्सनंदनमुखान्विस्मेरयन्वेधसम् ॥ औत्सुक्याद्बलिभिर्बलिंचटुलयन्भोगेंद्रमाघूर्णयन्भिंदन्नंडकटाहभित्तिमभितोबभ्रामवंशीध्वनिः ॥ ३ ॥

चकवाको अपने समीपमें देखैहै ॥ २१ ॥ हे प्रिये ! किंचित्काल बीते पीछे गोपगोपीनको संग लैके साक्षात् अक्षर ब्रह्मस्थान गोलोकको जाऊँहौ ॥ २२ ॥ गर्गजी बोलेहैं कि, ये श्रीकृष्णके कहेको सुनके श्रीराधिका सब सखीनके सहित प्रसन्न हैके रमेशको रमा जैसे ऐसे पूजन करतीभई ॥ २३ ॥ तब श्रीराधासे कृष्ण हे नृप ! रासके लिये प्रार्थना कियेगये तब प्रसन्न हैके वृंदावनमें रास करबेको तयार भयेहै ॥ २४ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखंडे भाषाटीकायामेकचत्वारिंशत्तमोऽध्यायः ॥ ४१ ॥ गर्गजी कहैहै कि, हे राजन् ! हेमंतऋतुमें पहले महीनामें पूर्णिमामें राधिकानाथने वृंदावनमें जैसे पहले बजाई ही याहीप्रकार वशकरी वंशी बजाईहे ॥ १ ॥ ता समय सबनके मनको हरनवारी वा वंशीकी ध्वनिको सुनके कामके खेदयुक्त भई जे गोपी वे सब त्रासयुक्त होतीभई ॥ २ ॥ समुद्रके वेग रुकगये अर्थात् जलमें हिलोर आनो बंद हैके जल स्थिर

हैगयो, आकाशमें अनेक चमत्कार दीखनलगे सनन्दनादिक योगिनके ध्यान छूटगये, ब्रह्माजीकोहू बडो भारी विस्मय भयोहै, बडी भारी उत्कंठासों अनेक प्रकार बलि लेकें बलि राजा चंचल हैगये, शेषजी काँपनेलगे और जब वंशी बजीहै तब सब जगत्, सब ओरसे ब्रह्मांड फूटनलगेहैं ॥ ३ ॥ इतनेमेंही चर्षणी ( विरहीजननके ) शोचनको खोवतो चंद्रमा उदय भयोहै, जैसे हे राजेंद्र ! परदेशसों आयो पति अपनी प्रियाके शोचको दूर करैहै ॥४॥ हे राजन्! वा समय यमुनाजीने दिव्य तनु धारण कियोहै और वृंदावन तथा गोवर्धन और व्रजकी भूमिने अपनो २ दिव्य रूप धारण कियोहै ॥ ५ ॥ सोही अब इनके दिव्य रूपनको वर्णन करैहै कि, वो श्रीयमुना नदी सर्वोत्कर्ष करके वरतैहैं, जामें मणींद्र मोती माणिक्य श्वेत ( हीरा ) और हरित ( पन्ना ) इनकी जिनमें तोलिका ( कोट ) तिनसों और वैदूर्य, नीलक, पन्ना, हीरा, पीतमणिनकी जिनमें सिंढी ऐसे मणिमंडप तिनसों जो प्रकाश करैहै ॥ ॥ ६ ॥ अपनी-इच्छासों चलनवारे जे मत्स्यनके गण तिनसों युक्त निर्मल अपने अंगसो पापसमूहनको नाश करती बहिरहीहै ॥ ७ ॥ फिर कहैहैं कि, वा गोवर्धन पर्वतको भजन

अथोदगाच्चंद्रमास्तुचर्षणीनांशुचोमृजन् ॥ यथाप्रियायाराजेंद्रविदेशादागतःप्रियः ॥ ४ ॥ तदैवयमुनाराजंस्तनुंदिव्यंदधारह ॥ वृन्दावनंगिरींद्रश्वव्रजभूमिश्वमानद ॥ ५ ॥ कृष्णानदीजयतियत्रमणींद्रमुक्तामाणिक्यशुभ्रहरिताकरतोलिकाभिः ॥ वैडूर्यनीलकहरिद्धरिवज्रपीतसोपानमण्डपयुताभिरतिस्फुरंती ॥ ६ ॥ स्वच्छंदसूत्पतितमत्स्यगणैर्वहंतीसच्छयामलेनवपुषाऽघगणंहरंती ॥ उत्तुंगलोललहरीकमलैर्लसंतीकृष्णानदीजयतिकृष्णगृहेलुठंती ॥ ७ ॥ गोवर्द्धनंभजगिरिंशतचंद्रयुक्तंमंदारचन्दनलतावृतकल्पवृक्षम् ॥ श्रीरासमण्डलयुतंमणिमंडपाढ्यंकोटीरमंजुलनिकुञ्जकुटीरकोटिम् ॥ ८ ॥ वृंदावनंचयमुनातटनीरतीरसंपृक्तमंदगमनैरतिगंधवातैः ॥ तत्कंपितंचसुरभीकृतसर्वदेशंश्रीखण्डकुंकुममृदागुरुचर्चितंशम् ॥ ९ ॥ जुष्टंवसंतनवपल्लवपुष्परंगैर्मंदारचंदनसुचंपकनीपनिंबैः ॥ आम्रातकाम्रपनसागुरुनागरंगैःश्रीतालपिप्पलवटैर्नवनारिकेरैः ॥ १० ॥ खर्जूरश्रीफललवंगविराजमानमंजीरशालकतमालकदंबयुक्तम् ॥ संतानकुंदबदरीकदलीसिताढ्यंश्रीशाल्मलीबकुलकेतकिसच्छिरीषम् ॥ ११ ॥ सन्मोदिनीजलजवृन्दमनोहराभंवृन्दारकंवरवनंतुलसीलताढ्यम् ॥ श्रीमल्लिकाऽमृतलतामधुमाधवीभिःसंराजितंस्मरनृपेंद्रव्रजस्यमध्ये ॥ १२ ॥

करौ जामें शत १०० चंद्र प्रकाश करैहै और मंदार और चंदनकी लतानसों लिपटे कल्पवृक्षनके वन हैं, रासमंडल जामें बनरह्योहै मणिनके मंडपनसों युक्त है, सुवर्णमय मंजुल निकुंजकुटी जामें किरोडन वनरही हैं ॥ ८ ॥ जमुनाजीके तटपै नीर ( जल ) सों मिलो, मंद गति जाकी और अति सुगंधित जो पवन तासों हलरहे, जिनके गंधसों सब देश सुगंधित है रह्यौ और चंदन, केशरकी मृत्तिका और अगर तिनसों सब देश अतिसुशोभित है ॥ ९ ॥ वसंतके नवीन कोमल पल्लव और पुष्पनसों मंदार चंदनके, चंपाके, कदंब, और नीम, आम्रातक, आम्र, पनस ( कटहर ), नारंगी, ताल, पिप्पल, वट, नारियल ॥ १० ॥ खजूर, बेल, लवंग इनसों विराजमान है और अंजीर, शाल, तमाल, कदंबनसों युक्त है, संतान ( कल्पवृक्ष ), कुंद, बेर, केला, शाल्मली ( सेमर ), बकुल ( मौरसरी ), केतकी और शिरस है जामें ऐसों वृंदावन है ॥ ११ ॥ संतनके मनको आनंद देनवारो,

कमलनके वनसों मनोहर जाकी कांति, तुलसीनकी लतानसों युक्त, श्रीमल्लिका अमृतलता, वासंतीलता और माधवीकी लता इनसों जो वृंदावन अति सुशोभित है ऐसे श्रीव्रजक मध्यमे ॥१२॥ वंशीवट है और कोकिल आदि पक्षी तिनसों युक्त, यमुनाके तटपै पुलिन, कोमल, शीतल वालुकासों युक्त है, श्रीपाटल, महुआ, किंशुक, प्रियाल, गूलर, सुपारी, दाख, कैथ तिनसो युक्त ॥१३॥ कचनार, नींब, अर्जुन, पाकर, अशोक, सरौं, देवदारु, जामन, नेत्र, नरसल, कुब्जक, स्वर्णयूथी, पुन्नाग, नाग, गुडहर और बकके वृक्ष जामें तिनसों सजन है ॥१४॥ और चकवा, चकवी, सारस, तोता, श्वेत हंसनके बच्चा, कारंडव और जलमुर्गानसों कूजित है ॥१५॥ पपीहा, कोकिल, कपोत, नीलकंठ तिनसों और नृत्य करौ मोरनके मनोहर शोर जामे ऐसे वृंदावनको तू स्मरण कर॥१६॥और श्यामा चिडी, चकोर, खंजन, मेना, कबूतर, भ्रमर, तीतर, तीतिरी, कनकवेलि, मधु लता, जुही इनसों युक्त है और हरिण, वानर, वानरी, तिनसों युक्त है ॥ १७ ॥ पुखराजके जामें शिखर ऐसे निकुंजगेह जामें बनेहैं, जिन गेहनमें कौस्तुभ मणि, इंद्रनीलमणिनके समूह लगे तिनसों विराजमान हे और किरोड़न,

वंशीवटंचकलकंठविहंगमैश्चकृष्णातटेचपुलिनंकिलवालुकाढ्यम् ॥ श्रीपाटलैर्मधुककिंशुकसत्प्रियालैरौदुंबरैःक्रमुकद्राक्षकपित्थयुक्तम् ॥१३॥ श्रीकोविदारपिचुमंदलतार्जुनैश्चप्लक्षैरशोकसरलैःसुरदारुभिश्च ॥ जंबूसुवेत्रनलकुब्जकस्वर्णयूथीपुन्नागनागकुटजैःकुरबैर्वृतंच ॥ १४ ॥ चक्राह्वसारसशुकैःसितराजहंसैः कारंडवैश्चजलकुक्कुटकूजितंच ॥ १५ ॥ दात्यूहकोकिलकपोतकनीलकण्ठैर्नृत्यन्मयूरकलरावयुतंस्मरत्वम् ॥ १६ ॥ श्यामाचकोरकलखञ्जनसारिकाभिःपारावतैर्भ्रमरतित्तिरतित्तिरीभिः ॥ श्रीकांचनीमधुलतामधुयूथिकाभिःसंवेष्टितंहरिणमर्कटमर्कटीभिः ॥ १७ ॥ श्रीपद्मरागशिखरंचनिकुञ्जगेहंश्रीकौस्तुभेंद्रमणिराजिविराजमानम् ॥ कोटींदुमंडलवितानगणैश्चहैमैःश्रीपट्टसूत्ररचितैर्मणितोरणाढ्यम् ॥ १८ ॥ मुक्तावृतैःकनकपीतपतत्पताकैःपारावतैःसितपतत्रिभिरावृतश्च ॥ मंदारकुन्दकरवीरकयूथिकानांमालाविचित्ररचितंनवचंपकानाम् ॥ १९ ॥ नागेशपद्महरिचंदनपल्लवानांश्रीमालतीकुरबकांचनयूथिकानाम् ॥ मालाभिरावृतमनंगहरंगृहंतत्सद्रत्नदर्पणवृतंसितचामरैश्च ॥ २० ॥ सिंहासनैश्चनवपल्लवपुष्पयुक्तैःशय्यासनैःकनकविद्रुमपादवृन्दैः ॥ श्रीचंदनागुरुजलैर्मकरंदसंघैःकस्तूरिकामुदितकुंकुमचर्चितंतत् ॥ २१ ॥

चंद्रमंडलके समान वितान ( चँदोए ) तिनसों और सुवर्णमय पट्टसूत्रनसों रचे मणिनके तोरण तिनसों अति सुशोभित है ॥ १८ ॥ मोतिनके झुग्गा जिनके आगे लगे ऐसी सुवर्ण समान पीली पताका फहरायरहीहै और अनेक ज्ञातिके कबूतर और हंस तिनसों जो आवृत है और मंदार, कुंद, करवीर और जुही और नवीन चंपानकी मालानसों विचित्र रीतिसों रचौहै ॥ १९ ॥ और नागेश ( नागदमन ) पद्म ( कमल ) और चंदनके दल, मालती कुरबक और कांचनजुही तिनकी मालानसों सुशोभित है और अनेक मालानसों आवृत है, कामदेवके भी मनको हरनवारौ उत्तम रत्नजटित दर्पण जामें विद्यमान और चामरनसों युक्त वो भवन है ॥ २० ॥ और नवीन कोमल पुष्पनके रचे जामें आसन हैं मूँगानके जिनमें पाये, नवीन पल्लव, पुष्प ऐसे सिंहासननसों युक्त है और ऐसेही जामें शय्या, आसन हैं और श्रीचंदनजल और अगरुके जल और मकरंद और कस्तूरिका

केशरके सुगंधित जलनको जामें बाहिर भीतर छिरकाव है रह्योहै ॥ २१ ॥ हलरहे वसंतके वृक्ष कोंपल तत्संबंधी शीतल सुगंधि मंदमंद पवन तिनसों सुगंधित कियेहै अंग जाके ऐसे भगवान्‌के जामें निकुंज तिनको तुम याद करौ, अत्यंत नम्र शाखावारे वृक्षनके पुष्पनसों युक्त है ॥ २२ ॥ ता वृंदावनमे आपने जायके जब बंशी बजाई तब वे सब व्रजकी बाला वा भगवान्‌के वेणुगीतको सुनके हे नृप ! श्रीकांत कृष्णकरके हरेगये मन जिनके ऐसी वे व्रजबाला नंदलालके पास कामनको छोडके आई है ॥ २३ ॥ हे राजन् ! उनके पतिनते रोकी भी परन्तु तब भी कृष्णने हरेहै मन जिनके ऐसी वे अपने स्थूल शरीरको त्यागके बड़ी त्वरासों कृष्णके पास आई है ॥ २४ ॥ तब सुवर्णमय दिव्य सिंहासनपै विराजे सुंदर नंदनंदनको श्रीसुंदरी राधिकासहित गलेमें मालतीकी माला धारण कररहे ॥ २५ ॥ श्यामसुंदर प्रातःकालीन सूर्यके समान किरीटको पहरे, स्फुरत् प्रभा

एजद्वसंततरुपल्लवमेववातैःशीतैर्गजेंद्रगमनैःसुरभीकृतांगम् ॥ एतादृशंहरिनिकुंजगृहंस्मरत्वंसन्नम्रशाखतरुयुक्तमतीवपुष्पैः ॥ २२ ॥ श्रीवेणुगीतंबहुकामवर्द्धनंनिशम्यसर्वाव्रजयोषितोनृप ॥ श्रीकृष्णकांतेनगृहीतमानसाविसृज्यकर्माणिसमाययुर्वने ॥ २३ ॥ रुद्धायाःपतिभीराजन्कृष्णेनहृतमानसाः ॥ स्थूलंशरीरंतास्त्यक्त्वात्वरंकृष्णांतिकंययुः॥ २४ ॥ सिंहासनेहेमदुकूलसंयुतेमध्येस्थितंसुन्दरनंदनंदनम् ॥ श्रीसुन्दरीराधिकयासमंपरंगलेदधानंमधुमालतीस्रजम् ॥ २५ ॥ श्यामंप्रभातार्ककिरीटिनंहरिंस्फुरत्प्रभंश्रीमुरलीमनोहरम् ॥ पीतांबरंमन्मथराशिमोहनंव्रजस्त्रियस्तंददृशुःसमागताः ॥ २६ ॥ दृष्ट्वाप्रियाप्रियतमंमत्स्यकुण्डलिनंहरिम् ॥ गोप्योमूर्च्छांगताःसद्योभूपचालक्षितोद्यमाः॥२७॥ सांत्वयामासताःकृष्णोमिष्टवाक्यैःसुधासमैः ॥ तदागोप्योवनोद्देशेसर्वाश्चैतन्यतांगताः ॥ २८ ॥ कृष्णंगद्गदयावाचास्तुत्वाभीतास्त्रियोवराः ॥ त्यक्त्वाविरहजंदुःखंगोविंदंददृशुःप्रियम् ॥ २९ ॥ वृन्दावनेभ्राजमानेमालतीवनसंकुले ॥ दिव्यद्रुमलताजालेमधुपध्वनिनादिते ॥ ३० ॥ विचचारहरिःसाक्षाद्देवोमदनमोहनः ॥ पद्माभंपद्महस्तेनगृहीत्वाराधिकाकरम् ॥ ३१ ॥ प्रहसन्भगवान्साक्षादाययौयमुनातटम् ॥ कृष्णातीरेनिकुंजेवैश्रीकृष्णोनिषसादह ॥ ३२ ॥ तस्मिन्गृहेमधुपतेःशृणुगोपिकानांश्रीकृष्णचंद्रचरणस्मरणावृतानाम् ॥ झंकारनूपुरझणत्करकंकणानांमंजीररत्नविचलत्कटिकिंकिणीनाम् ॥ ३३ ॥

जाकी, सुशोभित मुरलीको हाथमें लिये मनके हरनवारे पीतांबर पहरैं अनेक मन्मथके मन मथनवारे कृष्णके समीप प्राप्तभई गोपीनने आयके देखेहै ॥ २६ ॥ तब वे प्यारी प्यारेको देखके मकराकार कुंडलनको पहरे हे भूप ! अलक्षित जिनके उद्यम ऐसी वे सब मूर्च्छाको प्राप्त हुई हैं ॥ २७ ॥ विनको श्रीकृष्ण मिष्ट वाक्यनसों सांत्वन करतेभये तब वे गोपी वा वनोद्देशमें सब चैतन्य भईहैं ॥ २८ ॥ तब गद्गद वाणीसों स्तुति करी जिनने ऐसी वे स्त्री विरहजन्य दुःखको त्यागके प्यारे गोविंदको देखतीभई ॥ २९ ॥ मालतीके वननसों संकुल ऐसे भ्राजमान वृंदावनमें दिव्य वृक्षलतानके जाल जामें, भ्रमरध्वनिसों शब्दित वो वन तामें ॥ ३० ॥ साक्षात् हरि मदनमोहन देव अपने हस्तकमलसों प्रियाके, हस्तकमलको धारण कर ॥ ३१ ॥ मंदमंद हँसते साक्षात् प्रभु यमुनातटपै पधारेहैं तब यमुनातटपै जो दिव्य निकुंज तापै आयके विराजे है ॥ ३२ ॥ मधुपतिके वा गृहमें विन

गोपीनके भेद कहौ हौ ताको सुनौ वे कैसी है कि, श्रीकृष्णचन्द्रचरणस्मरणकी करनवारी, झंकारयुक्त नूपुरनकी झणत्कार और कंकणनको झणत्कार मनोहर रत्नकी कमरमें किंकिणीको पहरैं ॥३३॥ मंद मंद हसवेकी द्युतिकी स्फुटि चमत्कृति जिनमें ऐसे कपोल तिनसों और शोभायुक्त दंतपंक्तिसो सुशोभित विजलीके समान सखीनके वेष तिनसों और सुवर्णके हार और बाजूनसौं भूषित और प्रातःकालीन सूर्यमंडलके समान जे कुंडल तिनसो भूषित ॥ ३४ ॥ हे राजन् ! तिन गोपीनमे कोई तो मुग्धा, कोई तरुणी ( मध्या ) है, कोई तरु ( वृक्ष ), को हटायरहीहै, कोई हँसरहीहै, कोई सखी मदयुता वनमें विचररहीहै ॥ ३५ ॥ कोई सखी वा मदमाती गोपीके हाथ मारके भागीहैं और जलमें न्हातीको पकर के कमलनको मारतीभईहै, काईने काईके ढीले भये हारको लेलियोहै, कोई सखी विहारमे मस्त है खुली कवरीको नही सँभारतीभईहै ॥ ३६ ॥ नाम गिनामे है श्रीजाह्नवी १ ( गंगा ) यमुना २ मधुमाधवी ३ शीला ४ रमा ५ शशिमुखी ६ विरजा ७ सुशीला ८ चंद्रानना ९ ललिता १० अचला ११ विशाखा १२ माया १३ चंद्रावली १४ श्यामा १५ और मनो

स्मेरद्युतिस्फुटचमत्कृतगंडदेशैःश्रीदंतपंक्तिविलसत्तडितालिवेशैः ॥ कोटीरहारहरिदंगदभूपितानांबालार्कमंडलविकुंडलमंडितानाम् ॥ ३४ ॥ तासांतुकापियुवतीकथिताचमुग्धामध्यापिकापितरुणीरुचिराप्रगल्भा ॥ काचित्तरुंविनयतीमधुरंहसंतीकाचित्सखीमदयुतासुवनेव्रजंती ॥ ३५ ॥ संताडच्यतामपिकरेणतुकाप्यधावत्संगृह्यकापिभुवनेकमलैर्जघान ॥ काचिच्छ्लथत्कनकहारमुपाजहारकाचित्प्रमुक्तकवरीतुविहारमत्ता ॥ ३६ ॥ श्रीजाह्नवीचयमुनामधुमाधवीचशीलारमाशशिमुखीविरजासुशीला ॥ चंद्राननाचललितात्वचलाविशाखामायाऽऽल्पएवकथिताभवनेत्वसंख्याः ॥ ३७ ॥ लीलातपत्रमतिमौक्तिकदामजालंनीत्वाचलंतिमणिभूमिषुतत्रकाश्चित् ॥ श्रीचामरव्यजनदंडधरावयस्यःकाश्चिद्व्रजंतिधृतपीतपतत्पताकाः ॥ ३८ ॥ नृत्यंतितत्रहरिवेषधरास्तुकाश्चिद्वीणाकरामधुरतालमृदंगहस्ताः ॥ वंशीधराश्ववृषभानुसुतासुवेषाःकेयूरकुण्डलयुतामणिवेत्रहस्ताः ॥ ३९ ॥ सद्भावभावरसतालयुतस्मितार्कैझंकारनूपुरयुतैर्विशदैःकटाक्षैः ॥ संगीतनृत्यविदितैर्भ्रुकुटीविभंगैराधांहरिंचसततंपरितोषयंत्यः ॥ ४० ॥ तस्मिन्निकुंजभवनेयमुनातटेपिवंशीवटेवनधरानिकटेहरिंतम् ॥ श्रीराधयाचगिरिराजतटेव्रजंतंनंदात्मजंचनटवेषधरंस्मरत्वम् ॥ ४१ ॥

रमा १६ ये तो आली है और असंख्य गोपी हैं ॥ ३७ ॥ कोई लीलाछत्रको हाथमे लियेहै, कोई मोतीनके हारको लिये वा मणिमय भूमिमे चलैहै, कोई चमरदण्डको हाथमे लिये है, कोई पीत पताकाको हाथेमे लियेहै ॥ ३८ ॥ कोई कृष्णको रूप बनके नाचैहै, कोई वीणाको लिये, कोई मधुर तालको लिये, कोई मृदंग लियेहैं तिनमें वृषभानुनंदिनीने वंशी हाथमें लेराखीहै, शृंगार कियेहै केयूर कुंडल पहरेहै कोई मणिमय वेत हाथमें लेराखीहै ॥ ३९ ॥ उत्तम अपने २ हावभावनसो रसतालयुत मंदमुसकानसों और झँकारयुत नूपुरनसों और विशद कटाक्षनसो और संगीत नृत्यसो जाने अपने भृकुटीनके विलासनसो सब समय श्रीप्रियाप्रीतमको परितोष करती रास करतीभईहै ॥४०॥ हे राजन् ! वा यमुनातीर धीर समीर कुटीरमे विहार करते श्याम जिनको शरीर बंशीवटमे पर्वतके समीप श्रीराधाजीको संगमे गोवर्धनपै विचररहे, नटवेषको धारण कररहे ऐसे श्रीनंदनंदनको तुम स्मरण करौ॥४१॥

पुखराजकेसे नख जिनमे ऐसे हैं पदारविंद जाके झँकारयुत नूपुरनको धारण कररहे, प्रकाशयुक्त अंगअंग जाके अपने चरणसों भूमिप्रदेशको अरुण करते श्रीमत्परागकी कांतिसो अति सुशोभित इतउत विचररहेहै ॥४२॥ लक्ष्मीके हस्तकमलसो ललित है जानुप्रदेश जाको, कदलीके समान जंघा, पीतांबर पहरे, बहुत सूक्ष्म उदर, पतली जाकी कमर, रोमावलिकी भौरी जामें विराजमान ऐसो जाको अंग नाभि है सरवरके समान जामें ऐसी सिलवटसों सुशोभित जाको उदर, क्षुद्रघंटिकाको पहरे और छातीमें जाके भृगुलताको चिह्न, कण्ठमें कौस्तुभसों सुशोभित हैं ॥ ४३ ॥ श्रीवत्स और हारसों मनोहर, नवीन सजलमेघके समान नील पीतांबर पहरे, शुंडादंडसे भुजदंड, रत्ननके बाजू और मणिमय कंकण धारण किये, हस्तकमल, श्रीराजहंसके समान उत्तम ग्रीवा तासों अति सुशोभित है ॥ ४४ ॥ शंखके समान कंठसों ललित, सुन्दर कपोल, निम्न ( गढेला जामें परे ) ऐसी ठोढी कुंदकलीसे शिखरी दंत, बिंब ( कन्दूरी ) से होठ, मंदमुसकान युक्त, सूआकी चोंचसी नासिका अमृतसी बोलन और चंचल है कटाक्ष जाके ॥ ४५ ॥ कमलसे जाके नेत्र, कामदेव

श्रीपद्मरागनखदीप्तिपदारविन्दंझंकारनूपुरधरंस्फुरदंगदेशम् ॥ कुर्वंतमेवतुपदाऽरुणभूमिदेशंश्रीमत्परागसुरुचालमितस्ततस्तु ॥४२॥ लक्ष्मी
कराब्जपरिलालितजानुदेशंरंभोरुपीतवसनंतुकृशोदराभम् ॥ रोमावलिभ्रमरनाभिसरस्त्रिरेखंकांचीधरंभृगुपदंमणिकौस्तुभाढ्यम् ॥४३॥ श्रीव
त्सहाररुचिरंनवमेघनीलंपीतांबरंकरिकरस्फुटबाहुदण्डम् ॥ रत्नांगदंचमणिकंकणपद्महस्तंश्रीराजहंसवरकंधरशोभिमानम् ॥ ४४ ॥ श्रीकम्बु
कण्ठललितंविलसत्कपोलंमध्यंतुनिम्नचिबुकंकिलकुन्ददंतम् ॥ बिंबाधरंस्मितलसच्छुकचंचुनासंपीयूषकल्पवचनंप्रचलत्कटाक्षम् ॥ ४५ ॥
श्रीपुण्डरीकदलनेत्रमनंगलीलंभ्रूमण्डलस्मितगुणावृतकामचापम् ॥ विद्युच्छटोच्छलितरत्नकिरीटकोटिंमार्तंडमंडलविकुण्डलमंडिताभम् ॥४६॥
वंशीधरंत्वहिविलोलगुडालकाढ्यंराधापतिंसजलपद्ममुखंचलंतम् ॥ कंदर्पकोटिघनमानहरंकृशांगंवंशीवटेनटवरंभजसर्वथात्वम् ॥ ४७ ॥
आरक्तरक्तनखचन्द्रपदाब्जशोभांमञ्जीरनूपुररणत्कटिकिंकिणीकाम् ॥ श्रीघंटिकाकनककंकणशब्दयुक्तांराधांदधामितरुपुञ्जनिकुञ्जमध्ये ॥४८॥
नीलांबरैःकनकरश्मितटस्फुरद्भिःश्रीभानुजातटमरुद्गतिचञ्चलांगैः ॥ सूक्ष्मस्वरूपललितैरतिगौरवर्णांरासेश्वरींभजमनोहरमंदहासाम् ॥ ४९ ॥
बालार्कमंडलमहांगदरत्नहारांताटंकतोरणमणींद्रमनोहराभाम् ॥ श्रीकण्ठभालसुमनोनवपंचदाम्नीरत्नांगुलीयललितांव्रजराजपत्नीम् ॥ ५० ॥

कीसी लीला, मंदमुसकानयुत कामधनुषकीसी भृकुटी, विजलीकीसी छटायुक्त रत्नमय किरीट, किरोड सूर्यबिंबकोसो जाको प्रकाश, कुण्डलनसों सुशोभित है ॥ ४६ ॥ वंशीको लिये काली सटकारी घुँघराली अलकनसों युक्त राधाके पति सजल कमलके समान मुख, कोटि कामके सौंदर्य्यके हरनवारे, वंशीवटमें विराजमान, नटवरको तू सर्वथा भजन कर ॥४७॥ महावरकेसे नखयुक्त जाके चरणकमल, मंजीर नूपुर सहित बजनी कौंधनीको पहरे, श्रीघंटिका और सुवर्णके कंकणशब्दसों युक्त वृक्षनके मध्यमें निकुंजमें विराजमान जे श्रीराधिकाजी हैं तिनें मे अपने हृदयमें धारणकरूँहूं ॥ ४८ ॥ फिर श्रीराधाजी कैसी हैं तो ११ श्लोकसों वर्णन करैहै कि, सुवर्णद्युति व जमुना जल संबन्धी वायुसों कंपित व सूक्ष्म नीलाम्बरसों युत गौरवर्णा मन्दहासा, रासेश्वरी ( राधिका ) को भजो ॥४९॥ उदयकालीन सूर्यमंडलके समान जे बाजूबंद और हार तिनें धारणकरैहै, ताटंक और तोरण मणीद्रकेसी है कांति जिनकी

और कंठ तथा ललाटमें नौलरी तथा ललाटभूषण (बेनी, बंदी, झूमर) आदि मणीन्द्रनको धारण कररहीहै, रत्नांगुलीय (रत्नमय अँगूठी) पहेरेहै श्रीव्रजराजकी पत्नी है ॥ ५० ॥ अर्द्धचंद्रकी कांति युत स्फुरत् (प्रकाशित) चूडामणि तथा अनेक कंठाभरणसों विचित्र है रूप जिनका श्रीपट्टसूत्र मणिपट्टसों चलत दुलरीको पहेरे, प्रकाशित सहस्रदल कमलको धारण कररहीहै ॥ ५१ ॥ श्रीयुत भुजानमें सुशोभित कंकण है, स्तननपै रत्नको प्रकाश, नासिकामे नकबेसर तासौ सुशोभित हैं कपोल जिनके, उत्तम यौवनसो अलस जिनकी गति, मनोहर काली नागनके समान वेणी और सायंकालीन चंद्रके समान जाको मुख और नवीन खिले चंपाके पुष्पके समान अंगकांति तासो सुशोभित हे ॥ ५२ ॥ उत्तम हाव भावसहित नवकमलके समान नेत्र प्रकाशित, मंद मुसकान प्रकर्ष करके चलत है कटाक्ष जिसके, कृष्णकी प्रिया ललित कुंतलनकी कांति और मंदार हारमें मधुर भ्रमरीनके शब्द सों युक्त है ॥ ५३ ॥ श्रीकुंकुम चंदनकी मृद और अगरुके जलसों सींची है और ललाटपै वेंदी तथा कपोलनपै पत्ररचना जाके हेरहीहै और कल्पवृक्षके पत्र तद्वत् अमल है नेत्रनमे

चूडामणिद्युतिलसत्स्फुरदर्द्धचंद्रांग्रैवेयकालपनपत्रविचित्ररूपाम् ॥ श्रीपट्टसूत्रमणिपट्टचलद्विदाम्नींस्फूर्ज्जत्सहस्रदलपद्मधरांभजस्व ॥ ५१ ॥ श्रीबाहुकंकणलसत्कुचरत्नदीप्तिंश्रीनासिकाभरणभूषितगण्डदेशाम् ॥ सद्यौवनालसगतिंकलसर्पवेणींमध्येंदुकोटिवदनांस्फुटचंपकाभाम् ॥ ॥ ५२ ॥ सद्भावभावसहितांनवपद्मनेत्रांस्फूर्ज्जत्स्मितद्युतिकलांप्रचलत्कटाक्षाम् ॥ कृष्णप्रियांललितकुन्तलपुंतलाभांमंदारहारमधुरभ्रमरीरवाढ्याम् ॥ ५३ ॥ श्रीखंडकुंकुममृदागुरुवारिसिक्तांश्रीबिंदुकीरुचिरपत्रविचित्रचित्राम् ॥ संतानपत्ररुचिरामलमंजनाभांरासेश्वरीगजगतिंभजपद्मिनींताम् ॥ ५४ ॥ एतादृशींरतिवरांतुसमेत्यकृष्णोगच्छन्निकुञ्जवनजालविलोकनाय ॥ धावंतितत्रमणिछत्रधराश्चगोप्योनीत्वातथाचमरचारुपतत्पताकाः ॥ ५५ ॥ षड्रागमेववरधैवतमध्यमाद्यैर्गायंतमादिपुरुषंभजनन्दपुत्रम् ॥ षट्त्रिंशतस्तदनुवर्त्तितरागिणीनांवंशीरवेणललितेनवरंव्रजंतम् ॥ ५६ ॥ शृंगारवीरकरुणाद्भुतहास्यरौद्रबीभत्सशांतकभयानकनित्ययुक्तम् ॥ भक्तप्रियंव्रजवधूमुखपद्मभृंगंयोगीन्द्रहृत्कमलविस्फुरदंघ्रियुग्मम् ॥ ५७ ॥ क्षेत्रज्ञमादिपुरुषंस्वधियज्ञरूपंसर्वेश्वरंसकलकारणकारणेशम् ॥ कृष्णंहरिंप्रकृतिपूरुषयोःपुमांसंसर्वनिरस्तकपटंनिजतेजसेह ॥ ५८ ॥

अंजनसो विराजित अमलकांतिवारी श्रीरासेश्वरी, गजगामिनी, पद्मिनी, नायिका, श्रीवृषभानुनंदिनीको भजन करौ ॥ ५४ ॥ ऐसी श्रीरासेश्वरीजीके श्रीकृष्ण समीप जायके उनै अपने संगमें लेके निकुंजवनके समूहन देखनेको गयेहै, वहाँ वा समय मणिमय छत्रनको हाथनमें लिये गोपी साथमें आयके दौरीहै, हाथमें चमरनको और फेरायरही पताका तिनको हाथनमें लियेहै ॥५५॥ धैवत और मध्यम आदि छै रागनके गान करनवारे आदिपुरुष नंदलालै सेवन करौ जो अपनी वंशीके मार्गसो छै राग और छत्तीसो रागिनीनको गावेहैं और वृंदावनमें विचरैहें तिनें भजन करौ ॥५६॥ शृंगार, वीर, करुणा, अद्भुत, हास्य, रौद्र, बीभत्स, शांति और भयानक इन रागनके गान करते भक्तनके प्यारे व्रजवधूनके मुखकमलके मकरंदको पान करनवारे भ्रमर और योगीनके हृदयकमलमे निवास करनवारे राजहंस ॥ ५७ ॥ क्षेत्रज्ञ, आदिपुरुष, अधियज्ञस्वरूप, सर्वेश्वर, सब जगत्के कारणकेहू कारण

कृष्ण और हरि जिनको नाम प्रकृति, पुरुष दोनोंनमे पुरुषरूप आपने तेजसों सब तेजनको निराश करनवारे ॥ ५८ ॥ जिनको शिवजी, धर्मराज, इंद्र, शेष, लोकपाल, सिद्धि देनवारे गणेश और सब देवतामात्र और राधा, रमा, प्रकृति, भूदेवी, लीलादेवी, विरजा और सरस्वती और सब वेद जाको सेवन करैंहै वही कृष्णकों हमहूं सेवन करैंहै ॥ ५९ ॥ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखंडे भाषाटीकायां द्विचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४२ ॥ ॥ गर्गजी कहैहै कि, हे राजन्! वा वृंदावनमें अनेक प्रकारके वृक्ष लता भ्रमरनके गुंजारनसों संकुल, शीतल मंद सुगंध जामे पवन तामें कृष्णचंद्रजी अपने मुखमारुतसों वंशीके छिद्रनको भरते मुहुर्मुहुः (पुनः पुनः) देवतानकेहू मनको चुरावें है ॥ ॥ १ ॥ तब कीर्तिरानीकी राजदुलारी श्रीराधा काममें विह्वल हैकै श्रीकृष्णको अपनी दोनों भुजानसों आलिंगन करतीभईहैं ॥ २ ॥ श्रीगोकुलकी चकोरी राधाको श्रीगोकुलके चंद्रमा श्रीकृष्ण देखके प्रियाके मनको हरते, पुष्पनके पर्यंकपै प्यारीके मनको हरते रमण करतेभये ॥ ३ ॥ श्रीकृष्णके संग विहारकरके स्वामिनी

यंवैस्तुवंतिशिवधर्मसुरेशशेषलोकेशसिद्धिदगणेशसुरादयोपि ॥ राधारमाप्रकृतिभूविरजास्वराद्यावेदाभजंतिसततंतमहंभजामि ॥ ५९ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखंडेरासक्रीडायांद्विचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४२ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ वृंदावनेवृक्षलतालिसंकुलेमंदानिलेवीजतिशीतलेनृपे ॥ रंध्राणिवेणोःकिलपूरयन्हरिर्मुहुर्हरत्येवदिवौकसांमनः ॥ १ ॥ वेणुगीतंततःश्रुत्वाश्रीराधाकीर्तिनंदिनी ॥ भुजाभ्यांनन्दसूनुंवैजग्राहानंगविह्वला ॥ २ ॥ गोकुलस्यचकोरींतांकृष्णोगोकुलचन्द्रमाः ॥ दृष्ट्वाकुसुमपर्यंकेतयारेमेहरन्मनः ॥ ३ ॥ श्रीकृष्णस्यविहारेणब्रह्मानन्देनस्वामिनी ॥ मुदंलेभेमहात्यंतंतथास्वामीवशीकृतः ॥ ४ ॥ रमणीयंरतिकरंरासेरामारमेश्वरम् ॥ जगृहुःसर्वतोराजञ्छतयूथाश्चयोषितः ॥ ५ ॥ ताभिःसार्द्धंहरीरम्योरेमेवैरासमण्डले ॥ तावद्रूपधरोराजन्यावत्योव्रजयोषितः ॥ ६ ॥ विहारिण्यश्चताःसर्वाविहारेणविहारिणः॥ ब्रह्मानंदेनसन्मर्त्याआनन्दंलेभिरेयथा ॥ ७ ॥ श्रीकारभ्यांश्रीकारभ्यांश्रीशःश्रीश्यामसुन्दरः ॥ दधारहृदयेसर्वास्ताभिर्भक्त्यावशीकृतः॥८॥ स्वेदयुक्तान्याननानितासांप्रीत्याव्रजेश्वरः ॥ प्रामृजत्पीतवस्त्रेणकिंवदामितपःफलम् ॥ ९॥ विनासांख्येनयोगेनतपसाश्रवणेनच ॥ विनातीर्थेनदानेनप्राप्ताःकामेनताहरिम् ॥ १० ॥

राधिका ब्रह्मानंदके समान आनंदित भई हैं, तैसेही प्रियाके वशकिये श्रीकृष्णचन्द्र स्वामी आनंदित हुए हैं ॥ ४ ॥ रति करनेवारे कृष्णको रामा श्रीराधाजी रासमें लक्ष्मीकांतको रमण करातीभई हे राजन्! शतयूथ गोपी सब ओरसे श्रीकृष्णको ग्रहण करतीभई ॥ ५ ॥ उनके साथ रम्य भगवान रासमंडलमें रमण करतेभये, हे राजन्! जितनी गोपी ही उतनेही रूप आपने बनायेहैं ॥ ६ ॥ तब विहरिणी वे गोपी विहारीके विहारसों ऐसे आनंदको प्राप्त भई ही जैसे ब्रह्मानंदको प्राप्त हैकें मनुष्यको आनंद प्राप्त होयहै ॥ ७ ॥ तब श्रीश श्रीकृष्णने उन सब गोपीनको अपने शोभायुक्त हाथनसों अपने हृदयमें स्थापन कियो उन गोपीननेभी आपको अपनी भक्तिसों वश कियोहै ॥ ८ ॥ तब व्रजेश्वर कृष्णने प्रीतिसों विनके पसीनायुक्त मुख अपने पीतांबरके कोनेसों पोंछेहैं ॥ ९ ॥ सांख्य, योग, तप, श्रवण, और तीर्थ, दानादि करवेके विनाहीं केवल कामभावसोंही वे हरिको

प्राप्त भईहे ॥ १० ॥ तब वे परस्पर मानवती भई सब गोपी कृष्णके विहारसों तृप्त भई वे कुवाक्यको कहती भई हे ॥ ११ ॥ पहले श्रीकृष्ण हमें छोंडके मथुराको गये मूर्तिमती सुंदरी स्त्रीनको देखबेको ॥ १२ ॥ जब विनने वे सुंदरी न देखी तब फिर द्वारकाको चलेगये, द्वारकामेंहू जब वे सुंदरी न देखी तब फिर विवाह करतेभये ॥ १३ ॥ पहले भीष्मककी कन्या रुक्मिणी ब्याही वाको रूपिणी नहीं मानके फिर आपने सोलह हजार १६००० विवाह और किये ॥ १४ ॥ उनकूँ भी रूपवती नहीं मानके वारंवार शोच करते हे सखीहो ! फिर हमें देखबेको व्रजमें आयो है ॥ १५ ॥ तब सबको देखनवारो महेश्वर श्रीकृष्ण रमेश्वर ऐसों राजीभये जैसो पहले रासमें प्रसन्नभये हे ॥ १६ ॥ यासों हमही सब सुंदरीनमे श्रेष्ठा है, सुंदर जिनके नेत्र, सुंदर जिनके मुख और निरंतर स्थिर जिनको यौवन ॥ १७ ॥ ऐसी हमारी समान सुंदर आकाशमें देवांगनाहू नहीं हैं

ततोगोपीजनाःसर्वामानवत्यःपरस्परम् ॥ कुवाक्यंकथयामासुःकृष्णतृप्ताविहारतः ॥ ११ ॥ अस्माँस्त्यक्त्वापुराकृष्णोगतःश्रीमथुरांपुरीम् ॥ विलोकितुंरूपिणीश्चसुन्दरीःस्त्रीश्चसुन्दरः ॥ १२ ॥ नदृष्टास्तेनसुंदर्योजगामद्वारकांपुनः ॥ नदृष्टास्तेनतास्तत्रविवाहंकृतवान्पुनः ॥ १३ ॥ रुक्मिणींभीष्मकसुतांनमत्वातांतुरूपिणीम् ॥ पुनर्विवाहान्कृतवान्सहस्राणिचषोडश ॥ १४ ॥ नमत्वारूपिणीस्ताश्चशोकंकुर्वन्पुनःपुनः ॥ व्रजमागतवान्सख्यःश्रीकृष्णोऽस्मान्विलोकितुम् ॥ १५ ॥ दृष्ट्वारूपाणिचास्माकंसर्वद्रष्टारमेश्वरः ॥ प्रसन्नोभूत्तथासख्योयथारासेहरिःपुरा ॥ ॥ १६ ॥ तस्माद्वयंचसर्वासांसुन्दरीणांवराःस्मृताः ॥ सुनेत्राश्चंद्रवदनाःशश्वत्सुस्थिरयौवनाः ॥ १७ ॥ अस्मत्तुल्याश्चरूपिण्योनैवदेवांगनाश्चखे ॥ याभिःशीघ्रंकटाक्षैश्चकृष्णःकामीवशीकृतः ॥ १८॥ अहोवैयेनहंसेनमुक्ताःपूर्वंप्रभक्षिताः ॥ सएवान्यत्कथंवस्तुभक्षयिष्यतिदुःखतः ॥ ॥ १९ ॥ नसंतिमुक्ताःसर्वत्रसंतिमानसरोवरे ॥ तथावरस्त्रियोभूमौनसंतिसंतिचात्रहि ॥ २० ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ इतिमानवतीनांचस्वात्मारामोजगत्पतिः ॥ वचःशृण्वन्राधयाचतत्रैवांतरधीयत ॥ २१ ॥ निर्द्धनोपिधनंलब्ध्वामानंप्रकुरुतेनृप ॥ यस्यनारायणःप्राप्तोतस्यकिंकथयाम्यहम् ॥ २२ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखंडेरासक्रीडायांत्रिचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४३ ॥ ॥ वज्रनाभिरुवाच ॥ ॥ अद्भुतंकृष्णचरितंमयात्वन्मुखतःश्रुतम् ॥ किंचक्रुर्गोपिकास्तासांसकथंदर्शनंददौ ॥ १ ॥

जिनने अपने कटाक्षनसों कामी कृष्णकोहू वशीभूत कीन्हो ॥ १८ ॥ अहो जा हंसने केवल मोतीही चुगेहे वो चाहे जैसा दुःखी क्यों न हो तो फिर कहो मोती विन दूसरी चीज कैसे खाय ॥ १९ ॥ जैसे सर्वत्र मोती नहीं हे किंतु मानसरमेंही हैं तैसेही सुन्दरी और जगे नहीं, या व्रजमेही हे ॥ २० ॥ गर्गजी कहेहे कि, मानवती भई उन गोपीनके कहेको सुनके जगत्पति भगवान् राधाजीसहित अंतर्धान हेगये ॥ २१ ॥ हे नृप ! निर्धन भी धनको प्राप्त हेके मान करेहे फिर कहो जाको नारायण प्राप्त भयो ताको अभिमानको कोऊ कहाँताई कहे ॥ २२ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां हयमेधखंडे भाषाटीकायां त्रयश्चत्वारिंशत्तमोऽध्यायः ॥ ४३ ॥ ये सुनके वज्रनाभजी प्रश्न करेहें कि, महाराजजी ! मैने आपके मुखसों ये बडो अद्भुत कृष्णचरित्र सुनो, फिर ये कहो कि, कृष्णके अंतर्द्धान भयेपे कृष्णने कहा कियो और विनको भगवानने कैसे दर्शन दियो ॥ १ ॥

या सब वृत्तांतकूँ श्रद्धालु जो मैं हूं ता मेरे आगे निरूपण करौ, वेही मनुष्य धन्य हैं जे सदा कर्णनसों कृष्णकथाको सुनेहैं ॥ २ ॥ और मुखसों श्रीकृष्णचन्द्रको नाम जपैहै हाथनसों उनकी सेवा करैहै ॥ ३ ॥ और नित्य कृष्णको ध्यान तथा दर्शन करैहैं और जे पादोदक नित्य पीवे हैं और प्रसादको खायहैं ॥ ४ ॥ ऐसो भावसो श्रम करके जे जगदीश्वरको भजन करैहैं वे हरिके परमपदको जायहैं ॥ ५ ॥ और जे संसारमें नानाप्रकारके भोगनको तो भोगैहै और श्रवणकीर्तनादि साधनको नहीं करैहैं और देहसुखसों जो दुर्मद हैं ॥ ६ ॥ वे मनुष्य भयानक यमदूतनकरके पकरगये जबतक सूर्य, चंद्रमा रहैं तबतक काल सूत्र नरकमें परैहैं ॥ ७ ॥ सूतजी बोलैहैं कि, ऐसे कहरहे राजाते मुनीश्वर कहते भयेहैं, बडी गद्गद वाणीसों भगवान्‌के चरित्रनकी प्रशंसा करते ये बोलेहे ॥ ८ ॥ गर्गजी बोले—

तत्सर्वंमुनिशार्दूलमह्यंश्रद्धालवेवद ॥ धन्यास्तेयेहिशृण्वंतिकर्णेकृष्णकथांसदा ॥ २ ॥ मुखेनकृष्णचन्द्रस्यनामानिप्रजपंतिहि ॥ हस्तैःश्रीकृष्णसेवांवैयेप्रकुर्वंतिनित्यशः ॥ ३ ॥ नित्यंकुर्वंतिकृष्णस्यध्यानंदर्शनमेवच ॥ पादोदकंप्रसादंचयेप्रभुंजंतिनित्यशः ॥ ४ ॥ इतीदृशेनभावेन श्रमेणजगदीश्वरम् ॥ येभजंतिमुनिश्रेष्ठतेप्रयांतिहरेःपदम् ॥ ५ ॥ संसारेयेप्रभुंजंतिभोगान्नानाविधान्मुने ॥ श्रवणादीन्नकुर्वंतिदेहसौख्येनदुर्मदाः ॥ ६ ॥ तेचांतेयमदूतैश्चगृहीताश्चभयानकैः ॥ पतिताःकालसूत्रेवैयावद्रविनिशाकरौ ॥ ७ ॥ ॥ सूतउवाच ॥ ॥ इत्युक्तवंतंराजानंप्रत्युवाचमुनीश्वरः ॥ गद्गदस्वरयावाण्याप्रशंस्यचरितंहरेः ॥ ८ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ कृष्णेचांतर्हितेराजंस्त्वरंसर्वाश्चगोपिकाः ॥ अचक्षणाश्चतंतप्ताःहरिण्योहरिणंयथा ॥ ९ ॥ अन्तर्हितंहरिंज्ञात्वागोप्यःसर्वाश्चपूर्ववत् ॥ यूथीभूताविचिक्युर्वैसर्वतस्तंवनेवने ॥ १० ॥ पप्रच्छुर्भूरुहान्सर्वान्मिलित्वातुपरस्परम् ॥ हत्वाह्यस्मान्कटाक्षेणक्वगतोनंदनन्दनः ॥ ११ ॥ तदस्माकंचवदतयूयंसर्वेवनेश्वराः ॥ मार्तंडकन्येत्रजिरेगोपालोगाश्चचारयन् ॥ १२ ॥ नित्यंचकारलीलांतुसगतःकुत्रनोवद ॥ शतशृंगगिरींद्रस्त्वंश्रीनाथेनधृतःपुरा ॥ १३ ॥ वामहस्तेरक्षणार्थंवासवाद्व्रजवासिनाम् ॥ नजहातिहरिस्त्वांतुस्वपुत्रंहृदयोद्भवम् ॥ १४ ॥ सगतोवदकुत्रास्तेविहायविपिनेचनः ॥ हेमयूराश्चहरिणाहेगावोहेमृगाःखगाः ॥ १५ ॥ किरीटीह्यलकीकृष्णोयुष्माभिःकिंविलोकितः ॥ वदंतसोपिकुत्रास्तेवनेकस्मिन्मनोहरः ॥ १६ ॥

कि, हे राजन् ! कृष्णके अंतर्धान भयप सब गोपी जलदी करती कृष्णको नहीं देखके ऐसे दुःखी भईहैं, हरिणके देखे विना हरिणी जैसे ॥ ९ ॥ सब गोपी हरिको अंतर्हित जानके पहलेकी तरह इकट्ठी हैकें वनवनमे श्रीकृष्णको ढूँढन लगीहैं ॥ १० ॥ वे सब परस्पर इकट्ठी है सब वृक्षनसों पूछनलगी हैं कि, कटाक्षसों हमसबनको मारके नंदनंदन कहाँ गयोहे ॥ ११ ॥ सो हे वनदेवताहौ ! तुम हम सबनसों कहौ, जो यमुनाके पुलिनमें गउनको चरावतो नित्य लीला करतो हो वो कहाँ गयोहै ! ये हमसों कहौ, हे गिरिराजजी ! तुम शतशः शिखरवाले हौ तुमको श्रीकृष्णने धारण भी कियो है ॥ १२ ॥ १३ ॥ वाम हाथमें व्रजवासियोंकी इनसे रक्षा करनेको आपको उठायोहै, अपने निजपुत्रीकी नाईं भगवान् तुमैं कभी नहीं छोडैहैं ॥ १४ ॥ सो कहौ वनमें हमें छोडके कृष्ण कहाँ गयेहैं, हे मयूरहो ! हे हरिणहो ! हे गावः ! हे खगहो ! हे मृगहो ! ॥ १५ ॥ किरीटको पहरे

अलक जाके बिखररही सो कृष्ण कहीं तुमने देखोहै कहा ? ये कहौ कि, हमारे मनको हरनवारो या वनमें कहाँ है ॥ १६ ॥ इन वाक्यनसों पूछे वे बडे कठोर तीर्थवासी निश्चय मोहित भये उत्तर नहीं देतेभये ॥ १७ ॥ गर्गजी कहे हैं कि, या प्रकार वे सब बाला वनवनमें नंदलालाको पूछती पूछती और हे कृष्ण ! हे कृष्ण ! ऐसे कहती तन्मय हैगईहैं ॥ ॥ १८ ॥ तब वा वृंदावनमें तन्मय भई गोपी सब कृष्णचरित्र करतीभईहै फिर यमुनाजीकी रेतीमें कृष्णके चरण देखेहैं ॥ १९ ॥ जे वज्र, ध्वज और अंकुश आदि चिह्नसो चिह्नित हैं तब वा महात्माके विनी चरणनके अनुसार ढूँढती २ अगारी गईहैं ॥ २० ॥ तब वे व्रजस्त्री वा चरणरजको माथेपै धरके दूसरे चिह्नसों युक्त वहाँही दूसरे और भी चरण देखेहै ॥ २१ ॥ तब उन दूसरे चरणनके देखके बोलीहैं कि, री सखीहौं ! प्यारो तो प्यारीको संग लेके गयोहै, इकलो नहीं गयोहै ऐसे देखती २ वो गोपी तालवनमें गईहैं ॥

एतैस्तुवाक्यैःसंतुष्टाःकठिनास्तीर्थवासिनः ॥ उत्तरंनैवदास्यंतिसर्वेतेमोहिताःकिल ॥ १७ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ एवंसर्वाहिपृच्छन्त्यःकृष्णचन्द्रंवनेवने ॥ वदंत्यःकृष्णकृष्णेतिबभूवुस्तन्मयास्ततः ॥ १८ ॥ चक्रुःकृष्णचरित्राणितत्रकृष्णमयाःस्त्रियः ॥ यमुनावालुकायांचपदानिदद्दशुर्हरेः ॥ १९ ॥ वज्रध्वजांकुशाद्यैश्चचिह्नितानिमहात्मनः ॥ तत्पदान्यनुसारेणपश्यन्तःप्रययुस्त्वरम् ॥ २० ॥ कृष्णांघ्रिरेणवोनीत्वामूर्ध्निधृत्वाव्रजस्त्रियः ॥ पदान्यन्यानिदद्दशुश्चान्यचिह्नयुतानिहि ॥ २१ ॥ निरीक्ष्याहुःप्रियासार्द्धंगतःप्रियतमोह्यसौ ॥ एवंवदंत्यःपश्यन्त्योगोप्यस्तालवनंगताः ॥ २२ ॥ व्रजन्नग्रेव्रजेंद्रस्तुव्रजेश्वर्याव्रजेनृप ॥ कोलाहलंचगोपीनांश्रुत्वाप्रत्याहस्वामिनीम् ॥ २३ ॥ शीघ्रंगच्छप्रियेत्वंतुकोटिचन्द्रसमप्रभे ॥ आगताव्रजनार्योहिनेतुंत्वांमांचसर्वतः ॥ २४ ॥ ततःप्रियाहरेःपूर्वंश्रृंगारंकुसुमैर्नृप ॥ चकारसुंदरंदिव्यंवृन्दारण्येचपूर्ववत् ॥ २५ ॥ नंदसूनुःप्रियायाश्चदिव्यंश्रृंगारमेवच ॥ चकारबहुभिःपुष्पैर्भांडीरेचयथापुरा ॥ २६ ॥ केशप्रसाधनाद्यैश्चस्रक्तांबूलानुलेपनैः ॥ सुंदरीसुंदरेणापिबभूवात्यंतसुन्दरी ॥ २७ ॥ ततःकृष्णस्तुमुदितःपुष्पवृक्षतलेनृप ॥ शय्यांपुष्पमयींकृत्वातयारेमेरमेश्वरः ॥ २८ ॥ वृन्दावनेगोवर्द्धनेकृष्णायाःपुलिनेतथा ॥ नंदीश्वरेबृहत्सानौतथारोहितपर्वते ॥ २९ ॥

॥ २२ ॥ हे नृप ! तब व्रजेश्वरीसहित वन जायरहे श्रीव्रजेंद्रजी पीछेसे वा वनमे गोपीनके वा कोलाहलको सुनके श्रीस्वामिनीजीसे आप ये बोले है ॥ २३ ॥ कि, हे प्रिये ! हे कोटिचंद्रसमप्रभे ! तुम शीघ्र जाओ, देखो प्रिये ! ये गोपी तुमें, मोकूं लेबेको ये सब पास आयगईहै ॥२४॥ तब प्रियाने पहले पुष्पनसों श्रीकृष्णको श्रृंगार कियोहै जैसो कि, पहले भांडीरवनमें करचुकी ही ॥ २५ ॥ और नंदनंदनने अनेक प्रकारके पुष्पनसो प्रियाको श्रृंगार कियोहै जैसो भांडीरवनमें पहले करते भयेहै ॥ २६ ॥ केशप्रसाधनादि और स्रक् तांबूल अनुलेपनादिकनसो श्रृंगार करी जो सुंदरी है, सुंदरके संगमे अत्यंतही सुंदरी भईहै ॥ २७ ॥ तब प्रसन्न भये श्रीकृष्ण पुष्पमय एक वृक्षके नीचे पुष्पमयी शय्याको बनायके रमेश्वर श्रीकृष्ण प्रियाके संग वा सेजपै रमण करतेभयेहैं ॥ २८ ॥ वृंदावनमे, गोवर्धनमे और यमुनाजीके पुलिनमें, नंदीश्वरकी बडी शिखिरमें, तैसेही रोहिणीपर्वतपै ॥ २९ ॥

ऐसेही बारहू वननमें सब व्रजमंडलमें प्यारीके संग विचरते २ वंशीवटके नीचे विराजेहैं ॥ ३० ॥ तब वा जगे बैठके कृष्णने बोलरही गोपीनको बडो शब्द सुनोहै तब हे राजेंद्र ! स्वामिनीजीके संग श्रीगोपीजनवल्लभ श्रीकृष्ण ॥ ३१ ॥ प्रियाजीसों बडे प्रेमसों बोलेहै, हे प्रिये ! जलदी पधारो जलदी पधारौ, कृष्णके वचनको सुनके प्रियाजी मानिनी हैके बोलीहै ॥ ३२ ॥ राधाजी बोली ! कि, हे दीनवत्सल ! मैं कभी घरसो बाहिर नहीं निकसीहूँ यासों मेरी चलवेकी सामर्थ्य नही है, मैं दुर्वला हूँ सो जहाँ आपको मन आवे तहाँ ले चलौ ॥ ३३ ॥ याप्रकार प्रियाके कहेको सुनके रामानुज श्रीकृष्ण प्रियाके पसीना आये देखके अपने वस्त्रसों पंखा करते भयेहैं ॥ ३४ ॥ और हाथसों पकरके बोलेहै कि, राज्ञि ! जैसे तुमारी मरजी आवै तैसेही आप पधारौ याप्रकार कृष्णके वचनको सुनके अपनेको सर्वोत्तम मानके ॥ ३५ ॥ कि, देखो ये मेरौ प्यारो या रात्रिमें अन्य स्त्रीजननको छोडके

अरण्येषुद्वादशसुसर्वत्रव्रजमंडले ॥ कांतयाविचरन्कांतोवंशीवटतलेस्थितः ॥ ३० ॥ तत्रशुश्रावगोपीनांवदन्तीनांरवंपरम् ॥ स्वामिन्यासहरा राजेंद्रश्रीगोपीजनवल्लभः ॥ ३१ ॥ पुनःप्राहप्रियांप्रेम्णागच्छगच्छप्रियेत्वरम् ॥ कृष्णवाक्यंततःश्रुत्वाप्राहभूत्वाचमानिनी ॥ ३२ ॥ ॥ राधोवाच ॥ ॥ नसमर्थाप्रचलितुंक्वचिद्गेहान्ननिर्गता ॥ नयमांतेमनोयत्रदुर्बलांदीनवत्सल ॥ ३३ ॥ इतितद्वाक्यमाकर्ण्यरामोरामानुजस्ततः ॥ स्वेनपीतांबरेणापिवीजयामासस्वेदतः ॥ ३४ ॥ प्रगृह्यपाणिनाप्राहसर्पराज्ञियथासुखम् ॥ इतिसाहरिणाप्रोक्तामत्वात्मानंवरंपरम् ॥ ३५ ॥ हित्वासौस्त्रीजनान्रात्रौभजतेमांरहःस्थले ॥ इतिमत्वातुहरयेभूत्वातूष्णींव्रजेश्वरी ॥ ३६ ॥ वस्त्रेणाननमाच्छाद्यपृष्ठंदत्त्वास्थिताभवत् ॥ पुनराहहरिस्तांतुप्रियेगच्छमयासह ॥ ३७ ॥ भजामित्वामहंभद्रेवियोगार्तांतुशापतः ॥ विहायगोपीःसर्वाश्चलग्नास्त्वांतुभजाम्यहम् ॥ ३८ ॥ त्वंतुमेस्कंधमारुह्यसुखंव्रजरहःस्थले ॥ इत्युक्त्वामानिनींमानीस्कंधयानमभीप्सतीम् ॥ ३९ ॥ त्यक्त्वाह्यंतर्दधेराजन्स्वात्मारामःस्वलीलया ॥ अन्तर्हितेभगवतिसहसासावधूर्नृप ॥ ४० ॥ अन्वतप्यतदुःखार्त्तागतमानारुरोदह ॥ ततस्तद्रोदनंश्रुत्वावंशीवटतटेत्वरम् ॥ ४१ ॥ आजग्मुर्गोपिकाःसर्वाददृशुस्तांचदुःखिताम् ॥ चक्रुःस्त्रियस्तदंगेषुवायुंव्यजनचामरैः ॥ ४२ ॥ स्नापयित्वातुतांप्रेम्णाकाश्मीरसलिलेनच ॥ सिषिचुर्मकरंदैस्तांचन्दनद्रवशीकरैः ॥ ४३ ॥

एक मोकूंही रहस्य स्थलमें भजेहै ( सेवन करेहै ) ऐसे मनमें मानके व्रजेश्वरी चुप हैगई और ॥३६॥ वस्त्रसों मुखको ढँकके पीठ फेरके बैठगईहे तब फिर आपने कही कि, हे प्रिये ! मेरे साथ चलौ ॥ ३७ ॥ हे भद्रे ! शापके कारणसों वियोगसों आर्त भईको मै सेवन करूँहूँ, देखो सब गोपीनको छोडके तुमें मै सेवन करूँहूँ ॥ ३८ ॥ जो तुमपै नहीं चलोजायहै तो तुम मेरे कंधापै बैठके चलौ मै तुमकूं एकांत स्थलमें लेचलोंगो, तब कंधापै बैठके चलो चाहै जो मानिनी तिनसौं मानी श्रीकृष्ण ऐसे कहिके ॥ ३९ ॥ तिनें छोडके आत्माराम भगवान् अपनी लीलासों अंतर्धान हैगये तब प्रभूके अंतर्धान भयेपै हे नृप ! वो वधू ॥४०॥ दु खतप्त हैके मान सब जाको नष्ट हैगयो सो वनमें रुदन करनेलगी तब प्रियाके रुदनको सुनके वंशीवटके समीप बडी जलदीसों ॥४१॥ सब गोपी आईहैं तो वहाँ दुःखी हैरही ऐसी प्यारीको देखीहै तब वे गोपी प्रियाजीको पवन करनलगीहैं ॥४२॥ और केशरके जलसों

न्हवाईहैं, चोवा, चन्दन ऊपरसों छिरकनलगीहैं ॥ ४३ ॥ फिर सेवाकर्ममें बडी चतुर वे गोपी सुंदर वाक्यनसों आश्वासन कर फिर उनके मुखसों मानके निमित्तसों श्रीकृष्णको अंतर्धान होनों सुनके ॥ ४४ ॥ मानिनी वे सब गोपी बड़े विस्मयमें मग्नभईहैं फिर वे सब मानको छोडके हे नृप! पुलिनमें आयके श्रीकृष्णके आयवेको बडे स्वरसों श्रीकृष्णके गुणनको गान करनलगीहै ॥ ४५ ॥ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखंडे भाषाटीकायां चतुश्चत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४४ ॥ ॥ गोपी गान करैहैं, अपने होठनकी लालीसों मूँगाको लज्जित करैहै, मधुर वेणुके शब्दसों विनोद करनवारे नीलोत्पलकी शोभाको निंदित करनवारो जाको मुख वा गोपकिशोरको हम उपासन करैहै ॥ १ ॥ श्यामलांग वनकी केलि करनेमें आसक्त, अति कोमल कमलदलसे जाके नेत्र, व्रजविलासिनीनके नेत्रनके आनंददायक, अति शीतल और बुद्धिके हरनवारे प्राणेश्वरको हम भजन करैहे ॥ २ ॥ विशेषकरं चञ्चल हैं पलक जाके, अतिप्रिय जो कमलकलिका ताकी समान, ताको आचरण करैहैं, कोमलाधर जाके, आँगुली जाके छिद्रनपै धरी वा वंशीसों युक्त है मुख

पुनर्वाक्यैःसमाश्वास्यगोप्यःकर्मसुकोविदाः ॥ निशम्यतन्मुखाद्यानंगोविंदस्यचमानतः ॥ ४४ ॥ मानिन्योगोपिकाःसर्वाविस्मयंपरमं ययुः ॥ विहायमानंताःसर्वाआगत्यपुलिनंनृप ॥ स्वरैर्जगुःकृष्णगुणाँस्तदागमनहेतवे ॥ ४५ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखण्डेरासक्रीडायांचतुश्चत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४४ ॥ ॥ गोप्यऊचुः ॥ ॥ अधरबिम्बविडंबितविद्रुमंमधुरवेणुनिनादविनोदितम् ॥ कमलकोमलनीलमुखांबुजंतमपिगोपकुमारमुपास्महे ॥ १ ॥ श्यामलंविपिनकेलिलम्पटंकोमलंकमलपत्रलोचनम् ॥ कामदंव्रजविलासिनीदृशांशीतलं मतिहरंभजामहे ॥ २ ॥ तंविसंचलितलोचनांचलंसामिकुड्मलितकोमलाधरम् ॥ वंशवल्गितकरांगुलीमुखंवेणुनादरसिकंभजामहे ॥ ३ ॥ ईषदंकुरितदंतकुंडलंभूषणंभुवनमंगलश्रियम्॥घोपसौरभमनोहरंहरेवेंपमेवमृगयामहेवयम् ॥४॥ अस्तुनित्यमरविंदलोचनःश्रेयसेहितुसुरार्चिताकृतिः॥यस्यपादसरसीरुहामृतंसेव्यमानमनिशंमुनीश्वरैः ॥ ५ ॥ गोपकैरचितमल्लसंगरंसंगरेजितविदग्धयौवनम् ॥ चिंतयामिमनसासदैवतं दैवतंनिखिलयोगिनामपि ॥ ६ ॥ उल्लसन्नवपयोदमेवतंफुल्लतामरसलोचनांचलम् ॥ बल्लवीहृदयपश्यतोहरंपल्लवाधरमुपास्महेवयम् ॥ ७ ॥ यद्धनंजयरथस्यमण्डनंखंडनंतदपिसञ्चितैनसाम् ॥ जीवनंश्रुतिगिरांसदामलंश्यामलंमनसिमेस्तुतन्महः ॥ ८ ॥

जाको, वेणु बजायवेमें रसिक जो प्राणेश्वर ताको भजन करैहैं ॥ ३ ॥ छोटे २ निकसेहै कुंदकलीसे शिखरी जाके दंत, कर्णमें कुंडलाभरणको पहर, भुवनमें मंगल जाकी शोभा, घोषसौरभसो मनोहर हे हरे! वा तेरे शृंगारको हम ढूँढैहै ॥ ४ ॥ कमलसे जाके नेत्र देवताहू जाकी आकृतिको पूजन करैहै वो हमारे सदा मंगलके लिये होउ, जाको चरणारविंदमकरंदरूप अमृत निरंतर मुनीश्वरन करके सेवन कियोगयोहै सो हमें दर्शन देउ ॥ ५ ॥ गोपकरके रच्योहै मल्लयुद्ध जाने और संग्राममे जय कियोहै विदग्ध ( चतुर ) यौवन जाने वाकूँ मैं मनसों सदैव चिंतवन करैहे, जो निखिल ( सब ) योगिनको परम इष्टदेवता हैं सो हमें दर्शन देऊ ॥ ६ ॥ अतिशय करके सुशोभित, नवीन मेघके समान सुंदर, खिले तामरस ( कमल ) के समान जाके लोचनांचल ( पलक ), वल्लवीनके हृदयनके चुरामनवारे और नवीन आम्रदलके समान अधर जाके ताकी हम उपासना करैहैं ॥ ७ ॥ जो अर्जुनके रथके भूषण हैं, संचित पापनके खंडन करनवारे, वेदकी वाणीनको जीवन है ऐसे श्यामसुंदर कृष्णरूप तेजः पुंज

मेरे मनमें प्रकाश करौ ॥ ८ ॥ गोपिकानके स्तन तथा चंचल नेत्रप्रांत तिनमें जो नेत्रनकी परंपरा तासों आवृत हैं और बालक्रीडा रसमें ई लालसाको भ्रम जाको वा माधव भगवानकी हम अहर्निश भावना करैंहै ॥ ९ ॥ मयूरपिच्छको जाको मुकुट और नील मेघके सदृश है अंगसौंदर्य जाको, नीलकमलके समान जाके नेत्र और नील अलकको धारण करै तिनको मैं ध्यान करौहौं ॥ १० ॥ गोपीनकरके गान कियो वैभव जाको कोमल है स्वरित वेणुको निस्वन जाको और अभिराम संपदानको धाम, कमलके समान नेत्र जाके ताको मैं भजन करो हौ ॥ ११ ॥ शार्ङ्ग धनुषके धारण करनवारे, मनके मोहन, मानिनीनको छोडके जानवारे, नारदादि मुनीनकरके सेवित, नंदके तनयको मैं मनमें भजन करौहौं ॥ १२ ॥ रमणीजनके मध्यमें विराजमान जो कृष्ण रासमंडलमें सर्वोत्कर्ष वर्तें हैं वाही कृष्णको दुःखिता भई राधिकासहित हम प्राणप्रियको ढूंढैहैं ॥ १३ ॥ हे देव ! हे देव ! हे व्रजराजनंदन ! हे हरे ! हमै दर्शन देउ और पूर्ववत हमारे सब दुःखनको दूर करौ कृपादृष्टिसों देखौ हम आपकी विनामोलकी दासी हैं ॥ १४ ॥ जाने सकल भूमंडलके उद्धरण करवेके

गोपिकास्तनविलोललोचनप्रांतलोचनपरंपरावृतम् ॥ बालकेलिरसलालसंभ्रमंमाधवंतमनिशंविभावये ॥ ९ ॥ नीलकण्ठकृतपिच्छशेखरं नीलमेघतुलितांगवैभवम् ॥ नीलपंकजपलाशलोचनंनीलकुंतलधरंभजामहे ॥ १० ॥ घोषयोषिदनुगीतवैभवंकोमलस्वरितवेणुनिस्वनम् ॥ सारभूतमभिरामसंपदांधामतामरसलोचनंभजे ॥ ११ ॥ मोहनंमनसिशार्ङ्गिणंपरंनिर्गतंकिलविहायमानिनीः ॥ नारदादिमुनिभिश्चसेवितं नंदगोपतनयंभजामहे ॥ १२ ॥ श्रीहरिस्तुरमणीभिरावृतोयस्तुवैजयतिरासमण्डले ॥ राधयासहवनेचदुःखितास्तंप्रियंहिमृगयामहेवयम् ॥ ॥ १३ ॥ देवदेवव्रजराजनन्दनदेहिदर्शनमलंचनोहरे ॥ सर्वदुःखहरणंचपूर्ववत्संनिरीक्ष्यतवशुल्कदासिकाः ॥ १४ ॥ क्षितितलोद्धरणाय दधारयःसकलयज्ञवराहवपुःपरम ॥ दितिसुतंविददारचदंष्ट्रयासतुसदोद्धरणायक्षमोस्तुनः ॥ १५ ॥ मनुमताद्रुचिजोदिविजैःसहवसुदुदोहध रामपियःपृथुः ॥ श्रुतिमपाद्धृतमत्स्यवपुःपरंसशरणंकिलनोस्त्वशुभक्षणे ॥१६॥ अवहदब्धिमहोगिरिमूर्जितंकमठरूपधरःपरमस्तुयः ॥ असुहरंनृहरिःसमदंडयत्सचहरिःपरमंशरणंचनः ॥ १७ ॥ नृपबलिंछलयन्दलयन्नरीन्मुनिजनाननुगृह्यचचारयः ॥ कुरुपुरंचहलेनविकर्षयन्यदुवरः सगतिर्ममसर्वथा ॥१८॥ व्रजपशून्गिरिराजमथोद्धरन्व्रजपगोपजनंचजुगोपयः ॥ द्रुपदराजसुतांकुरुकश्मलाद्भवतुतच्चरणाब्जरतिश्चनः ॥१९॥

यज्ञवाराहरूप धारण कियो, जाने दितिसुत ( हिरण्याक्ष ) को खेल करके जैसे होय ऐसेही मारगेरो वोही भगवान् हमैं या दुःखसमुद्रसों उद्धार करौ ॥ १५ ॥ और जाने रुचिके घरमें आकूतिमाताके गर्भद्वारसे जन्म लेके मनुस्वायंभूकी रक्षा करी और पृथुरूप बनके सब देवनको संग लेके अनेक प्रकारकी औषधिरूप दूध लेनेको भूमिको गऊ बनाकर दुही और मत्स्य शरीर धारणकर जिनने वेदनकी रक्षा करी वोही आज या हमारे क्लेशसमयमें रक्षा करौ ॥ १६ ॥ और कच्छप बनके जाने मंदर पर्वत पीठपै धारण कियो और नृसिंह बनके जाने हिरण्याक्षको उरोविदार करके मारो वोही परमेश्वर आज हमारी शरण होउ ॥ १७ ॥ और हे नृप ! बलिराजाको छलवेके लिये वामनरूप बनायो, वैरिनको जाने नाश कियो और मुनिजनपै अनुग्रह कियो, कुरुपुर ( हास्तिनगर ) को जाने गंगामें खेंचके गेरनो विचारो वो यदुपति भगवान् हमारीहू रक्षा करौ ॥ १८ ॥ और जाने गोवर्धन उठायके व्रजके

गोपी ग्वाल वृद्ध बाल सबको इंद्रकोपसों बचायके रक्षा कियो और कुरुसभामें जाने द्रौपदीकी लज्जा राखी वोही भगवान् हमारी लाज राखो और वोही हमारी रक्षा करो ॥ १९ ॥ और जाने विषके मोदकनसों दावानल अग्निसों महान् अस्त्ररूप विपत्तिके गणनसों सब पांडुपुत्र रक्षा किये जिनने यदुकुलके मणिरूपने ये सब काम किये वोही द्वारकेश हमारी रक्षा करो ॥ २० ॥ जामे पांच रङ्गके वनके पुष्प लगे ऐसी वनमालाको पहरे, मयूरनके मनकी हरनवारी जे अलक तिनको धारणकरे, केशर, कस्तूरी, अगरु मिले चंदनके तिलकको धारण करे, सब समय मनकी हरनवाली लीलासो युक्त जो वेणुशब्दरूप जो अमृत ताहीको है एकरस जाके साक्षात्सौंदर्यरूपा और बालतमालके समान है शरीर जाको वा देवताको हम वंदन करैहै ॥ २१ ॥ गर्गजी कहैहै या प्रकार जब स्त्री स्तुति कररहीही तब रेवतीरमण (दाऊजी) के भाई श्रीकृष्ण भक्तिसों बुलाये भगवान उन्ही गोपीनके बीचमें प्रादुर्भाव भयेहैं ॥ २२ ॥ इति श्रीमद्गर्ग

विषमदाग्निमहास्त्रविपद्गणात्सकलपांडुसुताःपरिरक्षिताः ॥ यदुवरेणपरेणचयेनवैभवतुतच्चरणःशरणंचनः ॥ २० ॥ मालांबर्हिमनोज्ञकुन्तलभरांवन्यप्रसूनोषितांशैलेयागुरुकृतचित्रतिलकांशश्वन्मनोहारिणीम् ॥ लीलावेणुरवामृतैकरसिकांलावण्यलक्ष्मीमयींबालांबालतमालनीलवपुषंवंदामहेदेवताम् ॥ २१ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ इतिस्त्रीभीरुदंतीभीरेवतीरमणानुजः ॥ आविर्बभूवचाहूतोतासांमध्येचभक्तितः ॥ २२ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखंडेरासक्रीडायांकृष्णागमनंनामपंचचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४५ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ कृष्णंसमागतंदृष्ट्वाताःसमुत्थायहर्षिताः ॥ चक्रुर्जयजयारावंगोप्योदुःखंविसृज्यच ॥ १ ॥ दृष्ट्वासंमूर्च्छितांराधांगोपीभिःप्रार्थितोहरिः ॥ चैतन्यार्थंव्रजेतत्रचकारमुरलीरवम् ॥ २ ॥ नोत्थितांराधिकांदृष्ट्वाश्रीराधावल्लभोहरिः ॥ तस्यैसंश्रावयामासवेणुगीतंपुनःपुनः ॥ ३ ॥ ततःसमुत्थिताराधास्मृत्वादुःखंवियोगजम् ॥ बभूवमूर्च्छिताराजन्माधवस्यप्रपश्यतः ॥ ४ ॥ ततःकृष्णस्यवचनात्सद्यश्चन्द्राननासखी ॥ चन्द्रावलींप्रत्युवाचप्रसन्नाकृष्णवेणुना ॥ ५ ॥ ॥ चन्द्राननोवाच ॥ ॥ कृष्णचन्द्रःपुरानिर्गतोमानतोह्यागतःसोपिराधेयुगांतेपुनः ॥ नाशयन्सर्वदुःखानितेसन्निधौसंजगौवेणुनादेवकीनंदनः ॥ ६ ॥ छुंगछुंगेनिनादंमृदंगेकलंवाद्यमानेसुरस्त्रीजनैःसेवितः ॥ रासरम्यांगणेनृत्यकृन्माधवःसंजगौवेणुनादेवकीनंदनः ॥ ७ ॥

संहितायामश्वमेधखंडे भाषाटीकायां पंचचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४५ ॥ श्रीगर्गजी कहैहैं कि, कृष्णको आयो देखके वे सब हर्षित हैके उठीहै और अपने दुःखनको त्यागके जय जय शब्द करती भईहैं ॥ १ ॥ गोपीनते प्रार्थना किये भगवान् श्रीराधाजीको मूर्च्छित देखके उनके चेतन करवेको मुरली बजाईहै ॥ २ ॥ राधावल्लभ भगवान्ने जब राधिकाको नही उठी देखीहै तब वेणुगीतको भगवान्ने राधिकाको सुनायोहै ॥ ३ ॥ तब राधाजी उठीहै, दुःखजन्य वियोगको स्मरणकर श्रीमाधवजीके देखते २ मूर्च्छित हैगईहै ॥ ४ ॥ तब श्रीकृष्णके कहेते वाही समय चन्द्रानना नामकी सखी कृष्णकी वंशीके शब्दसों प्रसन्न हैके चंद्रावलीसो बोलीहै ॥ ५ ॥ चंद्रानना बोली कि, हे राधे ! जो कृष्णचंद्र पहले तुम्हारे मानको देखके चलेगये है वो फिर आयेहै वे सब दुःखनको नाश करते तेरी सन्निधिमें देवकीनंदन वंशी बजातेभये ॥ ६ ॥ छुंग छुंग ( ये मृदंगशब्दको अनुकरण है ) ऐसो मृदंगको कलशब्द हैरह्यो है

वा रासके रम्य अंगणमे देवांगना जाको सेवन कररहीहैं ऐसे देवकीनंदन वेणुसो गान करतेभयेहैं ॥ ७ ॥ सुवर्णके समान पीतांबर पहरे, वैजयंतीकी कांतिसों प्रकाशित जाको वक्षःस्थल है ऐसे भगवान् नंदके वृंदावनमें गोपीनके बीचमें वेणुसो गान करतेभये ॥ ८ ॥ चन्द्रावलीके नेत्रनसों चुंबन किये गोपगोपीनके वृंदनको और गउनके प्यारे और कंसके वंशरूपवनको भस्मकरनवारे देवकीनंदन वेणुसों गान करतेभये ॥ ९ ॥ बालिकानकी जे तालिनके ताललीलालयमे आसक्त करके सम्यक् दिखायेहैं, भ्रूलताको विभ्रम जाने और गोपीनके गीतमें जाको अवधान ऐसे देवकीनंदन वेणुसों गान करतेभये ॥ १० ॥ किरीट, माला और बाजू, किंकिणी, कुंडल तिनसो भूषित ऐसे नंदनंदन सो नंदरायको प्रसन्न करनवारे देवकीनंदन हे देवि ! तुम्हारी प्रीतिके लिये वेणुमे गातेभयेहैं ॥ ११ ॥ जो राधारमण पारिजातको उखारके भामा ( सत्यभामाके ) आँगनमें रोपतेभये, वल्लवीनके वृंद

चारुचामीकराभासिवासाविभुर्वैजयंतीभराभासितोरस्थलः ॥ नंदवृन्दावनेगोपिकामध्यगःसंजगौवेणुनादेवकीनंदनः ॥ ८ ॥ चारुचंद्रावलीलोचनाचुंबितोगोपगोवृन्दगोपालिकावल्लभः ॥ कंसवंशाटवीदाहदावनलःसंजगौवेणुनादेवकीनंदनः ॥ ९ ॥ बालिकातालिकाताललीलालयासंगसंदर्शितभ्रूलताविभ्रमः ॥ गोपिकागीतदत्तावधानःस्वयंसंजगौवेणुनादेवकीनंदनः ॥ १० ॥ मौलिमालांगदैःकिंकिणीकुण्डलैर्भूषितोनंदनोनंदराजस्यच ॥ प्रीतिकृत्सुन्दरोदेविप्रीत्यातवसंजगौवेणुनादेवकीनंदनः ॥ ११ ॥ पारिजातंसमुद्धृत्यराधावरोरोपयामासभामाभयादंगणे ॥ वल्लवीवृन्दवृन्दारिकाकामुकःसंजगौवेणुनादेवकीनंदनः ॥ १२ ॥ ऋक्षराजंविनिर्जित्यनीत्वामणिंसंददौभीतवद्भूमिनाथायच ॥ सोपिरासेसमागत्यरासेश्वरोसंजगौवेणुनादेवकीनंदनः ॥ १३ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ इतिश्रुत्वाराधिकातुमहिमांवेणुवादिनः ॥ प्रसन्नाहिसमुत्थायपरिरेभेप्रियंप्रिया ॥ १४ ॥ वृन्दावनेशोगोविंदोरेमेवृन्दावनेवने ॥ वृन्दावननिवासिन्यापश्यन्वृन्दावनद्रुमान् ॥ १५ ॥ ततःकृष्णंचजगृहुःसर्वतोव्रजयोषितः ॥ वर्षाकालेनृपश्रेष्ठसौदामिन्योयथाघनम् ॥ १६ ॥ यावतीस्तत्रगोप्यश्चतावद्रूपधरोहरिः ॥ यमुनापुलिनंराजँस्ताभिःसाकंसमाययौ ॥ १७ ॥ बभूवुर्मुदितानार्योयथाचश्रुतयःपुरा ॥ स्ववस्त्रैःकृष्णचन्द्रायह्यासनंताअचीक्लृपन् ॥ १८ ॥ श्रीराधारमणस्तस्मिन्नासनेसहराधया ॥ निषसादह्यहोराजंस्ताभिर्भक्त्यावशीकृतः ॥ १९ ॥

और देवांगनानके मनोरथपूरक देवकीनंदन वेणुमे गातेभये ॥ १२ ॥ ऋक्षराजको जीतके, मणि लायके भयभीतकी तरह उस मणिको उग्रसेनको देतेभये विन देवकीनंदनने वेणुमें गान कियोहै ॥ १३ ॥ गर्गजी कहैहै कि, याप्रकार वेणुके बजायवेकी महिमाको राधिकाजी सुनके बड़ी प्रसन्न हैके उठीहै और प्यारीने प्यारेको आलिंगन कियोहै ॥ १४ ॥ तब वृंदावनेश गोविंद वृंदावनमे रमण करतेभये, श्रीवृंदावनवासिनीके संग वृंदावनके वृक्षनको देखते विचरतेभये ॥ १५ ॥ तब सब व्रजकी बालानने नंदके लालाको पकरलीनोंहै जैसे हे नृपश्रेष्ठ ! वर्षाऋतुमें बिजली घनको ॥ १६ ॥ तब जितनी गोपी ही उतनेही रूप आपने बनायेहैं और फिर विनको अपने संगमें लैके यमुनाजीके पुलिनमें आप गयेहैं ॥ १७ ॥ तब सब गोपी बड़ी प्रसन्न भई हैं यथा ( जैसे ) श्रुति तैसेही कृष्णचंद्रके लिये सबनने अपने वस्त्रनसों बैठवेको आसन रचोहै ॥ १८ ॥ तब श्रीराधारमण राधाजीके

जिनके अंग लिप्त हैं ॥ ४६ ॥ कोई तो श्यामबिंदुको और कोई श्रीको धारण करैंहै, बारह तिलक और आठ मुद्रानके छापे लगावैंहैं ॥ ४७ ॥ और जहाँ गृहस्थलोग गोपीचंदनकी शीतल मुद्रानको ब्राह्मणादिक चारौ वर्ण नित्य लगावैंहैं ॥ ४८ और जहाँ कितनेई विरक्त यति अग्निसंस्कारके लिये तप्त मुद्रानको लगामेंहें ॥ ४९ ॥ ता नगरमें देखतो २ ये अश्व राजमंदिरमे पोहँचोहै, जामें चंद्रहास नामको राजा चंद्रमाके समान प्रकाश करैंहै ॥ ५० ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखंडे भाषाटीकायामेकपंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५१ ॥ गर्गजी कहैहे कि, तब श्रीव्रजचन्द्रको दास जो राजा चंद्रहास ताने आयेभये यज्ञके घोडेको देखके याने घोडेको पकरके पत्र बँचवायो तब सुनके बडो राजी भयो ॥ १ ॥ तब हे नृप ! महाभागवत चंद्रहास वा पत्रको बँचवायके मनमे विचारनलगो कि, मैं आज धन्य हों जो नेत्रनसों परमात्माके पौत्रको देखौंगो ॥ २ ॥ न जानों कौनसे पूर्वपुण्यसों कृष्णके

श्यामबिंदुधराःसर्वेश्रीधराःकेचिदेवहि ॥ तिलकैर्द्वादशैर्युक्ताष्टमुद्राधराःपराः ॥४७॥ गृहस्थाःशीतलांमुद्रांगोपीचन्दसंयुताम् ॥ नित्यंविप्रादयो वर्णाःप्रभातेधारयंतिहि ॥ ४८ ॥ अग्निसंस्कारणार्थंतुविरक्ताःकेचिदेवहि ॥ तप्तमुद्रांधारयंतिकेचित्संन्यासिनस्तथा ॥ ४९ ॥ तस्मिन्पुरेहयः पश्यन्प्राप्तोभूद्राजमंदिरे ॥ यत्रराजतिराजातुचन्द्रहासश्चचन्द्रवत् ॥ ५० ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांहयमेधखण्डेकौंतलपुरगमनंनामैकपंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५१ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ समागतंयज्ञहयंविलोक्यश्रीचन्द्रहासोव्रजचन्द्रदासः ॥ सद्योगृहीत्वाकिलतस्यपत्रंसवाचयामास तदैवहृष्टः ॥१॥ तत्पत्रंवाचयित्वाहमहाभागवतोनृप ॥ अहोपश्यामिनेत्राभ्यांपौत्रंश्रीपरमात्मनः ॥२॥ केनपुण्येनपूर्वेणकृष्णतुल्यंयदूत्तमम् ॥ मनायदृष्टःश्रीकृष्णोमायामानुषविग्रहः ॥३॥ सहितःकार्ष्णिजेनाहंतस्माद्गच्छामिद्वारकाम् ॥ तत्रपश्यामिश्रीकृष्णंबलंप्रद्युम्नमेवच ॥ ४ ॥ उग्रसेनंमहाराजंश्रीकृष्णेनापिपूजितम् ॥ इत्युक्त्वानिर्ययौराजाह्यनिरुद्धंविलोकितुम् ॥५॥ गृहीत्वाचोपचारांश्चगंधपुष्पाक्षतादिकान् ॥ दिव्यवस्त्राणिरत्नानिगृहीत्वातुरंगचसः ॥ ६ ॥ सर्वैःपुरजनैःसार्द्धंमालातिलकशोभितैः ॥ गीतवादित्रघोषैश्चपद्भ्यांराजाजगामह ॥ ७ ॥ आगतंतंनृपंदृष्ट्वानागरैःसहितंनृप ॥ अनिरुद्धोमुदायुक्तोमंत्रिणंचेदमब्रवीत् ॥८॥ ॥ अनिरुद्धउवाच ॥ ॥ कोयंराजमहामंत्रिन्सर्वैःपुरजनैःसह ॥ आगतोमिलनार्थंवातस्यवार्तांवदस्वनः ॥९॥ ॥ उद्धवउवाच ॥ ॥ नृपोयंचंद्रहासाख्योकेरलधिपतेःसुतः ॥ मृतयोर्मातापित्रोश्चकुलिंदेनानुपालितः ॥ १० ॥

तुल्य यदूत्तमको देखौंगो, मैंने मायाकरके मनुष्य विग्रह श्रीकृष्णको नहीं देखौंहै ॥ ३ ॥ और न अनिरुद्धको देखौंहे यासों मैं तो द्वारकाको जाऊँगो तब वहाँ श्रीकृष्णको बलदाऊको और प्रद्युम्नको देखौंगो ॥ ४ ॥ महाराज उग्रसेनको जिनको श्रीकृष्ण मान करैंहे ये कहिके चंद्रहास राजा अनिरुद्धके दर्शनको नगरमेंसों निकरोहै ॥ ५ ॥ गंध, पुष्प, अक्षत, दिव्यवस्त्र, रत्ननको या प्रकार सर्वोपचारनको लेके निकरोहै ॥ ६ ॥ माला, तिलकसो शोभित, सब नगरके निवासीनको संग लेके गीतवादित्रनके संग पाँयनसो राजा आयोहै ॥ ७ ॥ आये राजाको नगरकेनके संग देखके अनिरुद्धजीने ये कही सब मंत्रिनसौं ॥ ८ ॥ हे मंत्रीजी ! ये राजा कौन है ? जो अपने सब पुरजनको लेके आयोहै ये मिलनेकेलिये आयोहै अथवा कुछ अन्य प्रयोजनसो आयोहै ? सो सब बात हमसो कहौ ॥ ९ ॥ तब मंत्री उद्धवजीने उत्तर दियो कि, महाराज ये राजा चंद्रहास नामसों विख्यात है, केरला

धिपतिको पुत्र है,माता पिताके मरजानेके कारण जिसको कुलिंदने पालन कियोहै ॥ १० ॥ जो बालकपनेसों श्रीकृष्णचंद्रनेही बचायो, श्रीकृष्णको पूर्ण भक्त है और जाने दुष्टबुद्धि नामके दिवानकी बेटीको परिणय कियोहै ११ ॥ जाके लिये कुंतल राजा राज्य देके वनमे गयोहै, या चंद्रहासको वृत्तांत मैने द्वारकामें सुनेहै, श्रीकृष्णनेही सब हवाल मेरे आगे कह्यो हो ॥ १२ ॥ जाको दर्शन देवेको द्वारकानाथ आप यहां पधारेंगे, उद्धवजीके या कहेको सुनके अनिरुद्धको बडो विस्मय भयोहै ॥ १३ ॥ इतनेमें चंद्रहासने पास जायके सब अपने मनुष्यनसहित अश्वको निवेदन कर प्रणाम करी और बहुतसे धन, पदार्थ निवेदन कियेहैं ॥ १४ ॥ पचास हजार तो हाथी, एक लाख रथ, एक किरोड घोडे, एक हजार मोहर, एक हजार गवय ( रोझ ) एक हजार पालकी, दश लाख धेनु, दश हजार सिंज, एक किरोड सुवर्ण, और चार किरोड रुपा, तथा एक लाख आभरण ये

आबाल्यात्कृष्णचन्द्रस्यभक्तस्तेनापिरक्षितः ॥ दुष्टबुद्धेःप्रधानस्यसुतांयः परिणीतवान् ॥ ११ ॥ यस्मैकुंतलकोराजाराज्यंदत्त्वावनंययौ ॥ तस्याख्यानंद्वारकायांमयाकृष्णमुखाच्छ्रुतम् ॥ १२ ॥ यस्मैस्वदर्शनंदातुंश्रीकृष्णोत्रागमिष्यति ॥ उद्धवस्यवचःश्रुत्वाविस्मितोभूद्यदूत्तमः ॥ १३ ॥ गत्वानिरुद्धनिकटेचन्द्रहासोजनैर्वृतः ॥ श्यामकर्णंददौप्रीतोधनानिबहुशस्तथा ॥ १४ ॥ गजानामर्द्धलक्षंचरथानांलक्षमेवच ॥ तुरगाणामेककोटिंमुद्राणांहिसहस्रकम् ॥ १५ ॥ गवयानांसहस्रंचशिबिकानांसहस्रकम् ॥ धेनूनांदशलक्षंचशिञ्जानामयुतंतथा ॥ १६ ॥ एककोटिंसुवर्णानांरौप्याणांचचतुर्गुणम् ॥ लक्षमाभरणानांचमाधवायददौनृपः ॥ १७ ॥ ॥ चन्द्रहासउवाच ॥ ॥ नमोऽनिरुद्धायसुरोत्तमायश्रीकृष्णपौत्रायजनेश्वराय ॥ प्रद्युम्नपुत्राययदूत्तमायदेवायपूर्णायनमःपराय ॥ १८ ॥ इतिभक्तवचःश्रुत्वाप्रसन्नोमदनात्मजः ॥ संश्लाघ्यप्रददौतस्मैप्रदीप्तांरत्नमालिकाम् ॥ १९ ॥ चन्द्रहासस्तुराजेन्द्रराज्येकृत्वातुमंत्रिणम् ॥ स्वपुराद्यादवैःसार्द्धंगंतुंचालंमनोऽकरोत् ॥ २० ॥ उषित्वातत्पुरेसर्वेह्येकरात्रंयदूत्तमाः ॥ प्रातःकालेययूराजंश्चन्द्रहासेनसंयुताः ॥ २१ ॥ जगामह्यग्रतस्तेभ्योतुरगःपत्रशोभितः ॥ ततः सत्तवतींदृष्ट्वाह्यावर्त्तशतसंकुलाम् ॥ २२ ॥ तरंगैस्तटंनिघ्नंतींदीर्घवेगांदुरत्ययाम् ॥ नौकाभिःसंयुतांदृष्ट्वावीरःप्रद्युम्ननन्दनः ॥ २३ ॥

सब वस्तु चंद्रहासने अनिरुद्धके भेट कियेहैं ॥ १५ ॥ १६ ॥ १७ ॥ ये सब निवेदन कर हाथ जोर स्तुति करनलगोहै, देवतानमें उत्तम अनिरुद्धके लिये श्रीकृष्णचंद्रके पौत्रके अर्थ मनुष्यनके स्वामीके लिये प्रणाम है, प्रद्युम्नके पुत्र यदूनमें उत्तम पूर्णदेव परको मेरो प्रणाम है ॥ १८ ॥ ऐसे भक्त चंद्रहासके कहेको सुनके अनिरुद्ध प्रसन्न भये और चंद्रहासकी बहुत श्लाघा करी और बडी प्रदीप्त एक रत्नकी माला याके कंठमें पहरायदीनी ॥ १९ ॥ तब ये चंद्रहास राज्यकाम मंत्रीको सौंपके अपने नगरसों यादवनके संग चलवेको मन कियोहै ॥ २० ॥ तब सब यदूत्तम एकरात्रि वहाँही रहेहैं फिर प्रात:कालही चंद्रहासको संग लेके प्रयाण कियोहै ॥ २१ ॥ तिनके आगे पत्रसों शोभित अश्व चलोहै तदनंतर शतशः आवर्त ( भ्रमर ) जामें परे ऐसी सत्तवती नदीको देखके ॥ २२ ॥ जो नदी अपनी हिलोरनसों किनारको तोरेहै दीर्घ जाको वेग जासों उल्लंघन करवेलायक नहींहै

ताको बड़े वीर प्रद्युम्ननंदन देखके ॥ २३ ॥ जामें अनेक बडी २ नौका हैं ता नदीके पार जायवेको सौ अक्षौहिणीसमेत विचार कियोहैं तब अनिरुद्ध हाथीपे बैठके सांबादिक
सहित ॥ २४ ॥ हे नृपश्रेष्ठ ! नावको छोडके नदीके जलमें प्रवेश कियोहै तब पहले जल गँदलो हैगयोहै ॥ २५ ॥ फिरकी जामें बहै ऐसी भूमि हैगई, ये बडो विचित्र भयो तब
सब यादव हँसतेहँसते विस्मययुक्त भयेहै ॥ २६ ॥ तदनंतर ये अश्व धीरे धीरे चलोहै सो चलतो चलतो सिंधुनदी और समुद्रके संगम हो तहाँ गयोहै जहाँ समुद्रमध्यमें नारायण
सर नाम तीर्थ है ॥ २७ ॥ वा जगे तृषामें आतुर भयेने याने तीर्थके जलको पीयोहै इतनेईमें अनिरुद्धादिक सब यादव आयगयेहैं ॥ २८ ॥ धर्मके द्वेषी नीच म्लेछनको संग्रामांगण
में जीतके आये यादवनने वहाँ घोडेको देखके सबनने सरोवरमें स्नान कियोहै ॥ २९ ॥ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखंडे भाषाटीकायां द्विपंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५२ ॥ ॥
गर्गजी कहैहै कि, ये उग्रसेनको घोडा बडे २ वीर राजानको देखतो भारतखंडमें विचरतो और अन्य देशनको गयोहै ॥ १ ॥ ऐसे या घोडेके विचरते हे विशांपते ! फाल्गुन मास

अक्षौहिणीशतयुतोपारंगंतुमनोदधे ॥ सपूर्वंगजमारुह्यसांबाद्यैःपरिवेष्टितः ॥ २४ ॥ नावंत्यक्त्वानृपश्रेष्ठप्रविवेशनदीजले ॥ प्रथमंसलिलंतस्यां समलंचबभूवह ॥ २५ ॥ ततःपंकद्रवाभूमिश्चित्रमेतद्बभूवह ॥ हसंतोयादवाःसर्वेविस्मयंपरमंययुः ॥ २६ ॥ अथव्रजंस्तुरंगस्तुसजगामशनैः शनैः ॥ नारायणसरोयत्रमध्येसिंधुसमुद्रयोः ॥ २७ ॥ पपौतीर्थजलंतत्रतुरगश्चतृषातुरः ॥ ततस्तत्राययुःसर्वेऽनिरुद्धाद्यायदूत्तमाः ॥ २८॥ धर्मद्वेषकरान्नीचान्म्लेच्छाञ्जित्वामृधांगणे ॥ दृष्ट्वातुरंगमंतत्रस्नानंचक्रुःसरोवरे ॥ २९ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखण्डेद्विपंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५२ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ पश्यन्नृपान्महावीरानुग्रसेनतुरंगमः ॥ विचरन्भारतेवर्षेदेशानन्यान्जगामह ॥ १ ॥ एवंविचरतस्तस्यहयस्यचविशांपते ॥ आगतःफाल्गुनोमासःसर्वेषांगृहदर्शिकः ॥ २ ॥ आगतंफाल्गुनंदृष्ट्वाचानिरुद्धस्तुशंकितः ॥ उवाचमंत्रिप्रवरमुद्धवंबुद्धिसत्तम् ॥ ३ ॥ ॥ अनिरुद्धउवाच ॥ ॥ चैत्रेश्रीयादवेंद्रस्तुमंत्रिन्यज्ञंकरिष्यति ॥ वयंतुकिंकरिष्यामोदिवसाबहवोनहि ॥ ४ ॥ भूमौतुरंगहर्त्तारोनृपाःकेतवशेषिताः ॥ तेषांचवदनामानिमह्यंशुश्रूषवेत्वरम् ॥ ५ ॥ ॥ उद्धवउवाच ॥ ॥ नसंतिभूतलेशूरागगनेसंतिवाहरे ॥ तस्माद्यदुपुरींगच्छस्वर्णद्वारांचद्वारकाम् ॥ ६ ॥ इतितस्यवचःश्रुत्वाह्यनिरुद्धःप्रहर्षितः ॥ तस्यापिवचनंराजन्नश्वाग्रेपुनरब्रवीत् ॥ ७ ॥ एवंतद्वाक्यमाकर्ण्यसर्वज्ञातातुरंगमः ॥ प्रययौद्वारकांशीघ्रंकिष्किंधांहनुमानिव ॥ ८ ॥

आयोहै, ये मास सबनको घरकी याद दिवावनवारोहै ॥ २ ॥ तब फाल्गुनको आयो देखके अनिरुद्धजी शंकित हैके मंत्रिमुख्य उद्धवजीसों बोलेहै, ये उद्धव बुद्धिमें अति उत्कृष्ट है ॥
॥ ३ ॥ अनिरुद्धजीने कहीहै कि, हे मंत्रिन् उद्धवजी ! या चैत्रमासमें श्रीउग्रसेनजी यज्ञ करेंगे, अब हम क्या करें दिन तो अब बहुतही थोरे रहेहैं ॥ ४ ॥ अब भूमिपै अश्वके पकर
नेवारे कितनेही बाकी है उन राजनके नाम कहौ मै जलदी सुनों चाहूहूं ॥ ५ ॥ तब उद्धवजी बोले, अब भूमिमें तो घोडेके पकरनेवारे राजा कोई नहीं है, आकाशमें होयँ तो
भलेई होयँ सो अब आप स्वर्णको जामें द्वार ता द्वारिकाको चलौ ॥ ६ ॥ ये बात उद्धवजीने कही ताको सुनके अनिरुद्धजी हर्षित भये और उद्धवको कह्यो वचन घोडेके आगे
कह्यो कि, हे वाजिन् ! अब जो कोई और वीर होयँ तो वहाँ चलौ नहीं तो अपनी द्वारिकाको चलौ ॥ ७ ॥ अनिरुद्धके या वचनको सुनके ये सर्वज्ञाता तुरंगम बहुत शीघ्रतासो

द्वारिकाजीको ही चलेहै जैसे हनुमान् किष्किंधाको ॥ ८ ॥ तब या घोडेके पीछे घोडनपै बैठे राजालोग चलेहैं, जिन घोडनके पवनके और मनकेसे वेग हैं उनपै सवार हे भानु
और सांबादिक सब घोडेके पीछे चलेहैं ॥ ९ ॥ वे सब कलाबतूके रस्सानसों घोडेको बाँधके हाथसों पकरके सेनाके बीचमें करके शंकित हैके द्वारिकाको चलेहैं ॥
॥ १० ॥ गीत गावते, बाजे बजाते, दुंदुभीनको शब्द करते, भूमिको कँपावते, सब शत्रुनको त्रास उपजावते ॥ ११ ॥ याप्रकार यादवनसहित
घोडा चलोजायरह्यौ ताको नारदजी देखके दूतकीतरह लड़ाई करायबेके लिये इंद्रके पास गये ॥ १२ ॥ इंद्रके आगे या घोडेको सब हवाल विस्तारसों कह्योहै
तब नारदके कहेको सुनके इंद्रने घोडेके हरबेको विचार कियोहै ॥ १३ ॥ तब अंतर्धान हैके इंद्र घोडेके देखवेको मनुष्यलोकमें आयोहै देखो आश्चर्य है कि, विष्णुकी मायासों सब

तस्यापिपृष्ठतःशूरादुद्रुवुस्तेतुरंगमैः ॥ वायुवेगैर्मनोवेगैर्भानुसांबादयोनृप ॥ ९ ॥ गृहीत्वातुरंगंसर्वेबद्ध्वातंस्वर्णदामभिः ॥ सेनायामन्तरेकृत्वा
शंकिताःस्वपुरींययुः ॥ १० ॥ गीतवादित्रघोषैश्चनादयंतश्चदुंदुभीन् ॥ चालयंतश्चपृथिवींत्रासयन्तःखलान्रिपून् ॥ ११ ॥ व्रजंतंयादवैःसा
र्द्धंतुरगंवीक्ष्यनारदः ॥ दूतवत्कलहार्थायप्रययौशक्रसन्निधिम् ॥ १२ ॥ तस्याग्रेकथयामासवाजिवार्तांसविस्तरात् ॥ श्रुत्वाशक्रस्तुराजेंद्र
हयंहर्तुंमनोदधे ॥ १३ ॥ आययौभूतलेशीघ्रंद्रष्टुंभूत्वातिरोहितः ॥ अहोविष्णोर्माययाचसर्वेमुह्यंतिदेवताः ॥ १४ ॥ कुबेरब्रह्मशक्राद्याभूजना
नांतुकाकथा ॥ सगत्वातत्रवृष्णीनांसेनांसर्वांददर्शह ॥ १५ ॥ प्रलयाब्धिसमांरौद्रांवृतांशूरैश्चकोटिभिः ॥ यादवानांमहासेनामुद्भटांवीक्ष्य
शंकितः ॥ १६ ॥ ययौकृष्णभयाद्राजञ्छीघ्रंशक्रोमरावतीम् ॥ कृष्णदेवस्यकृपयायुद्धस्याशांविसृज्यच ॥ १७ ॥ अथव्रजंतीचतुरंगणीभिः
सेनानिरुद्धस्यमहात्मनश्च ॥ गजैरथैर्वैतुरगैर्नरैश्चरेजेमघोनःपृतनेवस्वर्गे ॥१८॥ गजाःसर्वेपृथग्भूताःपृथग्भूतारथास्तथा ॥ पृथग्भूतास्तुरंगा
श्चपृथग्भूताःपदातयः ॥ १९ ॥ अनुजग्मुर्द्वारकांतेहर्षिताःकृष्णपोतकाः ॥ जंबूद्वीपस्यजेतारोलोकद्वयजिगीषवः ॥ २० ॥ अग्रेवाहंपुरस्कृत्य
वादित्रैर्विविधैरपि ॥ गीतनृत्यादिभीराजन्संयुक्तास्तेययुद्रुत्तमाः ॥ २१ ॥

देवताहू मोहित होयहैं ॥ १४ ॥ तो जब कुबेर ब्रह्मा और इंद्रादिकहू भगवन्मायामें मोहित होयहैं तब और सामान्य मनुष्यनकी कहा चर्चा है ॥ १५ ॥ तब प्रलय
के समुद्रके समान बडी भयंकरा, किरोडन शूरनकरके युक्त ऐसी यादवनकी प्रचंड ता सेनाको देखके शंकित भयोहै ॥ १६ ॥ तब कृष्णके भयसों हे राजन् ! शंकित हे इन्द्र
अमरावतीको गयौ , कृष्णदेवकी कृपाकरके युद्धकी आशाको छोडके ॥ १७ ॥ तदनंतर चतुरंगिणीसहित महात्मा अनिरुद्धकी चलीजाय जो सेना है वो जैसे इंद्रकी सेना
होय ऐसी सुशोभित भई है, जो हाथी, रथ, अश्व और पदातिसहित है ॥ १८ ॥ जामें सब हाथी पृथग्भूत हैं रथ पृथग्भूत हैं, पृथग्भूत जामें घोडा हैं और पदाति पृथग्भूत
(न्यारे) हैं ॥१९॥ तब वे सब कृष्णके बालक जंबूद्वीपके जीतनेवारे और दोऊ लोकनको जीते चाहें वे बडे हर्षित हैके घोडेके पीछे गये हैं ॥ २० ॥ घोडेको आगारी करके अनेक

प्रकारके बाजे बजावत, गीत, नृत्यादिकनके सहित वे सब यदूत्तम द्वारकाको गयेहैं ॥ २१ ॥ तब अनिरुद्ध सांबादिकनसों सहित और इंद्रनीलादिक तथा चंद्रहासादिक हजारन राजानसों भूषित ॥ २२ ॥ सांबकी अनुमतिसों आनर्तदेशमें प्रवेश कर दो योजनसों द्वारकामें खबर करवेको उद्धवजीको भेजते भयेहै ॥ २३ ॥ तब सांबके भेजे उद्धवजी द्वारकामे जायके अनिरुद्धजीको शीघ्रतासो पालकीमे बैठारके हर्षित हैके पुरीको गयोहै ॥ २४ ॥ जहाँ मुनिमंडलीमं उग्रसेनजी श्रेष्ठ पिंडारक नाम क्षेत्रमें बैठेहै जो सभामंडपसों भूषित है ॥ २५ ॥ और वसुदेवादिक और रामकृष्णादिक और बडे बली प्रद्युम्नादिक सब बैठेभये नित्य यज्ञकी रक्षा कररहे हैं ॥ २६ ॥ ता यदुसभामें जायके यदुराज महाराज उग्रसेनजीको सांत्वन करके और वसुदेवजीको कृष्णबलरामको और प्रद्युम्नादिक सब यदूत्तमनको ॥ २७ ॥ यथोचित सबको प्रणाम कर अगारी खडो हैके प्रसन्नभये वसुदे

अनिरुद्धस्तुसांबाद्यैरिंद्रनीलादिभिर्नृप ॥ चन्द्रहासादिभिर्भूपैःसहस्रैरभिभूषितः ॥ २२ ॥ सांबस्यानुमतेनापिचानर्त्तंसंप्रविश्यच ॥ उद्धवंप्रे षयामासद्वारकांयोजनद्वयात् ॥ २३ ॥ एवंप्रणोदितःसोपिनत्वारुक्मवतीसुतम् ॥ शिबिकांशीघ्रमारुह्यहर्षितःप्रययौपुरीम् ॥ २४ ॥ यत्रा स्तेह्युग्रसेनस्तुमुनिभिःपरिवारितः ॥ श्रेष्ठेपिंडारकक्षेत्रेसभामंडपभूषिते ॥ २५ ॥ वसुदेवादयोयत्ररामकृष्णादयोनृप ॥ प्रद्युम्नाद्याश्चबलिनो यज्ञंरक्षन्तिनित्यशः ॥ २६ ॥ गत्वानृपसभांतत्रयादवेंद्रंप्रणम्यच ॥ वसुदेवंबलंकृष्णंप्रद्युम्नादीन्यदूत्तमान् ॥ २७ ॥ सर्वान्नत्वायथायोग्यंतेषा मग्रेससंस्थितः ॥ कथयामासवृत्तांतंपृष्टस्तैर्हृष्टमानसैः ॥ २८ ॥ ॥ उद्धवउवाच ॥ ॥ आगतस्तवराजेंद्रनिर्विघ्नेनतुरंगमः ॥ आगता श्चानिरुद्धाद्याःकुशलेनयदूत्तमाः ॥ २९ ॥ गोविंदस्यापिकृपयाचेंद्रनीलःसमागतः ॥ हेमांगदःसुरूपाचह्यागतामण्डलेश्वरी ॥ ३० ॥ निर्जित स्तुबकोयुद्धेभीषणेनसमन्वितः ॥ बिंदुश्चैवानुशाल्वश्चस्वपुराद्वौसमागतौ ॥ ३१ ॥ उपद्वीपेपांचजन्यबल्वलोनिर्जितोऽसुरैः ॥ तस्मिन्युद्धेम हेशेनह्यनिरुद्धसुनन्दनौ ॥ ३२ ॥ निहतौचरुषाढचेनयादवाश्चैवमारिताः ॥ तत्रगत्वात्वसौकृष्णोजीवयामासयादवान् ॥ ३३ ॥ तस्मा त्कृष्णस्यकृपयावयंसर्वेसमागताः ॥ निर्जिताःकौरवाःसर्वेभीष्मोह्यत्रसमागतः ॥ ३४ ॥ दृष्टाद्वैतवनेस्माभिःपांडवादुःखकर्शिताः ॥ व्रजेगोपगणाश्चैवकृष्णविक्षेपविह्वलाः ॥ ३५ ॥

वादिकनके पूछनेसे उद्धवने सब वृत्तांत कह्योहै ॥ २८ ॥ उद्धवजी बोले कि, हे राजेंद्र ! आपको घोडा निर्विघ्नतासों सर्वभूमिमें फिरके आयगयोहै और अनिरुद्ध आदिक सब युद्धमें जीते प्रसन्न है ॥ २९ ॥ और गोविंदकी कृपासो इंद्रनील राजाभी आयोहै और हेमांगद और मंडलेश्वरी सुरूपाहू आई है ॥ ३० ॥ और भीषणसहित वृकासुरभी जीत लीनोंहै और बिंदु तथा अनुशाल्व दोनो अपने पुरसों संग आये है ॥ ३१ ॥ और उपद्वीपमे जायके पांचजन्य बल्वल दोनों असुरनसहित जीतेहै, जा युद्धमें क्रोधमें मग्नभये महादेवने अनिरुद्ध और सुनंदन दोनोको मारगेरेहै ॥ ३२ ॥ और सब यादवनको मारगेरे है, जहाँ जायके श्रीकृष्णने सब यादवनको जिवायेहैं ॥ ३३ ॥ यासो श्रीकृष्णकी कृपासो हम सब आयेहै और सब कौरव जीते जामें भीष्मजीहू आये है ॥ ३४ ॥ और फिर द्वैतवनमें जायके दुःखमे कर्शित सब पांडव हमने देखे और कृष्णके वियोगमें

विह्वल भये ऐसे सब गोपगोपीनके गणहूँ हमने देखे ॥ ३५ ॥ और जो बालकपनसों कृष्णको भक्त चंद्रहास हो सोहू आयोहै और आपके भयसों भयभीत भये अनेकन राजा आयेहै ॥ ३६ ॥ गर्गजी कहैहैं, या प्रकार उद्धवके मुखसों उग्रसेनजी कृष्णके गुणनको सुनके प्रेमके मारे आनंदके समुद्रमे मग्न हैके कुछभी नहीं बोलेहैं ॥ ३७ ॥ फिर उद्धवजीको प्रसन्न हैके माणिनको हार, अनेकन रत्न, वस्त्र, पालकी, हाथी, रथ और घोडा दीनेहैं ॥ ३८ ॥ तदनंतर श्रीभगवान् कृष्ण बडे हर्षसों जलदीसों उठके वा सभाम उद्धवको छातीसे लगायके आलिंगन कियोहै ॥ ३९ ॥ तब हर्षमें पूर्णभये श्रीउग्रसेनजी भगवान्सों बोलेहैं कि, हे श्रीकृष्ण ! तुम अनिरुद्धको लिवायके लाओ ॥ ४० ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखंडे भाषाटीकायां त्रिपंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५३ ॥ गर्गजी कहैहैं कि, तब उग्रसेनजीके कहेसों वसुदेवसों आदिलेके सब हे नृप ! आये जे दिग्विजय

आबाल्यात्कृष्णभक्तस्तुचंद्रहासःसमागतः ॥ भीताश्चबहवोभूपाआगतास्तेभयात्तव ॥ ३६ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ इतिकृष्णगुणाञ्छ्रुत्वा ह्युद्धवाद्यादवेश्वरः ॥ नकिंचिदूचेप्रेम्णातुमग्नश्चानन्दसागरे ॥ ३७ ॥ मणिहारंददौतस्मैरत्नानिचांबराणिच ॥ शिबिकावारणरथहयादीन्नुद्धवायसः ॥ ३८ ॥ ततःकृष्णस्तुभगवाञ्छीघ्रमुत्थायहर्षितः ॥ सख्यासार्द्धसभायांचचकारपरिरंभणम् ॥ ३९ ॥ उग्रसेनउवाचाथगोविंदंहर्षपूरितः ॥ आनेतुंचानिरुद्धंवैगच्छश्रीकृष्णयादवैः ॥ ४० ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखण्डेउद्धवागमनंनामत्रिपञ्चाशत्तमोऽध्यायः ॥५३॥ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ अथोग्रसेनवचनाद्वसुदेवादयोनृप ॥ नेतुंविनिर्युयुःसर्वेह्यनिरुद्धंसमागतम् ॥ १ ॥ गजैरथैस्तुरंगैश्चशिबिकाभिर्यदूत्तमाः ॥ श्रीकृष्णबलदेवाद्याःप्रद्युम्नाद्यानृपेश्वर ॥२॥ उद्धवाद्यागजस्थाश्चहयंद्रष्टुंविनिर्गताः ॥ देवकीप्रमुखानार्योमातरःकृष्णरामयोः ॥३॥ शिबिकाभिर्विचित्राभिर्निर्ययुर्नृपसत्तम ॥ रुक्मिणीसत्यभामाद्यानार्य्यःकृष्णस्यएवहि ॥ ४ ॥ शिबिकाभिर्ययुःसर्वाःसहस्राणिचषोडश ॥ लाजानांमौक्तिकानांचकुसुमानांनृपेश्वर ॥ वर्षंकर्त्तुंययुःशीघ्रंगजस्थाश्चकुमारिकाः ॥ ५ ॥ कलशैर्जलहारिण्योनिर्ययुर्जलपूरितैः ॥ सौभाग्यवत्योब्राह्मण्योगंधपुष्पाक्षतांकुरैः ॥ ६ ॥ वारांगनाश्चरूपिण्योनृत्यंकर्त्तुंविनिर्ययुः ॥ शोभिताःसर्वश्रृंगारैर्गायंत्यश्चगुणान्हरेः ॥ ७ ॥

करके अनिरुद्ध तिनके लिवायबेको आयेहै ॥ १ ॥ हाथी, रथ, घोडे और पालकीनमें सब यादव बैठबैठके श्रीकृष्ण बलदेवादिक और हे नृपेश्वर ! प्रद्युम्नादिक द्वारकामें सों निकसेहैं ॥ २ ॥ वा समय उद्धवादिक सब हाथीनपै बैठके घोडेके देखबेको निकसेहैं, देवकी आदिक स्त्री श्रीकृष्णकी माता ॥ ३ ॥ विचित्र पालकीनमें बैठके अश्वमेधके अश्वके देखबेको निकसीहैं और रुक्मिणी और सत्यभामा आदिक श्रीकृष्णकी पत्नी षोडशसहस्र ये भी पालकीनमें बैठके या यज्ञियाश्वके दर्शनार्थ निकसीहैं ॥ ३ ॥ ४ ॥ और हे नृपेश्वर ! हाथीनपै बैठकें कुमारिका धानकी खील, मोती और पुष्पनकी वर्षा करबेको आईहैं ॥ ५ ॥ और हे राजन् ! सौभाग्यवती ब्राह्मणी जलके भरे सुवर्णके कलशनको लिये गंध, पुष्प, अक्षत जिनमें परे तिनको माथेपै धरे मंगलकलशनको लेके आईहैं ॥ ६ ॥ और ऐसेही रूपवती वेश्या अपने २ श्रृंगार किये हरिके गुणनके

गान करवेको नृत्य करती निकसीहैं ॥ ७ ॥ और जितने यादव हैं, शंख, दुंदुभीनके शब्द और वेदध्वनिके शब्दनसों वारणेंद्रको अगारी करके गर्गादि मुनिनको संग लेके निकसैहैं ॥ ८ ॥ अनेक पताकानसो सुशोभिता अपनी पुरीको देखते अतर, अरगजानके जामें छिरकाव हैरहे, केलाके खंभ और बंदनवारनसों विराजिता मणिके दीपकनसो प्रकाशिता अनेक चंदोवनसे मंडिता है, दिव्य नारीनरनसों भरी सुवर्णके कलशनसों झलमलायरही, पक्षिनके मनोहर शब्द जामें हैरहे, अगुरुके धूमके गुब्बार जामें उठरहे तिनसों शोभिता ऐसी मालूम होयहै मानों दूसरी इंद्रकी अमरावती है ॥ ९ ॥ १० ॥ ११ ॥ ऐसे वे यादव पुरीको देखते २ जहाँ सेनासहित घोडेके लिये अनिरुद्धजी सन्मुखसों चले आतेहैं तहाँ आयेहैं ॥ १२ ॥ तब सन्मुखसे आते देखके अनिरुद्धजी रथमेंसे कूद अश्वको अगाडी कर सब अपने साथी राजानको संग लेके आगे आयेहै ॥ १३ ॥ पहले कुलाचार्य गर्गको नमस्कार करी फिर वसुदेवजीको, फिर बलदेवजीको, श्रीकृष्णको, फिर पिता प्रद्युम्नजीको पृथक्पृथक् प्रणाम कर अश्वको अगारी निवेदन कियो ॥ १४ ॥ तब सबने प्रसन्न हैकै आशीर्वाद

शंखदुंदुभिनादेनब्रह्मघोषेणयादवाः ॥ वारणेंद्रंपुरस्कृत्यगर्गाद्यैर्मुनिभिर्युताः ॥ ८ ॥ विलोकयंतःस्वपुरींपताकाभिश्चमंडिताम् ॥ सिक्तमार्गां गंधजलैरंभातोरणशोभिताम् ॥ ९ ॥ प्रदीप्तांमणिदीपैश्चवितानैर्विविधैरपि ॥ दिव्यनारीनरैर्युक्तांसुवर्णसवनैर्वृताम् ॥ १० ॥ पक्षिणांकलशब्देनधूम्रेणागुरुगंधिना ॥ शोभितांकृष्णनगरींशक्रस्येवामरावतीम् ॥ ११ ॥ इत्थंविलोकयंतस्तेप्राप्ताःशीघ्रंचयादवाः ॥ यत्रानिरुद्धःसहयो वर्त्ततेसेनयावृतः ॥ १२ ॥ तान्दृष्ट्वाचानिरुद्धस्तुस्वरथादवतीर्यच ॥ पुरस्कृत्यहयंचाग्रेनृपैःसार्द्धंसमाययौ ॥ १३ ॥ पूर्वंनत्वाकुलाचार्यंवसुदेवंबलंतथा ॥ श्रीकृष्णंपितरंचैवतेभ्यश्चाश्वंददौपुनः ॥ १४ ॥ शुभाशिषोददुस्तेतुप्रीताःप्रेमपरिप्लुताः ॥ त्वयासाधुकृतंवत्ससर्वाञ्जित्वारिपून्नृपान् ॥ १५ ॥ आनयामासतुरंगमध्येसंवत्सरस्यच ॥ इतितद्वचनंश्रुत्वानिरुद्धःप्राहमांपुनः ॥ १६ ॥ कृपयातवविप्रेंद्रमार्गेमार्गेमृधेमृधे ॥ बहुभिःशत्रुभिश्चाश्वोगृहीतोपिविमोचितः ॥ १७ ॥ गुरोरनुग्रहेणैवसुखीभवतिमानवः ॥ तस्माद्गुरुंचविधिनायथाशक्त्याप्रपूजयेत् ॥ १८ ॥ भूपास्ततःसमागत्यसमीपेरामकृष्णयोः ॥ नेमुःपृथक्पृथक्सर्वेप्रीताःप्रेमपरिप्लुताः ॥ १९ ॥ सर्वान्दृष्ट्वानतान्भूपाञ्छ्रीकृष्णोबलसंयुतः ॥ चंद्रहासंचगांगेयंबिन्दुंचैवानुशाल्वकम् ॥ २० ॥ हेमांगदंचेंद्रनीलंपरिरेभेहरिर्मुदा ॥ कृष्णभक्तात्परःकोपितस्माद्भूमौनविद्यते ॥ २१ ॥

दियेहै और प्रेममे मग्न भये बोलैहैं, हे वत्स ! तुमने बडो अच्छो कियो जो अपने शत्रू नृपनको जीतके ॥ १५ ॥ और अश्व लायके निवेदन कियो और वर्षके भीतरही आयगये हौ ये बडो काम कियो ये इनके कहेको सुनके अनिरुद्धजीने मोसों ये कही कि, हे प्रभो ! हे विप्रेंद्र ! आपकी कृपासों मार्गमार्गमें और संग्रामसंग्राममें बहुत २ शत्रुनने अश्वको पकरो परन्तु सब जगेसो छुडायो ॥ १६ ॥ १७ ॥ सो महाराज ! ये बात सत्य है कि, "गुरु मेहरबान तो चेला पहलवान" होयहै यहै गुरुके अनुग्रहसो ही मनुष्य सुखी होयहै यासो गुरुकोही यथाशक्ति विधिसों पूजन करै ॥ १८ ॥ तदनंतर सब राजानने आयके श्रीराम, कृष्णको प्रणाम करीहै, सब पृथक् २ प्रणामकर सब राजा प्रेममें मग्न भयेहै ॥ १९ ॥ तब श्रीकृष्णब-लरामने सब राजानको नम्र भये देखके चंद्रहास, भीष्म, बिंदु, अनुशाल्व, हेमांगद, इंद्रनील इन सबनसों बडी प्रसन्नतापूर्वक भगवान्ने आलिंगन एक

एकसौं कियेहै यासों देखो ! कृष्णभक्तसों अधिक या जगत्में कोऊ नहीं है ॥ २० ॥ २१ ॥ तदनंतर जीतके आये अनिरुद्धको हाथीपै बैठारके द्वारकामें लेगये फिर सब यादव और पुत्र पौत्रनसहित वसुदेव प्रसन्न भयेहैं, हे नृपेश्वर ! ॥ २२ ॥ मकरंदसहित पुष्पनकी तो देवांगनानने और मोतीनकी तथा धानके खीलनकी नगरकी स्त्रीनने हाथीनपै बैठीनने अनिरुद्धपै वर्षा कीनीहै ॥ २३ ॥ नृत्य, वादित्र, गीतसों और वेदध्वनिसों शोभित छिरकरहे मार्ग जाके ऐसी पुरीको देखते पिंडारक तीर्थको गयेहैं ॥ २४ ॥ तब यादवनके वा देवदुर्लभ वैभवको देखके सब राजालोग अपने अपने वैभवको विस्मित हैके निंदा करतेभयेहैं ॥ २५ ॥ तब उन राजानने वो यज्ञस्थल देखौहै जामें घृतके गंधको धूम छायरह्योहै और वेदध्वनि हैरहीहै और असिपत्रव्रतसों युक्त है ॥ २६ ॥ तब यदूत्तम राजा उग्रसेनको देखके इंद्रियनके दमन करनवारे इंद्रके समान प्रतापी पुष्टांग

ततोनिरुद्धंजयिनंसमागतंगजेसमारोप्यकुशस्थलींययौ ॥ शौरिःप्रसन्नःकिलसर्वयादवैःपुत्रैश्चपौत्रैर्मुदितैर्नृपेश्वर ॥ २२ ॥ पुष्पाणांमकरंदानांवर्षंचक्रुःसुरस्त्रियः ॥ लाजानांमौक्तिकानांचकुञ्जरस्थाःकुमारिकाः ॥ २३ ॥ नृत्यवादित्रगीतेनब्रह्मघोषेणशोभिताः ॥ पश्यंतःसिक्तमार्गांतांपुरीम्पिण्डारकंययुः ॥२४॥ नृपाःसर्वेयदूनांचवैभवंदेवदुर्लभम् ॥ विलोक्यवैभवंस्वंस्वंगर्हयंतिचविस्मिताः ॥२५॥ यज्ञस्थलंतेददृशुर्धूम्रेणघृतगंधिना ॥ व्याप्तंब्राह्मणघोषेणह्यसिपत्रव्रतेनच ॥२६॥ निरीक्ष्यतत्रभूपालमुग्रसेनंयदूत्तमम् ॥ पुरंदरसमंदांतंपुष्टांगंगौरंस्फुरत्प्रभम् ॥ २७ ॥ कुशासनस्थंसुभगंनियमेन्यस्तभूषणम् ॥ संयुक्तंमृगशृङ्गेणमृगचर्मणिभार्यया ॥ २८ ॥ कुर्वंतंपूजनंचाग्नेर्घृतगंधाक्षतादिभिः ॥ मण्डपेमुनिभिर्युक्तंधूम्रेणारुणलोचनम् ॥ २९ ॥ तंसर्वेचानिरुद्धाद्याःकृत्वाग्रेयज्ञघोटकम् ॥ वाहनेभ्यःसमुत्तीर्यनेमुःप्रीताःपृथक्पृथक् ॥ ३० ॥ ततःश्रीयदुराजस्तुसर्वान्दृष्ट्वानृपान्यदून् ॥ सर्वेषामादधेमानंयथायोग्यंयथाबलम् ॥ ३१ ॥ अनिरुद्धस्ततोनत्वाशीघ्रंभूत्वाकृतांजलिः ॥ सर्वेषांशृण्वतांप्राहजंबूद्वीपपतिंनृपम् ॥ ३२ ॥ ॥ अनिरुद्धउवाच ॥ ॥ एनंपश्यमहाराजइन्द्रनीलनृपोत्तमम् ॥ पादयोःपतितंप्रेम्णासमुत्थापयदेववत् ॥ ३३ ॥ हेमांगदंचानुशाल्वंबिन्दुंश्रीचन्द्रहासकम् ॥ एनंदेवव्रतंपश्यचागतंतवसन्निधौ ॥ ३४ ॥

और गौर जिनको अंग बडे तेजस्वी ॥ २७ ॥ कुशासनपै विराजमान नियमके निमित्तसो भूषणरहित मृगके शृंगको हाथमें लिये भार्यासहित मृगचर्मपै बैठे ॥ २८ ॥ अग्निपूजन कररहे घृतगंधाक्षतादिको लिये, मुनिमंडलीमें बैठे धूमसे लाल जिनके नेत्र हैरहे ॥ २९ ॥ ता उग्रसेनको सब अनिरुद्धादिक यज्ञियाश्वको अगारी करके अपने अपने वाहननपैसों उतरके प्रसन्नतापूर्वक सब पृथक्पृथक् प्रणाम करतेभये ॥ ३० ॥ तब श्रीयदुराज उग्रसेनजी सब राजानको और यदूनको देखके सबनको आपने मान कियोहै जैसो जाको बल हो और जैसो जाको चाहितो हो ॥ ३१ ॥ तब अनिरुद्धजी शीघ्रतासों हाथ जोर नस्मकार कर सबके सुनते २ जंबूद्वीपपति राजासों ये बोलेहैं ॥ ३२ ॥ अनिरुद्धजी बोले कि, हे महाराज ! या राजानमें उत्तम इंद्रनीलको आप देखौ ? ये आपके पाँयनमें परोहै हे देव ! याको उठाओ ॥ ३३ ॥ फिर या हेमांगदको, अनुशाल्वको, विंदुको, श्रीचंद्रहासको

और या देवव्रतको जे आपके आगे खडेहै इनको आप देखौ ॥ ३४ ॥ और ये मेरी रक्षा करनेवारे जांबवतीके पुत्र सांब है और मोकूं शिवजीने मारगेरेहैं फिर श्रीकृष्णने जिवायो हो तिनैं देखौ ॥ ३५ ॥ और ऐसेही या सुनंदनको देखौ याकोहू शिवजीने मारगेरो हो फिर श्रीकृष्णने जिवायो हो और इन सबनको देखौ जे कृष्णकी कृपासों आयेहैं ॥ ३६ ॥ और निर्विघ्नतासों आये या यज्ञके अश्वको ग्रहण करौ और युद्धकेलिये दिये या खड्गको ग्रहण करौ, आपको नमस्कार है ॥ ३७ ॥ या प्रकार अनिरुद्धके या कहेको सुनके यदुराज बडे प्रसन्न भये और अनिरुद्धकी और सब राजानकी श्लाघा करके यथायोग्य आशीर्वाद दियेहै ॥ ३८ ॥ सब राजानको सत्कार करके फिर भीष्मजीसों बोलेहैं कि, हे भीष्मजी! आओ तुम एकबेर मोसों आलिगन करौ ॥ ३९ ॥ इतनी कहिके भीष्मजीसो आलिगन कियो तदनंतर दानमानसो सत्कार किये वे राजा ॥४०॥

ममरक्षाकरंपश्यसांबंजांबवतीसुतम् ॥ रुद्रेणनिहतंमांचपश्यकृष्णेनजीवितम् ॥ ३५ ॥ तथारुद्रहतंपश्यजीवितंचसुनन्दनम् ॥ अन्यान्पश्ययदून्सर्वान्कृष्णस्यकृपयाऽऽगतान् ॥ ३६ ॥ गृहाणयज्ञतुरगंनिर्विघ्नेनसमागतम् ॥ दत्तंयुद्धायनिस्त्रिंशंतंगृहाणनमोस्तुते ॥ ३७ ॥ इतितद्वाक्यमाकर्ण्ययदुराजःप्रहर्षितः ॥ संश्लाघ्यतंनृपाँश्चैवयथायोग्याशिषंददौ ॥ ३८ ॥ पूजयित्वानृपान्सर्वांस्ततोभीष्ममुवाचह ॥ एहिभीष्ममयासार्द्धंकुरुत्वंपरिरंभणम् ॥ ३९ ॥ इत्युक्तातंसमुत्थायपरिरेभेयदूत्तमः ॥ ततस्तेदानमानाभ्यांपूजितायदवोनृपाः ॥ ४० ॥ निवासंचक्रिरेप्रीताद्वारकायांगृहेगृहे ॥ ततोदृष्ट्वानिरुद्धंवैप्राप्तंसांबादिभिर्नृप ॥ ४१ ॥ देवकीरोहणीचैवरुक्मिण्याद्याःस्त्रियोवराः ॥ अन्याश्चरुक्मवत्याद्याःपरिष्वज्यमुदंययुः ॥ ४२ ॥ सुरूपारोचनाद्यूपाराजन्नेतामुदंगताः ॥ सांबश्लाघांततःश्रुत्वासुयोधनसुताभृशम् ॥ ४३ ॥ मुदंययौस्वनेत्राभ्यांमुंचंतीहर्षजंजलम् ॥ बभूवमंगलंराजन्द्वारकायांगृहेगृहे ॥ ससैन्येनृपशार्दूलह्यनिरुद्धेसमागते ॥ ४४ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखण्डेद्वारकायांतुरगागमनंनामचतुष्पंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५४ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ अथवैमण्डपेरम्येद्वारैरष्टभिरन्विते ॥ पतत्पताकेकुण्डाढ्येयाज्ञिकैरष्टकैर्युते ॥ १ ॥ पलाशजैर्बिल्वजैश्चतथाश्लेष्मातकैर्नृप ॥ वेदिकाभिस्तथायूपैश्चपालैरपिभूपिते ॥ २ ॥ स्रुक्चर्मकुशमुसलोलूखलाद्यैर्विशांपते ॥ अन्यैःसंभृतसंभारैर्नानावस्तुभिरन्विते ॥ ३ ॥



बडे प्रसन्नतासों निवास करतेभयेहै, ता द्वारकाके घरघरमें सांबादिक सहित अनिरुद्धको आयो देखके आनंद भयोहै ॥ ४१ ॥ तब देवकी, रोहिणी और रुक्मिणी आदिक जे और सामान्य स्त्रीजन है वे सब आलिगन करके प्रसन्न भई है ॥ ४२ ॥ और सुरूपा, रोचना, ऊपा, हे राजन्! ये भी सब प्रसन्न भईहैं तब दुर्योधनकी बेटी लक्ष्मणा सांबकी श्लाघाको सुनके नेत्रनमेंसे आनंदके आँसू बहाती परम आनंदित भईहै ॥ ४३ ॥ हे राजन्! वा समय द्वारकामें घरघरमें सांबसहित अनिरुद्धके आयेको परमानंद भयोहै ॥ ४४ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखंडे भाषाटीकायां चतुष्पंचाशत्तमोऽध्याय ॥ ५४ ॥ गर्गजी कैहेहै कि, तदनंतर वा आठ द्वारके मंडपमें पताका जिनमें लगी ऐसे कुंड जामें बनरहे और अष्टक पढनवारे याज्ञिकनसों युक्त है ॥१॥ और ढाक, बेल, निषोडेनके यज्ञस्तंभ है और वेदिका तथा चपाल ( यज्ञस्तंभनकेऊपर लगे काष्ठकंटक ) तिनसों भूषित है ॥२॥ और स्रुवा, कुश,

मुसल, उलूखल इनसों तथा अनेक औरहू संभार ( सामग्री ) तिनसों युक्त है ॥ ३ ॥ ता मंडपमें राजा उग्रसेन वेदपारग ऋषि तिनसों ऐसे शोभित भये जैसे अमरावतीमें देवतानसों इंद्र शोभित होयहै ॥ ४ ॥ तब श्रीकृष्णके बुलायबेसों नंदादिक और वृषभानुआदिक और श्रीदामादिक सब गोप आयेहैं ॥ ५ ॥ ऐसेही यशोदादिक और राधिकाजी और सब व्रजकी स्त्री पालकी तथा रथनमें बैठके बडी प्रसन्न है द्वारकाको आईहै ॥ ६ ॥ फिर बुलायेसों पुत्रनको संग लेके धृतराष्ट्र सब कौरवनसमेत द्वारकामें आयेहैं ऐसेही औरभी सब राजा आयेहैं ॥ ७ ॥ और युधिष्ठिर, भीमसेन, अर्जुन, नकुल, सहदेव, ये सब द्रौपदीसहित वनमेंसों आयेहै ॥ ८ ॥ और श्रीकृष्णने नारदजीको भेजके बुलवाये सो इंद्रादिक आठौ दिक्पाल, आठो वसु और बारहू सूर्य, सनत्कुमार,

उग्रसेनस्तुराजर्षिर्ऋषिभिर्वेदपारगैः ॥ यादवैश्चामरावत्यांरेजेशक्रइवामरैः ॥ ४ ॥ आहूताःकृष्णचन्द्रेणगोपानन्दादयस्ततः ॥ वृषभानुवराद्याश्चश्रीदामाद्याःसमाययुः ॥ ५ ॥ यशोमतीराधिकाचह्यन्याःसर्वाव्रजस्त्रियः ॥ द्वारकामाययुःप्रीताःशिबिकाभीरथैरपि ॥ ६ ॥ आहूतोधृतराष्ट्रस्तुकौरवैश्चसुतैर्युतः ॥ आजगामकुशस्थल्यांनृपाश्चान्येसमागताः ॥ ७ ॥ युधिष्ठिरोभीमसेनश्चार्जुनोनकुलस्तथा ॥ सहदेवोवनादेतेह्याजग्मुर्भार्ययासह ॥ ८ ॥ श्रीकृष्णेनसमाहूताःप्रेषयित्वाचनारदम् ॥ शक्रादयोष्टौदिक्पालावसवोरवयस्तथा ॥ ९ ॥ यज्ञेसनत्कुमाराश्चरुद्राश्चैकादशापिहि ॥ मरुद्गणाश्चवेतालागंधर्वाःकिन्नरास्तथा ॥ १० ॥ विश्वेदेवाश्चसाध्याश्चसर्वैविद्याधरास्तथा ॥ देवाश्चदेवपत्न्यश्चगंधर्व्योप्सरसस्तथा ॥ ११ ॥ आजग्मुर्द्वारकांराजन्कृष्णदर्शनकांक्षया ॥ कैलासाच्चसमाहूतःसर्वमंगलयाशिवः ॥ १२ ॥ सुतलादैत्यवृन्दैश्चप्रह्लादोबलिरेवच ॥ विभीषणोभीषणश्चमयोबल्वलएवच ॥ १३ ॥ जांबवान्दंष्ट्रिभिःसार्द्धहनूमान्वानरैर्युतः ॥ पक्षिभिःपक्षिराट्तत्रतथासर्पैश्चवासुकिः ॥ १४ ॥ धेनुभिःसहिताराजन्धेनुरूपधराधरा ॥ मेरुःशैलैर्हिमगिरिर्वटःसाक्षाद्द्रुमैर्वृतः ॥ १५ ॥ रत्नाकरारत्नयुतानदीभिःस्वर्धुनीतथा ॥ तीर्थैःसर्वैश्चराजेंद्रतीर्थराजश्चपुष्करः ॥ १६ ॥ एतेसर्वेसमाहूताआजग्मुर्मुदिताःक्रतौ ॥ ततःकृष्णेनचाहूताव्रजभूमिःसमागता ॥ १७ ॥ कृष्णयज्ञोत्सवंद्रष्टुंयमुनाशमनस्वसा ॥ सर्वान्दृष्ट्वाऽगतान्प्रीतोवासयामासचाहुकः ॥ १८ ॥

ग्यारहू रुद्र, मरुद्गण, वेताल, गंधर्व, किन्नर, विश्वेदेवा, साध्यदेवता, सब विद्याधर, देवता और देवपत्नी, गंधर्व अप्सरा ये सब हे राजन ! श्रीकृष्णके दर्शनकी इच्छासों आयेहैं और कैलाससों बुलाये शिवजी सर्वमंगलाजीको लेके आयेहै ॥ ९ ॥ १० ॥ ११ ॥ १२ ॥ और सुतल लोकमेंसों दैत्यनके वृंद प्रह्लाद, बलि, विभीषण, भीषण, मय, बल्वल ॥ १३ ॥ और सब दाढवारेनको संग लेके जांबवान् वानरनको संग लेके हनुमान, पक्षिनको संग लेके गरुड, सर्पनको संग लेके वासुकि॥ १४ ॥ सब गउनके संग लेके गऊरूप बनके भूमि, पर्वतनको संग लेकै हिमालय और सब वृक्षनके संग वटवृक्ष ॥ १५ ॥ रत्नसहित सब समुद्र, नदीनको संग लेके यमुना गंगा और सब तीर्थनको संग लेके पुष्करजी ॥ १६ ॥ ये सब उग्रसेनके यज्ञमें बुलायेसों आयेहै तब कृष्णकी बुलाई व्रजभूमि आई है ॥ १७ ॥ और या यज्ञोत्सव देखबेको यमुनाजीसहित यमराजजी आयेहैं तिनको आयो देखके

प्रसन्न हैके उग्रसेनने सबनको निवास दियेहै ॥ १८ ॥ शिबिरनमे, मंदिरनमे, विमाननमे और बगीचानमे निवास करतेभयेहै, या यज्ञमे व्यासजी, ब्रह्माजी और ऋषि बकदाल्भ्यजी आचार्य बनेहै ॥ १९ ॥ और जिनको पहले निमंत्रण कियो हो वो सब ऋषि वरण कियेहै तब हे नृप ! श्रीकृष्णकी इच्छासो अनिरुद्धने तीन रूप बनाये हैं, एक ब्रह्माजीको और एक चंद्रमाको और एक अपनो इन तीन रूपनको धारण करके शोभित भयेहै तब अनिरुद्धजीकी या लीलाको देखके सब देवता और यादव ॥ २० ॥ २१ ॥ परस्पर कानकानमे कहतेभयेहैं तब श्रीवेदव्यास उग्रसेनसों बोलेहै कि, हे यादवश्रेष्ठ ! आप सुनो ॥ २२ ॥ सब राजा तथा ब्राह्मण अपने अपने स्थानमे यथावत् बैठेहै इनमेसो चौसठ दंपती ( जायापति ) गोमतीके तटपै जाओ ॥ २३ ॥ सो मेरे कहेके अनुसार गोमतीके जलको लाओ अदितिसहित कश्यप, अरुंधतीसहित वशिष्ठ ॥ २४ ॥ कृपीस

शिबिरेषुमंदिरेषुविमानेषुवनेषुच ॥ अथाचार्यःकृतोव्यासोवकदाल्भ्योविधिर्मया ॥ १९ ॥ ऋत्विजश्चकृतादिव्यायेवेपूर्वंनिमंत्रिताः ॥ अथयज्ञे ऽनिरुद्धस्तुश्रीकृष्णस्येच्छयानृप ॥२०॥ विधेर्विधोश्चस्वस्यापिकृत्वारूपत्रयंबभौ ॥ दृष्ट्वालीलांकार्ष्णिजस्यदेवाश्चयदवोनृपाः ॥ २१ ॥ विस्मिताःकथयामासुःकर्णेकर्णेपरस्परम् ॥ व्यासःप्रत्याहराजानंशृणुयादवसत्तम ॥ २२ ॥ उपविष्टानृपाविप्रायथास्थानेविभागशः ॥ चतुष्षष्टिर्दंपतीनांयांतुवैगोमतीतटे ॥ २३ ॥ आहर्तुंसलिलंतस्यामयादिष्टंयथोचितम् ॥ अदित्याःकश्यपश्चैववसिष्ठोरुंधतीयुतः ॥ २४ ॥ द्रोणाचार्यस्तुकृप्याचह्यत्रिश्चैवानसूयया ॥ रुक्मिण्याकृष्णचन्द्रस्तुरेवत्यारामएवच ॥ २५॥ मायावत्याचप्रद्युम्नउषयाकार्ष्णिजस्तथा ॥ सुभद्रयार्जुनश्चैवसांबोलक्ष्मणयातथा ॥ २६ ॥ तथाहेमांगदाद्याश्चयांतुस्वस्वभार्यया ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ एवंतेव्यासवचनात्सपत्नीकाद्विजानृपाः ॥ २७ ॥ आनेतुंगोमतीतोयंप्रययुर्बद्धपल्लवाः ॥ देवकींरोहिणींकुन्तींगांधारींचयशोमतीम् ॥ २८ ॥ पुरस्कृत्यनिजग्राहकुंभोभैष्म्यायुतोहरिः ॥ तथारामस्तुरेवत्यासस्त्रीकायेपिभूमिपाः ॥ २९ ॥ सुवर्णरौप्यकलशैःसपुष्पैश्चसपल्लवैः ॥ रुक्मिण्यासहितंयांतंकृष्णंदृष्ट्वासमागमे ॥ ३० ॥ नारदःकलहंकर्तुंसत्यभामागृहंययौ ॥ दृष्ट्वैकांहरेर्भार्यांसंपृष्टःसतयाब्रवीत् ॥ ३१ ॥

हित द्रोण, अनसूयासहित अत्रि, रुक्मिणीसहित कृष्ण, रेवतीसहित बलदेवजी ॥ २५ ॥ मायावतीसहित प्रद्युम्न, ऊषा अनिरुद्ध सुभद्रा अर्जुन, लक्ष्मणा सांब ॥ २६ ॥ ऐसेही हेमांगदादिक सब अपनी अपनी पत्नीनको संग लेके चौसठ मनुष्य जल भरनेको जाउ । गर्गजी कहेहैं, ऐसे व्यासजीके कहेसो सब सपत्नीक ब्राह्मण ॥ २७ ॥ गोमतीके जल लायवेके पंचपल्लवनको बाँधके गयेहै, देवकीको, रोहिणीको, कुंतीको, गांधारीको और यशोमतीको आगे करके रुक्मिणीजीसहित भगवान्ने सुवर्णके कलश जल भरवेको लियेहै ऐसेही रेवतीसहित दाऊजीने कलश लियेहै तैसेही और सब राजानने जलकेलिये अपनी अपनी पत्नी सहित सबनने जलके भरनेको कलश लियेहै ॥ २८ ॥ २९ ॥ पंचपल्लव सहित चाँदी, सोनेके कलश लियेहै तब सबके आगे रुक्मिणीसहित श्रीकृष्णको जातो देखके ॥ ३० ॥ नारदजी कलह करवेको घरमे इकली

सत्यभामाको देखके गये हैं सत्यभामाने नारदजीसों पूछी तब नारदजीने कही कि, ॥ ३१ ॥ हे सत्यभामे ! तुमारा तो घरमे कछु आदर नहीं है, देखो ! गोमतीके जल भरबेको कृष्ण गये तो रुक्मिणीको संग लेके गयेहै तुमे संग नही लेगये ॥ ३२ ॥ बहुतनने जाको माँगी पारिजातकी हरनवारी कृष्णसंकल्पकी करनवारी मणि युक्त मानिनी ॥ ३३ ॥ ऐसी वरारोहा तुमको छोडके रुक्मिणीसहित श्रीकृष्ण शोभा देखबेको गयेहैं ॥ ३४ ॥ सो हे माताजी ! जाको प्रद्युम्न पुत्र है और अनिरुद्ध नाती है वो रुक्मिणी अपनी बातको और अपने मानको दिखावैहै ॥ ३५ ॥ गर्गजी कहैहें कि, या प्रकार रुक्मिणीसहित प्राणनाथको जल भरनेको गये सुनके सत्यभामाजी रोषमें भरगई और रोवने लगी तब तो भगवान् सुनके और ये नारदको कर्म है ऐसो जानके ॥ ३६ ॥ ३७ ॥ वाही समय एक रूपसों सत्यभामाके पास पधारे और सब वार्ताके जाननवारे

॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ आदरंसदनेनास्तिसत्राजितसुतेतव ॥ गतःकृष्णस्तुरुक्मिण्याचाहर्तुंगोमतीजलम् ॥ ३२ ॥ बहुभिर्याचितात्वंतुपारिजातकहारिणी ॥ कृष्णसंकल्पकरिणीमणियुक्ताचमानिनी ॥ ३३ ॥ ईदृशींत्वांवरारोहांगरुडोपरिगामिनीम् ॥ विहायभैष्म्याश्रीकृष्णःशोभांद्रष्टुंजगामह ॥ ३४ ॥ यस्याःपुत्रश्चप्रद्युम्नोयस्याःपौत्रोनिरुद्धकः ॥ सादर्शयतिभोमातर्वार्तांमानंचगौरवम् ॥ ३५ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ इतिश्रुत्वाप्राणनाथंरुक्मिण्यासहितंगतम् ॥ ३६ ॥ रुरोददुःखिताराजन्सत्यभामारुषान्विता ॥ तदैवकृष्णोभगवान्ज्ञात्वानारदचेष्टितम् ॥ ३७ ॥ सत्यभामागृहंशीघ्रंरूपेणैकेनचागमत् ॥ गत्वाप्रत्याहवचनंसर्वज्ञातारमेश्वरः ॥ ३८ ॥ नगतोहंसमाजेवैरुक्मिण्यासहितःप्रिये ॥ आगतोभोजनंकर्तुंगतोरामश्चभार्यया ॥ ३९ ॥ इतितद्वाक्यमाकर्ण्यसत्यभामामुदंगता ॥ भीतोनारदउत्थायगेहंचान्यंजगामह ॥४०॥ गत्वा जांबवतीगेहंतस्याग्रेसर्वमब्रवीत् ॥ श्रुत्वाहसंतीसाप्राहमृषामावदहेमुने ॥ ४१ ॥ करोतिशयनंगेहेश्रीनाथोभोजनांतरे ॥ इतिश्रुत्वाशंकितस्तुत्वरंनिर्गत्यनारदः ॥ ४२ ॥ मित्राविंदागृहेगत्वाप्रत्युवाचविलोकयन् ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ नगतासिनृपस्थानंमातर्गेहेस्थितासिकिम् ॥ ४३ ॥ आहर्तुंगोमतीतोयंप्रयातियत्रमाधवः ॥ भैष्मींसत्यांजांबवतींसहनेष्यतितत्रवै ॥ ४४ ॥ ॥ मित्रविंदोवाच ॥ ॥ केशवस्यप्रियाःसर्वागतासौयांविहायच ॥ सानजीवतिकृष्णस्तुपौत्रंलालयतिगृहे ॥ ४५ ॥

भगवान् बोले कि, ॥ ३८ ॥ हे प्रिये ! मै तुमारे विना समाजमें रुक्मिणीके संग नही गयो भोजन करबेको आयोहूं भाई दाऊजी अपनी पत्नीसहित गयेहैं ॥३९॥ ये बात सुनके सात्यभामा प्रसन्न भई सोई तो डरकेमारे नारद उठके और घरमें चलेगयेहैं ॥४०॥ सो जांबवतीके पास जायके वोही सब बात कही सोई हँसके जांबवतीने कही कि, मुने ! मिथ्या मत बोलो ॥ ४१ ॥ नारदजी ! देखौ भगवान् तो अभी भोजन करके सोगयेहैं ये सुनके नारद बड़े शंकित भयेहैं और बडी जलदी घरके बाहिर निकसे ॥ ४२ ॥ फिर मित्रविंदाके घरमें गये चारौ तरफ देखके बोले अजी मित्रविंदाजी ! तुम नही गईहौ राज्यस्थानमे वा तुम तो घरमेंही बैठीहो देखो, रुक्मिणी, सत्यभामा, जांबवती ये तो तीनों कृष्णके संग गोमतीजीके पानी भरबेको गई है तुमें नही लेगयेहैं ॥ ४३ ॥ ४४ ॥ तब मित्रविंदाने कही कि, ऋषीजी ! कहूँ वावरे तो नहीं हैगयेहो ?

देखो कृष्णके सब भार्या प्यारी हैं, जिनें छोडके कभी नही जायहैं, जाय छोडके जाय वोही नहीं जीवै सो देखौ प्राणनाथ तो नातीको खिलाय रहेहैं ॥ ४५ ॥ तब तो मुनि उठके सब रानीनके घरमें गयेहै पर सबत्र येही कही कि, कृष्ण तो घरमें हीहैं ॥ ४६ ॥ फिर नारदजी विचारके गोपीनके पास गयेहैं, पहलेही बात कहिबेको राधिकाजीके पास गयेहैं ॥ ४७ ॥ तो सब गोपीन सहित राधिकाजीके संग चौपर खेलते भगवान्को देखके तब यहाँसों और स्थानमें जायबेको विचार कियो ॥ ४८ ॥ सोही तो भगवान् उठे नारदको हाथ पकर वहाँही बैठारके यथाविधि पूजन कियो ॥ ४९ ॥ और आप बोले कि, हे विप्रेंद्र! कहा करौगे ? मोहके वश हैके क्यों भ्रमण करौहौ, मैंने पत्नीनके घर घरमें तोको देखो सो तुम बावरे तो नायँ हैगयो ॥ ५० ॥ हे ऋषिसत्तम ! मैंने तुमारेही डरके मारे रूप धारण किये, हे विप्र ! आपको दंड तो मैं दे नही सकोहों

ततोमुनिःसमुत्थायसर्वाणिमंदिराणिच ॥ बभ्रामकृष्णभार्याणांसकृष्णानीत्यमन्यत ॥ ४६॥ पुनर्विचार्यदेवर्षिर्गोपीनांमंदिराणिच ॥ प्रययौ कथितुंवार्तांराधिकायैचमानद ॥ ४७ ॥ तत्रदीव्यंतमक्षैश्चराधयानंदनन्दनम् ॥ गोपीभिःसहितंवीक्ष्यऋषिर्गंतुंमनोदधे ॥ ४८॥ तदैवकृष्ण उत्थायगृहीत्वापाणिनामुनिम् ॥ तत्रैवस्थापयामासपूजयित्वायथाविधि ॥ ४९ ॥ ॥ श्रीकृष्णउवाच ॥ ॥ किंकरिष्यसिविप्रेंद्रवृथा भ्रमसिमोहतः ॥ गेहेगेहेस्वपत्नीनांमयात्वंतुविलोकितः ॥ ५० ॥ मयाधृतानिरूपाणित्वद्भयादृषिसत्तम ॥ नाहंदास्येदमन्तुभ्यंविप्रत्वात्प्रा र्थयाम्यहम् ॥ ५१ ॥ सर्वेषांचैवदेवोहंममदेवाश्चब्राह्मणाः ॥ येद्रुह्यंतिद्विजान्मूढाःसंतितेममशत्रवः ॥ ५२ ॥ येपूजयंतिविप्राँश्चमद्भावेन भूजनाः॥ तेभुञ्जंतिसुखंचात्रह्यंतेयास्यंतितत्पदम् ॥ ५३ ॥ माययाममपुर्यांत्वंमोहितश्चापिमाखिदः ॥ सर्वेमुह्यंतिदेवर्षेब्रह्मरुद्रादयःसुराः॥५४॥ इतितद्वाक्यमाकर्ण्यसंस्तुतःसमहामुनिः ॥ आययौमण्डपेतूष्णींभूत्वाऋत्विग्जनैर्वृते ॥५५॥ अथतेगोमतीतीरंजग्मुःकृष्णादयोनृपाः ॥ रुक्मि ण्याद्यास्त्रियश्चैववादित्रैर्विविधैरपि ॥ ५६ ॥ नारीणांचैववृन्देनगायंतीनांहरेर्यशः ॥ वलयानांनूपुराणांशब्दोऽभून्मधुरध्वनिः ॥ ५७ ॥ पूज यित्वाजलसुरान्व्यासःसार्द्धंमयामुनिः ॥ कलशंतोयसंयुक्तमनसूयाकरेददौ ॥ ५८ ॥

क्योंकि तुम ब्राह्मण हौ यासो मै प्रार्थना करौहो ॥ ५१ ॥ सबको देवता तो मै हौ और मेरे देवता ब्राह्मण हैं, जे मूढ कोई ब्राह्मणनते द्रोह करैहें वे मेरे शत्रु हैं ॥ ५२ ॥ जे मनुष्य मेरी भावनासो ब्राह्मणनको पूजन करैहें वे मनुष्य या लोकमें तो सुख भोगैहें और अंतमें मेरे पदको जायहैं ॥ ५३ ॥ हे देवर्षे ! तू मेरी पुरीमें आयके मेरी मायामें मोहित भयोहै सो खेदको मत पाओ, मेरी मायामें सब ब्रह्म रुद्रादिक देवताहू मोहित होयहै ॥ ५४ ॥ या प्रकार भगवानके कहेको सुनके सम्यक् स्तुति कियो जो महामुनि है सो चुपहैके ऋत्विक् जनन करके युक्त जो मंडप है तामें आयोहै ॥ ५५ ॥ तदनंतर कृष्णादिक सब राजा गोमतीके किनारेपै आयेहै और अनेक बाजे बजते रुक्मिणी आदिक सब स्त्रीजनहू आई हैं ॥ ५६ ॥ भगवद्गुणनको गान करैं ऐसी नारीनके कंकणनकी तथा नूपुरनकी मधुर ध्वनि भई है ॥ ५७ ॥ तब श्रीवेदव्यास मेरे संग जलके देवतानकों

पूजन करके जलको भरे कलशको अनसूयाके हाथमें देतेभयेहैं ॥ ५८ ॥ तव रेवत्यादिक सव नारीनने जलके घट हाथमें लीनेहैं तव इनके कोमल हाथनसों कलश उठे नहीं हैं ॥ ५९ ॥ जिनको पुष्पमालानकोहू बोझ लगतो है वे कहौ जलपूर्ण कलशनको कैसे उठामैंहै ! तब तो सब राजनकी रानी परस्पर हाँसी करनलगीहैं ॥ ६० ॥ कि, कलशनके विना यज्ञस्थानमें कैसे जायँगी ऐसे वे सव रुक्मिणी आदिक स्त्रीजन अपने मनमें भगवान्से प्रार्थना करनलगीहैं ॥ ६१ ॥ हे श्रीकृष्ण ! हे जगन्नाथ ! हे भक्तनके कष्टके नाश करनवारे ! आप बडे वलवान् चक्रके धरनवारे हो सो आप या समय हमारे या कष्टको दूर करौ ऐसो बल हमको देउ जो हम इन जलके कलशनको उठावें ॥ ६२ ॥ ऐसे कहिके उनने कलश उठाये तो उनके बोझ न जाने कहाँ गये तब भाररहित विन कलशनको शिरपै धरके मणिके,मोतिनके आभूषण जिन शिरनमें पहररही हीं विनी मस्तकनपै कलशनको धरके यज्ञस्थानको गईहैं ॥ ६३ ॥ याप्रकार वे स्त्री अपने पतिनके संग यज्ञवाटको गईहैं, जहाँ भेरी, शंख और पणव आदि बाजे सब बजरहेहैं ॥ ६४ ॥ हे नृप ! गोमतीके जलको लेके

ततश्चजगृहुःकुम्भान्रेवत्याद्याश्चयोषितः ॥ नोत्थिताःकलशाःसर्वेकोमलैश्चकरैरपि ॥ ५९ ॥ धारयंतिकथंकुम्भम्पुष्पभारेणपीडिताः ॥ ततश्चजहसूराज्ञ्योनृपाणांचपरस्परम् ॥ ६० ॥ कथंयामोयज्ञवाटमित्यूचुःकलशैर्विना ॥ रुक्मिण्याद्यास्त्रियःसर्वास्ताऊचुर्मनसाहरिम् ॥ ॥ ६१ ॥ हेश्रीकृष्णजगन्नाथभक्तकष्टविनाशन ॥ सबलस्त्वंचक्रधारीह्यस्मान्पालयसंकटे ॥ ६२ ॥ एवंब्रुवंत्योजगृहुःसकलान्भारवर्जितान् ॥ स्वेस्वेशिरसिसंधायसंयुक्तेमणिमौक्तिकैः ॥ ६३ ॥ यज्ञवाटंसमाजग्मुर्नार्य्यःशीघ्रंसभर्तृकाः ॥ यत्रभेर्यश्चशंखाद्यावाद्यंतेपणवादयः ॥ ६४ ॥ आनीयगोमतीतोयंप्रापितास्तत्रतेनृप ॥ श्यामकर्णेनसहितायत्रवैयादवेश्वरः ॥ ६५ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखण्डेगोमतीजलानयनं नामपंचपंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५५ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ उग्रसेनस्ययज्ञेवैहयमेधेमहात्मनः ॥ तस्यासन्परिचर्यायांबांधवाःप्रेमबंधनाः ॥ १ ॥ ततश्चकारयदुराण्नानाकर्मसुबांधवान् ॥ भीमंमहानसाध्यक्षंधर्मंधर्मस्यपालने ॥२॥ शुश्रूषणेसतांजिष्णुंनकुलंद्रव्यसाधने ॥ पूजनेसहदेवंचधनाध्यक्षंसुयोधनम् ॥३॥ दानेचदानिनंकर्णंद्रौपदींपरिवेषणे ॥ रक्षायांकृष्णपुत्रान्वैह्यष्टादशमहारथान् ॥४॥ युयुधानंविकर्णंचहृदीकंविदुरंतथा ॥ अक्रूरमुद्धवंचैवनानाकर्मसुभूपतिः ॥५॥ कृत्वाप्रत्याहश्रीकृष्णंदेवत्वंकिंकरिष्यसि ॥ श्रुत्वाकृष्णउवाचाथब्राह्मणानांकरोम्यहम् ॥६॥

यज्ञस्थानमें आई हैं, श्यामकर्ण अश्व जिनके संगमें है वे सब जहाँ उग्रसेन हे तहाँ आईहैं ॥ ६५॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखण्डेभाषाटीकायां पंचपंचाशत्तमोऽध्यायः ॥५५॥ गर्गजी कहेंहै कि, श्रीमहात्मा उग्रसेनके हयमेधयज्ञमें वा महात्मा उग्रसेनके बांधव यज्ञकी परिचर्यामें होतेभयेहैं ॥ १ ॥ तव श्रीउग्रसेनजीने यज्ञके सव काम अपने बांधवनपैही करवायेहैं, महानस ( पाकशाले ) के मालिक भीमसेनको कियेहै, धर्मके पालनमें धर्मराजको नियत कियेहैं ॥ २ ॥ सत् पुरुषनके सत्कार करनेमें अर्जुनको नियत कियेहें, द्रव्यके साधनमें नकुलको नियत कियेहैं, पूजन करनेमें सहदेवको नियत कियेहै, धनाध्यक्षके कामपै दुर्योधनको ॥ ३ ॥ दानके काममें दानी कर्णको नियत कियोहै, द्रौपदीको परोसनेमें नियत करीहै, रक्षाके काममें कृष्णके पुत्र अठारह महारथीनको ॥ ४ ॥ और सात्यकि, विकर्ण, अक्रूर, विदुर, कृतवर्मा, उद्धव इत्यादिनको अनेक कामनमें स्थापन कियेहै ॥ ५ ॥ फिर उग्रसेनने श्रीकृष्णसों

कहीहैं कि, लाला ! तू कहा करैगो ? तब भगवानने कही कि, नानाजी मैं तो ब्राह्मणनके चरणनके धोयबेपै रहोंगो येही काम मैंने पहले युधिष्ठिरके राजसूयमें इंद्रप्रस्थमेंहू कियो हो, ये सुनके ब्रह्मादिक और सब मनुष्य हँसेहै ॥ ६ ॥ ७ ॥ गर्गजी कहैहैं कि, ऐसे श्रीकृष्ण कहिके सब ऋषिजननके और तपस्विनके पाँवनको धोयधोयके सबको आसननपै बैठायेहै ॥ ८ ॥ तब वे वस्त्र पहरके बारह २ तिलक लगायके आसननपै बैठे, दिव्याभूषणनसों भूषित भये है ॥ ९ ॥ अनेक मतनकी मालानको पहरै कर्पूरयुक्त बीडानको खायके विराजमान भये वे ब्राह्मण ऐसे दीखे है जैसे देवता बैठे होंय ॥ १० ॥ तदनंतर अर्थी, भिक्षु विरक्त और बुभुक्षित जे दूरदूर देशसों आयेहैं वे सब याचना करैहै कि ॥ ११ ॥ हे नरेश्वर ! अन्न देउ अन्न देउ अन्न देउ और उपानह, पात्र और वस्त्र देउ, दुशाला देउ ॥ १२ ॥ मुनिवृंदनसों युक्त जो उग्रसेनको यज्ञ है ताके विषयमें तिन भिक्षुकनकी वाणीको सुनके यदुस

पादप्रक्षालनंराजन्निंद्रप्रस्थेकृतंमया ॥ इतिश्रुत्वाचब्रह्माद्याजहसुर्भूजनास्तथा ॥ ७ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ इत्युक्त्वाभगवान्साक्षादृषीणांच तपस्विनाम् ॥ पादप्रक्षालनंकृत्वास्थापयामासतान्नृप ॥ ८ ॥ आसनेषूपविष्टास्तेवासांसिपरिधायच ॥ तिलकैर्द्वादशैर्युक्तादिव्याभरणभूषिताः ॥ ९ ॥ नानामतानांमालाभिर्युक्ताःकर्पूरवीटकान् ॥ भुक्त्वातेरेजिरेयज्ञेदेवाइवमहीसुराः ॥ १० ॥ ततोर्थिनोभिक्षवश्चविरक्ताश्चबुभुक्षिताः ॥ कुर्वंतियाचनांसर्वेदूरदेशात्समागताः ॥ ११ ॥ ददस्वान्नंददस्वान्नंददस्वान्नंनरेश्वर ॥ उपानहश्चपात्राणिवस्त्राणिकंबलानिच ॥ १२ ॥ उग्रसेनस्ययज्ञेवैमुनिवृंदैर्नृपैर्वृते ॥ तेषांतांकरुणांवाचंनिशम्ययदुसत्तमः ॥ १३ ॥ सुवर्णंरजतंचैववस्त्राणिभाजनानिच ॥ गजाश्वरथगोछत्रशिबिकादीनिहर्षितः ॥ १४ ॥ येषांयेषांप्रियंयद्वैतेभ्यस्तेभ्योददौनृपः ॥ उग्रसेनःकृतस्नानःक्रतुकर्मणिदीक्षितः ॥ १५ ॥ असिपत्रव्रतधरोरुचिमत्याबभौततः ॥ विप्राविंशतिसाहस्रावेदशास्त्रविशारदाः ॥ १६ ॥ व्यासगर्गादयश्चैवकारयंतिक्रतूत्तमम् ॥ हस्तिशुण्डासमाधाराह्यग्निकुंडेपपातह ॥ १७ ॥ घृतस्यचनृपश्रेष्ठमुनिभिर्ब्रह्मवादिभिः ॥ तद्यज्ञेकृष्णकृपयाह्यनलोजीर्णतांययौ ॥ १८ ॥ ततःप्रोवाचवह्निस्तु सर्वेषांशृण्वतांनृपम् ॥ प्रसन्नोहंप्रसन्नोहंपशुंममप्रयच्छवै ॥ १९ ॥ निशम्यचाग्नेर्वचनंसभार्याश्रीयादवेन्द्रोमुनिभिःसमंच ॥ बद्धंतुरंगंतपनीययूपेहिरण्यदाम्नाचतमाहभूपः ॥ २० ॥

त्तम उग्रसेनजी ॥ १३ ॥ सुवर्ण, चांदी, वस्त्र, आभूषण, पात्र, हाथी, घोडे, रथ, गऊ, छत्र और पालकी आदि जो जो माँगेहे वोही २ दियहें ॥ १४ ॥ और जिनको जिनको जो जो प्रिय पदार्थ है विनको वोही वोही वस्तु दीनीहैं, फिर उग्रसेनजीने स्नान कियोहै, यज्ञकर्ममें दीक्षा लियीहै ॥ १५ ॥ तब रुचिमती रानी सहित असिपत्रव्रत धरयोहै वा समय वीसहजार वेद, शास्त्रमे विशारद जे ब्राह्मण ॥ १६ ॥ ब्यास, गर्गादिक है, वा यज्ञोत्तमको कराते भयेहैं वा समय अग्निकुंडमें हे नृपश्रेष्ठ ! धारा घीकी हाथीकी शूँडके समान मोटी ब्रह्मवादी मुनिनने गिरवाईहै ये सब श्रीकृष्णकी कृपा हीं, जा घीकी धाराके पानेसें अग्निको अजीर्ण हैगयोहै ॥ १७ ॥ १८ ॥ तब सबके सुनते सुनते अग्निदेवने उग्रसेनसों कहीहै कि, महाराज मै प्रसन्नहूँ प्रसन्नहूँ अब मेरेलिये पशु निवेदन करौ ॥ १९ ॥ तब श्रीयादवेंद्र उग्रसेनजी अग्निदेवताके कहे वचनको सुनके सब ऋषिमंडली सहित सुवर्णके

कि. हे हय ! तुम अग्निके कहेको सुनौ यज्ञ शुद्ध पशु तुमको घृतधारसे तृप्त भयो भी अग्नि भक्षण
यज्ञस्तंभमें सुवर्णके रस्सेसे बँधे घोडेको देखके उग्रसेननें कहीहै ॥ २० ॥ करैगो ॥ २१ ॥ तब उग्रसेनके कहेको ये श्यामकर्ण घोडा सुनके प्रसन्न हैके श्रीकृष्णको दर्शन करतो अपने मुखको हलावतो भयो ॥ २२ ॥ तब अश्वके मतको जानके वेदव्यासजी गर्गजी कहैहै कि, मेरेसहित मुनिनकरके युक्त वा मंडपमें और श्रीकृष्ण आदि राजानसों युक्त जो वो मंडप है तामें ॥ २३ ॥ ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और यज्ञकी देखनेकी इच्छा वारे शूद्रनकरके सहित और स्त्रीनकरके युक्त वा यज्ञस्थलमें वेदव्यासजीने दाऊजीसे कही कि ॥ २४ ॥ हे बलभद्रजी ! आप खड्गको लेके उठो और अग्निकी प्रसन्नताके लिये बहुत शीघ्रतासे या घोडेकी ग्रीवाको छेदन करौ ॥ २५ ॥ हे रामजी ! या घोडेके वध होनेपर पश्चात् हवन भयेपै या यज्ञमें यज्ञावतारी कृष्ण प्रसन्न होयँगे ॥ २६ ॥ गर्गजी बोले याप्र

॥ ॥ उग्रसेनउवाच ॥ ॥ अग्नेर्वाक्यंशृणुहयशुद्धंत्वांचपशुंक्रतोः ॥ भक्षयिष्यतिवह्निस्तुघृतैस्तृप्तोपिचाध्वरे ॥ २१ ॥ नृपस्यवचनंश्रुत्वाश्यामकर्णस्तुरंगमः ॥ कृष्णंविलोकयन्प्रीतोकंपयामासस्वाननम् ॥ २२ ॥ ततोहयमतंज्ञात्वावेदव्यासःसमंमया ॥ मण्डपेमुनिभिर्युक्ते श्रीकृष्णाद्यैर्नृपैर्वृते ॥ २३ ॥ ब्राह्मणैःक्षत्रियैर्वैश्यैःशूद्रैर्यज्ञदिदृक्षुभिः ॥ स्त्रीभिर्युतेप्रलंबघ्नंप्राहद्वैपायनोमुनिः ॥ २४ ॥ ॥ व्यासउवाच ॥ ॥ उत्तिष्ठबलभद्रत्वंकरवालंप्रगृह्यच ॥ छिंधिकंवाजिनश्चाग्नेःप्रीतयेह्यधुनात्वरम् ॥ २५ ॥ निहतेतुरगेरामहवनेचकृतेसति ॥ यज्ञावतारःकृष्णस्तुप्रसन्नोभवतिक्रतौ ॥ २६ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ एवंव्यासवचःश्रुत्वाबलःखड्गेनसत्वरम् ॥ शिरोहयस्यचिच्छेदतच्छिरोगगनंययौ ॥ २७ ॥ गत्वोर्द्ध्वंनृपशार्दूललीनंतद्रविमंडले ॥ देवदैत्यनराःसर्वेतद्दृष्ट्वाविस्मयंगताः ॥ २८ ॥ हयस्यहृदयेशूलंनिजघानहसन्हरिः ॥ मकरंदसमाधाराराजँस्तत्रविनिर्गताः ॥ २९ ॥ ततश्चनिर्गताज्योतिस्तुरगस्यकलेवरात् ॥ पश्यतांचैवसर्वेषांविवेशमधुसूदने ॥ ३० ॥ पश्चाद्भूत्वाचकर्पूरंशरीरंपतितंपशोः ॥ गात्राच्च्युतायथाराजन्विभूतिःशंकरस्यच ॥ ३१ ॥ दृष्ट्वाचकर्पूरसमूहमद्भुतंसभांसुगंधेनवृतांचद्वारकाम् ॥ व्यासादयस्तेमुनयःप्रहर्षिताऊचुर्नृपंवैक्रतुकर्मणिस्थितम् ॥ ३२ ॥ दिष्ट्यातेनृपशार्दूलसफलोभूत्क्रतूत्तमः ॥ कर्पूरेणापिहवनंकरिष्यामश्चत्वंकुरु ॥ ३३ ॥

कार व्यासजीके कहेको सुनके बलदेवजीने खड्गसों वा यज्ञियाश्वको छेदन कियो है, सोई कटतेही वा घोडेको वो शिर उडके आकाशको गयोहै ॥२७॥ और वो शिर हे राजशार्दूल ! सूर्यमंडलमें लय हैगयोहै या बातको देखके सब देव, दैत्य, मनुष्यनके मनमें बडो भारी विस्मय भयोहै ॥ २८ ॥ तब भगवान्ने घोडेके हृदयमें एक त्रिशूल मारोहै तब याके हृदयमेंसों मकरंदके समान धारा निकसीहै ॥ २९ ॥ फिर घोडेके शरीरमेंसे एक ज्योति निकसीहै सो सबनके देखते देखते मधुसूदनमें प्रवेश हैगईहै ॥ ३० ॥ फिर वो घोडेको शरीर कपूर हैकै गिरपरोहै जैसे गात्रसों च्युत शंकरके शरीरकी भस्म गिरै ॥ ३१ ॥ तब कपूरके समान याके शरीरको और कपूरके गंधसों भरगई सभाको और द्वारिकाको देखके व्यासादिक मुनिनने प्रसन्न हैकें यज्ञमें बैठे राजासों कहीहै कि॥३२॥हे नृप ! आज बडो मंगल है तुमारो ये यज्ञ सफल भयो अब या कपूरसों हम हवन करेंगे और तुमभी हवन करो ॥ ३३ ॥

इतने वचन कहिके सब ऋत्विजननें वाही समय वा यज्ञकुंडमें वा कपूरको लेके पहले यज्ञेश्वरके नामसों हवन कियोहे ॥ ३४ ॥ सो हे नृप! जा यज्ञमें श्रीमूर्तिमान् भगवान् यज्ञेश्वर चतुर्व्यूह रूपके धारण करनवारे पुत्रपौत्रन सहित आप विराजैहे भला तहाँ कौनसी वात दुर्लभ है ॥ ३५ ॥ वा यज्ञमें मैंने इंद्रसो कही कि, हे शक्र ! या यज्ञमे या कपूरकी आहुतिको तुम ग्रहण करौ ॥ ३६ ॥ सो तुम आओ और उग्रसेनकी निवेदन कीनी या कर्पूराहुतिको ग्रहण करौ अब आगे कलियुगमें ये दुर्लभ है जायगी ये सुनके इंद्रने मंद २ हँसके कहीहै ॥ ३७ ॥ कि, हे मुनिजन! मै तुमारेही आगे राजा युधिष्ठिरके अश्वमेधमें याही कपूराहुतीको फिरहू पीओंगो और हस्तिनापुरमें कुल क्षय भये पीछे ब्राह्मण जो कर्पूराहुति देयँगे वा कर्पूराहुतिको पान करोंगो ॥ ३८ ॥ य हरि इंद्रके कहेको सुनके सब मुनीश्वरनने सत्य मानके वा यज्ञमें हे महाराज ! सब देवतानको

इत्युक्त्वाऋत्विजःसर्वेयज्ञकुंडेचतत्क्षणात् ॥ घनसारंहिजुहुवुःपूर्वंयज्ञेश्वरायच ॥ ३४ ॥ यत्रयज्ञेश्वरःकृष्णश्चतुर्व्यूहधरःपरः ॥ रेजेपुत्रैश्चपौत्रैश्चतत्रकिंदुर्लभंनृप ॥ ३५ ॥ तस्मिन्यज्ञेमहेन्द्रायवचःप्रकथितंमया ॥ गृहाणशक्रयज्ञेस्मिन्कर्पूरस्याहुतिंविभो ॥ ३६ ॥ एहिराज्ञार्पितांचैनांकलावग्रेहिदुर्लभाम् ॥ इतिश्रुत्वाचवचनंशक्रःप्रोवाचसस्मितम् ॥ ३७ ॥ पुनर्गृह्णामिमुनयोधर्मराजक्रतूत्तमे ॥ कुलक्षयेगजपुरेप्रदत्तामाहुतिंद्विजैः ॥ ३८ ॥ इतिश्रुत्वाहरेर्वाक्यंसत्यंमत्वामुनीश्वराः ॥ सर्वान्देवान्नृपश्रेष्ठह्यध्वरेचाहुतिंददुः ॥ ३९ ॥ अन्येकेपिनजानंतिवज्रिणाकथितंचकिम् ॥ अग्नयेस्वाहेतिमन्त्रैश्चसर्वानेवाहुतीर्ददुः ॥ ४० ॥ कर्पूरहवनेनापिप्रीतंविश्वंचराचरम् ॥ उग्रसेनस्तुराजावैनिर्ऋणोभून्महाध्वरे ॥ ४१ ॥ यज्ञांतेऽवभृथस्नानमुग्रसेनोद्विजोत्तमैः ॥ कृष्णाद्यैर्यादवैर्भूपैस्तीर्थेपिण्डारकेकरोत् ॥ ४२ ॥ भार्ययासहितःस्नात्वावेदोक्तविधिनानृपः ॥ धृत्वाक्षौमांबरंरेजेयज्ञोदक्षिणयायथा ॥ ४३ ॥ देवदुंदुभयोनेदुर्नरदुंदुभयस्तदा ॥ उग्रसेनोपरिसुराःपुष्पवर्षंप्रचक्रिरे ॥ ४४ ॥ कारयित्वास्वधापानंप्राशयित्वायथाक्रमम् ॥ सर्वेभ्यश्चपुरोडाशंदत्त्वाशेषमथासृजत् ॥ ४५ ॥ उग्रसेनंचवादित्रैस्तुष्टुवुर्वंदिनोमुदा ॥ ततोनीराजनंचक्रुर्देवक्याद्याश्चयोषितः ॥ ४६ ॥

आहुति दीनीहै ॥ ३९ ॥ और कोऊ नहीं जानतेभयेहैं कि, वज्रीने ( इंद्रने ) कहा कह्योहै " अग्नये स्वाहा " या मंत्रसों सब देवतानको जो आहुति दीनी ही ॥ ४० ॥ और जो वा कपूरके हवन करते सब चराचरजगत प्रसन्न भयोहै ताको भी कोई नही जानतेभयेहैं तब उग्रसेन राजा-वा यज्ञको करके ऋणरहित भयेहै ॥ ४१ ॥ तब उग्रसेनने द्विजोत्तमनके संग यज्ञांतस्नान कियेहै कृष्णादिक यादव और सब राजानको संग लेके पिंडारक नामके तीर्थमे ये यज्ञांतस्नान कियेहै ॥ ४२ ॥ वेदमे कही विधिसों भार्यासहित स्नानकरके अपनी पत्नी सहित शोभित ऐसे भयेहैं जैसे दक्षिणा पत्नीसहित क्षौमांबर धारण करे मूर्तिमान् साक्षात् यज्ञ शोभित होयहै ॥ ४३ ॥ आकाशमें देवतानके और धरतीमें मनुष्यनके नगाडे बजेहैं और सब देवतानने उग्रसेनके ऊपर पुष्प वरषायेहै ॥ ४४ ॥ तब स्वधापान करायके और चरु पुरोडाश प्राशन करके यज्ञको जो शेष है वो सबको दियोहै ॥ ४५ ॥ तब बंदीजनने

अनेक बाजे बजाये उग्रसेनकी स्तुति कीनी और देवक्यादिक सब सौभाग्यवतीनने उग्रसेनको नीराजन ( आर्ती ) उतारीहै ॥ ४६ ॥ तब नीराजन किये पीछे उग्रसेननै उन सुवासिनीनको रत्नाभूषण मोहरसों लेकै अनेक प्रकार दक्षिणा दीनीहै ॥ ४७ ॥ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखंडे भाषाटीकायां षट्पंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५६ ॥ ॥ गर्गजी कहैहैं कि, तब कृष्णने और भीमसेनने सब राजानको सत्कारपूर्वक भोजन करायो अनेकप्रकारके पदार्थनसों ॥ १ ॥ तदनंतर सब ब्राह्मणमात्रनको शष्कुली ( इमरती, जलेबी ), खीर, तंडुल ( भात, ) मालपूआ, सूप ( दाल, कढी ), और अत्युत्तम फेनी, घेवर आदिक पदार्थनसों बडे सत्कारसों सबनको भोजन करवायोहै ॥ २॥ सिखरिणी, घेवर, सुशक्तिका, सुपटिनी, दधिपूप, लप्सिका उत्तम घृतमें चंद्रसुहालिका, बडा लड्डू, पापड इत्यादिक पदार्थजातिनसों सबनको तृप्त कियेहैं ॥ ३ ॥ तामें कोई २ फल

अलंकाराश्वरत्नानिवस्त्राणिविविधानिच ॥ नीराजनांतेप्रददौताभ्यःप्रीतोनृपेश्वरः ॥ ४७ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखण्डेयज्ञपूर्तौनृपस्याभिषेकोनामषट्पंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५६ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ ततःकृष्णेनभीमेनप्रार्थयित्वाद्विजान्नृपान् ॥ भोजयामासयदुराड्भोजनैर्विविधैरपि ॥ १ ॥ सच्छष्कुलीपायसतण्डुलाभैःसंयावकापूपसुसूपकाद्यैः ॥ सत्फेणिकाद्यैस्तुनिमन्त्र्यविप्रान्संभोजयामासविशेषमन्नम् ॥ २ ॥ शिखरिणीघृतपूरसुशक्तिकाःसुपटिनीदधिपूपकलप्सिकाः ॥ सुघृतसुंदरचन्द्रसुहालिकाबटुकमोदकपर्पटकैरदात् ॥ ३ ॥ केचित्फलाशनास्तत्रशुष्कपर्णाशनास्तथा ॥ केचिज्जलाशनाविप्राःकेचिद्दूर्वारसाशनाः ॥ ४ ॥ केचिद्वाताशनाराजञ्जन्मतस्तपकारिणः ॥ भोजनानांचनामानितेनजानंतिविस्मिताः ॥ ५ ॥ भक्तंचमेनिरेकेचिन्मालत्याःकुसुमानिच ॥ मोदकाँश्चद्विजाःकेचिदुदुंबरफलानिच ॥ ॥ ६ ॥ पायसंफेणिकांदृष्ट्वाचन्द्रबिंबंचमेनिरे ॥ पर्पटान्फेणिकादृष्ट्वापत्राणिकिंशुकस्यवै ॥ ७ ॥ मेनिरेऽर्कफलानीतिदृष्ट्वाचमधुशीर्षकान् ॥ प्रलेहिकांलप्सिकांचऋषयश्चंदनद्रवम् ॥ ८ ॥ दृष्ट्वातेमिष्टचूर्णंवैवालुकांमुनिसत्तमाः ॥ इतिमत्वाद्विजाःसर्वेबुभुजुर्भोजनानिच ॥ ९ ॥ केचित्पिबंतिदुग्धंवैकेचिद्द्राक्षारसंतथा ॥ केचिदाम्ररसंविप्राःप्रहसंतिलुठंतिवै ॥ १० ॥ ततःकृष्णस्तुभगवान्भीमेनप्रहसन्मुदा ॥ चकारहास्यंविप्राणांसंस्थितानांतपस्विनाम् ॥ ११ ॥

खानवारे, कोई सूखे पत्ता खानवारे, कोई जलमात्र पीके रहनवारे और कोई केवल दूबके रसको पीके रहनवारे ॥ ४ ॥ कोई पवनमात्र पीके रहनवारे, कोई जन्मसों लेके तप करनवारे, कोई ऐसे जे भोजनके नामकोहू न जानें ॥ ५ ॥ ऐसे वे ब्राह्मण हैं जब विनके आगे भात परोसो तो विनने मालतीके फूल जाने और लड्डूनको गूलरके फल जाने ॥ ६ ॥ और खीरको तथा फेनीको देखके चंद्रमाके बिंबको जानो पापर तथा फेनीको देखके विन ब्राह्मणनने टेसूके पत्ते समझे ॥ ७ ॥ और मधुशीर्ष ( व्यंजनविशेष ) को देखके आकके फल जाने और प्रहेलिका ( कढी ) तथा लप्सीको परोसी देखके ब्राह्मण वनवासीनने चंदनको द्रव मानो ॥ ८ ॥ और विन ब्राह्मणनने मीठे चूर्णको देखके वनको रेत समझो या प्रकार विन अज्ञात ब्राह्मण मानके भोजन करतेभये ॥ ९ ॥ कोई दूध पीवै, कोई दाखको रस पीवै, कोई आम्ररसको पीवै, कोई हँसैहें, कोई लोटैहें ॥ १० ॥ तब कृष्ण भगवान

भीमसेन सहित हँसे और बैठे ब्राह्मण, तपस्विनकी हँसी करनलगे ॥ ११ ॥ और भगवान्ने कही कि, मुनीहौ ! इनको नाम बताओ तब तुमको देयँगे ॥ १२ ॥ तब श्रीकृष्ण और भीमके कहेको सुनके विन मुनिनने कछु जवाब नहीं दियो परस्पर देखनलगे ॥ १३ ॥ तब उग्रसेनजीने तैलंगी, कर्णाटकी, गुजराती, गौड, सनाढय आदि अनेक ब्राह्मणोंको सुवर्ण, वस्त्र, और रत्ननके समुदायसे पूजके उन विप्रवरनको नमस्कार करीहै ॥ १४ ॥ गर्गजी कहैहैं कि, यज्ञके अंतमें एक लक्ष तो घोडा, एक हजार हाथी, दो हजार रथ, एक लाख गऊ ॥ १५ ॥ और सौभार सुवर्ण, इतनी दक्षिणा तो सबके पहलें मेरे लिये दीनीहै और मेरी दक्षिणासे आधी दक्षिणा वकदाल्भ्य और व्यासजीको दीनी फिर एक हजार घोडा सौ हाथी ॥ १६ ॥ १७ ॥ दोसौ रथ और एक हजार गऊ और बीस भार सुवर्ण ये दक्षिणा सब निमंत्रित ब्राह्मणनको एकएकको दीनीहै और एक

भोजनानांचनामानिमुनयोवदतत्वरम् ॥ तान्प्रयच्छामियुष्मभ्यंभीमेनसहितोप्यहम् ॥१२ ॥ श्रीकृष्णभीमयोर्वाक्यंनिशम्यमुनिसत्तमाः ॥ नकिंचिदूचुर्मुदिताःप्रपश्यन्तःपरस्परम् ॥ १३ ॥ तैलंगकर्णाटकगुर्ज्जराद्यानन्यान्द्विजान्गौडसनाढचकादीन् ॥ संपूज्यहेमांबररत्नवृन्दैर्नृपेश्वरोविप्रवरान्ननामह ॥ १४ ॥ एकलक्षंहयानांचगजानांचसहस्रकम् ॥ द्विसहस्रंरथानांचगवांलक्षंविधानतः ॥ १५ ॥ शतभारंसुवर्णानामीदृशीं दक्षिणांनृप ॥ उग्रसेनस्तुयज्ञांतेपूर्वंमह्यंददौकिल ॥ १६ ॥ मदर्द्धंवकदाल्भ्यायददौव्यासायवैतथा ॥ तुरगाणांसहस्रंचगजानांशतमेवच ॥१७॥ द्विशतंस्यंदनानांचधेनूनांचसहस्रकम् ॥ विंशद्भारंसुवर्णानामीदृशींदक्षिणांपुनः ॥ १८ ॥ निमंत्रितेभ्योविप्रेभ्यउग्रसेनोददौमुदा ॥ गजमेकं रथंगांचस्वर्णभारंचघोटकम् ॥ १९॥ द्विभारंरजतंचैवयादवेंद्रःप्रहर्षितः ॥ ईदृशींदक्षिणांराजन्ब्राह्मणेब्राह्मणेददौ ॥ २० ॥ महाध्वरेकृष्णपुरीयदाबभौमहीतलेह्यमरावतीयथा ॥ तदागतामागधसूतकादयोबंदीजनागायकवारयोषितः ॥ २१ ॥ तदानृपद्वारिमहोत्सवोभून्मृदंगवीणासुरयष्टिवेणुभिः ॥ सुतालशंखानकदुंदुभिस्वनैःसंगीतनृत्यादिकवाद्यगीतकैः ॥ २२ ॥ जगुःसुकण्ठैर्ननृतुःसुतालैःसंगीतगीताक्षरसामगीतैः ॥ कौसुंभवस्त्राणिविचालयन्त्यःसंगीतनृत्येनपरिस्फुरंत्यः ॥ २३ ॥ बन्दीजनामागधगायकाश्चयेचागतास्तेभ्यउपागतेभ्यः ॥ प्रादाद्धिरण्यंबहुरत्नवृन्दंतथाऽगताह्यप्सरसश्चताभ्यः ॥ २४ ॥

हाथी, एक रथ, एक गऊ, एक भार सुवर्ण, एक घोडा ॥ १८ ॥ १९ ॥ दोभार चांदी इतनी इतनी दक्षिणा एकएक ब्राह्मणमात्रको यादवेंद्रनें हर्षित हैके सबको जे यज्ञमें आये हे तिनको दीनीहैं ॥ २० ॥ वा महान् यज्ञमें कृष्णकी पुरी द्वारिका स्वर्गमें जैसी अमरावती होय ता प्रकार शोभित भईहै तब पीछे मागध, सूत, बंदीजन, गवैया और वेश्या आईहैं ॥ २१ ॥ तब राजद्वारमें बडो उत्सव भयो मृदंग, वीणा मुरज, वेणु, ताल, शंख, नगाडे, दुंदुभी आदि बाजे बजेहैं और संगीत, नृत्य, वाद्य, गीतनको आनंद भयोहै ॥ २२ ॥ वा समय दिव्य वेश्याने झीलकंठसों गान कियो, तालबंधनसों नृत्य कियो, संगीतके अनुसार साममें गान कियो, कसूमके रंगे वस्त्रनको उडावती और संगीतके नृत्यसों प्रकाश करतीभईहैं ॥ २३ ॥ वा समय बंदीजन, मागध, गायकादिक जे आयेहैं विनको सबको सुवर्ण, अनेक रत्नके वृंद ये सबको दीनेहै और जे अप्सरा आई ही

विनकोहू ये ही दीनेहैं ॥ २४ ॥ और सूत, मागध, बंदी सबनके लिये बहुत धन ऐसे वर्षायो जैसे मेघ वर्षे और बडे प्रहर्षित भये ॥ २५ ॥ तदनंतर उग्रसेनने राजानको विदाके समय नियुत २ तो अश्व, एकएक हजार हाथी, सौसौ पालकी, कुंडल, कड़ा और तीसतीस भार सुवर्ण ये एकएक राजानको दीनोहै ॥ २६ ॥ २७ ॥ और यासों द्विगुण सब यादवनको नंदादिक गोपनको दीनोहै और यशोदा आदि गोपी, देवकी आदि यदुस्त्री, रुक्मिणी आदिक कृष्णपत्नी और राधिकाजी आदिक सब गोपी इनको दिव्यवस्त्र, अलंकारसों उग्रसेनजीने सबको संतुष्ट कियोहै ॥ २८ ॥ २९ ॥ तदनंतर बडी प्रसन्नतासो गर्गजीको उग्रसेनने सौ ग्राम फिर दिये तब गर्गजीने वो सब धन ब्राह्मणनको सबको क्रमसों यथोक्त देदियोहै ॥ ३० ॥ तदनंतर बलदेवसहित श्रीकृष्णकोहूँ वस्त्र, अलंकार, तिलक, माला और नीराजनादिकसों सत्कार

सूतेभ्योमागधेभ्यश्चसर्वेभ्योबहुलंधनम् ॥ ववर्षघनवद्राजाहयमेधप्रहर्षितः ॥ २५ ॥ तत्पश्चाद्यादवेंद्रस्तुह्युग्रसेनोमहीश्वरः ॥ नियुतंतुरगाणां चसहस्रंहस्तिनांतथा ॥ २६ ॥ शिबिकानांशतंचैवकुण्डलेकटकानिच ॥ त्रिंशद्भारंसुवर्णानांभूपेभूपेददौमुदा ॥ २७ ॥ द्विगुणेनयदून्सर्वान्नंदादींश्चैवभूपतिः ॥ यशोदाद्याश्चगोप्यश्चदेवक्याद्यायदुस्त्रियः ॥ २८ ॥ रुक्मिण्याद्याराधिकाद्याःपट्टराज्ञ्योहरेरपि ॥ दिव्यांबरैरलंकारैराज्ञासर्वाश्चतोषिताः ॥ २९ ॥ पुनर्ददौचगर्गायराजाग्रामशतंमुदा ॥ ससर्गोब्राह्मणेभ्यश्चप्रददौहिक्रमादृषिः ॥ ३० ॥ ततःसंपूजयामासकृष्णंसंकर्षणान्वितम् ॥ वस्त्रालंकारतिलकैःस्रग्भिर्नीराजनादिभिः ॥ ३१ ॥ उवाचकृष्णःप्रहसन्मह्यंराजन्महाध्वरे ॥ समर्थेनत्वयाह्यत्रनदत्तंकिंचिदेवहि ॥३२॥ इतिश्रुत्वानृपःप्राहरामेणसहमाधवः ॥ यथोक्तांदक्षिणांशीघ्रंगृहाणजगदीश्वर ॥३३॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ इत्युक्त्वाप्रददौराजाहर्षितःप्रेमविह्वलः ॥ फलंसर्वंकृष्णकरेराजसूयाश्वमेधयोः ॥३४॥ तदाजयजयारावोद्वारकायांबभूवह ॥ सद्यःसुराश्चसंतुष्टाःपुष्पवर्षंप्रचक्रिरे ॥३५॥ सर्वाश्चदेवतास्तुष्टाःप्राप्तभावादिवंगताः ॥ रक्षोदैत्यादंष्ट्रिणश्चखगामर्काबिलेशयाः ॥ ३६ ॥ शैलागावोवृक्षसंघानद्यस्तीर्थानिसिन्धवः ॥ संतुष्टाःप्राप्तभागायेसर्वेस्वंस्वंगृहंगताः ॥ ३७ ॥ पूजितादानमानाभ्यांराजानोयेसमागताः ॥ जग्मुःस्वंस्वंगृहंसैन्यैःकंपयन्तोमहीतलम् ॥ ३८ ॥

कियोहै ॥ ३१ ॥ तब श्रीकृष्णने कही कि, हे राजन्! तुम सब प्रकारसो समर्थ हौ पन आपने या इतने बडेभारी यज्ञमें मेरे लायक मोकूँ कुछ नहीं दियोहै ॥ ३२ ॥ तब उग्रसेनजी श्रीकृष्णके कहेको सुनके बोले कि, सुनो लालजी! अब तुम दाऊजीसहित यथोक्त दक्षिणाको जलदी ग्रहण करौ, हे जगदीश्वर ॥ ३३ ॥ गर्गजी कहैहैं कि, इतनी कहिके प्रेममें विह्वल भये ऐसे उग्रसेनजी बडे हर्षित भये फिर राजसूय और अश्वमेधयज्ञका समग्र फल श्रीकृष्णके हाथमें निवेदन करदेते भये ॥ ३४ ॥ तब द्वारकामें जयजय शब्द भयो और प्रसन्न भये देवताननें फूल बरसाये ॥ ३५ ॥ फिर सब देवता प्रसन्न है अपने २ भागको लेकै स्वर्गको गये फिर राक्षस, दैत्य, दाढवारे, पशु, पक्षी, बंदर, बिलवासी ॥ ॥ ३६ ॥ पर्वत, गऊ, वृक्षसमूह, नदी, तीर्थ और समुद्र संतुष्ट हैके अपने २ भागनको लैकै अपने २ स्थाननको गये ॥ ३७ ॥ और जे राजा आये हे वेहू दान, मानसों पूजन किये

सैन्यनते भूमिको कँपावते सब राजा अपने २ घरनको गयेहै ॥ ३८ ॥ फिर सब नंदादिक गोप और यशोदा आदिक व्रजकी स्त्री हे राजन् ! कृष्णने जिनको पूजन कियो वे सब विरहमें आर्त हैके व्रजको गईहैं ॥ ३९ ॥ या प्रकार यादवेंद्र राजा उग्रसेन अपने मनोरथरूप दुस्तर समुद्रके पार उतरके श्रीकृष्णके प्रभावसों गईहै व्यथा जिनकी ऐसे होतेभयेहैं ॥ ॥ ४० ॥ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखंडे भाषाटीकायां सप्तपंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५७ ॥ गर्गजी कहैं हैं कि, तदनंतर श्रीकृष्ण महात्माने कंसादिक नौ भाईनको आह्वान कियो सो वे सब वैकुंठसो आयेहैं ॥ १ ॥ तब उन सबनको आयो देखके सबनको बडो विस्मय भयो तब वे सब श्रीकृष्णसों बलदेवजीसों प्रद्युम्नसों और अनिरुद्धसों मिलके कंसादिकनने सबको प्रणाम करीहै तब हे नृप ! सुधर्मासभामें उन सबनको देखेहै ॥ २ ॥ ३ ॥ रुचिमती पत्नीसहित इंद्रासनपै बैठे प्रसन्न भये कंसादिक अपने पुत्रनको उग्रसेन

सर्वेगोपाश्चनन्दाद्यायशोदाद्याव्रजस्त्रियः ॥ कृष्णेनपूजिताराजन्विरहार्त्ताव्रजंययुः ॥३९॥ एवंराजायादवेंद्रोमनोरथमहार्णवम् ॥ दुस्तरंचसमुत्तीर्यहरिणासीद्गतव्यथः ॥ ४० ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखण्डेविश्वभोज्यदक्षिणावर्णनंनामसप्तपंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५७ ॥

॥ गर्गउवाच ॥ ॥ ततःसर्वेसमाहूताःश्रीकृष्णेनमहात्मना ॥ वैकुण्ठादाययुःशीघ्रंकंसाद्यानवभ्रातरः ॥ १ ॥ दृष्ट्वातानागतान्सर्वेविस्मयंपरमंययुः ॥ तेसमागत्यश्रीकृष्णंबलंप्रद्युम्नमेवच ॥२॥ अनिरुद्धंचकंसाद्यानेमुःसर्वेपृथक्पृथक् ॥ ददर्शचोग्रसेनस्तुसुधर्मायांसुतान्नृप ॥३॥ शक्रसिंहासनस्थोवैरुचिमत्यासमन्वितः ॥ कंसादीन्स्वसुतान्प्रीतोकृष्णाकारांश्चतुर्भुजान् ॥ ४ ॥ शंखचक्रगदापद्मैर्भूषितान्पीतवाससः ॥ कृष्णपार्श्वेस्थितान्पुत्रानाह्वयामासभूपतिः ॥ ५ ॥ ततःकृष्णस्तुभगवान्कंसादीन्प्राहसस्मितः ॥ पश्यस्वमातापितरौयुष्माकंदर्शनोत्सुकौ ॥ ६ ॥ गत्वासमीपेहेवीरायूयंनमतभक्तितः ॥ इतिकृष्णस्यवचनंकृष्णभृत्यानिशम्यच ॥ ७ ॥ ऊचुःप्रहर्षिताःसर्वेकंकन्यग्रोधकादयः ॥ ॥ कंसाद्याऊचुः ॥ ॥ ईदृशाःपितरोऽस्माकमीदृश्योमातरश्चवै ॥ ८ ॥ बद्दवश्चाभवन्नाथभ्रमतांतवमायया ॥ हरिःपितातुजीवस्यश्रुतिरेषासनातनी ॥ ९ ॥ तस्माचान्यंनपश्यामोवयंत्वन्निकटेस्थिताः ॥ पुराविलोकितस्त्वंवैसंग्रामेबलसंयुतः ॥ १० ॥ पश्चाज्जातौद्वारकायांनदृष्टौकार्ष्णिकार्ष्णिजौ ॥ तस्माद्द्रष्टुंचतुर्व्यूहंवयमत्रसमागताः ॥ ११ ॥

जीने कृष्णकेसे जिनके आकार ऐसे सबनको देखेहैं । और सब चतुर्भुज देखेहैं ॥ ४ ॥ शंख, चक्र, गदा, पद्मनसों भूषित हैं पीतांबर पहरेहैं, कृष्णके पास खडे पुत्रनको उग्रसेनने बुलायेहै ॥ ५ ॥ तब श्रीकृष्ण भगवान् हँसके कंसादिकनसों बोले, देखो ! ये तुमारे दर्शनमें उत्कंठित है ये तुमारे मातापिता हैं इनें देखौ ॥ ६ ॥ हे वीरहो ! इनके पास जायके नमस्कार करौ, ये कृष्णके कहेको सुनके ॥ ७ ॥ वे कंकन्यग्रोधादिक प्रसन्न हैके बोले कि, हे नाथ ! कर्मनके मारे या संसारमें भ्रमण करै ऐसे हमारे न जानें कितने मातापिता हैगये और न जाने कितने होयँगे ॥ ८ ॥ तेरी मायाको बडो बल है, या जीवको पिता हरि हैं ये सनातनी श्रुति है ॥ ९ ॥ तोसौ अन्यको नही जानैहे हम तो तुमारे पासमेंही खडेहै, पहले हमने आपको संग्राममें देखेहैं बलदेवजी सहित ॥ १० ॥ हमारे गयेके पीछे प्रद्युम्न, अनिरुद्ध दोनों उत्पन्न भये सो हमने देखे नही सो अब हम आपकी चतुर्व्यूह

मूर्त्तिके देखवेको आयेहे ॥ ११ ॥ श्रीकृष्ण, बलभद्र, प्रद्युम्न और अनिरुद्ध ये सब आज हमने देखे तुम परिपूर्णतम हौ ॥ १२ ॥ सो हम ये नही जानैहे कि, हमारो कौनसो पूर्वपुण्य है जो हमने आपको दर्शन कियोहै, आपको दर्शन संतनकोहू दुर्लभ है, आप परिपूर्ण चतुर्व्यूह हौ, हम आपको नही जानैहैं, ॥ १३ ॥ हे संकर्षण ! हे कृष्ण ! हे अनिरुद्ध ! हे प्रद्युम्न ! मूढ कुबुद्धि जे हम हैं तिनके अपराधको क्षमा करौ ॥ १४ ॥ हे गोविंद ! आप वैकुंठको जाओ आपको सुंदर धाम सूनो है, धन्य ये द्वारका है जो आपने वैकुंठसोंहू अधिक कीनी है ॥ १५ ॥ जो तेरो चरण ब्रह्मा, इन्द्र, अग्नि, सूर्य, शिव, मरुत, यमादिक, कुबेर चंद्रमा, वरुण इनसों पूजित है वाही चरणको हम निरंतर भजन करैहैं॥ १६॥ बडे २ मुनींद्र, लक्ष्मी, देवता और भक्तनने चंदन, पुष्प, धूप, दीप, धानकी खील, अक्षत और दूर्वा, सुपारीसों पूजन कियो ता तेरे चरणको मैं निरंतर भजन करौहौं॥ १७॥ गर्गजी कहैहैं कि, ऐसे कंसादिक सबनके

श्रीकृष्णोबलभद्रश्चश्रीप्रद्युम्नउषापतिः ॥ परिपूर्णतमाएतेह्यद्योस्माभिर्विलोकिताः ॥ १२ ॥ केनपूर्वेणपुण्येनदृष्टोयोदुर्लभःसताम् ॥ परिपूर्णश्चतुर्व्यूहोनजानीमोवयंकिल ॥ १३ ॥ हेसंकर्षणहेकृष्णहेप्रद्युम्नउषापते ॥ मूढानांनःकुबुद्धीनामपराधंक्षमस्वच ॥ १४ ॥ गच्छगोविंदवैकुण्ठंशून्यंतेधामसुन्दरम् ॥ धन्यात्वयाद्वारकातुवैकुण्ठाच्चकृताधिका ॥ १५ ॥ यदर्चितंब्रह्मशचीशवह्निभिरादित्यगौरीशमरुद्यमादिभिः ॥ पौलस्त्यतारेशजलेशपूजितंपादारविंदंसततंभजामहे ॥ १६ ॥ मुनींद्रलक्ष्मीसुरभक्तसात्वतैःसुपूजितंचंदनगंडधूपकैः ॥ लाजाक्षतैश्चांकुरपूगचर्चितंपादारविंदंसततंभजामहे ॥१७॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ इत्युक्त्वातेचकंसाद्यावैकुण्ठंप्रययुर्नृप ॥ सर्वेषांपश्यतांराजाविस्मितोभूत्सभार्यया॥१८॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांहयमेधखण्डेकंसादिदर्शनंनामाष्टपंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५८ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ अथोग्रसेनोनृपतिःपुत्रस्याशांविसृज्यच ॥ व्यासंपप्रच्छसंदेहंज्ञात्वाविश्वंमनोमयम् ॥ १ ॥ ॥ उग्रसेनउवाच ॥ ॥ ब्रह्मन्केनप्रकारेणहित्वाचजगतःसुखम् ॥ भजेत्कृष्णंपरंब्रह्मतन्मेव्याख्यातुमर्हसि ॥ २ ॥ ॥ व्यासउवाच ॥ ॥ त्वदग्रेकथयिष्यामिसत्यंहितकरंवचः ॥ उग्रसेनमहाराजशृणुष्वैकाग्रमानसः ॥३॥ सेवनंकुरुराजेंद्रराधाश्रीकृष्णयोःपरम् ॥ नित्यंसहस्रनामभ्यामुभयोर्भक्तितःकिल ॥४॥ सहस्रनामराधायाविधिर्जानातिभूपते ॥ शंकरोनारदश्चैवकेचिद्वैचास्मदादयः ॥ ५ ॥ ॥ उग्रसेनउवाच ॥ ॥ राधिकानामसाहस्रंनारदाच्चपुराश्रुतम् ॥ एकांतेदिव्यशिबिरेकुरुक्षेत्रेरविग्रहे ॥ ६ ॥

देखते देखते वैकुंठको गयेहैं तब सब और भार्यासहित राजा उग्रसेन बडे विस्मित भयेहैं ॥ १८ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखंडे भाषाटीकायामष्टपञ्चाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५८ ॥ गर्गजी कहैहे कि, तदनंतर उग्रसेनजी पुत्रकी आशाको छोडके श्रीकृष्णके अनुग्रहसों या विश्वको मनोमय जानके व्यासजीसों संदेह पूछनलगे ॥ १ ॥ उग्रसेनजी बोले कि, हे ब्रह्मन् ! या जगत्के सुखको छोडके परब्रह्म कृष्णको कौनसे प्रकारसों भजन करै ये मोसों व्याख्यान करौ ॥ २ ॥ तव वेदव्यासजी बोले कि, मैं तुमारे आगे जो सत्य और हित कर वचन हैं सो कहौंगो, हे उग्रसेन हे महाराज ! तुम एकाग्र मनसों सुनौ ॥ ३ ॥ हे राजेंद्र ! केवल तुम राधाकृष्णकोही भक्तिसों दोनोंनके सहस्रनामनसो आराधन करौ ॥ ४ ॥ हे भूपते ! राधाजीके सहस्रनाम ब्रह्माजी जानैहैं या शंकरजी, नारदजी या कोई अस्मदादिक हैं वे जानैहैं और कोऊ नही जानैहै ॥ ५ ॥ तब उग्रसेनजीने कही कि, महाराजजी !

मैने राधिकाजीके तो सहस्रनाम कुरुक्षेत्रमे दिव्यशिबिरमे, सूर्यग्रहणमे एकांतस्थानमें नारदजीके मुखसा सुनेहै ॥ ६ ॥ परंतु अक्लिष्टकर्मा श्रीकृष्णके सहस्रनाम नहीं सुनेहैं सो उनके सहस्रनामको कृपा करके कहौ जासौ मै कल्याणको प्राप्त होऊँ ॥ ७ ॥ तब गर्गजी बोले कि, या प्रकार उग्रसेनजीके कहेको सुनकै महामुनि श्रीवेदव्यासजीने श्रीकृष्णको ध्यान कर और साक्षात् कृष्णको नेत्रनसों अगारी दर्शन करते हँसके प्रसन्न हैके उग्रसेनसें बोलेहैं ॥ ८ ॥ व्यासजीने कही कि, हे राजन्! मैं उत्तमोत्तम श्रीराधिकानाथके हजार नामनको कहौहो त्रिनें तुम सुनौ जे नाम अपने निजधाम गोलोकमें श्रीकृष्णचंद्रने राधाके आगे कहेहैं विनको तुम सुनौ ॥ ९ ॥ श्रीभगवान् बोले ये रहस्य (गोप्य) है निश्चय छिपायवे योग्य है हरएकके आगे कहै तो कहनवारेको निरंतर हानि हैवेको कारण है, ये मोक्षको देनवारे, सुखके देनवारे परमकल्याणरूप और सर्वोत्कृष्ट पुरुषार्थ देनवारे हैं ॥ १० ॥ कि, हे भूप ! ये कृष्णसहस्रनाम मेरो रूप है याको जो पाठ करै वो पुरुष मेरौ प्रसिद्ध रूप है, ये सहस्रनाम शठ मनुष्य और दंभी मनुष्यको बतानेयोग्य नहीं है ॥

नश्रुतंनामसाहस्रंकृष्णस्याक्लिष्टकर्मणः ॥ वदतन्मेचकृपयायेनश्रेयोऽहमाप्नुयाम् ॥ ७ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ श्रुत्वोग्रसेनवचनंवेदव्यासो महामुनिः ॥ प्रशस्यतंप्रीतमनाप्राहकृष्णंविलोकयन् ॥ ८ ॥ ॥ व्यासउवाच ॥ ॥ शृणुराजन्प्रवक्ष्यामिसहस्रंनामसुन्दरम् ॥ पुरास्वधाम्निराधायैकृष्णेनानेननिर्मितम् ॥ ९ ॥ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ इदंरहस्यंकिलगोपनीयंदत्तेचहानिःसततंभवेद्धि ॥ मोक्षप्रदंसर्वसुखप्रदंशंपरंपरार्थंपुरुषार्थदंच ॥ १० ॥ रूपंचमेकृष्णसहस्रनामपठेत्तुमद्रूपइवप्रसिद्धः ॥ दातव्यमेवंनशठायकुत्रनदांभिकायोपदिशेत्कदापि ॥ ॥ ११ ॥ दातव्यमेवंकरुणावृतायगुर्वंघ्रिभक्तिप्रपरायणाय ॥ श्रीकृष्णभक्तायसतांपरायतथामदक्रोधविवर्जिताय ॥ १२ ॥ ॐअस्यश्रीकृष्णसहस्रनास्तोत्रमंत्रस्य नारायणऋषिर्भुजंगप्रयातंछंदः श्रीकृष्णचन्द्रोदेवता वासुदेवोबीजं श्रीराधाशक्तिःमन्मथःकीलकं श्रीपूर्णब्रह्मकृष्णचन्द्रभक्तिजन्मफलप्राप्तये जपेविनियोगः ॥ अथध्यानम् ॥ शिखिमुकुटविशेषंनीलपद्मांगदेशंविधुमुखकृतकेशंकौस्तुभापीतवेशम् ॥ मधुररवकलेशंशंभजेभ्रातृशेषंव्रजजनवनितेशंमाधवंराधिकेशम् ॥ १३ ॥ ॥ इतिध्यानम् ॥ हरिर्देवकीनन्दनःकंसहंतापरात्माचपीतांबरःपूर्णदेवः ॥ रमेशस्तुकृष्णःपरेशःपुराणःसुरेशोच्युतोवासुदेवश्चदेवः ॥ १४ ॥

॥ ११ ॥ जाके हृदयमें दया होय, गुरुचरणमें जाकी भक्ति होय, श्रीकृष्णभक्त होय, संतनको सेवक होय, क्रोध मदसों विवर्जित होय वाके आगे कहै अन्यके आगे न कहै ॥ १२ ॥ पहलेही हाथमें जल लेके विनियोग करै कि, या श्रीकृष्णनामरूप मंत्रके नारायण ऋषि है, भुजंगप्रयात छंद है श्रीकृष्णचंद्र देवता है, वासुदेव बीज है, श्रीराधा शक्ति है, मन्मथ यामे कीलक, पूर्ण ब्रह्म श्रीकृष्णचंद्र भक्तिफल प्राप्तिकामनासौ जप करवेको विनियोग है ऐसे विनियोगजलको पात्रमे पटक देय फिर ध्यान करै–माथेपै मोरमुकुट है नीलउत्पलसमान जाको अंग, चंद्रवत् मुखके ऊपर खुली अलकनकी जामें शोभा, कंठमें कौस्तुभमणि और कटि पीतांबरसो सुशोभित, वंशीके मधुर शब्दको कररहे शेष जाके भ्राता, गोपीगणनके पति ऐसे माधव भगवान् राधिकाको मै भजन करोंहौ ॥ १३ ॥ या प्रकार ध्यान करके हाथ जोर इन नामनसों प्रार्थना करै

हरि, देवकीके नंदन, कंसके मारनवारे, पर ( सर्वोत्कृष्ट ) आत्मा, पीत अंवरको पहरे, पूर्ण देव, रमाके स्वामी, सबके मनके खेंचनवारे ब्रह्मादिकनके नियंता पुराण ( अनादिसिद्ध ) रुद्रादि देवतानको वश करनवारे, अच्युत ( सब समय एकाकार ), वसुदेवनंदन अथवा शुद्धांतःकरणमें निवास करनवारे, देव नाम प्रकाशरूप ॥ १४ ॥ भूमिको बोझ उतारनवारो, कृती, राधिकाको स्वामी, पर, पृथ्वीको पति, दिव्य गोलोकको नाथ, सुदामागोप राधिकाके शापके हेतु, दयालु, मानिनीनको मानको देनवारो और दिव्यलोकस्वरूप ॥ १५ ॥ लसद्गोपवेश ( सुंदर जाको गोपवेश ), अज ( जन्मरहित ), राधिकात्मा ( राधिकाके आत्मा ), चलत्कुंडल ( हलैहैं कुंडल जाके ), कुंतली ( सुन्दर अलक जाके विद्यमान ), कुंतलस्रक् ( अलकनमें माला जाके ), राधासहित रथमें विराजमान, सुधासौधभूचारणः ( श्वेत महल भूमिमें विचरनवारे ) दिव्यवस्त्रके धारणवारे ॥ १६ ॥ कौनसे दिन, अपने लोकमें वृंदावनमें विचरनवारौ महारत्नके सिंहासनपै विराजमान अत्यंत शांतस्वरूप हंसवत् श्वेतचमर जापै ढुरै चलच्छत्र और मुक्तावली

धराभारहर्त्ताकृतीराधिकेशःपरोभूवरोदिव्यगोलोकनाथः ॥ सुदाम्नस्तथाराधिकाशापहेतुर्घृणीमानिनीमानदोदिव्यलोकः ॥ १५ ॥ लसद्गोपवेषोह्यजोराधिकात्माचलत्कुंडलःकुंतलीकुंतलस्रक् ॥ रथस्थःकदाराधयादिव्यरत्नःसुधासौधभूचारणोदिव्यवासाः ॥ १६ ॥ कदावृन्दकारण्यचारीस्वलोकेमहारत्नसिंहासनस्थःप्रशांतः ॥ महाहंसभैश्चामरैर्वीज्यमानश्चलच्छत्रमुक्तावलीशोभमानः ॥१७॥ सुखीकोटिकंदर्पलीलाभिरामःक्वणन्नूपुराऽलंकृतांघ्रिःशुभांघ्रिः ॥ सुजानुश्चरंभाशुभोरुःकृशांगःप्रतापीभुशुंडासुदोर्दंडखंडः ॥ १८ ॥ जपापुष्पहस्तश्चशातोदरश्रीर्महापद्मवक्षस्थलश्चन्द्रहासः ॥ लसत्कुन्ददंतश्चबिंबाधरश्रीःशरत्पद्मनेत्रःकिरीटोज्ज्वलाभः ॥ १९ ॥ सखीकोटिभिर्वर्त्तमानोनिकुञ्जेप्रियाराधयारासंसक्तोनवांगः ॥ धराब्रह्मरुद्रादिभिःप्राथितःसद्धराभारदूरीकृतोथंप्रजातः ॥ २० ॥ यदुर्देवकीसौख्यदोबंधनच्छित्सशेषोविभुर्योगमायीचविष्णुः ॥ व्रजेनन्दपुत्रोयशोदासुताख्योमहासौख्यदोबालरूपःशुभांगः ॥ २१ ॥ तथापूतनामोक्षदःश्यामरूपोदयालुस्त्वऽनोभञ्जनःपल्लवांघ्रिः ॥ तृणावर्त्तसंहारकारीचगोपोयशोदायशोविश्वरूपप्रदर्शी ॥ २२ ॥

तिनसों शोभायमान ॥ १७ ॥ सुखरूप कोटिकामदेवनको अभिराम देनवारे शब्दयुक्त नूपुरसों अलंकृत जाके चरण शुभ जाकी अंघ्रि सुंदर जाके जानु केलाके समान जाके सुंदर ऊरु कृश जाके अंग बडे प्रतापी हाथीके शुंडादंडके समान जाके भुजदंड ॥ १८ ॥ जपा ( गुडहर ) के पुष्पके समान जाकी हथेली पतली जाकी कमर महापद्मके समान जाको वक्षस्थल चंद्रवत् जाको हँास शोभित कुंदकलीकेसे जाके दंत बिंव ( कँदूरीसे ) जाके ओष्ठ शरदके कमलसे जाके नेत्र किरीटसो उज्ज्वल जाकी कांति है ॥ १९ ॥ कोटि सखीनको संग लिये निकुंजमें विराजमान प्यारी राधिकाको संग लिये रासमें आसक्त नवीन जाको अंग भूमि तथा ब्रह्मरुद्रादि तिनकी प्रार्थनासों धरणीके बोझ उतारवेको जाने जन्म लियोहै ॥ २० ॥ यदुकुलको आभूषण देवकी वसुदेवको बंधनकाटके सुखदायक शेषजी सहित विभु ( समर्थ ) योगमाया जाकी शक्ति विष्णु (सर्वांतर्यामी ) व्रजमें नंदसुत और यशोदानंदन नामसों ख्यात महासुखको देवेवारौ बालरूप और सुभग जाको अंग ॥ २१ ॥ पूतनाको मोक्ष देनवारौ श्याम जाको रूप दयालु शकटको विखेरनवारो आम्रदलसे कोमल जाके

चरण तृणावर्तको संहारकरनवारो गउनको ग्वारिया यशोदाको यश विश्वरूप दिखावनवारो ॥ २२ ॥ गर्गके कथनानुसार सुंदरभाग्ययुक्त सुंदर बालक्रीडा करनवारो बलसहित सुंदर जाकी वाणी नूपुरनके शब्दयुक्त नंदके ऑगनमें क्रीडा करनवारो नैदके अंगणमें घुटनेनपे हाथधरके डोलनवारो ॥ २३ ॥ दहीको रपर्श करनवारो मॉंखनको खानवारो दूधको भोक्ता दहीको चौर दुग्धभुक् दहीके माटको फोरनवारो मृत्तिका जाने खाई नंदपुत्र विश्वरूप सूर्यकी कांतिसो मंडित जाको अंग ॥ २४ ॥ यशोदाके हाथनसों बँधो सबको आदि दामसो बँधेने जाने मणिग्रीवको बंधन छुडायो गोपीनके संगमें व्रजमें नृत्य करनवारो और नंदसन्नंदको लाडलडायो ॥ २५ ॥ नंदगोपकी गोदमें गोपालरूपसों विराजमान यमुनाके पुलिनमें विहार करनवारो और घन तथा पवनसो व्याप्त भॉंडीरवनमे नंदके हाथसों राधिकाके पाणिग्रहण करनवारो ॥ २६ ॥ जो गोलोकनामके लोकसे आये और महारत्नसमूह तथा न दं

तथागर्गदिष्टश्वभाग्योदयश्रीर्लसद्बालकेलिःसरामःसुवाचः ॥ क्वणन्नूपुरैःशब्दयुग्रिगमाणस्तथाजानुहस्तैर्व्रजेशांगणेवा ॥ २३ ॥ दधिस्पृक्च हैयंगवीदुग्धभोक्तादधिस्तेयकृद्दुग्धभुग्भांडभेत्ता ॥ मृदंभुक्तवान्गोपजोविश्वरूपःप्रचण्डांशुचण्डप्रभामंडितांगः ॥ २४ ॥ यशोदाकरैर्बंधनंप्राप्तआद्योमणिग्रीवमुक्तिप्रदोदामबद्धः ॥ कदानृत्यमानोव्रजेगोपिकाभिःकदानंदसन्नंदकैर्लाल्यमानः ॥ २५ ॥ कदागोपनन्दांकगोपालरूपीकलिंदांगजाकूलगोवर्त्तमानः ॥ घनैर्मारुतैश्छिन्नभांडीरदेशेगृहीतोवरोराधयानन्ददहस्तात् ॥ २६ ॥ निकुञ्जेचगोलोकलोकागतेपिमहारत्नसंघैःकदंबावृतेपि ॥ तदाब्रह्मणाराधिकासद्विवाहेप्रतिष्ठांगतःपूजितःसाममन्त्रैः ॥२७॥ रसीरासयुङ्मालतीनांवनेपिप्रियाराधयाराधिकार्थरमेशः॥ धरानाथआनन्ददःश्रीनिकेतोवनेशोधनीसुंदरोगोपिकेशः ॥ २८ ॥ कदाराधयाप्रापितोनंदगेहेयशोदाकरैर्लालितोमंदहासः ॥ भयीक्वापि वृन्दारकारण्यवासीमहामंदिरेवासकृद्देवपूज्यः ॥ २९ ॥ वनेवत्सचारीमहावत्सहारीबकारिःसुरैःपूजितोऽघारिनामा ॥ वनेवत्सकृद्गोपकृद्गोपवेषःकदाब्रह्मणासंस्तुतःपद्मनाभः ॥ ३० ॥ विहारीतथातालभुग्धेनुकारीसदारक्षकोगोविपार्त्तिप्रणाशी ॥ कलिंदांगजाकूलगःकालियस्यदमी नृत्यकारीफणेष्वप्रसिद्धः ॥ ३१ ॥

बलतासो आवृत निकुंजमे राधिकाके संग उत्तमविवाहमें ब्रह्माजीके गाय साममंत्रनसो जो प्रतिष्ठाको प्राप्त भयो ॥ २७ ॥ नवरस जामे विद्यमान मालतीलतानके वनमे प्रिया राधासहित राधिकाके लिये रासको करनवारो धराके नाथ नंदको आनंद देनवारो श्रीको निकेत वनको स्वामी धनवान् अतिसुंदर गोपीनको नाथ ॥ २८ ॥ नंदके घरमे कव राधाने पहुँचायो यशोदाने हाथसों लाड लडायो मंद जाको हँस डरेकी तरह कभू वृंदावनको निवास करनवारो महामंदिरमें विराजमान देवतानसों पूजनीय ॥ २९ ॥ वनमे बछरा चरावनवारो महावत्सासुरको मारनवारो बकासुरको अरि देवतानसों पूजित अघासुरको शत्रु वनमें वत्सकृद् और गोपकृद् गोपनकोसो जाको वेष ब्रह्माजी करके स्तुतिकियो और जाकी नाभिमेंसो कमल उत्पन्न भयोहै ॥ ३० ॥ तालफलको भोक्ता धेनुकासुरको अरि तालवनको विहारी सब समय रक्षक

गउनकी विषकी पीडा निवृत्त करी यमुनाके कूलमें क्रीडा करै कालीकी फणालीपर जाने नृत्य कियो ॥ ३१ ॥ लीलासहित शम जाके विद्यमान ज्ञानको देनवारौ कामनको पूरक गोपनसों युक्त गोपनके आनंदसों युक्त अतिस्थैर्ययुक्त दावानल जाने पीलीनो बालकनकीसी जाकी लीला वंशीमें सुंदर राग गावे पुष्प धारणकरै ॥ ३२ ॥ ॥ ३२ ॥ प्रलंबासुरकी प्रभाको नाशक गौर जाको वर्ण बलदेव जाको नाम रोहिणीको पुत्र रामनाम शेषावतार बलवान् कमलकेसे जाके नेत्र कृष्णके बडे भैया धरणीधर नागराज नीलांबर पहरे ॥ ३३ ॥ अतिसुख देनवारे अग्निहार व्रजके स्वामी शरद ग्रीष्म वर्षा करनवारे कृष्ण जिनको वर्ण व्रजमें गोपीनसों पूजित चीरनको चोर कदंबपै बैठे चीर देनवारौ व्रजसुंदरीनको स्वामी ॥ ३४ ॥ गोपनकी क्षुधाको नाशक यज्ञपत्नीनको चित्तचोर कृपाकरनवारो क्रीडा करनवारो भूमिको स्वामी व्रजमें इंद्रयज्ञको निवर्तक मितभोजी इंद्रको जाने व्यामोह उत्पन्न कियो बाल जाको रूप ॥ ३५ ॥ गोवर्धनको पूजाकरनवारो नंदको पुत्र गिरिधारी कृपालु गोवर्धनधारी जाको नाम आँधी मेह जाने निवृत्त कियो व्रजको रखवारो

सलीलःशमीज्ञानदःकामपूरस्तथागोपयुग्गोपआनन्दकारी ॥ स्थिरीह्यग्निभुक्पालकोबाललीलःसुरागश्चवंशीधरःपुष्पशीलः ॥ ३२ ॥ प्रलंबप्रभानाशकोगौरवर्णोबलोरोहिणीजश्चरामश्चशेषः ॥ बलीपद्मनेत्रश्चकृष्णाग्रजश्चधरेशःफणीशस्तुनीलांबराभः ॥ ३३ ॥ महासौख्यदोह्यग्निहारव्रजेशःशरद्ग्रीष्मवर्षाकरःकृष्णवर्णः ॥ व्रजेगोपिकापूजितश्चीरहर्त्ताकदंबेस्थितश्चीरदःसुंदरीशः ॥ ३४ ॥ क्षुधानाशकृद्यज्ञपत्नीमनस्पृक्कृपाकारकःकेलिकर्त्तावनीशः ॥ व्रजेशक्रयागप्रणाशीमिताशीशुनासीरमोहप्रदोबालरूपी ॥ ३५ ॥ गिरिःपूजकोनन्दपुत्रोह्यगध्रःकृपाकृच्चगोवर्द्धनोद्धारिनामा ॥ तथावातवर्षाहरोरक्षकश्चव्रजाधीशगोपांगनाशंकितःसन् ॥ ३६ ॥ अगेन्द्रोपरीशक्रपूज्यःस्तुतःप्राङ्मृषाशिक्षकोदेवगोविंदनामा ॥ व्रजाधीशरक्षाकरःपाशिपूज्योऽनुजैर्गोपजैर्दिव्यवैकुण्ठदर्शी ॥ ३७ ॥ चलच्चारुवंशीक्वणःकामिनीशोव्रजेकामिनीमोहदःकामरूपः ॥ रसाक्तोरसीरासकृद्राधिकेशोमहामोहदोमानिनीमानहारी ॥ ३८ ॥ विहारीवरोमानहृद्राधिकांगोधराद्वीपगःखण्डचारीवनस्थः ॥ प्रियोह्यष्टवक्रर्षिद्रष्टासराधोमहामोक्षदःपद्महारीप्रियार्थः ॥ ३९ ॥ वटस्थःसुरश्चन्दनाक्तःप्रसक्तोव्रजंह्यागतोराधयामोहिनीषु ॥ महामोहकृद्गोपिकागीतकीर्त्तीरसस्थःपटीदुःखिताकामिनीशः ॥ ४० ॥

व्रजको अधीश गोपांगनानसों शंकित ॥ ३६ ॥ गोवर्धनके ऊपर जाकी इंद्रने पूजाकरी और स्तुति करी नंदादिकनको मृषा उपदेष्टा गोविंददेव जाको नाम नंदकी जाने रक्षा करी वरुणने जाकी पूजा करी अनुजा और गोपनको जाने वैकुंठ दिखायो ॥ ३७ ॥ चंचल मनोहर वंशी जाने बजाई कामिनीनको स्वामी कामिनीनको मोहकरनवारो साक्षात् कामरूप रससों लिप्त रस जाके विद्यमान रासविहारी राधिकानाथ महामोहको उत्पादक माननीनके मानको निवर्तक ॥ ३८ ॥ विहारकरनवारेनमें श्रेष्ठ मानहारी राधिकाको अंग भूमिद्वीपमें जाने जन्म लियो खंडनमें विचरे वनमें स्थितरहै प्यारे अष्टावक्र ऋषिको द्रष्टा और राधासहित जायके वा अष्टावक्रको मोक्षदीनी प्यारीके लिये जाने कमल चुराये ॥ ३९ ॥ वटपै विराजमान चंदनसों लिप्त प्रसक्त हैके राधायुत व्रजमें आये मोहनियोंमें महामोहकरनवारे गोपीनने जाकी कीर्ति गाई रसमें स्थित पटी और दुःखिता और कामिनीनको स्वामी॥४०॥

वनमें गोपीनको त्यागकरनवारो चरणचिह्नको दिखावनवारो कलानको करनवारो कामदेवको मोहवेवारो वशी, गोपीनके मध्यमें विराजमान मनोहर जाकी वाणी प्रियाकी प्रीति करनवारो रासमें रंगो सर्वकलानको स्वामी ॥ ४१ ॥ रसमें रँगो जाको चित्त अनंत जाको रूप वनमाला पहरै गोपीनके मध्यमें स्थित सुंदर जाके भुज सुन्दर जाके पाद सुंदर जाके वेश और केश व्रजको स्वामी सखा प्यारीको स्वामी सुंदर जो देश ॥ ४२ ॥ शब्दयुक्त किंकिणीको पहरै पाँवनमें जाके नूपुर शोभित जाके कंकण बाजू जाके विद्यमान कंठमें जाके हारको भार किरीट और चंचल कुंडल और अँगूठी स्फुरत्कौस्तुभ मणि और मालतीसों मंडितहै अंग जाको ॥४३॥ रासरंगमें मग्न महानृत्यकरनवारो कलानसों पूर्ण चंचलहारकीसी जाकी कांति भामिनीनके नृत्यसों युक्त यमुनाजलमें विहारी कुंकुमकी जाकें शोभा और देवनायिका और नायक जाको गानकरैं ॥४४॥ राधाको पति सुखसों पूर्ण पूर्ण जाको बोध कटाक्षसों मुसकान करन

वनेगोपिकात्यागकृत्पादचिह्नप्रदर्शीकलाकारकःकामंमोही ॥ वशीगोपिकामध्यगःपेशवाचःप्रियाप्रीतिकृद्रासरक्तःकलेशः ॥ ४१ ॥ रसारक्तचित्तोह्यनन्तस्वरूपःस्रजासंवृतोबल्लवीमध्यसंस्थः ॥ सुबाहुःसुपादःसुवेशःसुकेशोव्रजेशःसखावल्लभेशःसुदेशः ॥ ४२ ॥ क्वणत्किंकिणीजालभृन्नूपुराढ्योलसत्कंकणोह्यंगदीहारभारः ॥ किरीटीचलत्कुण्डलश्चांगुलीयस्फुरत्कौस्तुभोमालतीमंडितांगः ॥ ४३ ॥ महानृत्यकृद्रासरंगःकलाढ्यश्चलद्धारभोभामिनीनृत्ययुक्तः ॥ कलिन्दांगजाकेलिकृत्कुंकुमश्रीःसुरैर्नायिकानायकैर्गीयमानः ॥ ४४ ॥ सुखाढ्यस्तुराधापतिःपूर्णबोधःकटाक्षस्मितीवल्गितभ्रूविलासः ॥ सुरम्योऽलिभिःकुन्तलालोलकेशःस्फुरद्बर्हकुन्दस्रजाचारुवेषः ॥ ४५ ॥ महासर्पतोनन्दरक्षापरांघ्रिःसदामोक्षदःशंखचूडप्रणाशी ॥ प्रजारक्षकोगोपिकागीयमानःककुद्मिप्रणाशप्रयासःसुरेज्यः ॥ ४६ ॥ कलिःक्रोधकृत्कंसमंत्रोपदेष्टातथाक्रूरमन्त्रोपदेशीसुरार्थः ॥ बलीकेशिहापुष्पवर्षोऽमलश्रीस्तथानारदादर्शितोव्योमहंता ॥ ४७ ॥ तथाक्रूरसेवापरःसर्वदर्शीव्रजेगोपिकामोहदःकूलवर्त्ती ॥ सतीराधिकाबोधदःस्वप्नकर्त्ताविलासीमहामोहनाशीस्वबोधः ॥ ४८ ॥ व्रजेशापतस्त्यक्तराधासकाशोमहामोहदावाग्निदग्धापतिश्च ॥ सखीबन्धनान्मोचिताक्रूरआरात्सखीकंकणैस्ताडिताक्रूररक्षी ॥ ४९ ॥

वारौ चंचलभ्रूविलासी सुरम्य भ्रमरयुत जाकी अलक सुंदर मोरमुकुट और कुंदकी मालासों सुंदर जाको वेष है ॥४५॥ महा अजगरसों नंदके प्राण बचावनवारो सदा मोक्षको दाता शंखचूडको नाशक प्रजाको रक्षक गोपीनसों गानकियो ककुद्मीके प्रणाशमें जाको प्रयास देव जाको पूजनकरैं ॥ ४६ ॥ कलिरूप क्रोधकृत कंसको मंत्रोपदेश करनवारे तथा देवकार्य साधक अक्रूरको मंत्रोपदेशक बलवान् केशीके मारनवारो पुष्पवर्षासों अमल जाकी शोभा और नारदके कहेसों व्योमासुरको मारनवारो ॥ ४७ ॥ और अक्रूरकी सेवामें तत्पर सबको द्रष्टा व्रजमें गोपीनको मोहक तटस्थ हैकें रहनवारौ सती राधिकाको बोधदेनवारो स्वप्नकरनवारो आप विलासी महामोहको नाशकर्ता आप अपने ज्ञानसों युक्तहै ॥ ४८ ॥ शापके कारणसो जाने राधिकाजीको व्रजमें समीप छोडो तब परस्पर महामोहदावानलसों दोऊ तापितभयें अक्रूरने सखीनके बंधनेसे छुडाये तब सखीनके कंकणनकी मारसों अक्रूरको बचा

वनवारे ॥४९॥ जब कृष्णचंद्र रथमें विराजे और जानेको तयारभये तब राधाजीने और गोपगोपीमंडलीने जिनको रोको मनोहर है लीला जाकी तब मार्गमें अक्रूरके संदेह दूरकरवे को जलमें जिनने अक्रूरको दिव्यरूप दिखायो मथुराके देखनेकी जिनकी इच्छा भई तब पुरी ( मथुरा ) की मोहिनी ( माथुरी ) नके चित्तके मोहकरनवारे ॥ ५० ॥ तैसेही कंसके रंगकार धोबीको जिनने मारौ सुवस्त्र पहरै माली सुदामाकी मालनको जिनने पहरीं दरजीकी प्रीति करनवारे और मालीने जिनकी पूजाकरी महाकीर्तिके देनवारे फिर कुब्जासों जिनने क्रीडा करी फिर कंसके स्फुरच्चंड्कोदंडको खंडनकरनवारे ॥ ५१ ॥ कंसके भटनको आर्ति जिनने दीनी फिर जिनने कंसको दुःस्वप्न दिखाये महामल्लनकोसों जाको वेष कुवलयापीडको जिनने मारो फिर महामात्यको मारके जिनने रंगभूमिमें प्रवेश कियो तब नवरस ( शृंगार ) आदिसों पूर्ण यशस्वी बलवान् कहनवारेनमें अतिप्रवीण शोभासों परिपूर्ण है ॥ ५२ ॥ महामल्ल चाणूरादिकनको मारनवारो स्त्रीनकी वाणीनको सुनके युद्धकरनवारो भूमिको स्वामी कंसको मारनवारो और जो पहले पूजित यदु उग्रसेननामसों प्रसिद्ध हौ वाको जाने

रथस्थोव्रजेराधयाकृष्णचन्द्रःसुगुप्तोगमीगोपकैश्चारुलीलः ॥ जलेक्रूरसंदर्शितोदिव्यरूपोदिदृक्षुःपुरीमोहिनीचित्तमोही ॥ ५० ॥ तथारंगकारप्रणाशीसुवस्त्रःस्रजीवायकप्रीतिकृन्मालिपूज्यः ॥ महाकीर्तिदश्चापिकुब्जाविनोदीस्फुरच्चण्डकोदंडरुग्णप्रचंडः ॥ ५१ ॥ भटार्त्तिप्रदःकंसदुःस्वप्नकारीमहामल्लवेषःकरींद्रप्रहारी ॥ महामात्यहारंगभूमिप्रवेशीरसाढ्योयशःस्पृग्बलीवाक्पटुश्रीः ॥ ५२ ॥ महामल्लहायुद्धकृत्स्त्रीवचोर्थीधरानायकःकंसहंतायदुःप्राक् ॥ सदापूजितोह्युग्रसेनप्रसिद्धोधराराज्यदोयादवैर्मंडितांगः ॥ ५३ ॥ गुरोःपुत्रदोब्रह्मविद्ब्रह्मपाठीमहाशंखहादंडधृक्पूज्यएव ॥ व्रजेह्युद्धवप्रेषितोगोपमोहीयशोदाघृणीगोपिकाज्ञानदेशी ॥ ५४ ॥ सदास्नेहकृत्कुब्जयापूजितांगस्तथाक्रूरगेहंगमीमंत्रवेत्ता ॥ तथापांडवप्रेषिताक्रूरएवसुखीसर्वदर्शीनृपानंदकारी ॥ ५५ ॥ महाक्षौहिणीहाजरासंयमानीनृपोद्धारकाकारकोमोक्षकर्त्ता ॥ रणीसार्वभौमस्तुतोज्ञानदाताजरासंधसंकल्पकृद्द्रावदंघ्रिः ॥ ५६ ॥ नगादुत्पतद्द्वारिकामध्यवर्त्तीतथारेवतीभूषणस्तालचिह्नः ॥ यदूरुक्मिणीहारकश्चैद्यत्रेयस्तथारुक्मिरूपप्रणाशीसुखाशी ॥ ५७ ॥

भूमिको राज्य दियो यादवनने जाको पूजन कियो ॥ ५३ ॥ वेदको पढके ब्रह्मज्ञ हैकै जाने गुरुको पुत्र लायकें दियो दंडको धारणकर जाने शंखासुरको मारौ फिर पूज्यव्रजमें उद्धवको भेजो जो गोपनको मोहक यशोदापै जाने अनुग्रह कियो और गोपीनको जा उद्धवने ज्ञानोपदेश कियो ॥ ५४ ॥ सदा स्नेहयुक्त कुब्जाके घर गयो कुब्जाने जाको पूजनकियो फिर अक्रूरके घरमें जाने गमनकियो मंत्रको वेत्ता फिर जाने अक्रूरको हस्तिनापुरमें पांडवनके पास भेजो अत्यंतसुखी सर्वज्ञ और उग्रसेनको जाने आनंदयुक्त कियो ॥ ५५ ॥ तेईश अक्षौहिणी सहित अनेकवार जरासंधको जीतके जाने द्वारका बनाई मुचुकुंदकी जाने मोक्षकरी चक्रवर्ती राजानकरके स्तुति कियो ज्ञानको दाता और जरासंधके मनोरथ पूरणके लिये मथुरा छोडके भागे ॥ ५६ ॥ फिर प्रवर्षणगिरिसो कूदके द्वारिकामें गये रेवतीके भूषण तालको जाके चिह्न यदुनसहित रुक्मिणीको जाने हरणकियो शिशुपालकरके वेध्य रुक्मीको

मूँडमूँडके जाने विरूपकियो ओर सुखमें जाकी आशा ॥ ५७ ॥ अनंत, मार, कार्ष्णि, काम, मनोज, शंबरारि, रतीश, रथी, मन्मथ, मीनकेतु, शरी, स्मर, दर्पक, मानहा ओर पंचबाण ( ये सब प्रद्युम्नके नाम है ) ॥ ५८ ॥ सबको प्रिय सत्यभामाको पति यादवनको स्वामी सत्राजितके प्रेमको पूर्ण महारत्न ( स्यमंत ) को देनवारो जांबवान्सों जाने युद्ध कियो महाचक्रधारी खड्गधृक् रामसों संधिकरी ॥ ५९ ॥ विहारमें स्थित पांडवनसों प्रेमकारी कालिंदीमोहन खांडववनके लिये मित्र अर्जुनकी जो प्रीतिकारी अगारी करनवारो क्रीडा करबेको मित्रविंदाके पति ॥ ६० ॥ नग्नजित राजाके प्रेमकृत् सातरूप वनके सात वृपनको जाने दमन कियो सत्याके पति पारिबर्ह जाने ग्रहण कियो यथेष्ट राजनसों संवृतहै भद्राके पति मधुको विलासी मानिनीनको और जननको स्वामी ॥ ६१ ॥ इंद्रके मोहसों आवृत सत्यभामाभार्या सहित गरुडपै बैठके मुरदैत्यको अरि पुरीसंघको भेत्ता सुवीरशिर

अनंतश्चमारश्चकार्ष्णिश्चकामोमनोजस्तथाशंबरारीरतीशः ॥ रथीमन्मथोमीनकेतुःशरीचस्मरोदर्पकोमानहापंचबाणः ॥ ५८ ॥ प्रियःसत्यभामापतिर्यादवेशोऽथसत्राजितप्रेमपूरःप्रहासः ॥ महारत्नदोजांबवद्युद्धकारीमहाचक्रधृक्खड्गधृग्रामसंधिः ॥ ५९ ॥ विहारस्थितःपांडवप्रेमकारीकलिंदांगजामोहनःखांडवार्थी ॥ सखाफाल्गुनप्रीतिकृन्नग्रकर्त्तातथामित्रविंदापतिःक्रीडनार्थी ॥ ६० ॥ नृपप्रेमकृन्नग्नजितःसप्तरूपोऽथसत्यापतिःपारिबर्हीयथेष्टः ॥ नृपैःसंवृतश्चापिभद्रापतिस्तुविलासीमधोर्मानिनीशोजनेशः ॥ ६१ ॥ शुनासीरमोहावृतःसत्सभार्यःसताक्ष्योंमुरारिःपुरीसंघभेत्ता ॥ सुवीरःशिरःखण्डनोदैत्यनाशीशरीभौमहाचंडवेगःप्रवीरः ॥ ६१ ॥ धरासंस्तुतःकुंडलच्छत्रहर्त्तामहारत्नयुङ्राजकन्याभिरामः ॥ शचीपूजितःशक्रजिन्मानहर्त्तातथापारिजातोपहारीरमेशः॥६३॥गृहीचामरैःशोभितोभीष्मकन्यापतिर्हास्यकृन्मानिनीमानकारी॥ तथारुक्मिणीवाक्पटुःप्रेमगेहःसतीमोहनःकामदेवापरश्रीः ॥ ६४ ॥ सुदेष्णःसुचारुस्तथाचारुदेष्णोपरश्चारुदेहोबलीचारुगुप्तः ॥ सुतीभद्रचारुस्तथाचारुचन्द्रोविचारुश्चचारूरथीपुत्ररूपः ॥६५॥ सुभानुःप्रभानुस्तथाचन्द्रभानुर्बृहद्भानुरेवाऽष्टभानुश्चसांबः ॥ सुमित्रःक्रतुश्चित्रकेतुस्तुवीरोश्वसेनोवृषश्चित्रगुश्चंद्रबिंबः ॥६६॥ विशंकुर्वसुश्चश्रुतोभद्रएकःसुबाहुर्वृपःपूर्णमासस्तुसोमः ॥ वरःशांतिरेवप्रघोषोथसिंहोबलोऽप्यूर्ध्वगोवर्द्धनोन्नादएव ॥६७॥ महाशोवृकःपावनोवह्निमित्रःक्षुधिर्हर्षकश्चानिलोऽमित्रजिच्च ॥ सुभद्रोजयःसत्यकोवामआयुर्यदुःकोटिशःपुत्रपौत्रप्रसिद्धः॥६८॥

खंडन दैत्यनाशी चंड जाको वेग अतिप्रवीर बाणधारी भौमासुरको जाने मारो ॥ ६२ ॥ भूमिने जाकी स्तुतिकरी कुंडल छत्रको लाये महारत्नसों युक्त राजकन्यानमें अभिराम जाको शचीसों पूजाकियो इंद्रको मान जाने हरो पारिजातवृक्षको लाय सत्यभामाके द्वारमें लगायो रमाको स्वामी॥ ६३ ॥गृहस्थी चमरनसों शोभित रुक्मिणीको पति हाँसी करनवारो मानिनीको मान करनवारो प्रेमको घर रुक्मिणीके वाक्यनको ज्ञाता सतीनको मोहन कामदेवके समान जाकी शोभाहै ॥ ६४ ॥ सुदेष्ण, सुचारु, चारुदेष्ण, चारुदेह, बली, चारुगुप्त, भद्रचारु, चारुचंद्र, विचारु, चारूरथी, पुत्ररूप ॥६५॥ सुभानु, प्रभानु, चंद्रभानु, बृहद्भानु, अष्टभानु, सांब, सुमित्र, ऋतु, चित्रकेतु, वीर, अश्वसेन, वृप, चित्रगु, चंद्रबिंब ॥ ६६ ॥ विशंकु, वसु, श्रुत, भद्र, एक, सुबाहु, वृप, पूर्णमास, सोम, वर, शांतिः, प्रघोप, सिंह, बल, ऊर्ध्वग, वर्धन, उन्नाद ॥ ६७ ॥ महाश, वृक, पावन, वह्नि, मित्र, क्षुधि, हर्षक, अनिल, अमित्रजित,

सुभद्र, जय, सत्यक, वाम, आयु और यदु इत्यादिक कोटिश बेटा नाती जाके भये ॥ ६८ ॥ और हली, दंडधृक्, रुक्मिहा, अनिरुद्ध, राजानसो हाँस्य गोद्यूतकरनवारो, मधु, ब्रह्मसू, बाणपुत्रीको पति महासुंदर, कामपुत्र, बलीश ॥ ६९ ॥ महादैत्यसों संग्रामकरनवारो यादवेश, पुरीभंजन, भूतनको संत्रासकारी संग्राममे रुद्रको जयी और रुद्रको मोही संग्राम करवेको तयार स्वामिकार्तिकको जयी, कूपकर्णको मारनवारो ॥ ७० ॥ धनुषको भंजक बाणासुरके मानको खंडक ज्वरको जाने उत्पन्नकियो और ज्वरने जाकी स्तुति करी बाणकी ९९६ भुजनको छेदक महाशिवने जाकी स्तुतिकरी युद्धकर्ता और भूमिको भर्ता ॥ ७१ ॥ नृगको जाने उद्धारकियो यादवनको ज्ञानदाता रथमें स्थित व्रजस्थप्रेम को रक्षक गोपनमें मुख्य महासुंदरीनके संग जाने क्रीडाकरी पुष्पमालाधारी यमुनाको जाने भेदनकियो हलको हाथमें लिये ॥ ७२ ॥ महादंभीनको मारनवारो पौड्रकके अभिमा नको दूरकरनवारो फिर जाने शिरछेदनकियो काशिराजको जाने मारो महाक्षौहिणीनको ध्वंसन चक्र जाके हाथमें काशीको जलावनवारो राक्षसीमायाको नाशक ॥ ७३ ॥ अनंत,

हलीदंडधृग्रुक्मिहाचानिरुद्धस्तथाराजभिर्हास्यगोद्यूतकर्ता ॥ मधुर्ब्रह्मसूर्बाणपुत्रीपतिश्चमहासुन्दरःकामपुत्रोबलीशः ॥ ६९ ॥ महादैत्यसंग्रामकृद्यादवेशःपुरीभंजनोभूतसंत्रासकारी ॥ मृधीरुद्रजिद्रुद्रमोहीमृधार्थीतथास्कंदजित्कूपकर्णप्रहारी ॥ ७० ॥ धनुर्भंजनोबाणमानप्रहारी ज्वरोत्पत्तिकृत्संस्तुतस्तुज्वरेण ॥ भुजाछेदकृद्बाणसंत्रासकर्त्तामृडप्रस्तुतोयुद्धकृद्भूमिभर्त्ता ॥ ७१ ॥ नृगंमुक्तिदोज्ञानदोयादवानांरथस्थोव्रजप्रेमपोगोपमुख्यः ॥ महासुन्दरीक्रीडितःपुष्पमालीकलिंदांगजाभेदनःसीरपाणिः ॥ ७२ ॥ महादंभिहापौड्रमानप्रहारीशिरश्छेदकःकाशिराजप्रणाशी ॥ महाक्षौहिणीध्वंसकृच्चक्रहस्तःपुरीदीपकोराक्षसीनाशकर्त्ता ॥ ७३ ॥ अनंतोमहीध्रःफणीवानरारिःस्फुरद्गौरवर्णोमहापद्मनेत्रः ॥ कुरुग्रामतिर्य्यग्गतोगौरवार्थःस्तुतःकौरवैःपारिबर्हीससांबः ॥ ७४ ॥ महावैभवीद्वारकेशोह्यनेकश्चलन्नारदःश्रीप्रभादर्शकस्तु ॥ महर्षिस्तुतोब्रह्मदेवःपुराणःसदाषोडशस्त्रीसहस्रस्थितश्च ॥ ७५ ॥ गृहीलोकरक्षापरोलोकरीतिःप्रभुर्ह्युग्रसेनावृतोदुर्गयुक्तः ॥ तथाराजदूतस्तुतोबंधभेत्तास्थितोनारदप्रस्तुतःपांडवार्थी ॥ ७६ ॥ नृपैर्मंत्रकृद्धद्युद्धवप्रीतिपूर्णोवृतःपुत्रपौत्रैःकुरुग्रामगंता ॥ घृणीधर्मराजस्तुतोभीमयुक्तःपरानंददोमंत्रकृद्धर्मजेन ॥ ७७ ॥ दिशाजिद्बलीराजसूयार्थकारीजरासंधहाभीमसेनस्वरूपः ॥ तथाविप्ररूपोगदायुद्धकर्त्ताकृपालुर्महाबंधनच्छेदकारी ॥ ७८ ॥

द्विविदवानरके शत्रु, गौर जिनको वर्ण कमलदलके समान जाके नेत्र हस्तिनापुरको खेंचके जिनने गंगामें गेरनो विचारो तब कौरवनने जाकी स्तुति करी सांब सहित जाने पारिबर्ह ग्रहणकियो ॥ ७४ ॥ महान् जाको वैभव द्वारकाको स्वामी अनेकरूप चलन्नारद श्रीप्रभादर्शक महर्षिनकरके स्तुतिकियो ब्रह्मदेव पुराण सब समय षोडश हजारस्त्रीनमें स्थित ॥ ७५ ॥ गृहस्थी लोकरक्षामें तत्पर लोकरीति प्रभु उग्रसेनावृत दुर्गयुक्त राजदूतनने जाकी स्तुति करी बंधनको छेत्ता नारदने जाके गुण गाये और पांडवनको कार्यकरनवारो ॥ ॥ ७६ ॥ राजनसों सलाहकरनवारो उद्धवकी प्रीतिसों पूर्ण पुत्र पौत्रकरके सहित कुरुग्रामके जानवारे दयालु धर्मराजसों स्तुति किये भीमसेनसहित परानंददेनवारो युधिष्ठिरसो सलाह करनवारो ॥ ७७ ॥ दिशानको जयी बलवान् राजसूयको कार्यसाधक भीमसेनके द्वारा जरासंधके प्राणनको नाशक ब्राह्मणको रूपधरके गदायुद्धकारी दयालुने

जाने २०८०० राजानको बंधन छुडायो ॥ ७८ ॥ राजानने जाकी स्तुतिकरी फिर इंद्रप्रस्थमे आये फिर ब्राह्मणन सहित धर्मराजके यज्ञसामग्री तयारकर जनननें जाको पूजन कियो शिशुपालके दुर्वाक्य जाने सहे फिर जाने शिर छेदन करके शिशुपालको मोक्ष दीनी ॥ ७९ ॥ युधिष्ठिरके महायज्ञकी शोभाकरनवारो चक्रवर्ती नृपनके आनंदकारी विहारी सुहारी सभासों संवृत मानको हरनवारो दुर्योधनको जलमे स्थलादिक जाने दिखायो और शाल्वको संहारकरके सौभविमान जाको तोरो ॥ ८० ॥ कृतवर्मासहित वृष्णि, मधु, शूरसेन, दशार्ह, यदु, अंधक, लोकाजित, द्युमान्‌के मानके निवर्तक कवचधारण कर दिव्य है-शस्त्र जाके ज्ञानघन सदा रक्षक दैत्यनको मारनवारो ॥ ८१ ॥ तैसेही दंतवक्रको मारनवारो गदाधारी जगत्‌की तीर्थयात्राको कर्ता, कमलके जाको हार कुशको धारक सूतको वधकरनवारो परमदयालु स्मृतिनको नियन्ता अमल वल्कलसो अंग प्रभाको

नृपैःसंस्तुतोह्यागतोधर्मगेहंद्विजैःसंवृतोयज्ञसंभारकर्त्ता ॥ जनैःपूजितश्चैद्यदुर्वाक्यक्षमश्चमहामोक्षदोऽरेःशिरश्छेदकारी ॥ ७९ ॥ महायज्ञशोभाकरश्चक्रवर्तीनृपानंदकारीविहारीसुहारी ॥ सभासंवृतोमानहृत्कौरवस्यतथाशाल्वसंहारकोयानहन्ता ॥ ८० ॥ सभोजश्चवृष्णिर्मधुःशूरसेनोदशार्होयदुर्ह्यंधकोलोकजिच्च ॥ द्युमन्मानहावर्मधृग्दिव्यशस्त्रीस्वबोधःसदारक्षकोदैत्यहंता ॥ ८१ ॥ तथादंतवक्रप्रणाशीगदाधृग्जगत्तीर्थयात्राकरःपद्महारः ॥ कुशीसूतहंताकृपाकृत्स्मृतीशोऽमलोबल्वलांगप्रभाखंडकारी ॥ ८२ ॥ तथाभीमदुर्योधनज्ञानदाताऽपरोरोहिणीसौख्यदोरेवतीशः ॥ महादानकृद्विप्रदारिद्र्यहाचसदाप्रेमयुक्छ्रीसुदाम्नःसहायः ॥ ८३ ॥ तथाभार्गवक्षेत्रगंतासरामोऽथसूर्योपरागश्रुतःसर्वदर्शी ॥ महासेनयाचास्थितःस्नानयुक्तोमहादानकृन्मित्रसंमेलनार्थी ॥ ८४ ॥ तथापांडवप्रीतिदःकुंतिजार्थीविशालाक्षमोहप्रदःशांतिदश्च ॥ वटेराधिकाराधनोगोपिकाभिःसखीकोटिभीराधिकाप्राणनाथः ॥ ८५ ॥ सखीमोहदावाग्निहावैभवेशःस्फुरत्कोटिकंदर्पलीलाविशेषः ॥ सखीराधिकादुःखनाशीविलासीसखीमध्यगःशापहामाधवीशः ॥ ८६ ॥ शतंवर्षविक्षेपहृन्नंदपुत्रस्तथानन्दवक्षोगतःशीतलांगः ॥ यशोदाशुचःस्नानकृद्दुःखहंतासदागोपिकानेत्रलग्नोव्रजेशः ॥ ८७ ॥

खंडनकरनवारो ॥ ८२ ॥ तैसेही भीमदुर्योधनको ज्ञानदाता रोहिणीको सौख्यद रेवतीके रमण महादानके कर्ता विप्रके दारिद्र्यके हंता सदा प्रेमयुक्‌ जो सुदामा ताके सहायक है ॥ ८३ ॥ तैसेही परशुरामके क्षेत्रके जानवारे फिर सूर्यपर्वमे सबसो जो मिले भेटे यहां सेनासमेत स्नानके लिये स्थित भये, मित्रनसों मिलके जिनने अनेक प्रकार दानकिये ॥ ८४ ॥ और पांडवनको प्रीति देनवारे पांडवनके कामकरनवारे विशाल जाके नेत्र मोहशांतिकरनवारे वटमे राधिकाके आराधन करनवारे और किरोडन गोपीसहित राधिकाके प्राणनाथ ॥ ८५ ॥ सखीनकी मोहदावाग्निको नाशकरनवारो अनेक वैभव देबेमे समर्थ किरोड कामके समान जाकी लीला है सखी और राधिकाके दुःखनको नाशक सखीनके मध्यमे वर्तमान शापको नाशक और माधवीको स्वामी है ॥ ८६ ॥ नंदको पुत्र सौवर्षके वियोगको हरनवारे नंदके कंठको जाने आलिगनकियो यशोदाके

आनंदाश्रुनसों स्नान जाने कियो सदा दुःखको हंता और गोपीनके नेत्रमेंही निवास करेंहैं ॥ ८७ ॥ एकांतमें देवकी रोहिणीने जाकी स्तुति कीनी गोपीनको ज्ञान और मानको देनवारो पटरानीनने जाकी स्तुति कीनी और लक्ष्मणाको सदा प्राणनाथ है ॥ ८८ ॥ और षोडशसहस्र स्त्रीनने जाकी स्तुति करीहै और शुक, व्यासदेव, सुमंतु, सित, भरद्वाज, गौतम, आसुरि, वशिष्ठ, शतानंद, परशुराम ॥ ८९ ॥ पर्वतमुनि, नारद, धौम्य, इंद्र, असित, आत्रि, विभांड, प्रचेता, कृप, कुमार, सनंद, याज्ञवल्क्य, ऋभु, अंगिरा, देवल, श्रीमृकंड, ॥ ९० ॥ मरीचि, ऋतु, और्व, लोमश, पुलस्त्य, भृगु, ब्रह्मरात, वशिष्ठ, नर, नारायण, दत्त, पाणिनि, पिंगल, भाष्यकार, ॥ ९१ ॥ कात्यायन, पतंजलि, गर्ग, बृहस्पति, गौतमीश ( द्रोण ), जाजलि, कश्यप, गालव, शौभरि, ऋष्यशृंग, कण्व ॥ ९२ ॥ द्वित, एकत, जातूकर्ण्य, घन, कर्दमपुत्र, ( कपिल ) और कर्दम, भार्गव, कौत्स, आरुण, शुचि,

स्तुतोदेवकीरोहिणीभ्यांसुरेंद्रोरहोगोपिकाज्ञानदोमानदश्च ॥ तथासंस्तुतःपट्टराज्ञीभिराराद्धनीलक्ष्मणाप्राणनाथःसदाहि ॥ ८८ ॥ त्रिभिःषोडशस्त्रीसहस्रस्तुतांगःशुकोव्यासदेवःसुमन्तुःसितश्च ॥ भरद्वाजकोगौतमोह्यासुरिःसद्वसिष्ठःशतानन्दआद्यःसरामः ॥ ८९ ॥ मुनिःपर्वतोनारदोधौम्यइन्द्रोऽसितोऽत्रिर्विभांडःप्रचेताःकृपश्च ॥ कुमारःसनंदस्तथायाज्ञवल्क्यऋभुर्ह्यंगिरादेवलःश्रीमृकण्डः॥९०॥मरीचिःक्रतुश्चौर्वकोलोमशश्चपुलस्त्योभृगुर्ब्रह्मरातोवसिष्ठः ॥ नरश्चापिनारायणोदत्तएवतथापाणिनिःपिंगलोभाष्यकारः ॥ ९१ ॥ सकात्यायनोविप्रपातञ्जलिश्चाऽथगर्गोगुरुर्गीष्पतिर्गौतमीशः ॥ मुनिर्जाजलिःकश्यपोगालवश्चद्विजःसौरभिश्चर्ष्यशृंगश्चकण्वः ॥ ९२ ॥ द्वितश्चैकतश्चापिजातूद्भवश्चघनःकर्दमस्यात्मजःकर्दमश्च ॥ तथाभार्गवःकौत्सकश्चारुणस्तुशुचिःपिप्पलादोमृकंडस्यपुत्रः ॥९३ ॥ सपैलस्तथाजैमिनिःसत्सुमन्तुर्वरोगांगलःस्फोटगेहःफलादः ॥ सदापूजितोब्राह्मणःसर्वरूपीमुनीशोमहामोहनाशोऽमरःप्राक् ॥ ९४ ॥ मुनीशस्तुतःशौरिविज्ञानदातामहायज्ञकृच्चाभृतस्नानपूज्यः ॥ सदादक्षिणादोनृपैःपारिबर्हीव्रजानंददोद्वारिकागेहदर्शी ॥ ९५ ॥ महाज्ञानदोदेवकीपुत्रदश्चाऽसुरैःपूजितोहींद्रसेनादृतश्च ॥ सदाफाल्गुनप्रीतिकृत्सत्सुभद्राविवाहेद्विपाश्वप्रदोमानयानः ॥ ९६ ॥ भुवंदर्शकोमैथिलेनप्रयुक्तोद्विजेनाशुराज्ञास्थितोब्राह्मणैश्च ॥ कृतीमैथिलेलोकवेदोपदेशीसदावेदवाक्यैःस्तुतःशेषशायी ॥ ९७ ॥

पिप्पलाद, मार्कंडेय ॥ ९३ ॥ पैल, जैमिनि, सुमंतु गांगल, स्फोटगेह, फलाद, इत्यादि मुनि जाको पूजन करैंहैं सब ब्राह्मणरूप है सर्वरूपी है मुनीश है और प्रथम सबके मोहको नाशक है ॥ ९४ ॥ इन मुनिनकरके स्तुतिकियो वसुदेवको ज्ञानोपदेष्टा महायज्ञको कर्ता यज्ञांतस्नानसों पूजनीय है सब समय दक्षिणाको देनवारो राजानसों भेंट लेनवारो व्रजको आनंददेनवारो द्वारिकाको दर्शी ॥ ९५ ॥ महाज्ञानदाता देवकीको मरे पुत्रनको दिखावनवारो असुरन करके पूजित इंद्रसेन ( बलि ) ने जाको आदरकियो सदा अर्जुनकी प्रीति करनवारो सुभद्राके विवाहमें हाथी घोडे आदिकनको जाने अर्जुनको दिये ॥ ९६ ॥ मैथिल ब्राह्मण श्रुतदेवके लिये ज्ञानोपदेष्टा ब्राह्मणन सहित बहुलाश्वके मनोरथ पूर्ण करनवारो

और बहुलाश्वको लोक वेदको उपदेष्टा वेदवाक्यनने जाकी स्तुति करी शेषपै शयनकरनवारो ॥९७॥ और सब देवतानमेसों परीक्षा करके भृगु आदि ब्राह्मणनने जाको स्मरण कीर्तन निश्चय कियोहै भस्मासुरको भस्मकरायके जाने शिवजीकी रक्षा करीहै अर्जुनके मित्र है तबहूँ जिनने अर्जुनको मान खंडनकियो अपने निजधामसों जिनने मरे भये ब्राह्मणके पुत्र लायके दिये ॥ ९८ ॥ माधवीन करके विहारमें स्थित भये कलारूप आप जे महामोह अग्निमें जलीभईहै फिर यदु, उग्रसेनराजा, अक्रूर, उद्धव, शूरसेन, शूर, ॥ ९९ ॥ हृदीक, सत्राजित, अप्रमेय, गद, सारण, सात्यकि, देवभाग, मानस, संजय, श्यामक, वृक, वत्सक, देवक, भद्रसेन ॥ १०० ॥ युधिष्ठिर, जय (अर्जुन) नकुल, सहदेव, भीष्म, कृपाचार्य, धृतराष्ट्र, पांडु, शंतनु, बाह्लीक, भूरिश्रवा, चित्रवीर्य, विचित्र ॥ १०१ ॥ शल, दुर्योधन, कर्ण, अभिमन्यु, परीक्षित, जनमेजय और सब कौरव पांडव और सर्वतेजा

परीक्षावृतोब्राह्मणैश्चामरेषुभृगुप्रार्थितोदैत्यहाचेशरक्षी ॥ सखाचार्जुनस्यापिमानप्रहारीतथाविप्रपुत्रप्रदोधामगंता ॥ ९८ ॥ विहारस्थितोमाधवीभिःकलांगोमहामोहदावाग्निदग्धाभिरामः ॥ यदुर्ह्युग्रसेनोनृपोऽक्रूरएवतथाचोद्धवःशूरसेनश्चशूरः ॥ ९९ ॥ हृदीकश्चसत्राजितश्चाप्रमेयोगदःसारणःसात्यकिर्देवभागः ॥ तथामानसःसंजयःश्यामकश्चवृकोवत्सकोदेवकोभद्रसेनः ॥ १०० ॥ नृपोऽजातशत्रुर्जयोमाद्रिपुत्रोऽथभीष्मःकृपोबुद्धिचक्षुश्चपांडुः ॥ तथाशंतनुर्देवबाह्लीकएवाथभूरिश्रवाश्चित्रवीर्योविचित्रः ॥ १०१ ॥ शलश्चापिदुर्योधनःकर्णएवसुभद्रासुतोविष्णुरातःप्रसिद्धः ॥ सजन्मेजयःपांडवःकौरवश्चतथासर्वतेजाहरिःसर्वरूपी ॥ १०२ ॥ व्रजंह्यागतोराधयापूर्णदेवोवरोरासलीलापरोदिव्यरूपी ॥ रथस्थोनवद्वीपखण्डप्रदर्शीमहामानदोगोपजोविश्वरूपः ॥ १०३ ॥ सनन्दश्चनंदोवृषोवल्लभेशःसुदामार्जुनःसौबलस्तोकएव ॥ सकृष्णांशुकःसद्विशालर्षभाख्यःसुतेजस्विकःकृष्णमित्रोवरूथः ॥ १०४ ॥ कुशेशोवनेशस्तुवृंदावनेशस्तथामाथुरेशाधिपोगोकुलेशः ॥ सदागोगणोगोपतिर्गोपिकेशोऽथगोवर्द्धनोगोपतिःकन्यकेशः ॥ १०५ ॥ अनादिस्तुचात्माहरिःपूरुषश्चपरोनिर्गुणोज्योतिरूपोनिरीहः ॥ सदानिर्विकारःप्रपञ्चात्परश्चससत्यस्तुपूर्णःपरेशस्तुसूक्ष्मः ॥ १०६ ॥ द्वारकायांतथाचाऽश्वमेधस्यकर्त्तानृपेणापिपौत्रेणभूभारहर्त्ता ॥ पुनःश्रीव्रजेरासरंगस्यकर्त्ताहरीराधयागोपिकानांचभर्त्ता ॥ १०७ ॥

सर्वरूपी भगवान् श्रीकृष्ण ॥ १०२ ॥ इन सबनको संग लेके पूर्णदेव भगवान् व्रजमें आये तब राधासहित रथमें विराजे जो दिव्यरूप भगवान् रासलीलामें तत्पर हैं सो आपने रथमें बैठके नवखंडको प्रियाको दिखायो महामान दियो जो आप विश्वरूप हे ॥ १०३ ॥ सनंद, नंद, वृषभानु, सुदामा, अर्जुन, सुबल, तोक, वेदव्यास, शुक, विशाल, ऋषभ, तेजस्वी, वरूथक ॥ १०४ ॥ ये सब कृष्णके मित्र और कुशेश वनेश वृंदावनेश और माथुरेश गोकुलेश और गोगणेश गोपिकेश गोवर्धन गोपति और कन्यकेश ॥ १०५ ॥ अनादि, आत्मा, हरि, पुरुष, पर, निर्गुण, ज्योतीरूप, निरीह, निर्विकार, प्रपंचसे परे, सत्यपूर्ण, परेश, सूक्ष्म ॥ १०६ ॥ द्वारकामें अश्वमेधको कर्ता राजारूपसो और पौत्ररूपसो धरणीको बोझ उतारनवारो और फिर व्रजमें आयके रंगको करनवारो राधासहित गोपीनको भर्ता ॥ १०७ ॥

सदा एक है तोहू अनेक है प्रभासों पूरित जाको अंग है योगमायाको करनवारो कालकोहू जयकरनवारो सुंदर जाकी दृष्टि महत्तत्त्वरूप निर्विकार जगद्वृक्षरूप आदि अंकुररूप ॥ १०८ ॥ विकारनमें स्थित वैकारिक तैजस तामस अहंकाररूप है समीर ( वायु ) सूर्य, वरुण, अश्विनीकुमार, अग्नि, इंद्र, विष्णु, मित्र ॥ १०९ ॥ श्रवण, त्वचा, नेत्र, नासिका, जिह्वा, वाणी, भुजा, मेढ्र, पायु और पाँय, भूमि, आकाश, जल, पवन, अनंतर तेज, रूप, रस, गंध और शब्द, स्पर्श ॥ ११० ॥ चित्त, बुद्धि, विराट्, कालरूप, वासुदेव जगतको करनवारो या अंडमें जो शयन करैहै सहस्ररूप शेषहै लक्ष्मीके नाथ आद्य अवतार है ॥ १११ ॥ सब समय सर्गकरनवारो ब्रह्मारूप कर्मकर्ता नाभिपद्मसों उत्पन्नभयो दिव्य जाको वर्ण कवि लोकको रचनवारो कालको बनावनवारो सूर्यरूप निमेषरहित जन्मरहित वत्सरांतस्वरूप अतिमहान् ॥ ११२ ॥ तिथि, वार, नक्षत्र, योग, लग्न, मास,

सदैकस्त्वनेकःप्रभापूरितांगस्तथायोगमायाकरःकालजिच्च ॥ सुदृष्टिर्महत्तत्त्वरूपःप्रजातःसकूटस्थआद्यांकुरोवृक्षरूपः ॥ १०८ ॥ विकारस्थितश्चाप्यहंकारएवसवैकारकस्तैजसस्तामसश्च ॥ नमोदिक्समीरस्तुसूर्यःप्रचेतोश्विवह्निश्चशक्रोह्युपेंद्रस्तुमित्रः ॥१०९॥ श्रुतिस्त्वक्चदृग्घ्राणजिह्वागिरश्चभुजामेढ्रकःपायुरंघ्रिःसचेष्टः ॥ धराव्योमवार्मारुतश्चैवतेजोथरूपंरसोगन्धशब्दस्पृशश्च ॥ ११० ॥ सचित्तश्चबुद्धिर्विराट्कालरूपस्तथावासुदेवोजगत्कृद्धृतांगः ॥ तथांडेशयानःसशेषःसहस्रस्वरूपोरमानाथआद्योवतारः ॥ १११ ॥ सदासर्गकृत्पद्मजःकर्मकर्त्तातथानाभिपद्मोद्भवोदिव्यवर्णः ॥ कविर्लोककृत्कालकृत्सूर्यरूपोनिमेषोभवोवत्सरांतोमहीयान् ॥ ११२ ॥ तिथिर्वारनक्षत्रयोगाश्चलग्नोथमासोघटीचक्षणःकाष्ठिकाच ॥ मुहूर्त्तस्तुयामोग्रहायामिनीचदिनंचर्क्षमालागतोदेवपुत्रः ॥ ११३ ॥ कृतोद्वापरस्तुत्रितस्तत्कलिस्तुसहस्रंयुगस्तत्रमन्वंतरश्च ॥ लयःपालनंसत्कृतिस्तत्परार्द्धंसदोत्पत्तिकृद्व्यक्षरोब्रह्मरूपः ॥ ११४ ॥ तथारुद्रसर्गस्तुकौमारसर्गोमुनेःसर्गकृद्देवकृत्प्राकृतस्तु ॥ श्रुतिस्तुस्मृतिःस्तोत्रमेवंपुराणंधनुर्वेदइज्याथगांधर्ववेदः ॥ ११५ ॥ विधाताचनारायणःसत्कुमारोवराहस्तथानारदोधर्मपुत्रः ॥ मुनिःकर्दमस्यात्मजोदत्तएवसयज्ञोऽमरोनाभिजःश्रीपृथुश्च ॥११६॥ सुमत्स्यश्चकूर्मश्चधन्वंतरिश्चतथामोहिनीनारसिंहःप्रतापी॥द्विजोवामनोरेणुकापुत्ररूपोमुनिर्व्यासदेवःश्रुतिस्तोत्रकर्त्ता॥११७॥धनुर्वेदभाग्रामचन्द्रावतारःससीतापतिर्भारहृद्रावणारिः ॥ नृपःसेतुकृद्वानरेंद्रप्रहारीमहायज्ञकृद्राघवेंद्रःप्रचण्डः॥११८॥ बलःकृष्णचन्द्रस्तुकल्किःकलेशस्तुबुद्धप्रसिद्धस्तुहंसस्तथाश्वः ॥ ऋषींद्रोऽजितोदेववैकुण्ठनाथोह्यमूर्तिश्चमन्वन्तरस्यावतारः ॥ ११९ ॥

घटी, क्षण, काष्ठा, मुहूर्त, याम, ग्रह, रात्रि, दिन, नक्षत्रमालामें गतसूर्य ॥ ११३ ॥ सतयुग, द्वापर, त्रेता, कलि, सहस्रयुग, मन्वंतर, लय, पालन, सत्कृति, परार्द्ध, सदा उत्पत्ति करनवारो व्यक्षरब्रह्मरूप ॥ ११४ ॥ रुद्रसर्ग, कौमारसर्ग, मुनिसर्ग, देवसर्ग, और प्राकृतसर्ग, श्रुति, स्मृति, स्तोत्र, पुराण, धनुर्वेद, गांधर्ववेद ॥ ११५ ॥ विधाता, नारायण सनत्कुमार, वराह, नारद, धर्मपुत्र ( नरनारायण ) कर्दमके पुत्र कपिल सुयज्ञ, ऋषभदेव, पृथु ॥ ११६ ॥ मत्स्य, कूर्म, धन्वंतरि, मोहिनी, नृसिंह, वामन, परशुराम, व्यासदेव, श्रुतिस्तोत्रकरनवारे ॥ ११७ ॥ और धनुर्वेदके जाननवारे रामचंद्र सीताके पति धरणीके बोझ उतारनवारे रावणके शत्रु मनुष्यनके पालन करनेवारे वालीको मारनवारे महायज्ञ कर्ता राघवेंद्र बडे प्रचंड ॥ ११८ ॥ बलदाउ, कृष्णचंद्र, कल्कि, कलानके स्वामी, प्रसिद्ध, बुद्ध, हंस, हयग्रीव, ऋषींद्र, दत्त, अजित, वैकुंठनाथ, अमूर्ति इनसों पृथक् तत्तन्मन्वं

तरावतार ॥ ११९ ॥ गजोद्धारण, ब्रह्मा, मनु, दुष्यंतज ( भरत ) बडो दानशील जैसो न भयो न होयगो न देखो न सुनो और जो स्थावर जंगम छोटो बडो है सो सब कृष्णरूपही है ॥ १२० ॥ ये गर्गजी कहैहैं भुजंगप्रयात छंदसों हरि भगवान् श्रीराधिकेशजीके हजार नाम कहेहे जो द्विजहैके भक्तिसों पाठकरै वो कृतार्थ और साक्षात् श्रीकृष्णचंद्रस्वरूप है जायहै ॥ १२१ ॥ जो सुने तो महापाप राशिको भेदनकरैहै ये सदा वैष्णवनको प्यारो मंगलरूप है या स्तोत्रको आश्विनसुदी पूर्णाको पाठकरै या कृष्णजन्माष्टमीके दिन पाठ करै ॥ १२२ ॥ अथवा चैतसुदी पूर्णाके दिन अथवा भाद्रपदकी बदी सुदी अष्टमीके दिन पुस्तकको पूजनकरके पाठकरै तो तब वाको चार प्रकारकी मोक्ष वा पुरुषको मिले है ॥ १२३ ॥ और मथुरा, वृंदावन, व्रज, गोकुल, वंशीवट, अक्षयवट, या यमुनातटपर पाठकरै वो भक्त गोलोकधामको जायहै ॥ १२४ ॥ या भक्तिभावसों कही भूमिमें वनमें या

गजोद्धारणःश्रीमनुर्ब्रह्मपुत्रोनृपेन्द्रस्तुदुष्यंतजोदानशीलः ॥ सदृष्टःश्रुतोभूतएवंभविष्यद्भवत्स्थावरोजंगमोल्पंमहच्च ॥ १२० ॥ इतिश्रीभुजङ्गप्रयातेनचोक्तंहरेराधिकेशस्यनाम्नांसहस्रम् ॥ पठेद्भक्तियुक्तोद्विजःसर्वदाहिकृतार्थोभवेत्कृष्णचन्द्रस्वरूपः ॥१२१॥ महापापराशिंभिनत्तिश्रुतंयत्सदावैष्णवानांप्रियंमंगलंच ॥ इदंरासराकादिनेचाश्विनस्यतथाकृष्णजन्माष्टमीमध्यएव ॥ १२२ ॥ तथाचैत्ररासस्यराकादिनेवाथभाद्रेचराधाष्टमीसद्दिनेवा ॥ पठेद्भक्तियुक्तस्त्विदंपूजयित्वाचतुर्धासुमुक्तिंतनोतिप्रशस्तः ॥ १२३ ॥ पठेत्कृष्णपुर्यांचवृन्दावनेवाव्रजेगोकुलेवापिवंशीवटेवा ॥ वटेवाक्षयेवातटेसूर्य्यपुत्र्याःसभक्तोथगोलोकधामप्रयाति ॥ १२४ ॥ भजेद्भक्तिभावाच्चसर्वत्रभूमौहरिंकुत्रचानेनगेहेवनेवा ॥ जहातिक्षणंनोहरिस्तंचभक्तंसुवश्योभवेन्माधवःकृष्णचन्द्रः ॥ १२५ ॥ सदागोपनीयंसदागोपनीयंसदागोपनीयंप्रयत्नेनभक्तैः ॥ प्रकाश्यंननाम्नांसहस्रंहरेश्चनदातव्यमेवंकदालंपटाय ॥ १२६ ॥ इदंपुस्तकंयत्रगेहेपितिष्ठेद्वसेद्राधिकानाथआद्यस्तुतत्र ॥ तथाषड्गुणाःसिद्धयोद्वादशापिगुणैस्त्रिंशतैर्लक्षणैस्तुप्रयांति ॥ १२७ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखण्डेश्रीकृष्णसहस्रनामवर्णनंनामैकोनषष्टितमोऽध्यायः ॥ ५९ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ इतिश्रुत्वाव्यासमुखात्कृष्णनाम्नांसहस्रकम् ॥ संपूज्यतंयादवेन्द्रोभक्त्याकृष्णेमनोदधे ॥ १ ॥ ततःसमिथिलायांचबहुलाश्वश्रुतदेवयोः ॥ दत्त्वास्वदर्शनंकृष्णआययौद्वारकांपुरीम् ॥ २ ॥

घरमें या स्तोत्रको पाठकरै वा भक्तको भगवान् एकक्षणभरभी संग नहीं छांड़ैहै और माधव कृष्णचंद्र वा भक्तके वशमें हैजायहै ॥ १२५ ॥ ये सदा गोपनीय सदा गोपनीय सदा गोपनीय है ये सहस्रनाम कभी कहने लायक नहीं है और लंपट मनुष्यनके अगारी कहने लायक नहीं है ॥ १२६ ॥ ये सहस्रनामको पुस्तक जा घरमें रहैहै वहां आद्य राधिकानाथ सदा निवास करैहै और छहौ गुण बारह सिद्धि आर तीस लक्षणहूँ वहांही निवास करैहैं ॥ १२७ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखंडे भाषाटीकायामेकोनषष्टितमोऽध्यायः ॥ ५९ ॥ गर्गजी कहैहै कि, ये व्यासजीके मुखसो सुनके कृष्णके सहस्रनामको तब उग्रसेनजी व्यासदेवजीको पूजनकर भक्तिसो कृष्णमें मन लगायोहै ॥ १ ॥ तब मिथिलानगरीमें बहुला

बितायके सब विराटनगरमें सेनासहित एकत्र भयेहैं ॥ ४ ॥ तब सब कौरव श्रीकृष्णने जिनसों प्रार्थना करी परन्तु तब भी कौरवनने आधो राज्य ताते आधो और वाहूसों आधो पांडवनको कौरवनने देनों नहीं बिचारौ ॥ ५ ॥ तब भगवान् कौरव पांडवनके युद्धको समझके कि, अवश्यही इनको युद्ध होयगो ये निश्चयकरके आप निरायुध हैके स्थितभयेहैं कि अब मैं शस्त्रको हाथमें नहीं लैंउँगो तब सूत और बल्वलको दाउजीने मारेहैं ॥ ६ ॥ तब ये सब धर्मको क्षेत्र जो कुरुक्षेत्र तामें आयके कौरव और पांडव परस्पर युद्ध करतेभयेहैं ॥७॥ तामें कृष्णकी दयासों पांडवनको जय भयोहै और पापकरनवारे सब कौरव मारेगयेहैं ॥ ८ ॥ ताके पीछे राजा युधिष्ठिरने नौ वर्ष राज्य कियो तामें तीन अश्वमेध यज्ञ किये तिन

ततश्चपांडवाःसर्वेद्रौपद्यासहभार्यया ॥ द्वारकायाविनिर्गत्यविचेरुस्तेवनेवने ॥ ३ ॥ भुक्त्वाचवनवासंतेऽज्ञातवासंतथैवच ॥ विराटनगरेसर्वेससैन्यास्तेभवन्नृप ॥४॥ ततश्चकौरवाःसर्वेश्रीकृष्णेनापिप्रार्थिताः॥नतेषांप्रददूराज्यमर्धार्द्धंचतदर्धकम् ॥ ५ ॥ पांडवानांकौरवाणांज्ञात्वायुद्धंजनार्दनः ॥ निरायुधोभूद्यात्रायांबलोऽहन्सूतबल्वलौ ॥ ६ ॥ ततःसर्वेकुरुक्षेत्रेधर्मक्षेत्रेप्रविश्यच ॥ कौरवाःपांडवाश्चैवयुद्धंचक्रुःपरस्परम् ॥ ७ ॥ जयःकृष्णस्यकृपयापांडवानांबभूवह ॥ भारतेचमृताःसर्वेकौरवाःकृतकिल्बिषाः ॥ ८ ॥ ततश्चनववर्षाणिधर्मोराज्यंचकारह ॥ हयमेधत्रयंचक्रेतेनशुद्धोऽभवन्नृप ॥ ९ ॥ ततःकृष्णेच्छयाराजन्द्वारकायांकिलैकदा ॥ यादवेभ्यश्चसर्वेभ्योविप्रशापोऽभवन्महान् ॥ १० ॥ ततःकृष्णस्तुभगवान्प्रपन्नायोद्धवायच ॥ अश्वत्थेकथयामासश्रीमद्भागवतंपरम् ॥ ११ ॥ ततोबभूवसंग्रामोयादवानांपरस्परम् ॥ निहतास्तेप्रभासेवैशस्त्रैर्नानाविधैरपि ॥ १२ ॥ बलःशरीरंमानुष्यंत्यक्त्वाधामजगामह ॥ देवाँस्तत्रागतान्दृष्ट्वाहरिरंतरधीयत ॥ १३ ॥ व्रजेगत्वाहरिर्नंदंयशोदांराधिकांतथा ॥ गोपान्गोपीर्मिलित्वाऽहप्रेम्णाप्रेमीप्रियान्स्वकान् ॥ १४ ॥ ॥ श्रीकृष्णउवाच ॥ ॥ गच्छनंदयशोदेत्वंपुत्रबुद्धिंविहायच ॥ गोलोकंपरमंधामसार्द्धंगोकुलवासिभिः ॥ १५ ॥ अग्रेकलियुगोघोरश्चागमिष्यतिदुःखदः ॥ यस्मिन्नैपापिनोमर्त्याभविष्यंतिनसंशयः ॥ १६ ॥ स्त्रीपुंसोर्नियमोनास्तिवर्णानांचतथैवच ॥ तस्माद्गच्छाशुमद्धामजरामृत्युहरंपरम् ॥ १७ ॥

सों राजा पवित्रभयेहैं ॥ ९ ॥ ताके पीछे हे राजन् ! कृष्णकी इच्छासों एकदिन द्वारकामें सब यादवनको ब्राह्मणनका महान् शापभयोहै ॥ १० ॥ तब भगवान् कृष्ण अपने प्रपन्न उद्धवके लिये पीपरके नीचे बेठके भागवत उपदेश कियो ॥ ११ ॥ तब यादवनको परस्पर संग्रामभयो तब प्रभासतीर्थमें नानाशस्त्रनसों सब मरगये ॥ १२ ॥ तब श्रीबलदेवजी मनुष्यदेहको छोडके धामको गये फिर वहां सब देवतानको आयो देखके हरि अंतरधान हैगयेहैं ॥ १३ ॥ फिर भगवान्ने व्रजमें जायके यशोदा राधिका गोप गोपीनको मिलके प्रेमी भगवान् बड़े प्रेमसों सब अपने प्यारेनको कहतेभये ॥ १४ ॥ श्रीकृष्णजी बोले—हे नंद ! हे यशोदे ! तुम जाओ अब पुत्रबुद्धिको छोडके गोलोक मेरे धामको जाऔ सब गोकुलवासिन समेत जाऔ ॥ १५ ॥ देखौ आगे प्रजाको दुखदाई घोर कलियुग आवेगो जामें पापीमनुष्य होयँगे यामें संदेह नहीहै ॥ १६ ॥ या कलियुगमें स्त्रीपुरुषके कोई

नियम नहींहै और वर्णकोहू कोई नियम नहींहै यासों तू शीघ्रही मेरे धामको जाओ जो मेरो धाम जरा और मृत्युको हरवेवारोहै ॥ १७ ॥ या प्रकार श्रीकृष्णके कहनेपर एक पांचयोजन विस्तीर्ण और पांचयोजन ऊँचो परम अद्भुत रथ आयोहै ॥ १८ ॥ निरे हीरानको वनो मुक्ता और रत्नसों विभूषितहै जो नो लाख मंदिरनसों और मणिमय दीपनसों युक्तहै ॥ १९ ॥ और दोहजार जामे पहिये और दोहजारही जामें घोडे जुतरहेहैं सूक्ष्मवस्त्रसों आच्छादितहै और एक कोटि सखीनसों आवृतहै ॥ २० ॥ तब गोलोकसे आये वा रथको गोप देखके बड़े प्रसन्न भयेहैं इतनेईमें वहाँ कृष्णके शरीरमस एक देवता निकसो है ॥ २१ ॥ चार जाक भुज हैं और कोटि कामदेवकेसे सुंदर हैं तैसेही शंखचक्रको धारण करैहै जगत्के पतिहै लक्ष्मी जिनके संगमेंहै ॥ २२ ॥ वो सुंदररथम वैठके शीघ्रतासों क्षीरसमुद्रको चलेगयेहैं तैसेही श्रीकृष्ण भगवान् हरि विष्णुरूप हैके ॥ २३ ॥ लक्ष्मीसहित

इतिब्रुवतिश्रीकृष्णेरथंचपरमाद्भुतम् ॥ पञ्चयोजनविस्तीर्णंपञ्चयोजनमूर्ध्वगम् ॥ १८ ॥ ॥वज्रनिर्मलसंकाशंमुक्तारत्नविभूषितम् ॥ मन्दिरैर्नवलक्षैश्चदीपैर्मणिमयैर्युतम् ॥ १९ ॥ सहस्रद्वयचक्रंचसहस्रद्वयघोटकम् ॥ सूक्ष्मवस्त्राच्छादितंचसखीकोटिभिरावृतम् ॥ २० ॥ गोलोकादागतं गोपादद्दशुस्तेमुदान्विताः ॥ एतस्मिन्नंतरेतत्रकृष्णदेहाद्विनिर्गतः ॥ २१ ॥ देवश्चतुर्भुजोराजन्कोटिमन्मथसन्निभः ॥ शंखचक्रधरःश्रीमाँल्लक्ष्म्यासार्द्धंजगत्पतिः ॥ २२ ॥ क्षीरोदंप्रययौशीघ्रंरथमारुह्यसुंदरम् ॥ तथाचविष्णुरूपेणश्रीकृष्णोभगवान्हरिः ॥ २३ ॥ लक्ष्म्यागरुडमारुह्य वैकुण्ठंप्रययौनृप ॥ ततोभूत्वाहरिःकृष्णोनरनारायणावृषी॥२४॥कल्याणार्थंनराणांचप्रययौबद्रिकाश्रमम् ॥ परिपूर्णतमःसाक्षाच्छ्रीकृष्णोराधयायुतः ॥ २५ ॥ गोलोकादागतंयानमारुरोजहगत्पतिः ॥ सर्वेगोपाश्चनन्दाद्यायशोदाद्याव्रजस्त्रियः ॥ २६ ॥ त्यक्त्वातत्रशरीराणिदिव्यदेहाश्चतेऽभवन् ॥ स्थापयित्वारथेदिव्येनंदादीन्भगवान्हरिः ॥ २७ ॥ गोलोकंप्रययौशीघ्रंगोपालोगोकुलान्वितः ॥ ब्रह्मांडेभ्योबहिर्गत्वाददर्शविरजांनदीम् ॥२८॥ शेषोत्संगेमहालोकंसुखदंदुःखनाशनम् ॥ दृष्ट्वारथात्समुत्तीर्यसार्द्धंगोकुलवासिभिः ॥२९॥ विवेशराधयाकृष्णःपश्यन्न्यग्रोधमक्षयम् ॥ शतशृंगंगिरिवरंतथाश्रीरासमण्डलम् ॥३०॥ ततोययौकियद्दूरंश्रीमद्वृंदावनंवनम् ॥ वनैर्द्वादशभिर्युक्तंद्रुमैःकामदुघैर्वृतम् ॥३१॥

गरुडपै विराजमान हैके हरि भगवान् हे नृप ! वैकुंठको चलेगयेहैं तदनंतर श्रीहरि कृष्ण नरनारायणरूप हैके ॥ २४ ॥ मनुष्यनके कल्याणके लिये वदरिकाश्रमको चलेगये फिर परिपूर्णतम साक्षात् श्रीकृष्ण श्रीराधाके संग ॥ २५ ॥ गोलोकसे आये यानमें विराजमान हैके गोलोकको पधारेहैं तब सब नंदादिक गोप यशोदादिक व्रजको स्त्री ॥ २६ ॥ अपने शरीरनको छोडके वे सब दिव्यदेह हैगयेहै तब नंदादिकनको भगवान् दिव्यरथमें स्थापनकर ॥ २७ ॥ गोपाल भगवान् सब गोकुलको संगलेके गोलोकको चलेगयेहै ॥ तब सब ब्रह्मांडनके वाहिर जायके विरजानाम नदी देखीहै ॥ २८ ॥ शेषके उत्संगमें सुखदेनवारो दुःखनको नाशकरनवारो एक महालोक देखोहै तब देखके रथसों उतरके सब गोकुलवासीन समेत ॥ २९ ॥ श्रीकृष्ण राधाजी सहित अक्षयवटको देखते वा महालोकको प्रवेश करते भयेहैं शतशृंगनाम पर्वतको और रासमंडलको देखते ॥ ३० ॥ तदनंतर कितनेही दूर

जायके श्रीमद्वृंदावननामके वनको देखौहै जो वारह वननसों युक्तहै और कल्पवृक्षके समान वृक्षनसों युक्तहै ॥ ३१ ॥ यमुनानदीसों युक्तहै वसंतके पवनसों सुशोभितहै पुष्पनके कुंज निकुंज और गोपीगोपजननसों युक्तहै ॥ ३२ ॥ तब जयजयको शब्द गोलोकमें भयोहै जो धाम श्रीकृष्णके यहाँ पधारनेसों पूर्व शून्यहो॥३३॥तदनंतर यदुपत्नी स्त्री चितामें आरोहण करती भईहैं और देवकी आदिक यादवनकी सब पत्नी पतिलोकनमें गईहैं ॥३४॥ तब नष्ट भये गोत्र जिनके ऐसे यादवनको सांपरायिक कृत्य अर्जुनने कियोहै और गीताके गानसों दुःख सब शांत करके ॥ ३५ ॥ अर्जुन जोहै सो अपने पुरको जायके युधिष्ठिरको सब बात कही तब युधिष्ठिर भाइनको साथलेके भार्याको साथलेके स्वर्गको गयेहैं ॥ ३६ ॥ कृष्णके पधारेपै रैवतपर्वतसहित द्वारिकाको समुद्र डुबोय देतोभयोहै एक श्रीरुक्मिणीपतिके निज महलके विना ॥ ३७ ॥ जा हरिकी द्वारावतीमें आजतक ये समुद्रमें शब्द सुनाई परैहै कि चाहै

नद्यायमुनयायुक्तंवसंतानिलमंडितम् ॥ पुष्पकुञ्जनिकुञ्जंचगोपीगोपजनैर्वृतम् ॥ ३२ ॥ तदाजयजयारावःश्रीगोलोकेबभूवह ॥ शून्यीभूतेपुराधाम्निश्रीकृष्णेचसमागते ॥ ३३ ॥ ततश्चयदुपत्न्यश्चचितामारुह्यदुःखतः ॥ पतिलोकंययुःसर्वादेवक्याद्याश्चयोषितः ॥ ३४ ॥ बंधूनांनष्टगोत्राणांचकारसांपरायिकम् ॥ गीताज्ञानेनस्वात्मानंशांतयित्वासदुःखतः ॥ ३५ ॥ अर्जुनःस्वपुरंगत्वातमुवाचयुधिष्ठिरम् ॥ सराजाभ्रातृभिःसार्द्धंययौस्वर्गंचभार्यया ॥ ३६ ॥ प्लावयद्वारकांसिन्धूरैवतेनसमन्विताम् ॥ विहायनृपशार्दूलगेहंश्रीरुक्मिणीपतेः ॥ ३७ ॥ अद्यापिश्रूयतेघोषोद्वार्वत्यामर्णवेहरेः ॥ अविद्योवासविद्योवाब्राह्मणोमामकीतनुः ॥ ३८ ॥ विष्णुस्वामीरवेरंशःकलेरादौमहार्णवे ॥ गत्वानीत्वाहरेरर्चांद्वार्वत्यांस्थापयिष्यति ॥ ३९ ॥ तंद्वारकेशंपश्यंतिमनुजायेकलौयुगे ॥ सर्वेकृतार्थतांयांतितत्रगत्वानृपेश्वर ॥ ४० ॥ यःशृणोतिचरित्रंवैगोलोकारोहणंहरेः ॥ मुक्तिंयदूनांगोपानांसर्वपापैःप्रमुच्यते ॥ ४१ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखण्डेराधाकृष्णयोर्गोलोकारोहणंनामषष्टितमोऽध्यायः ॥ ६० ॥ ॥ वज्रनाभिरुवाच ॥ ॥ ब्रह्मन्नारायणः कृष्णोभगवान्प्रकृतेःपरः ॥ तस्यरूपंकथंश्यामंतन्मेव्याख्यातुमर्हसि ॥ १ ॥ त्वादृशामुनयोब्रह्मञ्जानंतिचरितंहरेः ॥ तथाकृष्णस्यदेवस्यनवयंकर्ममोहिताः ॥ २ ॥ सूतउवाच ॥ ॥ इत्याकर्ण्यवचस्तेनसंस्तुतःसमुनिर्मुने ॥ तत्त्वज्ञानायतत्त्वज्ञःकरुणःप्रत्यभाषत ॥ ३ ॥

पढो होय या नही पढो होय पन ब्राह्मण तो मेरोही शरीर है ॥ ३८ ॥ कलियुगकी आदिमें एक हरिको अंश होयगो वो समुद्रमें भीतर जायके भगवान्‌की प्रतिमाको लायके द्वारकामें वा मूर्तिको स्थापन करेगो ॥ ३९ ॥ सो जो कोई मनुष्य कलियुगमें वा द्वारकेशके दरशन करेंगे वे हे नृपेश्वर ! कृतार्थ होयँगे ॥ ४० ॥ जे कोई हरिके या गोलोकके पधारवेको सुनेगे औ यदूनकी और गोपनकी मुक्तिको सुनैगे वे सब पापनसों छूट जायँहें ॥ ४१ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखंडे भाषाटीकायां षष्टितमोऽध्यायः ॥ ६० ॥ वज्रनाभजी पूछैहै कि, हे ब्रह्मन् ! मायासों परै जो भगवान् श्रीकृष्ण नारायण हैं तिनको श्यामरूप क्यों हो ये कारण मेरे आगे आप कहो ॥ १ ॥ हे ब्रह्मन् तुम्हारे समान जे मुनिजन है वेही हरिके चरित्रको जानैहैं जे हमारेसे कर्मनमें मोहित हैं वे नही जानैहैं ॥ २ ॥ तब सूतजी कहैहैं कि, हे मुने ! या प्रकार वज्रनाभके स्तुति कियेको सुनके तत्त्वके जाननवारे बडे

दयालु गर्गजीहैं सो तत्त्वके जानवेको ये कहते भयेहैं ॥ ३ ॥ गर्गजी बोले कि देखो राजन् ! श्याम जो रूप है सो शृंगाररसको रूप है या शृंगाररसको देवता श्रीकृष्णही है तो लावण्यके समूहसों और उज्ज्वलरसके हैवेसों हरिको श्यामरूप समझनो ॥ ४ ॥ जैसें घटाको दूरसों श्यामरूप दीखेहै और जैसे नदको गटेलामें श्यामरूप दीखेहै और जैसे आकाशमें आकाशको श्यामरूप नहींहै किंतु उज्ज्वल है ॥ ५ ॥ और जैसें श्वेतवस्त्रमें श्यामल छवि दीखैहै ऐसेही कोटिकंदर्पकी लीला हैवेसों संतजन हरिको श्यामरूप कहैहैं ॥ ६ ॥ तब वज्रनाभजी बोलेहैं कि हे मुनिश्रेष्ठ ! तुम्हारे वाक्यसों मेरो संदेह दूर भयो पन हे ब्रह्मन् ! अगारी घोरकलियुग आवेगो ॥ ७ ॥ तामें कैसे मनुष्य होयँगे ये आप मोसें कहौ आप भविष्यको जानो हो यासों मैं आपको प्रणाम करौहौं ॥ ८ ॥ तब श्रीगर्गजी बोलेहैं कि, देखौ राजाजी ! कलियुगमें दश हजारवर्षतक जगन्नाथजी मनुष्यलोकमें

॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ श्यामन्तुशृंगाररसस्यरूपंश्रीकृष्णदेवंकथितंमुनीन्द्रैः ॥ लावण्यसंघाचतथोज्ज्वलत्वाच्छ्यामंसुरूपंहितथाहरेश्च॥४॥ यथादूरतोदृश्यतेश्यामरूपंघटायास्तथैदंनदस्यापिगर्ते ॥ यथाकाशरूपं महच्छ्यामलंवाजलंचाबरंचोज्ज्वलंनापिकृष्णम् ॥ ५ ॥ यथाधौतव स्त्रपरेश्यामलाहिच्छविर्दृश्यतेचैवभावैः परस्य ॥ तथाकोटिकंदर्पलीलाशयत्वाद्धरेःश्यामरूपंतुसंतोवदंति ॥ ६ ॥ ॥ वज्रनाभिरुवाच ॥ ॥ तववाक्यान्मुनिश्रेष्ठसंदेहश्चगतोमम ॥ अग्रेब्रह्मन्कलिर्घोरआगमिष्यतिभूतले ॥ ७ ॥ तस्मिन्मर्त्याःकीदृशाश्चभविष्यन्तिमुनेवद ॥ त्वंजाना सिभविष्यंचतस्मात्त्वाप्रणमाम्यहम् ॥ ८ ॥ ॥ श्रीगर्गउवाच ॥ ॥ कलेर्दशसहस्राणिजगन्नाथस्तुतिष्ठति ॥ तदर्द्धंजाह्नवीतोयंतदर्द्धंग्रा देवताः ॥ ९ ॥ ततःसर्वेभविष्यन्तिपापिनःकलिमोहिताः ॥ नरकास्तेप्रयास्यंतिसर्वेचाल्पायुषोनराः ॥ १० ॥ विप्राःस्वकन्यांदास्यन्ति ब्राह्मणायचमौल्यतः ॥ क्षत्रियाश्चैवपुत्रींस्वांमारयिष्यंतिलोलुपाः ॥ ११ ॥ मृषाकुर्वंतिवाणिज्यंवैश्याब्रह्मस्वतत्पराः ॥ शूद्राश्चम्लेच्छसंगेन दूषयिष्यंतिब्राह्मणान् ॥ १२ ॥ ब्राह्मणाःशास्त्रहीनाश्चराज्यहीनाश्चक्षत्रियाः ॥ वैश्याश्चद्रव्यहीनावैशूद्रानाथस्यदुःखदाः ॥ १३ ॥ दिनेव्यवा यनिरताविरताधर्मकर्मणि ॥ स्त्रियःस्वच्छन्दगामिन्यःपुरुषायोनिलम्पटाः ॥ १४ ॥ पितॄणामर्चनंचैववेदानामृत्विजांतथा ॥ विष्णोश्चवै ष्णवानांचतुलस्याश्चगवांतथा ॥ १५ ॥ नप्रायेणकरिष्यंतिमानवाःकलिमोहिताः ॥ गणिकासुपरस्त्रीषुपरवित्तेषुमोहिताः ॥ १६ ॥

स्थित होयँगे तातें आधे दिन गंगाजी और ताके आधे दिन कलियुगमें ग्रामदेवता मनुष्यलोकमें रहैंगे ॥ ९ ॥ ताके पीछे सब मनुष्य कलियुगसों मोहितभये पापी हैजायँगे वे सब अल्पायु होयँगे और वे सब नरकनको जायँगे ॥ १० ॥ और ब्राह्मण पुत्रीनको मोल लेलेके ब्राह्मणनको देयँगे और अत्यंतलोलुप हैवेसों क्षत्रिय लोग बेटीको मारगेरेंगे ॥ ११ ॥ और वैश्यलोग ब्रह्मस्वमें तत्परभये झूठे व्यापार करनवारे होयँगे और शूद्रजाति जेहैं वे म्लेच्छनके संगसों ब्राह्मणनको दूषण लगावेंगे ॥ १२ ॥ शास्त्रसे हीन तो ब्राह्मण राज्यसों हीन क्षत्रिय द्रव्यसो हीन वैश्य और अपने स्वामिनके दुःख देनवारे शूद्र होयँगे ॥ १३ ॥ दिनमें मैथुनकरनवारे धर्मकर्मसों भ्रष्ट होयँगे स्वेच्छासों विचरनवारी स्त्री और योनिलंपट पुरुष होयँगे ॥ १४ ॥ और पितृनको वेदनको और ऋत्विजनको और ऐसेही विष्णु वैष्णव और तुलसी तथा गउनकोभी कोई पूजन नहीं करैंगे ॥ १५ ॥ क्योंकि कलिने जिनको

मोहितकियो ऐसे वे मनुष्य वेश्या या परस्त्री और परधनमें मोहित होयँगे ॥ १६ ॥ और सब महाशूद्रके समान सब एकवर्ण हैजायँगे और ओलानकी वर्षासों सब भूमि खेतीसों रहित होयगी ॥ १७ ॥ और वृक्ष फलहीन होयँगे नदीनके जल सूख जायँगे प्रजानसों राजा ताडित होयँगे और राजा प्रजानको मारेंगे ॥ १८ ॥ तब राजाने प्रश्न कियो–कि, महाराज ! कौन उपायसों कलियुगमें उत्पन्नभये मनुष्यनकी मुक्ति होयगी हे विप्रेंद्र ! सो तुम मेरे आगे कहौ क्योंकि महाराज तुम परावरवित्तम हौ ॥ १९ ॥ तब गर्गजी बोले हैं कि, सुनौ राजन् ! देखौ युधिष्ठिर विक्रम और शालिवाहन विजयाभिनंदन तथा नागार्जुन ॥२०॥ तथा कलिक भगवान् ये छै कलियुगमें शककरनवारे होयँगे ये छै कलियुगमें धर्मका स्थापनकरेंगे ॥ २१ ॥ इन छेनमेंसों युधिष्ठिर हैगयो और ये पाँच आगे होयँगे ये चक्रवर्ती हैके अधर्मको नाशकरेंगे ॥ २२ ॥ और वामन विधि शेष और सनक ये विष्णु

एकवर्णाभविष्यंतिमहाशूद्रसमाःकिल ॥ सस्यहीनाभवेत्पृथ्वीशिलावृष्ट्यानिरंतरम् ॥ १७ ॥ फलहीनोपिवृक्षश्चजलहीनासरित्तथा ॥ प्रजाभिस्ताडितोभूपोभूपेनताडिताःप्रजाः ॥ १८ ॥ ॥ राजोवाच ॥ ॥ केनोपायेनजीवानांकलौमुक्तिर्भविष्यति ॥ तन्ममाख्याहिविप्रेन्द्र त्वंपरावरवित्तमः ॥ १९ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ युधिष्ठिरोविक्रमश्चतथावैशालिवाहनः ॥ विजयाभिनन्दनश्चैवतथानागार्जुनोनृपः ॥ २० ॥ तथाकल्किश्चभगवानेतेवैशकबंधिनः ॥ करिष्यंतिकलौभूपाधर्मस्थापनमेवच ॥ २१ ॥ अभूद्युधिष्ठिरोराजाभविष्यंतिनृपाश्चते ॥ अधर्मनाशयिष्यंतिभूत्वावैचक्रवर्त्तिनः ॥ २२ ॥ वामनश्चविधिःशेषःसनकोविष्णुवाक्यतः ॥ धर्मार्थहेतवेचैतेभविष्यंतिद्विजाःकलौ ॥ २३ ॥ विष्णुस्वामीवामनांशस्तथामाध्वस्तुब्रह्मणः ॥ रामानुजस्तुशेषांशोनिंबार्कःसनकस्यच ॥ २४ ॥ एतेकलौयुगेभाव्याःसंप्रदायप्रवर्त्तकाः ॥ संवत्सरेविक्रमस्यचत्वारःक्षितिपावनाः ॥ २५ ॥ संप्रदायविहीनायेमन्त्रास्तेनिष्फलाःस्मृताः ॥ तस्माच्चगमनंह्यस्तिसंप्रदायेनरैरपि ॥ २६ ॥ पापक्षयकरायत्रश्रीकृष्णस्यकथाभवेत् ॥ वैष्णवैर्विप्रमुख्यैश्चनारायणपरायणैः ॥ २७ ॥ कृतेतुलिप्यतेदेशोत्रेतायांग्रामएवच ॥ द्वापरेचकुलंप्रोक्तंकलौकर्त्तैवलिप्यते ॥ २८ ॥ ध्यायन्कृतेयजन्यज्ञैस्त्रेतायांद्वापरेर्चयन् ॥ यदाप्नोतितदाप्नोतिकलौसंकीर्त्यकेशवम् ॥ २९ ॥

भगवान्के वाक्यसों धर्मार्थस्थापनकरबेको कलियुगमें ब्राह्मण होयँगे ॥ २३ ॥ वामनजीके अंशसों तो विष्णुस्वामी ब्रह्माके अंशसों माध्व शेषजीके अंशसों रामानुज और सनत्कुमारके अंशसों निंबार्क होयँगे ॥ २४ ॥ ये चारों कलियुगमें संप्रदायके प्रवर्तक होयँगे और ये विक्रमसंवत्सरमें ही होयँगे और चारों भूमिके पावन होयँगे ॥ २५ ॥ क्योंकि जे संप्रदायविहीन मंत्र हैं वे मंत्र निष्फल मानेहैं यासों सब मनुष्यनको संप्रदायके मार्गनसोंही चलनो चाहिये ॥ २६ ॥ जहाँ पापनकी क्षयकरनवारी श्रीकृष्णकी कथा होयहै वैष्णव और नारायणपरायण ब्राह्मण प्रवृत्तकरै हैं ॥ २७ ॥ सतयुगमें पापकियेको देशभरको दोष लगतोहो त्रेतामें पापकियेको फल गामभरेको लगतोहो द्वापरमें पापकियेको दोष कुलभरको होतोहौ और कलियुगमें तो केवल करनवारेको ही पापकियेको दोष होयहै औरको नहीं ॥ २८ ॥ सतयुगमें ध्यानकरबेसों त्रेतामें यज्ञनके करबेसों द्वापरमें पूजनकर

वेसों जो फल मिलतोहो सो कलियुगमें केवल नामकीर्तनकरबेसों ही हैजायहै ॥ २९ ॥ और सतयुगमें दशवर्षमें सिद्धि होती वो सिद्धि त्रेतामें एकवर्षमें और द्वापरमें एकमही नामें वो सिद्धि होती सो सिद्धि कलियुगमें एकदिनरातमेंही हैजायहै ॥ ३० ॥ ये कलियुग सर्वधर्मनसों बहिष्कृत बडो घोरहै यामें जे वासुदेवपरायण हैं वेही मनुष्य कृतार्थहै और नही ॥ ३१ ॥ हे नृप! वेही तो सभाग्यहै और वेही मनुष्यनमें कृतार्थहैं जे कोई या कलियुगमें आप स्मरणकीर्तन करैहैं और औरनपै करावैहैं ॥ ३२ ॥ कृष्ण जो नामहै तामें कृषि जो पदहै सो सबको वचनहै और ये जो अक्षरहै वो आनंदको वचन ( करनवारो ) है यासों जो सर्वात्मा परब्रह्म सर्वानंददायक होय वाको कृष्ण कहैहैं ॥ ३३ ॥ सब वेदनको सार परेते परै और जासों परै और कोई नही है ऐसे कृष्ण ये दो अक्षरही परब्रह्म है ताको जपके मुक्त हैजायहै ॥ ३४ ॥ गर्भमें तभीताई वसैहै और कामीको यमया तना तभीताई होयहै तभीताई गृही और भोगार्थी तभीताई होयहै जबतक कृष्णको सेवन नही करैहै ॥ ३५ ॥ देखौ दुनियाँके विषयभोग और भाई बंधु ये सब नश्वर है

कृतेयद्दशभिर्वर्षैस्त्रेतायांहायनेनच ॥ द्वापरेचैकमासेनह्यहोरात्रेणतत्कलौ ॥ ३० ॥ घोरेकलियुगेप्राप्तेसर्वधर्मविवर्जिते ॥ वासुदेवपरामर्त्यास्ते कृतार्थानसंशयः ॥ ३१ ॥ तेसभाग्यामनुष्येषुकृतार्थानृपनिश्चितम् ॥ स्मरंतिस्मारयंतेयेहरेर्नामानिवैकलौ ॥ ३२ ॥ कृषिश्चसर्ववचनो णकारश्चात्मवाचकः ॥ सर्वात्माचपरंब्रह्मतेनकृष्णःप्रकीर्त्तितः ॥ ३३ ॥ संजप्यब्रह्मपरमंवेदसारंपरात्परम् ॥ परंनास्तीतिनास्तीतिकृष्ण इत्यक्षरद्वयम् ॥ ३४ ॥ तावद्गर्भेवसेत्कामीतावतीयमयातना ॥ तावद्गृहीचभोगार्थीयावत्कृष्णंनसेवते ॥ ३५ ॥ नश्वरोविषमःसत्यंभोगश्च बन्धवोभुवि ॥ स्वयंत्यक्तासुखायैवदुःखायत्याजितैःपरैः ॥ ३६ ॥ श्रुत्वादैवान्महन्निंदांश्रीकृष्णस्मरणाद्बुधः ॥ मुच्यतेसर्वपापेभ्योनान्यथा रौरवंव्रजेत् ॥ ३७ ॥ नकाष्ठेविद्यतेदेवोनशिलायांनकांचने ॥ यत्रभावस्तत्रहरिस्तस्माद्भावंहिकारयेत् ॥ ३८ ॥ सकृदुच्चरितंयेनकृष्णइत्य क्षरद्वयम् ॥ बद्धःपरिकरस्तेनमोक्षायगमनंप्रति ॥ ३९ ॥ सरोगतासाधुजनेषुवैरंपरोपतापोद्विजवेदनिंदा ॥ अत्यन्तकोपःकटुकाचवाणी नरस्यचिह्नंनरकेगतस्य ॥ ४० ॥ स्वर्गागतानामिहजीवलोकेचत्वारिचिह्नानिसदावसन्ति ॥ दानप्रसंगोमधुराचवाणीदेवार्चनंब्राह्मणपूज नंच ॥ ४१ ॥ ॥ राजोवाच ॥ ॥ व्रतेषुकिंवरंब्रह्मन्सत्सुतीर्थेषुकिंमहत् ॥ देवेषुपूजनीयेषुकोमुख्यःकथयस्वनः ॥ ४२ ॥

याहीसों सत्य नहीं है जब ये आपही त्यागदिये जाँय तब तो सुखदेनेवारे होंयहैं नहीं तो ये सब दुःखदेनेवारे होय हैं ॥ ३६ ॥ दैवकी इच्छाते महान्निंदाको सुनके बुधपुरुष श्रीकृष्णके स्मरणकरनेसे सब पापनसों छूटजायहै अन्यथा रौरवनरकमें जायहै ॥ ३७ ॥ काष्ठमें शिलामें और सुवर्णादिकोंमे देवता नही है किंतु जहां भावहै तहाँही देवताहै यासो भावको करनोही मुख्यहै यासों भावकरै ॥ ३८ ॥ जाकाऊने एकवार कृष्ण ये दोनो अक्षर उच्चारण किये वा पुरुषने मानो मोक्षके जानेको कमर बाँध लिये है ॥ ३९ ॥ शरीरमे रोगसहित होनो पर ( गैर ) को दुःखदेनो साधुजनोंमें वैरकरनो ब्राह्मणोंकी वेदकी निंदा करनों अत्यंतकोप और कटुवचन बोलनो ये सब नरकमे जानेके चिह्न होतेहै ॥ ४० ॥ और या लोकमें स्वर्गमेंसे आये मनुष्यके ये चार चिह्न होतेहैं दानकरनेमें तो प्रसंगहोनों मीठो बोलनो देवपूजनकरनो और ब्राह्मगनको पूजनकरनो ॥ ४१ ॥ फिर राजाने प्रश्न किये

कि, हे ब्रह्मन्! व्रतनमें मुख्य कौनसा व्रत है सततीर्थनमें श्रेष्ठ कौन है और पूजनीयदेवोंमें श्रेष्ठ कौन है ये कहो॥४२॥तब गर्गजी बोले कि, व्रतनमें तो एकादशीको व्रत मुख्य है तीर्थनमें गंगानदी मुख्य है और देवभक्तनमें वैष्णव मुख्य हैं ॥ ४३ ॥ देवतानमें विष्णु भगवान् मुख्य है और पूजनीयनमें गुरु मुख्य हैं जे ये कहेको नहीं मानेहें वे कुंभी पाकमें परेंहै ॥ ४४ ॥ राजा बोले कि, हे मुने! एकादशीके माहात्म्यको और औरनके माहात्म्यकोभी कहो हे गुरुदेव! अनुग्रह करो मैं आपको नमस्कार करूँहूं ॥ ४५ ॥ तब गर्गजी कहतेभये कि, हे यदुनंदन! मैं आपके आगे सब कहूँगो तुम सुनो देखो एकादशीके दिन तो अन्न या फल नहीं भोजनकरन ॥ ४६ ॥ मनुष्य यथोक्तविधिसे आनंदसे करे तब वो एकादशी फलदेनेवारी वा मनुष्यको होयहै ॥ ४७ ॥ तब वज्रनाभजी बोले कि, हे महाराज! जे मनुष्य हरिवासरके दिन फलाहार करेंहैं उन मनुष्यनकी कौन गति होयहै ये

॥ ॥ गर्ग उवाच ॥ ॥ एकादशीवराह्यस्तिव्रतेषुयदुनन्दन ॥ भागीरथीचतीर्थेषुदेवभक्तेषुवैष्णवः ॥ ४३ ॥ सुरेषुविष्णुर्भगवान्पूजनीयेषुश्रीगुरुः ॥ इमांवार्तांनमन्यंतेकुंभीपाकेपतंतिते ॥ ४४ ॥ ॥ राजोवाच ॥ ॥ एकादश्यास्तुमाहात्म्यमन्येषांचैवमेमुने ॥ कथयस्वप्रसादेनगुरुदेवनमोस्तुते ॥ ४५ ॥ ॥ गर्ग उवाच ॥ ॥ कथयिष्याम्यहंसर्वंशृणुष्वयदुनन्दन ॥ एकादश्यांनभोक्तव्यमन्नंचैवफलंतथा ॥४६॥ यथोक्तविधिनाकुर्य्यादेकादशींमुदानरः ॥ तदासातस्यफलदाभवतिनृपसत्तम ॥ ४७ ॥ ॥ वज्रनाभिरुवाच ॥ ॥ फलाहारंचकुर्वंतियेनराहरिवासरे ॥ तेषांगतिःकाभवतितन्नोवर्णयविस्तरात् ॥ ४८ ॥ ॥ ऋषिरुवाच ॥ ॥ समस्तंचोपवासेनयथोक्तंलभतेफलम् ॥ फलाहारेणचार्द्धंस्यात्किंचिन्न्यूनंजलेनच ॥ ४९ ॥ अन्नान्सर्वान्वर्जयित्वागोधूमाद्यान्नृपेश्वर ॥ एकादश्यांप्रकुर्वीतफलाहारंमुदानरः ॥ ५० ॥ अन्नंभुनक्तियोराजन्नेकादश्यांनराधमः ॥ इहलोकेसचांडालोमृतःप्राप्नोतिदुर्गतिम् ॥ ५१ ॥ दधिदुग्धंतथामिष्टंकूटंकर्कटिकांतथा ॥ वास्तूकंपद्ममूलंचरसालंजानकीफलम् ॥ ५२ ॥ गंगाफलंपत्रनिंबुन्दाडिमञ्चविशेषतः ॥ शृंगाटकंनागरंगंसैंधवंकदलीफलम् ॥ ५३ ॥ अम्रातकमार्द्रकंचतूलंचबदरीफलम् ॥ जंबूफलमामलकंपटोलंत्रिकुशंतथा ॥ ५४ ॥ रतालूंशर्कराकंदमिक्षुदंडंतथैवच ॥ द्राक्षादीनिहिचान्य निपवित्रंचफलंतथा ॥ ५५ ॥

सब हमसों विस्तारसों कहौ ॥ ४८ ॥ तब गर्गऋषि बोलेहैं जो यथोक्तव्रत करैंहैं उनको समस्तफल होयहै और जो फलाहार करै तो आधो फल मिले हैं और जलमात्र ग्रहण करै तो किंचितन्यूनफल मिलैहै ॥ ४९ ॥ और हे नृपेश्वर! जो गोधूमादिक सब अन्नको वर्जन करै और आनंदसों केवल फलाहारकोही मनुष्य करै तब वाको आधो फल मिलैहै ॥ ५० ॥ और हे राजन्! जे मनुष्य एकादशीको अन्न खाय है वो या लोकमें चंडाल है और मरेपे दुर्गतिको पावेहै ॥ ५१ ॥ दही दूध मिष्टान्न वा कूट या ककडी या वास्तूक (बथुआ) या कमलकंद अथवा रसाल आम्र या जानकीफल (सरीफा) ॥ ५२ ॥ या गंगाके फल या पत्र निंबु अनार सिघाडा नागर (सोंठ) सैंधव या केलाके फल ॥ ५३ ॥ आम्रातक अदरख तूल या बदरी फल (बेर) जामन आमले परवर त्रिकुश ॥ ५४ ॥ रतालू शर्कराकंद (सकरकंद) गाढा और दाख इनसे आदि लेके औरहू फल पवित्र

हे वे एकादशीके फलाहारमें ग्रहण करै ॥ ५५ ॥ और हे राजेंद्र ! हरिवासरके दिन एकवार भोजनकरै परंतु तीसरे प्रहरमें थोरो या बहुत फलाहार करै ॥ ५६ ॥ जो कुछ फलाहार करै वामेंसों आधो तो ब्राह्मणको देय आधो आप खायलेय जल दोवारसो अधिक न पीवै फलादिक जो खाय वो एकवार खाय ॥ ५७ ॥ जनार्दनको पूजन करके रात्रिमें जागरण करै और जो कोई मनुष्य दोवेर या तीनवेर फल खायहै वाको व्रतकरेको किंचित् भी फल नही होयहै ॥ ५८ ॥ और जो पंद्रहदिन अन्न खानेमें पाप होयहै ॥ ५९ ॥ वो सब एकादशीके उपवासकरनेसे निवृत्त हैजाय है ब्राह्मणको भोजनदेय और आप उपवासकरै ॥ ६० ॥ और एकादशीके माहात्म्यको सुनै वो सब पापनसों छूटजायहै द्रव्यकी इच्छावारेको द्रव्य पुत्रकी इच्छावारेको पुत्र और मोक्षकी इच्छावारेको मोक्ष मिलैहै एकादशीके व्रतकरेसों ॥ ६१ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखंडे भाषाटीकायामेकषष्टितमो

एकवारंचराजेंद्रभोक्तव्यंहरिवासरे ॥ तृतीयेप्रहरेतीतेप्रस्थेस्यचपलस्यच ॥ ५६ ॥ द्विजायचार्द्धंदातव्यमर्द्धमात्मनिभोजनम् ॥ द्विवारंजलमश्नीयादेकवारंफलंतथा ॥५७॥ समाचरेज्जागरणंपूजयित्वाजनार्दनम् ॥ द्विवारंवात्रिवारंवायोनरोहरिवासरे ॥ ५८ ॥ करोतिचफलाहारंतस्यकिंचित्फलंनहि ॥ अन्नभुक्तेनयत्पापंजातंपंचदशैर्दिनैः ॥ ५९ ॥ एकादश्युपवासेनतत्सर्वंविलयंभवेत् ॥ भोजनंब्राह्मणेदत्त्वाह्युपवासंसमाचरेत् ॥६०॥ श्रुत्वातस्याश्चमाहात्म्यंसर्वपापैःप्रमुच्यते ॥ द्रव्यार्थीलभतेद्रव्यंसुतार्थीलभतेसुतम् ॥ मोक्षार्थीलभतेमोक्षमेकादश्याव्रतेनवै ॥ ॥ ६१ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखण्डएकादशीमाहात्म्यंनामैकषष्टितमोऽध्यायः ॥ ६१ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ तपःकृतंपुरायेनदुर्जरंपूर्वजन्मनि ॥ इहलोकेचतस्याशुगुरौभक्तिर्हिजायते ॥१॥ गुरोःसेवांनकुरुतेस्वगुरुंयोनमन्यते ॥ यःसमर्थश्चपततिकुंभीपाकेचसर्वदा ॥२॥ गुरोरभक्तंप्रगतंदृष्ट्वागोघ्नोभवेन्नरः ॥ स्नात्वागंगांचयमुनांतदाभवतिनिर्मलः ॥ ३ ॥ द्रव्यलाभस्तुशिष्यस्यभवेद्वैयत्रयत्रच ॥ दशांशंचगुरोस्तस्मिन्गृहद्रव्येतथाहिनः ॥ ४ ॥ तंभुंजतिबलाच्छिष्योनदास्यतिगुरुंपृथक् ॥ समहारौरवंयातिहीनःसर्वसुखैरिह ॥ ५ ॥ हरौकुर्वतियेनित्यंभक्तिंचनवलक्षणाम् ॥ संसारसागरंराजंस्तेतरंतिसुखेनवै ॥ ६ ॥ ज्ञातिंविद्यांमहत्त्वंचरूपंयौवनमेवच ॥ यत्नेनपरिवर्ज्जेतःपंचैतेभक्तिकंटकाः ॥ ७ ॥ भक्त्याकृष्णस्यराजेन्द्रप्रसादंचरणोदकम् ॥ येगृह्णंतिभवेयुर्भूपावनानात्रसंशयः ॥ ८ ॥

ऽध्याय. ॥ ६१ ॥ गर्गजी कहैहै कि जो मनुष्यने पूर्वजन्ममें दुर्जर तप कियो होयहै वा मनुष्यकी या लोकमें गुरुमें भक्ति होयहै ॥ १ ॥ जो मनुष्य गुरुकी सेवा नहीं करैहै और जो मनुष्य अपने गुरुको नहीं मानैहै समर्थ हैके वो मनुष्य सर्वदा कुंभीपाकमें परैहै ॥ २ ॥ गुरुके अभक्तको जो सन्मुखसों आवतो देखै तो वा मनुष्यको गोवधको पाप लगैहै फिर जब वो मनुष्य गंगामें या यमुनामें स्नानकरै तब निर्मल होयहै ॥ ३ ॥ जो शिष्यको कहीं द्रव्यको लाभ होय वामेंसे और घरमें द्रव्य है वामेसे दशांश द्रव्य गुरुको समझै ॥ ४॥ वा दशांश द्रव्यको यदि शिष्य आप खायलेय और गुरुको न देय तो वो मनुष्य महारौरव जायहै और यहाँ सब सुखसों हीन होयहै॥५॥ जे कोई मनुष्य गुरुमें नवलक्षणाभक्ति करैहै वे मनुष्य संसारसागरको सुखसों पार होयहै॥६॥ ज्ञाति विद्या महत्त्व रूप और यौवन इनको यत्नसो परित्यागकरै ये पांच भक्तिके कंटकहै ॥७॥ जे मनुष्य श्रीकृष्णके प्रसादको और चरणामृतको ग्रहण करैहै वे निःसंदेह

भूमिके पावन होयहैं ॥ ८ ॥ गंगा तौ पापको हरैहै और चंद्रमा तापको हरैहै और कल्पवृक्ष दीनताको दूरकरैहै और साधुनको समागम तीनों तापनको दूर करैहे ॥ ९ ॥ तबतक या संसारमें या मनुष्यके पितर पिंडकी चाहना करते डोलैहे जबतक वंशमें कोई पुत्र पौत्रादि कृष्णको भक्त नही होयहै ॥ १० ॥ वो गुरु नही वो पिता कहा वो पुत्र कहा वो सखा कहा वो राजा कहा और वो बंधु कहा जो हरिमे मति न देय अर्थात् वे कोई कामके नहीं है ॥ ११ ॥ जे मनुष्य विद्याके धनके घरके कलानके अभिमानी हैं और रूपादि दारा और पुत्र इनमें नित्य बुद्धि माननवारेहैं और जे अन्यदेवतानको देखके फल चाहना करनवारेहैं और केशवभगवान्‌को भजन नही करैहैं वे आदमी जीवते मुरदा गिने जायहै ॥ १२ ॥ हे नृपसत्तम ! ये सब वृत्तांत मैंने आपके आगे या अश्वमेधपर्वको सुमेरु कह्योहै जो ये कृष्णके चरित्रसों व्याप्तहै ॥ १३ ॥ जाके श्रवणमात्रसोंही कृष्णमें भक्ति होयगी हे नृप

गंगापापंशशीतापंदैन्यंकल्पतरुर्हरेत् ॥ पापंतापंतथादैन्यंसद्यःसाधुसमागमः ॥ ९ ॥ तावद्भ्रमंतिसंसारेपितरःपिंडतत्पराः ॥ यावद्वंशेसुतः कृष्णभक्तियुक्तोनजायते ॥ १० ॥ सकिंगुरुःसकिंतातःसकिंपुत्रःसकिंसखा ॥ सकिंराजासकिंबंधुनदद्याद्योहरौमतिम् ॥ ११ ॥ विद्याधनागारकलाभिमानिनोरूपादिदारासुतनित्यबुद्धयः ॥ दृष्ट्वान्यदेवान्फलकामिनश्चजीवन्मृतास्तेनभजंतिकेशवम् ॥ १२ ॥ हयमेधचरित्रस्यसुमेरुः कथितोमया ॥ व्याप्तःकृष्णचरित्रैश्चतवाग्रेनृपसत्तम ॥ १३ ॥ यस्यश्रवणमात्रेणकृष्णभक्तिर्भविष्यति ॥ नराणांनृपशार्दूलशोकमोहभयापहा ॥१४॥ अनेनचरितेनापिलभतेवांछितंफलम् ॥ धनंधान्यंसुतंभक्तिंतथाशत्रुक्षयंनरः ॥ १५ ॥ तस्माद्भजाशुराजेन्द्रश्रीकृष्णंजगदीश्वरम् ॥ भक्त्यागृहेवाविपिनेज्ञात्वाविश्वंमनोमयम् ॥ १६ ॥ आयुस्तेनरवीरवर्द्धतुसदाहेमंतरात्रिर्यथालोकानांप्रियदर्शनोभवसदाहेमंतसूर्योयथा ॥ शत्रूणामतिदुःसहोभवसदाहेमंततोयंयथानाशंयांतुतवारयोपिसततंहेमंतपद्मंयथा ॥ १७ ॥ ॥ सूतउवाच ॥ ॥ इतिश्रुत्वावज्रनाभिर्हर्षितः प्रेमविह्वलः ॥ स्मरन्कृष्णस्यमाहात्म्यंनत्वागुरुमथाब्रवीत् ॥ १८ ॥ ॥ राजोवाच ॥ ॥ धन्योहंचकृतार्थोहंभवताकरुणात्मना ॥ श्रुत्वा कृष्णस्यमाहात्म्यंलग्नःकृष्णेचनोमनः ॥ १९ ॥

शार्दूल ! जो भक्ति मनुष्यनके शोक मोह और भयको दूरकरनवारीहै ॥ १४ ॥ या चरित्रके श्रवणकरैसोंहूँ वांछितफल मनुष्यको मिलैहै और धन धान्य पुत्र और भक्ति तथा शत्रुनको नाश हे नृपसत्तम ! होयहैं ॥ १५ ॥ यासों हे राजेंद्र ! श्रीकृष्णजगदीश्वरको शीघ्रही भजन कर चाहे घरमें या वनमें या विश्वको मनोमय जानके भक्तिसों कृष्णकोही भजन कर ॥ १६ ॥ हे नरवीर ! हेमंतकी रात्रिकी तरह तो तेरी आयु बढौ लोकनको प्रियदर्शन तुम ऐसे होउ जैसे हेमंतको सूर्य प्रियदर्शन होयहै और हेमंतको जल जैसे दुःखदाई असह्य होयहै ऐसेही आप अपने शत्रुनके दुःखदाई और असह्य होउ और जैसे हेमंतमें कमलनको नाश होयहै ऐसे आपके शत्रुनको नाश होउ ॥ १७ ॥ सूतजी कहैहै कि वज्रनाभ या वृत्तांतको सुनके प्रेममे विह्वल हैके बडे हर्षित भयेहै फिर श्रीकृष्णके माहात्म्यको श्रवणकरते गुरुजीको प्रणाम करके ये बोलैहै ॥ १८ ॥ राजा बोले कि, गुरुजी महाराज ! दयालु आपने

मोकूं कृतार्थ कियोहै अब मैं धन्यभयोहूँ श्रीकृष्णके माहात्म्यको सुनके अब मेरोहूँ मन श्रीकृष्णमेंही लगगयोहै ॥ १९ ॥ सूतजी कहे है कि ये कहिके राजसत्तमने गर्गगुरुको पूजन कियोहै गंध पुष्प अक्षत और रत्नकी मालानसों पूजन कियोहै ॥ २० ॥ और गज रथ अश्व पालकी मंदिर चाँदीके भार सुवर्णके भार रत्न ग्राम प्रदक्षिणा और प्रणाम तथा नीराजनादिकसो हर्षपूरित राजाने सब प्राकार पूजन करके प्रसन्न कियोहै ॥ २१ ॥ सूतजी कहैहैं कि तदनंतर गर्गजी उठेहैं और वज्रको आशिषदेके राजाने जिनको प्रणाम कियेहैं सो गर्गजी दक्षिणाको ग्रहणकरके पधारेहैं ॥ २२ ॥ तब श्रीगर्गमुनिजी यमुनाके तीर श्रीविश्रांतनाम तीर्थमें जायके वो सब धन माथुर ब्राह्मणनको देदियोहै ॥ २४ ॥ तब गर्गजीके कहेसो वज्रनाभजीनें मुनीश्वरनकरके सहित मथुराजीमें फिर अश्वमेध कियोहै जैसे पहले हस्तिनापुरमें कियो हो ॥२५॥ फिर वज्रनाभने मथुराजीमे दीर्घविष्णुको केशवदेवको वृंदावनमें

॥ ॥ सूतउवाच ॥ ॥ इत्युक्त्वापूजयामासगर्गाचार्य्यंनृपोत्तमः ॥ गन्धाक्षतैःपुष्पहारैस्तथाजालकमालया ॥ २० ॥ गजैरथैस्तुरंगैश्चशिबिकाभिश्चमंदिरैः ॥ रौप्याणांचैवभारैश्चस्वर्णभारैश्चशौनक ॥ २१ ॥ तथारत्नैश्चग्रामैश्चह्यात्मनाहर्षपूरितः ॥ प्रदक्षिणाप्रणामैश्चतथानीराजनादिभिः ॥२२॥ सूतउवाच ॥ ॥ ततश्चगर्गउत्थायदत्त्वावज्रायचाशिषम् ॥ भूपेनवंदितःसोपियर्यौदक्षिणयायुतः ॥ २३ ॥ सगत्वायमुनातीरेतीर्थे विश्रांतिसंज्ञके ॥ माथुरेभ्यश्चविप्रेभ्योमुनिःसर्वधनंददौ ॥ २४ ॥ गर्गवाक्यात्ततोवज्रोमथुरायांमुनीश्वरैः ॥ चकारहयमेधंवैयथानागपुरेश्वरः ॥ २५ ॥ ततःसमथुरायांचदीर्घविष्णुंचकेशवम् ॥ वृन्दावनेचगोविंदंहरिदेवंगिरीश्वरे ॥ २६ ॥ गोकुलेगोकुलेशंचगोकुलाद्योजनेबलम् ॥ स्थापयामासवज्रस्तुहरेश्चप्रतिमाश्चषट् ॥ २७ ॥ बलस्यप्रतिमाश्चान्याःपञ्चवैव्रजमण्डले ॥ नृणांशुभायवज्रस्तुस्थापयामासहर्षितः ॥ २८ ॥ अब्दाश्चतुःसहस्राणिकलौपञ्चशतानिच ॥ गतेगिरिवरेहिश्रीनाथःप्रादुर्भविष्यति ॥ २९ ॥ तंपूजयिष्यतिव्रजेविष्णुस्वामीरवेस्तनुः ॥ वल्लभाद्याश्चतच्छिष्याश्चान्येगोकुलस्वामिनः ॥ ३० ॥ श्रीमद्भागवतान्मुक्तिंदृष्ट्वावज्रःपरीक्षितः ॥ वैराग्येणापिमुनयोराज्यंत्यक्तुंमनोदधे ॥ ३१ ॥ तदाऽऽययौचोपगविर्नरनारायणाश्रमात् ॥ पादुकांमस्तकेबिभ्रत्कृष्णचन्द्रस्यवैष्णवः ॥ ३२ ॥ भूपेनवंदितःसोपिप्रत्युत्थानासनादिभिः ॥ कथयामासवज्राग्रेश्रीमद्भागवतंमुदा ॥ ३३ ॥

गोविंददेवजीको और गिरिराजमें हरिदेवजीको गोकुलमें गोकुलेशको और गोकुलसे एक योजन दाऊजीको ऐसे ये भगवान्की छै प्रतिमा स्थापनकरीहै ॥ २६ ॥ २७ ॥ ताके पीछे वज्रनाभजीने व्रजमंडलमें बलदेवजीकी पांच प्रतिमा औरभी स्थापन की मनुष्यनके कल्याण करवेके लिये ॥२८॥ फिर कलियुगके चारहजार पांचसौ ४५०० वर्षबीते पीछे श्रीगिरिराजमें श्रीश्रीनाथजी प्रादुर्भाव होयँगे ॥२९॥ तिनको सूर्यको अवतार श्रीविष्णुस्वामी नाम हैके विन श्रीनाथजीकी पूजा करैंगे फिर वल्लभते आदि विनके जे शिष्य होयँगे वे और तिनके पीछे औरभी गोकुलवासी श्रीनाथजीकी मूर्तिको पूजन करैंगे॥३०॥तब वज्रनाभजी श्रीभागवतके प्रभावसों परीक्षितकी मुक्तिको देखके हेमुनयः! वैराग्य लेके राज्यत्यागवेको मन करतेभये॥३१॥ तब विष्णुभगवान्के भक्त उद्धव श्रीकृष्णभगवानके पादुकानको माथेपे धरे बद्रिकाश्रमते आये ॥३२॥ इनको वज्रनाभने प्रणामकरी उठके खडेभये आसन दियो तब उद्धवजीने आनंदसे

वज्रनाभके आगे श्रीभागवत निरूपण कियो ॥३३॥ तब वज्रनाभजीने उद्धवके मुखसों आनंदसे श्रीभागवत सुनके ये कही कि, हे तात ! पहले मैंने राजा परीक्षित्‌जीकी सभामें ये कथा सुनीही ॥३४॥ जो भागवत श्रीव्यासजीकी समाधिभाषा श्रीशुकदेवजीने वर्णन करीही वोही अब आपने कही अब मैं कृतार्थ हैगयो ॥ ३५ ॥ फिर वज्रनाभजी प्रतिबाहु नामके अपने पुत्रको राज्यदेके विमानमें बैठके और उद्धवजीको हू अपने संग विमानमें बैठारके गोलोकको चलेगये ॥ ३६ ॥ तदनंतर प्रतिबाहुने मथुराके दक्षिणमें और मथुराके उत्तरमें जनमेजयने राज्य कियोहै ॥ ३७ ॥ हे राजन् ! आगे कलियुग अत्यंतघोर आवैगो परन्तु पापनको नाश करनवारो एक निर्वाह दीखैहै ॥ ३८ ॥ जबतक यहाँ श्रीभागवतशास्त्र है और जबतक गोकुलके स्वामी है और जबतक गोवर्द्धनपर्वत और गंगानदी विद्यमान है तबतक कलियुग नहीहै ॥ ३९ ॥ हे मुने ! जैसे जंबूद्वीपके भारतादि खंडनके मध्यमें सोनेको

श्रुत्वोद्धवाद्भागवतंवज्रःप्रोवाचहर्षितः ॥ श्रुतामयापुरातातसुसभायांपरीक्षितः ॥ ३४ ॥ समाधिभाषाव्यासस्यशुकदेवेनवर्णिता ॥ पुनस्त्वयापिकथिताकृतार्थोहंबभूवह ॥ ३५ ॥ इत्युक्त्वावज्रनाभिस्तुस्वराज्यंप्रतिबाहवे ॥ दत्त्वाजगामगोलोकंविमानेनापिचोद्धवः ॥ ३६ ॥ चकार राज्यंधर्मेणमथुरायांचदक्षिणे ॥ प्रतिबाहुःसुतस्तस्यचोत्तरेजनमेजयः ॥ ३७ ॥ अग्रेकलियुगोब्रह्मन्नागमिष्यतिदारुणः ॥ परंतुचैकंनिर्वाहं दृश्यतेपापनाशनम् ॥ ३८ ॥ यावद्भागवतंशास्त्रंयावद्गोकुलस्वामिनः ॥ यावद्गोवर्द्धनोगंगातावत्कलियुगंनहि ॥ ३९ ॥ भारतानांचखंडानां जंबूद्वीपेयथामुने ॥ मध्येसंराजतेमेरुःसौवर्णःपद्मपुष्पवत् ॥ ४० ॥ तथागोलोकखण्डानांसंहितायांमहामुनेः ॥ हयमेधचरित्रस्यमध्येमेरुर्विराजते ॥ ४१ ॥ अस्यश्रवणमात्रेणविप्रहागुरुतल्पगः ॥ स्त्रीराजपितृगोहन्तामुच्यतेसर्वपातकैः ॥ ४२ ॥ विप्रस्तुलभतेविद्यांराज्यंराजन्य एवच ॥ श्रवणाच्चधनंवैश्योधर्मंशूद्रस्तथैवच ॥ ४३ ॥ नदीषुचयथागंगादेवेषुभगवान्यथा ॥ तीर्थेषुवैतीर्थराजइयंवैसंहितासुच ॥ ४४ ॥ अस्याःश्रवणमात्रेणतृप्तिंयातिनरोत्तमः ॥नसज्जेतान्यशास्त्रेषुयथाभागवतान्मुने ॥४५॥ तस्माद्भजतपादाब्जंश्रीकृष्णस्यमहात्मनः ॥ कल्याणार्थंचमुनयोभक्तदुःखहरस्यच॥४६॥ ॥श्रीगर्गउवाच॥ ॥ इतिश्रुत्वाशौनकाद्यामुनयश्चरितंहरेः॥श्लाघांवैसूतपुत्रस्यचक्रुर्हर्षितमानसाः॥४७॥

सुमेरु विराजैहै जैसे कमलका पुष्प ॥ ४० ॥ ऐसेही या गर्गसंहिताके गोलोकादि खंडनके मध्यमे ये अश्वमेधखंड एक सुमेरुपर्वतकी नाई विराजमान है ॥ ४१ ॥ या अश्वमेधके श्रवणमात्रसों ब्रह्महा, गुरुतल्पग, स्त्री, राजा, पिता, गऊ, इनको मारनवारो होउ वोभी सब पापनसों छूटजायहै ॥ ४२ ॥ ब्राह्मणको विद्या राजाको राज्य वैश्यको धन और शूद्रको धर्म, याके श्रवणकरैते प्राप्त होयहै ॥ ४३ ॥ नदीनमें जैसे गंगा देवनमें जैसे भगवान् तीर्थनमें जैसे तीर्थराज ! ऐसेही संहितानमें गर्गसंहिता है ॥ ४४ ॥ याके श्रवणमात्रसेही नरोत्तम तृप्तिहोयहै यासों अन्य शास्त्रनमें आसक्त न होय जैसे भागवत्के श्रवणसों तृप्ति होयहै ऐसेही याके श्रवणसों तृप्तहोयहै ॥ ४५ ॥ यासों श्रीकृष्ण महात्माके यादवको भजन करौ हे मुनिहो ! जो कल्याण चाहतेहौ तो भक्तनके दुःखनके हरनवारे भगवान्‌कोही भजनकरौ ॥ ४६ ॥ श्रीगर्गजी कहतेभये या प्रकार शौनकादिमुनि हरिके चरित्रको

सुनके हर्षितहैके सूतकी श्लाघा करतेभये ॥ ४७ ॥ हे करुणानिधे ! संसारसागरमें डूबे दीनको मोकूँ कालरूप ग्राहने जिसको पकर राखोहै ताको हे विष्णो ! रक्षाकरौ मेरी आपको नमस्कार होय ॥ ४८ ॥ हे साधो ! तुम अनाथनके प्यारेहो सो हमारे ऊपर अनुग्रह करौ जैसे स्वामी त्रैलोक्यको अभयदेवें तैसैही करो ॥ ४९ ॥ श्रीगुरुकी कृपाकरके और श्रीमदनमोहनकी सेवाकरकै हे हरे ! जैसे मेरी वाणी आपके गुणानुवादकी गान करनवारी हो ऐसी करौ ॥ ५० ॥ वाल्मीकादि और व्यासादिक जे महाकवि हैं या लघूक्ता मेरी कविताको और आपलोगभी देखौ और देखके मेरे अपराधको क्षमाकरौ ॥ ५१ ॥ श्रीमाधव व्रजके पति नवमेघके समान जाको अंग राधाके पति देवतानके पति मुरलीके धारण

संसारसागरेमग्नंदीनंमांकरुणानिधे ॥ कालग्रहगृहीतांगंत्राहिविष्णोनमोस्तुते ॥४८॥ अनुगृह्णीष्वनःसाधोत्वंह्यनाथस्यवल्लभः ॥ त्रैलोक्यस्याभयंदद्याद्यथास्वामीतथाकुरु ॥ ४९ ॥ श्रीगुरोःकृपयाहिश्रीमदनमोहनसेवया ॥ बभूववाङ्ममहरेस्तयाचरितमीरितम् ॥ ५० ॥ वालमीक्याद्याश्चव्यासाद्यालघूक्तांकवितांमम ॥ पश्यन्तुहन्तद्यायूयंचाऽपराधंक्षंतुमर्हथ ॥५१॥ श्रीमाधवंव्रजपतिंनवमेघगात्रंराधापतिंसुरपतिंमुरलीधरञ्च ॥ भक्तार्त्तिहञ्चपरमार्थमनन्तदेवंकृष्णंनमामिशिरसामनसाचभक्त्या ॥ ५२ ॥ षाड्विंशच्चशतारामापिसप्ताशीतिसुप्रियाः ॥ श्लोकाश्चरित्रमेरोवैंश्रीकृष्णस्यममात्मनः ॥ ५३ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखण्डेसुमेरुसंपूर्त्तिर्नामद्विषष्टितमोऽध्यायः ॥ ६२ ॥ समाप्तोऽयंग्रन्थः ॥

करनवारे भक्तजननकी आर्तिके दूरकरनवारे परमार्थरूप अनंतदेव श्रीकृष्णको भक्तिपूर्वक मनसे तथा शिरसे प्रणामकरोहौ ॥ ५२ ॥ या सुमेरुभूत अश्वमेधखंडमे अत्यंतप्यारे सत्ताइससे सत्ताशी सुरनको प्यारे श्लोक है जिनमे श्रीकृष्णजीका केवल चरित्र गान कियोहै ॥ ५३ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखंडे भाषाटीकायां द्विषष्टितमोध्यायः ॥ ६२ ॥
समाप्ता चेयं गर्गसंहिता ॥ शुभम्भूयात् ॥

इद पुस्तक क्षेमराज–श्रीकृष्णदासश्रेष्ठिना तथाप्रयालकुलोत्पन्नलालाश्यामलालेन मुम्बय्या (खेतवाडी ७ वीं गली खम्बाटा लेन) 'श्रीवेङ्कटेश्वर' (स्टीम्) मुद्रणयन्त्रालये मुद्रयित्वा प्रकाशितम्। सवत् १९६८, शाके १८३३.

पुस्तक मिलनेका पता–

लाला श्यामलाल,
श्यामकाशी प्रेस–मथुरा.

पुस्तक मिलनेका पता–

खेमराज श्रीकृष्णदास,
"श्रीवेङ्कटेश्वर" स्टीम् प्रेस–बम्बई,

 

# अत्रेयमभ्यर्थना.



अस्माकं मुद्रणालये वेद-वेदान्त-धर्मशास्त्र-प्रयोग-योग-सांख्य-ज्योतिष-पुराणेतिहास--वैद्यक-मंत्र-स्तोत्र-कोश--काव्य-चम्पू--नाटकालं-
कार--संगीत--नीति--कथाग्रंथाः, बहवः स्त्रीणां चोपयुक्ता ग्रंथाः, बृहज्ज्योतिषार्णवनामा बहुविचित्रचित्रितोऽयमपूर्वग्रन्थः।
संस्कृतभाषया, हिन्दीमार्वाडयन्यतरभाषाग्रन्थास्तत्तच्छास्त्राद्यर्थानुवादकाः, चित्राणि, पुस्तकमुद्रणोपयोगिन्यो याव-
त्यस्सामग्र्यः, स्वस्वलौकिकव्यवहारोपयोगिचित्राचित्रितालिखितपत्रवत्पुस्तकानिच; मुद्रयित्वा प्रकाशन्ते
सुलभेन मूल्येन विक्रयाय। येषां यत्राभिरुचिस्तत्तत्पुस्तकाद्युपलब्धये एवं नव्यतया स्वस्वपुस्तकानि
मुमुद्रयिषुभिः सुलभयोग्यमौल्येन सीसकाक्षरैः स्वच्छोत्तमोत्तमपत्रेषु मुद्रिततत्पुस्तकानां
स्वस्वसमयानुसारेणोपलब्धये च पत्रिकाद्वारातैः प्रेषणीयोऽस्मि।

अधिकमस्मदीयसूचीपुस्तकानां भिन्नभिन्नविषयाणां आपणेन "श्रीवेङ्कटेश्वरसमाचार" पत्रिकाविज्ञापनद्वारा च ज्ञेयमिति शम्।

क्षेमराज श्रीकृष्णदास, "श्रीवेङ्कटेश्वर" (स्टीम्) यन्त्रालयाध्यक्षः—मुंबई.

KHEMRAJ SHRIKRISHNADAS, 'SHRIVENKATESHWAR'STEAM PRESS,

**BOMBAY.**

॥ इति श्रीमद्गर्गसंहिता भाषाटीकासहिता समाप्ता ॥